॥ णमो सुअस्स ॥

जैनशास्त्रमाला—तृतीयरत्नम्

# उत्तराध्ययनसूत्रम्

## संस्कृतच्छाया-पदार्थान्वय-मूलार्थोपेतं

### आत्मज्ञानप्रकाशिकाहिन्दी-भापा-टीकासहितं च


अनुवादक

जैनधर्मदिवाकर, जैनागमरत्नाकर, साहित्यरत्न, जैनमुनि

श्री श्री श्री १००८ उपाध्याय श्री आत्माराम जी महाराज

पजाबी



प्रकाशक

खज़ानचीराम जैन

जैन शास्त्रमाला कार्यालय

सैदमिट्ठा बाज़ार, लाहौर

प्रथमावृत्ति १०००] [मूल्य लागतमात्र ४)

महावीराब्द २४६५ विक्रमाब्द १९९६ ईसवी सन् १९३९

## कृतज्ञता—

* * *

जाते दिवं सविधवासिनि बुद्धिचन्द्रे
मच्छेमुषीविवृतितो विमुखीबभूव ।
अङ्गीकृतामररचत् पुनरस्ततन्द्रः
शिष्योऽपरो बुधवरो मम हेमचन्द्रः ॥१॥

* * *

येऽपीपठन् मुनिवराः प्रथिताऽऽगमं मां
येऽजीगमन् गुरुगिरा मतिमर्थगङ्गाम् ।
तन्वंस्तदत्र विवृतिं सुकृदंशभाग्भ्य-
स्तेभ्योऽर्पयामि विनयैः शतधन्यवादान् ॥२॥

* * *

कृतज्ञता ललामस्य
आत्मारामस्य मुनेः

# शुभस्मृति

इस विस्तृत आगम के प्रकाशन के समय सहसा मुझे चार स्वर्गीय महान् आत्माओं की शुभस्मृति हो रही है। इन पुनीत आत्माओं के पवित्र नाम क्रमशः इस प्रकार हैं—परम पूज्य श्री मोतीराम जी महाराज, पूज्यवर्य श्री सोहनलाल जी महाराज, पूजनीय स्थविरपदविभूषित गणावच्छेदक श्री गणपतिराय जी महाराज, पण्डितवर्य मुनि श्री ज्ञानचन्द्र जी।

आचार्य श्री मोतीराम जी महाराज में हृदय की सरलता और शुद्धता, वाणी की मितता और मधुरता, अध्ययन और अध्यापनादि में सतत संलग्नता, शान्ति, सहिष्णुता आदि सद्गुणों की विशेषता थी। यह महात्मा परम गम्भीर थे। इनमें आचार्य के सब विशेष गुण विद्यमान थे। इन्होंने आचार्य के कर्तव्य को बहुत अच्छी तरह से निभाया। इनके समय में श्रीसङ्घ में पूर्ण शान्ति और उत्तम व्यवस्था रही। जैनागमों की आरम्भिक शिक्षा मैंने इन्हीं से प्राप्त की थी। अतः इस प्रसिद्ध सूत्र के प्रकाशन के अवसर पर इन आचार्य-चरणों का पुण्य स्मरण करना नितान्त आवश्यक है।

आचार्य श्री सोहनलाल जी महाराज इनके उत्तराधिकारी थे। यह महात्मा परम तपस्वी और तेजस्वी थे। इनमें हृदय की दृढ़ता और आत्मबल की विशेषता थी। इन्होंने आत्मबल के द्वारा पंजाब देश में जैनधर्म का खूब प्रचार किया था। इनका आचार, तप और त्याग प्रशंसनीय है।

श्री स्वामी गणपतिराय जी महाराज की सेवा में मुझे अधिक से अधिक रहना पड़ा। मेरे अध्ययन और लेखनादि कार्य में इनकी सहायता सब से

अधिक रही। मेरे ऊपर इनकी सदैव कृपादृष्टि रही। यह महात्मा सौम्य मूर्ति थे। इनका हृदय गम्भीर और उच्च विचारों से परिपूर्ण था। इन्होंने अन्त तक मनसा, वाचा, कर्मणा संयम का निर्दोष एवं निरतिचार पालन किया। इनकी अन्तिम घड़ियों की शान्ति, समाधि और तेजस्विता का दृश्य अवर्णनीय है। मरणान्तिक वेदना की आकुलता की बजाए चेहरे पर अद्भुत मुसकराहट और अभूतपूर्व तेजस्विता दिखाई देती थी। इस शुभ अवसर पर ऐसी पुण्यात्मा की शुभ स्मृति का होना स्वाभाविक ही है।

प० मुनि श्री ज्ञानचन्द्र जी अद्भुत प्रतिभावान् थे। इनकी स्मरण-शक्ति आश्चर्यजनक थी। केवल पांच वर्षों में ही इन्होंने व्याकरण, साहित्य और आगमों का पर्याप्त ज्ञान प्राप्त कर लिया था। इनका पाण्डित्य प्रगाढ था। यह मेरे परम सहायक और प्रिय शिष्य थे। इन्होंने स्वयं भी कतिपय पुस्तकों की रचना की और मुझे भी लेखन-कार्य के लिए प्रेरणा करते रहते थे। इस शास्त्र की विद्वन्मान्य और लोकोपयोगी टीका लिखने की इन्होंने मुझे विशेष रूप से प्रेरणा की थी। अतः इस सूत्र के प्रकाशन के समय इनकी प्रियस्मृति का होना अनिवार्य्य है।

आत्माराम उपाध्याय

# उत्तराध्ययनसूत्रम्

## विषय-सूची

### प्रथम अध्ययन

द्वितीय अध्ययन



तृतीय अध्ययन



चतुर्थ अध्ययन

पञ्चम अध्ययन



षष्ठ अध्ययन

सप्तम अध्ययन



अष्टम अध्ययन



नवम अध्ययन

दशम अध्ययन

# पूज्यपाद आचार्यवर्य्य श्री अमरसिंह जी महाराज की पट्टावली ॥



पंचनईय सव्वगुणालंकयस्स पुज्जसिरि अमरसिंहस्स सीसोमहाचाई वेरग्गसुद्दा रामवक्खस महासुणी तपट्टे विराइओ !

तपट्टे तेसिं लहुगुरु भाया संति सुद्दा गणिगुणालंकओ सत्थविसारओ पुज्जसिरि मोतीरामो भूओ ।

तपट्टे संघहिएसी जोइसविण्णु मिच्छत्त निकंदणकत्ता पुज्जसिरि सोहणलालो होत्था ।

तप्पट्टे जइण जाइए दसाए उद्धारए पंचालकेसरी इय उपाधिधारए पुज्जसिरि कासीरामो संप्पइ काले विरायए साहिच्चमंडलस्स ठावणा इमेसिं काले भूआ ! आसं करेमि एएसिं पहावओ सव्वकज्जं सफलं भविस्सइ।

विक्रम संवत् १९९६ भाद्रपद शुक्ला गुरुवारे ।

# गुर्वावली

नायसुओ वद्धमाणो नायसुओ महामुणी ।
लोगे तित्थयरो आसी अपच्छिमो सिवंकरो ॥१॥
सतित्थे ठविओ तेण पढमो अणुसासगो ।
सुहम्मो गणहरो नाम तेअंसी समणच्चिओ ॥२॥
तत्तो पवट्टिओ गच्छो सोहम्मो नाम विस्सुओ ।
परंपराए तत्थासी सूरी चामरसिंघओ ॥३॥
तस्स संतस्स दंतस्स मोतीरामाभिहो मुणी ।
होत्थ सीसो महापन्नो गणिपयविभूसिओ ॥४॥
तस्स पट्टे महाथेरो गणावच्छेअगो गुणी ।
गणपतिसंनिओ साहू सामण्ण गुणसोहिओ ॥५॥
तस्स सीसो गुरुभत्तो सो जयरामदासओ ।
गणावच्छेअगो अत्थि समो मुत्तोव्व सासणे ॥६॥
तस्स सीसो सच्चसंधो पवट्टगपयंकिओ ।
सालिग्गामो महाभिक्खू पावयणी धुरंधरो ॥७॥
तस्संतेवासिणा एसा अप्पारामेण भिक्खुणा ।
उवज्झाय पयकेणं भासाटीका समत्थिआ ॥८॥
उत्तराज्झयणस्स टीकेय लोकभासासुवड्डिआ ।
पढताणं गुणंताणं वायंताणं पमोइणी ॥९॥

# स्वाध्याय



आत्मा स्वाध्याय द्वारा आत्मविकास कर सकता है, परन्तु स्वाध्याय विधिपूर्वक होना चाहिए। यदि विधिशून्य स्वाध्याय किया जायगा, तो वह आत्मविकास करने में समर्थ नहीं हो सकेगा, क्योंकि विधिपूर्वक किया हुआ स्वाध्याय ही वास्तविक स्वाध्याय है।

## स्वाध्याय का फल

अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि स्वाध्याय करने से किस फल की प्राप्ति होती है। इसका उत्तर यही है कि—

"सज्झाएणं भंते ! जीवे किं जणइ" "सज्झाएण नाणावरणिज्जं कम्मं खवइ" उत्तराध्ययन अ० २९ सू० १८

अर्थात् हे भगवन् ! स्वाध्याय करने से किस फल की प्राप्ति होती है ? भगवान् कहते हैं कि—हे शिष्य ! स्वाध्याय करने से ज्ञानावरणीय कर्म क्षीण हो जाते हैं। जब ज्ञानावरणीय कर्म ही क्षीण हो गये, तो आत्मविकास स्वयमेव हो जायगा, जिससे कि आत्मा अपने स्वरूप में प्रविष्ट हो जाने के कारण सब दुःखों से छूट जायगा। क्योंकि—

"सज्झाएवा सव्वदुक्खविमोक्खणे" उत्त० अ० २६ गा० १०

अर्थात् स्वाध्याय सब दुःखों से विमुक्त करने वाला है।

# स्वाध्याय



आत्मा स्वाध्याय द्वारा आत्मविकास कर सकता है, परन्तु स्वाध्याय विधिपूर्वक होना चाहिए। यदि विधिशून्य स्वाध्याय किया जायगा, तो वह आत्मविकास करने में समर्थ नहीं हो सकेगा, क्योंकि विधिपूर्वक किया हुआ स्वाध्याय ही वास्तविक स्वाध्याय है।

## स्वाध्याय का फल

अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि स्वाध्याय करने से किस फल की प्राप्ति होती है। इसका उत्तर यही है कि—

"सज्झाएणं भंते ! जीवे किं जणइ" "सज्झाएणं नाणावरणिज्ज कम्म खवइ" उत्तराध्ययन अ० २९ सू० १८

अर्थात् हे भगवन् ! स्वाध्याय करने से किस फल की प्राप्ति होती है ? भगवान् कहते हैं कि—हे शिष्य ! स्वाध्याय करने से ज्ञानावरणीय कर्म क्षीण हो जाते हैं। जब ज्ञानावरणीय कर्म ही क्षीण हो गये, तो आत्मविकास स्वयमेव हो जायगा, जिससे कि आत्मा अपने स्वरूप में प्रविष्ट हो जाने के कारण सब दुःखों से छूट जायगा। क्योंकि—

"सज्झाएवा सव्वदुक्खविमोक्खणे" उत्त० अ० २६ गा० १०

अर्थात् स्वाध्याय सब दुःखों से विमुक्त करने वाला है।

शारीरिक और मानसिक दुःखों का उद्भव अज्ञानता से ही होता है। जब अज्ञानता नष्ट हो गई, तब वे दुःख भी स्वय नष्ट हो जाते हैं। क्योंकि—

"दुक्ख हयं जस्स न होइ मोहो" उत्त० अ० ३२ गा० ८

अर्थात् जिसको मोह नहीं होता, मानों उसने दुःखों का भी नाश कर दिया। अतः सब प्रकार के दुःखों से छूटने के लिए स्वाध्याय अवश्य करना चाहिए।

## स्वाध्याय किन किन ग्रन्थों का करना चाहिए ?

स्वाध्याय उन्हीं ग्रन्थों का करना चाहिए, जो सर्वज्ञप्रणीत, सत्य पदार्थों के प्रदर्शक, ऐहलौकिक और पारलौकिक शिक्षाओं से युक्त, उभयलोकों के हितोपदेष्टा और जिनके स्वाध्याय से तप, क्षमा और अहिंसा आदि तत्त्वों की प्राप्ति हो। तात्पर्य यह है कि जिनके स्वाध्याय से आत्मा ज्ञानी और चारित्रयुक्त एवं आदर्शरूप बन सके, वे ही आगम स्वाध्याय करने योग्य हैं। उन्हीं के स्वाध्याय से आत्मा अपने वास्तविक स्वरूप को पहचान सकता है। किंतु प्रत्येक मतावलम्बी अपने आगमों को सर्वज्ञप्रणीत मानता है, फिर इस बात का निर्णय कैसे हो कि अमुक आगम ही सर्वज्ञप्रणीत है, अन्य नहीं ? इसका उत्तर यही है कि आगमों की परीक्षा के लिए मध्यस्थ भाव से प्रमाण और नय के जानने की आवश्यकता है। जो आगम प्रमाण और नय से बाधित न हो सकें, वे ही प्रमाण कोटि में माने जा सकते हैं। जैसे कि—कुछ व्यक्तियों ने अपने अपने आगमों को अपौरुषेय ( ईश्वरोक्त ) माना है। उनका यह कथन प्रमाण बाधित है। क्योंकि जब ईश्वर अकाय और अशरीरी है, तो भला फिर वह वर्णात्मकरूप छन्द किस प्रकार उच्चारण कर सकता है ! क्योंकि शरीर के बिना मुख नहीं होता और मुख के बिना वर्णों का उच्चारण नहीं हो सकता। अतः उनका यह कथन प्रमाण बाधित सिद्ध हो जाता है। किन्तु जैनागम इस विषय को इस प्रकार प्रमाणपूर्वक सिद्ध करते हैं, जिसे मानने में किसी को भी आपत्ति नहीं हो सकती और ना ही किसी प्रकार की शंका ही उत्पन्न हो सकती है। उदाहरणार्थ—शब्द पौरुषेय है और अर्थ अपौरुषेय है,

अर्थात् शब्दद्वारा सर्वज्ञ आत्माओं ने उन अर्थों का वर्णन किया, जो कि अपौरुषेय हैं। कल्पना कीजिए कि सर्वज्ञ आत्मा ने वर्णन किया कि 'आत्मा नित्य है' सो यह शब्द तो पौरुषेय है, किन्तु शब्दों द्वारा जिस द्रव्य का वर्णन किया गया है, वह नित्य ( अपौरुषेय ) है। इसी प्रकार प्रत्येक द्रव्य के विषय में समझ लेना चाहिए। अतः सिद्ध हुआ कि सर्वज्ञप्रणीत आगमों का ही स्वाध्याय करना चाहिए।

## सर्वज्ञप्रणीत आगम कौन् कौन से हैं ?

वर्तमान काल में सर्वज्ञप्रणीत और सत्य पदार्थों के उपदेश करने वाले ३२ आगम ही प्रमाण कोटि में माने जाते हैं। इन आगमों में पदार्थों का वर्णन प्रमाण और नय के आधार पर ही किया गया है। इनके अध्ययन से इन आगमों की सत्यता और इनके प्रणेता सर्वज्ञ या सर्वज्ञ-कल्प स्वतः ही सिद्ध हो जाते हैं।

वर्तमान काल में ३२ आगम इस प्रकार हैं—

"से किं तं सम्मसुअं ? जं इमं अरहतेहिं भगवंतेहिं उप्पण्ण नाणदंसणधरेहिं तेलुक्क निरिक्खिअ महिअ पूइएहिं तीयपडुप्पण्ण मणागय जाणएहिं सव्वण्णूहिं सव्वदरिसीहिं पणीअं दुवालसंगं गणिपिडगं तं जहा—आयारो १ सूयगडो २ ठाण ३ समवाओ ४ विवाहपण्णत्ती ५ नायाधम्मकहाओ ६ उवासगदसाओ ७ अंतगडदसाओ ८ अणुत्तरोववाइय-दसाओ ९ पण्हवागरणाइं १० विवागसुअं ११ दिट्ठिवाओ १२ इच्चेअ दुवालसगं गणिपिडगं चोद्दस पुव्विस्स सम्मसुअं अभिण्ण दस पुव्विस्स सम्मसुअं तेणपर भिण्णेसु भयणा सेतं सम्मसुअं। नंदीसूत्र ( सू० ४० )

१२ अंगशास्त्र, १२ उपांगशास्त्र, ४ मूलशास्त्र, ४ छेदशास्त्र और

१ आवश्यक सूत्र । किन्तु ये ३३ होते है । विचार करना चाहिए कि इस समय ११ अगशास्त्र नियमान है, १२ वाँ दृष्टिवादाङ्ग शास्त्र व्यवच्छेद हुआ माना जाता है । अगशास्त्रों के नाम निम्नलिखित हैं—१ आचारागशास्त्र, २ सूयगडागशास्त्र, ३ स्थानागशास्त्र, ४ समवायागशास्त्र, ५ व्याख्याप्रज्ञप्ति ( भगवतीशास्त्र ), ६ ज्ञाताधर्मकथागशास्त्र, ७ उपासकदशागशास्त्र, ८ अतकृद्दशागशास्त्र, ९ अनुत्तरौपपातिकशास्त्र, १० प्रश्नव्याकरणशास्त्र, ११ विपाकशास्त्र, १२ दृष्टिवादागशास्त्र ( जो व्यवच्छेद हो गया है ) ।

उपागशास्त्रों के नाम ये हैं—१ औपपातिकशास्त्र, २ राजप्रश्नीयशास्त्र, ३ जीवाभिगमशास्त्र, ४ प्रज्ञापनाशास्त्र, ५ जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिशास्त्र, ६ सूर्यप्रज्ञप्तिशास्त्र, ७ चन्द्रप्रज्ञप्तिशास्त्र, ८ निरयावलिकाओ, ९ कप्पवडिंसियाओ, १० पुप्फियाओ, ११ पुप्फचूलियाओ, १२ वण्हिदसाओ । चार मूल शास्त्र ये हैं—१ दशवैकालिकशास्त्र, २ उत्तराध्ययनशास्त्र, ३ नदीशास्त्र और ४ अनुयोगद्वारशास्त्र । चार छेदशास्त्र—१ व्यवहारशास्त्र, २ बृहत्कल्पशास्त्र, ३ दशाश्रुतस्कन्धशास्त्र, ४ निशीथशास्त्र एव ३१ और ३२ वॉ आवश्यकशास्त्र । इस प्रकार ३२ आगमों की सज्ञा वर्तमान काल में मानी जाती है । किन्तु यह सज्ञा अर्वाचीन प्रतीत होती है । कारण यह है कि नदीसिद्धान्त में सब सिद्धान्तों की चार प्रकार से निम्नलिखित सज्ञाएँ वर्णन की गई है । जैसे—अगशास्त्र, उत्कालिकशास्त्र, कालिकशास्त्र, और आवश्यकशास्त्र । जो उपांगशास्त्र और मूल चार छेदशास्त्र हैं, वे सब कालिक और उत्कालिक शास्त्रों के ही अन्तर्गत लिये गये हैं । देखो—नदीसिद्धान्त—श्रुतज्ञानविषय ।

तथा औपपातिक आदि शास्त्रों में कहीं पर भी यह पाठ नहीं है कि—यह उपागशास्त्र है । जैसे पाँचवें अग के आगे के अगशास्त्रों के आदि में यह पाठ आता है कि, भगवान् जबूस्वामी जी कहते हैं—"हे भगवन् ! मैंने छठे अगशास्त्र के अर्थ को तो सुन लिया है, किन्तु सातवें अगशास्त्र का श्रीश्रमण भगवान् महावीर स्वामी ने क्या अर्थ वर्णन किया है ?" इत्यादि । किन्तु उपागशास्त्रों में यह शैली नहीं देखी जाती, और न शास्त्रकर्त्ता ने उनकी उपाग सज्ञा कही है । किन्तु केवल निरयावलिकासूत्र के आदि में यह सूत्र अवश्य विद्यमान है । तथा च पाठ —

"तएणं से भगव जंबूजातसड्ढे जावपज्जुवासमाणे एवं वयासि—उवंगाणं भते ! समणेणं जाव संपत्तेणं के अट्ठे पण्णत्ते ? एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया जाव संपत्तेणं, एवं उवंगाणं पंचवग्गा पण्णत्ता ? तं जहा—१ निरयावलियाओ २ कप्पवडिंसियाओ ३ पुप्फियाओ ४ पुप्फचूलियाओ ५ वण्हिदसाओ" इत्यादि ।

इस पाठ के आगे वर्गों के कतिपय अध्ययनों का वर्णन किया गया है। इस पाठ मे यह स्फुट नहीं हो सकता कि—ये उपागों के पॉच वर्ग कौन कौन से अगशास्त्र के उपाग हैं। यद्यपि पूर्वाचार्यों ने अग और उपागों की कल्पना करके अंगों के साथ उपाग जोड दिये हैं, किन्तु यह विषय विचारणीय है। कालिक और उत्कालिक सज्ञा स्थानागादि शास्त्रों में होने से बहुत प्राचीन प्रतीत होती है। किन्तु उपागादि सज्ञा भी उपादेय ही है। अथवा यह विषय विद्वानों के लिये विचारणीय है। आचार्यवर्य हेमचन्द्र जी ने अपने बनाये 'अभिधानचिंतामणि' नामक कोष में अगशास्त्रों का नामोल्लेख करते हुए 'केवल उपागयुक्त अगशास्त्र हैं' ऐसा कहकर विषय की पूर्ति कर दी है। किन्तु जिस प्रकार अगशास्त्रों के नामोल्लेख किये हैं, ठीक उसी प्रकार किस किस अग का कौन कौन सा उपागशास्त्र है, ऐसा नहीं लिखा है। इससे भी यह कल्पना अर्वाचीन ही सिद्ध होती है। हॉ, यह अवश्य मानना पडेगा कि यह कल्पना अभयदेव सूरि या मलयगिरि आदि वृत्तिकारों से पूर्व की है। क्योंकि उपागों के वृत्तिकार वृत्ति की भूमिका में उस उपाग का किस अग से संबध है, इस प्रकार का लेख स्फुट रूप से करते हैं। अतः वृत्तिकारों के समय से भी यह कल्पना पूर्व की है, इसलिए यह कल्पना श्वेताम्बर आम्नाय में सर्वत्र प्रमाणित मानी गई है।

## विधिविरुद्ध स्वाध्याय के दोष

जिस प्रकार सातों स्वरों और रागों के समय नियत है—जिस समय का

जो राग होता है, यदि उसी समय पर गायन किया जाय, तो वह अवश्य आनन्दप्रद होता है, और यदि समयविरुद्ध राग अलापा गया, तब वह सुखदायी नहीं होता, ठीक इसी प्रकार शास्त्रों के स्वाध्याय के विषय में भी जानना चाहिए। और जिस प्रकार विद्यारम्भ संस्कार के पूर्व ही विवाह संस्कार और भोजन के पश्चात् स्नानादि क्रियाएँ सुखप्रद नहीं होतीं, और जिस प्रकार समय का ध्यान न रखते हुए असबद्ध भाषण करना कलह का उत्पादक माना जाता है, ठीक उसी प्रकार बिना विधि के किया हुआ स्वाध्याय भी लाभदायक नहीं होता। और जिस प्रकार लोग शरीर पर यथास्थान वस्त्र धारण करते हैं यदि वे बिना विधि के तथा विपरीताङ्गों में धारण किये जायँ, तो उपहास के योग्य बन जाते हैं, ठीक इसी प्रकार स्वाध्याय के विषय में भी जानना चाहिए। अत सिद्ध हुआ कि विधिपूर्वक किया हुआ स्वाध्याय ही समाधिकारक माना जाता है। जिस प्रकार उक्त विषय विधिपूर्वक किये हुए ही 'प्रिय' होते हैं, ठीक उसी प्रकार स्वाध्याय भी विधिपूर्वक किया हुआ ही आत्मविकास का कारण होता है। प्रस्तुत शास्त्र की पहली दशा में उस विषय का स्फुट रूप से वर्णन किया गया है।

## स्वाध्याय का समय

स्वाध्याय के लिए जो समय आगमों में बताया गया है, उसी समय स्वाध्याय करना चाहिए, किन्तु अनध्याय काल में स्वाध्याय वर्जित है।

मनुस्मृति आदि स्मृतियों में भी स्वाध्याय के अनध्याय काल का विस्तारपूर्वक वर्णन किया गया है। क्योंकि वे लोग वेद के भी अनध्यायों का उल्लेख करते हैं। इसी प्रकार अन्य आर्ष ग्रन्थों का भी अनध्याय काल माना जाता है। किन्तु जैनागमों के सर्वज्ञोक्त, देवाधिष्ठित तथा स्वरविद्यासंयुक्त होने के कारण इनका भी अनध्याय काल आगमों में वर्णित है। यथा—

"दसविधे अतलिक्खिते असज्झाइए प० त०—उक्कावाते, दिसिदाग्घे, गज्जिते, विज्जुते, निग्घाते, जूयते, जक्खालित्ते, धूमिता, महिता, रतउग्घाते। दसविहे ओरालिते, असज्झातिते,

प० तं० अट्ठिमंसं, सोणिते, असुतिसामंते, सुसाणसामंते, चंदोवराते, सूरोवराते, पडणे, रायवुग्गहे, उवसयस्स अंतो ओरालिए सरीरगे।" स्थानांगसूत्र स्थान १० सू० ७१४

(छाया) दशविधम् आन्तरीक्षकम् अस्वाध्यायिक प्रज्ञप्त, तद्यथा—उल्कापातः, दिग्दाहः, गर्जित, विद्युत्, निर्घातः, यूपकः, यक्षादीप्तं, धूमिता, महिता, रजउद्घातः। दशविधः औदारिकः अस्वाध्यायिकः प्रज्ञप्तः, तद्यथा—अस्थिमास-शोणितानि अशुचिसामन्त श्मशानसामन्त चन्द्रोपरागः सूरोपरागः पतन राज-विग्रहः उपाश्रयस्यान्ते औदारिक शरीरकम्। तथा च पाठः—

"नो कप्पति निग्गंथाण वा निग्गंथीण वा चउहिं महा-पाडिवएहि सज्झायं करित्तए, तं जहा—आसाढपाडिवए, इन्द-महपाडिवाते कत्तिएपाडिवए, सुगिम्हपाडिवए, णो कप्पइ निग्गंथाण वा निग्गंथीण वा चउहि सज्झाहिं सज्झायं करेत्तए, तं पडिमाते पच्छिमाते, मज्झण्हे, अड्ढरत्ते, कप्पइ निग्गंथाण वा निगथीण वा चाउक्काल सज्झायं करेत्तए तं०—पुव्वण्हे अवरण्हे पओसे पच्चुसे।" स्थानांगसूत्र स्थान ४ उद्देश २ सू० २८५

(छाया) नो कल्पते निर्ग्रन्थाना वा निर्ग्रन्थीना वा चतुर्भि॰ महाप्रातिपद्भिः स्वाध्याय कर्त्तुम्। तद्यथा—आषाढीप्रतिपद', इन्द्रप्रतिपद , कार्त्तिकप्रतिपद', सुग्रीष्मप्रतिपदः ? नो कल्पते निर्ग्रन्थाना निर्ग्रन्थीना चतुर्भि सन्ध्याभि' स्वाध्याय कर्त्तुम्। प्रथमाया पश्चिमाया मध्याह्ने अर्धरात्रौ। कल्पते निर्ग्रन्थानां निर्ग्रन्थीना चतुष्काले स्वाध्याय कर्त्तुम्। तद्यथा—पूर्वाह्ने, अपराह्ने, प्रदोषे, प्रत्यूषे।

भावार्थ—आकाश से सबध रखने वाले कारणों से आकाशसबधी दश प्रकार से अस्वाध्याय वर्णन किये गये हैं। जैसे उल्कापात (तारापतन), यदि महत् तारापतन हुआ हो, तो एक प्रहर पर्यन्त शास्त्रों का स्वाध्याय नहीं करना चाहिए १। जब तक दिशा रक्त वर्ण की दिखाई पड़ती रहे, तब भी शास्त्रीय

स्वाध्याय नहीं करना चाहिए २। इसी प्रकार आगे भी समझ लेना चाहिए। दो प्रहर पर्यन्त बादल गरजने पर ३ । एक प्रहर पर्यन्त बिजली चमकने पर ४। दो प्रहर पर्यन्त कड़कने पर ५, अर्थात् बादल के होने या न होने पर आकाश में घोर गर्जना हो, शुक्लपक्ष में तीन दिन पर्यन्त, बालचन्द्र होने पर तीन दिन पर्यन्त। प्रतिपदा, द्वितीया और तृतीया की रात्रि को एक एक प्रहर पर्यन्त स्वाध्याय न करना चाहिए ६। आकाश में जब तक यक्षाकार दीखता रहे ७। धूमिका श्वेत ८। धूमिका कृष्ण ९। माघ आदि महीनों में धुंध जब तक रहे तब तक स्वाध्याय न करना चाहिए, विशेषतया वृष्टि होने पर १०। उक्त कारणों के उपस्थित होने पर शास्त्रों का स्वाध्याय नहीं करना चाहिए। किन्तु गर्जना और विद्युत् का अस्वाध्याय चातुर्मास्य में न मानना चाहिए। क्योंकि वह गर्जित और विद्युत् कार्य ऋतु स्वभाव से ही प्राय. होता है। अतः आर्द्रार्क और स्वाति अर्क तक अस्वाध्याय नहीं माना जाता। दश प्रकार औदारिक शरीर से सबध रखने वाले कारणों के उपस्थित हो जाने पर भी अस्वाध्याय हो जाता है। जैसे हड्डी के दिखाई देने पर १। मास के समीप होने पर २। रुधिर के समीप होने पर ३। वृत्तिकारों ने ६० हाथ के आसपास उक्त चीजें पडी होने पर अस्वाध्याय माना है। अशुचि ( मलमूत्रादि ) के समीप होने पर ४। श्मशान के पास होने पर ५। चन्द्रग्रहण के होने पर ८-१२-१६ प्रहर पर्यन्त ६। सूर्यग्रहण होने पर ८-१२-१६ प्रहर पर्यन्त ७। किसी बड़े राजा आदि अधिकारी की मृत्यु हो जाने पर—उनके सस्कार पर्यन्त अथवा अधिकार प्राप्त होने तक शनै. शनैः पढ़ना चाहिए ८। राजाओं के युद्ध स्थान ९। उपाश्रय के भीतर पचेन्द्रिय जीव का वध हो जाने पर—जैसे किसी ने कबूतर या चूहे को मार दिया हो तथा १०० हाथ के आसपास मनुष्य आदि का शव पड़ा हो, तब भी स्वाध्याय न करना चाहिए १०। एव २८॥

चार महाप्रतिपदाओं में भी स्वाध्याय न करना चाहिए। जैसे आषाढ़ शुक्ला पौर्णमासी और श्रावण प्रतिपदा २, आश्विन शुक्ला पौर्णमासी तथा कार्त्तिक प्रतिपदा ४, कार्त्तिक शुक्ला पौर्णमासी तथा मार्गशीर्ष प्रतिपदा ६, चैत्र शुक्ला पौर्णमासी और वैशाख प्रतिपदा ८। और सूर्योदय से एक घड़ी पूर्व तथा एक घड़ी पश्चात् एव सूर्यास्त से एक घडी पूर्व तथा एक घडी पश्चात्,

मध्याह्न के समय तथा अर्धरात्रि के समय भी पूर्ववत् स्वाध्याय नहीं करना चाहिए। किन्तु दिन के प्रथम प्रहर और पश्चिम प्रहर तथा रात्रि के प्रथम प्रहर और पिछले प्रहर में अस्वाध्याय काल को छोडकर अवश्य स्वाध्याय करना चाहिए। इस प्रकार ३२ प्रकार के अस्वाध्याय काल को छोडकर स्वाध्याय करना चाहिए। तथा निशीथ सूत्र के १६ वें उद्देश में यह पाठ है—

"जे भिक्खू चउसु महापडिवएसु सज्झायं करेइ करंतं वा साइज्जइ, तं जहा सुगिम्हिए पाडिवए, आसाढी पाडिवए, भद्दवए पाडिवए, कत्तिए पाडिवए।"

इनका अर्थ भी पूर्ववत् है, किन्तु इस पाठ में भाद्रपद भी ग्रहण किया गया है। सो भाद्रपदशुक्ला पौर्णमासी और आश्विन कृष्णा प्रतिपदा, इस प्रकार दो दिनों की वृद्धि करने से ३४ अस्वाध्याय काल हो जाते हैं। अतः इनको छोडकर ही स्वाध्याय करना चाहिए। व्यवहारसूत्र के सातवें उद्देश में स्वाध्याय और अस्वाध्याय काल के विषय में वर्णन करते हुए उत्सर्ग और अपवादमार्ग दोनों का ही अवलम्बन किया गया है। जैसे—

"नो कप्पति निग्गंथाण वा निग्गंथीण वा वितिकिट्ठाए काले सज्झाय उद्दिसित्तए वा करित्तए ॥१४॥ कप्पाति निग्गंथीणं वितिकिट्ठाए काले सज्झायं उद्दिसित्तए वा करित्तए वा निग्गथणिस्साए ॥१५॥ नो कप्पति निग्गथाण वा निग्गंथीण वा असज्झायं सज्झायं करित्तए ॥१६॥ कप्पति निग्गंथाण वा निग्गंथीण वा सज्झाइय सज्झायं करित्तए ॥१७॥ नो कप्पति निग्गथाण वा निग्गंथीण वा अप्पणो असज्झाइयं करित्तए कप्पाति णं अण्णमन्नस्स वायणं दलित्तए ॥१८॥

इन सूत्रों का भावार्थ केवल इतना ही है कि—साधु या साध्वियों को अकाल में स्वाध्याय न करना चाहिए। किन्तु काल में ही स्वाध्याय करना

चाहिए। यदि परस्पर वाचना चलती हो, तो वाचना की क्रिया कर सकते हैं, अर्थात् वाचना अकाल में भी दे ले सकते हैं। और यदि अपने शरीर से रुधिर आदि बहता हो, तब भी स्वाध्याय नहीं कर सकते, परन्तु उस स्थान को ठीक बाँधकर यदि खून आदि बाहर न बहते हों, तो परस्पर वाचना दे ले सकते हैं। इस प्रकार शुद्धिपूर्वक स्वाध्याय करने में प्रयत्नशील होना चाहिए।

अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि—अस्वाध्याय मूल सूत्र का होता है या अनुप्रेक्षादि का भी? इसका उत्तर यही है कि—ठाणाग सूत्र के वृत्तिकार अभयदेव सूरि चार महा प्रतिपदाओं की वृत्ति करते समय प्रथम ही यह लिखते हैं :—

"स्वाध्यायो नन्द्यादिसूत्रविषयो वाचनादि अनुप्रेक्षा तु न निषिध्यते"

इस कथन से सिद्ध हुआ कि केवल सहिता मात्र का अस्वाध्याय है, अनुप्रेक्षा आदि का नहीं।

## अस्वाध्याय काल में स्वाध्याय करने से हानि

अस्वाध्याय काल में स्वाध्याय करने से यही हानि है कि—शास्त्र के देवाधिष्ठित एव देव वाणी होने के कारण अशुद्धिपूर्वक पढने से कोई क्षुद्र देव पढ़ने वाले को छल ले या उसे दु'ख दे देवे! ( एतेषु स्वाध्याय कुर्वता क्षुद्रदेवता छलन करोति इति वृत्तिकार' ) जिससे कि लोकों में अत्यत अपवाद हो जावे। तथा आत्मविराधना और सयमविराधना के होने की भी सभावना की जा सकती है। अथवा—

"सुय णाणमि अभत्ती लोगविरुद्ध पमत्त छलणा य।
विज्जा साहणवे गुन्न धम्मया एव मा कुणसु ॥१॥"

"श्रुतज्ञानेऽभक्तिः लोकविरुद्धता प्रमत्तछलना च।
विद्यासाधनवैगुण्यधर्मता इति मा कुरु॥"

अर्थात्—विद्यासाधन में असफलता इत्यादि कारण जानकर हे शिष्य!

अकाल में स्वाध्याय न करना चाहिए। अतएव सिद्ध हुआ कि अकाल में स्वाध्याय न करना चाहिए। जैसे जो वृक्ष अपनी ऋतु आने पर ही फलते और फूलते हैं, वे जनता में समाधि के उत्पन्न करने वाले माने जाते हैं। किन्तु जो वृक्ष अकाल में फलते और फूलते हैं, वे देश में दुर्भिक्ष, मरी और राज्य-निग्रह ( कलह ) आदि के उत्पन्न करने वाले माने जाते हैं। इसी प्रकार स्वाध्याय के काल, अकाल विषय में भी जानना चाहिए। कारण यह है कि प्रत्येक कार्य विधिपूर्वक किया हुआ ही सफल होता है। जैसे समय पर सेवन की हुई ओषधि रोग की निवृत्ति और बल की वृद्धि करती है, ठीक इसी प्रकार भक्तिपूर्वक और स्वाध्याय काल में ही किया हुआ स्वाध्याय कर्मक्षय और शान्ति की प्राप्ति कराता है। अतः—

"उद्देसोपासगस्स नत्थि"

इस वाक्य को स्मरण कर इस विषय को यहीं पर समाप्त किया जाता है। अर्थात् बुद्धिमान् को उपदेश की आवश्यकता नहीं। वह स्वयं ही अपने कृत्यों को समझता है। इसलिए मुमुक्षु जनों को उचित है कि वे शास्त्रीय स्वाध्याय से अपने जीवन को पवित्र बनाकर मोक्ष के अधिकारी बनें। क्योंकि शास्त्र का वाक्य है :—

"दोहिं ठाणेहि अणगारे संपन्ने अणादीयं अणवयग्गं दीहमद्धं चाउरतसंसारकंतारं वीतिवतेज्जा, त जहा विज्जाए चेव चरणेण चेव।" स्थानागसूत्र, स्थान २ उद्देश १ सूत्र ६३

दो कारणों से सयुक्त भिक्षु अनादि अनन्त दीर्घ मार्ग वाले चतुर्गति रूप ससाररूपी कान्तार से पार हो जाते हैं, जैसे कि विद्या और आचरण से। इसलिए हमें चाहिए कि देश और धर्म का अभ्युदय करते हुए अनेक भव्य प्राणियों को मोक्ष का अधिकारी बनावें, जिससे जनता में सुख और शाति का सचार हो। इत्यल विद्वद्वर्येषु।

---

# धन्यवाद

पाठक महोदय यह जानकर अत्यन्त प्रसन्न होंगे कि जैनशास्त्रमाला का प्रकाशन कार्य उ
उन्नति कर रहा है। इस शास्त्रमाला में सब से पहले श्रीदशाश्रुतस्कन्धसूत्र और उसके अनन्तर श्रीअ
पातिकदशासूत्र छपा। अपार हर्ष का विषय है कि अब श्रीउत्तराध्ययनसूत्र का प्रथम भ
प्रकाशित होकर विक्रयार्थ प्रस्तुत हो गया है। इस शास्त्र का कलेवर भारी होने के कारण हम इ
भागों में विभक्त कर रहे हैं। पहले भाग में केवल १३ ही अध्ययन आ सके हैं। द्वितीय भाग का
भी तेजी से चल रहा है जो शीघ्र ही सम्भवतः जनवरी १९४० में पाठक महोदयों की सेवा में उ
किया जायगा। इस शास्त्र के अनुवादक भी हमारे पूर्वपरिचित श्री श्री श्री १००८ श्रीजैन धर्म दि
साहित्य रत्न जैनागम रत्नाकर उपाध्याय मुनि श्री आत्माराम जी महाराज ही हैं। इस वृहदाकार
अनुवाद करने में उन्हें कितना घोर परिश्रम करना पड़ा इसका हमारे जैसे अल्पबुद्धि पाठकों
अनुमान करना कठिन ही नहीं बल्कि असम्भव है। अन्त में केवल अपनी ओर से या इस शास्त्र
सदस्यों की ओर से ही नहीं अपितु समस्त जैनजनता की ओर से उनके पादपद्मों में धन्यवाद
करता हूँ और शासन देव से साञ्जलि प्रार्थना करता हूँ कि आपकी आयु दीर्घ हो ता
महान और पवित्र कार्य निरन्तर चलता रहे और आपके जीवन काल में ही इसकी पूर्ति हो।

अब मुझे उन बन्धुओं का धन्यवाद करना है, जिन्होंने इस कार्य में पूर्ण सहयोग दि
श्रीदशाश्रुतस्कन्ध और श्रीअनुत्तरोपपातिकदशासूत्र के प्रकाशन के समय हमारे स्थायी सदस
आठ ही थे किन्तु शास्त्रमाला के अपूर्व कार्य से सन्तुष्ट और उत्साहित होकर बढ़ते बढ़ते इनक
१७ हो गई है। प्रत्येक स्थायी सदस्य ने ६२०) जैनशास्त्रमाला को दानस्वरूप दिया है।

अब मैं पाठकों के बोध के लिए उन सब महानुभावों का चित्रसहित परिचय देता हूँ
हमारी समाज के अन्य दानवीर भी उनका अनुकरण करने के लिए प्रोत्साहित हों।

सब से पहले मैं वयोवृद्ध श्रीमान् लाला आशाराम जी जैन अर्जीनदास वक्र और



श्रीमान् लाला आशाराम जी



स्वर्गीय श्रीमान् बाबू परमानन्द जी

# धन्यवाद

पाठक महोदय यह जानकर अत्यंत प्रसन्न होंगे कि जैनशास्त्रमाला का प्रकाशन कार्य उत्तरोत्तर उन्नति कर रहा है। इस शास्त्रमाला में सब से पहले श्रीदशाश्रुतस्कन्धसूत्र और उसके अनन्तर श्रीअनुत्तरोपपातिकदशासूत्र छपा। अपार हर्ष का विषय है कि अब श्रीउत्तराध्ययनसूत्र का प्रथम भाग भी प्रकाशित होकर विद्यार्थ प्रस्तुत हो गया है। इस शास्त्र का कलेवर भारी होने के कारण हम इसे तीन भागों में विभक्त कर रहे हैं। पहले भाग में केवल १३ ही अध्ययन आ सके हैं। द्वितीय भाग का प्रकाशन भी तेजी से चल रहा है, जो शीघ्र ही सम्भवतः जनवरी १९४० में पाठक महोदयों की सेवा में उपस्थित किया जायगा। इस शास्त्र के अनुवादक भी हमारे पूर्वपरिचित श्री श्री श्री १००८ श्रीजैन धर्म दिवाकर साहित्य रत्न, जैनागम रत्नाकर उपाध्याय मुनि श्री आत्माराम जी महाराज ही हैं। इस बृहदाकार शास्त्र के अनुवाद करने में उन्हें कितना घोर परिश्रम करना पड़ा इसका हमारे जैसे अल्पबुद्धि पाठकों के लिए अनुमान करना कठिन ही नहीं, बल्कि असम्भव है। अन्त में केवल अपनी ओर से या इस शास्त्रमाला के सदस्यों की ओर से ही नहीं अपितु समस्त जैनजनता की ओर से उनके पादपद्मों में धन्यवाद अर्पण करता हूँ और शासन देव से साञ्जलि प्रार्थना करता हूँ कि आपकी आयु दीर्घ हो ताकि यह महान् और पवित्र कार्य निरन्तर चलता रहे और आपके जीवन काल में ही इसकी पूर्ति हो।

अब मुझे उन बन्धुओं का धन्यवाद करना है, जिन्होंने इस कार्य में पूर्ण सहयोग दिया है। श्रीदशाश्रुतस्कन्ध और श्रीअनुत्तरोपपातिकदशासूत्र के प्रकाशन के समय हमारे स्थायी सदस्य केवल आठ ही थे किन्तु शास्त्रमाला के अपूर्व कार्य से सन्तुष्ट और उत्साहित होकर बढ़ते बढ़ते इसकी संख्या १७ हो गई है। प्रत्येक स्थायी सदस्य ने ६२५) जैनशास्त्रमाला को दानरूपेण दिया है।

अब मैं पाठकों के बोध के लिए उन सब महानुभावों का चित्रसहित परिचय देता हूँ ताकि हमारी समाज के अन्य दानवीर भी उनका अनुकरण करने के लिए प्रोत्साहित हों।

सब से पहले मैं वयोवृद्ध श्रीमान् लाला आशाराम जी जैन, अर्जीनवीस, वकर और मालिक



श्रीमान् लाला आशाराम जी



स्वर्गीय श्रीमान् बाबू परमानन्द जी



श्रीमान् लाला सोहनलाल जी

फर्म लाला आशाराम जगन्नाथ सराफ कसूर का हृदय से धन्यवाद करता हूँ। आप बड़े ही धनाढ्य धर्मप्रेमी और भगवद्भक्त हैं। अपने नगर में सुप्रसिद्ध और प्रतिष्ठित हैं।

इसके पश्चात् कसूरनिवासी धर्ममूर्ति स्वर्गीय श्रीमान् बाबू परमानन्द जी वकील की धर्मपत्नी श्रीमती दुर्गादेवी जी का धन्यवाद करना आवश्यक समझता हूँ जिन्होंने अपने पूज्य पतिदेव की स्मृति में यह दान देने की कृपा की। स्वर्गीय बाबू जी पंजाब की जैनसमाज के एक मुख्य नेता पंजाब जैनसभा के प्रसिद्ध कार्यकर्ता और सच्चे धर्म के हितैषी थे। लाहौर के श्री अमर जैन होस्टल की स्थापना का श्रेय आप ही को प्राप्त है। राजदरबार में आपका यथेष्ट सम्मान प्राप्त था। वकीलों में आप चोटी के वकील थे। बड़े पवित्रात्मा और सच्चे समाज हितचिंतक थे।

लुधियाना में भी हमारे दो परम सहायक विद्यमान हैं। एक श्रीमान् लाला सोहनलाल जी सुपुत्र अध्यक्ष फर्म लाला मिट्ठूमल बाबूरामजी जैन बजाज तथा क्लाथ मर्चेण्ट लुधियाना। आप बड़े उत्साही धर्मप्रेमी और दानवीर हैं आपके हाथों धर्मोन्नति के सैकड़ों काम चले और चल रहे हैं। आप जाति के अग्रवाल हैं और नगर में विशेष प्रतिष्ठा रखते हैं। दयाहित आपमें कूट-कूटकर भरा हुआ है। समाज के बच्चे बच्चे में आपका विशेष प्रेम है।



श्रीमान् लाला सन्तलाल जी

दूसरे लाला सन्तलाल जी जैन रईस मालिक फर्म लाला मेहरूमल सन्तलाल लुधियाना। आप बड़े धर्मात्मा हैं। प्रकृति बड़ी सरल है आप भी जाति के अग्रवाल हैं। साधु महात्माओं की संगति में ही आपका अधिक समय व्यतीत होता है। सादगी इतनी बढ़ी चढ़ी है कि कहते नहीं बनता। धनिक होने पर भी मान नाम मात्र को नहीं।

अब पाँचवें स्थान पर मैं अपने पूज्य चचा श्रीयुत लाला गोपीराम जी मालिक फर्म कन्हैयालाल बृजलाल फर्नीचर मर्चेण्ट को नकर

र का अतीव धन्यवाद करता हू । य पिता का नाम लाला कन्हैयालाल आप मेरे पूज्य दादा स्वर्गीय लाला जी के भतीजे हैं । आप बालब्रह्मचारी ी उम्र, होशियारपुर की जनजनता और प्रतिष्ठित सज्जनों में से एक ी बड़ी लगन है । सद्भाव इतना नि धन से निधन व्यक्ति के यहाँ भी से छोटा काम हो तो भागकर

अनन्तर हमारे धन्यवाद के पात्र चोशाह जी मालिक फर्म लाला ह गोचीशाह जी जैन, रा । मर्चेण्ट, ी, ह । मैं इनकी प्रशंसा में कहा तक आपकी शास्त्रश्रद्धा, साधु महात्माओं अनन्य भक्ति और ज्ञान प्रचार के रहस्यता देखकर मेरा हृदय गद्गद है । आप बड़े धनिक और अपनी



श्रीमान् लाला गोपीराम जी



श्रीमान् लाला गोचीशाह जी

बिरादरी में मुख्य स्थान रखते हैं । बड़े उच्च विचारों के धनी हैं । सहानुभूति से ओत प्रोत हैं ।

गुरु महाराज की कृपा से हमें रावलपिण्डी में एक और भी सहायक मिले । आपका शुभ नाम लाला तेजेशाह जी था । आपको रावलपिण्डी जैनजाति में विशेष सम्मान प्राप्त था । आप यहां के प्रसिद्ध बैंकर थे । इसके अतिरिक्त आपकी सराफी और बजाजी की दुकानें भी चलती हैं । आप मुख्य व्यापारी थे । बड़े ही सुशील और कोमलप्रकृति थे । गम्भीर और विचारशील थे । परम उत्साही और शास्त्रप्रेमी थे । दान में बड़ी रुचि थी । आपकी पुण्योदय देखिए सन्तान भी बड़ी योग्य और पितृभक्त है । तीन वर्ष हुए अकस्मात् ग्रीष्म ऋतु में आपका हृदय की गति रुक जाने से देहान्त हो गया । उपरिलिखित रावलपिण्डी निवासी दोनों सज्जनों ने केवल इसी धर्मकार्य में ही अपने

हृदय की विशालता का परिचय नहीं दिया अपितु आपके यशस्वी हाथों से अनेक धर्मकार्य सम्पन्न हो चुके हैं।

स्यालकोट में हमें तीन स्थायी सरक्षक मिले। लाला मोतीशाह जी रईस मालिक फर्म लाला नत्थूशाह मोतीशाह बैंकर्स ने अपने पूज्य ज्येष्ठ भ्राता लाला नत्थूशाह जी की स्मृति में ६२५) दान दिये। आपके पूज्य पिता का नाम लाला जट्टूशाह था, जो अपनी वृद्धावस्था में अपने विस्तीर्ण कारोबार का सब भार लाला नत्थूशाह जी के अधीन करके वानप्रस्थ हो गये थे। आप बड़े ही योग्य उदार और धर्मप्रेमी थे। धार्मिक कार्य में विशेष भाग लेते थे। स्थानीय जैन उपाश्रय आपके अनथक परिश्रम का फल है। स्यालकोट में १००८ स्वर्गीय श्री लालचन्द जी महाराज की डायमण्ड जुबिली के समय आपने दिन रात लगकर सहस्रों अतिथियों की सेवा की। अन्त समय आपने बिरादरी के सब भाइयों को अपने निवास-स्थान पर



श्रीमान् लाला तेजाशाह जी

बुला-बुलाकर क्षमत क्षमापना की और ८०००) आठ हज़ार रुपये दान किये। आप में जातीयता कूट-कूटकर भरी हुई थी। अपने घर के ही नहीं बल्कि बिरादरी के भी आप मुख्य आलम्बन थे। छोटे बड़े सब आपकी अनुमति से चलते थे। कोई धार्मिक कार्य उपस्थित होता तो आप सब से अगुआ होते थे। आप शहर के चोटी के रईसों में से थे।



श्रीमान् लाला नत्थूशाह जी

उपर्युक्त लाला मोतीशाह जी रईस स्यालकोट की प्रेरणा से लाला जयन्तलाल शाह नाहर भी ६२५) देकर स्थायी सरक्षकों में प्रविष्ट हुए। आपके पूज्य पिता का नाम लाला शकरदास था। आप दो भाई हैं। छोटे भाई का नाम लाला धर्मचन्द जी है। आपकी पुरानी फर्म शकरदास जयन्तलाल के नाम से प्रसिद्ध है। दूसरी फर्म का नाम नाहर एण्ड कम्पनी है। इस फर्म की शाखाएँ सिंगापुर पिनांग क्वालालम्पुर और जावा में भी हैं। आप बड़े ही धर्मप्रेमी हैं। साधु महात्माओं और दीन-दुखी

भाइयों की सेवा में दत्तचित्त रहते हैं। अपनी शक्त्यनुसार आवश्यकता पड़ने पर तन, मन और धन से समाज की उन्नति के लिए विशेष सहायता देते हैं।

तीसरे स्थायी संरक्षक जो हमें स्यालकोट शहर में मिले उनका शुभ नाम लाला चूनीशाह जी है। आप लाला हुक्मेशाह जी के सुपुत्र और फर्म लाला चूनीशाह पन्नालाल के अध्यक्ष हैं। आपकी आयु इस समय ७० वर्ष की है तदपि आपका स्वास्थ्य युवाओं से भी बढ़ा चढ़ा है। आप बड़े ही उत्साही हैं। स्यालकोट शहर में आप चोटी के रईसों में हैं। प्रकृति बिलकुल सादा है। इतने धनाढ्य होने पर भी मान निरूर में भी नहीं फटका। क्या छोटा क्या बड़ा, सब के ही निःस्वार्थ सेवा करते हैं। आपका कारोबार कई शहरों में फैला हुआ है। धार्मिक कार्यों में विशेष रुचि रखते हैं। स्वर्गीय श्री श्री श्री १००८ श्रीलालचन्द जी महाराज की अन्तिम रुग्णावस्था में जब कि



श्रीमान लाला जयदयाल शाह जी



श्रीमान् लाला चूनीशाह जी

नित्य हजारों भाई बाई बाहर से आते थे आपने अतुलनीय सेवा कर यश उपार्जन किया। दो मास तक बराबर सब दर्शनार्थी भाइयों के आहार और सेवा का प्रबन्ध आपके जिम्मे रहा। हजारों रुपये खर्च हो गये। यहां तक कि महाराज श्री के स्वर्गवास पर भी आगे तुए सहस्रों अतिथियों के भोजन का प्रबन्ध भी आपने अपनी जेब से किया। आपकी उदारता, धर्मप्रेम और उत्साह का यह एक अनुपम उदाहरण है।

पहले हम लिख चुके हैं कि रावलपिण्डी में हमें दो स्थायी संरक्षक मिले। अब की बार लाला राधुशाह जी सिंगा की स्मृति में हमें उनके सुपुत्रों ने ६२१) दिये। लाला राधुशाह जी रावलपिण्डी के एक उच्च खानदान के साथ सम्बन्ध रखते थे। आप लाला कादूशाह जी के सुपुत्र थे। स्वर्गीय लाला कादूशाह जी का नाम रावलपिंडी के प्रसिद्ध रईसों में विख्यात है।

राधुशाह जी प्रकृति के बड़े भद्र थे। लक्ष्माधिपति होने पर भी सरलता अनुपमेय थी। दीन-दुखियों की सेवा करना आपका परम अभीष्ट था। नित्य नियम में बड़े पक्के थे और साधु-सन्तों की संगति में ही अपने समय का अधिक सदुपयोग किया करते थे। दान देने में भी




श्रीमान् लाला राधुशाह जी

कभी पीछे नहीं हटते थे। जिस समय रावल पिण्डी में जैन उपाश्रय बनाने की आयोजना होने लगी तो सब से पहले आपने ५०१) दान देकर बिरादरी के लोगों को उत्साहित किया। फलस्वरूप तत्काल हजारों रुपये इकट्ठे हो गये और यह काम भी आपके अनथक परिश्रम से पूरा हुआ। यही नहीं आप अन्य धार्मिक संस्थाओं में भी यथाशक्ति दान दिया करते थे। आपका ५४ वर्ष की अवस्था में विक्रम संवत् १९८८ में स्वर्गगमन हुआ।

होशियारपुर में लाला गोपाराम जी हमारे संरक्षक बन चुके थे। वहां पर हमें और भी बहुत आशा थी। आशा सफल होते क्या देर लगती है। शास्त्रमाला के कार्य से प्रेरित होकर लाला हंसराज जी सहसा भी हमारे संरक्षक बने। आप स्वर्गीय लाला नन्दलाल जी के सुपुत्र हैं। आपकी फर्म का नाम लाला नन्दलाल हंसराज पड़ता है। होशियारपुर में बैंकिंग का काम करते हैं। कलकत्ता में आपका आढ़त का कारोबार बड़ा विस्तृत है। वहां पर फर्म का नाम लाला हंसराज शादीलाल पड़ता है। आपका जन्म वि० सं० १९६२ में हुआ था। परम पूज्य स्वर्गीय आचार्यवर स्वामी सोहनलाल जी महाराज के अनन्य भक्त रहे। धर्म की लगन है। हर एक धार्मिक कार्य में बड़े उत्साह से भाग लेते हैं और आवश्यकता पड़ने पर कभी भी पीछे नहीं हटते। साधु-सन्तों की सेवा में तत्पर रहते हैं। बिरादरी में आपको विशेष सम्मान प्राप्त है। छोटे बड़े सब आप को आदर की दृष्टि से देखते हैं।

पटियाला के लाला अच्छरूमल जी भी ६२८) देकर शास्त्रमाला के स्थायी संरक्षक बने। पटियाला की जैनजनता में आपका पद सर्वोच्च है। राजदरबार में आपको यथोचित सम्मान प्राप्त है। आपकी फर्म का नाम लाला चाननमल अच्छरूमल पड़ता है। आपका जन्म वि० सं० १९५२ में हुआ। जन्म से ही आप बड़े चतुर और होनहार हैं। आप बड़े शान्त, धर्ममूर्ति और धार्मिक हैं। ठेकेदारी के काम में आपने विशेष धनोपार्जन किया। लाखों रुपयों की



श्रीमान लाला हंसराज जी

सम्पत्ति बनाई। बाग बगीचा, कोठी दुकान, मकान पूर्वकर्मों के संयोग से आपको सब प्राप्त है। आप सरकारी चौधरी ही नहीं बल्कि म्युनिसिपल कमिश्नर और रियासत पटियाला के दरबारी भी हैं। पटियाला में जो साधु-सन्त जाते हैं वे सब आपकी कोठियों में ही विश्राम करते हैं। आप अत्यन्त शराफ और ऊंचे दर्जे के ज्ञानी हैं। इतनी सम्पत्ति होते हुए भी आपकी सरलता और धर्मप्रियता विशेष प्रशंसा के योग्य है। आजकल आपका मुख्य व्यापार बैंकिंग है।



श्रीमान् लाला अच्छरूमल जी

लाहौर में लाला अमरनाथ जी भी ६२५) देकर स्थायी सदस्य बने। आप लाला चन्दशाह जी के सुपुत्र हैं और फर्म लाला गुलाबमल चन्दूमल के अध्यक्ष हैं। डब्बी बाजार में आपकी बहुत पुरानी दुकान है। अभी आप युवा ही हैं लेकिन नित्य नियम के बड़े पक्के हैं। तपस्या में विशेष रुचि है। बड़े पुराने और ऊंचे खानदान से सम्बन्ध रखते हैं। आप बड़े ही सीधे और बहुत ही सादे हैं। धार्मिक कामों में सब से आगे होकर भाग लेते हैं। दान में कभी पीछे नहीं हटे। यथाशक्ति उदारता से ही दान करते हैं। छोटे-मोटे कई धार्मिक कार्य आपने अपने व्यय से किये हैं। साधु महापुरुषों की सेवा में विशेष समय व्यतीत होता है।



श्रीमान् लाला अमरनाथ जी

देहली की बहन चन्द्रावति जी जो पहाड़ी धीरज पर रहने वाली थीं। वे भी ६२५) देकर स्थायी सदस्या बनीं। आप रोहतक निवासी श्रीयुत लाला नरसिंह जी की सुपुत्री हैं। आपका जन्म विक्रम सं० १९६५ और विवाहसंस्कार १९७६ में हुआ था परन्तु दुर्दैववशात विवाहसंस्कार के बाद कुछ ही महीनों में इनके होनहार पतिदेव का स्वर्गवास हो गया। बहुत छोटी अवस्था में वस्तुतः कुमारावस्था में ही विधवा होने पर भी माता पिता के सद्व्यवहार और साधु जनों के सम्पर्क से देवी चन्द्रावति जी की प्रतिदिन कल्याणकारी धर्म की ओर रुचि बढ़ने लगी और आज तक यह निरन्तर बढ़ती ही चली जा रही है। बहन चन्द्रावति जी निरन्तर मग्न



श्रीमती चन्द्रापति जी



श्रीमान् सेठ शिवप्रसाद जी

रहकर जहाँ अपने सतीत्व का संरक्षण कर रही हैं वहाँ अपने द्रव्य का भी एकमात्र धार्मिक कार्यों में ही व्यय कर उसका सदुपयोग कर रही हैं। गोशाला विद्याशाला और धर्म पुस्तक प्रचारादि अनेक शुभ कार्यों में आज तक इन्होंने अनुमानतः बीस हजार रुपये दान दिये हैं। बाई चन्द्रापति जी निस्सन्देह वर्तमान जैन बाल विधवाओं में एक आदर्श स्त्री हैं।

अम्बाला के श्रीमान् सेठ शिवप्रसाद जी रईस आजिम भी हमारे स्थायी संरक्षक बन धन्यवाद के पात्र बने। अपने नगर की जैन समाज में आप प्रतिष्ठित व्यक्ति हैं। फर्म का नाम श्रीचंद शिवप्रसाद पड़ता है। धन्धा सराफी और बैंकिंग है। धर्मानुराग कूट-कूटकर भरा हुआ है। बड़े ही सादे और समाज के बच्चे बच्चे के हितैषी हैं। सामाजिक सेवा के कामों में सब से आगे बढ़कर भाग लेते हैं। आपकी ओर से कई एक धार्मिक पुस्तकें छपकर बिना मूल्य वितरण हो चुकी हैं। जिनेन्द्र गुरुकुल पंचकूला के मुख्य कार्यकर्ताओं में हैं। यही नहीं बल्कि अन्य संस्थाओं को भी समय समय पर सहायता देते रहते हैं। बड़े सदाचारी और परोपकारी जीव हैं।



खजानचीराम जैन

सत्रहवें स्थान पर अब मेरा ही नाम आता है। अपने संबंध में किसी प्रकार का परिचय देना अनावश्यक समझकर चित्र तक ही सीमित रखता हूं।

# प्रस्तावना

## संज्ञा

यद्यपि तीर्थंकरदेव की वाणी द्वादशांगी के नाम से प्रसिद्ध है ("दुवालसंग
ङग"—समवायांग—नन्दी सू० १४) तथापि दृष्टिवाद नामक बारहवें अंग का
द हो जाने से वर्तमान काल में उपलब्ध ११ अंग १२ उपांग ४ छेद और ४ मूल
क आवश्यक इस प्रकार कुल ३२ सूत्र प्रामाणिक कहे व माने जाते हैं। इनमें
रांगादि ११ अंग और औपपातिक आदि बारह उपांग हैं, पुन व्यवहार बृहत्
निशीथ और दशाश्रुत ये चार छेद सूत्र कहे जाते हैं, तथा दशवैकालिक उत्तरा
, अनुयोग द्वार और नन्दी इन चार की मूल संज्ञा है। इन चारों को प्रकीर्णक
कालिक भी कहते हैं।

## चार अनुयोग और उनकी व्याख्या

शास्त्र में चार अनुयोग प्रतिपादन किये गये हैं— १ चरणानुयोग २ धर्मानु-
३ गणितानुयोग और ४ द्रव्यानुयोग। इन चार अनुयोगों में ही पूर्वोक्त अंगो
ादि समस्त जैनागम वर्णित हुए हैं। ओघनिर्युक्ति भाष्य में इस विषय से सम्बन्ध
ने वाली अर्थात् उक्त चारों अनुयोगों की विशेष रूप से व्याख्या करने वाली तीन
ायें दी हैं, जो कि निम्नलिखित हैं—

(१) चत्तारिउ अणुओगा, चरणे धम्मगणियाणु ओगेय।
दविियणु जोगेय तहा, अहक्कमते महड्डिया ॥५॥

(२) सविसय बलवत्त पुण, जुज्जइ तहविय महिड्डिय चरण।
चारित्तरक्खणट्ठा जेणि अरे तिन्नि अणु ओगा ॥६॥

---

(१) चत्वारस्त्वनुयोगा चरण धर्मगणितानुयोगौ च।
द्रव्यानुयोगश्च तथा, यथा क्रमंत महर्द्धिका ॥५॥

(२) स्वविषयबलवत्त्वं पुनर्युज्यते तथापि च महर्द्धिक चरणम्।
चारित्ररक्षणार्थं यत इतरे त्रयोऽनुयोगा ॥६॥

( ३ ) चरणपडिवत्ति हेउ, धम्मकहा कालदिक्खमाईया।
दविए दसण सुद्धी, दसणसुद्धस्स चरण तु ॥७॥

इन तीनों गाथाओं का सक्षेप से व्याख्यानुसारी तात्पर्य इस प्रकार है—चार प्रकार से अनुयोग कथन किये गये हैं—चरणानुयोग, धर्मानुयोग, गणितानुयोग और द्रव्यानुयोग। ये चारों उत्तरोत्तर महत्त्वशाली हैं अर्थात् प्रथम की अपेक्षा दूसरा

---

( ३ ) चरणप्रतिपत्तिहेतव धर्मकथाकालदीक्षादय ।
द्रव्ये दर्शनशुद्धि दर्शनशुद्धस्य चरण तु ॥७॥

इस गाथात्रय की सस्कृत व्याख्या भी है, जो कि क्रमश नीचे दी जाती है—

१ व्याख्या—चत्वार इति सख्यावचन शब्द । अनुकूला अनुरूपा वा योगा अनुयोगा । तुशब्द एवकारार्थ चत्वार एव । अन्ये तु तुशब्द विशेषणार्थं व्याख्यानयन्ति । किं विशेषयन्तीति चत्वारोऽनुयोगा । तुशब्दाद् द्वौ च पृथक्त्वापृथक्त्वभेदात् । कथ चत्वारोऽनुयोगा ? इत्याह—"चरणे धम्मगणियाणुओगेय" चर्यंत इति चरण तद्विषयोऽनुयोगश्चरणानुयोगस्तस्मिन् चरणानुयोग । अत्र चासरपदलोपाद्दिश्य मुपन्यास । अन्यथा चरणकरणानुयोगे इत्येव वक्तव्यम्, स चैकादशागरूप । "धम्मे ' इति धारयतीति धर्मे दुर्गतौ पतन्त सत्त्वमिति तस्मिन् धर्मे धर्मविषये द्वितीयोऽनुयोगो भवति, स चोत्तराध्ययनप्रकीर्णकरूप । ' गणियाणुओगय" इति गण्यत इति गणितम् । तस्यानुयोगो गणितानुयोग । तस्मिन् गणितानुयोगविषय तृतीयो भवति स च सूर्यप्रज्ञप्त्यादिरूप । चशब्द प्रत्येकमनुयोगपदसमुच्चायक । ' दविअणुओग" त्ति द्रवतीति द्रव्य तस्यानुयोगो द्रव्यानुयोग सदसत्पर्यालोचनारूप । स च दृष्टिवाद, चशब्दादनाप सम्म त्यादिरूप । तथेति क्रमप्रतिपादक । आगमोक्तेन प्रकारेण 'यथाक्रम' यथापरिपाट्येति । चरणकरणानुयोगाद्या "महर्द्धिका" प्रधाना इति यदुक्त भवति । एव व्याख्याते सत्याह पर —' चरणे धम्मगणियाणुओगय, दविअणुओगेय' त्ति यदेतया भेदेनोपन्यास क्रियते तत्किमर्थं चत्वार इत्युच्यते ? विशिष्टपदोपन्यासादेवायमर्थोऽवगम्यत इति तथा चरणपद भिन्नया विभक्त्या किमर्थमुपन्यस्तम् ? धर्मगणितानुयोगौ तु एकयैव विभक्त्या पुनर्द्रव्यानुयोगो भिन्नया विभक्त्येति, तथाऽनुयोगशब्दश्चैक एवोपन्यसनीय किमर्थं द्रव्यानुयोग इति भेदेनोपन्यस्त इति ?

अत्रोच्यते—यत्तावदुक्त, चतुर्ग्रहणं न कर्तव्य, विशिष्टपदोपन्यासात् । तदसत्, यतो न विशिष्ट सख्यावगमो भवति विशिष्टपदोपन्यासेऽपि कुत ? चरणधर्मगणितद्रव्यपदानि सन्ति, अन्यान्यपि सन्तीति सशयो मा भूत्कस्यचिदित्यतश्चतुर्ग्रहण क्रियत इति यथा, यच्चोक्त—भिन्नया विभक्त्या चरणपद केन कारणेनोपन्यस्तम् ? तत्रैतत् प्रयोजन, चरणकरणानुयोग एवात्राधिकृत प्राधान्यख्यापनार्थं भिन्नया विभक्त्या उपन्यास इति तथा धर्मगणितानुयोगौ एकविभक्त्योपन्यस्तौ, अत्र तु क्रमऽप्रधानाततावित्ति । तथा द्रव्यानुयोगे भिन्नविभक्त्युपन्यास प्रयोजनम् । अय हि एकैकानुयोग मीलनीय न पुनर्लौकिकशास्त्रवद् युक्तिभिर्न विचारणीय इति । तथाऽनुयोगशब्दद्वयोपन्यासे प्रयोजनमुच्यते—यत् अथाणां पदानाम तऽनुयोगपदमुपन्यस्त तदपृथक्त्वानुयोगप्रतिपादनार्थमिति ।

एव व्याख्याते सत्याह पर इह गाथासूत्रपर्यन्त इदमुक्तम्—यथा क्रमते— महर्द्धिका" इति । एव तर्हि चरणकरणानुयोगस्य लघुत्व तत्किमर्थं तस्य निर्युक्ति क्रियते अपितु द्रव्यानुयोगस्य युज्यत कर्तुं सर्वेषामेव प्रधानत्वात्, एव चोदकेनाक्षेपे कृत सत्युच्यते—

( २ ) स्वस्थाने विषयश्च स्वविषयस्तस्मिन् स्वविषये बलवन्त पुनर्युज्यते घटते । एतदुक्त भवति—आत्मीयात्मीयविषये सर्वे एव बलवन्तो वर्तन्त इति । एव व्याख्याते सत्यपर स्वाह—यद्येव सर्वेषामेव निर्युक्ति करणप्राप्तम्, आत्मीयात्मविषये सर्वेषामेव बलवत्त्वात्, तथापि चरणकरणानुयोगस्य न कर्तव्येति । एव चोदकेनाक्षिप्ते सत्याह गुरु— 'तहवियमहड्डिय चरण" तथापि एवमपि स्वविषयबलवत्त्वेऽपि सति महर्द्धिक

अधिक महत्त्व रखता है। अनुकूल अथवा अनुरूप योग—व्याख्या को अनुयोग* कहते हैं। तात्पर्य यह है कि समस्त जैनसूत्र उक्त चारों अनुयोगों में ही प्रतिपादन किये गये हैं। जिन सूत्रों में चारित्रविधि की पूर्ण व्याख्या की गई है, वे चरणानुयोग के नाम से प्रसिद्ध हैं। यथा आचारांगादि अंगसूत्र चरणानुयोग कहे जाते हैं। एवं जिन सूत्रों में धर्म की व्याख्या की गई है, वे धर्मानुयोग के नाम से प्रसिद्ध हैं। धर्मानुयोग में उत्तराध्ययनादि प्रकीर्ण ग्रन्थों का समावेश होता है। दुर्गति में पड़ते हुए प्राणी को सुगति में ले जाने वाले तत्त्व का नाम धर्म है। इसी प्रकार जिन सूत्रों में गणित विषय का उल्लेख किया हुआ है, वे गणितानुयोग के अन्तर्गत हैं। यथा—सूर्य प्रज्ञप्ति आदि सूत्र। इन सूत्रों में गणितविषय का विशेष उल्लेख है। और जिन सूत्रों में धर्मादि द्रव्यों का विवेचन किया गया है, उन्हें द्रव्यानुयोग कहते हैं। दृष्टिवादांग की इसी अनुयोग में गणना की जाती है। यद्यपि वर्तमान काल में उपलब्ध होने वाले सूत्रग्रन्थों में चारों अनुयोगों के पाठ मिलते हैं परन्तु उक्त कथन उत्सर्ग सापेक्ष है अर्थात् उत्सर्ग मार्ग को अवलम्बन करके किया गया है और अपवाद मार्ग में तो प्रत्येक सूत्र में चारों अनुयोगों का वर्णन विद्यमान रहता है, इसलिये प्रत्येक अनुयोग की प्रधानता को लेकर उक्त प्रकार का उल्लेख समुचित ही है।

ऊपर बतलाया गया है कि ये चारों अनुयोग उत्तरोत्तर प्रधानता को लिये

---

चरणमेव । शेषानुयोगाना चरणरक्षणानुयोगार्थमेवोपादानात्, पूर्वात्पन्नसंरक्षणार्थमपूर्वप्रतिपत्त्यर्थं च शेषानुयोगा अस्यैव वृत्तिभूता । यथाहि कर्पूरवनखण्डरक्षार्थं वृतिरुपादीयते, तत्र हि कर्पूरवनखण्ड प्रधान न पुनर्वृति । एवमत्रापि चारित्ररक्षणार्थं शेषानुयोगानामुपन्यासात् । तथा चाह—"चारित्तरक्खणट्ठाजेयि-यर तिन्नि अणुओगा" चयरित्तीकरणाच्चारित्र तस्य रक्षण तदर्थं चारित्ररक्षणार्थं येन प्रकारेण "इतरे" इति धर्मानुयोगादयस्त्रयोऽनुयोगा इति ।

(३) एव व्याख्याते सत्याह—कथ चारित्ररक्षणमिति चेत्तदाह—चरणपडिवत्तिहेउ

चर्यत इति चरण व्रतादि । तस्य प्रतिपत्तिश्चरणप्रतिपत्ति । चरणप्रतिपत्ते हेतु कारण निमित्त मिति पर्याया । किं तदाह—"धर्मकथा" दुर्गतौ प्रपतन्त सत्त्वसघात धारयतीति धर्मस्तस्य कथा कथन धर्मकथा । चरणप्रतिपत्तेर्हेतुर्धर्मकथा । तथाहि—आक्षेपण्यादिधर्मकथाऽऽक्षिप्ता सन्तो भव्यप्राणिनश्चारित्र मवाप्नुवन्ति "कालदिक्खमाईयत्ति" कलन काल कलासमूहो वा कालस्तस्मिन् काले दीक्षादय । दीक्षण दीक्षा प्रव्रज्याप्रदान आदिशब्दादुपस्थापनादिपरिग्रह । तथा च शोभनतिथिनक्षत्रमुहूर्तयोगादौ प्रव्रज्या प्रदान कर्त्तव्यम् । अत कालानुयोगोऽप्यस्यैव परिकरभूत । "दवियत्ति" द्रव्ये द्रव्यानुयोगे किं भवति ? इत्यत आह—"दर्शनशुद्धि" दर्शन सम्यग्दर्शनमभिधीयते । तस्य शुद्धि निर्मलता दर्शनशुद्धि । एतदुक्त भवति, द्रव्यानुयोग सति दर्शनशुद्धिर्भवति युक्तिभिर्यथा व्यवस्थितार्थपरिच्छेदात् । तदत्र चरणमपि युक्त्यनुगतमेव प्रतीत्य न पुनरागमादेव केवलादिति । आह—दर्शनशुद्धैव किम् ? तदाह— "दर्शनशुद्धस्य" दर्शन शुद्ध यस्यासौ दर्शनशुद्धस्तस्य "चरण" चारित्र भवतीत्यर्थं । तुशब्दो विशेषणे चारित्रशुद्धस्य दर्शनमिति ।

* अनुयोग इति क शब्दार्थ ? उच्यते श्रुतस्य स्वेनार्थेनानुयोजनम् अनुयोग, अथवा सूत्रस्याभि धेयव्यापारो योग, अनुरूप अनुकूलो वा योग अनुयोग, अथवा अर्थत पश्चादभिधानात् स्तोकत्वाच्च सूत्रमनु तस्याभिधेयेन योजनमनुयोग ।

[ इति विनयाध्ययने चूर्णिकार ]

हुए हैं अर्थात् चरणानुयोग से धर्मानुयोग प्रधान है और धर्मानुयोग से गणितानुयोग विशिष्ट है। एवं गणितानुयोग की अपेक्षा द्रव्यानुयोग महत्त्व वाला है। इस प्रकार सब से अधिक बलवत्ता द्रव्यानुयोग की मानी गई है। परन्तु ऐसा मानने पर चरणानुयोग सब से लघु अर्थात् कम महत्त्व वाला ठहरता है। तब तो उसका सब से प्रथम निर्देश करना असगत होगा क्योंकि सब से प्रथम निर्देश प्रधान का ही किया जाता है। इसका अभिप्राय यह है कि यदि द्रव्यानुयोग को सब में प्रधानता प्राप्त है तो प्रथम उसी का निर्देश करना चाहिये था। इस आक्षेप के समाधानार्थ आचार्यों ने उत्तर की दूसरी गाथा का उल्लेख किया है। आचार्य कहते हैं कि उक्त कथन का यह तात्पर्य नहीं कि इन चारों अनुयोगों में एक कम और दूसरा अधिक महत्त्व वाला है किन्तु ये चारों ही अनुयोग अपने अपने विषय में प्रधान अथच महत्त्वशाली हैं। चरणानुयोग का प्रथम निर्देश करने का अभिप्राय उसकी मुख्यता द्योतन करना है। तात्पर्य यह है कि चरणानुयोग अगी और शेष तीनों अनुयोग उसके अगभूत हैं। अथवा यों कहिये कि चरणानुयोग की रक्षा के लिये ही बाकी के तीन अनुयोग प्रतिपादन किये गये हैं। अत चरणानुयोग अर्थात् चारित्र प्रधान है और धर्म, गणित तथा द्रव्य ये तीनों चारित्र के वृतिभूत सरक्षक होने से गौण हैं। लोक में भी देखा जाता है कि जो रक्षणीय होता है, उसे ही प्रधान कहा व माना जाता है। तात्पर्य यह है कि जैसे कर्पूरवनखण्ड की रक्षा के लिये वृति (वाड) की अत्यन्त आवश्यकता होती है कारण कि उसके बिना वह सुरक्षित नहीं रह सकता परन्तु इससे वृति (वाड) को प्रधान नहीं माना जा सकता। प्रधानता तो कर्पूरवनखड को ही प्राप्त होती है। इसी प्रकार चारित्र सरक्षणार्थ वर्णन किये गये बाकी के तीनों अनुयोग आवश्यक होने पर भी उनमें प्रधानता चारित्र की ही मानी जाती है। कर्मों के सचय को—कर्मों के समूह को आत्मा से पृथक् करने का सामर्थ्य विशेषरूप से चारित्र में ही है। अत "चयरिक्तीकरणाच्चारित्र" ( कर्मों के समुच्चय को रिक्त करने—आत्मा से पृथक् करने वाले तत्त्व का नाम चारित्र है ) यह चारित्र शब्द की निरुक्ति सार्थक ही की गई है। तीसरी गाथा में धर्मादि अनुयोगों की चारित्रसरक्षता का वर्णन है अर्थात् धर्म, गणित और द्रव्य ये तीनों अनुयोग चारित्र की रक्षा किस प्रकार से करते हैं, इस बात का उल्लेख किया गया है। धर्मकथानुयोग के द्वारा चारित्र में दृढता सम्पादन की जाती है अर्थात् मोक्षाभिलाषी भव्य जीवों को धर्मसम्बन्धी कथाओं के द्वारा चारित्र में आरूढ किया जाता है, जिससे कि उनके चारित्र में उत्तरोत्तर निर्मलता और जीवनसहभावित्व का सचार हो सके। इसी हेतु से धर्मानुयोग को चारित्र का रक्षक माना गया है। इसी भाति गणितानुयोग भी चारित्र का परम सहायक माना है। कारण कि दीक्षा ग्रहण में तिथि, नक्षत्र, योग और मुहूर्तादि की शुद्धि का जो विचार किया जाता है, जिससे कि ग्रहण की हुई दीक्षा निर्विघ्नतया सम्पन्न हो सके, यह सब गणितानुयोग पर ही निर्भर है। तथा तीसरा द्रव्यानुयोग है जो कि चारित्र

रक्षकों में सब से अग्रसर है। कारण कि चारित्रनिष्ठा के लिये दर्शनशुद्धि की नितान्त आवश्यकता है और दर्शनशुद्धि अर्थात् सम्यक्त्व की प्राप्ति जीवाजीवादि द्रव्यज्ञान की अपेक्षा रखती है अर्थात् जब तक मुमुक्षु आत्मा को जीवाजीवादि द्रव्यों के स्वरूप का यथार्थ ज्ञान नहीं होता तब तक उसको यथार्थ रूप से सम्यक्त्व की उपलब्धि नहीं हो सकती। अत दर्शनशुद्धि के लिये जीवाजीवादि द्रव्यों का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करना मुमुक्षु जीव के लिये परम आवश्यक है और जिसका दर्शन शुद्ध है उसी का चारित्र निर्मल अथवा सुदृढ़ हो सकता है। इसी आशय से आगमों* म कहा है कि जो व्यक्ति शुद्ध जीव और शुद्ध अजीव तथा जीवाजीव आदि को भली भाति जानता है वही सयम मार्ग में निष्णात हो सकता है। इससे सिद्ध हुआ कि दर्शनशुद्धि के द्वारा ही सम्यक् चारित्र की उपलब्धि हो सकती है और जिन आत्माओं का दर्शन शुद्ध नहीं, उनका चारित्र भी निर्मल नहीं। इस प्रकार उक्त तीनों अनुयोग चारित्र की रक्षा के लिये अभिहित हुए हैं और उनमें से दूसरा जो धर्मानुयोग है, उसका वर्णन करने वाला यह उत्तराध्ययन सूत्र है।

## उत्तराध्ययन शब्द की व्युत्पत्ति

उत्तराध्ययन इस वाक्य में उत्तर और अध्ययन ये दो शब्द हैं। इनमें उत्तर शब्द का प्रधान अर्थ भी होता है और पश्चाद्भावी भी। तब प्रधान अर्थ में उक्त वाक्य का यह अर्थ हुआ कि उत्तर—प्रधान अर्थात् धर्मसम्बन्धी विषय में एक से एक बढ़कर हैं अध्ययन—प्रकरण जिसमें, उस शास्त्र का नाम उत्तराध्ययन है। उक्त सूत्र के अध्ययनों—प्रकरणों की सख्या ३६ है। इस बात का उल्लेख प्रस्तुत सूत्र के अन्त में† तथा समवायाग सूत्र के ३६वें स्थान में किया है‡ और उत्तर शब्द का पश्चाद्भावी उत्तर अर्थात् पश्चात् पढा जाने वाला, यह अर्थ होता है। प्राचीन समय में आचारागादि सूत्रों से उक्त सूत्र के अध्ययनों का पाठ उत्तर काल में किया जाता था। आचारागादि सूत्रों से इस सूत्र की रचना पीछे से हुई है, कारण कि श्री श्रमण भगवान् महावीर स्वामी ने इसको अन्त समय में कहा है। इसलिये इन अध्ययनों के समुदाय की उत्तराध्ययन

---

* जो जीववि वियाणेइ, अजीवेवि वियाणइ।
जीवाजीव वियाणतो, सो हु नाहीइ सजम ॥ ( दशवैका० अ० ४ गा० १३ )

† छत्तीस उत्तरज्झाए भवसिद्धीय समए। ( अ० ३६ गा० २७० )

‡ छत्तीस उत्तरज्झयणा प० त०— १ विणयसुय, २ परीसहो, ३ चाउरगिज्ज, ४ असखय, ५ अकाममरणिज्ज, ६ पुरिसविज्जा, ७ उरब्भिज्ज, ८ काविलिय, ९ नमिपव्वज्जा, १० दुमपत्तय, ११ बहुसुय पूजा, १२ हरिएसिज्ज, १३ चित्तसभूय १४ उसुयारिज्ज, १५ सभिक्खुग, १६ समाहिठाणाहिं, १७ पावसमणिज्ज, १८ सजइज्ज, १९ मियचारिया, २० अणाहपव्वज्जा, २१ समुद्दपालिज्ज, २२ रहनमिज्ज, २३ गोयमकेसिज्ज २४ समितीओ २५ जन्नतिज्ज २६ सामायारी २७ खलुंकिज्ज, २८ मोक्खमग्गाई २९ अप्पमाओ ३० तवोमग्गो, ३१ चरणविही, ३२ पमायठाणाइ ३३ कम्मपयडी ३४ लेसज्झयण, ३५ अणगारमग्गो, ३६ जीवाजीवविभत्तिय।

संज्ञा" हुई। सम्प्रतिकाल में दशवैकालिक सूत्र के पश्चात् इस सूत्र के अध्ययन की प्रथा प्रचलित हो रही है, इस हेतु से भी इसका उत्तराध्ययन यह नाम सार्थक प्रतीत होता है।

## अध्ययन शब्द का निर्युक्तिकारसम्मत विशेष अर्थ

निर्युक्तिकार ने अध्ययन शब्द के प्रकरण अर्थ के अतिरिक्त कुछ विशेष अर्थ भी किये हैं। यथा—

(१) अज्झप्पस्साणयण कम्माण अवचयो उवचियाणं।
अणुवचयो य णवाण तम्हा अज्झयणमिच्छति ॥१॥
(२) अहिगम्मति य अत्था, अणेण अहियं णयणमिच्छति।
अहियं व साहु गच्छइ, तम्हा अज्झयणमिच्छति ॥२॥

---

* इसी आशय को निर्युक्ति की निम्नलिखित गाथा में व्यक्त किया गया है। यथा—
कमं उत्तरेण पगयं आयारस्सेव उपरिमाइं तु।
तम्हा उ उत्तरा खलु अज्झयणा हुंति णायव्वा ॥३॥

भावार्थ—जिससे कि ये अध्ययन आचारांग से उत्तर काल में पढ़े जाते थे, इसलिये इनकी उत्तर संज्ञा है।

यस्मादाचारस्योपर्येमानि पठितवन्तस्तस्मात् उत्तराणि उत्तराध्ययनान्यध्यानि।

(व्याख्या—) तथा चूर्णिकार का निम्नलिखित कथन भी इसी आशय को व्यक्त करता है। यथा—

"उत्तरज्झयणा पुव्वं आयारस्सुवरिं आसि, तत्थेव तसि उग्घोद्घातवसवधाभिवत्थाणं, ताणि पुण सप्पभिइ अज्जसज्ज भवेण मणगपितुणा मणगहियत्थाएणि णूहियाणि दसवियालियं मिति तम्मि चरणकरणानुयोगो वणिज्जति, तप्पभिइ च तस्सु वरिठविताणि, एतेणाभिसंबधेणुत्तरज्झयणाणि आगताणि"।

(१) अध्यात्मस्यानयनं कर्मणाम् अपचयः उपचितानाम्।
अनुपचयो वा नवानां, तस्मात् अध्ययनमिच्छन्ति ॥१॥
(२) अधिगम्यन्ते वाऽर्था, अनेनाधिकं वा नयनमिच्छन्ति।
अधिकं वा साधु गच्छति तस्मात् अध्ययनमिच्छन्ति ॥२॥

यह गाथा अणुयोगद्वार सूत्र में भी है, देखो प्रमाण द्वार सू० १२५ में।

(१) व्याख्या— अज्झप्पस्स"त्ति सूत्रत्वादध्यात्ममात्मनि, कोऽर्थः ? स्वस्मात् आनी यतेऽनेनेति आनयन, प्रस्तावादात्मनाऽध्ययन निरुक्तिविधिना चात्माकारनकारलोपः। कुत एतदित्याह— यतः कर्मणां ज्ञानावरणीयादीनाम्, "अपचय" चयापगमोऽभाव इत्यर्थः। उपचितानां" प्राग्बद्धानाम् "अनुपचयश्च" अनुपचीयमानताऽनुपादानमिति यावत्, नवानां प्रत्यग्राणां कोर्थः ? प्राग्बद्धानाम् एतदुपयुक्तस्येति गम्यते। उपसंहारमाह—तस्मात् प्राग्बद्धबध्यमानकर्माभावेनात्मनः स्वस्वभावानयनाद्धेतोः अध्ययनम्' इच्छति" अभ्युपगच्छन्ति पूर्वसूरय इति गम्यते। यद्वा अध्यात्ममिति रुढितो मनः तच्च प्रस्तावात् शुभं तस्यानयनमध्ययनम्। आनीयत अनेन शुभं चेत अस्मिन् उपयुक्तस्य वैराग्यभावात्। शेषं प्राग्वत्। नवरं वैराग्यभावात् कर्मणामिति क्लिष्टानामिति गाथार्थः।

(२) निरुक्त्यन्तरेणैतदेव व्याख्यातुमाह—

अधिगम्यन्ते वा परिच्छिद्यन्ते वा "अर्था" जीवादयः अनेनाधिकं वानयनं प्रापणमर्यादात्मनि

भावार्थ—केवल आत्मचिन्तन—आत्मस्वाध्याय अर्थात् आत्मा में तदाकार वृत्ति का सम्पादन करना ही अध्ययन है। तात्पर्य कि जिसके द्वारा आत्मा को वैभाविक परिणति से हटाकर स्वस्वभाव में लाया जाय, उसी को विद्वानों ने अध्ययन कहा है। यदि दूसरे शब्दों में कहें तो खरी आध्यात्मिकता का सम्पादन करना ही वास्तविक अध्ययन अथवा उसका सुचारु फल है। इसी आशय से चूर्णीकार ने—'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रात्मकानि चोत्तराध्ययनानि' ऐसा उल्लेख किया है। यहां पर अध्ययन से शास्त्रकारों का अभिप्राय भावाध्ययन से है। कारण कि भावाध्ययन से ही यह आत्मा कर्मबन्धन से मुक्त होकर अपने निज स्वभाव में रमण करने की योग्यता प्राप्त कर सकता है। मन, वाणी और शरीर के शुभ व्यापार से भावपूर्वक जो अर्थ चिन्तन है, उसी का नाम भावाध्ययन है। इसी भावाध्ययन से यह आत्मा स्वोपार्जित कर्म दलिकों का क्षय करके अपने वास्तविक स्वरूप को प्राप्त करता है। निम्नलिखित निर्युक्तिगाथा इसी भाव को अर्थात् भावाध्ययन के स्वरूप और फल को व्यक्त कर रही है। यथा—

अट्ठविह कम्मरय, पोराण ज खवेइ जोगेहिं।
एय भावज्झयण, णेयव्व आणुपुव्वीए॥

परन्तु भावाध्ययन द्रव्याध्ययनपूर्वक होता है अर्थात् यह जीव शुभ मन से द्रव्याध्ययन करता हुआ भावाध्ययन में प्रवेश करता है। तथा भावाध्ययन से पूर्व सचित कर्मों का क्षय हो जाता है और आगे के लिये नये कर्म का बन्धन नहीं होता। इस प्रकार उभयविध—सत्तागत और बध्यमान कर्मों से युक्त होता हुआ यह जीवात्मा अपने स्वभाव में रमण करने लगता है। अत अध्ययन शब्द की यह पूर्वोक्त निरुक्ति ( आत्मा को स्वस्वभाव में लाना ) ठीक ही प्रतीत होती है। अथवा रूढ्यर्थ को मानकर

ज्ञानादीनामनन इच्छन्ति विद्वास इति शेष। 'अधिकम्' अर्गेऽ शीघ्रतरमिति यावत्। 'वा' सर्वत्र विकल्पार्थे। "साधु" इति साधयति पौरुषेयीभिर्विशिष्टक्रियाभिरपवर्गमिति साधु "गच्छति" यात्यर्था मुक्तिम्। अननत्व अपि योज्यत। यस्मादेवमेव च तत किमित्याह—तस्मादध्ययनमिच्छन्ति। निरुक्तविधिनाऽर्थनिर्देश परत्वाद्वाऽस्य अयतनेर्वा अधिपूर्वस्याध्ययनम्।

छाया—अष्टविध कर्मरज, पुराण यत् क्षपयति योगै।
एतद् भावाध्ययन, नेतव्यम् आनुपूर्व्या॥१॥

व्याख्या—"अष्टविधम्" अष्टप्रकारक क्रियत इति कर्मज्ञानावरणादि रज इव रजो जीवशुद्ध स्वरूपान्यथात्वकरणेन, इह चोपमावाचकशब्दमन्तरेणापि परार्थप्रयुक्तत्वात् अग्निर्माणवक इतिवदुपमानार्थोऽवगन्तव्य। कर्मरज इति समस्त वा पद "पुराण" अनेकभवोपात्ततया चिरन्तन यत्—यस्मात् क्षपयति जतु योगै भावाध्ययनचिन्तनादिशुभव्यापारै तस्मादिदमेव भावरूपत्वात् क्षपणाहेतुत्वात् भावक्षपणेत्युच्यते इति प्रक्रम। प्रकृतमुपसहर्तुमाह—एतद् इत्युक्तपर्यायाभिधेय भावाध्ययन नेतव्य प्रापयितव्यम् आनुपूर्व्या शिष्यप्रशिष्यपरम्परात्मिकायाम्। यद्वा नेतव्य सवेदननिषयतां प्रापणीयम् आनुपूर्व्या क्रमेणेति।

* "दव्वज्झयणे ? पत्तयपोत्थय लिहिय" अर्थात् पत्र और पुस्तक पर लिखा हुआ द्रव्याध्ययन कहलाता है। ( अनु० सू० १५० )

अध्यात्म का अर्थ यहा पर प्रशस्त मन है । तात्पर्य कि जिसके द्वारा मन की प्रशस्त प्रवृत्ति हो और क्लिष्ट कर्मों के विनाशार्थ तदनुसार उपयुक्ततापूर्वक वैराग्य भाव धारण किया जावे, उसको अध्ययन कहते हैं ।

( २ ) अथवा जिसके द्वारा जीवाजीवादि पदार्थों का सम्यग्बोध हो जावे, तथा आत्मा को जिसके द्वारा ज्ञान की प्राप्ति हो, उस क्रियाविशेष को विद्वान् अध्ययन कहते हैं । अपिच साधु—पौरुषी आदि विशिष्ट क्रियाकलाप के द्वारा मोक्षप्राप्ति के लिये यत्न करने वाला जीव—जिस अनुष्ठान विशेष के द्वारा शीघ्र ही मोक्षपथ का पथिक बन सके, उसका नाम अध्ययन है । यहा पर अधिपूर्वक इङ् धातु से निष्पन्न हुए अध्ययन शब्द की चर्चा की गई है । साराश कि उपर्युक्त भिन्न भिन्न प्रकार से की जाने वाली निरुक्तियों से उत्तराध्ययन सूत्र की विशिष्टता ध्वनित करना ही निर्युक्तिकार को अभिमत है, ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है, जो कि सुसगत एव समुचित ही है ।

## रचनाविषयक मतभेद

प्रस्तुत सूत्र की रचना के विषय में कुछ मतभेद देखने में आता है । नियुक्तिकार तो इसके कतिपय अध्ययनों को दृष्टिवादाग से उद्धृत किया हुआ मानते हैं । कितने एक स्थलों को जिनभाषित कहते हैं और कितने एक प्रत्येक बुद्धादि रचित एव अन्य स्थविरादि के द्वारा कहे गये स्वीकार करते* हैं । चूर्णीकार† श्री जिनदास गणि महत्तर और बृहद्वृत्तिकार वादिवैताल श्री शातिसूरि‡ तथा स्वर्गीय सवेगी

* अगप्पभवा जिणभासियाय पत्तेयबुद्धसवाया ।
बधे मुक्खे य कया, छत्तीस उत्तरज्झयणा ॥ ( निर्युक्तिगाथा ४ )
छाया—अगप्रभवाणि जिनभाषितानि प्रत्येकबुद्धसवादानि ।
बन्धे मोक्षे च कृतानि षट्त्रिंशत् उत्तराध्ययनानि ॥

† एयाणि पुण उत्तरज्झयणाणि कओ कस्स वा भासियाणित्ति ? उच्यते ' अगप्पभवाइ ।
तत्थ अगप्पभवा जहा परीसहा वारसमाओ अंगाओ कम्मप्पवाय पुव्वाओ णिज्जूढा, जिणभासिया जहा दुमपत्तगादि पत्तेयबुद्धभासियाणि जहा काविलिज्जादि, सवाओ जहाणमि पव्वज्जा कसिगोयमेज्ज च, त एते सव्वव बधप्पमोक्खत्थ छत्तीस उत्तरज्झयणा कया । ( चूर्णी पृ० ७ )

‡ 'अगप्पभवा जिणभासिया इत्यादि निर्युक्ति गाथा की व्याख्या रूप में उल्लेख किया गया बृहद्वृत्ति का पाठ इस प्रकार है—अगाद् दृष्टिवादाद् प्रभव उत्पत्तिर्येषामिति अगप्रभवानि यथा परीषहाध्ययनम् । वक्ष्यति हि— 'कम्मप्पवायपुव्वे सत्तरस पाहुडमि जमुत्त, सनय सोदाहरण त चेव इहपिणा यव्व" । जिनभाषितानि, यथा द्रुमपुष्पिकाऽध्ययनं, तद्धि समुत्पन्नकेवलेन भगवता महावीरेण प्रणीतम् । यद्वक्ष्यति—' त णिस्माए भयव सीसाण दइ अणुसहित्ति, च समुच्चये प्रत्येकबुद्धाश्च सवादश्च प्रत्येकबुद्ध सवाद तस्मादुत्पन्नानि इति नेय , तत्र प्रत्येकबुद्धा कपिलादय तेभ्य उत्पन्नानि यथा कापिलीयमध्ययनम् । वक्ष्यति हि— धम्मद्धयागीय" तत्र हि कपिलेनति प्रक्रम । सवाद सगतप्रश्नोत्तरवचनरूपस्तत उत्पन्नानि यथा केशिगौतमीय, वक्ष्यति च— 'गोतमकेसीओय सवाय समुट्ठिय तु जम्हेयमित्यादि
( अध्य० १ निर्युक्ति गाथा ४ की व्याख्या )

साधु श्री आत्माराम जी ने भी निर्युक्ति के इसी विचार को मान्य रक्खा है। तात्पर्य कि इन तीनों विद्वानों ने उत्तराध्ययन की रचना को निर्युक्ति के लेखानुसार ही स्वीकार किया है। परन्तु उत्तराध्ययन सूत्र के छत्तीसवें अध्ययन की अन्तिम गाथा और श्रमण भगवान् महावीर स्वामी के निर्वाणसम्बन्धी कल्पसूत्र के पाठ को देखते हुए निर्युक्तिकार का उक्त कथन कुछ विचार की अपेक्षा रखता है। उत्तराध्ययन सूत्र की अन्तिम गाथा में लिखा है कि श्रमण भगवान् महावीर स्वामी ने उत्तराध्ययन के ३६ अध्ययनों को प्रकट करने के अनन्तर निर्वाण पद को प्राप्त किया । तथा कल्पसूत्र का निम्नलिखित पाठ भी इसी बात का समर्थन कर रहा है। यथा—

( १ ) "तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे तीसं वासाइं अगारवासमज्झे वसित्ता साइरेगाइं दुवालसवासाइं छउमत्थपरियायं पाउणित्ता

† प्रश्न ९४—जैनमत में यह जो रूढि से कितनेक लोग कहते हैं कि उत्तराध्ययन के छत्तीस अध्ययन दीपमाला की रात्रि में कथन करके और सैतीसवां अध्ययन कथन करते हुए श्री श्रमण भगवान् मोक्ष को प्राप्त हो गये, यह कथन सत्य है या नहीं ?

उत्तर—यह कथन सत्य नहीं क्योंकि कल्पसूत्र की मूलटीका से विरुद्ध है, और श्री भद्रबाहु स्वामी ने उत्तराध्ययन की निर्युक्ति में ऐसा कथन किया है कि—उत्तराध्ययनसूत्र का दूसरा परीषहाध्ययन तो कर्मप्रवाद पूर्व के सत्तरवें पाहुड से उद्धार करके रचा है, और आठवां अध्ययन श्री कपिलकेवली ने रचा है और दशवां अध्ययन जब गौतम स्वामी अष्टापद से पीछे आये हैं तब भगवन्त ने गौतम को धैर्य देने के वास्ते चम्पा नगरी में कथन किया था और २३वां अध्ययन केशी गौतम के प्रश्नोत्तररूप स्थविरों ने रचा है। कितनेक अध्ययन प्रत्येक बुद्ध मुनियों के रचे हुए हैं और कितनेक जिनभाषित हैं। इसलिए उत्तराध्ययन दीपमाला की रात्री में कथन किया सिद्ध नहीं होता है ( जैनधर्मविषयक प्रश्नोत्तर पृ० १२२ ) यह पाठ चूर्णी और निर्युक्ति गाथा की व्याख्यारूप से उल्लेख किये गये संस्कृत पाठ का प्रायः अनुवाद मात्र ही है। —लेखक

* इति पाउकरे बुद्धे नायएपरिनिव्वुए।
छत्तीसं उत्तरज्झाए भवसिद्धीय संमए ॥ ( गा० २७० )

इससे प्रतीत होता है कि उत्तराध्ययन भगवान् महावीर स्वामी का अन्तिम उपदेश है, इसके बाद उनका निर्वाण हो गया।

( १ ) तस्मिन् काले तस्मिन् समये श्रमणो भगवान् महावीर त्रिंशद्वर्षाणि गृहस्थावस्थामध्ये उषित्वा समधिकानि द्वादशवर्षाणि छद्मस्थपर्यायं पालयित्वा किंचिदूनानि त्रिंशद्वर्षाणि केवलिपर्यायं पालयित्वा द्विचत्वारिंशद्वर्षाणि चारित्रपर्यायं पालयित्वा द्विसप्ततिवर्षाणि सर्वायुः पालयित्वा क्षीणेषु सत्सु वेदनीयायुर्नामगोत्रेषु चतुर्षु भवोपग्राहिकर्मसु अस्याम् अवसर्पिण्याम् दुष्षमसुषमा इति नामके चतुर्थे अरके बहुव्यतिक्रान्ते सति त्रिषु वर्षेषु सार्द्धाष्टसु च मासेषु शेषेषु सत्सु पापाया मध्यमायां हस्तिपालस्य राज्ञः लेखकसभायाम् एकः अद्वितीय असहायविरहात् अद्वितीय एकाकी एव न तु ऋषभादिवत् दशसहस्रपरिवार इति,

षष्ठेन भक्तेन जलरहितेन स्वातिनक्षत्रेण सह चन्द्रयोगे उपागते सति प्रत्यूषकाले समये—चतुर्घटिकावशेषाया रात्र्यां संपर्यङ्कासनेन निषण्णः पञ्चपञ्चाशदध्ययनानि कल्याणं पुण्यं तस्य फलविपाको येषु तानि कल्याणफलविपाकानि पञ्चपञ्चाशत् अध्ययनानि पापफलविपाकानि षट्त्रिंशत् अपृष्टव्याकरणानि अपृष्टान्युत्तराणि व्याकृत्य कथयित्वा प्रधानं नाम एकं मरुदेव्यध्ययनं विभावयन् भगवान् कालगतः संसारात् व्यतिक्रान्तः सम्यग् ऊर्ध्वं यातः इत्यादि। ( सुबोधिका टीका )

देसूणाइ तीस वासाइ केवलिपरियाय पाउणित्ता बायालीस वासाइ सामण्णपरियाय पाउणित्ता बावत्तरि वासाइ सव्वाउय पाउणित्ता खीणे वेयणिज्जाउ नामगुत्ते इमीसे उसप्पिणीए दुसमसुसमाए बहुविई क्ताए तिर्हि वासेर्हि अद्धनवमेहिए मासेर्हि सेसेर्हि पावाए मज्झिमाए हत्थिपालस्स रन्नो रज्जुगसभाए एगे अबीए छट्ठेण भत्तेण अपाण एण साइणा नक्खत्तेण जोगमुवागएण पच्चूसकाल समयसि सपलियकनिसन्ने पणपन्न अज्झयणाइ कल्लाणफलविवागाइ पणपन्न अज्झयणाइ पावफलविवागाइ छत्तीस अपुट्ठ-वागरणाइ वागरित्ता पहाणं नाम अज्झयण विभावेमाणे २ कालगए विइक्कते समुज्जाए छिन्नजाइ जरामरणबधणे सिद्धे बुद्धे मुत्ते अतगडे परिनिव्वुडे सव्वदुक्खपहीणे"।
( कल्पसूत्रवाचना ११वीं )

इस पाठ का आशय यह है कि श्रमण भगवान् महावीर स्वामी तीस वर्ष तक तो गृहस्थाश्रम में रहे। फिर दीक्षित होकर अर्थात् त्यागवृत्ति को धारण करके कुछ अधिक १२ वर्ष तक वे छद्मस्थ दशा में रहे। फिर केवल ज्ञान हो जाने पर कुछ न्यून तीस वर्ष तक वे केवली अवस्था में विचरे। इस प्रकार ४२ वर्ष तक श्रमण अवस्था में रहकर कुल ७२ वर्ष की आयु को भोगकर चार प्रकार के अघाती—वेदनीय, आयु, नाम और गोत्र—कर्मों का क्षय करके इस अवसर्पिणी काल के दुषम सुषम नामक चतुर्थ आरक के बीतने में केवल तीस वर्ष साढ़े आठ मास बाकी रह जाने पर पावापुरी के हस्तिपाल राजा की राजसभा में षष्ठ भक्त करके प्रात काल के समय पद्मासन में बैठे हुए कल्याण फल के देने वाले ५५ और पाप फल के देने वाले ५५ अध्ययनों तथा ३६ अपृष्ट व्याकरणों—उत्तराध्ययन रूप ३६ अध्ययनों का कथन करके, प्रधान नाम के अध्ययन—मरुदेव्यध्ययन का चिन्तन करते हुए निर्वाण पद को प्राप्त हो गये। इत्यादि।

इस कथन से स्पष्ट प्रतीत होता है कि उत्तराध्ययन के निर्माता भगवान् महावीर स्वामी हैं और यह उनका अन्तिम उपदेश है। इसके अतिरिक्त आचार्य प्रवर श्री हेमचन्द्र सूरि ने भी अपने त्रिषष्टि शलाका पुरुष चारित्र में इसी सिद्धान्त का अनुसरण किया है अर्थात् वे भी उत्तराध्ययन को श्रमण भगवान् महावीर स्वामी का अन्तिम उपदेश मानते हैं। यथा—

"षट्त्रिंशत्तमाप्रश्नव्याकरणान्यभिधाय च।
प्रधान नामाध्ययन जगद्गुरुरभावयत्॥" (पर्व १० सर्ग १३ श्लो० २२४)

इस श्लोक में आया हुआ 'अप्रश्नव्याकरणानि' यह पाठ कल्पसूत्रगत 'अपुट्ठवागरणाइ' पाठ की ही छायामात्र है। इसका तात्पर्य है, बिना पूछे उपदेश करना। तब, जैसे सब पर हित बुद्धि रखने वाले महापुरुष बिना पूछे भी दूसरे जीव के कल्याणार्थ धर्म का उपदेश देते हैं, इसी दृष्टि से परमोपकारी श्रमण भगवान् महावीर स्वामी ने भी लोककल्याण की भावना से बिना किसी के प्रश्न किये ही इनका

उपदेश किया, जो कि भगवान् का अन्तिम उपदेश कहा व माना जाता है। तथा इससे उत्तराध्ययन का अपृष्ट व्याकरण अथवा अप्रश्न व्याकरण यह नामान्तर भी प्रमाणित हो जाता है। इसके अतिरिक्त सब से अधिक विचारणीय एक और बात है, वह यह कि निर्युक्ति के कर्ता श्री भद्रबाहु स्वामी हैं और कल्पसूत्र के रचयिता भी उन्हीं अर्थात् भद्रबाहु स्वामी को ही माना जाता है। यह बात यदि सत्य है अर्थात् दोनों निर्युक्ति और कल्पसूत्र के कर्ता यदि भद्रबाहु स्वामी ही हैं तो फिर इन दोनों लेखों में विभिन्नता क्यों ? और यदि दोनों के कर्ता एक नाम के कोई भिन्न २ व्यक्ति हैं तब तो निर्युक्ति की अपेक्षा आगमसम्मत विचार को ही अधिक महत्त्व देना उचित प्रतीत होता है। जैनसम्प्रदाय में श्री हेमचन्द्र सूरि एक विशिष्ट विद्वान् हुए हैं। उनका समय बारहवीं शताब्दी माना जाता है और निर्युक्तिकार का समय उनसे बहुत पहले का माना गया है अर्थात् आचार्यप्रवर श्री हेमचन्द्र सूरि के सामने निर्युक्ति और कल्पसूत्र ये दोनों ही विद्यमान थे और दोनों के लेखों से वे परिचित थे। उन्होंने भी उत्तराध्ययन की रचना को कल्पसूत्र के अनुसार ही माना है अर्थात् उसको भगवान् का अन्तिम उपदेश स्वीकार किया है। इससे भी निर्युक्ति का लेख विचारणीय ठहरता है। इसमें तो सन्देह नहीं कि उक्त सूत्र के कतिपय अध्ययनों का विषय भगवान् महावीर स्वामी के पूर्व का तो अवश्य है ( यथा—चित्तसभूत नामा अध्ययन ) परन्तु उस विषय का वर्णन भगवान् महावीर स्वामी के ही द्वारा हुआ है। तथा प्रत्येक अध्ययन के अन्त में आये हुए 'त्ति बेमि—इति ब्रवीमि' शब्द की व्याख्या करते हुए जो—"इति सुधर्मा स्वामी जम्बूस्वामिन प्रति कथयति स्म हे जम्बू ! अह भगवद्वचसा त्वा ब्रवीमि" यह कहा है। इससे भी उत्तराध्ययन का श्रमण भगवान् श्री महावीर स्वामी द्वारा उपदिष्ट होना ही प्रमाणित होता है।

यहा पर कोई २ सज्जन यह शका करते हैं कि समवायाग सूत्र के ५५वें स्थान में लिखा है कि श्रमण भगवान् महावीर स्वामी अपने अंतिम समय में ५५ कल्याण फलविपाक के और ५५ पाप फलविपाक के अध्ययनों का कथन करके सिद्ध गति को प्राप्त हुए*। जिस प्रकार इस सूत्र में उक्त ५५ अध्ययनों के कथन की चर्चा की है उसी प्रकार इस सूत्र के ३६वें स्थान में उत्तराध्ययन सूत्र के ३६ अध्ययनों के कथन का उल्लेख भी होना चाहिये था, परन्तु समवायाग सूत्र में उन अध्ययनों के कथन का उल्लेख नहीं किया। इससे प्रतीत होता है कि उत्तराध्ययन सूत्र श्रमण भगवान् महावीर स्वामी के अन्तिम उपदेश का विषय नहीं है अर्थात् उन्होंने अंतिम समय में इसका उपदेश किया हो, ऐसा प्रतीत नहीं होता। इस शका का समाधान यह है कि वर्तमान सूत्रों के रचयिता शब्दसकलना रूप से

* समणे भगवं महावीरे अंतिम राइयंसि पणपन्नं अज्झयणाइं कल्लाणफलविवागाइं पणपन्नं अज्झयणाइं पावफलविवागाइं वागरित्ता सिद्धे बुद्धे जावप्पहीणे।

श्री सुधर्मा स्वामी माने जाते हैं, जब कि उन्होंने उत्तराध्ययन सूत्र के अन्त में यह स्पष्ट कह दिया है कि उत्तराध्ययन के ३६ अध्ययनों का अंत समय में प्रकाश करके भगवान् मोक्ष में पधारे तो फिर समवायांग सूत्र में उल्लेख न रहने पर भी कोई बाधा उपस्थित नहीं होती। कारण कि उत्तराध्ययन में उसका उल्लेख हो चुका है। और उक्त दोनों सूत्रों के आशय को लेकर श्री भद्रबाहु स्वामी ने कल्पसूत्र की ग्यारहवीं वाचना में इस बात को बिल्कुल स्पष्ट कर दिया है, जिससे कि किसी को भ्रम ही न रहे। तब इस सारे सन्दर्भ से यह बात भली भांति प्रमाणित हो जाती है कि उत्तराध्ययन सूत्र के निर्माता ( अर्थरूप से ) श्रमण भगवान् महावीर स्वामी के अतिरिक्त और कोई नहीं है।

## क्या उत्तराध्ययनसूत्र भद्रबाहु रचित है ?

कितने एक विचारक सज्जनों का मत है कि उत्तराध्ययन सूत्र भी भद्रबाहु स्वामी की कृति है, इसी लिये इसका दूसरा नाम भाद्रबाहव देखने में आता है। यथा—'भद्रबाहुणा प्रोक्तानि भाद्रबाहवानि उत्तराध्ययनानि' अर्थात् भद्रबाहु प्रोक्त—कथित होने से उत्तराध्ययन को भाद्रबाहव कहते हैं। अतः इस कल्पना के लिये कि उत्तराध्ययन सूत्र भद्रबाहु स्वामी की कृति है, यह पूर्वोक्त प्रमाण अधिक बलवान् है। इस प्रमाण से उत्तराध्ययन का भद्रबाहु स्वामी द्वारा रचा जाना अनायास ही सिद्ध हो जाता है। परन्तु जरा गम्भीरतापूर्वक विचार करने से उक्त कथन में कुछ भी सार प्रतीत नहीं होता। कारण कि प्रोक्त और कृत ये दोनों शब्द समान नहीं किन्तु भिन्न २ अर्थ के वाचक हैं। इनमें प्रोक्त का अर्थ तो व्याख्यात और अध्यापित है तथा कृत का अर्थ नवीन रचना है। इसलिये भद्रबाहु प्रोक्त का अर्थ भद्रबाहु की कृति या रचना विशेष नहीं किन्तु उसके द्वारा प्रचारित होना अर्थ है। तात्पर्य कि भद्रबाहु स्वामी ने उत्तराध्ययन की रचना नहीं की किन्तु व्याख्यान और अध्यापन द्वारा जनता में इसका पर्याप्त रूप से प्रचार किया। उनके द्वारा किये जाने वाले विशिष्ट प्रचार के कारण ही यह उत्तराध्ययन सूत्र उनके नाम से विख्यात हो गया। इसलिये भद्रबाहु स्वामी उत्तराध्ययन के प्रचारकमात्र थे, न कि रचयिता। इस बात को शाकटायन व्याकरण के * टः प्रोक्ते ३।१।६६ सूत्र की वृत्ति में आचार्य यक्षवर्मा ने और हैमव्याकरण के † तेन प्रोक्ते ६।३।१८ सूत्र की बृहद्वृत्ति में आचार्य हेमचन्द्र ने विशेष रूप से स्पष्ट कर दिया है। अर्थात् इन दोनों आचार्यों ने प्रोक्त शब्द का अर्थ विशेष रूप से व्याख्यान और अध्यापन ही किया है। इसके अतिरिक्त

* प्रकर्षेण व्याख्यातमध्यापितं वा प्रोक्तं तस्मिन् टः इति तृतीयान्ताद् यथाविहित प्रत्यया भवन्ति। भद्रबाहुना प्रोक्तानि भाद्रबाहवानि उत्तराध्ययनानि।

† प्रकर्षेण व्याख्यातमध्यापितं वा प्रोक्तं नतु कृतम्। तत्र कृत इत्येव गतत्वात् तस्मिन्नर्थे तेनेति तृतीयान्तान्नाम्नो यथाविहित प्रत्यया भवन्ति। भद्रबाहुना प्रोक्तानि भाद्रबाहवानि उत्तराध्ययनानि गणधरप्रत्येकबुद्धादिभिः कृतानि तेन व्याख्यातानीत्यर्थः।

तेन प्रोक्तम् ४।३।१०० इस पाणिनीय सूत्र* की व्याख्या में तत्त्वबोधिनीकार दण्डी ने भी प्रोक्त शब्द का ऊपर की भांति ही अर्थ किया है । तात्पर्य कि किसी के कहे हुए को कहना—अध्यापन और व्याख्यान द्वारा प्रकाशित करना, उसका नाम प्रोक्त है, और नवीन रचना कृति कहलाती है । इसलिये भद्रबाहु स्वामी उत्तराध्ययन सूत्र के कर्त्ता नहीं किन्तु व्याख्याता कहे जाते हैं । यदि भद्रबाहु स्वामी इसके कर्त्ता होते तो उन्होंने निर्युक्ति में उत्तराध्ययन के विषय में जो यह लिखा है कि उसके कुछ अध्ययन तो पूर्व से उद्धृत हैं, और कुछ जिनभाषित तथा कई एक प्रत्येक बुद्धादि रचित हैं इत्यादि, सो किस प्रकार से संगत होगा। इसलिये उत्तराध्ययन सूत्र को श्री भद्रबाहु स्वामी की कृति—रचना कहना व मानना किसी प्रकार से उचित प्रतीत नहीं होता।

## सूत्र शब्द की निरुक्ति, लक्षण और भेदानुभेद

जैनागमों को सूत्र शब्द के नाम से भी अभिहित किया गया है । इसलिये सूत्र शब्द की व्युत्पत्ति वा निरुक्ति तथा लक्षण और उसके अवान्तर भेदानुभेदों की जिस प्रकार से जैनशास्त्रों में चर्चा की गई है, उसका उल्लेख कर देना भी आवश्यक प्रतीत होता है। अतः इन बातों का क्रमशः यहां पर विचार किया जाता है।

### निरुक्ति

सूत्र शब्द के निर्वचन में निम्नलिखित गाथा देखने में आती है। यथा—

सुत्तं तु सुत्तमेवउ, अहवा सुत्तं तु तं भवे लेसो ।
अत्थस्स सूयणा वा, सुवुत्तमिइवा भवे सुत्तं ॥१॥

प्राकृत भाषा में जैसे सूत्र शब्द का सुत्त प्रयोग बनता है, उसी प्रकार सुप्त शब्द का भी "सुत्त" प्रयोग होता है। और श्रुत शब्द के "सुय" वा "सुअ" इस प्रकार के दो प्रयोग बनते हैं। इस स्थान पर अर्थात् उक्त गाथा में जो "सुत्त" शब्द आया है, वह सूत्र और सुप्त इन दोनों का प्रतिरूप है। तात्पर्य कि उक्त गाथा में आये हुए "सुत्त" शब्द के सूत्र और सुप्त ये दो अर्थ हैं। इन्हीं दोनों के प्रतिरूप में सुत्तशब्द प्रयुक्त हुआ है। इसी लिए उक्त गाथा की व्याख्या में—"अप्रतिबोधित सुप्तमिव सुप्तं प्राकृतशैल्या सुत्तम्"

* तत्र प्रोक्तम् ४।३।१०१ पाणिनिना प्रोक्तं पाणिनीयम्। तत्र प्रोक्तम्—प्रकर्षेणोक्तं प्रोक्तमित्युच्यते नतु कृतं । कृतं ग्रन्थ इत्यनेन गतार्थत्वात् । प्रोक्तमिति-स्वयमन्येन कृतं व्याकरणमध्यापनेनार्थव्याख्यानेन वा प्रकाशितमित्यर्थः ।

(१) छाया—सूत्रं तु सुप्तमेव च अथवा सूत्रं तु तद् भवति श्लेषः ।
अर्थस्य सूचनाद्वा सूक्तमिति वा भवेत् सूत्रम् ॥

इस प्रकार कहा है। इसका तात्पर्य यह है कि जैसे किसी सोये हुए व्यक्ति को शब्दों के द्वारा जगाया जाता है ठीक उसी प्रकार अर्थों के द्वारा सुप्त की भांति किसी को जिसका बोध कराया जाय, उसे सुत्त—सूत्र कहते हैं। जैसे सोये हुए व्यक्ति के पास वार्तालाप करने पर भी उसे तब तक भान नहीं होता जब तक कि उसको जगाया न जावे। इसी प्रकार उच्चारण किये जाने पर भी बिना वृत्ति या व्याख्या अथवा भाष्यादि के जिसके अर्थ का यथार्थ रूप से कुछ भी भान नहीं होता, उसी को सूत्र कहते हैं। यदि संक्षेप से कहें तो "सुप्तमिव सुत्त" अर्थात् सोये हुए की तरह जो हो, उसका नाम सूत्र है। अथवा "सूत्रमिव सूत्र" अर्थात् ततुरूप जो हो, उसे सूत्र कहते हैं। ( सूत्र नाम तद् भवति श्लेष तन्तुरूपमित्यर्थः। यथा ततुना द्वे त्रीणि बहूनि वा वस्तूनि एकत्र सनह्यन्ते एवमेकेनापि सूत्रेण बहवोऽर्थाः सघात्यन्ते इति सूत्रमिव सूत्रम् ) सूत्र नाम तन्तुओं का है, सो जैसे एक सूत्र में अनेक वस्तुओं को सगृहीत किया जाता है, अथवा जैसे एक सूत्र में माला के अनेक मणकों का सग्रह किया जाता है, तथा जैसे प्रमार्जनी (बुहारी—जूडी) की अनेक सीखें एकत्रित की जाती हैं ठीक उसी प्रकार जिसमें अनेक अर्थों का सग्रह किया जाय, उसी को सूत्र की भांति सूत्र इस नाम से अभिहित किया जाता है। अथवा अर्थ का सूचक होने से भी सूत्र कहा जाता है (अर्थस्य सूचनाद्वा सूत्रम्)। तात्पर्य कि सूत्र में जो अर्थ निहित होता है, उसकी सूचना सूत्र के उच्चारण करने पर हो जाती है। अपिच सूक्त ( सुन्दर कथन ) का भी प्राकृत में सुत्त बनता है। इस लिये जो भली प्रकार से कथन किया जावे, वह भी सूत्र कहलाता है। इसके अतिरिक्त सूत्र शब्द की निरुक्ति में एक और गाथा उपलब्ध होती है।

नेरुत्तियाइ तस्स सूयइ सिव्वइ तहेव सुवइति।
अणुसरतित्ति भेया तस्स नामा इमा हुंति ॥२॥

इस गाथा में भी भिन्न भिन्न प्रकार से सूत्र शब्द की निरुक्ति—निर्वचन किया गया है। यथा— ( १ ) सूचयतीति सूत्र ( २ ) सीव्यतीति सूत्र ( ३ ) सुवतीति सूत्र ( ४ ) अनुसरतीति सूत्रम् इत्यादि। ( १ ) अर्थ का सूचक होने से सूत्र कहा जाता है तथा जैसे खोई हुई सूई सूत्र द्वारा उपलब्ध हो जाती है अर्थात् सूत्र के साथ खोये जाने पर सूत्र से उसका पता मिल जाता है, उसी प्रकार किसी विस्तृत अर्थ की सूचना देने के कारण सूत्र कहलाता है। ( २ ) जिस प्रकार सूई के द्वारा वस्त्रादि सिये जाते हैं, इसी प्रकार अनेक अर्थों का सग्राहक होने से सूत्र कहा जाता है ( ३ ) सुप्तप्रबोध की भांति सूत्र होता है अर्थात् जैसे सोये हुए व्यक्ति को जगाकर ही बोध कराया जाता है, उसी प्रकार उच्चारण के अनन्तर इसके अर्थ द्वारा भव्य जीवों को प्रतिबोध दिया जाता है। इसी कारण से सूत्र शब्द को सुप्त अर्थ में ग्रहण किया गया है। तथा—'अर्थस्मरणात् सूत्रम्' अर्थात् अर्थ का स्मारक होने से सूत्र कहलाता है। जैसे

( २ ) छाया—निरुक्तानि तस्य—सूचयति सीव्यति तथैव सुवति इति।
अनुसरति इति भेदा तस्य नामानि इमानि भवन्ति ॥

सूर्य के सम्मुख होने से सूर्यकान्तमणि अग्नि को बरसाता है और चन्द्रमा के सम्मुख होने पर चन्द्रकान्तमणि से जल की वर्षा होने लगती है, उसी प्रकार जो अर्थ का स्रावक—अर्थों की वृष्टि करने वाला हो, उसे सूत्र कहते हैं। तात्पर्य कि जैसे सूर्य और चन्द्रमा की किरणों के स्पर्श से सूर्यकान्त मणियों से अग्नि और जल का वर्षण होने लगता है, उसी प्रकार जिसके उच्चारण से अर्थों की धारा निकल पड़े, उसका नाम सूत्र है। अथवा "अनुसरतीति सूत्रम्" अर्थात् जिसके अनुसरण से—सहायता से कर्मों के मल को दूर किया जाय, उसको सूत्र कहते हैं। अनुसरण दो प्रकार का है—एक द्रव्यानुसरण दूसरा भावानुसरण। इन दोनों के स्वरूप को निम्नलिखित एक दृष्टान्त से समझें। यथा—

एक वैश्य के चार पुत्र थे। उन चारों में एक जन्मान्ध—जन्म का अन्धा था। जब वे चारों युवावस्था को प्राप्त हुए तो उस वैश्य ने विचार किया कि मेरे तीन पुत्र तो अपनी योग्यता के अनुसार अपने कर्तव्य में लग गये हैं परन्तु यह चौथा पुत्र जन्म का अन्धा होने से कुछ भी नहीं कर सकता। आगे चलकर कहीं ऐसा न हो कि इसके अन्य तीनों भ्राता और उनकी स्त्रियाँ इसका तिरस्कार करने लग जावें। अतः इसको भी किसी कार्य में नियुक्त कर देना चाहिये। इस प्रकार विचार करने के अनन्तर उसने अपने विशाल भवन के दोनों खम्भों के साथ एक रस्सी बाँध दी और अपने अन्ध पुत्र के हाथ में वह रस्सी पकड़ाकर बोला कि लो, इस रस्सी के सहारे से तुम प्रतिदिन अपने घर के कचरे कूड़े, मल को सिर पर उठाकर घर से बाहर फेंक दिया करो। वह अन्ध पुत्र विनीत था, इसलिये उसने अपने पूज्य पिता की आज्ञा को मानकर उसी प्रकार आचरण करना आरम्भ कर दिया अर्थात् वह प्रतिदिन घर में एकत्रित हुए मल को सिर पर उठाकर खम्भों के साथ बँधी हुई उस रस्सी के सहारे से बाहर ले जाकर फेंक दिया करता। उसके उपरोक्त कार्य से घर के सभी लोग उसका आदर करने लगे और उसका जीवन शान्तिपूर्वक व्यतीत होने लगा। यह तो है द्रव्यानुसरण। और भावानुसरण के लिये इसे यों समझिए—वैश्य के समान तो आचार्य हैं और जन्मान्ध पुत्र के तुल्य साधु हैं, तथा रस्सी के समान ये सूत्ररूप आगम हैं। एवं ज्ञानावरणीयादि आठ प्रकार के कर्म, यह घर के भीतर एकत्रित हुआ मल है। तब जिस प्रकार वह जन्मान्ध बालक पिता के आदेश से खम्भों के साथ बँधी हुई रस्सी का सहारा लेकर घर में रहे हुए मल को बाहर फैंकने में समर्थ हो गया, उसी प्रकार गुरुजनों के आदेश से सूत्रानुसार क्रियानुष्ठान में प्रवृत्त होने वाला साधु भी उक्त प्रकार के कर्ममल को अपने आत्मा से पृथक् करने में समर्थ हो जाता है। इसी का नाम भावानुसरण है। सम्प्रति काल में तो मुमुक्षु पुरुषों के लिये एकमात्र सूत्र ही अवलम्बन हैं। इसके अनुसार संयम मार्ग में विचरने वाला साधु आत्मसपृक्त कर्ममल को शीघ्र से शीघ्र दूर कर सकता है। इसलिये 'अनुसरणात् सूत्रम्' यह सूत्र शब्द की निरुक्ति सर्वोत्तम प्रतीत होती है।

## लक्षण

सूत्र रूप से ग्रन्थरचना की प्रणाली अत्यन्त प्राचीन प्रतीत होती है। प्राचीन आर्षग्रन्थों में प्रायः इसी प्रणाली का अनुसरण देखने में आता है। इसी हेतु से प्राचीन जैनागमग्रन्थ सूत्र के नाम से विख्यात हैं। इसलिये सूत्र के लक्षण का निर्देश करना भी यहां पर आवश्यक प्रतीत होता है। सामान्य रूप से तो सूत्र का लक्षण यही है कि जिसमें अक्षर अल्प हों और अर्थ महान् हो। तात्पर्य कि जो अक्षरों में स्वल्प होते हुए अर्थ में विस्तृत हो, उसका नाम सूत्र है। परन्तु सूत्र के नाम से विख्यात होने वाले आगमग्रन्थों को देखते हुए उनमें सर्वत्र उक्त लक्षण संघटित नहीं होता। इसलिये निर्युक्ति में उस सूत्र लक्षण को चार प्रकार से वर्णन किया गया है, जिससे कि उसका आगमों में समन्वय हो सके। यथा—

अप्पक्खर महत्थं, महक्खरऽप्पत्थं दो सुवि महत्थं।
दो सुवि अप्प च तहा भणियं सत्थं च उ विगप्पं॥१॥

इस प्राकृत गाथा का तात्पर्य यह है कि सूत्र चार प्रकार के कहे हैं—(१) अल्प अक्षर और महान् अर्थ अर्थात् जिनके अक्षर थोड़े हों और अर्थ अधिक हों (२) प्रभूत अक्षर और अल्प अर्थ वाले अर्थात् जिनके अक्षर अधिक हों और अर्थ अल्प हों (३) अधिक अक्षर और अधिक अर्थ वाले तथा (४) अल्प अक्षर और अल्प अर्थ वाले। इस प्रकार सूत्र के चार विकल्पों—भेदों का शास्त्र में वर्णन किया गया है। ऊपर की इस गाथा में सूत्र नाम से विख्यात आगम ग्रन्थों के चार प्रकार भेद—बतलाने के व्याज से, सूत्र के भिन्न २ चार लक्षण बतलाये गये हैं ताकि सूत्र नाम से व्यवहृत होने वाले आगम ग्रन्थों में ऊपर दिये गये सूत्र लक्षणों का समन्वय हो सके। सारांश कि उपरोक्त भंगों में सारे ही सूत्रागमों का समावेश हो जाता है। परन्तु इतना ध्यान अवश्य रहना चाहिये कि उपरोक्त चार भंगों में प्रथम के तीन तो लोकोत्तर अर्थात् आगम शास्त्र के लिये हैं और चतुर्थ भंग का लौकिक शास्त्र से सम्बन्ध है। जैसे कि निर्युक्ति की निम्नलिखित गाथा से व्यक्त होता है—

---

(१) छाया—अल्पाक्षरं महार्थं महाक्षराल्पार्थं द्वयोरपि महार्थम्।
द्वयोरप्यल्पं च तथा, भणितं शास्त्रं चतुर्विकल्पम्॥

व्याख्या—अत्र चतुर्भंगिका अल्पान्यक्षराणि यस्मिन् तदल्पाक्षरं स्तोकाक्षरमित्यर्थः। महत्थं' इति महानर्थो यस्मिन् तत् महार्थं प्रभूतार्थमित्यर्थः। तदेकं शास्त्रं अल्पाक्षरं भवति महार्थं च प्रथमो भागः। अथान्यत् किं भूतं भवति? महक्खरमप्पत्थं" महाक्षरं प्रभूताक्षरमिति हृदयम्। अल्पार्थं स्वल्पार्थमिति हृदयम् द्वितीयो भागः। तथान्यत् किं भूतं भवति? "दोसुवि महत्थं" द्वयोरपि अक्षरार्थयोः, श्रुतत्वाद् अक्षरार्थयोरेव परिगृह्यते। एतदुक्तं भवति—प्रभूताक्षरं प्रभूतार्थं च तृतीयो भागः। तथाऽन्यत् किं भूतं भवति "दोसुवि अप्प च तहा" द्वयोरप्यल्पमक्षरार्थयोः एतदुक्तं भवति अल्पाक्षरम् अल्पार्थं चेति तथेति तेनागमाक प्रकारेण "भणितम्' उक्तं शास्त्रं चतुर्विकल्पं चतुर्विधमित्यर्थः।

सामायारी ओहे, नायज्झयणा य दिट्ठी वा ओय।
लोइअ कप्पासाई अनुकम्माकारगा चउरो ॥१॥

इस गाथा में, पहली गाथा मे वर्णन किये गये चार प्रकार के सूत्रों के उदाहरण दिखलाये गये हैं। यथा—(१) ओघसामाचारी की गणना प्रथम भग में की जाती है (२) ज्ञाताधर्म कथाग सूत्र का प्रथम अध्याय द्वितीय भग में गिना जाता है (३) और तीसरे भग में दृष्टिवाद की गणना है। तथा लौकिक पक्ष में कार्पासादि, शिवचन्द्रादि शब्द चतुर्थ भग के उदाहरण में लिये जाते हैं।

यद्यपि सूत्र का सर्वसम्मत निर्दुष्ट लक्षण तो यही है कि जिसके अक्षर अल्प हों और अर्थ विस्तृत हो, अत उसका प्रथम विकल्प में ही समावेश होता है। इस विकल्प में बृहत्कल्प, व्यवहार, दशाश्रुत, निशीथ और सामायिक सूत्र आदि सूत्र परिगणित किये जा सकते हैं। कारण कि इनके अक्षर तो स्तोक हैं परन्तु अर्थ बहुत विस्तृत है। अत पूर्वोक्त लक्षण इनमें सर्वांग रूप से सघटित होता है तथापि अनेकान्त वाद के आश्रित होकर अन्य विकल्पों का विधान भी शास्त्रसम्मत एव युक्तियुक्त ही प्रतीत होता है।

## भेदोपभेद

शास्त्र में यद्यपि सूत्रों के अनेक भेदोपभेदों का वर्णन है परन्तु उनके मुख्य भेद सज्ञासूत्र, कारकसूत्र और प्रकरण सूत्र इस प्रकार से तीन हैं। पुन इनके उत्सर्ग, अपवाद, उत्सर्गापवाद और अपवादोत्सर्ग ये चार भेद और हैं।

(१) सज्ञासूत्र—जिन में वर्णनीय किसी भी पदार्थ का सामान्य रूप से निर्देश किया जाय, उनको सज्ञासूत्र कहते हैं। दशवैकालिकादि सूत्रों की सज्ञासूत्रों में गणना है। उदाहरणार्थ—"जे छेए से सागारियं परियाहरे तहा सव्वाम गधपरिन्नाय निराम गधो परिव्वए" * अर्थात् जो बुद्धिमान् है वह मैथुन को त्याग देता है, तथा सदोष वस्तु का त्याग कर निर्दोष वस्तु का सेवन करता है, एव ज्ञान परिज्ञा से जानकर प्रत्याख्यान परिज्ञा से त्याग करता हुआ अप्रतिबद्ध होकर विचरता है, यह सज्ञासूत्र है।

(१) व्याख्या—ओघसामायारी प्रथमभगक उदाहरण भवति। पूर्वापरनिपातादवसुप न्यास कृत। ज्ञाताध्ययनानि षष्ठाङ्गे प्रथमश्रुतस्कन्धे तपु कथानकान्युच्यन्ते। तत प्रभूताक्षरत्वमल्पार्थ चेति द्वितीयभगके ज्ञाताऽध्ययनान्युदाहरण चशब्दाद् यच्च यदस्या कोटौ व्यवस्थितम्। दृष्टिवादश्च तृतीयभगक उदाहरण यतोऽसौ प्रभूताक्षर प्रभूतार्थश्च चशब्दादेकदेशोपि। चतुर्थभगोदाहरणप्रतिपादनार्थमाह—'लोइय कप्पासाई" इति लौकिक चतुर्भगे उदाहरणम्। किं भूतम्? कार्पासादि, आदिशब्दात् शिवचन्द्रादि मह। "अनुकमत्ति" अनुक्रमादिति। अनुक्रमणैव—परिपाट्या, तृतीयार्थे पचमी। "कारकाणि" कुर्वन्तीति कारकाणि—उदाहरणान्युच्यन्ते चत्वारीति यथासख्येनैवेति।

* आचारागसूत्र

(२) कारकसूत्र—जिन सूत्रों में क्रिया काड का विधान किया गया हो और साथ ही उपस्थित होने वाली शकाओं का युक्तिपूर्वक समाधान भी किया गया हो, उन्हें कारक सूत्र कहते हैं। यथा—

"अहाकम्म भुजमाणे समणे निग्गथे कइकम्मपगडीओ बधति, गोयमा! आउ वज्जाओ सत्तकम्मपगडीओ बधति, से केण ट्ठेण भते ' एव वुच्चइ" इत्यादि।

हे भगवन्! आधाकर्मी आहार करता हुआ श्रमण निर्ग्रन्थ किन कर्मप्रकृतियों को बाँधता है? भगवान्—हे गौतम! आधाकर्मी आहार को ग्रहण करता हुआ श्रमण निर्ग्रन्थ आयुकर्म को छोडकर सातों ही कर्म प्रकृतियों को बाँधता है। गौतम—हे भगवन्! किसलिये ऐसा होता है, इत्यादि। इसका नाम कारक सूत्र है। तात्पर्य कि क्रिया काड के प्रतिपादक यावन्मात्र सूत्र हैं, इन सब की कारक सूत्रों में गणना की जाती है।

(३) प्रकरणसूत्र—जिस सूत्र में वर्णनीय विषय और प्रकरण के अनुरूप ही अध्ययन का नाम निर्दिष्ट किया गया हो, उसे प्रकरण सूत्र कहते हैं। यथा—नमिप्रव्रज्या अध्ययन, गौतमकेशीय अध्ययन और आर्द्रक अध्ययन इत्यादि सब प्रकरण सूत्र के अन्तर्गत हैं। नमिप्रव्रज्या अध्ययन में नमिराजर्षि का वर्णन है। अत उसी के नाम से यह अध्ययन प्रसिद्ध है। गौतम केशीय अध्ययन में गौतमस्वामी और केशिकुमार के प्रश्नोत्तर की चर्चा है। अत यह अध्ययन गोतमकेशीय के नाम से विख्यात है और आर्द्रक अध्ययन में आर्द्रक कुमार की कथा वर्णित है, अत यह अध्ययन भी उसी के नाम से ख्याति को प्राप्त हुआ। तात्पर्य कि जिस अध्ययन वा उद्देश का नामकरण उसमें वर्णन किये गये विषय के अनुसार किया गया हो, उसे प्रकरण सूत्र कहते हैं। यह उपरोक्त भेदकथन नियुक्तिकार ने किया है। इसके अतिरिक्त यहा पर इतना स्मरण अवश्य रहे कि सूत्रों के ये उक्त प्रकार के तीन भेद, वर्णनीय विषय को लेकर किये गये हैं अर्थात् सूत्रग्रथों में जो २ विषय वर्णित हुए हैं उनमें क्रियाकाड से सम्बन्ध रखने वाला कारक सूत्र के नाम से अभिहित होगा और सज्ञा तथा प्रकरणानुसारी विषय को सज्ञा और प्रकरण सूत्र माना जायगा। इसलिये एक ही सूत्र ग्रन्थ में उक्त प्रकार के तीनों ही लक्षण चरितार्थ हो जाते हैं। इस प्रकार सूत्रों के सज्ञा, कारक और प्रकरण ये तीन मुख्य भेद माने गये हैं। इनमें से प्रत्येक के उत्सर्ग, अपवाद, उत्सर्गापवाद और अपवादोत्सर्ग रूप से चार भेद और होते हैं। इनका भी सक्षेप से नियुक्त्यनुसारी वर्णन नीचे दिया जाता है—

(१) उत्सर्ग सूत्र—जिसमें किसी प्रकार की क्रिया या विधि विशेष का स्वतन्त्रतापूर्वक सामान्य वर्णन हो, उसे उत्सर्ग सूत्र कहते हैं। यथा—"नो कप्पइ निग्गथाण वा निग्गथीण वा आमे तालपलम्बे अभिन्ने पडिगाहित्तए" अर्थात् साधु और साध्वी को ताल वृक्ष का अभिन्न कच्चा फल नहीं कल्पता। इस सूत्र में सामान्यरूप से

ताल वृक्ष के अभिन्न कच्चे फल का निषेध किया गया है। अतः यह उत्सर्ग सूत्र कहलाता है।

( २ ) अपवाद सूत्र—जिसमें उत्सर्ग—सामान्य विधि का बाध हो, उसका नाम अपवाद है। यथा—"कप्पइ निग्गथाण वा निग्गथीण वा पक्के ताल पलम्बे भिन्ने अभिन्ने वा पडिगाहित्तए" अर्थात् साधु और साध्वी को ताल वृक्ष का पका हुआ भिन्न या अभिन्न फल कल्पता है। इसमें ताल वृक्ष के पके हुए भिन्न अथवा अभिन्न सभी प्रकार के फल को साधु और साध्वी के लिये ग्राह्य बतलाया है। अतः पूर्वोक्त निषेध की सामान्य विधि का बाधक होने से इसकी अपवाद संज्ञा है।

( ३ ) उत्सर्गापवाद सूत्र—जिसमें उत्सर्ग और अपवाद—सामान्य और विशेष दोनों विधियों का विधान हो, उसे उत्सर्गापवाद कहते हैं। तात्पर्य कि सामान्य रूप से निषेध किये गये किसी पदार्थ का किसी विशेष कार्य के लिये विधान कर देना उत्सर्गापवाद है। जैसे किसी भी साधु अथवा साध्वी को प्रथम पहर में लाये हुए आहार पानी को चौथे पहर तक रखने और ग्रहण करने का निषेध है परन्तु किसी बलवान् कारण ( रोगादि विशेष ) के उपस्थित हो जाने पर उसके रखने और ग्रहण करने का भी विधान है अर्थात् वह रखा भी जा सकता है। इसी को उत्सर्गापवाद कहते हैं। निम्नलिखित सूत्रपाठ में इसी बात को दर्शाया गया है।

यथा—

"नो कप्पइ निग्गथाण वा निग्गथीण वा परियासियस्स आहारस्स जाव तयप्पमाणमितमवि भुत्तिपमाणमित्तमवि बिंदुप्पमाण मित्तमवि आहारमाहारित्तए ननत्थ आगाढेसु रोगायकेसु" ( बृहत्क० ३०५ सू० ४८ ) अर्थात् साधु और साध्वी को प्रथम पहर में लाये हुए आहार पानी में से चतुर्थ पहर में एक ग्रास और बिन्दुमात्र भी ग्रहण करना नहीं कल्पता। परन्तु किसी रोगादि विशेष कारण के उपस्थित हो जाने पर वह ग्रहण भी कर सकता है। यहां पर सामान्य और विशेष दोनों विधियों का एक ही सूत्र में वर्णन किया गया है। इसलिये इसकी उत्सर्गापवाद संज्ञा है।

( ४ ) अपवादोत्सर्ग सूत्र—जिसमें अपवाद और उत्सर्ग विधि—विशेष और सामान्य विधि—का विधान हो, उसे अपवादोत्सर्ग कहते हैं। जैसे कि साधु वृत्ति की द्वादश प्रतिमाएँ हैं। सामान्य साधुवृत्ति की अपेक्षा उनके नियम कुछ कठिन हैं। वे नियम सब साधुओं के लिये कथन नहीं किये गये किन्तु जिन आत्माओं ने उन नियमों को धारण किया है, उन्हीं से वे सम्बन्ध रखते हैं। उन नियमों का यथाविधि पालन करने के अनन्तर फिर सामान्य वृत्ति में आ जाना, इसी का नाम अपवादोत्सर्ग है। स्कन्धकादि मुनि की भांति यदि संक्षेप से कहें तो विशेष से सामान्य में प्रवेश करना अपवादोत्सर्ग कहलाता है।

शंका—उपरोक्त वर्णन से अपवादोत्सर्ग का स्वरूप तो ध्यान में आ जाता है।

जैसे कि प्रतिमा का धारण करना अपवाद है और सामान्य साधुवृत्ति* का यथाविधि पालन करना उत्तर्ग है। एक साधु की द्वादश प्रतिमाओं में से अमुक प्रतिमा का वहन करके फिर सामान्य साधुवृत्ति में प्रवेश करना अपवादोत्सर्ग है, परन्तु इस प्रकार से तो वह साधु शिथिल कहलायगा। कारण कि उसने प्रथम उच्चवृत्ति को ग्रहण करके फिर सामान्य वृत्ति में प्रवेश कर लिया है। ऐसी दशा में तो उसे शिथिल ही कहना होगा।
समाधान—पूर्वोक्त शंका का समाधान यह है कि सामान्य वृत्ति तो सब के लिये प्रतिपादन की गई है। यदि उस वृत्ति में कोई न्यूनता करे तब तो उसे शिथिल कहा जा सकता है और यदि कोई सामान्य वृत्ति का यथावत् पालन करता हुआ कुछ समय के लिये और आगे बढ़कर फिर उसी सामान्य वृत्ति में आ जाता है तो उसको शिथिल नहीं कहा जा सकता। जैसे—कोई पुरुष किसी दूरस्थित नगर में पहुँचने की इच्छा से उसकी ओर भागता हुआ चला जाता है परन्तु अधिक भागने से जब वह मार्ग में थक जाता है तो फिर द्रुत गति को त्याग कर वह अपनी स्वभावसिद्ध मूल गति में होकर चलने लगता है। तात्पर्य कि यदि वह भागता ही चला जावे तब तो उसका जीवित रहना कठिन है और यदि मार्ग में ही बैठ जावे तब उसको अभीष्ट स्थान की प्राप्ति नहीं हो सकती। इसलिये वह शीघ्र गति—अत्यन्त भागने को छोड़कर और बैठने को त्याग कर अपनी स्वभावसिद्ध मूल गति से चलता हुआ कुछ समय के बाद अपने गन्तव्य स्थान को प्राप्त कर लेता है ठीक इसी प्रकार जो आत्मा अपवाद मार्ग में आरूढ होकर फिर उत्सर्ग मार्ग में आ जाते हैं, वे "धावति" क्रिया—द्रुतगति—को छोड़कर "गच्छति" क्रिया—सामान्य गति में प्रविष्ट होते हैं। धावति का अर्थ है भागना और गच्छति का अर्थ है चलना। अतः जैसे अत्यन्त भागने से भविष्य में होने वाली हानि का विचार करने वाला पुरुष उसका त्याग करके अपनी स्वाभाविक गति की ओर आता हुआ मूर्ख कहलाने की अपेक्षा बुद्धिमान् कहलाता है, उसी प्रकार कुछ समय तक अपवाद मार्ग में आरूढ होकर उत्सर्ग मार्ग में आने वाला साधु भी शिथिलता के स्थान में अपनी बहुश्रुतता का परिचय देता है। इसलिये अपवाद से उत्सर्ग में आना शिथिलता नहीं किन्तु अपने लक्ष्य को निर्विघ्नतापूर्वक प्राप्त करने के लिये एक प्रकार की सुविधा का सम्पादन करना है। तथा जैसे भागने से थका हुआ पुरुष कुछ समय के लिये धीरे २ चलने लगता है और श्रम दूर हो जाने के बाद फिर भागना आरम्भ कर देता है। इस प्रकार कभी भागते और चलते हुए वह अपने गन्तव्य स्थान को प्राप्त कर लेता है। इसी भांति संयमशील साधु भी कभी उत्सर्ग से अपवाद और कभी अपवाद से उत्सर्ग, इस प्रकार यथाशक्ति दोनों मार्गों का अनुसरण करता हुआ अपने गन्तव्य—मोक्ष-स्थान को प्राप्त कर लेता है। इसलिये अपवाद से उत्सर्ग

* सामान्य साधुवृत्ति—पांच महाव्रत, पंचविध आचार, पांच समिति तीन गुप्ति और दशविध श्रमण धर्म का पालन करना।

और उत्सर्ग से अपवाद मार्ग में आने जाने से संयमशील मुनि को कोई क्षति नहीं पहुचती। ये दोनों ही मार्ग सापेक्ष अथच समान हैं। इनमें से किसी एक को न्यून या अधिक कहना अनेकान्तवाद की परिधि से बाहर है। अनेकान्तवाद की विस्तृत राजधानी के ये दोनों ही राजमार्ग हैं। इसी लिये शास्त्रकारों ने इन दोनों को समान कक्षा में स्थान दिया है। साधु के लिये एक तरफ यदि उचित उदक के स्पर्श करने का निषेध है तो दूसरी तरफ विधिपूर्वक नदी पार करने की भी आज्ञा है। इसके अतिरिक्त सूत्रों के और भी कई एक अवान्तर भेद हैं। विस्तार भय से इन सब का यहा पर उल्लेख नहीं किया गया।

## पठन विधि

ऊपर जो सूत्रों के भेदों का वर्णन किया है, वह उनके पठन के लिये परम आवश्यक है। एक जिज्ञासु पुरुष को सूत्र और उसके अर्थ को भली भाति समझने के लिये सूत्रों के अध्ययन की शास्त्रविहित सारी विधि का ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिये। तथा उपयोगपूर्वक सूत्र स्वाध्याय करने के साथ साथ सूत्र व्याख्या के प्रकारों को भी जान लेना परम आवश्यक है।

शास्त्रकारों ने सूत्र व्याख्या के निम्नलिखित छ प्रकार बतलाये हैं—१ संहिता २ पद ३ पदार्थ ४ पदविग्रह ५ चालना और ६ प्रत्यवस्थान।

(१) पदों के अस्खलित उच्चारण को संहिता कहते हैं। (२) नाम, आख्यात, निपात, उपसर्ग और मिश्रित इनकी पद संज्ञा है। तात्पर्य कि सुबन्त और तिङन्त को पद कहते हैं। (३) पद के अर्थ को पदार्थ कहते हैं। (४) अर्थ करते समय समस्त पदों का छेद—विभाग करना विग्रह कहलाता है। (५) शंका के उद्भावन को चालना कहते हैं। (६) सयुक्ति नाम प्रत्यवस्थान है। इसके अतिरिक्त अनुयोगद्वार सूत्र में १ उपक्रम २ निक्षेप ३ अनुगम और ४ नय ये चार और भी व्याख्या करने के प्रकार बतलाये गये हैं। इनका विवरण देखने की इच्छा रखने वाले मेरी लिखी हुई अनुयोगद्वार की "ज्ञानप्रबोधिनी" भाषा व्याख्या को देखें। तथा सूत्रगत पदों की अर्थावगति के लिये प्रत्येक पद की निरुक्ति का बोध भी नितान्त अपेक्षित है। कारण कि निरुक्ति के द्वारा जो अर्थ उपलब्ध होता है, वह प्राय असंदिग्ध अथच स्पष्ट होता है। निरुक्ति और नियुक्ति ये दोनों पर्यायवाची शब्द हैं। जैनागमों में निर्युक्त्यनुगम और सूत्रानुगम वर्णन में नियुक्त्यनुगम के—निक्षेप नियुक्ति, उपोद्घात निर्युक्ति, और सूत्रस्पर्शी नियुक्ति, इस प्रकार तीन भेद वर्णन किये गये हैं। उपोद्घात नियुक्ति के द्वारा सूत्रगत अध्ययनों और गाथाओं की उत्पत्ति का बोध होता है। सूत्रस्पर्शी निर्युक्ति से सूत्र के अवयवार्थ का ज्ञान होता है। नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव—चार निक्षेपों के द्वारा सूत्रार्थ के व्याख्यान को निक्षेप निर्युक्ति कहते हैं। इनका विशेष वर्णन अनुयोगद्वार सूत्र से जान लेना।

इसके अतिरिक्त, अध्ययनविधि में सूत्रगत मूलपाठ का उच्चारण भी शुद्ध और घोषपूर्वक होना चाहिये। उदात्त, अनुदात्त और स्वरित इन तीनों की घोषसंज्ञा है। तात्पर्य कि जिस सूत्र में जो स्वर हो, उसको उसी स्वर से उच्चारण करना घोषपूर्वक उच्चारण कहलाता है। इसी विधि से किया गया सूत्रपाठ शुद्ध कहलाता है।

इस प्रकार उपरोक्त रीति से विधिपूर्वक किया हुआ श्रुत का अध्ययन ही सफल अर्थात् अभीष्ट फल के देने वाला होता है परन्तु वह भी उपयोगपूर्वक ही होना चाहिये अन्यथा उपयोगशून्य अध्ययन केवल द्रव्याध्ययन ही है, जो कि आत्मशुद्धि के लिये पर्याप्त नहीं। इसलिये सूत्रों के पाठ और अर्थों का उपरोक्त विधि के अनुसार उपयोगपूर्वक मनन और चिन्तन करने की ओर सदाचारी जिज्ञासुओं को अवश्य ध्यान देना चाहिये, जिससे कि श्रुतज्ञान के दिव्यप्रकाश द्वारा उनका आत्मगत अन्धकार शीघ्र से शीघ्र नष्ट हो सके।

## उत्तराध्ययन और धम्मपद

शास्त्रकारों ने श्रुतज्ञान को सब से अधिक और सब का उपकारी माना है। इसका दिव्य प्रकाश अन्तर और बाह्य दोनों प्रकार के जगत् को आलोकित कर रहा है। श्रुतज्ञान की पुनीत जलधारा आत्मगत कर्ममल को धो डालने के लिये अपने में पर्याप्त सामर्थ्य रखती है। जिस आत्मा ने इस पुण्यस्रोत में एक बार श्रद्धापूर्वक गोता लगाकर अपने आत्मगत कर्ममल को धो डालने का प्रयत्न किया है, निस्सन्देह वह कृतकृत्य हो गया। इसलिये श्रुतज्ञान की महिमा अपार है। शास्त्रकारों ने श्रुतज्ञान के अंगप्रविष्ट और अंगबाह्य इस प्रकार दो भेद किये हैं *। उनमें अंगबाह्य श्रुत के भेदों में सब से प्रथम नाम उत्तराध्ययन का आया है। दूसरे धर्मकथानुयोग का प्रतिपादक होने से इसमें धर्मसम्बन्धी सभी विषयों का बड़ी उत्तमता से वर्णन किया गया है। आचार, नीति और धर्मसम्बन्धी विषयों के प्रतिपादन की जो पद्धति इसमें दृष्टिगोचर होती है, उसका अन्यत्र प्राप्त होना दुर्लभ है। जिस प्रकार सूर्य के उदय होने से अन्धकार भाग जाता है, उसी प्रकार इस सूत्र में प्रतिपादित शिक्षाओं के बोध से आत्मगत अज्ञानान्धकार भी दूर हो जाता है। इससे अधिक इसका और क्या महत्त्व हो सकता है कि इससे प्रतिपादन किये गये विषयों को जैनधर्म के प्रतिस्पर्द्धी बौद्धधर्म ने भी अपने धार्मिक ग्रन्थों में आदरणीय स्थान दिया है। उदाहरणार्थ धम्मपद को लीजिए। यह बौद्धधर्म का सर्वमान्य धर्मग्रन्थ है। इसमें उत्तराध्ययन की बहुत सी गाथायें तो कुछ शब्दपरिवर्तन के साथ ज्यों की त्यों ही दी गई हैं और कई एक

* सुयनाणे दुविहे पन्नत्ते तं०—अंगपविट्ठे चेव अंगबाहिरे चेव। (स्थानांग सू० स्था० २ उ० १ सू० ७१) तथा नन्दीसूत्र में अंग बाह्य के आवश्यक और आवश्यक व्यतिरिक्त ऐसे दो भेद करके आवश्यक व्यतिरिक्त के भी उत्कालिक और कालिक ये दो भेद किये हैं। उनमें कालिक सूत्रों की गणना करते हुए उत्तराध्ययन का प्रथम निर्देश किया है। यथा—"कालियं अणेगविहं पन्नत्तं। तं जहा— उत्तरज्झयणाइं" इत्यादि।

स्थलों में केवल नाममात्र का परिवर्तन किया गया है परन्तु विषयसम्बन्धी चर्चा वही है। अधिक क्या कहें, यदि विचार दृष्टि से देखा जाय तो धम्मपद की सृष्टि का मूलस्रोत उत्तराध्ययन ही प्रतीत होता है। उसमें स्थान स्थान पर उत्तराध्ययन की छाया के दर्शन होते हैं। पाठकगण, नीचे दिये गये उत्तराध्ययन और धम्मपद के कतिपय उद्धरणों से इस बात की जाच करें—

(१) मासे मासे उजो बालो, कुसग्गेण तु भुजए।
न सो सुअक्खायधम्मस्स, कल अग्घइ सोलसिं॥
(उत्तराध्ययन सूत्र अ० ९ गा० ४४)

(१) मासे मासे कुसग्गेण, बालो भुजेथ भोजन।
न सो सखत धम्माण, कल अग्घति सोलसिं॥
(धम्मपद बालवग्ग ५ गा० ११)

(२) जो सहस्सं सहस्साण, सगामे दुज्जए जिणे।
एग जिणेज्ज अप्पाण, एससे परमो जओ॥
(उत्त० सू० अ० ९ गा० ३४)

(२) सहस्स सहस्सेन, सगामे मानुसेजिने।
एक च जेय्य मत्ताण, सवे सगाम जुत्तमो॥
(धम्मपद सहस्सवग्गट्ट गा० ४)

(३) जहा पउम जले जाय, नोवलिप्पइ वारिणा।
एव अलित्तकामे हिं, त वय बूम माहण॥
(उत्त० सू० अ० २५ गा० २७)

(३) वारियोक्खरपत्तेव, आरग्गे रिव सासओ।
यो न लिम्पति कामेसु, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
(धम्मपद ब्राह्मण वग्ग २६ गा० १९)

(४) जहित्ता पुव्वसजोग, नातिसगेय बधवे।
जोन सज्जइ एएसु, त वय बूम माहण॥
(उत्त० सूत्र २५ गा० २९)

(४) सव्व सयोजन छेत्वा, यो वे न परितस्सति।
सगातिग विस भुत्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
(धम्मपद वग्ग २६ गा० २५)

(५) एए पाउकरे बुद्धे, जेहि होइ सिणाइओ।
सव्व कम्म विणिम्मुक्क, त वय बूम माहण॥
(उत्त० सू० अ० २५ गा० ३४)

उसभ पवर वीर महेसिं विजिताविन।
अनेज नहातक बुद्ध तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
( धम्मपद वग्ग २६ गा० ४० )

( ६ ) अक्कोसिज्जपरो भिक्खु, न तेसिं पडिसजले।
सरिसो होइ बालाण, तम्हा भिक्खू न सजले॥
( अ० २ गा० २४ )

सोच्चाण फरसा भासा, दारुणा गामकटया।
तुसिणीओ उवेहेज्जा, न ताओ मणसीकरे॥
( २—२५ )

हओ न सजले भिक्खू, मणपि न पओसए।
तितिक्ख परम नच्चा, भिक्खु धम्म विचितए॥
( २—२६ )

समण सजय देत हणेज्जा को वि कत्थइ।
नत्थि जीवस्स नासोत्ति, एव पेहेज्ज सजए॥
( २—२७ )

( ६ ) पठवी समो नो विरुज्झति, इन्दखीलुपमोतादि सुब्बतो।
रहदोऽव अपेत कद्दमो, ससारा न भवति तादिनो॥
( धम्मपद अरिहत व० ७ गा० ६ )

खति परम तपो तितिक्खा, निब्बाण परम वदति बुद्धा।
नहि पब्बजितो परूपघाती, समणो होति पर विहेठयतो॥
( धम्मपद बुद्ध व० १४ गा० ६ )

सुत्वा रुसितो बहु, वाच समणाण पुथु वचनान।
फरुसेन ने न पतिवज्जा नहि सतो पटिसेनि करोति॥
( सुत्तनिपात ९३२ )

न ब्राह्मणस्स पहरेय्य, नास्स मुञ्चेथ ब्राह्मणो।
धी ब्राह्मणस्स हतार, ततो धी यस्स मुचति॥
( धम्मपद ब्रह्म० व० २६ गा० ७ )

इस प्रकार से उत्तराध्ययन सूत्र की अनेक गाथायें धम्मपद में सगृहीत हुई हैं। इनमें कतिपय तो शब्द रूप से ग्रहण की गई हैं और कइ एक का अर्थ रूप में सग्रह किया गया है। इसके अतिरिक्त अन्य बौद्धग्रन्थों में भी जैनसाहित्य प्रति बिंबित हुआ देखा जाता है। बुद्ध के अन्य जातकों में बहुत सी कथायें ऐसी उपलब्ध होती है, जिनका सग्रह जैन सूत्रों से किया गया है। उदाहरणार्थ—

चित्तसम्भूत जातक में उत्तराध्ययन सूत्र के १३वें अध्ययन का विषय सगृहीत हुआ है। तथा अगुत्तरिया नाम के बुद्धजातक में आये हुए एक गद्य पाठ की भी उत्तराध्ययनसूत्र के निम्नलिखित गद्य पाठ से पाठक तुलना करें।

( १ ) नो निग्गथे इत्थीण कुड्ड तरसि वा दूस तरसि वा भित्ति तरसि वा कुइअसद्द वा रुइअसद्द वा गीयसद्द वा हसियसद्द वा थणियसद्द वा कदिअसद्द वा विलवियसद्द वा सुणित्ता हवइ से निग्गथे । त कहमिति चे ? आयरि आह— निग्गथस्स खलु इत्थीण कुड्डतरसि वा जाव विलवियसद्द वा सुणमाणस्स बभयारिस्स बभचेरे सका वा जाव केवलिपण्णताओ वा धम्माओ भसिज्जा तम्हा खलु निग्गथे नो इत्थीण कुड्डतरसि जाव सुणमाणो विहरेज्जा। ( उत्तराध्ययन सू० अ० १६ )

( १ ) अपि च खो मातुगामस्स सद्द सुणाति तिरो कुड्डा वा तिरो पाकारा वा हसतिया वा भणतिया वा गायतिया वा रोदतिया वा सो तदस्सादेति तन्निकामेति तेन च विर्त्ति आपज्जति इदपि खो ब्रह्मचारियस्स खण्डपि छिद्दपि वा सबलपि कम्मासपि अय वुच्चति ब्राह्मणो अपरिसुद्ध ब्रह्मचरिय चरति सयुत्तो मेथुनेन सयोगेन न परिमुच्चति जातिया जरामरणेन सो केहि परिदेवेहि दुक्खेहि न परिमुच्चति दुक्खस्मानि वदामि। ( अगु० ७ वग्ग ५ )

## उत्तराध्ययन का माहात्म्य

उक्त लेखों से उत्तराध्ययन सूत्र की उपयोगिता को तो पाठक अब अच्छी तरह से समझ गये होंगे तथा बौद्धग्रन्थों मे उसका उपयोग कहा तक हुआ है, इस बात का भी उन्हें उपर्युक्त पाठों से भली भाति परिचय मिल जाता है। अब पाठकों को निम्नलिखित निर्युक्ति गाथाओं के द्वारा उसके माहात्म्य का परिचय दिया जाता है। उत्तराध्ययन के महत्त्व को सूचित करने वाली तीन गाथाओं का निर्युक्तिकार ने उल्लेख किया है। यथा—

जे किर भवसिद्धीया, परित्त ससारिआय भविआय।
ते किर पढति धीरा, छत्तीस उत्तरज्झयणे ॥१॥
जे हुति अभविसिद्धीया, गथिअसत्ताअणतससारा।
ते सकिलिट्ठ कम्मा, अभविय उत्तरज्झाए ॥२॥
तम्हाजिणपन्नत्ते अणतगमपज्जवेहि सजुत्ते।
अज्झाए जहाजोग, गुरुपसाया अहिज्झिज्जा ॥३॥

व्याख्या—ये इत्यनिर्दिष्टनिर्देशे किर इति सम्भावने भवसिद्धिका भव्या परीत —प्रत्ययत् परिमित स चासौ ससारश्च तद्वन्त परीत्तसंसारिका ['अत इनिठनौ' (पा० ५।२।११५) इति मत्वर्थीयठन्] कोऽर्थ ? यथा सत्त्वाश्रितप्रत्यासन्नीभूतमुक्तय भव्याः सम्यग्दर्शनादिगुणयोग्याः भिन्नग्रन्थय इति योऽर्थ उभयत्र च मतुबर्थे इति व्यवच्छेदफलत्वाद् वा वाक्यस्य त एव किर इति परोक्षाप्तवचन पठन्ति अधीयते धीरा

प्राग्वत् कानि ? इत्याह छत्तीस ति षट्त्रिंशत् उत्तराध्ययनानि विनयश्रुतादीनि । भवसिद्धिकादीनामेतत् पाठफलस्य सम्यग् ज्ञानादे सद्भावेन निश्चयतस्तत्पाठसम्भव अन्येषां व्यवहारत एवेत्येवमभिधानम् । उक्तमेवार्थं विनेयानुग्रहाय व्यतिरेकत आह—ये भवन्ति अभवसिद्धय अभव्या प्राग्वत् वचनव्यत्यय , ग्रथि उक्तरूपस्तद्योगात् ग्रन्थयस्त एव ग्रन्थिकास्ते च ते सत्त्वाश्च ग्रन्थिकसत्त्वा अभिन्नग्रन्थय इत्यर्थ । तथा अनन्त –अपर्यवसित ससार एषामित्यनन्तससारा येन कदाचि मुक्तिसुखमवाप्स्यति अभव्या "भावित अणते" इत्यादिवचनतो भव्या वा ते संक्लिष्टानि—अशुभानि कर्माणि ज्ञानावरणीयादीनि एषामिति सक्लिष्टकर्माण इत्याह अभवियत्ति सूत्रत्वात् अभव्या अयोग्या उत्तरज्झायत्ति वचनव्यत्ययादुत्तराध्यायेषु उत्तराध्यायविषये अध्ययन इति गम्यते । यद्वा—उत्तरत्ति प्राग्वत् पदैकदेशेपि पददर्शनादुत्तराध्ययनानि तेषामध्याय पाठ उत्तराध्याय स्तस्मिन् तदनेन विशिष्टयोग्यतायामेव तात्त्विकैतदध्ययनसद्भावलक्षण माहात्म्यमुक्तमिति गाथाद्वयार्थ ।

यतश्चैवमिति माहात्म्यवन्त एव उत्तराध्यायास्ततो यद्विधेय तदाह— तस्माज्जिनै श्रुतजिनादिभि प्ररूपिता प्रज्ञप्तास्तान् अनन्ताश्च ते गमाश्च अर्थपरिच्छित्ति प्रकारा पर्यवाश्च शब्दपर्यवार्थपर्यवरूपा अनन्तगमपर्यवास्तै समिति सम्यग् भृश वा युक्ता सयुक्तास्तान् अध्यायान् प्रक्रमादुत्तराध्यायान् जहा जोगति योग उपधानादि रचितव्यापारस्तदनतिक्रमेण यथायोग गुरूणा प्रसाद चित्तप्रसन्नता गुरुप्रसादस्त स्माद्धेतो अधीयीत नत्वेतदध्ययनयोग्यतावाप्तौ प्रमाद कुर्यादिति भाव गुरुप्रसादादिति चाभिधानमध्ययनार्थिनाऽवश्य गुरव प्रसादनीया तदधीनत्वात्तस्येति ख्यापनार्थमिति गाथार्थ ।

भावार्थ—जो भवसिद्धिक जीव हैं और मुक्तिगमन के आसन्नभूत हो रहे हैं तथा जिनका ससार पर्यटन बहुत अल्प रह गया है, वे ही भव्यात्मा उत्तराध्ययन के ३६ अध्ययनों को भावपूर्वक पढते हैं। तथा जो अभवसिद्धिक ग्रन्थिक सत्त्व [ *जिनका ग्रन्थिभेद नहीं हुआ* ] और *अनन्तससारी* जीव हैं, वे अत्यन्त क्लिष्ट अशुभ कर्मों के सद्भाव से उत्तराध्ययन सूत्र का अध्ययन करने में अयोग्य हैं। इसलिये जिनेन्द्र देव के कथन किये गये शब्द और अर्थ के अनन्त पर्याय वाले इस उत्तराध्ययन सूत्र के अध्ययनों को यथाविधि उपधानादि तप के द्वारा गुरुजनों की प्रसन्नता से पढ़े, इत्यादि ।

प्रथम गाथा में अन्वय और दूसरी गाथा में व्यतिरेक से उत्तराध्ययन के माहात्म्य का वर्णन है। तथाच जिनका ससार भ्रमण बहुत अल्प रह गया है और मोक्ष जिनके नज़दीक है ऐसे भव्यात्माओं को ही इन अध्ययनों को भावपूर्वक पढ़ने का अवसर प्राप्त होता है। तात्पर्य कि ग्रन्थिभेद के अनन्तर जिनको सम्यक्त्व की प्राप्ति हो चुकी है ऐसे भव्यात्मा जीव ही इसके अध्ययन से मुक्ति का लाभ करते हैं और

बाकी के आत्माओं का अध्ययन तो केवल व्यवहारमात्र है। उनको इसके अध्ययन का मोक्षरूप फल प्राप्त नहीं होता। तथा जो अनन्त ससारी अभव्य आत्मा हैं अर्थात् जिनका ग्रन्थिभेद नहीं हुआ उनको इसका भावपूर्वक अध्ययन प्राप्त नहीं होता। एव जो अत्यन्त क्लिष्ट कर्म युक्त दीर्घससारी भव्यात्मा हैं वे भी भावपूर्वक इसके अध्ययन के अयोग्य हैं। तात्पर्य कि जो अल्पससारी भव्यात्मा हैं, उन्हीं के हृदय में इसके पढ़ने की रुचि उत्पन्न होती है और जो अनन्तससारी अभव्य तथा दीर्घससारी भव्य जीव हैं, उनको इसका अध्ययन भाव से प्राप्त नहीं होता। यदि वे पढते भी हैं तो उनका पठन केवल व्यवहारमात्र ही है, उससे इच्छित लाभ नहीं होता। इस प्रकार अन्वय व्यतिरेक से उत्तराध्ययन के पाठ का महत्त्व बतलाने के साथ २ निर्युक्तिकार ने भव्य और अभव्य का लक्षण भी बतला दिया है। तीसरी गाथा में इसको जिनेन्द्रभाषित कहा तथा शब्द और अर्थ के अनन्त पर्यायों से युक्त बतलाया, और पूर्ण विनय से गुरु जनों के समीप बैठकर विधिपूर्वक अध्ययन करने का आदेश दिया गया है, जिससे प्रस्तुत सूत्र की महिमा अनायास ही व्यक्त हो जाती है। इसके अतिरिक्त उक्त गाथा से यह भी ध्वनित होता है कि श्रुत का अध्ययन गुरु मुख से ही करना चाहिये तथा भक्ति और विनयादि से गुरुजनों को सदा प्रसन्न रखना चाहिये।

इस प्रकार निर्युक्ति की उक्त तीन गाथाओं को उद्धृत करके बृहद्वृत्तिकार ने उनकी उपर्युक्त व्याख्या की है, परन्तु प्रस्तुत सूत्र की दीपिका टीका में निम्नलिखित अन्य दो गाथायें और उपलब्ध होती हैं। यथा—

जोगविहीए वहिया, एए जो लहइ सुत्तमत्थ वा।
भासेइ भवियजणो, सो पावेइ निज्जरा बहुआ ॥१॥
जस्सा ढत्ता एए, कहवि समयपि विग्घरहियस्स।
सो लक्खिज्जइ भव्वो, पुव्वरिसी एव भासति ॥२॥

दीपिका—स भव्यजनो विपुला निर्जरा प्राप्नोति । स क—यो योगविधिं वाहयित्वा योगोपधानतपोऽनुष्ठानविधिं कृत्वा एतान् उत्तराध्यायान् सूत्रार्थतो लभेत पश्चात् गुरुमुखात् सूत्रार्थं लब्ध्वापर भाषेत स क्षीणकर्मा भवतीत्यर्थ ॥१॥ स मनुष्यो भव्यो मुक्तिगामी इति लक्ष्यते। पूर्वर्षय पूर्वाचार्या एव भाषन्ते। स इति क—यस्य पुरुषस्य विघ्नरहितस्य निर्विघ्नस्य सत कथमपि यत्नेनापि एते उत्तराध्याया आढत्ता पठनाय आरब्धा सन्त समाप्यन्ते सम्पूर्णा भवन्ति, स भव्यो भाग्यवान् ज्ञेय इत्यर्थ । भाग्यवत पुरुषस्यैव निर्विघ्नम् एते अध्याया सम्पूर्णा भवन्ति। यत "श्रेयासि बहुविघ्नानि भवन्ति महतामपि" इत्युक्ते ॥२॥

भावार्थ—वह भव्यजन बहुत से कर्मों की निर्जरा कर देता है जो उपधान तपोनुष्ठान से विधिपूर्वक उत्तराध्ययन के सूत्र और उसके अर्थ को प्राप्त करता है। इतना ही नहीं किन्तु गुरुमुख से सूत्र और अर्थ को प्राप्त करके उसका अन्य जीवों के

कल्याणार्थ उपदेश करता है, वह क्षीण कर्म वाला होता है ॥१॥ तथा पूर्वाचार्य कहते हैं कि जिन आत्माओं का आरम्भ किया हुआ उत्तराध्ययन निर्विघ्नता से समाप्त हो जाता है, वे आत्मा भव्य अर्थात् मोक्षगामी हैं। कारण कि शुभ कार्य में अनेक प्रकार के विघ्न उपस्थित हो जाते हैं। इन दोनों गाथाओं में उत्तराध्ययन की फलश्रुति का वर्णन किया गया है। इसके अध्ययन और उपदेश का फल कर्मों की निर्जरा है अर्थात् विधि पूर्वक गुरुमुख से पढ़ने तथा पढ़कर उसका उपदेश करने से पूर्वसंचित कर्मों का क्षय हो जाता है। इसी लिये दूसरी गाथा में इसकी निर्विघ्नसमाप्ति को पुरुष का अहोभाग्य बतलाया गया है। अतः उत्तराध्ययन का विधिपूर्वक पठन पाठन साक्षात् वा परम्परया मोक्ष का निदान है, यह बात उपरोक्त कथन से भली भांति प्रमाणित हो जाती है।

## श्रुत(प्रवचन)प्रभावना

शास्त्रकारों ने जीव के भावी कल्याणार्थ दस साधन बतलाये हैं। उनमें से एक प्रवचन की प्रभावना है। यथा—

दसहिं ठाणेहिं जीवा आगमेसि भद्दत्ताए कम्मं पगरेंति। तं—

( १ ) अणिदाणताते ( २ ) दिट्ठिसंपन्नताए ( ३ ) जोगवाहियत्ताते ( ४ ) खंतिखमणताते ( ५ ) जितिंदियताते ( ६ ) अमाइल्लताते ( ७ ) अपासत्थताते ( ८ ) सुसामण्णताते ( ९ ) पवयणवच्छल्लयाते ( १० ) पवयण उब्भावणताए।

भावार्थ—निम्नलिखित दश स्थानों से यह जीव भविष्यत् काल में कल्याणप्रद कर्मों का बन्ध करता है। यथा—

( १ ) अणिदाणताते[अनिदानतया]—अनिदानता से निदान कर्म—सकाम के त्याग से। जिसके द्वारा आनन्द रसोपेत मोक्ष फल के देने वाली ज्ञानादि की आराधना रूप लता लौकिक अभ्युदय की इच्छा रूप कुल्हाड़ी से काट दी जावे, उसका नाम निदान है। तद्भिन्न अर्थात् जिस कर्म में ऐहिक अभ्युदय की वासना न हो, उसे अनिदान कहते हैं। तात्पर्य कि निदान रहित क्रियानुष्ठान से यह जीव भविष्यत् काल में कल्याण रूप कर्मों का उपार्जन करता है।

( २ ) दिट्ठिसंपन्नयाए [दृष्टिसम्पन्नतया]—सम्यग्दृष्टि का सम्पादन करने से।

( ३ ) जोगवाहियत्ताते* [ योगवाहितया ]—श्रुतोपधान तप से अथवा समाधि से सर्वत्र उत्सुकता के परित्याग से।

( ४ ) खंतिखमणताते [ क्षान्त्या ]—क्षमा करने से।

( ५ ) जितिंदियताते [ जितेन्द्रियतया ]—इन्द्रियों के निग्रह से।

* योगवाहित्वया—श्रुतोपधानकारितया योगेन वा समाधिना सर्वत्रानुत्सुकत्वेन उक्षणेन वहतीत्येवं-शीलो योगवाही तद्भावस्तत्ता तया।

( ६ ) अमाइल्लताते [अमायिकतया—निष्कपटतया]—छल का परित्याग करने से।

( ७ ) अपासत्थत्ताने [ अपार्श्वस्थतया ]—ज्ञानदर्शन और चारित्र की पूर्ण तया शुद्धि करने से।

( ८ ) सुसामण्णताते [ सुश्रामिण्यभावतया ]—शुद्ध संयम के पालन से।

( ९ ) पवयणवच्छलयाते [ प्रवचनवत्सलतया ]—द्वादशांग अथवा श्रीसंघ की वत्सलता करने से।

( १० ) पवयणउब्भावणया [ प्रवचनोद्भावनया ]—धर्मोपदेशादि के द्वारा प्रवचन की प्रभावना करने से, आगामी जन्म में यह जीव भद्रकर्मों का उपार्जन करता है। ।

अतः आगामी काल में सुलभबोधि और कल्याणप्रद कर्मों की उपार्जना के लिये श्रुत रूप प्रवचन की अवश्य प्रभावना करनी चाहिये परन्तु श्रुत की प्रभावना करने की योग्यता तब तक नहीं हो सकती जब तक कि विधिपूर्वक श्रुत का अध्ययन न किया जाय। इसलिए विधिपूर्वक श्रुत का अध्ययन करना मुमुक्षु जनों का सब से पहला कर्त्तव्य है।

## प्रस्तुत टीका लिखने का प्रयोजन

यद्यपि प्रस्तुत सूत्र की छोटी बड़ी संस्कृत टीकाएँ तथा गुजराती और इंगलिश आदि भाषाओं में बहुत से अनुवाद मुद्रित हो चुके हैं परन्तु हिन्दीभाषाभाषी संसार के लिये हिन्दी भाषा में एक ऐसी टीका की बड़ी आवश्यकता थी कि जिसमें मूल, छाया, पदार्थान्वय, मूलार्थ और विस्तृत विवेचन हो। विक्रम संवत् १९७१ में जब मैं अनुयोगद्वार सूत्र की हिन्दी भाषा में व्याख्या कर रहा था, उस समय मेरे स्वर्गीय शिष्य मुनि ज्ञानचन्द्र ने मुझे प्रस्तुत सूत्र की हिन्दी में व्याख्या करने के लिये विनयपूर्वक बहुत आग्रह किया। अतः एव मुनि ज्ञानचन्द्र की तीव्र प्रेरणा से और जिन प्रवचन में उत्तराध्ययनसूत्र को अधिक शिक्षाप्रद समझकर हिन्दीभाषाभाषी संसार को इसका लाभ मिल सके, इस उद्देश्य से मैंने इस कार्य का आरम्भ कर दिया। परन्तु 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि' इस सूक्ति के अनुसार कई एक कारणों से तथा मुनि ज्ञानचन्द्र के रोगग्रस्त हो जाने से उस समय मैं इस काम को न कर सका। वि० सं० १९७२ में मुनि ज्ञानचन्द्र का तो बरनाला मंडी में स्वर्गवास हो गया। अनुयोग द्वारसूत्र का भाषान्तर सम्पूर्ण करने के बाद, फिर इस कार्य को हाथ में लेने का विचार किया परन्तु इतने में इन्दौरनिवासी सेठ केसरीचन्द जी भंडारी की ओर से अर्द्धमागधीकोष के लिये श्रीभगवती, व्याख्या प्रज्ञप्ति, ज्ञाताधर्म कथांग और दशवैकालिक आदि सूत्रों में से शब्दों के संग्रहार्थ एक विज्ञप्ति मिली और उनकी ओर से

कान्फ्रेन्स प्रकाश के कार्यकर्ता लाला दुर्गाप्रसाद् जी भी आए। उक्त कार्य को भी आवश्यक और उपयोगी समझते हुए उनकी विज्ञप्ति के अनुसार प्रथम कोष के कार्य का आरम्भ किया गया जो कि कुछ समय के बाद सम्पूर्ण हो गया। अर्द्धमागधीकोष के लिये पर्याप्त शब्दों का सग्रह कार्य समाप्त करने के बाद मुनि ज्ञानचन्द्र की ओर से हुई प्रेरणा का ध्यान आने से फिर इस कार्य का आरम्भ किया गया अर्थात् उत्तराध्ययन सूत्र की हिन्दी भाषा में व्याख्या लिखनी आरम्भ कर दी। परन्तु प्राकृत भाषा से अधिक परिचय न रखने वाले सस्कृतज्ञ विद्वानों को भी इसके पदार्थों का यथेष्ट परिचय मिल सके, एतदर्थ प्राकृत मूलपाठ के साथ उसकी सस्कृत छाया भी दे दी गई है। यहा पर इतना स्मरण रहे कि मूल प्राकृत पाठ की सस्कृत छाया में जहा कहीं पर भी पाठकों को छन्दोभग प्रतीत हो, वहा पर वे इस बात का भी खयाल रक्खें कि प्राकृत पद्य के शब्दानुवाद में यह त्रुटि अनिवार्य है परन्तु इससे अर्थबोध में किसी प्रकार की बाधा उपस्थित नहीं होती।

यद्यपि दुर्भाग्यवश इस भाषा टीका के लिखने में विघ्न बाधायें तो बहुत उपस्थित हुईं परन्तु जहा तक हो सका, वहा तक अशाति के कारणों की उपेक्षा करते हुए अपने ध्यान को इस कार्य की ओर ही सलग्न रक्खा और यह प्रस्तुत टीका सानन्द सम्पूर्ण हो गई।

## नामकरण

अपने स्वर्गीय शिष्य मुनि ज्ञानचन्द्र की प्रेरणा से ही आत्मा में इस टीका के लिखने के सस्कार उत्पन्न हुए थे। अत इस टीका का नाम "आत्मज्ञानप्रकाशिका" रखना ही उचित प्रतीत हुआ ताकि नामकरण के साथ प्रेरक की स्मृति भी बनी रहे। जहा तक मुझ से बन पडा है, वहा तक इसको सर्वोपयोगी बनाने की ओर ही अधिक ध्यान रक्खा गया है और भाषा भी सरल एव सुबोध रक्खी गई है।

इसमें सन्देह नहीं कि जो सरसता मूल भाषा में है, उतनी अनुवाद में लाई नहीं जा सकती परन्तु फिर भी जहा तक हो सका है वहा तक मूल के आशय को सरलतापूर्वक स्फुट करने का यथेष्ट प्रयत्न किया गया है।

## टीका के लिखने में सहायक ग्रन्थ

इस टीका के लिखने में जिन जिन ग्रन्थों की सहायता ली गई है उनका निर्देश कर देना भी उचित प्रतीत होता है।

प्रस्तुत टीका के लिखते समय खरतर गच्छाधिराज श्री जिनभद्रसूरि के शिष्य श्री कमल सयमोपाध्याय विरचित सर्वार्थसिद्धि नामक सस्कृत टीका की एक प्रति तो पञ्जाबप्रान्तीय जालन्धरनगरनिवासी श्रीयुत पूज्य केसर ऋषि जी के

भंडार से मिली। दूसरी, लक्ष्मीवल्लभ गणिविरचित दीपिका नाम की टीका नाभा निवासी लाला वशीलाल सीताराम मालेरी के पुस्तकालय से प्राप्त हुई। तीसरी पुस्तक वादिवेताल श्री शान्तिसूरिविरचित वृहद्वृत्ति की है, जो कि देवचन्द लाल भाई जैन पुस्तकोद्धार फंड की ओर से मुद्रित हुई है। उसके एक से लेकर पांच अध्ययन तो अमृतसरनिवासी लाला उमेदसिंह मुसद्दीलाल की ओर से प्राप्त हुए और पांच से लेकर ३६ अध्ययन तक बीकानेरनिवासी श्रीमान् सेठ अगरचन्द भैरोंदान जी की ओर से मिले। वि० सं० १९७५ में जब सेठ साहब, गणावच्छेदक स्थविरपदविभूषित श्री १००८ स्वामी गणपतिराय जी महाराज तथा श्री १००८ गणावच्छेदक श्री स्वामी जयरामदास जी महाराज व प्रवर्तक श्री १००८ स्वामी शालिगराम जी महाराज के दर्शनार्थ लुधियाना में पधारे थे तब उनके पास वे सब अध्ययन थे। उस समय जब उत्तराध्ययन सूत्र की भाषाटीका के विषय में उनसे वार्तालाप हुआ तब वे प्रस्तुत टीका की सहायता के लिये दे गये। संस्कृत अवचूरी भाषाटीका की एक प्रति तथा भावविजयगणि विरचित टीका तो मेरे पास प्रथम से ही मौजूद थी। इसके अतिरिक्त गुजराती भाषाटीका की भी एक प्रति मेरे पास विद्यमान थी। इन उपर्युक्त टीकाग्रन्थों की सहायता से प्रस्तुत भाषा टीका का निर्माण किया गया है। एवं जहां जहां भेद प्रतीत हुआ, वहां पर उनका यथास्थान स्पष्टीकरण भी कर दिया गया है तथा कतिपय स्थानों में परस्पर जो पाठभेद वा पाठान्तर देखने में आता है, उनका टीका में स्पष्टीकरण कर दिया है। मूलपाठ का अधिकांश भाग सेठ देवचन्द लाल भाई की ओर से प्रकाशित हुई प्रति से लिया गया है।

## आभारप्रदर्शन

जिन महानुभावों ने पूर्वोक्त प्रतियां देकर मेरे इस कार्य में सहायता पहुंचाई है, मैं उन महानुभावों का अन्तःकरण से आभार मानता हूँ। अन्त में विद्वज्जनों से प्रार्थना है कि 'गच्छतः स्खलनम्—' इस न्याय से प्रस्तुत भाषा टीका के निर्माण में यदि कोई त्रुटि रह गई हो तो वे उसे सुधार लेने की कृपा करें।

वि० १९९२ आश्विन शु० ५
मंगलवार, लुधियाना

प्रार्थी
उपाध्याय आत्माराम

# मांगलिक विचार

शिष्टाचार की स्थापना और विघ्नों के उपशान्त करने के लिये इष्ट देव का मगलाचरण करना शास्त्र के आदि में आवश्यक होता है किन्तु प्रस्तुत शास्त्र के आरम्भ में केवल भिक्षु के विनय धर्म के प्रतिपादन की प्रतिज्ञा की गई है। मगला चरण के विषय मे कोई भी शब्द दृष्टिगोचर नहीं होता। अत मगलाचरण अवश्य होना चाहिये था। इस शङ्का के समाधान में कहा जाता है कि जैनागम में चार मगल प्रतिपादन किये गये हैं। जैसे कि—अरिहन्तमगल, सिद्धमगल, साधुमगल और केवलि कथित धर्ममगल। सो प्रस्तुत शास्त्र के आरम्भ में भिक्षु और अनगार शब्द से तृतीय मगल का उल्लेख विद्यमान है और विनयशब्द से चतुर्थ मगल भी विद्यमान है तथा प्रथम गाथा के प्रथम पाद मे जो 'सजोगा विप्पमुक्कस्स' पद दिये गये हैं, इनसे ध्वनित होता है कि कर्मों के सयोग से सर्वथा विप्रमुक्त अरिहन्त सिद्ध ही है। अत इस प्रकार विचार करने से प्रस्तुत शास्त्र के आरम्भ में चारों मगल प्रतिपादन किये गये हैं। श्री गणधर देव ने प्रतिज्ञापूर्वक मगलसूचक शब्दों का प्रयोग भली प्रकार से कर दिया है। अतएव सिद्ध हुआ कि यह शास्त्र मगलाचरण से शून्य नहीं है। तथा सर्वज्ञप्रणीत होने से यह शास्त्र मगल रूप ही है। इसी प्रकार श्रीमान् शीलाङ्काचार्य श्री सूत्र कृताङ्ग सूत्र की वृत्ति में लिखते हैं। जैसे कि—'शास्त्रस्य चारोपप्रत्यूहोपशान्त्यर्थमादिमङ्गल तथा स्थिरपरिचयार्थं मध्यमङ्गल शिष्यप्रशिष्याविच्छेदार्थञ्चान्त्यमगलमुपादेय तदेह नोपलभ्यते ? सत्यमेतत् मगल हीष्टदेवता नमस्कारादिरूपम्, अस्य च प्रणेता सर्वज्ञस्तस्य चापरनमस्कार्याभावान्मङ्गलकरणे प्रयोजनाभावाच्च न मङ्गलाभिधानम्। गणधराणामपि तीर्थङ्करुक्तानियादित्वान्मगला करणम्। असदाद्यपेक्षया तु सर्वमेव शास्त्र मङ्गलम्'।

शास्त्र के समस्त विघ्नों की शान्ति के लिए आदिमङ्गल तथा स्थिरपरिचय के लिये मध्यमगल और शिष्य प्रशिष्य की परपरा के अविच्छेद के लिये अन्त्यमगल करना चाहिए परन्तु यह यहां नहीं पाया जाता है।

णमोऽत्थु ण समणस्स भगवओ महावीरस्स

# विणयसुयं पढमं अज्झयणं

## विनयश्रुतं प्रथममध्ययनम्

संजोगा विप्पमुक्कस्स, अणगारस्स भिक्खुणो ।
विणयं पाउकरिस्सामि, आणुपुव्विं सुणेह मे ॥१॥

संयोगाद् विप्रमुक्तस्य, अनगारस्य भिक्षोः ।
विनय प्रादु करिष्यामि, आनुपूर्व्या शृणुत मे ॥१॥

पदार्थान्वय —संजोगा–सयोग से विप्पमुक्कस्स–विप्रमुक्त अणगारस्स–अनगार भिक्खुणो–भिक्षु का विणय–विनय पाउकरिस्सामि–प्रकट करूगा आणुपुव्वि–अनुक्रम से मे–मुझ से सुणेह–सुनो ।

मूलार्थ—मैं सयोग से विप्रमुक्त–रहित अनगार भिक्षु के विनय-धर्म को प्रकट करूगा, आप मुझ से उसको श्रवण करें ।

टीका—इस गाथा मे शास्त्रकार त्यागी महात्मा जनों के विनय-धर्म के वर्णन की प्रतिज्ञा करते हुए उसके श्रवण करने का भव्य पुरुषों को उपदेश करते हैं । सासारिक पदार्थों का विशिष्ट ससर्ग ही दु ख का मूल कारण है, अत अनगार भिक्षु के लिए सब से प्रथम उस ससर्ग का परित्याग ही परम आवश्यक

है, अन्यथा उसे अपने अभिलषित पद की प्राप्ति कदापि नहीं हो सकती। यद्यपि मूलगाथा में केवल सामान्यरूप से ही संयोग शब्द अभिहित हुआ है तथापि भिक्षु शब्द के साथ सम्बन्धित होने से यह अपने विशेष अर्थ का भी स्फुटतया भान करा रहा है।

आगमवेत्ताओं ने संयोग के दो भेद माने हैं—एक बाह्य और दूसरा आभ्यन्तर। माता पिता आदि इष्ट पदार्थों का सम्बन्ध बाह्य संयोग है और क्रोध मान माया लोभ आदि की तीव्र इच्छा का नाम आभ्यन्तर संयोग है। सो जिस व्यक्ति ने इन दोनों प्रकार के संयोगों को ज्ञान वैराग्य द्वारा दृढ़तापूर्वक परित्याग करके अनगार भिक्षु पद को ग्रहण किया है उसी महापुरुष के विनय-धर्म का यहां पर उल्लेख किया जाता है। अनगार—अगार नाम घर का है। उससे जो रहित हो अर्थात् जिसने घर बार आदि का परित्याग कर दिया हो, उसे अनगार कहते हैं। अगार ( घर ) भी द्रव्य और भाव भेद से दो प्रकार का है। लकड़ी, पत्थर, मिट्टी, चूना आदि से बना हुआ घर द्रव्य अगार है और जिनके प्रभाव से यह संसारी जीव नाना प्रकार की आपदाओं को झेलता है उन पापकर्मों के समुदाय को भाव अगार कहते हैं। इन दोनों प्रकार के अगारों का सर्वथा परित्याग करने वाला भिक्षु अनगार कहलाता है। तथाच निर्ममत्व भाव के अवलम्बन से जिसने द्रव्य रूप अगार का परित्याग किया हो और पाप कर्म के विपाक से उत्पन्न होने वाली दुःखपरम्परा का अनुभव करते हुए दुःख के कारणभूत मोहनीय आदि कर्मों के क्षय करने की तीव्र भावना से जिसने भिक्षुचर्या का अनुसरण किया है उसी महात्मा पुरुष के विनय धर्म का यहां पर आरम्भ में वर्णन करने की ग्रन्थकार प्रतिज्ञा करते हैं।

भिक्षु—सामान्य रूप से देखा जाय तो भिक्षु शब्द के अर्थ, केवल भीख मांग कर खाने वाले के होते हैं, परन्तु भिक्षु शब्द का ऐसा निकृष्ट अर्थ यहां पर अभिप्रेत नहीं और न ऐसे अर्थ के लिये यह उपयुक्त है किन्तु जीवन के उत्कृष्टतम आदर्श को लक्ष्य में रख कर यहां पर उक्त शब्द की नियुक्ति की गई है। इसलिये किसी प्रकार की जघन्य आकांक्षा से प्रेरित न होकर किसी भी प्राणी को किसी प्रकार का कष्ट न देकर तथा किसी भी गृहस्थ के लिये

किसी तरह से भारभूत न होकर केवल शरीरयात्रानिर्वाहार्थ निर्दोष आहारभिक्षा लेने वाले सत्पुरुष को भिक्षु कहते हैं। साधु, यति, संयमी, मुनि और सन्यासी आदि इसी के पर्याय अथवा नामान्तर हैं।

**अनगार और भिक्षु शब्द की सार्थकता**—अनगार और भिक्षु ये दोनों शब्द यद्यपि एक ही अर्थ के बोधक हैं तथापि मूल गाथा में इन दोनों की एक साथ नियुक्ति करने का तात्पर्य यह है कि लोक में कई एक साधु महात्मा भी दृष्टिगोचर होते हैं जो कि अनगार होते हुए भी भिक्षावृत्ति का पालन नहीं करते तथा ऐसों की कुछ कम संख्या नहीं जो कि स्थानधारी होने पर भी सदा भिक्षावृत्ति से ही जीवनयात्रा करते हैं, परन्तु शास्त्रकारों को ऐसा आचरण अभिमत नहीं है। शास्त्रकारों की सम्मति में तो यति साधु के लिये अनगार होने पर भिक्षु होना और भिक्षावृत्ति का आलम्बन करने पर अनगार होना अनिवार्य है। इसी लिये इन दोनों शब्दों की उक्त गाथा में योजना की गई है, जो कि सर्वथा सार्थक है।

**क्रियापद**—उक्त गाथा में वर्त्तमान काल की क्रिया का प्रयोग न करते हुए 'करिस्सामि' जो भविष्यत्कालीन क्रिया का प्रयोग किया है उसका तात्पर्य है कि सर्वज्ञोक्त वाणी तो अनन्तविध अर्थों के प्रतिपादन करने वाली है और उनके अतिनिकटवर्ती शिष्य गणधरादि देव छद्मस्थ हैं। इसलिये वे सर्वज्ञ देव के कहे हुए सम्पूर्ण अर्थों का तो वर्णन नहीं कर सकते किन्तु अपनी शक्ति के अनुसार उसके वर्णन की चेष्टा करते हैं। बस, इसी भाव को व्यक्त करने के लिये भविष्यत्कालीन क्रिया का प्रयोग किया गया है। अर्थात् ग्रन्थकार गणधरदेव का यह वचन है कि मैं यथाशक्ति सर्वज्ञदेव के कहे हुए अर्थों के प्रतिपादन करने की चेष्टा करूंगा, न कि सम्पूर्णतया उन अर्थों के प्रतिपादन करने में मैं समर्थ हूं। इस कथन से गणधरदेव ने अपनी असीम गुरुभक्ति का भी खूब परिचय दिया है।

**शृणुत**—गाथा में जो 'सुणेह' क्रियापद दिया है उससे शिष्यवर्ग को विनय धर्म का श्रवण कराना ही ग्रन्थकार को अभिप्रेत है। क्योंकि वक्ता

को श्रवण कराने मे तभी आनन्द आता है जब कि श्रोता लोग दत्तचित्त होकर श्रवण करने की ओर अग्रेसर होने की चेष्टा करे।

यहा पर 'आणुपुव्विं' यह तृतीया विभक्ति के स्थान में द्वितीयान्त पद का प्रयोग इसलिये किया गया है कि आर्षभाषा में भी विभक्ति व्यत्यय का होना शिष्ट सम्मत है, यह बात सब को भली भाति विदित हो जाय। तथा इस गाथा मे केवल भिक्षु सम्बन्धी विनय धर्म के वर्णन की जो प्रतिज्ञा की गई है उसका तात्पर्य यह है कि व्यक्तिसामान्य से सम्बन्ध रखने वाले विनय के अवान्तर भेदों मे से केवल मोक्षविनय के विषय मे ही यहा पर विचार करना ग्रन्थकार को अभिमत है, अन्य के विषय मे नहीं।

शास्त्रकारों ने विनय के (१) लोकोपचार विनय (२) अर्थ विनय (३) भय विनय (४) काम विनय और (५) मोक्ष विनय ये पाच भेद माने हैं।

(१) जिसका मात्रलोक पत्ति फल हो उसे लोकोपचार विनय कहते हैं।
(२) धनप्राप्ति की अभिलाषा के निमित्त किसी धनाढ्य व्यक्ति से विनय करना अर्थ विनय कहलाता है।
(३) प्राणादि की रक्षा के लिये किसी राजा मन्त्री आदि शासकवर्ग के विनय को भय-विनय कहा है।
(४) विषयपूर्ति के निमित्त तदुपयोगी सामग्री का सग्रह करना तथा विषयक्रीडार्थ स्त्री आदि का विनय करना काम विनय है।
(५) ऐहिक तथा पारलौकिक विषय भोगों के विनश्वर सुख की अभिलाषा को छोड़कर केवल कर्म क्षय के निमित्त सम्यक्तया रत्नत्रय दर्शन, ज्ञान, चारित्र की आराधना का नाम मोक्ष-विनय है।

सो इस प्रकरण मे केवल मोक्षविनय का ही वर्णन ग्रन्थकार को अभिप्रेत है क्योंकि इस मोक्षविनय के अनुष्ठान से ही कर्मक्षय द्वारा अक्षय सुख ( मोक्ष ) की प्राप्ति शक्य हो सकती है। इसलिये विनय-धर्म के साथ भिक्षु शब्द का सम्बन्ध परम आवश्यक और युक्तियुक्त प्रतीत होता है।

( विनय का स्वरूप )

धर्मी द्वारा धर्म का निरूपण—

यद्यपि विनय ही निश्चय धर्म है अतः उसी का वर्णन करना समुचित जान पड़ता है तथापि धर्म धर्मी का कथंचित् अभेद होने से ग्रन्थकार यहां पर धर्मी के द्वारा विनय-धर्म के स्वरूप का वर्णन करते हैं। यथा—

**आणानिद्देसकरे, गुरूणमुववायकारए।**
**इंगियागारसंपन्ने, से विणीए त्ति वुच्चई ॥२॥**

**आज्ञानिर्देशकरः, गुरूणामुपपातकारकः।**
**इङ्गिताकारसंपन्नः, स विनयीत्युच्यते ॥२॥**

पदार्थान्वय —आणा–आज्ञा का निद्देसकरे–निर्देश करने वाला गुरूण–गुरुओं के उववायकारए–समीप रहने तथा उनकी आज्ञा के अनुकूल कार्य करने वाला इंगियागारसंपन्ने–गुरुओं के इंगित और आकार को भली भांति जानने वाला से–वह विणीए–विनयवान् त्ति–इस प्रकार से वुच्चई–कहा जाता है।

**मूलार्थ—जो गुरुओं की आज्ञा का पालन करने वाला हो, गुरुओं के समीप बैठने वाला हो, उनके कार्य को करने तथा उनके इङ्गित और आकार को भली प्रकार जानने वाला हो, वह शिष्य विनयवान् कहा जाता है।**

टीका—इस गाथा में विनय धर्म का स्वरूप उसके आधारभूत धर्मों के द्वारा प्रतिपादन किया गया है। यहां पर विनय-धर्म और विनयवान् शिष्य धर्मी हैं। अतः धर्म धर्मी का अभेद मानकर शिष्य के कर्तव्य का जो वर्णन है वही विनय-धर्म का स्वरूप समझना चाहिये। विनीत अथवा विनयवान् शिष्य का यह कर्तव्य है कि वह आगम विहित उत्सर्ग और अपवाद मार्ग का अनुसरण करता हुआ गुरुजनों की आज्ञा के अनुकूल वर्ताव करे। गुरुजन उसे जिस कार्य के विधान की आज्ञा दें उसे तो वह आचरण में लावे और जिस कार्य के लिये वे निषेध करें उसको वह सर्वथा त्याग दे। तथा उसकी (शिष्य की)

सारी कार्यविधि गुरुजनों की दृष्टि के सम्मुख ही रहनी चाहिये, ताकि उसका कोई भी कार्य गुरुजनों की आज्ञा के प्रतिकूल न हो। इसके अतिरिक्त विनीत शिष्य का केवल इतना ही कर्तव्य नहीं कि वह गुरुओं के आदेश पर ही हेय और उपादेय कार्य में अपनी साधु चर्या को मर्यादित करे किन्तु गुरुजनों की प्रवृत्ति और निवृत्ति सूचक इङ्गित आकार आदि चेष्टाओं के ज्ञान की भी वह अपने में योग्यता सम्पादन करे। नेत्र का इशारा, सिर का हिलाना और दिशा आदि का अवलोकन करना इत्यादि जो भावसूचक मूल चेष्टाएं हैं उन्हीं के द्वारा भी गुरुजनों के आन्तरिक अभिप्राय को समझ कर उसके अनुसार आचरण करने वाला शिष्य ही वास्तव में विनीत कहा जा सकता है।

यहां पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिये कि गुरुजनों की आज्ञा का पालन करना, उनकी अंग चालनादि मूल चेष्टाओं को समझ कर तदनुकूल आचरण करना तथा गुरुजनों के समर्ग का—उनकी आज्ञा के बिना परित्याग न करना और श्रद्धापूर्वक उनकी सेवा भक्ति करना आदि जो शिष्य के मुख्य धर्म उक्त गाथा में निर्दिष्ट किये हैं, उनको अहर्निश भली भांति आचरण में लाने वाला विनयशील कहा अथवा माना जा सकता है। इसके विपरीत गुरुजनों को केवल नमस्कार मात्र कर देना, इच्छा न रहते हुए भी किसी न किसी प्रकार से उन्हें आज्ञा देने के लिये बाध्य करना, उनसे पृथक् रह कर केवल शब्दों द्वारा उनकी प्रशंसामात्र कर देना विनय धर्म की झूठी नकल करना है। इस प्रकार का बनावटी आचरण रखने वाला शिष्य न कभी विनीत माना जा सकता है और न उसके इस विनयाभास को विनय-धर्म के नाम से घोषित करना शास्त्र सम्मत है।

मुख्य विनय-धर्म तो सर्वज्ञ वीतराग देव के द्वारा निर्दिष्ट किये गये मार्ग का अनुसरण और तदनुकूल आचरण रखने वाले गुरुजनों की आज्ञा के यथावत् पालन में है। इसी लिये आगमों में अनेक जगह पर 'आणाए आराहिया' की घोषणा देखी जाती है।

यहां गाथा के प्रथम पाद में तो आज्ञा के पालन का निर्देश है और द्वितीय तृतीय पाद में उसके जानने की विधि का वर्णन है तथा चतुर्थ पाद में

विनय धर्म की पूर्ति की गई है। इसलिये शास्त्रविहित और शिष्टजनानुमोदित गुरुजनों की आज्ञा में रहने वाला शिष्य ही विनीत भाव को प्राप्त होकर अपने अभिलषित स्थान की ओर प्रस्थान करने के लिये शक्तिशाली बन सकता है।

भगवान् और उसकी वाणी में अभेद—

जिस प्रकार विनय धर्म के निरूपण में धर्म धर्मी का कथंचित् अभेद अंगीकार किया गया है उसी प्रकार तीर्थंकर भगवान् और उसकी आगम रूप वाणी में भी अभेद मानकर शास्त्र की आज्ञा को भगवान् की आज्ञा स्वीकार करना भी किसी प्रकार से असंगत एवं न्यायविधुर नहीं कहा जा सकता। इसलिये शास्त्रों में जिन आज्ञाओं का विधान है वे सब साक्षात् भगवान् की आज्ञा होने से सर्वथा मान्य एवं शिरोधार्य हैं। अतः उनको आचरण में लाना ही विनीत शिष्य का सब से प्रथम कर्तव्य है।

विनय धर्म रूप कल्पवृक्ष के पोषण की मूल सामग्री आगमविहित आचार के सम्यग् अनुष्ठान में ही निहित है। जिस प्रकार जल सेचनादि क्रियाओं से वृद्धि को प्राप्त होता हुआ उत्तम वृक्ष अपनी छाया और फल पुष्पादि से पथिक जनों के लिये एक अपूर्व विश्रान्ति का स्थान बन जाता है, ठीक इसी प्रकार शास्त्रानुसार आचरण में लाई जाने वाली विनय धर्म सम्बन्धी क्रियायें भी आत्मा के ज्ञान, दर्शन और चारित्र रूप स्वाभाविक गुणों में चमत्कारपूर्ण एक लोकोत्तर उत्कर्ष पैदा करके उसे विश्व विश्रान्ति का पूर्ण धाम बना देती हैं।

अविनय का स्वरूप—

धर्म और धर्मी का अभेद मानकर जिस तरह विनय का वर्णन किया है उसी प्रकार उसके प्रतिपक्ष भूत अविनय के स्वरूप का वर्णन निम्नलिखित गाथा द्वारा किया जाता है—

आणाऽनिद्देसकरे, गुरूणमणुववायकारए।
पडिणीए असंबुद्धे, अविणीए त्ति वुच्चई ॥३॥

आज्ञाऽनिर्देशकरः, गुरूणामनुपपातकारकः।
प्रत्यनीकोऽसंबुद्धः, अविनयीत्युच्यते ॥३॥

पदार्थान्वय —आणा-आज्ञा का अणिद्देसकरे-अस्वीकार करने वाला गुरुणं-गुरुओं के अणुववायकारए-पास न बैठने वाला पडिणीए-प्रतिकूलवर्ती असंबुद्धे-तत्त्व के बोध से रहित अविणीए-विनय रहित त्ति-इस प्रकार वुच्चई-कहा जाता है।

मूलार्थ—गुरुजनों की आज्ञा का अस्वीकार करने वाला, उनके समीप न बैठने तथा उनके प्रतिकूल आचरण करने वाला और तत्त्वार्थ के बोध से रहित ऐसा जो शिष्य है उसे अविनीत या विनयशून्य कहते हैं।

टीका—विनय धर्म के ऊपर जितने लक्षण बतलाये गए हैं उनके विपरीत चलने वाला अविनीत कहा जाता है। जैसे शास्त्राज्ञा को सम्मान न देना, गुरुजनों की परिचर्या में न रहना, तथा गुरुजनों की इच्छा के सर्वथा प्रतिकूल आचरण करना, इत्यादि सब अविनीत शिष्य के लक्षण हैं। इसके अतिरिक्त तत्त्वार्थ बोध से रहित और पूज्य वृद्धजनों से शत्रुता रखना भी अविनीतता का प्रत्यक्ष स्वरूप है। तत्त्वार्थ बोध में षट् द्रव्य, नव तत्त्व, सप्त नय, सप्त भंग और चार प्रमाण आदि का समावेश है। यदि संक्षेप से कहें तो तीर्थंकरों की आज्ञा का विराधक और गुरुजनों के प्रतिकूल वर्तान करने वाला शिष्य अविनीत कहा जाता है, जो कि अतिदूषित है।

अब इसी विषय को दृष्टान्त द्वारा स्पष्ट किया जाता है—

जहा सुणी पूइकन्नी, निक्कसिज्जई सव्वसो।
एवं दुस्सीलपडिणीए, मुहरी निक्कसिज्जई ॥४॥

यथा शुनी पूतिकर्णी, निष्कास्यते सर्वतः।
एवं दुःशीलः प्रत्यनीकः, मुखरि निष्कास्यते ॥४॥

पदार्थान्वय —जहा-जैसे सुणी-कुत्ती पूइकन्नी-सड़े हुए कानों वाली निक्कसिज्जई-निकाली जाती है सव्वसो-सर्व स्थान से एव-इसी प्रकार दुस्सील-दुराचारी पडिणीए-शत्रु मुहरी-मुखर-वाचाल निक्कसिज्जई-निकाला जाता है।

मूलार्थ—जैसे सडे हुए कानों वाली कुतिया घर आदि निवास योग्य स्थानों से निकाल दी जाती है उसी प्रकार गुरुजनों से शत्रुता रखने वाला, असम्बद्धप्रलापी और दुराचारी पुरुष भी गण सघ आदि से पृथक् कर दिया जाता है।

टीका—इस गाथा मे जो दृष्टान्त दिया गया है वह स्वेच्छाचारी चारित्रभ्रष्ट अविनीत शिष्य के साथ बडा ही घनिष्ठ सम्बन्ध रखता है। जैसे कोई एक कुतिया जिसके क्रिमि पड़े हुए हैं, सिर से पूय और रुधिर की धारा वह रही है, उसे कोई भी भद्र पुरुष अपने या अपने घर के समीप आने नहीं देता प्रत्युत समीप आती देख उसे दूर से ही भगा देता है, जैसे इस सडी हुई कुतिया के साथ होने वाले इस प्रकार के व्यवहार को हम प्रत्यक्ष रूप से ससार मे देखते हैं ठीक इसी प्रकार का उचित व्यवहार लोक मे उस व्यक्ति से होता है जो कि आचारभ्रष्ट होकर शास्त्रों और गुरुजनों की अवहेलना करता है। जैसे उस सडी हुई कुतिया को घर में रखने से दुर्गन्धादि के फैलने का भय रहता है उसी प्रकार उक्त आचारभ्रष्ट व्यक्ति के ससर्ग से भी अनेक प्रकार के उपद्रवों के आगमन की सम्भावना रहती है। एव जिस प्रकार वह कुतिया गृह आदि निवास योग्य स्थानों में रखने लायक नहीं है ठीक उसी प्रकार स्वेच्छाचारी, गुरुजन विद्वेषी और चारित्रभ्रष्ट अविनीत शिष्य भी सघ आदि में स्थान देने योग्य नहीं है। इसी लिये उक्त गाथा में पुम्पलिङ्ग का प्रयोग न करते हुए 'सुणी–शुनी' यह स्त्रीलिङ्ग का प्रयोग किया है जिसका तात्पर्य अतीव जघन्य अर्थ का प्रकाश करना है, तथा शुनी के साथ पूतिकर्णी आदि जो विशेषण दिये गये हैं वे उसे अपने ससर्ग से पृथक् रखने मे ही चरितार्थ हो सकते हैं। इसके अतिरिक्त 'सव्वसो' मे जो निन्दार्थसूचक शस् प्रत्यय का उपयोग किया है उसने तो उक्त भाव व्यक्ति मे और भी चार चाद लगा दिये हैं। तात्पर्य कि अविनीत शिष्य उस शुनी के समान त्याग देने लायक है जिसके पूय और रुधिर आदि वह रहे हैं। यथा पूय और रुधिरादि वहने के कारण से शुनी का ससर्ग त्याज्य है ऐसे ही दु शीलादि अपगुणों के निमित्त से अविनीत शिष्य का सम्बन्ध भी किसी प्रकार से उपादेय नहीं है।

पदार्थान्वय —आणा-आज्ञा का अणिद्देसकरे-अस्वीकार करने वाला गुरुण-गुरुओं के अणुववायकारए-पास न बैठने वाला पडिणीए-प्रतिकूलवर्ती असबुद्धे-तत्त्व के बोध से रहित अविणीए-विनय रहित त्ति-इस प्रकार वुच्चई-कहा जाता है।

मूलार्थ—गुरुजनों की आज्ञा का अस्वीकार करने वाला, उनके समीप न बैठने तथा उनके प्रतिकूल आचरण करने वाला और तत्त्वार्थ के बोध से रहित ऐसा जो शिष्य है उसे अविनीत या विनयशून्य कहते हैं।

टीका—विनय धर्म के ऊपर जितने लक्षण बतलाये गए हैं उनके विपरीत चलने वाला अविनीत कहा जाता है। जैसे शास्त्राज्ञा को सम्मान न देना, गुरुजनों की परिचर्या में न रहना, तथा गुरुजनों की इच्छा के सर्वथा प्रतिकूल आचरण करना, इत्यादि सब अविनीत शिष्य के लक्षण हैं। इसके अतिरिक्त तत्त्वार्थ बोध से रहित और पूज्य वृद्धजनों से शत्रुता रखना भी अविनीतता का प्रत्यक्ष स्वरूप है। तत्त्वार्थ बोध में षट् द्रव्य, नव तत्त्व, सप्त नय, सप्त भंग और चार प्रमाण आदि का समावेश है। यदि संक्षेप से कहें तो तीर्थंकरों की आज्ञा का विराधक और गुरुजनों के प्रतिकूल वर्ताव करने वाला शिष्य अविनीत कहा जाता है, जो कि अतिदूषित है।

अब इसी विषय को दृष्टान्त द्वारा स्पष्ट किया जाता है—

जहा सुणी पूइकन्नी, निक्कसिज्जई सव्वसो।
एवं दुस्सीलपडिणीए, मुहरी निक्कसिज्जई ॥४॥

यथा शुनी पूतिकर्णी, निष्कास्यते सर्वतः।
एवं दुःशीलः प्रत्यनीकः, मुखरि निष्कास्यते ॥४॥

पदार्थान्वय —जहा-जैसे सुणी-कुत्ती पूइकन्नी-सड़े हुए कानों वाली निक्कसिज्जई-निकाली जाती है सव्वसो-सर्व स्थान से एव-इसी प्रकार दुस्सील-दुराचारी पडिणीए-शत्रु मुहरी-मुखर-वाचाल निक्कसिज्जई-निकाला जाता है।

मूलार्थ—जैसे सड़े हुए कानों वाली कुतिया घर आदि निवास योग्य स्थानों से निकाल दी जाती है उसी प्रकार गुरुजनों से शत्रुता रखने वाला, असम्बद्धप्रलापी और दुराचारी पुरुष भी गण संघ आदि से पृथक् कर दिया जाता है।

टीका—इस गाथा में जो दृष्टान्त दिया गया है वह स्वेच्छाचारी चारित्रभ्रष्ट अविनीत शिष्य के साथ बड़ा ही घनिष्ठ सम्बन्ध रखता है। जैसे कोई एक कुतिया जिसके क्रिमि पड़े हुए हैं, सिर से पूय और रुधिर की धारा बह रही है, उसे कोई भी भद्र पुरुष अपने या अपने घर के समीप आने नहीं देता प्रत्युत समीप आती देख उसे दूर से ही भगा देता है, जैसे इस सड़ी हुई कुतिया के साथ होने वाले इस प्रकार के व्यवहार को हम प्रत्यक्ष रूप से संसार में देखते हैं ठीक इसी प्रकार का उचित व्यवहार लोक में उस व्यक्ति से होता है जो कि आचारभ्रष्ट होकर शास्त्रों और गुरुजनों की अवहेलना करता है। जैसे उस सड़ी हुई कुतिया को घर में रखने से दुर्गन्धादि के फैलने का भय रहता है उसी प्रकार उक्त आचारभ्रष्ट व्यक्ति के संसर्ग से भी अनेक प्रकार के उपद्रवों के आगमन की सम्भावना रहती है। एवं जिस प्रकार वह कुतिया गृह आदि निवास योग्य स्थानों में रखने लायक नहीं है ठीक उसी प्रकार स्वेच्छाचारी, गुरुजन निद्वेषी और चारित्रभ्रष्ट अविनीत शिष्य भी संघ आदि में स्थान देने योग्य नहीं है। इसी लिये उक्त गाथा में पुल्लिङ्ग का प्रयोग न करते हुए 'सुणी—शुनी' यह स्त्रीलिङ्ग का प्रयोग किया है जिसका तात्पर्य अतीव जघन्य अर्थ का प्रकाश करना है, तथा शुनी के साथ पूतिकर्णी आदि जो विशेषण दिये गये हैं वे उसे अपने संसर्ग से पृथक् रखने में ही चरितार्थ हो सकते हैं। इसके अतिरिक्त 'सव्वसो' में जो निन्दार्थसूचक शस् प्रत्यय का उपयोग किया है उसने तो उक्त भाव व्यक्ति में और भी चार चाँद लगा दिये हैं। तात्पर्य कि अविनीत शिष्य उस शुनी के समान त्याग देने लायक है जिसके पूय और रुधिर आदि बह रहे हैं। यथा पूय और रुधिरादि बहने के कारण से शुनी का संसर्ग त्याज्य है ऐसे ही दुःशीलादि अपगुणों के निमित्त से अविनीत शिष्य का सम्बन्ध भी किसी प्रकार से उपादेय नहीं है।

दुष्ट पुरुष सद्गुणों का परित्याग कर अपगुणों में किस प्रकार से रमण करता है, इस रहस्य को निम्नलिखित गाथा में दिखलाया जाता है—

**कणकुण्डगं चइत्ताणं, विट्ठं भुंजइ सूयरे ।**
**एवं सीलं चइत्ताणं, दुस्सीले रमई मिए ॥५॥**

**कणकुण्डक त्यक्त्वा, विष्ठां भुक्ते शूकर ।**
**एवं शील त्यक्त्वा, दु शीले रमते मृग ॥५॥**

पदार्थान्वय —सूयरे-शूकर कणकुडग-कण-चावलों के भाजन को चइत्ताण-त्याग कर विट्ठ-विष्ठा को भुजइ-खाता है एव-इसी प्रकार मिए-मृग के समान अज्ञानी सील-शील-सुन्दर आचार को चइत्ताण-त्याग करके दुस्सीले-दुराचार में रमई-रमण करता है ।

मूलार्थ—जिस प्रकार चावलों के भाजन को छोड़कर शूकर विष्ठा को ही खाता है इसी प्रकार मृगवत् अज्ञानी जीव शुद्ध आचार का परित्याग करके दुराचार में रमण करता है ।

**टीका**—शूकर प्राणी जैसे भक्षण योग्य चावलों से भरे हुए कुड का परित्याग करके केवल विष्ठा के आहार से ही अपने शरीर को पुष्ट करता है ठीक उसी प्रकार मृग की भाति बोधरहित अज्ञानी जीव शास्त्रविहित और साधु-जनानुमोदित सदाचार का परित्याग करके शिष्टजनविगर्हित कुत्सित आचार मे ही प्रवृत्त होता है । यहा गाथा में मृग शब्द का प्रयोग मूर्खता के अर्थ ज्ञापन में किया गया है । तात्पर्य कि जैसे मूर्खता के कारण मृग गीत आदि में मूर्च्छित होकर अपने निकटवर्ती मृत्यु के भय को नहीं देखता इसी प्रकार अविनीत आत्मा-जीव दुर्गति के भय की अवगणना करता हुआ दुराचार मे ही रम जाता है ।

जैसे शूकर उत्तम और पुष्टि के देने वाले चावल आदि भोज्य पदार्थों की अवगणना करके विष्ठा आदि निकृष्टतम पदार्थों के सेवन में ही दत्तचित्त रहता है ऐसे ही अविनीत आत्मा ज्ञानदर्शन और चारित्र आदि सद्गुणों की आराधना का परित्याग करके अधमतम विषय विकारों में ही अहर्निश रमण

करता है। यहां पर ग्रन्थकार ने सदाचार को चावलों और कुत्सित आचार को विष्ठा से उपमित किया है। अतः अविनीत पुरुष को शूकर का सादृश्य देना ठीक ही है ताकि सुज्ञ पुरुष दुराचार को विष्ठा के समान समझ कर त्याग दें और सदाचार में रत होने का निरन्तर अभ्यास करें।

इस उपदेश के श्रवण के अनन्तर जिज्ञासु का जो कर्त्तव्य है उसका प्रतिपादन निम्नलिखित गाथा में किया जाता है—

**सुणियाभावं साणस्स, सूयरस्स नरस्स य।**
**विणए ठवेज्ज अप्पाणं, इच्छन्तो हियमप्पणो ॥६॥**

**श्रुत्वाऽभावं शुनः, शूकरस्य नरस्य च।**
**विनये स्थापयेदात्मानम्, इच्छन् हितमात्मनः ॥६॥**

पदार्थान्वय—सुणिया-सुन करके अभावं-अफल साणस्स-कुतिया का सूयरस्स-शूकर का य-और नरस्स-पुरुष का विणए-विनय में ठविज्ज-स्थापन करे अप्पाणं-आत्मा को इच्छन्तो-चाहता हुआ हियं-हित अप्पणो-आत्मा का।

मूलार्थ—इस लोक तथा परलोक में अपने हित को चाहने वाला पुरुष कुतिया, सूअर और असम्बद्धप्रलापी मनुष्य के कुत्सित फल को सुनकर अपने आत्मा को विनय धर्म के अनुष्ठान में स्थापन करे।

टीका—रुधिर पूयस्रावयुक्त शुनी-कुतिया, विष्ठाभोजी शूकर और आचार-भ्रष्ट स्वेच्छाचारी पुरुष ये किसी स्थान पर भी सत्कार के भाजन नहीं पाते प्रत्युत हर एक स्थान पर इनका तिरस्कार ही होता है। इनकी इस दुर्दशा के कारण इनके विगर्हित आचरण हैं। इस प्रकार कुत्सित आचरणों की हीन दशा का विचार करके साधु पुरुष इनसे सदा पराङ्मुख रहकर अपने आत्मा को सदाचार युक्त विनय धर्म में ही स्थित करने का प्रयत्न करे, इसी में उसका ऐहिक तथा पारलौकिक हित है। यथा विनय से ज्ञान, ज्ञान से दर्शन, दर्शन से चारित्र, चारित्र से मोक्ष और मोक्ष से निराबाध अनन्त सुख की प्राप्ति। इस प्रकार विनय धर्म में ही आत्मा के असीम सुख का मूल निहित है। यहां पर गाथा में जो

अभाव शब्द आया है उसमें नञ् समास कुत्सा के अर्थ मे है और वह अशुभ फल के अर्थ का सूचक है जो कि अविनीत पुरुष के लिये उपयुक्त ही है।

तथा 'साणरस' शब्द, जो कि षष्ठी विभक्ति 'शुन्या' स्त्रीलिंग के स्थान मे पुरुषलिंग के निर्देश मे किया गया है, वह प्राकृत के बाहुल्य नियम के अनुसार किया गया है। प्राकृत मे लिंग और विभक्ति व्यत्यय की बहुलता प्राय रहती ही है।

अब विनय के विषय मे ग्रन्थकार कहते हैं कि—

**तम्हा विणयमेसिज्जा, सीलं पडिलभेज्जओ।**
**बुद्धपुत्त नियागट्ठी, न निक्कसिज्जइ कण्हुई ॥७॥**

**तस्माद् विनयमेषयेत्, शील प्रतिलभेत यत·।**
**बुद्धपुत्रो नियागार्थी, न नि·कास्यते कुतश्चित् ॥७॥**

पदार्थान्वय —तम्हा-इसलिये विणय-विनय को एसेज्जा-करे जओ-जिससे सीलं-आचार को पडिलभे-प्राप्त करे नियागट्ठी-नियाग-मोक्ष को चाहने वाला बुद्धपुत्त-बुद्ध आचार्य पुत्र न-नहीं कण्हुई-किसी स्थान से भी निक्कसिज्जइ-निकाला जाता।

मूलार्थ—इसलिये भव्य पुरुष विनय का आचरण करे, जिससे कि उसे आचार की प्राप्ति हो। मोक्ष का अभिलाषी वह बुद्धपुत्र आचार्यशिष्य किसी स्थान से भी नहीं निकाला जाता।

टीका—सर्व प्रकार के सद्गुणों का आदि स्रोत विनय है। विनय के अनुष्ठान से ही शीलादि सदाचार की प्राप्ति होती है। विनीत शिष्य तत्त्ववेत्ता आचार्यों के समक्ष पुत्र के समान प्रिय बन जाता है। उसकी मोक्षविषयिणी अभिलाषा उसे हर एक स्थिति और स्थान मे आदर का पात्र बना देती है। इसलिये विनय धर्म का आराधन करने वाला कभी और किसी दशा में भी तिरस्कार का भाजन नहीं बनता। अधिक क्या कहें, विनय धर्म साधु जीवन का प्राण है।

यहा पर अर्थात् बुद्ध नाम तत्त्ववेत्ता आचार्य का है और पुत्र शब्द शिष्य का बोधक है। आचार्य अथवा गुरुजनों की आज्ञा के अनुकूल बर्ताव करने वाला

शिष्य भी उनके निकट पुत्र ही है। शास्त्रकारों ने पुत्र और शिष्य में किसी प्रकार का भी अन्तर नहीं माना। इसलिये आचार्य और शिष्य पद का प्रयोग न करके उसके स्थान में बुद्धपुत्र वाक्य का ही प्रयोग ग्रन्थकार ने किया है जिससे कि शिष्य और पुत्र में अभेद का बोध बड़ी सरलता से हो सके। यहां पर 'नियागार्थी' के अर्थ 'नितरां यागः पूजा यस्मिन् स नियागो मोक्षस्तदर्थी' इस व्युत्पत्ति के द्वारा मोक्ष की इच्छा रखने वाले मुमुक्षु के हैं। और 'एपयेत्' इस क्रिया पद का जो 'कुर्यात्' करे, अर्थ किया गया है वह 'अनेकार्था धातवो भवन्ति' इस व्यापक नियम के आधार पर है।

विनय के अनुष्ठान की विधि—

विनय का आचरण किस प्रकार करना चाहिये, यह नीचे दिखाते हैं—

निस्सन्ते सियामुहरी, बुद्धाणं अन्तिए सया।
अट्ठजुत्ताणि सिक्खिज्जा, निरट्ठाणि उ वज्जए ॥८॥

निःशान्तः स्यान्मुखारिः, बुद्धानामन्तिके सदा।
अर्थयुक्तानि शिक्षेत, निरर्थानि तु वर्जयेत् ॥८॥

पदार्थान्वय—निस्सते–अतिशान्त सिया–होवे अमुहरी–असम्बद्धभाषी न होवे बुद्धाण–आचार्यों के अंतिए–समीप में सया–सदा अट्ठजुत्ताणि–अर्थ युक्त पदों को सिक्खिज्जा–सीखे निरट्ठाणि–निरर्थक बातों को उ–वितर्क से वज्जए–त्याग दे।

मूलार्थ—स्वभाव से सदा शान्ति रक्खे, असम्बद्ध भाषण का परित्याग कर दे, सदा गुरुजनों के समीप में रहकर अर्थयुक्त पदों का ग्रहण करे और निरर्थक बातों का विचार करना छोड़ दे।

टीका—विनयशील शिष्य का धर्म है कि वह सदा शान्त रहे, कभी क्रोध न करे, बिना विचार किये कभी न बोले, आचार्यों के समीप रहकर परमार्थ साधक तात्त्विक पदार्थों की शिक्षा ग्रहण करे और परमार्थशून्य पदार्थों के जानने के निमित्त अपने अमूल्य समय को न खोवे।

यहां पर इतना और भी समझ लेना चाहिये कि मूलगाथा में अर्थयुक्त

पद के ग्रहण और निरर्थक पद के त्याग का कथन किया गया है। सो यहां पर अर्थयुक्त सार्थक पद से तो परमार्थविधायक आगमादि धर्मशास्त्रों का ग्रहण है और निरर्थक पद से केवल लौकिक अर्थ के साधक वात्स्यायनादि रचित कामसूत्रादि ग्रन्थों के ग्रहण से तात्पर्य है ।

अर्थात् गाथा मे आया हुआ पद शब्द शास्त्र सामान्य का बोधक है। इसलिये मुमुक्षु पुरुष को केवल परमार्थ विषय से सम्बन्ध रखने वाले अध्यात्म शास्त्रों का ही गुरुजनों के निकट रहकर स्वाध्याय करने का उपदेश किया गया है और केवल ऐहिक विषयों का वर्णन करने वाले लौकिक ग्रन्थों के स्वाध्याय मे समय यापन करने का निषेध है क्योंकि मुमुक्षु पुरुष के लिये इनमे जानने योग्य कोई महत्त्व का विषय नहीं है, परन्तु वास्तव मे देखा जाय तो कोई भी पदार्थशास्त्र स्वय सार्थक अथवा निरर्थक नहीं। पदार्थों की सप्रयोजनता और प्रयोजनशून्यता तो विचार करके अपने निजी भाव और योग्यता पर निर्भर है । कहीं सम्यग्दृष्टि–विवेकशील व्यक्ति द्वारा ग्रहण किया गया मिथ्यादर्शन शास्त्र भी सम्यग्दर्शन शास्त्र हो जाता है और मिथ्यादृष्टि—विवेकशून्य विचारविधुर-परिगृहीत सम्यग्दर्शन शास्त्र भी मिथ्या-दर्शन-शास्त्र बन जाता है। एव भाव के अनुसार ही कहीं पर आश्रव सवर का स्थान ग्रहण कर लेता है और सवर आश्रव हो जाता है । इसी भाव को व्यक्त करने के लिये मूलगाथा में 'तु' शब्द का प्रयोग किया गया है, जिसका वितर्कगम्य तात्पर्य यह है कि मुमुक्षु पुरुष का जिससे अपना अभीष्ट सिद्ध हो उसी शास्त्र का वह पठन पाठन करे और जिसके पठन पाठन से उसका अपना कोई प्रयोजन फलीभूत न हो सके उसके विचार मे वह अपने अमूल्य समय को न खोवे ।

पदार्थ शिक्षण प्रकार—

अब गुरुजनों के समीप बैठकर जिस विधि से पदार्थों का ग्रहण करना विनीत शिष्य के लिये उचित है, उसका वर्णन निम्नलिखित गाथा में किया जाता है। यथा—

अणुसासिओ न कुप्पिज्जा, खांतिं सेविज्ज पण्डिए ।
खुड्डेहिं सह संसग्गिं, हासं कीड च वज्जए ॥९॥

अनुशासितो न कुप्येत्, क्षांतिं सेवेत पण्डितः।
क्षुद्रैः सह संसर्गं, हास्यं क्रीडां च वर्जयेत् ॥९॥

पदार्थान्वय —अणुसासिओ–शिक्षित किया गया न कुप्पेज्जा–कोप न करे खंतिं–क्षमा को सेवेज्ज–सेवन करे पंडिए–पंडित खुड्डेहिं–क्षुद्रों–पतित आचार वालों के सह–साथ ससग्गिं–संसर्ग को हास–हास्य को च–और कीडं–क्रीडा को वज्जए–छोड देवे।

मूलार्थ—पण्डित जन—विनयशील शिष्य गुरुओं के द्वारा शिक्षा—ताडना मिलने पर भी क्रोध न करे किन्तु क्षमा को सेवन करे तथा क्षुद्रजनों का संसर्ग और उनमे हास्य क्रीड़ादि न करे।

टीका—बुद्धिमान् शिष्य को यही उचित है और इसी मे उसकी भलाई है कि गुरुजनो से सीखे हुए पदार्थ को प्रमादवश यदि वह भूल जाय और भूल जाने से अशुद्ध पढ़ने लग जाय, यह देख गुरु महाराज उसको कोमल अथवा कठोर शब्दों के द्वारा ताड़ना करें तो गुरुजनों की इस हितशिक्षारूप ताडना के उत्तर मे वह उन पर किसी प्रकार का क्रोध न करके अपने आपको अविनीत न बनावे और न अपने आत्मा मे किसी प्रकार की ग्लानि को स्थान दे, किन्तु हित बुद्धि से दी गई गुरुजनों की इस समुचित शिक्षा को बड़ी नम्रता से और शान्तिपूर्वक ग्रहण करके अपनी भूल को सुधारने का प्रयत्न करे तथा बालक और पतित जनों के सहवास मे कभी न आवे और न उनसे किसी प्रकार का हास्य तथा क्रीड़ादि व्यापार करे, क्योंकि उनके संसर्ग में आने से अपनी अन्तर्मुख आत्मवृत्ति में शिथिलता आने की सम्भावना है। इसलिये जिन पतित व्यक्तियों के साथ हास्य क्रीड़ादि द्वारा अधिक सहवास में आने से अपने आत्मा मे धर्मपथ से भ्रष्ट होने की आशंका हो उनका सहवास दूर से ही त्याग देना उचित है।

यहां पर शिष्य को प्रमाद करने के कारण गुरुजनों द्वारा दी गई ताड़ना रूप शिक्षा के उत्तर में उन पर कुपित न होने का जो उपदेश दिया गया है उसका तात्पर्य यह है कि क्रोध से विद्या और बुद्धि दोनों का नाश हो जाता है तथा क्रोधी पुरुष की विद्या कभी सफल नहीं होती। इसलिये विनीत शिष्य को उचित

है कि वह क्रोध से अपने आत्मा को सदा अलग रक्खे तथा हास्य, क्रीडा और जघन्य पुरुषों का संसर्ग भी विद्या प्राप्ति में विघ्नरूप ही है इसलिये विनीत शिष्य को इनका भी सर्वथा त्याग कर देना चाहिये ।

गुरुजनों का उपदेश—

**मा य चण्डालियं कासी, बहुयं मा य आलवे ।**
**कालेण य अहिज्जित्ता, तओ झाइज्ज एगगो ॥१०॥**

**मा च चाण्डालिकं कार्षीः, बहुकं मा चालपेत् ।**
**कालेन चाधीत्य, ततो ध्यायेदेककः ॥१०॥**

पदार्थान्वय —हे शिष्य ! मा–मत य–च–समुच्चय चंडालिय–क्रोध के वश होकर झूठ कासी–बोल य–और मा–मत बहुय–बहुत आलवे–बोल य–और कालेण–काल के प्रमाण में अहिज्जित्ता–पढकर तओ–उसके पश्चात् झाइज्ज–ध्यान कर एगगो–एक होकर ।

मूलार्थ—हे शिष्य ! क्रोध के वश में आकर तू झूठ मत बोल और बहुत मत बोल किन्तु काल के प्रमाण से अध्ययन करने के पश्चात् एक होकर उसका ध्यान कर ।

टीका—गुरु शिष्य को उपदेश करते हैं कि वह क्रोध और लोभ आदि के वशीभूत होकर कभी झूठ न बोले क्योंकि मृषावाद का आचरण साधु के लिये हर प्रकार से निन्दनीय है। झूठ बोलने से मनुष्य सभी के अविश्वास का पात्र बन जाता है, इसलिये असत्य भाषण का सर्वथा त्याग कर देना चाहिये ।

*बिना प्रयोजन* के अधिक बोलना भी किसी प्रकार से उचित नहीं क्योंकि अधिक बोलने से ध्यान में, अध्ययन और अध्यापन में विघ्न पड़ता है, तथा अधिक बोलने से क्लेश और बहिर्मुखता बढ़ती है। इसलिये बिना प्रयोजन प्रमाण से अधिक अमर्यादित भाषण कभी नहीं करना चाहिये। एवं पठन पाठन भी काल की मर्यादा के अनुसार ही करना चाहिये अर्थात् दिवस के प्रथम भाग में पढ़कर उसके पश्चात् द्रव्य और भाव से एकाकी होकर उसका चिन्तन करना

चाहिये। द्रव्य से अकेला होना तो स्त्री, पशु और नपुंसकादि से रहित स्थान में बैठना है और भाव से राग द्वेषादि से रहित होना है। तात्पर्य कि दिवस के आद्य भाग में गुरुजनों से शास्त्र को पढकर बाद में राग द्वेष रहित होकर एकान्त स्थान में बैठकर उस पढ़े हुए का चिन्तन करना चाहिये। इस गाथा में अकृत्य का त्याग और कृत्य के सेवन का उपदेश दिया गया है जो कि मुमुक्षु के लिये परम हितकर है। तथा 'वद्' धातु के स्थान में 'कृ' धातु के प्रयोग से जो काम चलाया है, वह 'धातूनामनेकार्थत्वात्' इस नियम के आधार पर है।

शिष्य से यदि क्रोधादि के वशीभूत होकर कभी झूठ बोला जाय तो फिर उसका क्या कर्तव्य है, इस विषय को निम्नलिखित गाथा में वर्णन किया जाता है—

आहच्च चण्डालियं कट्टु, न निण्हविज्ज कयाइवि।
कडं कडे त्ति भासेज्जा, अकडं नो कडे त्ति य ॥११॥

आहत्य[1] चाण्डालिकं कृत्वा, न निह्नुवीत कदापि च।
कृतं कृतमिति भाषेत, अकृतं नो कृतमिति च ॥११॥

पदार्थान्वय—आहच्च-कदाचित् चडालिय कट्टु-क्रोध के वशीभूत होकर असत्य बोल दे तो उसे न निन्हविज्ज-न छिपावे कयाइवि-कदाचित् भी कडं-किये हुए को कडे-किया है त्ति-इस प्रकार य-और अकडं-नहीं किये हुए को नो-नहीं कडे-किया है त्ति-इस प्रकार भासेज्जा-भाषण करे।

मूलार्थ—कदाचित् क्रोध के वशीभूत होकर असत्य भाषण किया गया हो तो गुरुजनों के पूछने पर उसे कदाचित् भी छिपावे नहीं किन्तु किया हो तो कह दे कि मैंने किया है और यदि न किया हो तो कह दे कि मैंने नहीं किया।

टीका—क्रोध लोभादि के वशीभूत होकर कदाचित् असद् भाषण का हो जाना कोई अस्वाभाविक बात नहीं है। ऐसा प्राय हो ही जाता है कि विवेकी पुरुष भी कभी क्रोध अथवा लोभ आदि के वश में आकर झूठ बोलने के लिए बाध्य हो जाता है परन्तु ऐसा होने पर भी विनीत शिष्य का यह कर्तव्य है कि वह उसे

1 कदाचिच्च इत्यपि छाया पुस्तकान्तरे।

छिपाने की कोशिश हरगिज न करे, गुरुजनों के पूछने अथवा न पूछने पर तथा किसी अन्य व्यक्ति के देखने अथवा न देखने पर भी वह उसे गुप्त न रक्खे। यदि उसने असद् भाषण किया है तो स्पष्ट शब्दों में कह दे कि मैंने किया है। और यदि उसने असत्य न बोला हो तो कह दे कि मैंने असत्य नहीं बोला। तात्पर्य कि किसी समय क्रोधादि कषायों के वश में आ जाने पर भी अपनी सत्यनिष्ठा से न गिरे। इसी आचरण में उसके आत्मिक सद्गुणों का उज्ज्वल विकास है। इसके विपरीत जो व्यक्ति अपने से होने वाले असद् भाषण को किन्हीं लज्जा, भय आदि के कारण से छिपाने का प्रयत्न करता है वह तो मायावी बन कर आत्मा को और भी अधिक कलुषित करता है। इसलिये वही आत्मा शूरवीर हैं जो कि किसी बलवान् निमित्तवश से हो जाने वाले अपने अपराध की स्वीकृति में जरा भी सकोच नहीं करते, यही इस गाथा का तात्पर्य है।

गुरुजनों के उपदेशानुसार शिष्य की प्रवृत्ति और निवृत्ति किस प्रकार से होनी चाहिये, अब इस बात का वर्णन नीचे की गाथा में किया जाता है—

**मा गलियस्सेव कसं, वयणमिच्छे पुणो पुणो।**
**कसं व दट्ठुमाइण्णे, पावगं परिवज्जए ॥१२॥**

**मा गलिताश्व इव कशां, वचनमिच्छेत् पुनः पुनः।**
**कशामिव दृष्ट्वाऽऽकीर्ण, पापकं परिवर्जयेत् ॥१२॥**

पदार्थान्वय—कस-चाबुक को गलियस्सेव-गलित घोड़े की तरह वयण-गुरुओं के वचन को मा-न इच्छे-चाहे कस-चाबुक को दट्ठु-देखकर व-जैसे आइण्णे-विनयवान् घोड़ा पावग-दुष्ट मार्ग को छोड़ देता है तद्वत् परिवज्जए-छोड़ देवे।

मूलार्थ—जैसे दुष्ट घोड़ा चाबुक को बार २ चाहता है वैसे विनीत शिष्य गुरुओं के वचनों को बार २ न चाहे किन्तु जैसे विनीत घोड़ा चाबुक को देखकर ही दुष्ट मार्ग को छोड देता है उसी प्रकार विनयशील शिष्य भी गुरुजनों की दृष्टि आदि को देखकर अपनी दुष्ट प्रवृत्ति को छोड़ दे।

टीका—अडियल घोडा अपने स्वामी की इच्छानुसार सीधे मार्ग पर न चलने के कारण बार बार चाबुक की मार खाता है और विनीत घोडा चाबुक को देखते ही अपने स्वामी की इच्छानुसार सुमार्ग—अभीष्ट मार्ग की ओर चलने लग पडता है। इसी प्रकार विनीत शिष्य को चाहिये कि वह कुमार्गगामी उस दुष्ट घोड़े की तरह अपने गुरुजनों को बार २ उपदेश देने के लिये बाधित न करे किन्तु सुमार्गगामी उस विनीत घोडे की तरह अपने गुरुजनों की भावसूचक अगचालनादि रूप मूक चेष्टा से ही अपनी दुष्ट प्रवृत्ति को सुधार ले। इसी मे उसके विनय धर्म की शोभा है।

इस गाथा मे उपमा अलकार का चित्र बडी ही सुन्दरता से खींचा गया है। जैसे विनीत घोडा अपने स्वामी के आदेशानुसार चलने से अभीष्ट स्थान पर पहुच जाता है उसी प्रकार गुरुजनों की आज्ञा का पालन करता हुआ विनयशील शिष्य भी अपने अभीष्ट स्थान—मोक्ष मन्दिर तक पहुच जाता है। यहा पर घोडे के समान शिष्य, चाबुक के समान वचन और मार्ग के समान मोक्ष मार्ग को समझना चाहिये तथा दुष्ट घोडे के सदृश तो कुशिष्य है और विनीत घोडे के सदृश सुशिष्य को समझे। इसके सिवा अविनीत शिष्य के लिये चाबुक के आघात के समान तो गुरुजनों के आदेश रूप बार २ के वचन हैं और विनीत शिष्य के लिये चाबुक के देखने के समान उनकी भावसूचक अगचेष्टा है।

साराश यह है कि जैसे सुशील घोडा अपने स्वामी के आदेश का पालन करता हुआ स्वय सुखी रह कर अपने स्वामी को भी सुख पहुचाता है, इसी प्रकार गुरुजनों के उपदेशानुसार चलने वाला विनीत शिष्य भी अपनी आत्मा मे किसी विलक्षण सुख का अनुभव करता हुआ अपनी आध्यात्मिक प्रवृत्ति से गुरु जनों को भी प्रसन्न कर लेता है।

अब विनीत और अविनीत शिष्य के गुणदोषों का विचार निम्नलिखित गाथा मे किया जाता है—

अणासवा थूलवया कुसीला,
मिउंपि चण्डं पकरंति सीसा।

चित्ताणुया लहुदक्खोववेया,
पसायए ते हु दुरासयंपि ॥१३॥

अनाश्रवाः स्थूलवचसः कुशीलाः,
मृदुमपि चण्डं प्रकुर्वते शिष्याः ।
चित्तानुगाः लघुदाक्ष्योपपेताः,
प्रसादयेयुस्ते खलु दुराश्रयमपि ॥१३॥

पदार्थान्वय —अणासवा—वचन के न मानने वाले थूलवया—विना विचारे बोलने वाले कुसीला—कुत्सित आचार वाले सीसा—शिष्य मिउंपि—कोमल स्वभाव वाले गुरु को भी चंड—क्रोधी पकरंति—बना देते हैं गुरु के चित्ताणुआ—चित्त के अनुसार चलने वाले लघु—शीघ्र कार्य करने वाले दक्ख—चतुर उववेया—गुणों से युक्त पसायए—प्रसन्न करते हैं ते—वे शिष्य हु—फिर दुरासयंपि—अतिक्रोधी गुरु को भी ।

मूलार्थ—गुरु के वचन को न मानने वाले, बिना विचारे बोलने वाले, खोटे आचार वाले कुशिष्य कोमल स्वभाव वाले गुरु को भी क्रोधी बना देते हैं तथा गुरु के चित्त के अनुसार चलने वाले शीघ्र कार्य करने वाले चतुर शिष्य क्रोधी गुरु को भी प्रसन्न कर लेते हैं ।

टीका—इस गाथा में अविनीत और विनयशील शिष्य के आचरणों का गुरुजनों के चित्त पर जो प्रभाव पड़ता है उसी का दिग्दर्शन कराया गया है। जिनकी गुरुओं के वचनों पर आस्था नहीं और जो विना विचार किये बोलते हैं तथा कुत्सित आचरण रखते हैं ऐसे कुशिष्य भद्र प्रकृति वाले गुरुजनों को भी क्रोध करने के लिये विवश कर देते हैं । क्योंकि विना विचार किये बोलने वाले और बार २ मना करने पर भी अपनी कुप्रवृत्तियों को न बदलने वाले शिष्य के प्रतिकूल व्यवहार को देखकर शान्त पुरुष को भी क्रोध आ जाना कुछ आश्चर्य की बात नहीं है । इसके विपरीत गुरुओं की इच्छानुसार बर्ताव करने वाले, उनके वचनों पर आस्था रखने वाले, उनके इशारे पर ही अविलम्ब रूप से कार्य करने

वाले परम चतुर शिष्य कठिन प्रकृति के क्रोधी गुरु को भी सरल और शान्त बना देने मे सिद्धहस्त होते हैं। बडी कठिनता से क्रोध का त्याग करने वाले गुरु को सरल और शान्त बना देने मे ही विनीत शिष्य की योग्यता का अधिक महत्त्व है। इस सारे कथन का तात्पर्य यह है कि शिष्य के आचरणों का अच्छा या बुरा प्रभाव गुरुजनों के चित्त पर अवश्य पडता है।

इसके अतिरिक्त इस गाथा के भाव का बारहवीं गाथा से भी मेल खाता है। जैसे दुष्ट घोडा अपनी कुचेष्टा से स्वामी के शान्त स्वभाव मे भी विकृति पैदा करके उसे अशान्त बना देता है इसी प्रकार अयोग्य शिष्य के प्रतिकूल व्यवहार से सदा शान्त रहने वाले गुरुजन भी क्रोध मे आकर अशान्त बन जाने के लिये विवश हो जाते हैं तथा चतुर और विनीत शिष्य भले घोडे की तरह अपने गुरुजनों को लुभाते हैं अर्थात् जैसे सुशील घोडा अपने स्वामी के कठिन हृदय को भी अपने भद्र आचरण से अपनी ओर खींच लेता है इसी प्रकार बुद्धिमान् शिष्य भी अपने कठोर हृदय के गुरुजनों के चित्त मे बैठकर उन्हे सदा के लिये सरल और शान्त बना देते हैं।

शास्त्रकारों का विनीत शिष्य के लिये यह उपदेश है कि वह अपने गुरुजनों के चित्त को सदा प्रसन्न रखने का प्रयत्न करे, अपनी तमाम चर्या को वह उनके चित्त के अनुकूल रक्खे, और भूल कर भी वह ऐसा कोई प्रतिकूल आचरण न करे जिससे कि उसके गुरुजनों के अन्त करण मे किसी प्रकार का आघात पहुचे। इसी मे इसके शिष्यभाव की सार्थकता है। विनीत शिष्य के विशुद्ध आचरणों का प्रभाव गुरुजनों के अतिरिक्त उसके निकटवर्ती अन्य व्यक्तियों पर भी पड़ता है। उसके कारण अन्य व्यक्तियों के जीवन मे भी आशातीत परिवर्तन हो जाता है। इसलिये अविनीतता का परित्याग करके विनयशील बनना ही मुमुक्षु के जीवन का प्रधान लक्ष्य है।

अब गुरुजनों के चित्तानुवर्ती होने की विधि बतलाते हैं—

**नापुट्ठो वागरे किंचि, पुट्ठो वा नालियं वए।**
**कोहं असच्चं कुव्वेज्जा, धारेज्जा पियमप्पियं॥१४॥**

**नापृष्टो व्यागृणीयात् किंचित्, पृष्टो वा नालीकं वदेत् ।**
**क्रोधमसत्यं कुर्यात्, धारयेत् प्रियमप्रियम् ॥१४॥**

पदार्थान्वय —अपुट्ठो–बिना बोलाये किंचि–किंचित् मात्र भी न–न वागरे–बोले वा–अथवा पुट्ठो–पूछा हुआ अलिय–झूठ न वए–न बोले कोह–क्रोध को असच्च–असत्य–निष्फल कुव्वेज्जा–करे पिय–प्रिय वचन और अपिय–अप्रिय वचन को धारेज्जा–धारण करे ।

मूलार्थ—बिना बोलाये थोडा भी न बोले, और बोलाने पर झूठ कभी न बोले, क्रोध को निष्फल बना देवे तथा प्रिय और अप्रिय वचनो को धारण करे ।

टीका—इस गाथा मे शिष्य के लिये यह शिक्षा दी गई है कि वह बिना बोलाये थोडा सा भी न बोले, और यदि किसी बात पर उसे बोलाया जाय तो वह झूठ कभी न बोले । गुरुजनों के किसी तिरस्कारयुक्त वचन को सुनकर वह अपने मन में क्रोध न लावे । यदि किसी कारणवशात् क्रोध आ भी जाय तो उसे फलप्रद न होने दे अर्थात् क्रोध के कटु फल का विचार करते हुए उसे निष्फल बना दे । यथा—क्रोध से मन में परिताप पैदा होता है, क्रोध से उद्वेग की वृद्धि होती है, क्रोध वैर का हेतु है तथा क्रोध से सुगति का नाश और दुर्गति की प्राप्ति होती है । इसलिये क्रोध सर्वथा हेय है । इसी प्रकार मान, माया और लोभ आदि कषायों को भी उक्त विचारसरणि से निष्फल बनाने का प्रयत्न करे । जिस प्रकार विचारप्रवण अन्तर्मुख वृत्ति से क्रोध आदि कषायों को निष्फल बनाया जा सकता है उसी प्रकार अपनी शान्त धारणा से समता को ग्रहण करता हुआ राग द्वेष से रहित होने का प्रयत्न करे । जिसके अन्त करण में समतादेवी का साम्राज्य होता है, उसके लिये निन्दा और स्तुति दोनों समान कक्षा मे आ जाते हैं । वह अपने विषय में किसी के स्तुतियुक्त वचनों को सुनकर प्रसन्न नहीं होता और निन्दासूचक शब्दों से किसी पर द्वेष नहीं लाता ।

इसके अतिरिक्त विनीत शिष्य का दूसरा कर्तव्य यह बतलाया है कि वह गुरुजनों के प्रिय अथवा अप्रिय वचनों को सुनकर मन में किसी प्रकार की

प्रसन्नता अथवा क्षुब्धता पैदा न करे किन्तु उनके प्रिय तथा अप्रिय वचनों को अपने लिये नितान्त पथ्य समझ कर उनको अपने हृदय मे शान्तिपूर्वक स्थान देवे। तात्पर्य कि गुरुजनों के प्रिय तथा अप्रिय बर्ताव में किसी प्रकार का अन्तर न समझता हुआ अपने लिये दोनों को ही परम हितकर समझे, यही उसकी विनयशीलता की सच्ची कसौटी है। यहा पर इतना और स्मरण रखना चाहिये कि उक्त गाथा में शिष्य को 'विना बोलाये कभी बोलना न चाहिये' यह उपदेश केवल उत्सर्ग मार्ग को लेकर के दिया गया है और अपवाद मार्ग में तो जिस विषय पर बोलने से अपने गुरुजनों का महत्त्व बढता हो और जो भाषण धर्म वृद्धि मे अधिक सहायक हो तथा जिस भाषण से किसी सदिग्ध धार्मिक तत्त्व की अधिक स्पष्टता होती हो ऐसे स्थान में तो विना पूछे भी वार्तालाप करने की शास्त्रों में कहीं मनाही नहीं प्रत्युत शिष्टजनों तथा शास्त्रप्रेमियों की दृष्टि में तो वह भाषण और भी अधिक महत्त्व का स्थान रखता है।

आत्मदमन और उसका फल—

क्रोध आदि की निष्फलता का आधार आत्मा के दमन पर है इसलिये प्रथम उसी का वर्णन किया जाता है—

**अप्पा चेव दमेयव्वो, अप्पा हु खलु दुद्दमो।**
**अप्पा दन्तो सुही होइ, अस्सिं लोए परत्थ य ॥१५॥**

**आत्मा चैव दमितव्यः, आत्मैव खलु दुर्दमः।**
**आत्मा दान्तः सुखी भवति, अस्मिँल्लोके परत्र च ॥१४॥**

पदार्थान्वय —अप्पा-आत्मा च-पुन एव-निश्चय ही दमेयव्वो-दमन करना चाहिये अप्पा-आत्मा हु-ही खलु-निश्चय से दुद्दमो-दुर्जय है अप्पा दंतो-दमन किया हुआ आत्मा सुही-सुखी होइ-होता है अस्सिं-इस लोए-लोक मे य-और परत्थ-परलोक में।

मूलार्थ—प्रथम अपने आत्मा का ही दमन करना चाहिये। आत्मा ही दुर्जय है। यह मनुष्य इस लोक और परलोक में आत्मा के दमन से ही सुखी होता है।

टीका—यहां पर ग्रन्थकार को आत्मा शब्द से मन और इन्द्रियों का ग्रहण अभीष्ट है। इसलिये इन्द्रिय और मन के दमन को ही आत्मदमन कहा गया है। आत्मा में रागद्वेषादि के जो भाव पैदा होते हैं, उनका कारण भी विषयोन्मुख मन और चक्षुरादि इन्द्रियां ही हैं। इन्हीं के वशीभूत होकर यह आत्मा उन्मार्ग को चलने लग पड़ता है। इसलिये सब से पहले मुमुक्षु जीव को इन्हीं का दमन करना चाहिये। प्रथम इन्हीं को वश में लाने का प्रयत्न करना चाहिये। यही आत्म दमन है, इसी को दूसरे शब्दों में आत्मस्वाधीनता कहते हैं। आत्मा के दमन से अथवा यों कहिये कि इन्द्रियों के निग्रह से यह जीव इस लोक तथा परलोक दोनों में ही विलक्षण सुख का भागी होता है। आत्मसंयमी अथवा इन्द्रियनिग्रही पुरुष की मनुष्य तो क्या देवता आदि भी पूजा करते हैं और परलोक स्वर्ग तथा मोक्ष का सुख तो आत्मदमन के विना असम्भव ही है। इसलिये ऐहिक तथा पारलौकिक सुख के अभिलाषी को सब से प्रथम आत्मदमन-इन्द्रियनिग्रह करने का प्रयत्न करना चाहिये। आत्मदमन अथवा मनोनिग्रह के विना आत्मसुख की कथा तो दूर रही, संसार का भी कोई पूर्ण सुख इस जीव को प्राप्त नहीं होता क्योंकि अदान्तात्मा इन्द्रियों के वशीभूत होने से सदा पराधीनता की ही बेड़ियों से जकड़ा रहता है। इसलिये उसके सुख के साधन भी परिणाम में दुःख के हेतु बन जाते हैं। अतः इन्द्रियों के वश में होना दुःख अथवा पराधीनता है और उनको अपने वश में करना सुख और स्वाधीनता है। यद्यपि आत्मा के सर्व प्रकार के अभ्युदय मन्दिर की आधार शिला इन्द्रियदमन अथवा मनोनिग्रह है तथापि इन्द्रिय अथवा मन को दमन करना कोई साधारण सी बात नहीं है। इसके समान दुःसाध्य कार्य लोक में दूसरा कोई नहीं। वे महापुरुष धन्य हैं, जिन्होंने अपने मन तथा इन्द्रियों को वश में कर रक्खा है। आत्मनिग्रह जैसे दुष्कर कार्य की सिद्धि करने वाला सहस्रों व्यक्तियों में कोई विरला ही महानुभाव निकलता है। इसलिये सर्वतोभावेन आत्मदमन की ओर ही विनीत शिष्य की प्रवृत्ति करनी चाहिये। इसी में उसका कल्याण निहित है।

यहां पर इतना और समझ लेना चाहिये कि गाथा में 'हु' शब्द 'एव' के अर्थ में और 'खलु' अव्यय हेत्वर्थक है।

आत्मदमन का उपाय—

अब आत्मदमन में मुमुक्षु पुरुष की भावना को दिखलाते हैं—

**वरं मे अप्पा दन्तो, संजमेण तवेण य।**
**माहं परेहिं दम्मंतो, बंधणेहिं वहेहि य ॥१६॥**

**वरं मयात्मा दान्तः, संयमेन तपसा च।**
**माऽहं परैर्दमितः, बन्धनैर्वधैश्च ॥१६॥**

पदार्थान्वय —वरं-अच्छा हुआ मे-मैंने संजमेण-संयम से य-और तवेण-तप से अप्पा दंतो-आत्मा का दमन किया अहं-मुझे परेहिं-औरों के द्वारा बंधणेहिं-बन्धनों य-और वहेहि-वधों से दम्मंतो-दमन करवाना मा-मत हो।

मूलार्थ—अच्छा हुआ जो कि मैंने संयम और तप के द्वारा स्वयं ही आत्मा का दमन कर लिया। वध और बन्धनों के द्वारा औरों से आत्मदमन कराना मुझे उचित नहीं है।

टीका—इस गाथा में जो कुछ लिखा गया है उसका भाव यह है कि द्वादशविध तप और पंचविध आश्रव निरोध रूप संयम के अनुष्ठान से जो आत्मनिग्रह ( मन और इन्द्रियों पर पूरा काबू पाना ) किया गया है, वही सच्चा आत्मदमन है। इसी से आध्यात्मिक शान्ति की प्राप्ति हो सकती है क्योंकि इसमें मन और इन्द्रियों की स्वच्छन्दता सर्वथा नष्ट हो जाती है। मन और इन्द्रियां विनीत अनुचरों की भांति संयमी आत्मा की आज्ञा के विरुद्ध जरा भी इधर उधर नहीं होने पातीं। संयमी पुरुष का मन रसायन विधि के द्वारा पक्ष छेदन किये हुए पारद की तरह अपनी नैसर्गिक चंचलता को सदा के लिये छोड़ देता है। मन के स्थिर होने पर उसकी आज्ञा में चलने वाली इन्द्रियां भी अपने स्वेच्छाचार को त्याग देने के लिये विवश हो जाती हैं। इस प्रकार मन और इन्द्रियों की चंचलता विषयोन्मुख प्रवृत्ति के नष्ट हो जाने से तन्मूलक आत्मा की जो रागद्वेषात्मक प्रवृत्ति है उसमें भी स्थिरता, समता और उज्ज्वलता का प्रवेश हो जाता है। इससे संयमी आत्मा उन्मार्गगामी बनने के स्थान में केवल सन्मार्ग का ही उत्तरोत्तर

अनुसरण करता चला जाता है। इसलिये संयम और तप के द्वारा ही सच्चा आत्मदमन अथवा इन्द्रियनिग्रह हो सकता है।

इसके विपरीत बलात्कार से जो इन्द्रियों का निग्रह करना है, वह वास्तव में आत्मनिग्रह नहीं है क्योंकि इसमें मन की स्वाभाविक विकृति-चचलता में किसी प्रकार का अन्तर नहीं पडता। इसी लिये इसमें आत्मिक शान्ति का सर्वथा अभाव रहता है। वध-ताड़ना और बन्धन के द्वारा मनुष्य की शारीरिक चेष्टा कदाचित् रुक सकती है किन्तु उसकी अभ्यन्तर की मानसिक वृत्ति पर इन बन्धनादिकों का कोई असर नहीं होता। इसलिये वधबन्धनादि के द्वारा किया गया आत्मदमन सर्वथा निष्प्रयोजन और निर्जीव मूर्ति के समान है। उससे न इन्द्रियों का निग्रह ही होता है और न आत्मा की रागद्वेषात्मक भावपरिणति में ही कोई अन्तर पड़ता है। उक्त गाथा में 'दमित्त' का स्थानापन्न जो 'दम्मतो' शब्द है, उसकी नियुक्ति आर्ष समझनी चाहिए।

अब विनयाचार के विषय में लिखते हैं—

**पडिणीयं च बुद्धाण, वाया अदुव कम्मुणा।**
**आवी वा जइ वा रहस्से, नेव कुज्जा कयाइवि ॥१७॥**

**प्रत्यनीकं च बुद्धानां, वाचाऽथवा कर्मणा।**
**आविर्वा यदि वा रहसि, नैव कुर्यात् कदापि च ॥१७॥**

पदार्थान्वय—च-और बुद्धाण-आचार्यों की पडिणीय-प्रतिकूलता वाया-वचन से अदुव-अथवा कम्मुणा-कर्म से आवी-प्रत्यक्ष वा-अथवा जइ वा-यदि फिर रहस्से-एकान्त में नेव-नहीं कुज्जा-करे कयाइवि-कदाचित् भी।

मूलार्थ—योग्य शिष्य-लोगों के समक्ष अथवा एकान्त में मन, वचन और शरीर से आचार्यों के प्रतिकूल आचरण कदाचित् भी न करे।

टीका—शिष्य को उचित है कि वह अपने आचार्यों—गुरुजनों की लोगों के समक्ष और परोक्ष में भी मन, वचन और काया इन तीनों के द्वारा कभी अविनय न करे। जैसे—

आचार्यों पर आन्तरिक प्रेम न रखना मानसिक अविनय है। वचनों के द्वारा उनकी भर्त्सना करनी वाचिक अविनय है। यथा—तुम क्या जानते हो, तथा लोगों मे उनके विरुद्ध बोलते हुए यह कहना कि मैंने तो इनको पढाया हुआ है, इत्यादि और गुरुजनों के आसन आदि को उनकी आज्ञा के बिना स्पर्श करना, उनके निजी उपकरणों की आशातना करना आदि कायिक अविनय कहलाता है। साराश यह है कि शिष्य अपने गुरुजनों—आचार्यों के प्रतिकूल मन, वाणी और शरीर से ऐसा कोई भी आचरण न करे, जिससे कि आचार्यों का उसके ऊपर किसी प्रकार का असद्भाव पैदा हो। गाथा मे आये हुए 'बुद्ध' के अर्थ तत्त्ववेत्ता आचार्य और गुरु के हैं, उनका अविनय कदापि न करना चाहिये।

अब केवल कायिक अविनय का वर्णन करते हैं—

**न पक्खओ न पुरओ, नेव किच्चाण पिट्ठओ।**
**न जुंजे ऊरुणा ऊरुं, सयणे नो पडिस्सुणे ॥१८॥**

**न पक्षतो न पुरतः, नैव कृत्यानां पृष्ठतः।**
**न युञ्जीतोरुणोरुं, शयने नो प्रतिश्रृणुयात् ॥१८॥**

पदार्थान्वय —किच्चाण–आचार्यों के न–न पक्खओ–पक्ष से न पुरओ–न आगे से नेव–नहीं पिट्ठओ–पीठ करके बैठे न जुंजे–न जोडे ऊरुणा–गोडे से ऊरु–गोडा सयणे–शय्या मे बैठा हुआ नो पडिस्सुणे–गुरु के वाक्य को न सुने।

मूलार्थ—आचार्यों के पासे के साथ पासा जोडकर न बैठे, आगे न बैठे, पीठ करके न बैठे और उनके गोडे के साथ गोडा जोडकर न बैठे तथा शय्या में बैठा हुआ उनकी वाणी को न सुने।

टीका—इस गाथा का तात्पर्य यह है कि शिष्य गुरुजनों के बराबर के आसन पर न बैठे क्योंकि इससे उनका अविनय होता है, तथा उनके आगे भी न बैठे। आगे बैठने से गुरुजनों के वन्दनार्थ आने वालों को उनके दर्शन मे बाधा पहुचने की आशका रहती है। एव गुरजनों की ओर पीठ करके भी न बैठे। ऐसा करना तो प्रत्यक्ष ही अविनय है और आचार्यों के गोडे के साथ गोड़ा जोडकर

भी न बैठना चाहिये क्योंकि इससे देखने वालों के मन में असद्भाव पैदा होने की सम्भावना रहती है और गुरुजनों के महत्त्व में भी न्यूनता आती है। इसके सिवाय अपनी शय्या में पड़े रहकर ही गुरुओं के वचन को सुनने और सुनकर उत्तर देने की भी चेष्टा न करे किन्तु उनके वचन को सुनकर उसी समय अपनी शय्या से उठे और गुरुजनों के समीप आकर उनकी वाणी को सुने और बड़े विनीत भाव से उनके आदेश का पालन करे।

अब इसी विषय में फिर कहते हैं—

नेव पल्हत्थियं कुज्जा, पक्खपिण्डं च संजए।
पाए पसारिए वावि, न चिट्ठे गुरुणन्तिए ॥१९॥

नैव पर्यस्तिकां कुर्यात्, पक्षपिण्डं च संयतः।
पादौ प्रसार्य वापि, न तिष्ठेद् गुरूणामन्तिके ॥१९॥

पदार्थान्वय —पल्हत्थियं-पर्यस्तिका-जंघोपरि वस्त्र वेष्टन रूप पाल नेव-न कुज्जा-करे च-तथा पक्खपिंड-दोनों भुजाओं को जंघोपरि रख कर न बैठे संजए-संयत पाए-पांव पसारिए-पसार करके वा-अथवा वि-और भी अविनय-सूचक आसन आदि से गुरुणंतिए-गुरुओं के समीप न चिट्ठे-न बैठे।

मूलार्थ—शिष्य गुरुओं के समीप पर्यस्तिका-जंघोपरि वस्त्र वेष्टन रूप पाल-करके न बैठे, अथवा अपनी दोनों भुजाओं को जांघों पर रखकर न बैठे, तथा पांव पसार कर न बैठे और संयत शिष्य इसी प्रकार के और भी अविनय सूचक आसनादि से गुरुओं के निकट न बैठे।

टीका—इस गाथा में शरीर द्वारा होने वाले गुरुजनों के अविनय का दिग्दर्शन कराया गया है। ग्रन्थकार शिष्य की उन शारीरिक चेष्टाओं का निषेध करते हैं, जिनके द्वारा गुरुजनों का अपमान सूचित हो। इसलिये शिष्य को अपने गुरुजनों के समक्ष पर्यस्तिका करके बैठने, भुजाओं से अपनी जांघों को वेष्टित करके बैठने और गुरुओं के आगे पैर फैलाकर बैठने आदि का निषेध किया गया है, क्योंकि ये सभी व्यापार गुरुजनों की अवज्ञा के सूचक हैं अतः शिष्य को इन सब

का परित्याग कर देना चाहिये। यहा पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिये कि इस अशिष्ट व्यवहार का उपदेश केवल दीक्षित शिष्य के ही लिये नहीं है किन्तु प्रत्येक व्यक्ति को गुरुजनों के साथ इस प्रकार के अशिष्ट व्यवहार का त्याग करना उचित है। यदि इस सारी गाथा के भाव का सक्षेप मे वर्णन करें तो इतना ही है कि गुरुजनों के समीप जिस आसन से बैठने पर उनका अविनय सूचित हो और सभा आदि मे जिस आसन के द्वारा अपनी अयोग्यता साबित हो उस आसन का मुमुक्षु पुरुष परित्याग कर दे।

यद्यपि योगाभ्यास में ध्यान विषय के अनेक आसन हैं और उनमें उक्त प्रकार के (जिनका गुरुओं के समीप में निषेध किया गया है) आसन भी निर्दिष्ट किये गये हैं परन्तु यह विषय अलग और एकान्त स्थान से सम्बन्ध रखता है, इसका गुरुजनों के समीप बैठने से कोई सम्बन्ध नहीं। गुरुओं के समीप तो उसी आसन से बैठना चाहिये जो कि शास्त्रसम्मत और सभ्य व्यक्तियों द्वारा अनुमोदित हो चुका है तथा जिससे गुरुजनों की अवज्ञा न हो।

अब वाणी के विषय में कहते हैं—

**आयरिएहिं वाहित्तो, तुसिणीओ न कयाइवि।**
**पसायपेही नियागट्ठी, उवचिट्ठे गुरुं सया ॥२०॥**

**आचार्यैर्व्याहृतः , तूष्णिको न कदापि च।**
**प्रसादप्रेक्षी नियागार्थी, उपतिष्ठेद् गुरुं सदा ॥२०॥**

पदार्थान्वय—आयरिएहिं-आचार्यों करके वाहितो-बुलाया हुआ तुसिणीओ-मौन वृत्ति के साथ न कयाइवि-कदाचित् भी न होवे पसायपेही-प्रसादप्रेक्षी नियागट्ठी-मोक्ष की इच्छा रखने वाला-शिष्य गुरु-गुरु के पास सया-सदा उवचिट्ठे-ठहरे।

मूलार्थ—आचार्यों के द्वारा बुलाया हुआ शिष्य कदाचित् भी मौन का अवलम्बन न करे और गुरुओं की प्रसन्नता तथा मोक्ष की अभिलाषा रखता हुआ सदा उनके समीप ही रहे।

टीका—इस गाथा में आचार्यों के वाग्विनय के स्वरूप का संक्षिप्त वर्णन बड़ी ही सुन्दरता से किया गया है। गुरुजनों के बुलाने पर शिष्य को कभी मौन नहीं रहना चाहिये, क्योंकि मौनावलम्बन से गुरुओं के वचन का अनादर होता है, जो कि किसी प्रकार से भी अभीष्ट नहीं है। विनयशील शिष्य का कर्तव्य है कि वह गुरुजनों के आह्वान करने पर झट से उनके पास आकर समुचित शब्दों में उनसे अपने लिये अनुष्ठेय कार्य की आज्ञा मांगे और इस बात के लिये अपना परम सौभाग्य समझे कि गुरु महाराज ने अपने पास बैठे हुए अन्य शिष्यों को छोड़कर अमुक सेवा के निमित्त जो मुझे ही बुलाया है, यह उनकी मेरे ऊपर अनन्य कृपा का सूचक है। इस प्रकार मोक्षाभिलाषी शिष्य गुरुजनों की प्रसन्नता का विचार करता हुआ सदा उनके समीप रहने में ही अपने को अधिक पुण्यशाली समझे।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**आलवन्ते लवन्ते वा, न निसीएज्ज कयाइवि ।**
**चइऊणमासणं धीरो, जओ जत्तं पडिस्सुणे ॥२१॥**

**आलपति लपति वा, न निषीदेत् कदापि च ।**
**त्यक्तासनं धीरः, यतो युक्त प्रतिशृणुयात् ॥२१॥**

पदार्थान्वय —आलवते–एक बार बुलाने पर वा–अथवा लवते–बार २ बोलाने पर न निसीएज्ज–न बैठा रहे कयाइवि–कदाचित् भी आसण–आसन को चइऊण–छोड करके धीरो–बुद्धिमान् जओ–जिससे जत्त–यत्नवान् होता हुआ–गुरु के वचन को पडिस्सुणे–स्वीकार करे।

मूलार्थ—गुरु के एक बार बुलाने अथवा बार २ बुलाने पर कदाचित् भी बैठा न रहे किन्तु बुद्धिमान् शिष्य आसन को छोडकर यत्न के साथ गुरुओं के वचन को सुने।

टीका—शिष्य का यह धर्म है कि गुरुओं के एक अथवा एक से अधिक बार बुलाने पर भी वह अपने आसन पर ही न बैठा रहे किन्तु गुरुओं की आवाज को सुनते ही झट अपने आसन को छोड़कर उनके पास आकर उनके

वचन को सुने और तदनुकूल आचरण करे। तात्पर्य कि उनके बार २ बुलाने से आलस्य और प्रमाद के वशीभूत होकर किसी समय उनके वचन की अवहेलना न करे। इसी में योग्य शिष्य की बुद्धिमत्ता और उसके विनयधर्म की उज्ज्वलता है। यहां पर गाथा में कदाचित् पद इसलिये दिया गया है कि विनीत शिष्य रोगादि की अवस्था में भी गुरुजनों के वचनों का अनादर न करे।

यहां 'आलवते' शब्द में 'आ' उपसर्ग ईषत् अर्थ का बोधक है जिसका तात्पर्य यह है कि गुरुजनों के थोडा सा बोलने पर भी उनके वचन को शीघ्रता से ग्रहण करने का प्रयत्न करे, किन्तु उनके वचन की उपेक्षा कदापि न करे।

अब शास्त्रकार फिर इसी विषय का वर्णन करते हैं—

**आसणगओ न पुच्छेज्जा, नेव सेज्जागओ कयाइवि।**
**आगम्मुक्कुडुओ सन्तो, पुच्छिज्जा पंजलीउडो ॥२२॥**

**आसनगतो न पृच्छेत्, नैव शय्यागत कदापि च।**
**आगम्योत्कटिक. सन्, पृच्छेत् प्राञ्जलिपुटः ॥२२॥**

पदार्थान्वय —आसणगओ-आसन पर बैठा हुआ न पुच्छेज्जा-न पूछे कयाइवि-कदाचित् भी सेज्जागओ-शय्या पर बैठा हुआ नेव-न पूछे आगम्म-आकर के उक्कुडुओ-आसन को छोड़ता हुआ पंजलीउडो-हाथों को जोडकर पुच्छिज्जा-पूछे।

मूलार्थ—आसन पर बैठा हुआ गुरु से न पूछे, तथा शय्या पर बैठा हुआ भी न पूछे, आसन को छोडता हुआ गुरुओं के पास आकर हाथ जोडकर (सूत्रादि का अर्थ) पूछे।

टीका—इस गाथा में शिष्य की अध्ययनकालीन विनयचर्या का उल्लेख किया गया है। शिष्य को यदि अपने किसी पाठ्य विषय में कोई सन्देह हो तो उसकी निवृत्ति के लिये वह अपने गुरुजनों से किस प्रकार विनययुक्त होकर पूछे तथा किस प्रकार पूछने से गुरुओं का अविनय होता है, इसी भाव को उक्त गाथा में व्यक्त किया गया है। शिष्य को यदि कोई बात गुरुओं से पूछनी हो तो वह

अपने आसन पर ही बैठा हुआ न पूछे, और शय्या पर पड़ा हुआ भी वह अपने गुरुजनों से किसी प्रकार का वार्तालाप न करे। किन्तु अपने आसन आदि का त्याग करता हुआ गुरुजनों के समीप बद्धाञ्जलि होकर अपने सन्देह को पूछे। आसन अथवा शय्या पर बैठे हुए पूछने पर शिष्य का औद्धत्य पाया जाता है। इससे एक तो गुरुजनों का अपमान सूचित होता है और दूसरे शिष्य के विनयधर्म में लाछन आता है। इसलिये विनीत शिष्य का यह धर्म है कि वह गुरुजनों से जो कुछ भी पूछे, उसमें किसी प्रकार की अविनीतता का समावेश न होने पावे, इस बात की पूरी सावधानी रक्खे। गाथा में जो 'उक्कुडुआ' शब्द आया है, उसका संस्कृत मे 'उत्कुटुक' रूप बनता है जिसके अर्थ मुक्तासन के हैं। इसके अतिरिक्त गुरुजनों की अपेक्षा अधिक ज्ञान रखने वाला शिष्य भी उन गुरुजनों की सेवा भक्ति का कभी परित्याग न करे, यह भी उक्त गाथा का फलितार्थ है।

गुरुजनों का कर्तव्य—

उक्त प्रकार के विनयाचार से युक्त शिष्य के प्रति गुरुजनों का क्या कर्तव्य होना चाहिये, इस विषय का वर्णन निम्नलिखित गाथा में किया जाता है—

**एवं विणयजुत्तस्स, सुत्तं अत्थं च तदुभयं।**
**पुच्छमाणस्स सीसस्स, वागरिज्ज जहासुयं ॥२३॥**

एवं विनययुक्तस्य, सूत्रमर्थं च तदुभयम्।
पृच्छतः शिष्यस्य, व्यागृणीयाद् यथाश्रुतम् ॥२३॥

पदार्थान्वय —एवं–इस प्रकार विणयजुत्तस्स–विनय युक्त को सीसस्स–शिष्य को सुत्त–सूत्र च–और अत्थ–अर्थ तदुभय–सूत्र और अर्थ दोनों को पुच्छमाणस्स–पूछने वाले को जहासुय–जैसे सुना है वागरिज्ज–कहे।

मूलार्थ—इस प्रकार विनययुक्त शिष्य के पूछने पर गुरु सूत्र तथा अर्थ और सूत्र अर्थ दोनों को गुरुपरम्परा से जैसे सुना है उसी प्रकार कहे।

टीका—विनयाचार का जो स्वरूप प्रथम वर्णन किया गया है, उसके अनुकूल आचरण रखने वाला शिष्य यदि गुरुओं के समीप आकर सूत्र के विषय

में या अर्थ के विषय में अथवा दोनों के विषय में श्रद्धापूर्वक कुछ पूछे तो गुरुजनों का कर्तव्य है कि वे विना किसी सकोच के गुरुपरम्परा द्वारा प्राप्त किये हुए सूत्रार्थ को उसे यथार्थ रूप में कह दे अर्थात् गुरुजनों ने अपने पूर्ववर्ती आचार्यों से जिस प्रकार की सूत्र और उसके अर्थ की धारणा की हुई है उसी को शिष्य के प्रति बतलावे। इससे श्रुतज्ञान की सफलता और चिरस्थायित्व बना रहता है अन्यथा श्रुतज्ञान में विकार प्राप्ति की अधिक सम्भावना है। अत परम्परागत आम्नाय की रक्षा करना भी योग्य गुरुओं और शिष्यों का सुचारु कर्तव्य है।

अब वाग्विनय के विषय में कहते हैं—

**मुसं परिहरे भिक्खू, न य ओहारिणीं वए।**
**भासादोसं परिहरे, मायं च वज्जए सया ॥२४॥**

**मृषां परिहरेद् भिक्षुः, न चावधारिणीं वदेत्।**
**भाषादोषं परिहरेत्, मायां च वर्जयेत् सदा ॥२४॥**

पदार्थान्वय —मुस-झूठ को भिक्खु-साधु परिहरे-त्याग दे च-और ओहारिणी-निश्चयात्मक भाषा को न-न वए-कहे भासादोस-भाषा के दोष को परिहरे-दूर करे च-और माय-माया को सया-सदा ही वज्जए-त्याग देवे।

मूलार्थ—साधु झूठ को त्याग दे और निश्चयात्मक भाषा को न बोले। भाषा के दोष को भी छोड दे और माया (कपट) को सदा के लिए त्याग देवे।

टीका—इस गाथा में वचन की शुद्धि के लिये वचनगत दोषों के त्याग का आदेश किया गया है। यथा–साधु कभी मिथ्या भाषण न करे तथा निश्चयात्मक भाषा और दुष्ट भाषा का कभी व्यवहार न करे, एव छल कपट युक्त वचनों का सदा के लिये परित्याग कर देवे। मिथ्या भाषण, निश्चयात्मक भाषण, सावद्य भाषण और छल कपटमय भाषण ये सब सत्य के आचार में विघ्नरूप दोष हैं। इसलिये सत्यनिष्ठ भिक्षु को इनका सर्वथा त्याग ही उचित है, क्योंकि इनके त्याग के विना वाणी में कभी विशुद्धता नहीं आती। वाणी की विशुद्धि—निर्दोषता ही

वस्तुत वाग्विनय है। अत विनयधर्म में प्रवृत्त भिक्षु सदा निर्दोष भाषा का ही व्यवहार करे। भाषागत दोषों मे मिथ्या भाषण-झूठ बोलना सब से बड़ा दोष है। निश्चयात्मक भाषण (जैसे मैं यह कार्य आज ही अवश्य करूंगा, ऐसा वचन) करने की साधु को इसलिये मनाही की गई है कि समय २ पर अनेक विघ्न उपस्थित होते हैं। कौन जाने, कहा हुआ वचन पूरा भी हो सकेगा या कि नहीं। इसलिये भिक्षु को भविष्य मे होने वाले कार्यों के विषय में कभी निश्चयात्मक वचन नहीं कहना चाहिये। एव सावद्य भाषा (अशुद्ध भाषा, दोषयुक्त भाषा) के व्यवहार से भी साधु की सत्यनिष्ठा मे विकार पैदा होता है। इसलिये यह भी त्याज्य है। तथा छल कपट युक्त भाषण तो वाणी में भयङ्कर विकृति उत्पन्न करने के साथ २ आत्मा मे भी कलुषितता पैदा करता है। तात्पर्य कि ये सब दोष वाणीविषयक विनयाचार के पूर्ण विरोधी हैं। अत विनयशील भिक्षु इनका अपनी वाणी में कभी समावेश न होने दे, इसी मे उसका श्रेय है।

अब फिर इसी विषय को स्पष्ट करते हैं—

**न लवेज्ज पुट्ठो सावज्जं, न निरट्ठं न मम्मयं।**
**अप्पणट्ठा परट्ठा वा, उभयस्सन्तरेण वा ॥२५॥**

**न लपेत् पृष्ट सावद्यं, न निरर्थं न मर्मकम्।**
**आत्मार्थं परार्थं वा, उभयस्यान्तरेण वा ॥२५॥**

पदार्थान्वय —पुट्ठो-पूछा हुआ सावज्ज-सावद्य वचन को न-न लवेज-बोले न-न निरट्ठ-निरर्थक वचन बोले न-न मम्मय-मर्मयुक्त वचन बोले अप्पणट्ठा-अपने लिये वा-अथवा परट्ठा-पर के लिये उभयस्स-दोनों के लिये वा-अथवा अतरेण-विना प्रयोजन से न बोले।

मूलार्थ—पूछने पर सावद्य वचन न बोले, निरर्थक वचन न बोले, मर्मयुक्त वचन न बोले। अपने वास्ते, दूसरों के वास्ते तथा दोनों के वास्ते और बिना प्रयोजन से भी न बोले।

टीका—इस गाथा में साधु के लिये वचन गुप्ति के सरक्षण का उपदेश

दिया गया है। साधु ऐसी भाषा का कभी व्यवहार न करे जो सावद्य अर्थात् दोषयुक्त हो, तथा इस प्रकार की भाषा भी न बोले जिसके बोलने से कोई भी अर्थ सिद्ध न होता हो और दूसरों के मर्म को प्रकट करने वाली भाषा का भी व्यवहार न करे क्योंकि मर्मयुक्त भाषा के बोलने से कभी कभी बडे बडे अनर्थ हो जाते हैं। बहुतों की तो मृत्यु तक की नौबत आ जाती है। इसलिये सावद्य भाषा, निरर्थक भाषा और मर्मयुक्त भाषा का अपने तथा दूसरों के वास्ते भी विचारशील साधु कभी व्यवहार न करे।

साराश यह है कि तत्त्व का जिज्ञासु साधु पुरुष सयत भाषा का व्यवहार करता हुआ सदा सत्य, सार्थक, हित और मित बोलने का ही प्रयत्न करे जिससे अपना और दूसरों का कभी अहित (अनिष्ट) न हो। इसी में उसकी आध्यात्मिक उत्क्रान्ति निहित है। यहा पर वृत्तिकार ने 'अन्तरेण' का अर्थ 'प्रयोजन बिना' यही किया है।

ससर्गज दोषों के परिहार का उपदेश—

पूर्व की गाथाओं में आत्मगत दोषों के त्याग का उपदेश दिया है। अब ससर्गज दोषों के त्याग के विषय में कहते हैं—

**समरेसु अगारेसु, सन्धीसु य महापहे।**
**एगो एगत्थिए सद्धिं, नेव चिट्ठे न संलवे ॥२६॥**

**समरेषु अगारेषु, सन्धिषु च महापथे।**
**एक एकस्त्रिया सार्धं, नैव तिष्ठेन्न संलपेत् ॥२६॥**

पदार्थान्वय —समरेसु-खर कुटी में अगारेसु-घरों में सन्धीसु-दो घरों की सन्धियों में य-और महापहे-राजमार्ग में एगो-अकेला साधु एगत्थिए-अकेली स्त्री के सद्धिं-साथ नेव चिट्ठे-न खडा होवे और न संलवे-न बोले।

मूलार्थ—खर कुटी में, घरों में, घरों की सन्धियों में और राजमार्ग में अकेला साधु अकेली स्त्री के साथ न खडा हो और न उसके साथ भाषण करे।

टीका—इस गाथा में ससर्गजन्य दोष के आगमन भय से साधु को

स्त्रीजनों के परिचय में आने का निषेध किया गया है, क्योंकि साधु यदि स्त्रीसमुदाय के परिचय में आवेगा तो उसको अवश्य किसी न किसी अपवाद का भागी बनने की आशङ्का रहेगी। अधिक नहीं तो जनता में तो उसके लिये अवश्य थोड़ा बहुत असद्भाव पैदा हो जावेगा। अतः साधु पुरुष को चाहिये कि वह येन केन प्रकारेण स्त्रीजनों के दूषित संसर्ग से अपने आपको अलग रखने का प्रयत्न करे। इसी विषय को सूत्रकार कहते हैं कि कोई एकाकी साधु किसी अकेली स्त्री के साथ निम्नलिखित स्थानों में न तो कभी खड़ा हो और न उसके साथ किसी प्रकार का संभाषण करे। जहां पर अन्धकार विशेष हो, ऐसे स्थानों में, शून्य घरों में और जहां पर घरों की सन्धियां मिलती हों ऐसे स्थलों में तथा राजमार्ग में अकेला साधु अकेली स्त्री के परिचय में कभी भी न आवे। क्योंकि इन उपर्युक्त स्थानों में साधु का स्त्री के साथ परिचय में आना जनता में अवश्य सन्देह का कारण बन जाता है। इसलिये इन उक्त स्थानों में तो स्त्री के परिचय में संयमी पुरुष कभी न आवे। यहां पर इतना और स्मरण रखना चाहिये कि सूत्रकार ने इन शंकित स्थानों में स्त्रीपरिचय का जो संयमी पुरुष के लिये निषेध किया है, वह उसके ब्रह्मचर्य व्रत को निर्दोष और उज्ज्वल रखने के निमित्त ही किया गया है। इसके अतिरिक्त उक्त गाथा में जो 'समर' शब्द दिया है, उसका अर्थ चूर्णिकार ने 'लोहारशाला' किया है। सो ऐसा अर्थ उपयुक्त ही प्रतीत होता है क्योंकि काम कर चुकने के पश्चात् वह स्थान भी प्रायः शून्य ही हो जाता है। ग्रामों में तो आज भी इसके नमूने मौजूद हैं।

भूल हो जाने पर गुरुजनों के द्वारा दी गई शिक्षा को विनयशील शिष्य किस प्रकार ग्रहण करे, अब इस विषय का वर्णन करते हैं—

**जं मे बुद्धाणुसासन्ति, सीएण फरुसेण वा।**
**मम लाभो त्ति पेहाए, पयओ तं पडिस्सुणे ॥२७॥**

**यन्मां बुद्धा अनुशासन्ति, शीतेन परुषेण वा।**
**मम लाभ इति प्रेक्ष्य, प्रयतस्तत् प्रतिशृणुयात् ॥२७॥**

पदार्थान्वय—जं-जो मे-मुझे बुद्धा-आचार्य अणुसासंति-शिक्षा करते

हैं सीएण-शीतल वचनों से वा-अथवा फरुसेण-कठोर वाक्यों से मम-मेरे लाभाय-लाभ के लिये त्ति-इस प्रकार पेहाए-विचार करके पयओ-प्रयत्न से युक्त त-उसको पडिस्सुणे-स्वीकार करे।

मूलार्थ—आचार्य महाराज मेरे को कोमल अथवा कठोर वाक्यों से जो शिक्षा करते हैं, यह मन मेरे लाभ के लिए हैं। इस प्रकार से विचार करता हुआ शिष्य प्रयत्नपूर्वक गुरुजनों की शिक्षा को ग्रहण करे।

टीका—उक्त गाथा के भाव का साराश यह है कि किसी प्रकार की भूल हो जाने पर उसके सुधार के निमित्त गुरुजन यदि किसी प्रकार की शिक्षा देने मे प्रवृत्त हों तथा उस शिक्षा प्रवृत्ति मे यदि वे कोमल अथवा कठोर वाक्यों का भी प्रयोग करें तो शिष्य को उचित है कि वह गुरुजनों के इस उपदेश को अपने लिये परम हितकारी समझ कर श्रद्धापूर्वक उसे स्वीकार करे। तात्पर्य कि गुरुजनों की हित शिक्षा की किसी रूप मे भी अवहेलना न करे। सयमी पुरुष गुरओं की शिक्षा पर विश्वास रखता हुआ मोक्षमार्ग का अधिकारी बनने के साथ २ धर्म के मर्म का भी ज्ञाता हो जाता है तथा बहुश्रुत हो जाने से स्थविर पद को भी प्राप्त कर लेता है। इसलिये, गुरुजनों की हित शिक्षा मे अनेक प्रकार के प्रशस्त लाभ निहित हैं, यह बात कभी नहीं भूलनी चाहिए।

अब शिष्य की पात्रता के अनुसार गुरुजनों की शिक्षा का जो प्रभाव होता है, उसके विषय मे कहते हैं—

अणुसासणमोवायं , दुक्कडस्स य चोयणं।
हियं तं मण्णई पण्णो, वेसं होइ असाहुणो ॥२८॥

अनुशासनमौपायं , दुष्कृतस्य च चोदनम्।
हितं तन्मन्यते प्राज्ञ', द्वेष्य भवत्यसाधोः ॥२८॥

पदार्थान्वय —अणुसासण-शिक्षा उवायं-उपाययुक्त य-और दुक्कडस्स-पाप को चोयण-प्रेरणा करने हारी हिय-हितरूप त-उसको पण्णो-बुद्धिमान् मण्णई-मानता है असाहुणो-असाधु को वह अनुशासन वेस-द्वेष का कारण होइ-होता है।

मूलार्थ—गुरुजनों का पाप को दूर करने वाला उपाययुक्त हित रूप अनुशासन बुद्धिमान् को तो हित का कारण होता है और असाधु पुरुष को वही अनुशासन द्वेष का हेतु बन जाता है।

टीका—इस गाथा मे गुरुजनों के अनुशासन को विनीत और अविनीत शिष्य किस रूप मे ग्रहण करते हैं, इस विषय को कुछ स्पष्ट किया गया है। यद्यपि गुरुजनों की शिक्षा में विनीत और अविनीत दोनों ही शिष्यों के प्रति किसी प्रकार का भेद भाव नहीं है तथापि ग्रहण करने वाले पात्र के अनुसार उसमे भिन्नता आ जाती है। जिस प्रकार एक ही सरोवर से जल ग्रहण करने वाले गौ और साप उस पिये हुए जल को अपनी २ योग्यता के अनुसार परिणमन करते हैं, इसी प्रकार गुरुजनों से प्राप्त शिक्षा को विनीत और विनयरहित शिष्य भी अपने २ स्वभाव के अनुसार ही उसे ग्रहण करते हैं। एव वह पान किया हुआ जल जैसे गाय मे दुग्ध रूप से परिणत होता है और सर्प में वह जल विष के रूप मे परिणत हो जाता है ऐसे ही पापों को दूर करने वाला गुरुजनों का अनुशासन बुद्धिमान् विनीत शिष्य के लिये तो परम हित के देने वाला होता है और असाधु—अविनीत शिष्य के लिए वह द्वेष का कारण बन जाता है। एव जिस प्रकार बुद्धिमान् शिष्य में गुरुजनों का उक्त शासन उत्तरोत्तर विनय धर्म मे उत्कर्ष पैदा करने वाला होता है, उसी प्रकार असाधु—अयोग्य शिष्य में उसका द्वेषरूप विपरीत परिणमन उत्तरोत्तर अविनय वृद्धि का पुष्ट साधन बन जाता है। इसलिये अनुशासन-कर्ता गुरुजनों को शिक्षा देते समय शिष्यसमुदाय की पात्रापात्रता का अवश्य विचार कर लेना चाहिये, ताकि उनके अनुशासन मे किसी प्रकार की विपरीतता न आने पावे क्योंकि कुपात्र मे डाला हुआ हित शिक्षारूप दुग्धामृत भी विकृति भाव को प्राप्त होकर विष के तुल्य हानिकारक हो जाता है।

यहा पर हित शब्द से ऐहिक और पारलौकिक दोनों प्रकार के हितों का ग्रहण है।

अब इसी विषय को और भी स्पष्ट किया जाता है—

हियं विगयभया बुद्धा, फरुसंपि अणुसासणं।
वेसं तं होइ मूढाणं, खन्तिसोहिकरं पयं ॥२९॥

हितं विगतभया बुद्धाः, परुषमप्यनुशासनम् ।
द्वेष्यं तद् भवति मूढानां, क्षान्तिशुद्धिकरं पदम् ॥२९॥

पदार्थान्वय —विगयभया-भय रहित बुद्धा-तत्त्ववेत्ता पुरुष फरुसपि-कठोर भी अणुसासणं-अनुशासन को हियं-हित रूप मानते हैं तं-वह अनुशासन मूढाणं-मूर्खों को वेसं होइ-द्वेष का कारण बन जाता है जो खंति-क्षमा सोहिकरं-और शुद्धि के करने वाला पयं-पद है।

मूलार्थ—सप्तविध भय रहित बुद्धिमान् शिष्य गुरुजनों के कठोर शासन को भी अपने लिये हितकर मानते हैं परन्तु मूर्खजनों के लिये वही शासन द्वेष का हेतु बन जाता है जो कि शान्ति और आत्मशुद्धि का पद है।

टीका—इस गाथा में भी पहली गाथा की भांति मूर्ख और बुद्धिमान् शिष्य की योग्यता को परखने का उपदेश दिया गया है। विनयधर्म की आराधना में सतत प्रवृत्ति रखने वाले बुद्धिमान् शिष्य तो अपने गुरुजनों के कठोर शासन को भी अपने हित का साधक समझते हैं और उस शासन से अपने में आत्मशुद्धि और क्षमा आदि सद्गुणों को प्राप्त करते हैं परन्तु मूर्खजनों को वही शासन द्वेष का कारण बन जाता है। इसके प्रभाव से वे अपने में प्रसुप्त द्वेषदावानल को और भी अधिक प्रदीप्त करते हुए अपने आत्मा को अधिक मलिन और क्रोध का आगार बना लेते हैं। इसमें गुरुजनों का तो अणुमात्र भी दोष नहीं। वे तो कृपा बुद्धि से सब को हितशिक्षा ही देते हैं परन्तु ग्रहण करने वालों के हृदय स्थान के संसर्ग से उसमें जो विषमता पैदा होती है उसी का ही यह प्रभाव है कि एक तो (बुद्धिमान) उससे लाभ उठाते हैं और दूसरे (मूर्ख) हानि का अनुभव करते हैं।

अब फिर विनयाचार के विषय में कहते हैं—

आसणे उवचिट्ठेज्जा, अणुच्चे अकुए थिरे ।
अप्पुट्ठाई निरुट्ठाई, निसीएज्जप्पकुक्कुए ॥३०॥

आसने उपतिष्ठेत् अनुच्चे अकुचे स्थिरे ।
अल्पोत्थायी निरुत्थायी, निषीदेदल्पकुक्कुचः ॥३०॥

पदार्थान्वय —आसणे-आसन पर उवचिट्ठेज्जा-बैठे अणुच्चे-जो ऊचा नहीं है अकुए-अस्पन्दमान थिरे-स्थिर है अप्पुट्ठाई-थोडा उठने वाला निरुट्ठाई-विना प्रयोजन न उठने वाला अप्प-थोडी कुक्कुए-हस्तादि की चेष्टा से निसीएज्ज-बैठे ।

मूलार्थ—शिष्य चेष्टा रहित होकर ऐसे आसन पर बैठे जो गुरु से ऊचा न हो, स्थिर हो, चलायमान न हो और उक्त प्रकार के आसन पर बैठा हुआ भी विना प्रयोजन उठे नहीं तथा प्रयोजन होने पर भी थोडा उठे ।

टीका—इस गाथा मे शिष्य का आसनसम्बन्धी विनयाचार किस प्रकार का होना चाहिये, इस बात की चर्चा की गई है । गुरुजनों की अपेक्षा शिष्य का आसन हमेशा ही नीचा होना चाहिये अर्थात् विनीत शिष्य जिस पीठादि आसन पर बैठे वह आसन गुरुओं के आसन से आकारादि मे न्यून हो, स्थिर हो और चलायमान न हो तथा उस आसन पर स्थिरतापूर्वक बैठे और विना प्रयोजन उस आसन से न उठे एव प्रयोजन होने पर भी बहुत कम उठे । इन सब बातों का तात्पर्य यह है कि शिष्य मे अविनीतता और बहिर्मुखता न आनी पावे । यदि गुरुओं की अपेक्षा शिष्य ऊचे आसन पर बैठेगा तो इसमें उसकी उद्धतता प्रकट होगी और अस्थिर चचल आसन पर बैठने से उसकी (शिष्य की) समाधि मे अन्तर पड़ेगा एव स्थिरचित्त होकर आसन पर न बैठने तथा बैठे हुए हाथ पैर हिलाने से बहिर्मुखता के बढ़ने की आशका रहती है । परन्तु इसके विपरीत स्थिर आसन पर समाहित चित्त होकर बैठने से उस शिष्य के ज्ञान ध्यान मे वृद्धि होगी, जिसका फल उसके लिये तथा देखने वाले दूसरों के लिये भी हितकर ही होगा ।

इसलिये योग्य शिष्य को उचित है कि वह अपने गुरुजनों की अपेक्षा ऊचे आसन पर न बैठे तथा गुरुओं की अपेक्षा अधिक सुन्दर और मूल्यवान् वस्त्रों को न पहने । तात्पर्य कि योग्य शिष्य द्रव्य और भाव दोनों प्रकार से गुरुजनों की अपेक्षा अपने को लघुता मे रक्खे । ताकि उसकी यह लघुता विनयाचार की सम्यक् आराधना से प्रभुता के उच्च सिंहासन पर विराजमान हो जाए ।

अब एषणा समिति के विषय में कहा जाता है—

**कालेण निक्खमे भिक्खू, कालेण य पडिक्कमे ।**
**अकालं च विवज्जित्ता, काले कालं समायरे ॥३१॥**

**कालेन निष्क्रमेद् भिक्षुः, कालेन च प्रतिक्रमेत् ।**
**अकाल च विवर्ज्य, काले कार्यं समाचरेत् ॥३१॥**

पदार्थान्वय —भिक्खू–भिक्षु–साधु कालेन–समय होने पर निक्खमे–भिक्षा के लिये जावे य–और कालेण–समय पर पडिक्कमे–आ जावे च–पुन अकाल–असमय को विवज्जित्ता–वर्ज करके काले–समय पर काल–प्रतिलेखनादि का जो कार्य है उसको समायरे–ग्रहण करे।

मूलार्थ—साधु समय पर भिक्षादि के लिये जावे और समय पर वापिस आ जावे तथा असमय को त्याग कर नियत समय पर प्रतिलेखनादि क्रियाओं का आचरण करे।

टीका—इस गाथा में साधु की धार्मिक क्रियाओं के नियत समय विभाग की सूचना दी गई है अर्थात् साधु के लिये जिस समय पर जिस क्रिया के अनुष्ठान की आज्ञा शास्त्र में दी है उसको उसी समय पर नियत रूप से करना चाहिये। यथा—भिक्षा का समय होते ही साधु अपने निवास स्थान—उपाश्रय आदि से भिक्षा आदि लाने के लिये निकले और भिक्षा लेकर नियत समय पर ही उपाश्रय में वापिस आ जावे तथा प्रतिक्रमण, प्रतिलेखना आदि अन्य धार्मिक कृत्यों को भी विचारशील साधु समय पर ही करे, समय का अतिक्रमण करके अर्थात् असमय में कोई भी कृत्य न करे। प्रत्येक मनुष्य की जीवनचर्या का समय के साथ बड़ा ही घनिष्ठ सम्बन्ध है। जो लोग अपने जीवन के कार्यविभाग का उपयोग ठीक समय के अनुसार करते हैं, उनका जीवन सुखी और सुव्यवस्थित होने के अतिरिक्त दूसरों के लिये आदर्श भी होता है।

समय एक बड़ी ही बहुमूल्य वस्तु है। इसके सदुपयोग पर ही जीवन की उत्कृष्टता का सार निर्भर है। जो लोग मनुष्यजन्म पाकर भी समय का सदुपयोग

नहीं करते अर्थात् इसको यो ही व्यर्थ खो देते हैं, वे वस्तुत आत्मघाती हैं, उनको अन्त मे इतना पश्चात्ताप करना पडता है कि उसकी कल्पना नहीं हो सकती और साधु जीवन तो साधारण मनुष्यजीवन की अपेक्षा बहुत ही अधिक उत्कर्षता को लिये हुए हैं, परन्तु उस उत्कर्षता की मूल भित्ति अधिकाश समय के सदुपयोग पर ही अवलम्बित है। साधुचर्या मे तो जीवन का एक २ समय भी चिन्तामणि रत्न के समान अत्यन्त दुर्लभ है। इसलिये साधु को, जहा तक हो सके, बडी सावधानी से अपने धार्मिक कृत्यों का यथासमय अनुष्ठान करना चाहिये। जो साधु प्रमादवश समय को व्यर्थ खो देते हैं, उनका अध पतन अवश्यभावी है। अत समय को कभी भी व्यर्थ नहीं जाने देना चाहिये।

यहा पर इतना और भी ध्यान में कर लेना चाहिये कि किसी भी कार्य को सरल और सुव्यवस्थित बनाने के लिये कालक्रम अथवा समय विभाग की बडी आवश्यकता है। समय का विभाग किये बिना कोई भी कार्य सुचारु रूप से सम्पूर्ण नहीं हो सकता। इसी विचार से शास्त्रकारों ने साधुजीवन मे भी आचरणीय धार्मिक कृत्यों का कालक्रम—समयविभाग नियत कर दिया है ताकि उसकी प्रति दिन की धार्मिक क्रिया में किसी प्रकार की अव्यवस्था न होनी पावे।

अब एषणा समिति के विषय मे कुछ और नियमों का वर्णन किया जाता है—

**परिवाडीए न चिट्ठेज्जा, भिक्खू दत्तेसणं चरे।**
**पडिरूवेण एसित्ता, मियं कालेण भक्खए ॥३२॥**

**परिपाट्यां न तिष्ठेत्, भिक्षुर्दत्तैषणा चरेत्।**
**प्रतिरूपेणैषयित्वा , मित कालेन भक्षयेत् ॥३२॥**

पदार्थान्वय —परिवाडीए-पक्ति में न चिट्ठेज्जा-न खडा होवे भिक्खू-भिक्षु दत्तेसण-दिया हुआ एषणीय चरे-आसेवन-ग्रहण करे पडिरूवेण-साधु के वेष से एसित्ता-गवेषणा करके मियं-प्रमाणपूर्वक कालेण-शास्त्रोक्त काल में भक्खए-आहार करे।

मूलार्थ—साधु पंक्ति–जीमनवार में जाकर खडा न हो किन्तु गृहस्थ का दिया हुआ, एषणीय–शुद्ध आहार का ग्रहण करे और साधु के वेष से गवेषणा करके शास्त्रोक्त काल में प्रमाणपूर्वक आहार करे।

टीका—इस गाथा में साधु की भिक्षाचर्या से सम्बन्ध रखने वाली बहुत सी जानने योग्य बातों का उल्लेख किया गया है। जहा पर प्रीतिभोज अथवा विवाह आदि अन्य किसी निमित्त से जीमनवार किया गया हो, ऐसे स्थान पर साधु को आहार के लिये कदापि न जाना चाहिये क्योंकि ऐसे स्थान पर भिक्षा के निमित्त जाकर खडा होना साधु के लिये अप्रीति—असद्भाव का कारण बन जाता है। अत ऐसे स्थान से साधु कभी भिक्षा न लावे किन्तु गृहस्थ का दिया हुआ निर्दोष आहार ही साधु को ग्रहण करना चाहिये परन्तु वह निर्दोष आहार भी साधु को तभी कल्पता है जब कि उसने उस आहार को अपने वेष मे शास्त्रविहित काष्ठमय पात्र में ग्रहण किया हो। अन्य वेष से ग्रहण किया हुआ आहार साधु के उपयोग में नहीं आ सकता।

इसका अभिप्राय यह है कि साधु के लिये भिक्षा लेने और आहार करने में जिन काष्ठमयादि पात्रों का विधान शास्त्रकारों ने किया है उन्हीं मे साधु भिक्षा ले सकता है और उन्हीं में आहार कर सकता है। परन्तु गृहस्थ के किसी पात्र में दिया हुआ आहार न तो वह ले सकता है और न उस पात्र में आहार कर सकता है। इसलिये साधु अपने ही पात्र मे आहार—भिक्षान्न का ग्रहण करे और उसी मे भक्षण करे। अन्यमतावलम्बी साधुओं की तरह न तो गृहस्थ के घर अथवा पात्र में उसे भिक्षा लेनी कल्पती है और न उसमें साधु को भक्षण करने की शास्त्र में आज्ञा है। इस प्रकार स्ववेष से ग्रहण किया हुआ आहार भी साधु को विधिपूर्वक ही भक्षण करना चाहिये। एव वह आहार भी गवेषणापूर्वक लाया हुआ होना चाहिये अर्थात् किसी एक ही सद्गृहस्थ के घर से नहीं किन्तु अनेक गृहस्थों के घर से लाया हुआ हो। केवल एक ही घर से लाई हुई भिक्षा भी साधु के उपयोग में नहीं आ सकती। इसलिये साधु को अनेक घरों से ही थोड़ा थोड़ा निर्दोष आहार लाने की शास्त्रों मे आज्ञा दी गई है।

शास्त्रविहित मर्यादा के अनुसार भिक्षा लाकर उसको भक्षण करते समय प्रथम वह 'नमो अरिहंताण' इत्यादि नमस्कारमंत्र का उच्चारण करे। फिर न तो अधिक शीघ्रता से और न अधिक मन्दता से उसका भक्षण करे किन्तु काल की मर्यादा के अनुसार मध्यम भाग का अनुसरण करता हुआ भक्षण करे, और वह भी इस परिमाण तक भक्षण करे कि जिससे उसके स्वाध्याय और धर्मध्यान मे किसी प्रकार की बाधा उपस्थित न हो अर्थात् मर्यादित भोजन करे।

इसके अतिरिक्त आहार की किसी प्रकार की प्रशंसा और निन्दा करने का भी साधु के लिये शास्त्रों में निषेध किया है। इसलिये आहार मे किसी प्रकार के गुण दोष की उद्भावना भी साधु को नहीं करनी चाहिये। सारांश यह है कि विधिपूर्वक लाया हुआ और विधिपूर्वक भक्षण किया हुआ भिक्षान्न साधुजीवन के निर्वाह मे सहायक बनता हुआ किसी प्रकार के पाप कर्म के बन्ध का कारण नहीं बनता।

अब इसी विषय में कुछ और ज्ञातव्य बातों का उल्लेख किया जाता है—

**नाइदूरमणासन्ने , नन्नेसिं चक्खुफासओ।**
**एगो चिट्ठेज्ज भत्तट्ठा, लंघित्ता तं नइक्कमे ॥३३॥**

**नातिदूरमनासन्न , नान्येषां चक्षुस्पर्शतः।**
**एकस्तिष्ठेद् भक्तार्थं, लङ्घयित्वा तं नातिक्रमेत् ॥३३॥**

पदार्थान्वय —नाइदूरे–न अति दूर में अनासन्ने–न अति समीप मे नान्नेसिं–न औरों के चक्खुफासये–चक्षु स्पर्श में भत्तट्ठा–भक्त के लिये एगो–अकेला चिट्ठेज्जा–खड़ा होवे लंघित्ता–उल्लंघन करके तं–उस अन्य भिक्षु को नइक्कमे–न घर में जावे।

मूलार्थ—यदि पहले घर में किसी अन्य भिक्षु ने प्रवेश किया हुआ हो तो साधु उस भिक्षु के न तो अति दूर में और न अति समीप में तथा न उसके नेत्रों के सामने खड़ा हो और उसको उल्लंघन करके भी घर में न जावे।

टीका—किसी वृद्ध अथवा आतुर साधु के निमित्त भिक्षा या औषध आदि लेने के लिये साधु यदि किसी गृहस्थ के घर मे प्रवेश करे और वहा पर उमसे प्रथम कोई और भिक्षु खडा हो तथा औषध आदि आवश्यक वस्तु का उसी घर में योग हो तो साधु उसका उल्लघन करके आगे न बढे किन्तु किसी एकान्त स्थान में जाकर खडा हो जाय जहा से कि वह उस भिक्षु के न तो अति निकट मे हो और न अति दूर मे हो। एव उस भिक्षु तथा घर के अन्य लोगों की ऑखों के सामने भी जाकर खडा न हो। जब वह भिक्षु भिक्षा ले कर चला जाय तो फिर वहा से आहार अथवा औषध आदि आवश्यक वस्तु को ग्रहण करे। पहले से घर मे आये हुए भिक्षु के उल्लघन करने और उसके समीप में जाकर खड़े होने से उक्त भिक्षु के मन मे स्पर्द्धा पैदा होने के अतिरिक्त घर के लोगों में भी अप्रीति के उत्पन्न होने की आशका रहती है। इसलिये ऐसे आचरण की शास्त्रों मे साधु के लिये मनाही कर दी गई है। इस गाथा मे 'नाइदूर' यह सप्तमी के स्थान में प्रथमा विभक्ति का प्रयोग आर्ष होने से समझना और 'फासओ—स्पर्शत' मे तस् प्रत्यय सप्तमी विभक्ति के अर्थ मे है। तात्पर्य कि जिस प्रकार से किसी आगन्तुक भिक्षु और भिक्षा देने वाले सद्गृहस्थ के मन मे किसी प्रकार की अप्रीति की उत्पत्ति न हो और शासन की भी किसी प्रकार की अवहेलना न हो, उसी प्रकार से भिक्षा का ग्रहण करना उचित है।

अब फिर इसी विषय का वर्णन करते हैं—

**नाइउच्चे व नीए वा, नासन्ने नाइदूरओ।**
**फासुयं परकडं पिण्डं, पडिगाहेज्ज संजए ॥३४॥**

**नात्युच्चैर्नीचैर्वा , नासन्ने नातिदूरतः।**
**प्रासुक परकृतं पिण्डं, प्रतिगृह्णीयात् संयत. ॥३४॥**

पदार्थान्वय —नाइ-न अति उच्चे व-ऊचे से वा-अथवा नीए-नीचे से नासन्ने-न समीप से नाइदूरओ-न अति दूर से फासुय-अचित्त-निर्जीव परकड-दूसरों के लिये बनाया हुआ पिंड-आहार सजए-सयमी-साधु पडिगाहेज्ज-ग्रहण करे।

से बनाये गये अचित्त आहार को ग्रहण करे परन्तु वह आहार ऊंचे स्थान से या नीचे स्थान से तथा अति समीप और दूर से न दिया गया हो।

टीका—इस गाथा में साधु की निर्दोष आहार लेने की विधि का वर्णन किया गया है। यदि संयमशील साधु भिक्षा के निमित्त किसी गृहस्थ के घर में जावे और वह गृहस्थ ऊपर चौबारे में से उसके पात्र में भिक्षा डाले तो साधु न लेवे क्योंकि ऊपर से डाली हुई भिक्षा में एक तो यत्ना नहीं रहती, उसके इधर उधर गिर जाने का भी भय रहता है और दूसरे उस पर पूर्णतया दृष्टि न पड़ने से उसकी सदोषता और निर्दोषता का भी साधु को परिज्ञान नहीं होता। इसी प्रकार तहखाने आदि नीचे के स्थान से दिये गये आहार को भी साधु न लेवे क्योंकि वहां पर भी निविड़ अन्धकार होने के कारण साधु की दृष्टि का सुगमता से प्रवेश नहीं हो सकता। एवं अतिसमीप और दूर से आहार लेने पर भी अधिक राग और घृणा के उत्पन्न होने की आशंका है। इसलिये संयमशील साधु को उचित है कि वह देख भाल कर उसी आहार को ग्रहण करे जो कि उसके निमित्त से न बनाया गया हो, तथा अचित्त हो और चौबारे तथा तहखाने आदि ऊंचे नीचे स्थानों से न फेंका गया हो और साथ में यदि वह बिना मांगे न दिया गया हो। इस प्रकार से विधिपूर्वक आहार लेने वाला साधु ही अपने संयम को सुव्यवस्थित रख सकता है और गृहस्थों के घरों से लिये गये इस आहार से अपने शरीर का पोषण करता हुआ भी वह किसी प्रकार के पाप कर्म का बन्धन नहीं करता। यहां पर स्थान की ऊंचाई और नीचाई का उल्लेख द्रव्य और भाव दोनों को लेकर के है। द्रव्य से तो चन्द्रशाला—चौबारा आदि है और भाव से लब्धि का ग्रहण है। तात्पर्य कि 'मैं लब्धि सम्पन्न हूं' इस बात का भी साधु गर्व न करे। एवं द्रव्य से नीचा स्थान तहखाना आदि है और भाव से नीचता तथा दीनतासूचक गद्गद् वचनों का प्रयोग करना है। तात्पर्य कि आहार के निमित्त साधु किसी प्रकार की दीनता का अवलम्बन न करे। यहां पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिये कि आहार लेने की जो यह विधि शास्त्र में वर्णन की गई है, इसका प्रयोजन केवल साधु धर्म का संरक्षणमात्र है।

अब पिंडैषणा के बाद ग्रासैषणा का वर्णन किया जाता है—

**अप्पपाणेऽप्पबीयम्मि , पडिच्छन्नम्मि संवुडे ।**
**समयं संजए भुंजे, जयं अपरिसाडियं ॥३५॥**

**अल्पप्राणेऽल्पबीजे , प्रतिच्छन्ने संवृते ।**
**समकं संयतो भुञ्जीत, यतमपरिशाटिकम् ॥३५॥**

पदार्थान्वय —अप्पपाणेऽप्पबीयम्मि–अल्प प्राणी और अल्पबीज वाले पडिच्छन्नम्मि–चारों ओर से ढांपे हुए संवुडे–दोनों ओर दीवारों से संवृत स्थान में समयं–अपने समान संजए–साधु के साथ भुंजे–आहार करे जयं–यत्न से अपरिसाडियं–भूमि पर न गेरता हुआ।

मूलार्थ—अल्प प्राणी और अल्प बीज वाले चारों ओर से ढाँपे हुए तथा दोनो तरफ भित्ति आदि में संवृत ऐसे उपाश्रय आदि स्थान में अपने समान साधुओं के साथ बैठकर यत्न से भूमि पर न गिराता हुआ आहार करे।

टीका—साधु शास्त्रविधि के अनुसार निर्दोष आहार लाकर कैसे स्थान में और किन के साथ बैठकर उसको भक्षण करे इत्यादि बातों की चर्चा उक्त गाथा में की गई है। संयमशील साधु को अपने समान आचार रखने वाले साधुओं के साथ एक स्थान में बैठकर भोजन करने की शास्त्र में आज्ञा दी गई है तथा पृथिवी पर न गिरे, इस प्रकार यत्न से आहार करना चाहिये। एवं जिस स्थान में आहार किया जाय, वह स्थान भी द्वीन्द्रिय आदि जीवों से भरपूर न हो तथा धान्य आदि भी उसमें उगे हुए न हों। इसके सिवाय वह स्थान ऊपर से ढपा हुआ हो और चारों तरफ से दीवार आदि से घिरा हुआ हो। तात्पर्य कि आहार करने के लिए जो स्थान हो, वह सब प्रकार से साफ और स्वच्छ हो तथा चारों ओर से घिरा हुआ, ऊपर से ढपा हुआ होना चाहिये ताकि भोजन करते समय किसी आगन्तुक बुभुक्षित व्यक्ति की वहां पर दृष्टि न पड़े। अकेला भी आहार न करे। ऐसा करने से साधु में स्वार्थ वृत्ति की मात्रा के बढ़ने का भय है। यत्नपूर्वक आहार के करने से कीट पतंग आदि सूक्ष्म जीवों की विराधना

से बचना तो प्रत्यक्षसिद्ध है। इसलिये परिमार्जित और संवृतस्थान में सहचारी साधुओं के साथ यत्नापूर्वक किया गया आहार संयमशील साधु के लिये निस्सदेह उसके सात्त्विक भाव की जागृति में सहायक होता है।

बहुत से जीवों का यह स्वभाव होता है कि वे भोजन करते समय अनेक प्रकार की इधर उधर की बातों में प्रवृत्त हो जाते हैं परन्तु उनका यह व्यवहार शास्त्रसम्मत और साधुजनानुमोदित नहीं है। इसलिये विवेकशील पुरुष को भोजन के समय में अपनी वाणी को सर्वथा संयत रखना चाहिये। इसी विषय को अब आगे दिखलाया जाता है।

**सुकडित्ति सुपक्कित्ति, सुच्छिन्ने सुहडे मडे।**
**सुणिट्ठिए सुलट्ठित्ति, सावज्जं वज्जए मुणी ॥३६॥**

**सुकृतमिति सुपक्वमिति, सुच्छिन्नं सुहृतं मृतम्।**
**सुनिष्ठितं सुलष्टमिति, सावद्यं वर्जयेन्मुनिः ॥३६॥**

पदार्थान्वय—सुकडित्ति-अच्छा किया, इस प्रकार का भाषण करना सुपक्कित्ति-अच्छा पकाया, इस प्रकार कहना सुच्छिन्ने-अच्छा छेदन किया सुहडे-अच्छा हरण किया मडे-अच्छा मरण हुआ सुणिट्ठिए-अच्छा रस उत्पन्न हुआ सुलट्ठित्ति-यह बहुत मनोहर है इस प्रकार के सावज्जं-सावद्य—पापयुक्त वचन को मुणी-मुनि-साधु वज्जए-छोड देवे।

मूलार्थ—भोजन करते समय व्रतशील साधु—अच्छा किया, अच्छा पकाया, अच्छा छेदन किया, अच्छा हुआ जो इसका कडवापन हरा गया, अच्छा मर गया, इसमें अच्छा रस उत्पन्न हो गया, यह बहुत ही मनोहर है—इस प्रकार के सावद्य—पापयुक्त वचन को त्याग देवे।

टीका—इस गाथा में साधु को भोजन करते समय व्यर्थ वचन और सावद्य वचन के परित्याग का आदेश किया गया है। यह भोजन बहुत अच्छा बना हुआ है, यह पदार्थ बहुत सुन्दर रीति से पकाया गया है, यह शाक बडी ही बुद्धिमानी से चीरा (बनाया) गया है, इस शाक का कडुवापन अच्छी तरह से

दूर हो गया, इन सत्तुओं ने तो सारे ही घी को पी लिया, इस पदार्थ मे तो अब बहुत ही उत्तम रस उत्पन्न हो गया और यह चावल तो बहुत ही सुन्दर हैं—इस प्रकार के सावद्य शब्दो का भोजन के समय विवेकशील मुनि कभी उच्चारण न करे। इस प्रकार के भाषण से आत्मा मे मलिन सस्कारों की वृद्धि और रागद्वेष के भाव पैदा होने के अतिरिक्त अन्य किसी भी प्रकार के लाभ की सम्भावना नहीं है। अत साधु पुरुष इस प्रकार की शब्दरचना का सर्वथा त्याग कर दे। हॉ, यदि उसको बोलना ही अभीष्ट हो तो इस साधु ने शास्त्रों का बहुत अच्छा मनन किया है, इसके वचन और विज्ञान आदि सद्गुण बहुत ही परिपक्व हैं, यह महात्मा निस्सन्देह प्रशसा के योग्य है क्योंकि इसने स्नेह के बन्धन को बिल्कुल ही तोड दिया है, इसने पडित मृत्यु से जो मृत्यु प्राप्त किया है यह बहुत ही अच्छा किया, और इसकी साधुचर्या बडी ही उज्ज्वल तथा प्रभावपूर्ण है—इस प्रकार के साधुजनोचित शब्दों का व्यवहार करे।

दशवैकालिक सूत्र के वृत्तिकार महात्मा ने उक्त गाथा का इस प्रकार से अर्थ किया है—

भोजन करते समय साधु इस प्रकार के सावद्य वचनों का उच्चारण न करे। यथा—इसने अच्छी सभा की है, सहस्रपाकादि तेल अच्छी रीति से पकाये गये हैं, वन आदि का छेदन अच्छा किया गया है, अच्छा हुआ जो इस दुष्ट का धन हरा गया, यह शत्रु मर गया सो अच्छा हुआ, इसको अपने धन का बहुत गर्व था सो इस धन के नाश से इसका भी नाश हो गया यह बहुत अच्छा हुआ, यह कन्या बडी ही सुन्दर है अब इसका यदि किसी योग्य वर से विवाह कर दिया जाय तो बहुत ही अच्छा हो क्योंकि यह अब वरने के योग्य है, इत्यादि।

उक्त प्रकार के सावद्य वचनों के स्थान में साधु निम्नलिखित निरवद्य—निष्पाप वचनों का प्रयोग करे। यथा—इसने गुरुजनों की अच्छी सेवा की है, इसका ब्रह्मचर्य बहुत ही परिपक्व है, इसने स्नेह का बन्धन तोड दिया है, इसने शिष्य के क्रोध को हर लिया है, इसने पडित मरण से अच्छी मृत्यु प्राप्त कर ली है, यह अप्रमत्त सयम मे पूर्णतया सुनिष्ठित है और इस साधु की क्रिया बहुत ही सुन्दर है, इत्यादि।

विनीत और विनयरहित शिष्य को शिक्षा देने में गुरु को जो फल प्राप्त होता है, अब उसी के विषय में कहते हैं—

**रमए पंडिए सासं, हयं भद्दं व वाहए।**
**बालं सम्मइ सासंतो, गलियस्सं व वाहए ॥३७॥**

**रमते पण्डितान् शासत्, हय भद्रमिव वाहक ।**
**बाल श्राम्यति शासत् गलिताश्वमिव वाहक ॥३७॥**

पदार्थान्वय —पंडिए-पंडितों को सास-शिक्षा करता हुआ गुरु रमए-आनन्दित होता है भद्द-भद्र हय-घोड़े व-की तरह वाहए-वाहक बाल-मूर्ख को सासतो-शिक्षा करता हुआ सम्मइ-कष्ट पाता है गलियस्स-दुष्ट घोडे व-की तरह वाहए-वाहक ।

मूलार्थ—गुरु पण्डितों को शासन करता हुआ इस प्रकार से आनन्द को प्राप्त होता है जैसे उत्तम घोड़े का शासन करने वाला-वाहक—चाबुक सवार। और मूर्खों को शिक्षा देता हुआ ऐसे कष्ट पाता है जैसे दुष्ट घोडे का शिक्षक वाहक—चाबुक सवार।

टीका—विनयशील शिष्य को शिक्षा देने से गुरुजनों को किस प्रकार के सुन्दर फल की प्राप्ति होती है और अविनीत शिष्य के शासन से उन्हें किस प्रकार के कुफल का अनुभव करना पडता है, इस विषय को सरल और दुष्ट स्वभाव के अश्व के दृष्टान्त से शास्त्रकार ने बहुत ही उत्तमता से बतलाया है। जिस प्रकार सरल प्रकृति का घोडा थोडे में ही अपने वाहक की शिक्षा को ग्रहण करके उसकी आज्ञा के अनुसार चलकर उसे आनन्द देने लगता है इसी प्रकार विनीत शिष्य भी अपने गुरुजनों की शिक्षा को संकेतमात्र से ही ग्रहण करके उनकी मनोवृत्ति के अनुसार चलता हुआ गुरुजनों के असीम आनन्द का हेतु बन जाता है। एवं जिस प्रकार दुष्ट घोड़ा अपने वाहक के शासन को न मान कर अपनी कुचेष्टाओं से सुख के बदले उसे कष्ट पहुचाने का कारण बनता है ठीक इसी प्रकार अविनीत शिष्य को शिक्षा देने के विपरीत परिणाम का अनुभव भी गुरुजनों को

ही करना पडता है। जिस प्रकार दुष्ट घोडा स्वय दु खी होता हुआ अपने शासक को भी दु ख मे डाल देता है, इसी प्रकार मूर्ख शिष्य गुरुजनों की शिक्षा को विपर्यय रूप मे ग्रहण करके स्वय कलुषित होता हुआ गुरुजनों को भी कष्ट पहुचाने मे कुछ कसर नहीं रखता। इसलिये शासन करते समय गुरुजनों को प्रथम योग्यायोग्य शिष्य का विचार अवश्य कर लेना चाहिये। यहा पर भले घोडे के समान तो विनीत शिष्य है और दुष्ट घोडे के सदृश विनयरहित कुशिष्य को समझना चाहिये। और गाथा मे 'व' शब्द 'इव' सदृश अर्थ का बोधक है। यहा पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिये कि ग्रन्थ के इस अध्याय मे इससे पहले भी इसी प्रकार के विषय मे अश्व की उपमा दी जा चुकी है। अब पुन उसके उल्लेख करने का तात्पर्य यह है कि शास्त्र मे अश्व को एक बहुमूल्य रत्न के समान माना है। इसलिये उसका पुन उल्लेख किया गया है।

मूर्ख शिष्य के हृदय पर गुरुओं की शिक्षा का कैसा प्रभाव पडता है तथा उसको वह किस रूप मे समझता है, अब इस विषय में कुछ प्रकाश डाला जाता है—

**खड्डुया मे चवेडा मे, अक्कोसा य वहा य मे।**
**कल्लाणमणुसासन्तो, पावदिट्ठित्ति मन्नई ॥३८॥**

**खड्डुका मे चपेटा मे, आक्रोशाश्च वधाश्च मे।**
**कल्याणमनुशिष्यमाण:, पापदृष्टिरिति मन्यते ॥३८॥**

पदार्थान्वय —मे-मेरे खड्डुया-टक्करें मारते हैं मे-मेरे चवेडा-चपेड मारते हैं य-और मे-मुझे अक्कोसा-आक्रोशते हैं य-और मे-मुझे वहा-मारते हैं कल्लाण-कल्याण रूप अणुसासन्तो-अनुशासन को पावदिट्ठी-पापदृष्टि त्ति-इस प्रकार मन्नई-मानता है।

मूलार्थ—गुरु मेरे टक्करें मारते हैं, चपेड मारते हैं और मुझे कोसते तथा मारते हैं। पापदृष्टि शिष्य गुरुजनो के हित शासन को इस प्रकार मानता है।

टीका—जिस प्रकार साँप को पिलाया हुआ गोदुग्ध भी विष के रूप में परिणत हो जाता है, इसी प्रकार मूर्ख शिष्य को दी गई हितशिक्षा का भी भयङ्कर ही परिणाम निकलता है। गुरुजनों का सहज कठोर शासन तो केवल शिष्य के हित और सुधार के लिये होता है परन्तु अविनीत मूर्ख शिष्य तो उसे केवल द्वेषमूलक कठोर दंड समझने लगता है और गुरुओं के हित वचन को भी अहित रूप समझ कर उन पर क्रोध करने लगता है, तथा नाना प्रकार के उपालम्भों से उन्हें दूषित करने की चेष्टा करने लगता है। यथा—ये कैसे गुरु बने हैं, ये तो मुझे चपड़ें मारते हैं, और रात दिन मुझे कोसते हैं, एवं मुझे मारने को तैयार हो रहे हैं, इत्यादि। यद्यपि गुरुजनों का शासन तो मेघजल के समान सब को तुल्य ही शान्ति देने वाला और इस लोक तथा परलोक दोनों में ही कल्याणकारक है तथापि मूर्ख शिष्य उसको उलटा अपने लिये अहितकारक ही समझता हुआ गुरुजनों से द्वेष करके उनसे विपरीत आचरण करने लगता है। अतः गुरुजनों को भी उचित है कि वे शिक्षा देने से पहले शिष्य की योग्यता की परीक्षा अवश्य कर लिया करें ताकि उनका शासन निष्फल न जावे।

अब इसी विषय में कुछ जानने योग्य बातों का उल्लेख किया जाता है—

**पुत्तो मे भाय नाइ त्ति साहू कल्लाण मन्नई।**
**पावदिट्ठि उ अप्पाणं सासं दासि त्ति मन्नई ॥३९॥**

**पुत्रो मे भ्राता ज्ञातिरिति साधुः कल्याणं मन्यते।**
**पापदृष्टिस्त्वात्मानं शिष्यमाणो दास इति मन्यते ॥३९॥**

पदार्थान्वय —मे-मुझे पुत्तो-पुत्र के समान भाय-भ्राता के समान नाइ-ज्ञाति के समान त्ति-इस प्रकार साहू-साधु-विनयवान् कल्लाण-गुरुओं के शिक्षण को कल्याण रूप मन्नई-मानता है उ-फिर पावदिट्ठि-खोटी बुद्धि वाला उस सास-शासन को अप्पाणं-आत्मा में दासि-दास की त्ति-तरह मन्नई-मानता है।

मूलार्थ—विनीत शिष्य तो गुरुजनों के शासन को पुत्र, भ्राता और ज्ञाति-सम्बन्धि-जनों को दिये गये शिक्षण के समान हितकारी समझता है और पापदृष्टि—मूर्ख शिष्य उसी हित शिक्षण को अपने लिये दास की शिक्षा के तुल्य मानता है।

टीका—संसार मे दृष्टिभेद ही सब जगह पर काम कर रहा है। आज संसार मे जितनी भी विषमता देखी जाती है उसका कारण दृष्टिभेद अथवा अध्यवसायभेद है। वस्तु एक अथवा समान होने पर भी रुचिभेद या दृष्टिभेद उसे भिन्न २ रूप मे उपस्थित कर देता है। इसी लिये जो बात एक को रुचिप्रद होती है, दूसरा उससे घृणा करता है। यही दशा शास्त्रों के समान उपदेश और गुरुजनों के भेदभाव से रहित अनुशासन की है। शास्त्रों का सदुपदेश यद्यपि सब के लिये समान कक्षा का है तथापि बहुत से तो उसको कल्याणप्रद और उन्नतिसाधक समझते हुए उत्तम आचरण द्वारा उससे लाभ उठाते हैं तथा बहुत से ऐसे सज्जन भी हैं जो उक्त शास्त्रीय उपदेश को आत्मा के अध पतन का कारण समझते हुए उससे कोसों दूर भागते हैं। इसका कारण सिवाय अध्यवसाय अथवा दृष्टिभेद के और कुछ नहीं है। गुरुजनों के सदुपदेश अथवा शिक्षण की भी ठीक यही दशा है। उनकी हित शिक्षा बिना किसी भेद भाव को लिये हुए सारे शिष्य समुदाय के लिये समानकोटि की होती है परन्तु पात्रभेद से वह भी उत्तम और अधम फल देने वाली हो जाती है। विनीत शिष्य तो उनके अनुशासन को परम कल्याण के देने वाला समझता है और पापदृष्टि—अविनीत शिष्य की दृष्टि मे वह अनुशासन एक प्रकार की साधुजनविगर्हित भर्त्सनामात्र है। मूल गाथा मे न्यूनाधिक शब्दों द्वारा इसी भाव को व्यक्त किया गया है।

बुद्धिमान् शिष्य तो गुरुजनों के सहज कठोर शासन को भी पुत्र, भ्राता और सम्बन्धी जनों के शासन के समान हितकर समझता है और अविनीत शिष्य उसे दास को दी जाने वाली कठोर शिक्षा के समान अहितकर समझता है। इस सारे कथन का अभिप्राय यह है कि गुरुजनों के शासन करने पर बुद्धिमान् शिष्य अपने मन मे विचार करता है कि पिता हितबुद्धि से ही पुत्र को शिक्षा देता है। भाई इसी लिये भाई को समझाने बुझाने की चेष्टा करता है

कि भाई के लिये उसके हृदय में स्नेह सरिता की ऊर्मियाँ लहरा रही हैं। एक सम्बन्धी का अपने दूसरे सम्बन्धी को बोध देना भी उसके आन्तरिक स्नेह का ही द्योतक है। इसी प्रकार गुरुजनों का जो मेरे लिये यह सहज कठोर शासन है इसमें भी इनकी कृपामयी हितकामना ही काम कर रही है। इसलिये गुरुजन जो कुछ भी कहते सुनाते हैं वह सब कुछ मेरे ही भले के लिये है, इसमें इनका स्वार्थ कुछ भी नहीं है। ऐसा विचार कर वह बुद्धिमान् शिष्य गुरुजनों की इच्छा के अनुकूल आचरण करता हुआ अपने आत्मा को मोक्षमार्ग का दृढ पथिक बना लेता है, और जो पापदृष्टि—मूर्ख शिष्य है उसका विचार इससे सर्वथा विपरीत होता है। वह गुरुजनों के शासन को हितकर एवं कल्याणप्रद समझने के बदले उसको एक निकृष्ट प्रकार की भर्त्सना मानता है। उसके हृदय पर गुरुजनों के अनुशासन का विपरीत प्रभाव पड़ने से वह अपनी आत्मा में इस प्रकार का कुविचार उत्पन्न करता है कि इन गुरुओं का अब मेरे ऊपर बिलकुल स्नेह नहीं रहा। ये तो स्नेह के बदले मेरे ऊपर अब द्वेष ही रखने लग पड़े हैं। इसी लिये ये रात दिन मेरे को कोसते रहते हैं। मेरे साथ इनका जो वर्ताव है, वह बहुत ही तुच्छ है। इनकी दृष्टि में मैं एक तुच्छ दास के तुल्य हूं। जैसे कठोर हृदय वाले मालिक को अपने नौकर पर दया नहीं होती इसी लिये वह उसके जरा से अपराध पर भी आपे से बाहर होकर उसको कठोर ताड़ना करने लग पड़ता है, इसी प्रकार इनको भी मेरे ऊपर किसी प्रकार की करुणा नहीं है। इनकी कठोर शिक्षा अब मुझ से सहन नहीं हो सकती। इस प्रकार की विपरीत भावनाओं से वह मूर्ख शिष्य अपनी आत्मा को मलिन करता हुआ उसे सन्मार्ग की ओर ले जाने के बदले कुमार्ग का ही यात्री बना देता है।

यहां पर भी विचारभेद अथवा दृष्टिभेद ही काम कर रहा है। विनीत शिष्य ने गुरुजनों के शासन में रही हुई उनकी आन्तरिक हितकामना को परख लिया है, और अविनीत शिष्य को गुरुजनों के शासन में काम करने वाली हितकामना का परिज्ञान नहीं होता। इसलिये फलश्रुति में भी विभिन्नता दृष्टिगोचर होती है। विनीत को तो वह शिक्षा मोक्षमार्ग का पथिक बनाती है और अविनीत को वह भारी कर्मबन्ध का हेतु बना देती है, यही अध्यवसाय मनोगत विचार भेद की विचित्रता है।"

अब विनीत शिष्य के अन्य उत्तम कर्तव्यों का वर्णन किया जाता है—

**न कोवए आयरियं, अप्पाणंपि न कोवए।**
**बुद्धोवघाई न सिया, न सिया तोत्तगवेसए ॥४०॥**

**न कोपयेदाचार्यम्, आत्मानमपि न कोपयेत्।**
**बुद्धोपघाती न स्यात्, न स्यात् तोत्रगवेषकः ॥४०॥**

पदार्थान्वय —आयरियं-आचार्य पर न कोवए-क्रोध न करे अप्पाणंपि-अपनी आत्मा पर भी न कोवए-क्रोध न करे बुद्धोवघाई-बुद्धों का घात करने वाला न सिया-न होवे तोत्तगवेसए-छिद्रों का गवेषक न सिया-न होवे।

**मूलार्थ—आचार्य पर क्रोध न करे, अपनी आत्मा पर भी क्रोध न लावे, तत्त्ववेत्ताओं का घातक न हो और छिद्रों के देखने वाला भी न हो।**

टीका—जैसा कि ऊपर बतलाया गया है, सभी पुरुष एक ही प्रकृति तथा विचार के नहीं होते। बहुतों को दी गई शिक्षा तो अज्ञानता के कारण शान्ति के बदले क्रोध की उत्पत्ति का हेतु बन जाती है। इसलिये कई एक मूढ शिष्य तो शिक्षा देने वाले गुरुजनों पर ही क्रुद्ध हो जाते हैं और क्रोध में आकर मनुष्य कितने और किस प्रकार के अनर्थ कर बैठता है यह सब को भली भांति विदित ही है, इसके लिये किसी उदाहरण की आवश्यकता नहीं है। अतः गुरुजनों की सेवा में रहने वाले बुद्धिमान् शिष्य को क्रोध और उससे होने वाले अनर्थों को अपने पास तक भी फटकने न देना चाहिये, इसी में उसका श्रेय है। बस, इसी विषय को ऊपर दी गई मूल गाथा में गुम्फन करने का स्तुत्य प्रयत्न किया गया है।

विनयाचार में प्रवृत्त होने वाले बुद्धिमान् शिष्य को उचित है कि गुरुजनों के कठोर शासन करने पर भी वह उनके ऊपर क्रोध न लावे। इसके सिवाय वह अपने आत्मा पर भी कुपित न हो अर्थात् गुरुजनों के शासन से आत्मा में ग्लानि लाता हुआ 'इससे तो मर जाना ही अच्छा है' इस प्रकार का अनिष्ट विचार न करे। तथा क्रोध के वशीभूत होकर गुरुजनों के घात का भी मन में सङ्कल्प न करे तथा उनके छिद्रों का अन्वेषण भी न करे। इसका तात्पर्य यह है कि बहुत से बुद्धिहीन शिष्य गुरुजनों की शिक्षा से चिढ़कर उनके घात

करने के कुविचार मन में लाने लगते हैं। उनकी दुर्भावनाओं में यह समाया हुआ होता है कि अच्छा हो यदि ये मर जाएँ नहीं तो जब तक ये जीवित रहेंगे तब तक इसी प्रकार की अंड बंड शिक्षा करते रहेंगे। इनके मर जाने से 'न होगा बाँस न बजेगी बँसरी' वाली कहावत चरितार्थ हो जावेगी। छिद्रान्वेषण भी क्रोध की ही एक अवान्तर शाखा प्रतिशाखा है। गुरुजनों पर असद्भाव रखने वाले अविनीत शिष्य उनकी शिक्षा का उनसे बदला लेने के विचार से-उनके किसी न किसी छिद्र की तलाश में रहते हैं। उनके मन में रात दिन यही दुर्भावना चक्र लगाती रहती है कि इनकी भी अगर मुझे कोई गुप्त कमजोरी मिल जाय तो मैं भी जनता में इनका भांडा फोड कर ही दम लूं ताकि आगे को इन्हें किसी प्रकार की शिक्षा करने का साहस न हो सके। इस सारे कथन का अन्तिम अभिप्राय यह है कि विनीत शिष्य को इस प्रकार के अनाचरणीय विचारों और आचारों को किसी समय में भी अपने पुनीत हृदय में स्थान न देना चाहिये। बुद्धिमान् शिष्य के आचार विनय की शोभा तो इसी में है कि वह अपने गुरुजनों को किसी समय भी अप्रसन्न न होने दे, इसी में उसके आत्मज्ञान की उज्ज्वलता और समाहित दृष्टि का विकास निहित है।

अब गुरुजनों की प्रसन्नता के लिये विनीत शिष्य का जो कर्तव्य है, उसका उल्लेख करते हैं—

**आयरियं कुवियं नच्चा, पत्तिएण पसायए।**
**विज्झवेज्ज पंजलीउडो, वएज्ज न पुणुत्ति य ॥४१॥**

**आचार्यं कुपितं ज्ञात्वा, प्रातिकेन प्रसादयेत्।**
**विध्यापयेत् प्राञ्जलिपुटः[1], वदेन्न पुनरिति च ॥४१॥**

पदार्थान्वय —आयरियं-आचार्य को कुवियं-कुपित हुआ नच्चा-जान कर पत्तिएण-प्रत्ययकारी वचनों से पसायए-प्रसन्न करे और पंजलीउडो-हाथ जोड़ कर विज्झवेज्ज-उनकी क्रोध रूप अग्नि को उपशान्त करे य-और वएज्ज-कहे न पुणुत्ति-फिर इस प्रकार न करूंगा।

---

१ 'प्रीत्या' इत्यपि छाया ग्रन्थान्तरे।

ही है। तथा 'समरेव' शब्द में भी 'समर इव' इस प्रकार का विश्लेष करने से सन्धि द्वारा काम चल सकता है। तब इसका अर्थ हुआ कि 'समर इव'—संग्राम की तरह। फिर 'वा' शब्द जो कि इस गाथा में आया है वह भी 'इव' के अर्थ का ही बोधक है। ऐसा ही वृत्तिकार लिखते हैं—'वाशब्दस्येवार्थस्यात्र सम्बन्धात्'। तथा 'इव' शब्द का नाग और शूर दोनों के साथ सम्बन्ध करने से अन्य अर्थ की कल्पना भी की जा सकती है। तथाहि—जैसे हस्ती संग्रामभूमि में बाण—शर आदि के तीव्र प्रहारों की कुछ भी परवाह न करता हुआ अपने शत्रु के मुकाबले में जय प्राप्त करता है और जैसे एक शूरवीर पुरुष रण में अपने शत्रुओं को पराजित कर देता है उसी प्रकार मुनि भी दंश मशक आदि जीवों के परिषह में विजयशील बने।

अब फिर इसी विषय पर कहते हैं—

**न संतसे न वारेज्जा, मणं पि न पओसए।**
**उवेहे न हणे पाणे, भुंजंते मंससोणियं ॥११॥**

**न सन्त्रसेत् न वारयेत्, मनोऽपि न प्रदूषयेत्।**
**उपेक्षेत न हन्यात्प्राणिन, भुञ्जानान्मांसशोणितम् ॥११॥**

पदार्थान्वय —न संतसे-दंश मशक आदि को—त्रास न देवे न वारेज्जा-न हटावे मणं पि-मन से भी न पओसए-द्वेष न करे, उवेहे-उदासीन भाव से रहे पाणे-प्राणियों को न हणे-न हने भुंजते-खाते हुए मंससोणियं-मांस और रुधिर को।

मूलार्थ—रुधिर और मांस को खाते हुए भी साधु, मच्छर—डांस मक्खी आदि विषैले जंतुओं को न हटावे। उनके काट जाने पर भी उनको किसी प्रकार का त्रास न देवे। मन से भी उन पर किसी प्रकार का द्वेष न करे तथा उनके प्राणों का निपात न करे किन्तु उनके इस व्यवहार को उपेक्षा वृत्ति से देखे।

टीका—इस गाथा में मच्छर मक्खी आदि जंतुओं के प्रतिकार का साधु के लिये निषेध किया है अर्थात् यदि डांस मच्छर आदि जंतु साधु के शरीर को काटें और उसे कष्ट दें तो साधु उनका किसी प्रकार से भी प्रतिकार न करे। उनको रुधिर चूसते और मांस खाते हुए भी उनको न तो किसी प्रकार का

त्रास देवे और न हटावे तथा न क्रोध में आकर उनका प्राण हरण करे किन्तु उनको यथारुचि अपना काम स्वतन्त्रतापूर्वक करने दे तथा उनके द्वारा प्राप्त होने वाले शारीरिक कष्ट को चुपचाप समतापूर्वक सहन करने का ही अभिनन्दनीय उद्योग करे।

इस प्रकार का वीरजनोचित आचरण करने से साधु के हृदय में रागद्वेष के भावों की कमी होकर उनके स्थान पर समता के विशुद्ध भावों की धारा बहने लगेगी, जिससे कि उसकी आन्तरिक कलुषता धोई जाकर उसके स्थान में शुद्ध सात्त्विक भावों का पूर्ण रूप से विकास हो सके।

इस सारे कथन का तात्पर्य यह है कि जिस समय साधु के शरीर को डास और मच्छर आदि जतुओं के उपद्रव का सामना करने का प्रसग आ जावे तो वह उनका किसी प्रकार से भी प्रतिकार न करे किन्तु उनके भयानक उपद्रव को वह उपेक्षा की दृष्टि से देखता हुआ मन में यह सोचे कि जो यह डास मच्छर आदि जीव मेरे शरीर को अत्यन्त असह्य कष्ट दे रहे हैं इसके सहन करने मे ही मेरा कल्याण है। यह शरीर जिसे ये खाते हैं वह तो वास्तव में मैं नहीं हू। मैं जो आत्मा हू उसके भक्षण की तो इनमें सामर्थ्य ही नहीं तथा इनको हटाने से इनके आहार में अन्तराय पड़ेगा और इनको मारने अथवा त्रास देने से मेरी अहिंसक वृत्ति में बाधा आवेगी। अत इनकी जो इच्छा हो, करें। मुझे तो इन जीवों की प्रवृत्ति को उपेक्षा दृष्टि से देखते हुए अपने आपको उसके सहन करने के लिये ही सद्य. प्रस्तुत रखना चाहिये, इसी में मेरी सर्वतोभावी विजय है।

(६) अचेलपरिषह—

दशमशकादि के उपद्रव से बचने के लिये वस्त्र आदि की गवेषणा करनी पड़ती है क्योंकि वस्त्रादि के ओढने पर इनका उपद्रव बहुत कम हो जाता है। इसलिये अब अचेल परिषह का वर्णन किया जाता है—

**परिजुण्णेहिं वत्थेहिं होक्खामि त्ति अचेलए।**
**अदुवा सचेले होक्खामि इइ भिक्खू न चिंतए ॥१२॥**

परिजीर्णैर्वस्त्रै भविष्यामीत्यचेलक ।
अथवा सचेलको भविष्यामि इति भिक्षुर्न चिन्तयेत् ॥१२॥

पदार्थान्वय —परिजुण्णेहिं–सर्व प्रकार से जीर्ण वत्थेहिं–वस्त्रों से मैं अचेलए–अचेलक—वस्त्ररहित होक्खामि–हो जाऊगा त्ति–इस प्रकार भिक्षु चिन्तन न करे अदुवा–अथवा सचेले–वस्त्र युक्त होक्खामि–हो जाऊगा इइ–इस प्रकार भी भिक्खू–साधु न चिंतए–न चिंतन करे ।

मूलार्थ—वस्त्रों के सर्व प्रकार से जीर्ण हो जाने पर मैं वस्त्ररहित हो जाऊगा, इस प्रकार का अथवा वस्त्रों से युक्त हो जाऊगा, इस प्रकार का भी साधु कभी चिन्तन न करे ।

टीका—इस गाथा में साधु को वस्त्रों के विषय में किसी भी प्रकार के ममत्व करने का निषेध किया गया है । सयमशील साधु के लिये शास्त्रकार यह आज्ञा देते हैं कि साधु अपने वस्त्रों के सर्वथा जीर्ण हो जाने पर भी यह विचार कभी न करे कि अब तो मैं वस्त्रों से रहित हो जाऊगा । अब मुझे और वस्त्र कहा से मिलेंगे तथा अब मैं इन जीर्ण वस्त्रों का परित्याग करके नए वस्त्र पहनूगा, अर्थात् मेरे इन फटे हुए पुराने वस्त्रों को देखकर कोई न कोई सद्गृहस्थ मुझे नए वस्त्र दे ही देगा, इस प्रकार भी चिन्तन न करे । तात्पर्य कि इस प्रकार का चिन्तन हर्ष शोक की उत्पत्ति का कारण बनता है और हर्ष शोक के निमित्त से मोहनीय कर्म का विशेष बन्ध होता है जो कि किसी प्रकार से भी इष्ट नहीं है । अत सयमशील साधु को उचित है कि वह वस्त्रों के मिलने पर किसी प्रकार का हर्ष न करे और न मिलने से किसी प्रकार के शोक में मग्न न होवे किन्तु दोनों ही दशाओं में अपने आपको समता की समान कक्षा मे रखने का ही प्रयत्न करे ।

वस्त्रों से यद्यपि शरीर की रक्षा के द्वारा सयम के निर्वाह मे भी कुछ न्यूनाधिक सहायता मिलती है तथापि सयम का वास्तविक निर्वाह तो आत्मा के निजी समभाव के परिणामों पर ही निर्भर है । अत वस्त्रादि के लिये किसी प्रकार के हर्ष वा शोक को अपने हृदय मे कभी स्थान नहीं देना चाहिये ।

अब उक्त विषय में और कहते हैं—

**एगयाऽचेलए होइ, सचेले आवि एगया।**
**एयं धम्मं हियं नच्चा, नाणी नो परिदेवए ॥१३॥**

**एकदाऽचेलको भवति, सचेलको वाऽपि एकदा।**
**एतं धर्मं हितं ज्ञात्वा, ज्ञानी नो परिदेवेत ॥१३॥**

पदार्थान्वय —एगया–किसी समय अचेलए–वस्त्र रहित होइ–होता है एगया–किसी समय सचेले आवि–वस्त्र युक्त भी हो जाता है एय–इस धम्म–धर्म को हिय–हितरूप नच्चा–जान करके नाणी–ज्ञानी नो परिदेवए–खेद को प्राप्त न होवे।

मूलार्थ—किसी समय में तो—जिनकल्पी आदि अवस्था में तो यह वस्त्र रहित हो जाता है और किसी समय—स्थविरकल्पी अवस्था में वस्त्रयुक्त हो जाता है। अतः इन दोनों ही प्रकार के धर्मों को हितकारक समझ कर ज्ञानी पुरुष कभी खेद को प्राप्त न हो।

टीका—यहां पर गाथा में साधु के जिनकल्प और स्थविरकल्प इन दोनों प्रकार के आचारों को समान कोटि के माना है अर्थात् दोनों ही धर्म आत्महित के साधक और मुमुक्षु पुरुष को यथाशक्ति उपादेय है। यह किसी समय अर्थात् जिनकल्पी अवस्था में सर्वथा वस्त्रों के अभाव से वा वस्त्रों के अधिक जीर्ण होने से वस्त्ररहित हो जाता है। तथा कभी स्थविरकल्प अवस्था में वस्त्रयुक्त भी हो जाता है। अत इन दोनों ही धर्मों—आचारों को हितरूप जानकर विवेकी पुरुष को कभी खिन्नचित्त नहीं होना चाहिये। क्योंकि जिनकल्प और स्थविरकल्प ये दोनों ही साधु के शास्त्रविहित धर्म—आचार हैं, दोनों ही से आत्मा की हितसाधना भली भांति हो सकती है। प्रथम कल्प में प्रमादरहित होकर विचरने वाले साधु को तो प्रत्युपेक्षणादि क्रियाओं के अनुष्ठान की भी स्वल्पता होती है और वह लघुभूत—विश्रामजन्य तप के सम्मुख इन्द्रियों के निग्रह करने वाला होता है तथा दूसरे स्थविर कल्प में वह आरम्भ समारम्भ आदि की सावद्य क्रियाओं से सर्वथा

रहित होकर अपने सयम की वृद्धि करता हुआ और भी अनेक आत्माओं को सयम मे स्थिर करने का निमित्त बनता है। इसके अतिरिक्त भगवान् के साधु धर्म की वशपरम्परा का सूत्रपात भी इसी स्थविरकल्पी के हाथ से ही होता है । इसलिये ये दोनों ही आचार शास्त्रमर्यादा को लिये हुए परम हित के देने वाले हैं ।

इस कथन का साराश यह है कि अचेलक अथवा सचेलक अवस्था मे भी गुणों की ही प्रधानता रहेगी । अत केवल द्रव्य की ओर दृष्टि न रखते हुए भाव शुद्धि की ओर अधिक लक्ष्य देने की आवश्यक्ता है क्योंकि धर्म वस्त्रों के रखने अथवा उतार देने मे नहीं है, धर्म तो आत्मा के विशुद्धतर भावों में निहित है ।

इतना भाव इस गाथा का सक्षेप मे और समझ लेना चाहिये कि यदि कभी वस्त्रादि के अभाव से शीत आदि की अधिक बाधा होने की सम्भावना मे साधु इस प्रकार के दीन और दुर्बल विचारों से अपने आत्मा को पराजित न करे कि यदि मुझे शीत ने सताया तो फिर मैं किस की शरण में जाऊगा अर्थात् किस के अवलम्बन से मैं इस कष्ट से मुक्त हो सकूगा किन्तु बलवान् आत्मा की तरह सम्भवनीय आगन्तुक शीत बाधा का सहर्ष स्वागत करने के लिये ही सदा उद्यत रहे, यही उसकी अचेल परिषह पर विजय है ।

(७) अरतिपरिषह—

वस्त्रादि के अभाव से शीत आदि की बाधा का उपस्थित होना अनिवार्य है और किसी प्रकार के कष्ट से अरति का उत्पन्न होना भी अवश्यभावी है । इसलिए अब सातवे अरति नाम के परिषह का वर्णन करते हैं—

**गामाणुगामं रीयंतं, अणगारं अकिंचणं ।**
**अरई अणुप्पवेसेज्जा, तं तितिक्खे परीसहं ॥१४॥**

**ग्रामानुग्राम रीयमाणं, अनगारमकिंचनम् ।**
**अरतिरनुप्रविशेत् , त तितिक्षेत् परिषहम् ॥१४॥**

पदार्थान्वय —गामाणुगाम-ग्राम अनुग्राम मे रीयत-विचरते हुए अकिंचण-अकिंचन अणगार-साधु को अरई-चिन्ता अणुप्पवेसेज्जा-प्रवेश करे तो त-उस परीसह-परिषह को तितिक्खे-सहन करे ।

मूलार्थ—ग्राम प्रति ग्राम में विचरते हुए अकिंचन साधु को यदि कोई चिन्ता उत्पन्न हो तो साधु उस चिन्ताजन्य परिषह को समतापूर्वक सहन करे।

टीका—किसी ग्राम के मार्ग में जाते हुए उसी मार्ग में यदि कोई और ग्राम आ जावे तो उसे अनुग्राम कहते हैं। सो ग्रामानुग्राम में विचरते हुए अकिंचन वृत्ति वाले साधु को यदि किसी आगन्तुक कारण से किसी प्रकार की चिन्ता उपस्थित हो जावे तो सयमशील साधु को उचित है कि वह उस चिन्ता से व्याकुल न हो उठे किन्तु धैर्य और विचारपूर्वक उस चिन्ता—अरति को दूर करके मन को स्थिर और स्वस्थ बनाने का प्रयत्न करे। जब कि विवेकशील साधु को जीवन मरण इन दोनों में ही एक प्रकार के परिवर्तन के सिवा और कुछ दृष्टिगोचर ही नहीं होता तो फिर चिन्ता किस बात की ?

अब इसी विषय में और जानने योग्य बात कहते हैं—

अरइं पिट्ठओ किच्चा, विरए आयरक्खिए।
धम्मारामे निरारम्भे, उवसन्ते मुणी चरे ॥१५॥

अरतिं पृष्ठतः कृत्वा, विरत आत्मरक्षकः।
धर्मारामे निरारम्भः, उपशान्तो मुनिश्चरेत् ॥१५॥

पदार्थान्वय —अरइं-अरति को पिट्ठओ-पीठ किच्चा-करके विरए-हिंसा आदि से रहित आयरक्खिये-आत्मा की रक्षा करने वाला धम्मारामे-धर्म में रमण करने वाला निरारभे-आरभ से रहित उवसते-उपशान्त मुणी-साधु चरे-सयम मार्ग में विचरे।

मूलार्थ—चिन्ता की ओर पीठ करके, हिंसादि दोषों से रहित होकर, आत्मा का रक्षक और धर्म में रमण करने वाला, आरम्भ से रहित और कषायों से उपशात होकर विवेकशील मुनि सयम मार्ग में विचरे।

टीका—चिन्ता धर्म के आराधन में अनेक प्रकार के विघ्न उपस्थित करने वाली है। अत सयम मार्ग में विचरने वाले मुनि को इसे कभी अपने सम्मुख

नहीं आने देना चाहिये । तथा हिंसा आदि पाच प्रकार के सावद्य व्यापार भी धर्म के पूर्ण घातक हैं । अत सयमशील को इनसे भी सर्वथा अलग रहना चाहिये । इन्हीं सावद्य व्यापारों के त्याग से साधु विरत कहलाने के योग्य, और आत्मा की यथार्थ रक्षा करने में समर्थ हो सकता है । साधु पुरुष को पतन की ओर ले जाने वाले जितने दोष हैं, उन सब का मूल कारण आरम्भ समारम्भ है । अत त्यागशील यति को इस आरम्भ समारम्भ से सदा दूर रहना चाहिये तभी वह धर्मरूप वाटिका में रमण कर सकता है । एव क्रोध आदि कषायों की विद्यमानता में भी आत्मा को कभी शांति का लाभ नहीं हो सकता । इसलिये कषायों को दूर करके आत्मा में परम शांति को स्थापन करने में ही विचारशील मुनि को दत्तावधान होना चाहिये । इस प्रकार से सयम मार्ग में प्रस्थान करने वाला मुनि कभी भी अरति से परिभूत नहीं हो सकता । यही इस गाथा का संक्षिप्त भावार्थ है ।

(८) स्त्रीपरिषह—

चिन्तायुक्त मनुष्य को कभी २ कामवासना के जागने की भी सम्भावना हो सकती है । इसलिए अब आठवा स्त्रीपरिषह कहा जाता है—

**सङ्गो एस मणुस्साणं, जाओ लोगम्मि इत्थिओ ।**
**जस्स एया परिन्नाया, सुकडं तस्स सामण्णं ॥१६॥**

**संग एष मनुष्याणां, या लोके स्त्रियः ।**
**येनैता परिज्ञाताः, सुकृत तस्य श्रामण्यम् ॥१६॥**

पदार्थान्वय —सगो–सग एस–यह मणुस्साण–मनुष्यों का जाओ–जो लोगम्मि–लोक में इत्थिओ–स्त्रिया हैं जस्स–जिसने एया–इनका सग परिन्नाया–ज्ञानपूर्वक परित्याग दिया है तस्स–उसने सुकड–अच्छा किया सामण्ण–श्रमणभाव को ।

मूलार्थ—लोक में पुरुषों का स्त्रियों के साथ जो संसर्ग है उस स्त्रीसंसर्ग को जिस सयमी पुरुष ने ज्ञानपूर्वक परित्याग कर दिया है उसकी साधुता सफल है ।

टीका—जैसे श्लेष्मा के साथ मक्षिकाओं का सम्बन्ध है ठीक उसी प्रकार इस लोक में पुरुषों का स्त्रियों के साथ सम्बन्ध है और जैसे श्लेष्मा की कुत्सित स्निग्धता मक्षिकाओं को अपनी ओर खींच लेती है उसी प्रकार स्त्रियों के हाव भाव मनुष्यों का आकर्षण कर लेते हैं तथा जैसे मक्षिकाएँ उस श्लेष्मा में फँस जाती हैं उसी प्रकार कामी पुरुष भी स्त्रियों के हाव भाव रूप मायाजाल में फँसे विना नहीं रह सकते। परन्तु जिस मुमुक्षु पुरुष ने समझ सोचकर इनके अनर्थकारी संसर्ग का पूर्ण रूप से परित्याग कर दिया है उसी का संयम सुन्दर और निर्मल है, क्योंकि कामवासना के सम्बन्ध से ही प्रायः सावद्य कार्यों में प्रवृत्ति होती है। इसलिये वीतराग देव के मार्ग पर चलने वाले साधु पुरुषों को इनका संसर्ग सदैव त्याज्य है। उनको तो इनका संसर्ग श्लेष्मा की भांति सर्वथा कुत्सित और दुर्गन्धयुक्त ही समझना चाहिये।

यहां पर तृतीया विभक्ति के 'येन तेन' अर्थ में ही 'यस्य तस्य' यह षष्ठी विभक्ति का प्रयोग किया गया है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**एयमादाय मेहावी, पङ्कभूयाओ इत्थिओ।**
**नो ताहिं विणिहन्नेज्जा, चरेज्जऽत्तगवेसए ॥१७॥**

**एवमादाय मेधावी, पङ्कभूताः स्त्रियः।**
**नो ताभिर्विहन्येत, चरेदात्मगवेषकः ॥१७॥**

पदार्थान्वयः—एय-इस प्रकार आदाय-ग्रहण करके मेहावी-बुद्धिमान् पङ्कभूयाओ-कीचड स्वरूप इत्थिओ-स्त्रियां हैं ताहिं-उन स्त्रियों से नो विणिहन्नेज्जा-हना न होवे चरेज्जा-संयम मार्ग में विचरण करे अत्तगवेसए-आत्मा को देखने वाला।

मूलार्थ—बुद्धिमान् पुरुष 'ये स्त्रियां कीचड स्वरूप हैं' ऐसा जानकर इन स्त्रियों के द्वारा अपने आपको हनन न करे, किन्तु आत्मगवेषी बन कर दृढतापूर्वक अपने संयम मार्ग में ही विचरण करे।

टीका—सयमी पुरुष को स्त्रियों के ससर्ग म आने से अनेक प्रकार के अनर्थों की सभावना रहती है। साधु पुरुषों के सयम रत्न को चुराने मे स्त्रियों से बढ़कर दूसरा कोई चतुर नहीं है। इनके मायाजाल में फँसने वाला साधु अपने सयम व्रत से सदा के लिये हाथ धो बैठता है। जैसे कीचड म फँस जाने वाला पुरुष कभी सूखा नहीं निकल सकता इसी प्रकार स्त्रीरूप कीचड के ससर्ग मे आने वाले सयमशील साधु के सयम व्रत मे भी किसी न किसी प्रकार के लाछन के लगने की अवश्य सभावना है। इसलिये सयम मार्ग पर चलने वाला साधु इन बातों के अनर्थकारी परिणामों पर विचार करता हुआ स्त्रीससर्ग से अपने आपको सदैव दूर रखने का प्रयत्न करे। इसी प्रकार वीतराग देव के सयम मार्ग पर चलने वाली साध्वी स्त्री सदा पुरुषों के ससर्ग को त्याज्य समझे।

यहा पर इतना अवश्य स्मरण रखना चाहिये कि मुमुक्षु पुरुष को उसके सयम मार्ग से भ्रष्ट करने वाली कुत्सित कामवासनाये ही हैं। अत कामवासनाओं को प्रवुद्ध करने वाले जितने भी कारण हैं उन सब का ही ससर्ग सयमी पुरुष के लिये त्याज्य है। अत कामी पुरुषों का सहवास और कामोद्दीपक साहित्य आदि का वाचन आदि कार्यों को विवेकशील साधु कभी आचरण में न लावे। उक्त गाथा में जो 'आत्मगवेषक' पद दिया है उसका यही तात्पर्य है क्योंकि पूर्णतया ब्रह्मचर्य व्रत का पालन किये बिना आत्मा की गवेषणा (आत्मा के दर्शन) नहीं हो सकती। इसलिये मोक्षपथगामी साधु पुरुष को उचित है कि वह स्त्रीजनों को कीचड—दलदल के समान फँसाने वाली और मोक्षपुरी के मार्ग में विघ्नरूप समझ कर इनके ससर्ग का सर्वथा त्याग कर दे, न कि इनमे फँसकर अपने आत्मा का हनन कर दे अर्थात् इनके सग से अपने सयम मार्ग से भ्रष्ट होकर अपने आपका विनाश कर बैठे। साराश कि आत्मगवेषी साधु स्त्रीजनों के ससर्ग से सदैव दूर रह कर अपने सयम व्रत की आराधना दृढ़तापूर्वक विचरण करे, यही उसकी सर्वतोभावी विनय है।

**एग एव चरे लाढे, अभिभूय परीसहे ।**
**गामे वा नगरे वावि, निगमे वा रायहाणिए ॥१८॥**

**एक एव चरेल्लाढः, अभिभूय परिषहान् ।**
**ग्रामे वा नगरे वापि, निगमे वा राजधान्याम् ॥१८॥**

पदार्थान्वय —एग एव-अकेला ही चरे-विचरे लाढे-प्रासुक आहार से निर्वाह करने वाला अभिभूय-जीत करके परीसहे-परिषहों को गामे-ग्राम मे वा-अथवा नगरे-नगर मे वा-अथवा निगमे-वणिक् स्थान मे वा-अथवा रायहाणिए-राजधानी मे वि-अपि-मडपादि में ।

मूलार्थ—अकेला ही साधु, प्रासुक आहार से निर्वाह करता हुआ ग्राम, नगर, वणिक स्थान और राजधानी तथा अन्य स्थानो में विचरण करे ।

टीका—इस गाथा में साधु को एक स्थान मे बैठे न रह कर सदा विचरते रहने का आदेश किया गया है । केवल प्रासुक आहार से निर्वाह करने वाला विवेकशील साधु अकेला ही ग्राम नगर आदि में नियमपूर्वक विचरण करता रहे, और विहार में किसी से किसी प्रकार की भी सहायता की आकाक्षा न करे किन्तु रागादि से रहित होकर अकेला ही अप्रतिबद्ध विहार करे । इसी से उक्त परिषह पर विजय प्राप्त की जा सकती है ।

यहा पर गाथा मे जो 'लाढ' शब्द है वह प्रथमान्त है और अध्याहृत मुनिपद का विशेषण है । इसलिये वृत्तिकार ने इसका यही अर्थ किया है कि— 'लाढयति–यापयति आत्मानम् एषणीयाहारेणेति लाढो देश्यत्वात् प्रशस्य' जो प्रासुक आहार से निर्वाह करता है उसे लाढ कहते हैं । अत यह माहात्म्य नहीं है जिससे कि इसका आम्नायप्रसिद्ध 'देश' अर्थ किया जावे ।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**असमाणे चरे भिक्खू, नेव कुज्जा परिग्गहं ।**
**असंसत्तो गिहत्थेहिं, अणिएओ परिव्वए ॥१९॥**

**असमानश्चरेद् भिक्षु, नैव कुर्यात् परिग्रहम् ।**
**असंसक्तो गृहस्थै', अनिकेतन परिव्रजेत् ॥१९॥**

पदार्थान्वय —असमाणे–अहकार से रहित होकर चरे–विचरण करे भिक्खू–साधु नेव–नहीं कुज्ञा–करे परिग्गह–परिग्रह को असंसत्तो–असंसक्त गिहत्थेहिं–गृहस्थों से अणिएओ–घर से रहित होकर परिव्वए–परिभ्रमण करे ।

**मूलार्थ—साधु सदा अहकार से रहित होकर विचरे, किसी प्रकार के परिग्रह का सचय न करे । गृहस्थों में आसक्त न होवे और किसी प्रकार के घर बार को न रखता हुआ सदा देशभ्रमण करे ।**

टीका—इस गाथा मे साधु को निस्सग होकर देश विदेश मे विचरने की आज्ञा की गई है, किसी प्रकार का ममत्व न रखकर और किसी प्रकार के स्थान का बन्ध न रखकर केवल शरीरयात्रा और धर्मप्रचारार्थ ही साधु को भ्रमण करना चाहिये । किसी स्थान अथवा व्यक्ति या वस्तु विशेष पर ममत्व हो जाने से साधु न तो अपने सयम मे ही दृढ रह सकता है और न उससे किसी प्रकार का उपकार ही हो सकता है। इसलिये सयमशील साधु को उचित है कि वह किसी में भी आसक्त न हो, किसी प्रकार का परिग्रह विशेष न रक्खे और किसी प्रकार का स्थान भी न बनावे किन्तु असग होकर सदा विचरण करे।

उक्त गाथा में जो साधु के लिये 'अणिएओ' कहा है, उसका यही तात्पर्य है कि साधु कहीं स्थान बनाकर न बैठे अर्थात् मठधारी न बन जावे ।

इसके अतिरिक्त गाथा में आये हुए प्रथम 'असमान' पद का अन्त की 'परिव्रजेत्' क्रिया के साथ सम्बन्ध करके उसका 'न समान असमान' अर्थात् जो अन्यतीर्थी साधु के समान न हो, ऐसा अर्थ भी सूत्रकार को अभिप्रेत है । इसका अभिप्राय यह है जैसे बहुधा अन्यमतानुयायी साधु मुनि और परिव्राजक कहलाते हुए कई एक मठों के स्वामी होते हैं और स्थान आदि रखते हुए ही देश विदेश में अमुक प्रकार के द्रव्यादि के लाभ के लिये विचरण करते हैं, इस प्रकार का सयमशील साधु कभी आचरण न करे क्योंकि उसने वीतराग देव के त्यागप्रधान सयम मार्ग का अनुसरण किया हुआ है । आन्तरिक और बाह्य दोनों प्रकार

से सांसारिक पदार्थों का त्याग ही साधु जीवन का मुख्य उद्देश्य है। इसके लिये सब से प्रथम अभिमान से रहित होना, परिग्रह का त्यागी होना और सर्व प्रकार के कुत्सित संग से सर्वथा दूर रहना परम आवश्यक है। इस प्रकार संयम में दृढ रह कर आयु पर्यन्त साधु को विचरते रहना चाहिये।

(१०) नैषेधिकीपरिषह—

जिस प्रकार जीवनपर्यन्त साधु को चर्यापरिषह के सहन करने की शास्त्रकारों ने आज्ञा दी है उसी प्रकार नैषेधिकीपरिषह के लिये भी है। अतः अब नैषेधिकी नाम के दशवें परिषह के विषय में कहते है—

**सुसाणे सुन्नगारे वा, रुक्खमूले व एगओ।**
**अकुक्कुओ निसीएज्जा, न य वित्तासए परं ॥२०॥**

**श्मशाने शून्यागारे वा, वृक्षमूले चैककः।**
**अकुक्कुचः निषीदेत्, न च वित्रासयेत् परम् ॥२०॥**

पदार्थान्वय—सुसाणे–श्मशान मे वा–अथवा सुन्नगारे–शून्य घर मे वा–अथवा रुक्खमूले–वृक्ष के मूल मे एगओ–अकेला ही अकुक्कुओ–कुचेष्टाओं से रहित निसीएज्जा–बैठे न–नहीं य–और परं–परजीवों को वित्तासए–त्रास देवे।

मूलार्थ—साधु श्मशान में, शून्य घर में या वृक्ष के मूल में किसी प्रकार की भी कुचेष्टा को न करता हुआ राग द्वेष से रहित अकेला ही बैठे और किसी प्रकार से भी अन्य जीवों को त्रास न देवे।

टीका—इस गाथा में साधु को हर प्रकार से अपने आपको संयत रखने का उपदेश दिया गया है अर्थात् श्मशानभूमि में, शून्यमन्दिर मे अथवा किसी वृक्ष के मूल में तात्पर्य कि किसी भी एकान्त स्थान मे राग द्वेष से रहित होकर अकेला बैठा हुआ साधु किसी प्रकार भी कुचेष्टा न करे और न किसी जीव को त्रास देवे क्योंकि ऐसा करने से एक तो मानसिक चंचलता की वृद्धि होती है और दूसरे उसकी अहिंसक वृत्ति में भी बाधा पड़ने की सम्भावना है। क्योंकि जीवों को त्रास देना भी उनकी एक प्रकार की विराधना ही है। इसलिये उक्त

निर्जन प्रदेशों में बैठा हुआ साधु समाधियुक्त होकर आत्मचिन्तन में ही प्रवृत्त रहे, और किसी प्रकार की कुचेष्टा से असमाहित और क्षुद्र जीवों की विराधना का भागी कदापि न बने। गाथा में श्मशानभूमि आदि का जो उल्लेख किया गया है, उसका तात्पर्य यह है कि संयमशील साधुओं के लिये प्रायः ऐसे ही स्थानों में निवास करना उनकी संयमरक्षा के लिये उपयोगी है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**तत्थ से अत्थमाणस्स, उवसग्गाभिधारए ।**
**संकाभीओ न गच्छेज्जा, उट्ठित्ता अन्नमासणं ॥२१॥**

**तत्र तस्य तिष्ठतः[1], उपसर्गानभिधारयेत् ।**
**शङ्काभीतो न गच्छेत्, उत्थायान्यदासनम् ॥२१॥**

पदार्थान्वयः—तत्थ–उन स्थानों में से–उसके अत्थमाणस्स–बैठे हुए को उवसग्गा–उपसर्गों को अभिधारए–सहन करे संकाभीओ–शङ्काओं से भयभीत होकर उट्ठित्ता–उठ करके अन्न–और आसणं–आसन पर न गच्छेज्जा–न जावे।

**मूलार्थ—इन उक्त स्थानों में बैठे हुए साधु को यदि कोई उपसर्ग आ जावे तो साधु उनको सहन करे किन्तु किसी प्रकार की शंका से भयभीत होकर वहां से उठकर अन्य स्थान पर न जावे।**

टीका—श्मशान आदि निर्जन भूमि में बैठे हुए ध्यानारूढ साधु को यदि किसी देव आदि का उपसर्ग उत्पन्न हो जावे तो ध्यानमग्न मुनि को उचित है कि वह उन उपसर्गों से भयभीत होकर वहां से उठकर किसी अन्य स्थान में चले जाने का संकल्प न करे किन्तु दृढतापूर्वक उस उपसर्ग आदि को सहन ही करे और समतापूर्वक उसका सामना करके उस पर विजय प्राप्त करे। यदि उपसर्ग आदि के भय से डर कर साधु अपने आसन से चलायमान हो जावे तो उसके स्वाध्याय और ध्यान आदि कृत्यों में बड़े भारी विघ्न आने की सम्भावना है। विवेकशील साधु को उचित है कि किसी उपसर्ग के आने पर वह और भी दृढ़ता

१ तिष्ठमानस्य

से अपने ध्यानादि में स्थिर रहने का प्रयत्न करे। तथा उन उपसर्गों को अपनी परीक्षा का समय समझ कर उनको तुच्छ समझता हुआ उन पर विजय प्राप्त करे इसी में उसके सयम की दृढता और उज्ज्वलता है। सयम म दृढ रहने वाले मुनि के आगे सर्व प्रकार की सिद्धियॉ हाथ जोडे खडी रहती हैं। इसलिये ध्यानारूढ मुनि किसी भी उपसर्ग से भयभीत न होवे।

(११) शय्यापरिषह—

नैषेधिकी के बाद जब साधु स्वाध्याय के निमित्त बस्ती मे आता है तो उस समय उसको शय्यापरिषह उपस्थित होता है। इसलिए अब ग्यारहवें शय्या-परिषह का वर्णन करते हैं—

**उच्चावयाहिं सेज्जाहिं, तवस्सी भिक्खु थामवं।**
**नाइवेलं विहन्निज्जा, पावदिट्ठी विहन्नई ॥२२॥**

**उच्चावचाभिः शय्याभि॰, तपस्वी भिक्षुः स्थामवान्।**
**नातिवेल विहन्यात्, पापदृष्टिर्विहन्यात् ॥२२॥**

पदार्थान्वय —उच्चावयाहिं–ऊची व नीची सेज्जाहिं–शय्याओं से तवस्सी–तप करने वाला भिक्खु–साधु थामव–शक्तिसम्पन्न होने नइवेल–समय का अतिक्रमण न–न विहन्निज्जा–करे पावदिट्ठी–पापदृष्टि साधु विहन्नई–समय का उल्लघन कर देता है।

मूलार्थ—ऊची नीची शय्या आदि से साधु अपने स्वाध्याय आदि के समय का उल्लघन न करे किन्तु तपस्वी साधु उक्त परिषह के सहन करने में अपने आपको शक्तिशाली बनावे और पापदृष्टि साधु समय का उल्लघन कर देता है।

टीका—शय्या का ऊचापन शीत आदि का निवारक होता है और उसका नीचा होना शीत आदि की बाधा का कारण है परन्तु तपस्वी साधु किसी प्रकार की शय्या के उपलब्ध होने पर भी अपने आपको शीतादि के सहन मे समर्थ बनाता हुआ अपने स्वाध्याय के नियत समय का कभी उल्लघन नहीं करता किन्तु पापदृष्टि साधु शय्या आदि की अनुकूलता को ढूँढता हुआ अपने स्वाध्याय के

अमूल्य समय को यों ही व्यर्थ खो देता है। इसलिये संयमशील साधु को चाहिये कि वह ऊंच नीच शय्या आदि के विचार को सर्वथा छोड़ता हुआ अपने स्वाध्याय के समयविभाग को कभी हाथ से न जाने देवे। तात्पर्य कि शीत उष्ण आदि के बचाव में अपने स्वाध्याय के समय को कभी न खोवे किन्तु इन शय्या आदि की कुछ भी परवाह न करता हुआ अपने स्वाध्याय में ही सदा रत रहे।

यहां पर इतना और स्मरण रखना कि उक्त गाथा में शय्या के सम्बन्ध में जो ऊंच नीच शब्द का प्रयोग किया गया है वह द्रव्य और भाव दोनों प्रकार से समझ लेना चाहिये। द्रव्य से ऊंचे प्रमाण आदि और भाव से इच्छानुकूल स्थान हैं। इसी प्रकार नीच शय्या के विषय में भी जान लेना चाहिये। सारांश यह है कि कैसा भी स्थान प्राप्त हो तथा कैसी भी शीत आदि की बाधा उपस्थित हो परन्तु यत्नशील साधु अपने स्वाध्याय के नियम में किसी प्रकार का विघ्न उपस्थित न होने देवे।

इच्छानुकूल शय्या के प्राप्त न होने पर साधु को क्या करना चाहिये, अब इस विषय में और भी कहते हैं—

**पइरिक्कुवस्सयं लद्धुं, कल्लाणमदुव पावयं।**
**किमेगराइं करिस्सइ, एवं तत्थऽहियासए ॥२३॥**

**प्रतिरिक्तमुपाश्रय लब्ध्वा, कल्याणमथवा पापकम्।**
**किमेकरात्र करिष्यति, एव तत्राधिसहेत ॥२३॥**

पदार्थान्वय—पइरिक्क–स्त्री पशु पंडक से रहित उवस्सय–उपाश्रय लद्धु–प्राप्त करके कल्लाण–सुन्दर अदुव–अथवा पावय–पापरूप–उपाश्रय किं–क्या एगराइं–एक रात्रि प्रमाण काल में करिस्सइ–करेगा एव–इस प्रकार तत्थ–वहां पर अहियासए–सुख दुःख सहन करे।

मूलार्थ—स्त्री पशु-पंडक-नपुंसक रहित कल्याणकारी उपाश्रय को प्राप्त करके अथवा पापरूप उपाश्रय में ठहर कर साधु इस प्रकार का विचार करे कि यह उपाश्रय—स्थान एक रात्रि में मेरा क्या कर लेगा, ऐसा विचार करके वहां पर होने वाले शीत आदि के कष्ट को शांतिपूर्वक सहन करे।

टीका—साधु वृत्ति के अनुकूल स्त्री, पशु और पण्डक आदि से रहित जो उपाश्रय है वह चाहे सुन्दर है चाहे असुन्दर है परन्तु इच्छा के अनुकूल नहीं है। उसके मिल जाने पर उस समय साधु यह विचार करे कि एक रात्रि में यह मेरा क्या बिगाड कर लेगा, इसलिये इसमें जो कुछ भी सुख अथवा दुःख मुझे उपस्थित हो उसे शांतिपूर्वक सहन करना ही मेरा परम धर्म है। ऐसा परामर्श करता हुआ साधु अपने संयम मे ही दृढ रहने का प्रयत्न करे किन्तु मन मे किसी प्रकार की दीनता अथवा शोक सन्ताप न करे।

यहा पर उपाश्रय के विषय में जो 'कल्याण' शब्द का प्रयोग किया है उसका तात्पर्य केवलमात्र इतना ही है कि यदि नवीन सुन्दर और अलंकृत उपाश्रय मिल जाय तो उसके मिलने से साधु अपने मन में किसी प्रकार का हर्ष न करे और धूलिधूसरित तृणयुक्त अति पुराणा मिल जाय तो मन में किसी प्रकार का शोक उत्पन्न न करे किन्तु जैसा भी मिल जाय उसी में सन्तोष मानता हुआ उसमें आने वाले किसी उपसर्ग को समतापूर्वक सहन करने में ही अपने संयम की दृढता का परिचय देवे।

इसके अतिरिक्त उक्त गाथा मे जो एक रात्रि निवास का उल्लेख है वह जिनकल्पी की अपेक्षा है और स्थविरकल्पी तो एक से अधिक रात्रि भी रह सकता है अथवा विहार काल मे स्थविरकल्पी के लिये भी इच्छानुकूल स्थान न मिलने से एक रात्रि की कल्पना युक्तिसंगत प्रतीत होती है।

(१२) आक्रोशपरिषह—

शय्यापरिषह के पश्चात अब बारहवे आक्रोशपरिषह का वर्णन करते हैं—

**अक्कोसेज्जा परे भिक्खुं, न तेसिं पडिसंजले।**
**सरिसो होइ बालाणं, तम्हा भिक्खू न संजले ॥२४॥**

**आक्रोशेत् परो भिक्षुं, न तस्मै प्रतिसञ्ज्वलेत्।**
**सदृशो भवति बालानां, तस्माद् भिक्षुर्न संज्वलेत् ॥२४॥**

पदार्थान्वय—परे-दूसरा कोई भिक्खु-साधु को अक्कोसेज्जा-आक्रोश करे तेसिं-उसके लिये—उसके ऊपर न पडिसंजले-न क्रोध करे क्योंकि बालाण-

मूर्खों के सरिसो–समान होइ–होता है तम्हा–इसलिये भिक्खू–साधु न संजले–क्रोध न करे।

मूलार्थ—कोई पुरुष साधु की निन्दा करे तो साधु उसके ऊपर क्रोध न करे क्योंकि वह मूर्खों के समान हो जाता है। इसलिये अपने को कोसने वाले पर भी साधु कभी कोप न करे।

टीका—यदि कोई अन्य पुरुष साधु की निन्दा भी करने लगे, उसे कोसने भी लगे तो साधु को उसके ऊपर कभी क्रोध नहीं करना चाहिये किन्तु शांतिपूर्वक उसे सहन ही कर लेना चाहिये। इस कथन का अभिप्राय यह है कि किसी साधु पुरुष को कोसना—उसकी निन्दा करना केवल मूर्खता का काम है। मूर्ख लोग ही इस प्रकार का जघन्य आचरण किया करते हैं परन्तु साधु भी यदि उनके इस कुत्सित बर्ताव को देखकर अपनी शांति की मर्यादा का भंग करता हुआ उन पर क्रोध करने लग जाय तो वह भी उनके समान ही मूर्खों की पंक्ति में गिना जाने लगेगा। इसलिये साधु पुरुष कभी भी क्रोध के आवेश में न आवे किन्तु कोसने वाले अन्य पुरुष की बालिशता को उपेक्षा की दृष्टि से देखता हुआ अपने समता भाव में ही स्थिर रहने का प्रयत्न करे। इस सारे कथन का अभिप्राय यह है कि यदि कोई क्षुद्र व्यक्ति साधु की भर्त्सना करने लगे तो साधु को उस पर दया लाकर सर्वथा शान्त रहना चाहिये और यदि मेरे में उक्त कोई दोष है तब तो यह सत्य कह रहा है फिर इस पर क्रोध कैसा और यदि यह मिथ्या ही मेरी निन्दा कर रहा है तब यह अपने किये कर्म का फल स्वयं ही भोग लेगा फिर मैं इस पर क्रोध करके अपने आत्मा को क्यों मलिन करूं इत्यादि विचारपरम्परा द्वारा अपने में आये हुए क्रोध के आवेश को शान्त करे किन्तु अपने आत्मा को क्रोध के वशीभूत कभी न होने दे, इसी में उसकी विजय है।

यहां पर आक्रोश शब्द का अर्थ असभ्य भाषा का व्यवहार करना है। जैसे—इसको धिक्कार है, यह यों ही सिर मुडाये फिरता है, इत्यादि।

इस गाथा में विभक्ति का व्यत्यास प्राकृत के सुप्रसिद्ध नियम से जानना। यथा—'तस्मै' के स्थान में षष्ठ्यन्त 'तेसिं' और 'भिक्षु' के स्थान पर 'भिक्खू' प्रथमान्त पद का प्रयोग है।

तिरस्कार करने वाले पुरुष के सम्बन्ध में संयमशील साधु का किस प्रकार का व्यवहार होना चाहिये, अब इस विषय पर और भी कहते हैं—

**सोच्चाणं फरुसा भासा, दारुणा गामकण्टगा।**
**तुसिणीओ उवेहेज्जा, न ताओ मणसी करे ॥२५॥**

**श्रुत्वा परुषाः भाषाः, दारुणाः ग्रामकण्टकाः।**
**तूष्णीक उपेक्षेत, न ताः मनसि कुर्यात् ॥२५॥**

पदार्थान्वय —सोच्चा–सुन करके णं–वाक्यालंकार में है फरुसा–कठिन भासा–भाषा दारुणा–कठोर गामकंटगा–ग्रामकंटक तुसिणीओ–मौनभाव उवेहेज्जा–धारण करे किन्तु ताओ–उन भाषाओं के बोलने वालों पर मणसी–मन से भी न करे–द्वेषादि न करे।

मूलार्थ—दूसरों की इन्द्रियरूप ग्राम को दारुण और कंटक के समान चुभने वाली अति कठोर भाषा को सुनकर भी साधु मौन ही रहे किन्तु उन कठोर शब्दों को बोलने वालों पर वचन से तो क्या मन से भी द्वेष न करे।

टीका—किसी व्यक्ति के द्वारा कहे गये अति कठोर—दारुण और चुभने वाले शब्दों को सुनकर साधु उनकी ओर ध्यान न दे किन्तु उपेक्षा ही कर देवे, तथा कठोर शब्दों के द्वारा बोलाने पर भी साधु सदा मौन ही धारण किये रहे। एवं कठोर शब्द कहने वाले व्यक्ति के ऊपर किसी प्रकार का मानसिक द्वेष न करे, किन्तु अपने समता भाव में स्थित रह कर आत्मकल्याण की ओर ही ध्यान रक्खे। इसी से वह आक्रोश नाम के परिषह पर विजय प्राप्त कर सकता है, अन्यथा कठोर शब्द कहने वाले पर क्रोध करने से आत्मा में कषाय की वृद्धि से मलिनता के बढ़ने की ही अधिक संभावना है। इसलिये साधु पुरुष को वाणी द्वारा अपकार करने वाले पर अपकार की ही भावना रखनी आवश्यक है।

( १३ ) वधपरिषह—

जब कोई क्षुद्र व्यक्ति कोसने आदि से तृप्त नहीं होता अर्थात् इतने पर भी उसके मन को विश्राम नहीं मिलता तब वह मारने पीटने पर उतारू हो जाता है। इसलिये अब वध नाम के १३ वें परिषह का वर्णन किया जाता है—

हओ न संजले भिक्खू, मणं पि न पओसए।
तितिक्खं परमं नच्चा, भिक्खू धम्मं विचिंतए ॥२६॥

हतो न सञ्ज्वलेद् भिक्षु, मनोऽपि न प्रदूषयेत्।
तितिक्षा परमा ज्ञात्वा, भिक्षुर्धर्मं विचिन्तयेत् ॥२६॥

पदार्थान्वय—हओ-मारा हुआ भिक्खू-साधु न सजले-क्रोध न करे मणपि-मन से भी न पओसए-उसके ऊपर द्वेष न करे तितिक्ख-क्षमा को परम-उत्कृष्ट नच्चा-जान करके भिक्खु-मुनि धम्म-धर्म का विचिंतए-चिंतन करे।

मूलार्थ—हना हुआ साधु मारने वाले पर मन से भी द्वेष न करे किन्तु क्षमा को उत्कृष्ट जान कर अपने मुनि धर्म का ही चिन्तन करे।

टीका—इस गाथा में संयमशील साधु को पूर्णरूप से शान्त रहने का उपदेश किया गया है अर्थात् यदि कोई मूर्ख पुरुष साधु को दंडादि से भी ताडन करे तो साधु वाणी से तो क्या मन से भी उस मारने वाले का अनिष्ट चिन्तन न करे, इसी में उसके उत्कृष्ट क्षमा के आचरण का महत्त्व है। क्षमा ही साधु का सर्वोपरि आचरणीय धर्म है। इसलिये वीतराग देव के धर्म में आरूढ होने वाले मुनि को दूसरों के असभ्य और कुत्सित वर्ताव को भी बड़े शान्त भाव से सहन कर लेना चाहिये। इसका तात्पर्य यह है कि किसी दुष्ट पुरुष के जघन्य व्यवहार से साधु को अपने धर्म से विचलित नहीं होना चाहिये क्योंकि ऐसे समय में ही साधु की क्षमावृत्ति और सहनशीलता की परीक्षा होती है। यदि इस प्रकार के परिषह—कष्ट के उपस्थित होने पर साधु अपने क्षमा धर्म से च्युत हो जाय तो उसकी उत्कृष्ट साधुचर्या दूषित हो जाती है और उक्त परिषह पर विजय प्राप्त करने के बदले वह स्वयं पराजित हो जाता है। इसलिये ऐसे समय पर साधु को अपने क्षमाधर्म से अणुमात्र भी विचलित नहीं होना चाहिये, यही उसकी दृढ़ साधुनिष्ठा की सच्ची कसौटी है। यहां पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिये कि जिस प्रकार शास्त्रकार ने साधु को अपने मुनिधर्म में दृढ रहने का आदेश किया है उसी प्रकार उपलक्षणतया

'गिहिधम्म विचिंतए' के अनुसार गृहस्थ को भी अपने निजी कर्तव्य में पूर्णतया सावधान रहने का उपदेश है। तात्पर्य कि किसी आपत्ति के आ जाने पर ब्राह्मण अपने सत्य और सन्तोष धर्म का चिन्तन करे, क्षत्रिय अपने रक्षा धर्म का चिन्तन करे और वैश्य तथा शूद्र आदि शास्त्रविहित अपने धर्म का विचार करे क्योंकि शास्त्रविहित मर्यादा के अनुसार अपने अपने धर्म का पालन करना साधु और गृहस्थ दोनों के लिये समान कर्तव्य है।

अब इसी विषय को प्रकारान्तर से कहते है—

**समणं संजयं दंतं, हणिज्जा कोइ कत्थई।**
**नत्थि जीवस्स नासु त्ति, एवं पेहेज्ज संजए ॥२७॥**

**श्रमणं संयतं दान्तं, हन्यात् कोऽपि कुत्रचित्।**
**नास्ति जीवस्य नाश इति, एवं चिन्तयेत् संयतः ॥२७॥**

पदार्थान्वय —समणं–श्रमण संजयं–संयत दंतं–दान्त को कोइ–कोई कत्थई–किसी स्थान पर भी हणिज्जा–मारे जीवस्स–जीव का नास–नाश नत्थि–नहीं होता एवं–इस प्रकार संजए–संयत—साधु पेहेज्ज–विचार करे त्ति–इति पादपूर्त्ति के लिये।

मूलार्थ—इन्द्रियों का दमन करने वाले संयमशील साधु को यदि किसी स्थान पर कोई मारे तो वह साधु इस प्रकार का विचार कर शान्त भाव से रहे कि जीव का तो कभी नाश होता ही नहीं और यह जो शरीर है सो वास्तव में मेरा नहीं है।

टीका—सर्व प्रकार के आरम्भ समारम्भ के त्यागी संयमशील परम तपस्वी साधु को यदि कोई अनार्य—दुष्ट पुरुष ताडना करने के अलावा किसी स्थान पर वध करने के लिये भी उद्यत हो जाने तो साधु मुनिराज उसके प्रतिकार करने का कभी सकल्प न करे किन्तु उसके इस अति नीच एवं जघन्यतम व्यवहार को देखकर अपने उत्कृष्ट मुनिधर्म में स्थिर रहकर शान्त भाव से विचारे कि यह व्यक्ति मेरे ज्ञानस्वरूप आत्मा का तो किसी प्रकार भी विनाश नहीं कर सकता अपितु

शरीर को हानि पहुंचा सकता है। सो यह शरीर वास्तव में मेरा है ही नहीं और न इसने ही सदा रहना है, किसी न किसी निमित्त से इसका विनाश अवश्यभावी है। सम्भव है, इसी व्यक्ति के द्वारा इस विनश्वर शरीर का अन्त होना हो फिर इसमें चिन्ता और शोक किस बात का ? एक न एक दिन तो इसका अंत होकर ही रहना है। इस प्रकार से मुनिधर्मोचित आचार की विशुद्ध भावना से अपनी आत्मा को भावित करता हुआ साधु उक्त वधपरिषह को दृढ़तापूर्वक सहन करे।

यहां पर गाथा में जो 'संयत' पद दिया गया है, उसका अर्थ निरन्तर यत्न करने वाला है। सो जो निरन्तर यत्न करने वाला होगा, वही सम्यक् प्रकार से परिषह को सहन करने वाला हो सकेगा, यह अर्थ ध्वनित होता है। तथा जीव का नाश नहीं होता, इस कथन से आत्मा को अजर और अमर बतलाते हुए उत्पत्ति और विनाश को शरीर का धर्म बतलाया है, जिससे कि वधपरिषह की उपस्थिति में मुनि को आत्मा के यथार्थ स्वरूप का बराबर भान रहे और वह उक्त परिषह पर विजय प्राप्त करने में सफल हो, जैसे कि स्वनामधन्य श्रीगज सुकुमार और प्रदेशी राजा सफल हुए थे।

(१४) याच्ञापरिषह—

वधपरिषह के अनन्तर फिर याच्ञापरिषह की बारी आती है, इसलिए अब याच्ञा नाम के चौदहवें परिषह का वर्णन किया जाता है—

**दुक्करं खलु भो निच्चं, अणगारस्स भिक्खुणो ।**
**सव्वं से जाइयं होइ, नत्थि किंचि अजाइयं ॥२८॥**

**दुष्करं खलु भो नित्यम्, अनगारस्य भिक्षोः ।**
**सर्वं तस्य याचितं भवति, नास्ति किंचिदयाचितम् ॥२८॥**

पदार्थान्वयः—भो–हे लोगो ! दुक्करं–दुष्कर है खलु–निश्चय निच्चं–सदा अणगारस्स–अनगार भिक्खुणो–साधु को सव्वं–सब से–उसका जाइयं–मांगा हुआ होइ–है नत्थि–नहीं है किंचि–किंचिन्मात्र अजाइयं–बिना मांगा हुआ।

मूलार्थ—हे लोगो ! साधु का आचार बड़ा ही दुष्कर है, उसकी उपकरण आदि सभी वस्तुएं मांगी हुई हैं, बिना मांगे हुए उसके पास कुछ भी नहीं है।

टीका—इस गाथा में साधुचर्या में होने वाली निरन्तर याञ्चा के द्वारा उसकी—साधुचर्या की दुष्करता का वर्णन किया गया है। साधुवृत्ति इसलिये दुष्कर है कि उसमें याञ्चावृत्ति आयुपर्यन्त बराबर बनी रहती है। साधु के पास संयमनिर्वाहार्थ जितने भी वस्त्र, पात्र आदि उपकरण हैं वे सब गृहस्थों से मांगे हुए हैं, बिना मांगी उसके पास एक भी वस्तु नहीं है। यह याञ्चावृत्ति उसके साथ जीवन पर्यन्त लगी रहेगी। इसी पराधीनता को लेकर साधु धर्म का अनुष्ठान दुष्कर माना गया है। इसका अभिप्राय यह है कि संयमनिर्वाह के लिये प्रतिदिन अथवा कभी २ आवश्यकता पड़ने पर नितान्त उपयोगी पदार्थों की याचना करने में साधु किसी प्रकार की लज्जा अथवा संकोच न करे।

अब फिर इसी विषय पर कहते हैं—

**गोयरग्गपविट्ठस्स , पाणी नो सुप्पसारए।**
**सेओ अगारवासुत्ति, इइ भिक्खू न चिंतए ॥२९॥**

**गोचराग्रप्रविष्टस्य , पाणिः न सुप्रसारकः।**
**श्रेयानगारवास इति, इति भिक्षुर्न चिन्तयेत् ॥२९॥**

पदार्थान्वय—गोयरग्गपविट्ठस्स–भिक्षाचरी में प्रवेश किये हुए का पाणी–हाथ नो–नहीं सुप्पसारए–सुखपूर्वक पसारा जाता अतएव सेओ–श्रेय है अगारवास–घर में बसना त्ति–पादपूरणार्थक है इइ–इस प्रकार भिक्खू–साधु न चिंतए–चिन्तन न करे।

मूलार्थ—भिक्षा के निमित्त गृहस्थ के घर में प्रविष्ट हुआ भिक्षु इस प्रकार का चिन्तन कभी न करे कि इन लोगों के घरों में प्रतिदिन हाथ पसारने की अपेक्षा तो घर में रहना ही अच्छा है।

टीका—इस गाथा में साधु के लिये साधुधर्मोचित भिक्षावृत्ति से ग्लानि न करने का आदेश दिया गया है। वीतराग देव के धर्म में प्रविष्ट हुए संयमशील साधु का शास्त्रविहित यही धर्म है कि वह अपनी उदरपूर्ति के निमित्त किसी भी प्रकार के आरम्भ समारम्भ में प्रवृत्त न हो किन्तु साधुजनानुमोदित भिक्षावृत्ति से,

अस्तु, समय पर जाने से भी यदि आहार की प्राप्ति न हो सके तो साधु को उस समय पर क्या विचार करना चाहिये, अब इस विषय का वर्णन किया जाता है—

**अज्जेवाहं न लब्भामि, अवि लाभो सुए सिया ।**
**जो एवं पडिसंचिक्खे, अलाभो तं न तज्जए ॥३१॥**

**अद्यैवाहं न लभे, अपि लाभः श्वः स्यात् ।**
**य एवं प्रतिसमीक्षेत, अलाभस्तं न तर्जयेत् ॥३१॥**

पदार्थान्वय —अज्जेव-आज अहं-मुझे न लब्भामि-आहार नहीं मिला है तो अवि-सम्भव है कि सुए-कल दिन लाभो-लाभ सिया-हो जाय जो-जो साधु एवं-इस प्रकार पडिसंचिक्खे-विचार करता है तं-उसको अलाभो-अलाभ परिषह न तज्जए-पीडित नहीं करता ।

मूलार्थ—आज मुझे आहार नहीं मिला सम्भव है कल को मिल जाय, जो साधु इस प्रकार से विचार करता है उसको अलाभ परिषह कष्ट नहीं देता ।

टीका—इस गाथा में साधु को आहार के न मिलने पर भी वह किसी प्रकार की दीनता का अनुसरण न करे किन्तु आशावादी बनता हुआ अपने संयम में दृढ रहने का प्रयत्न करे, इस विषय की चर्चा की गई है ।

अपनी साधुवृत्ति के अनुसार समय पर भिक्षा के लिये जाने पर भी साधु को यदि कहीं से निर्दोष—शुद्ध आहार की प्राप्ति न हो सके तो वह मन में किसी प्रकार से उदास न हो किन्तु धैर्य और स्थिरतापूर्वक इस भाव को मन में रखता हुआ कि आज अगर मुझे आहार नहीं मिला तो न सही कल मिल जायगा, कल न सही परसों मिल जायगा—वापस आ जावे । इस प्रकार का विचार रखने वाला साधु उक्त अलाभ परिषह से कभी तर्जित नहीं होता । इस सारे कथन का तात्पर्य केवलमात्र इतना ही है कि साधु को आहार के न मिलने पर अथवा पर्याप्त न मिलने पर अपने मन में किसी प्रकार की चिन्ताजनक ग्लानि उत्पन्न नहीं करनी चाहिये किन्तु यथालाभ में सन्तुष्ट रह कर अपने आत्मा को संयम में दृढ रखने का

ही प्रयत्न करना चाहिए। तात्पर्य कि आहार के मिल जाने अथवा न मिलने पर भी साधु के शुद्ध परिणामों में किसी प्रकार का अन्तर न आना चाहिये, इसी में उसके त्याग व्रत की सार्थकता है तथा आहार आदि अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति का होना अथवा उसके लिये प्रयत्न करने पर भी उसका न मिलना, यह सब कुछ अपने प्राक्तन कर्म के ही नियम पर अवलम्बित है। इसलिये यदि लाभान्तराय कर्म के उदय से आज आहार नहीं मिला तो कल उसके टूटने पर मिल जायगा, इत्यादि विचारविमर्श से अपने आत्मा को सन्तुष्ट और प्रसन्न रखने वाला साधु महात्मा अलाभपरिषह से कभी भी अपने आत्मा को पराजित नहीं कर सकता, यह स्मरण रक्खें।

(१६) रोगपरिषह—

यदि अलाभपरिषह के उदय से स्वल्पतर अथवा अनिष्ट आहारादि की प्राप्ति हो तो उनके निरन्तर सेवन से रोगादि के उत्पन्न होने की अधिक सम्भावना हो जाती है। इसलिये अब सोलहवें रोग नाम के परिषह का वर्णन किया जाता है—

नच्चा उप्पइयं दुक्खं, वेयणाए दुहट्टिए।
अदीणो थावए पन्नं, पुट्ठो तत्थ हियासए ॥३२॥

ज्ञात्वोत्पतितं दुःखं, वेदनया दुःखार्दितः।
अदीनः स्थापयेत् प्रज्ञां, स्पृष्टस्तत्राधिसहेत ॥३२॥

पदार्थान्वय —नच्चा–जान करके उप्पइय–उत्पन्न हुए दुक्ख–दुःख को वेयणाए–वेदना से दुहट्टिए–दुःखी हुआ अदीणो–दीनतारहित पन्न–प्रज्ञा थावए–स्थापन करे पुट्ठो–स्पर्शित हुए रोगादि के तब तत्थ–वहां अहियासए–दुःख को सहन करे।

मूलार्थ—उत्पन्न हुए दुःख को जान कर वेदना से दुःखी हुआ साधु अपने आत्मा में दीनतारहित बुद्धि को स्थापन करे और स्पर्शित होने वाले दुःख को समतापूर्वक सहन करे।

टीका—इस गाथा में ज्वर आदि रोगजन्य असह्य वेदना को साधु समतापूर्वक सहन करे और उसकी भयंकर वेदना से किसी प्रकार की विह्वलता को धारण न करे, इस बात की चर्चा की गई है। साधु को यदि कोई ज्वर आदि रोग हो जाय अथवा उसके शरीर में कोई तीव्र वेदना युक्त व्रण वा शोथ आदि

किसी भयकर रोग की उत्पत्ति हो जाय तो सयमशील साधु को चाहिये कि इस रोगजन्य वेदना में वह अपनी बुद्धि को स्थिर रखने का प्रयत्न करे तथा व्रण आदि जन्य वेदना से एक दम घबरा न उठे किन्तु वेदना को अपने प्राक्तन कर्मों का विपाक समझ कर उसे धैर्यपूर्वक सहन करे। इसी प्रकार के सात्त्विक आचरण से रोगपरिषह पर विजय प्राप्त की जा सकती है। इस आत्मा ने कर्मों के प्रभाव से अनेक वार अनेक प्रकार के शारीरिक और मानसिक कष्टों का अनुभव किया और करना है तथा वर्तमान समय मे जो कष्ट उत्पन्न हो रहा है उसका कारण भी असातावेदनीय कर्म का उदय है। इसलिये ससार में इस जीव को जितनी भी दु खपरम्परा का अनुभव करना पड़ता है, वह सब इसके अपने ही उपार्जन किये हुए अशुभ कर्मों का विशेष परिणाम है। अत रोगादिजन्य वेदना को अवश्य भोक्तव्य समझ कर सयमशील साधु इससे कभी व्याकुल न होवे किन्तु समता-पूर्वक सहन करने का प्रयत्न करे, इसी में उसके सयम की दृढता और उज्ज्वलता है। इसी आशय से उक्त गाथा में 'अपीन स्थापयेत् प्रज्ञा' यह पाठ दिया गया है जिसका तात्पर्य जैसा कि ऊपर बतलाया गया है यही है कि शरीर में कैसा भी भयकर रोग उत्पन्न हो जाय तो भी साधु उस समय किसी प्रकार की व्याकुलता को धारण न करे किन्तु आलोचना आदि के द्वारा अपने आत्मा की विशुद्धि करने का ही प्रयत्न करे तथा कर्मजन्य परिस्थिति की पर्यालोचना करता हुआ इन रोगादि को अपना उपकारी मानना चाहिये। एव इन रोगादि को जरा और मृत्यु का आमत्रण समझ कर उसके लिये सावधान रहने की कोशिश करनी चाहिये। यही इस गाथा में साधु के लिये शिक्षा दी गई है।

अब रोगादि की वृद्धि हो जाने पर ओषधि आदि के विषय में कुछ जानने योग्य बात कहते हैं—

**तेगिच्छं नाभिनंदेज्जा, संचिक्खऽत्तगवेसए ।**
**एवं खु तस्स सामण्णं, जं न कुज्जा न कारवे ॥३३॥**

चिकित्सां नाभिनन्देत्, सतिष्ठेदात्मगवेषक ।
एव खलु तस्य श्रामण्य, यन्न कुर्यात् न कारयेत् ॥३३॥

पदार्थान्वय —तेगिच्छं–चिकित्सा—रोग के प्रतिकार का नाभिनंदेज्जा–अनुमोदन न करे संचिक्ख–समाधि में रहे अत्तगवेसए–आत्मा के गवेषण करने वाला एयं–यह खु–निश्चय तस्स–उसका सामण्णं–साधु भाव है जं–जो न कुज्जा–रोगादि का प्रतिकार न करे और न कारवे–न करवावे।

**मूलार्थ—आत्मा की गवेषणा करने वाला साधु रोगादि की चिकित्सा का कभी अनुमोदन न करे किन्तु समाधि में रहता हुआ किसी ओषधि के द्वारा न तो स्वयं उसके प्रतिकार करने का यत्न करे और न दूसरों से करावे, यही उसका साधु भाव है अर्थात् इसी में उसकी साधुता का महत्त्व है।**

टीका—रोग आदि की वृद्धि पर साधु उसकी किसी प्रकार की चिकित्सा का अनुमोदन न करे। तात्पर्य कि रोगादि के प्रतिकार के लिये वह किसी ओषधि आदि का सेवन करने का प्रयत्न न करे किन्तु इस रोगादि को कर्मजन्य समझ कर समतापूर्वक उक्त कष्ट को भोग लेने में ही अपने आत्मा का कल्याण समझे, तथा चिकित्सा शास्त्र में स्वयं निपुण होने पर भी वह न तो स्वयं किसी प्रकार की चिकित्सा का आरम्भ करे और न किसी दूसरे से अपनी चिकित्सा कराने का प्रयत्न करे अपितु समभाव में स्थित रह कर उक्त रोगादिजन्य कष्ट को भोग लेने में ही अपनी आत्मदृढता का परिचय देवे, इसी में उसके श्रामण्य—साधुभाव का महत्त्व है, इसी में उसकी साधुवृत्ति की विशिष्टता है। तात्पर्य कि रोगादि के निमित्त उपस्थित होने वाले कष्ट की निवृत्ति के लिये साधु किसी प्रकार की चिकित्सा की लालसा में न पड़े किन्तु शांतिपूर्वक उस कष्ट को भोग के द्वारा ही समाप्त करने का यत्न करे। परन्तु यहां पर इतना स्मरण अवश्य रखना चाहिये कि शास्त्रकार ने रोगादि की भयंकर अवस्था में भी साधु को ओषधि आदि के उपचार का जो निषेध किया है वह उत्सर्ग मार्ग है और केवल जिनकल्पी साधु की अपेक्षा से प्रतिपादन किया गया है। अपवाद मार्ग में जिनकल्पी के अतिरिक्त स्थविरकल्पी साधु को तो रोगादि की उपस्थिति में ओषधि आदि के ग्रहण का निषेध नहीं है। इसका स्पष्ट तात्पर्य यह है कि स्थविरकल्पी साधु यदि अधिक बीमार हो जाय तो उसकी चिकित्सा के लिये साधुवृत्ति के अनुसार निरवद्य ओषधि का प्रयोग अल्पप्रमाण में कराया जा सकता है, इसके लिये अपवाद मार्ग में किसी प्रकार का निषेध नहीं

है। यदि स्थविरकल्पी साधु के शरीर में उत्पन्न होने वाले रोगादि की निवृत्ति के लिये किसी प्रकार की निरवद्य ओषधि का उपचार भी त्याग दिया जाये तो ससार मे निन्दा के होने की अधिक सम्भावना है। देखने वाले अदीर्घदर्शी अन्य लोग रोगी साधु का किसी प्रकार की चिकित्सा द्वारा उपचार होते न देखकर कह उठेंगे कि ये लोग अपने आपको अहिंसक और दयालु कहते हुए भी एक रुग्ण साधु के साथ कितनी निर्दयता का व्यवहार कर रहे हैं जो कि उसको ओषधि तक भी नहीं देते। इसलिये रुग्ण साधु की उसकी वृत्ति के अनुसार ओषधि आदि के द्वारा चिकित्सा करने में किसी प्रकार का प्रत्यवाय नहीं है। परन्तु ऐसी अवस्था में भी जो साधु अपने रोग की सहसा निवृत्ति के लिये किसी प्रकार की चिकित्सा की अपेक्षा नहीं करता किन्तु अपने ऊपर आने वाले रोगादिजन्य कष्ट को प्रसन्नता से सहन करता हुआ अपने आत्मपरिणामों म किसी प्रकार की विषमता को आने नहीं देता उस तपस्वी का श्रामण्य—साधुता अधिक उज्ज्वल और प्रशसनीय है, यह इस गाथा का स्पष्ट अभिप्राय है। वही सच्चा साधु है जो कि रोगादि की निवृत्ति के लिए ओषधिबल की अपेक्षा अपने आत्मबल को ही प्राधान्य दे रहा है और उसी आत्मबल के द्वारा उसकी निवृत्ति का इच्छुक है।

(१७) तृणपरिषह—

रोगादि से पीडित हुआ साधु तृणादि मे शयन करता हुआ तृणादि के परिषह का अनुभव करने लगता है, इसलिए अब सत्रहवें तृण नाम के परिषह का उल्लेख किया जाता है—

**अचेलगस्स लूहस्स, संजयस्स तवस्सिणो।**
**तणेसु सयमाणस्स, हुज्जा गायविराहणा ॥३४॥**

**अचेलकस्य रूक्षस्य, सयतस्य तपस्विन।**
**तृणेषु शयानस्य, भवेद् गात्रविराधना ॥३४॥**

पदार्थान्वय—अचेलगस्स-वस्त्र से रहित लूहस्स-रूक्ष वृत्ति वाले सजयस्स-सयत तवस्सिणो-तपस्वी को तणेसु-तृणों में सयमाणस्स-शयन करते समय गायविराहणा-शरीर की विराधना हुज्जा-होती है।

मूलार्थ—वस्त्र से रहित और रूक्ष वृत्ति वाले तपस्वी साधु के, तृणों में शयन करते समय शरीर को पीडा होती है।

टीका—इस गाथा मे वस्त्ररहित और रूक्षवृत्ति वाले तपस्वी मुनि को तृण आदि पर बैठने व सोने पर जिस तृण आदि जन्य कष्ट का उल्लेख किया है वह सब जिनकल्प को लेकर ही किया गया है क्योंकि तृण आदि जन्य सम्पूर्ण परिषह प्राय उन्हीं को हो सकता है। इसी दृष्टि से उक्त सूत्र मे—गाथा मे 'अचेलगस्स'—वस्त्ररहित यह विशेषण दिया गया है। और जो वस्त्र रखने वाले साधु हैं उनको तो तृणादि स्पर्शजन्य परिषह सर्व प्रकार से उपस्थित नहीं हो सकता। अर्थात् वस्त्र वालों को तृणादि का स्पर्श सर्वतोभाव से बाधाकारक नहीं हो सकता तथा रूक्ष वृत्ति के लिखने का अभिप्राय यह है कि जो रूक्षवृत्ति वाला नहीं है वह तृणादि के ऊपर शयन भी नहीं करता। एव गाथा में दिया गया असयत शब्द असयतों—असयमियों को अपने से पृथक् कर रहा है क्योंकि जो असयत—गृहस्थ हैं वे तो शुष्क हरित—सूखे और हरे सभी प्रकार के तृणो का ग्रहण कर सकते हैं। इसलिए उनको तो गात्रविराधना के अनुभव की सम्भावना प्रतीत नहीं होती।

इसका तात्पर्य यह है कि उक्त गाथा में जो कुछ लिखा गया है वह सब जिनकल्पी को लक्ष्य करके लिखा गया है और जो स्थविरकल्पी हैं वे तो शास्त्र की आज्ञा के अनुसार सयमनिर्वाहार्थ अल्पतर वस्त्र रखते हुए इस परिषह को सहन करते हैं क्योंकि उनके पास पर्याप्त वस्त्र नहीं हैं तथा जो हैं वे भी बहुत जीर्ण हैं। इसलिये उनको भी न्यूनाधिक अश में तृणादिजन्य परिषह को अवश्य सहन करना पडता है।

इसके अतिरिक्त सूत्र की उक्त गाथा के पर्यालोचन से यह ध्वनि भी स्पष्ट निकल रही है कि अपवाद मार्ग मे भी सयमशील मुनि को जीर्ण और स्वल्पतर ही वस्त्रों के रखने का आदेश है। जब कि सयमशील मुनि को अपने शरीर के ऊपर किसी प्रकार का ममत्व ही नहीं तो फिर वस्त्रों की अधिक आवश्यकता का प्रश्न ही कहाँ रहा ? अत अपवाद मार्ग मे प्रवृत्त होते हुए भी उत्सर्ग मार्ग के लक्ष्य को कभी न भूलना चाहिये।

अथ फिर इसी विषय में कहते हैं—

**आयवस्स निवाएण, अउला हवइ वेयणा ।**
**एवं नच्चा न सेवंति, तंतुजं तणतज्जिया ॥३५॥**

**आतपस्य निपातेन, अतुला भवति वेदना ।**
**एव ज्ञात्वा न सेवन्ते, ततुज तृणतर्जिता ॥३५॥**

पदार्थान्वय —आयवस्स–आतप के निवाएण–निपात से अउला–महती वेयणा–वेदना हवइ–होती है एव–इस प्रकार नच्चा–जानकर न सेवंति–सेवन नहीं करते ततुज–वस्त्र तणतज्जिया–तृण से पीड़ित हुए ।

मूलार्थ—आतप—गर्मी के पड़ने से बड़ी भारी वेदना उत्पन्न हो जाती है, ऐसा जानकर तृणों से पीड़ित हुए मुनि वस्त्र आदि का सेवन नहीं करते ।

टीका—अत्यन्त गर्मी के कारण बड़ी भारी वेदना उत्पन्न हो जाती है, ऐसा जान कर भी सयमशील मुनि वस्त्रों का ग्रहण नहीं करते किन्तु तृणों से पीड़ित होते हैं क्योंकि वे जानते हैं कि इस प्रकार की वेदना के सहन करने से ही कर्मों का क्षय होगा । इसी लिये वे वस्त्रों का ग्रहण नहीं करते और परिषह को ही हर्षपूर्वक सहन करने में उद्यत रहते हैं । विचारशील साधु इस बात को खूब जानते हैं । इस प्रकार के सयोगज कष्ट नरकों की भयकर यातनाओं के आगे कुछ भी मूल्य नहीं रखते, जो वेदनाएँ इस आत्मा ने कई बार अनुभव की हैं । तथा इस सहनशीलता में ही कर्मों की निर्जरा निहित है, जिससे भविष्य में इस आत्मा को अपने विश्राम की पूरी सभावना है । इस प्रकार के विचारों से तृणपरिषह को शातिपूर्वक सहन करने में ही वे महात्मा पुरुष अपना अधिक लाभ समझते हैं । और इसी लिये वे किसी प्रकार के कष्ट के उपस्थित होने पर भी अपने निश्चय पर अटल रहते हैं एव शूरवीरों की भांति उन कष्टों का सामना करते हैं ।

यहा पर इतना और स्मरण रखना चाहिये कि गाथा में आये हुए 'आतप' शब्द का देहलीदीप न्याय से ग्रीष्म और शरद् इन दोनों ऋतुओं—आतपों का ग्रहण करना सूत्रकार को अभिप्रेत है क्योंकि जिनके पास वस्त्र नहीं उनके लिये

दोनों ही ऋतुएं कष्टदायक हैं। इसी हेतु से वृत्तिकार लिखते हैं कि—'जिनकल्पापेक्ष चैतत् स्थविरास्तु सापेक्षसंयमत्वाद् वस्त्रादि सेवन्तेपि'—यह सूत्र जिनकल्पी की अपेक्षा से कहा गया है और स्थविरकल्पी तो प्रमाणपूर्वक अपेक्षित वस्त्रों का सेवन करते ही हैं। अतः शास्त्राज्ञा के अनुसार दोनों ही कल्पों में उक्त परिषह के सहन करने का विधान है। इस सारे कथन का सारांश मात्र इतना ही है कि उक्त परिषह को समतापूर्वक सहन करना चाहिये और उक्त परिषह से घबराकर अपने ग्रहण किये हुए साधु व्रत में किसी प्रकार की भी त्रुटि नहीं आने देनी चाहिये।

(१८) जल्लपरिषह—

तृणों के स्पर्श से और गर्मी के पड़ने से शरीर का मलिन हो जाना एक स्वाभाविक बात है, इसलिये तृणपरिषह के बाद अब जल्लप्रस्वेद नाम के अठारहवें परिषह का वर्णन किया जाता है—

**किलिन्नगाए मेहावी, पंकेण व रएण वा।**
**घिंसु वा परितावेण, सायं नो परिदेवए ॥३६॥**

**क्लिन्नगात्रो मेधावी, पङ्केन वा रजसा वा।**
**ग्रीष्मे वा परितापेन, सातं नो परिदेवेत ॥३६॥**

पदार्थान्वयः—किलिन्नगाए-प्रस्वेद से भीगे हुए गात्र—शरीर का मेहावी-बुद्धिमान् पंकेण-कीचड से व-अथवा रएण-रज से वा-परस्पर घिंसु-ग्रीष्म के वा-अथवा परितावेण-परिताप से साय-साता—सुख नो परिदेवए-न चाहे—प्रलाप न करे।

मूलार्थ—प्रस्वेद के कारण शरीर गीला हो गया हो अथवा कीचड रूप हो गया हो तथा रज से वा ग्रीष्म और शरद् ऋतु के परिताप से शरीर पर मल जम गया हो तो भी बुद्धिमान् साधु सुख की इच्छा न करे।

टीका—ग्रीष्म और शरद् ऋतु में होने वाले परिताप के कारण शरीर में अधिक प्रस्वेद आ गया हो और उसी के कारण शरीर भीग गया हो तथा उस पर रज के पड़ने से वह कीचडरूप बन गया हो तो भी बुद्धिमान् साधु उस

समय सुख की अभिलाषा न करे अर्थात् यह शरीर का कीचड़रूप बना हुआ मल कब दूर होगा और कब मुझे सुख की प्राप्ति होगी इस प्रकार की व्यक्त अथवा अव्यक्त भावना को अपने अन्तरात्मा में कभी स्थान न देवे, क्योंकि जिसने शरीर का ममत्व ही त्याग दिया है उसके लिये फिर शरीर पर मल हो तो क्या और प्रस्वेद हो तो क्या, इसमें तो साधु को किसी भी प्रकार का भय नहीं उसने तो शरीर के शृंगार का प्रथम से ही त्याग कर रक्खा है। इसलिये विचारशील साधु को चाहिये कि वह शरीर के ऊपर की मल शुद्धि का अथवा मल के जमने पर होने वाले सहज कष्ट का मन में जरा भी विचार न करे और न उसके त्याग से किसी प्रकार के क्षणिक सुख विशेष की इच्छा करे।

इससे यह बात भली भांति सिद्ध होती है कि जिन मुनियों ने संसार से अपना सम्बन्ध सर्वथा तोड़ लिया है और गृहस्थों के भी संसर्ग में जो नहीं आते तथा जिनको जन्म मरण का भी भय नहीं रहा वे मुनिजन भयंकर से भयंकर परिषहकष्ट के उपस्थित होने पर भी अपने निश्चय से कभी विचलित नहीं होते, उनका मन सुमेरु की तरह सदा अटल रहता है, उनकी इस अखंड दृढ़ता के प्रताप से लौकिक सिद्धियां उनके सामने हाथ जोड़े उपस्थित रहती हैं। परन्तु जिनका मन अभी चंचल है और जो परिषहों के डर के मारे भयभीत हो जाते हैं तथा जिनमें आत्मविश्वास की अपूर्णता है वे ज्ञान और उसके फल से सदा ही वंचित रह जाते हैं। सारांश यह है कि गर्मी के अधिक परिताप से शरीर में कितना भी ताप का कष्ट बढ़ जाय तो भी संयमशील साधु अपनी साधु धारणा से चलायमान न हो।

शरीर के मलयुक्त हो जाने के पश्चात् साधु का जो कर्तव्य है, अब उसके विषय में कुछ उल्लेख किया जाता है—

वेएज्ज निज्जरापेही, आरियं धम्म णुत्तरं।
जाव सरीरभेओत्ति, जल्लं काएण धारए ॥३७॥

वेदयेन् निर्जराप्रेक्षी, आर्यं धर्ममनुत्तरम्।
यावत् शरीरभेद इति, जल्लं कायेन धारयेत् ॥३७॥

पदार्थान्वय —वेएज्ज–सहन करे निज्जरापेही–निर्जरा को देखने वाला आरिय धम्म–आर्य धर्म अणुत्तर–प्रधान है जाव–जब तक सरीरभेओ–शरीर का भेद है त्ति–इस प्रकार तब तक जल्ल–प्रस्वेद को काएण–काया से धारए–धारण करे।

मूलार्थ—कर्मों की निर्जरा को देखने वाला साधु मलपरिषह को शांतिपूर्वक भोगे और जब तक प्रधान आर्य धर्म है और जब तक शरीर का भेद है तब तक शरीर में प्रस्वेद को धारण करे।

**टीका**—प्रस्वेद आदि के कारण साधु के शरीर पर अगर मल जम गया हो तो निर्जरा की अपेक्षा रखने वाला वह साधु उसके कष्ट को सुखपूर्वक सहन करे, क्योंकि इस प्रकार के कष्टों को भली प्रकार सहन करने से ही कर्मों का शीघ्र क्षय होता है। अत जिसने श्रुत और चारित्र रूप प्रधान आर्य धर्म का अनुसरण किया है, ऐसा साधु पुरुष जब तक इस शरीर का भेद—स्थिति है तब तक उस प्रस्वेदजन्य मल को वह शांतिपूर्वक धारण किये रहे।

इस कथन का अभिप्राय यह है कि जिन मुनिजनों का शरीर शीतोष्ण और आतपादि से खिन्न हो रहा है, भूख और प्यास से शोषित है तथा रज और मल से अवगुंठित है वे महात्माजन सम्यक् ज्ञान के न होने से अकाम निर्जरा तो करते हैं परन्तु मोक्ष के लिये उनको किसी गुण विशेष की प्राप्ति नहीं होती, तथा जो समदर्शी साधु उक्त प्रकार के परिषहों को ज्ञानपूर्वक सहन करते हुए अपने शरीर की वैसी दशा बना लेते हैं वे महाकर्मों की निर्जरा करके नि सन्देह सम्यक् ज्ञान को प्राप्त कर लेते हैं जो कि साक्षात् वा परम्परा या मोक्ष का साधन है। इसलिये ऐसे समय पर साधु शरीरसम्बन्धी मल को धोने की अभिलाषा न करे और नाही मल आदि को दूर करने का प्रयत्न करे। यह शरीर तो हजार बार धोने पर भी शुद्ध नहीं हो सकता। इसके नव द्वार तो सदा चलते ही रहते हैं किन्तु इस पर से ममत्व को हटा कर केवल आत्मचिन्ता में ही मग्न रहने का प्रयत्न करे, इसी में उसका सर्वतोभावी कल्याण निहित है।

यहां पर भी यह अवश्य स्मरण रखना चाहिये कि यह सब कुछ उत्सर्ग मार्ग में विधान किया गया है। अपवाद मार्ग में तो स्थविरादि के लिये जैसा

शास्त्रकारों ने आदेश किया है उसके अनुसार आचरण करे, उससे विरुद्ध आचरण करने का कभी साहस न करे। जैसे कि विनीत सूत्र में लिखते हैं कि—

नीरोगी—रोगरहित साधु यदि ओषधि का सेवन करे तो उसको प्रायश्चित्त लगता है। इससे सिद्ध हुआ कि रोगयुक्त साधु आवश्यकता पड़ने पर ओषधि ले सकता है, इसमें उसको कोई प्रत्यवाय नहीं लगता। इसी प्रकार सब जगह पर जान लेना चाहिये।

(१९) सत्कारपरिषह—

मल युक्त साधु यदि किसी अन्य शुद्धिधर्म वाले साधु का सत्कार होते देख कर मन में यह इच्छा करे कि इसी प्रकार से मेरा सत्कार भी होना चाहिये, ऐसी दशा में मुनि को सत्कार पुरस्कार परिषह उत्पन्न हो जाता है। इसलिये अब उन्नीसवें सत्कार पुरस्कार परिषह का वर्णन करते हैं—

**अभिवायणमब्भुट्ठाणं, सामी कुज्जा निमंतणं।**
**जे ताइं पडिसेवन्ति, न तेसिं पीहए मुणी ॥३८॥**

**अभिवादनमभ्युत्थान , स्वामी कुर्यान् निमन्त्रणम्।**
**ये तानि प्रतिसेवन्ते, न तेभ्य स्पृहयेन्मुनि ॥३८॥**

पदार्थान्वय —अभिवायण-अभिवादन अब्भुट्ठाण-सम्मुख उठना सामी-राजादि निमंतण-निमन्त्रण कुज्जा-करे जे-जो ताइं-उनको पडिसेवंति-सेवन करते हैं तेसिं-उनकी इस महिमा की मुणी-साधु न पीहए-प्रार्थना—इच्छा न करे।

मूलार्थ—किसी अन्य मतानुयायी साधु की, राजा आदि प्रतिष्ठित व्यक्ति के द्वारा अभिवादन, नमस्कार, अभ्युत्थान—आने पर सामने उठ कर खड़े होना, निमन्त्रण—भोजन आदि के लिये घर बुलाना और अन्य सेवा शुश्रूषा आदि रूप प्रतिष्ठा को देखकर संयमशील साधु उसकी कभी स्पर्धा न करे अर्थात् इस प्रकार के सत्कार की कभी इच्छा न करे।

टीका—इस गाथा में साधु को किसी प्रकार के पूजा सत्कार की अभिलाषा करने का निषेध किया गया है। संसार में साधु कहलाने वाले ऐसे

अनेक व्यक्ति हैं जिनका राजा महाराजा आदि अनेक प्रतिष्ठित पुरुष उनकी योग्यता से बढ़ कर उनका सत्कार करते हैं, उनको घर में बुलाते हैं, आने पर उनका अभ्युत्थान करते हैं तथा द्रव्यादि से भी उनकी सेवा शुश्रूषा करने में किसी प्रकार की कमी नहीं रखते। सो उन व्यक्तियों की ऐसी प्रतिष्ठा को देखकर वीतरागदेव के मार्ग के अनुयायी साधु को उसकी ओर कभी ललचाना न चाहिये अर्थात संसार में मेरा भी इसी प्रकार का सत्कार होना चाहिये, मुझे भी इसी प्रकार से लोग मानें इत्यादि विचारों को संयमशील साधु कभी भी अपने अन्तःकरण में स्थान न देवे।

मुनि का धर्म तो सर्व प्रकार की लौकिक वासनाओं से सर्वथा मुक्त होना है और जो इस प्रकार के सत्कार की इच्छा के जाल में फंसा हुआ है वह वास्तव में मुनि ही नहीं है। मुनि लोग तो एकान्तसेवी और आत्मापेक्षी होते हैं। उनको जो वन्दना नमस्कार करता है वह तो अपने कर्मों का क्षय अवश्य करता है। परन्तु सच्चे मुनिजन उसके इस सत्कार की कभी इच्छा नहीं रखते तथा इतना और भी स्मरण रहे कि जो व्यक्ति संसार में स्ववृत्ति के प्रतिकूल होकर पूजा जाता है, उसका किसी समय अपमान भी अवश्यभावी है। इसलिए वीतरागदेव के धर्म में दीक्षित होने वाले मुनि का यह धर्म है कि वह किसी के पूजा सत्कार की कभी इच्छा न करे क्योंकि इससे उसकी आत्मा का अधःपात ही है, उन्नति कदापि नहीं।

अब फिर इसी विषय की चर्चा करते हैं—

**अणुक्कसाई अप्पिच्छे, अन्नाएसी अलोलुए।**
**रसेसु नाणुगिज्झेज्जा, नाणुतप्पेज्ज पन्नवं ॥३९॥**

**अणुकषायो अल्पेच्छः, अज्ञातैषी अलोलुपः।**
**रसेषु नानुगृध्येत्, नानुतप्येत् प्रज्ञावान् ॥३९॥**

पदार्थान्वय —अणुक्कसाई–अल्पकषाय वाला अप्पिच्छे–अल्प इच्छा वाला अन्नाएसी–अज्ञात कुल की भिक्षा करने वाला अलोलुए–लोलुपता से रहित रसेसु–रसों में नाणुगिज्झेज्जा–गृद्धि न करे पन्नवं–प्रज्ञा वाला नाणुतप्पेज्ज–पश्चात्ताप न करे।

मूलार्थ—अल्प कषाय वाला, अल्प इच्छा वाला, लोलुपता से रहित और अज्ञात कुल में भिक्षा करने वाला ऐसा बुद्धिमान् साधु न तो कभी रसों में मूर्च्छित हो और न उनके लिये कभी पश्चात्ताप करे।

टीका—वीतरागदेव के धर्म पर चलने वाले साधु का धर्म है कि सब से पहले वह स्वल्पकषायी हो अर्थात् उसके क्रोध, मान, माया और लोभ ये चारों कषाय बहुत ही न्यून परिमाण में हों तथा उसकी इच्छाएँ बहुत ही स्वल्प हों। उसको अपने धर्मोपकरणों में भी किसी प्रकार का ममत्व नहीं रखना चाहिए और उसकी भिक्षावृत्ति भी अपनी जाति और परिचित लोगों को छोडकर अन्य समुदाय में हो। इसके अतिरिक्त वह रस गृद्धि का भी सर्वथा त्यागी हो अथात् भोजनसम्बन्धी सुन्दर और रसयुक्त पदार्थों का भी वह अभिलाषी न हो। इतने ऊंचे त्याग वाले बुद्धिमान् साधु को किसी व्यक्ति के अमुक प्रकार के मान सत्कार को देखकर उस सत्कार की तनिक भी भावना मन में नहीं करनी चाहिये। यह बात यद्यपि सत्य है कि बड़े २ त्यागी और संयमी पुरुष को भी कभी २ मान—सत्कार की भूख सताने लग जाती है, वे संसार के अन्य सभी पदार्थों को तो तुच्छ समझते हैं और उनका उन्होंने त्याग भी कर रक्खा है परन्तु मान—बड़ाई का मन से त्याग करना इनसे भी कठिन है। इसलिए शास्त्रक [illegible] है कि त्यागप्रधान धर्म के अनुयायी भिक्षु को अन्य कषायों के त्याग [illegible] कषाय का भी सर्वथा त्याग कर देना [illegible] बढ़कर मुनि [illegible] दुर्बलता [illegible]
किसी ने मान- [illegible] उसकी [illegible] मन
विचार पैदा [illegible] सत्कार प्राप्त [illegible]
होता सो [illegible]

इसका [illegible]
विवेकशील [illegible]
की इच्छा न [illegible]
उसकी ओर कभी [illegible]

आपको अलग रखना ही सच्ची साधुता है, यही वीतरागदेव के धर्म मार्ग पर चलने वाले मुनि का सच्चा आदर्श है।

यहां पर इतना और समझ लेना चाहिये कि ऊपर जो कुछ भी मान सत्कार के विषय में कहा गया है वह सब कुछ अन्वयरूप से कहा गया है। और इसका व्यतिरेक रूप से अभिप्राय यह है कि मुनि का यदि कोई राजा महाराजा आदि प्रतिष्ठित व्यक्ति भी आदर सत्कार करे तो साधु को अपने मन में किसी प्रकार का अहंकार या पश्चात्ताप के स्थान पर आनन्द न मनाना चाहिये, इत्यादि।

(२०) प्रज्ञापरिषह—

बुद्धिमान् पुरुष का सत्कार तो प्रायः होता ही है परन्तु प्रज्ञाविकल साधु भी किसी प्रकार की चिन्ता न करे, इसके लिये अब बीसवें प्रज्ञा नाम के परिषह का वर्णन किया जाता है—

से नूणं मए पुव्वं, कम्माऽणाणफला कडा।
जेणाहं नाभिजाणामि, पुट्ठो केणइ कण्हुई ॥४०॥

स नूनं मया पूर्वं, कर्माण्यज्ञातफलानि कृतानि।
येनाहं नाभिजानामि, पृष्टः केनाऽपि कस्मिन् ॥४०॥

पदार्थान्वयः—से-अथ नूणं-निश्चय मए-मैंने पुव्वं-पहले कम्म-कर्म अणाणफला-अज्ञान फल वाले कडा-किये हैं जेण-जिस करके अहं-मैं नाभिजाणामि-नहीं जानता हूं पुट्ठो-पूछा हुआ केणइ-किसी ने कण्हुई-किसी स्थान पर।

मूलार्थ—किसी के द्वारा किसी स्थान पर पूछा हुआ प्रज्ञाविकल साधु "मैंने पूर्वजन्म में अज्ञान फल वाले कर्म किये हैं इसलिये मैं आपके प्रश्न का उत्तर देना नहीं जानता"। अथवा प्रज्ञावान् "मैंने पूर्वजन्म में ज्ञानफल वाले कर्म किये हैं जिससे कि मैं आपके प्रश्न का उत्तर देना जानता हूं", ऐसा कहे।

टीका—प्रज्ञापरिषह दो प्रकार से प्रतिपादन किया गया है—एक अहंकार युक्त और दूसरा निन्दायुक्त। प्रज्ञा की अधिकता और पुष्कल अर्थ ज्ञान से अहंकार का उत्पन्न हो जाना एक स्वाभाविक सी बात है, और प्रज्ञा के अभाव से, बुद्धिमान्

मूलार्थ—अल्प कषाय वाला, अल्प इच्छा वाला, लोलुपता से रहित और अज्ञात कुल में भिक्षा करने वाला ऐसा बुद्धिमान् साधु न तो कभी रसों में मूर्च्छित हो और न उनके लिये कभी पश्चात्ताप करे।

टीका—वीतरागदेव के धर्म पर चलने वाले साधु का धर्म है कि सब से पहले वह स्वल्पकषायी हो अर्थात् उसके क्रोध, मान, माया और लोभ ये चारों कषाय बहुत ही न्यून परिमाण में हों तथा उसकी इच्छाएँ बहुत ही स्वल्प हों। उसको अपने धर्मोपकरणों में भी किसी प्रकार का ममत्व नहीं रखना चाहिए और उसकी भिक्षावृत्ति भी अपनी जाति और परिचित लोगों को छोड़कर अन्य समुदाय में हो। इसके अतिरिक्त वह रस गृद्धि का भी सर्वथा त्यागी हो अर्थात् भोजनसम्बन्धी सुन्दर और रसयुक्त पदार्थों का भी वह अभिलाषी न हो। इतने ऊंचे त्याग वाले बुद्धिमान साधु को किसी व्यक्ति के अमुक प्रकार के मान सत्कार को देखकर उस सत्कार की तनिक भी भावना मन में नहीं करनी चाहिये। यह बात यद्यपि सत्य है कि बडे २ त्यागी और सयमी पुरुष को भी कभी २ मान—सत्कार की भूख सताने लग जाती है, वे ससार के अन्य सभी पदार्थों को तो तुच्छ समझते हैं और उनका उन्होंने त्याग भी कर रक्खा है परन्तु मान—बडाई का मन से त्याग करना इनसे भी कठिन है। इसलिए शास्त्रकार कहते हैं कि त्यागप्रधान धर्म के अनुयायी भिक्षु को अन्य कषायों के त्याग की भांति मान कषाय का भी सर्वथा त्याग कर देना चाहिए। इससे बढ़कर मुनिजीवन में और कोई दुर्बलता नहीं कि किसी के मान—सत्कार को देखकर उसकी ओर ललचाना और मन में यह निर्बल विचार पैदा करना कि यदि मैं इस सत्कार प्राप्त साधु के धर्म में दीक्षित हुआ होता तो मुझे भी आज इन लोगों में इसी प्रकार का आदर—मान प्राप्त होता, इत्यादि।

यहां पर गाथा में साधु के लिये प्रज्ञावान और अल्पकषायी ये दो विशेषण दिये हैं जिनका अर्थ बुद्धिमान—विवेकशील और न्यून कषायों वाला है। इसका तात्पर्य भी वही है जिसका कि ऊपर वर्णन किया गया है अर्थात् जो विवेकशील और स्वल्पकषाय वाला होगा वह कभी भी किसी के सत्कार पुरस्कार की इच्छा न करेगा तथा दूसरों के सत्कार को देखकर भी उसका विवेकशील मन उसकी ओर कभी नहीं ललचायेगा। इसलिये ससार के झूठे मान सत्कार से अपने

आपको अलग रखना ही सच्ची साधुता है, यही वीतरागदेव के धर्म मार्ग पर चलने वाले मुनि का सच्चा आदर्श है।

यहां पर इतना और समझ लेना चाहिये कि ऊपर जो कुछ भी मान सत्कार के विषय में कहा गया है वह सब कुछ अन्वयरूप से कहा गया है। और इसका व्यतिरेक रूप से अभिप्राय यह है कि मुनि का यदि कोई राजा महाराजा आदि प्रतिष्ठित व्यक्ति भी आदर सत्कार करे तो साधु को अपने मन में किसी प्रकार का अहकार या पश्चात्ताप के स्थान पर आनन्द न मनाना चाहिये, इत्यादि।

(२०) प्रज्ञापरिषह—

बुद्धिमान् पुरुष का सत्कार तो प्राय होता ही है परन्तु प्रज्ञाविकल साधु भी किसी प्रकार की चिन्ता न करे, इसके लिये अब बीसवें प्रज्ञा नाम के परिषह का वर्णन किया जाता है—

से नूणं मए पुव्वं, कम्माऽणाणफला कडा।
जेणाहं नाभिजाणामि, पुट्ठो केणइ कण्हुई ॥४०॥

स नूनं मया पूर्वं, कर्माण्यज्ञातफलानि कृतानि।
येनाहं नाभिजानामि, पृष्टः केनाऽपि कस्मिन् ॥४०॥

पदार्थान्वय —से-अथ नूणं-निश्चय मए-मैंने पुव्वं-पहले कम्म-कर्म अणाणफला-अज्ञान फल वाले कडा-किये हैं जेण-जिस करके अहं-मैं नाभिजाणामि-नहीं जानता हूं पुट्ठो-पूछा हुआ केणइ-किसी के कण्हुई-किसी स्थान पर।

मूलार्थ—किसी के द्वारा किसी स्थान पर पूछा हुआ प्रज्ञाविकल साधु "मैंने पूर्वजन्म में अज्ञान फल वाले कर्म किये हैं इसलिये मैं आपके प्रश्न का उत्तर देना नहीं जानता"। अथवा प्रज्ञावान् "मैंने पूर्वजन्म में ज्ञानफल वाले कर्म किये हैं जिससे कि मैं आपके प्रश्न का उत्तर देना जानता हूं", ऐसा कहे।

टीका—प्रज्ञापरिषह दो प्रकार से प्रतिपादन किया गया है—एक अहंकार युक्त और दूसरा निरहंकारयुक्त। प्रज्ञा की अधिकता और पुष्कल अर्थ ज्ञान से अहंकार का उत्पन्न हो जाना एक स्वाभाविक सी बात है, और प्रज्ञा के अभाव से, बुद्धिमान्

मूलार्थ—ज्ञान अथवा अज्ञान रूप फल को देने वाले, मेरे किये हुए वे कर्म उदय में आवेंगे, इस प्रकार कर्मों के विपाक को जान करके अपने आत्मा को आश्वासन देवे।

टीका—प्रज्ञाविकल साधु को अपनी अज्ञानता के विषय में इस प्रकार का विचार करना चाहिये कि—ज्ञान प्रतिबन्धक जिन अशुभ कर्मों का मैंने सचय किया है वे उत्तरकाल में अज्ञानफल को अवश्य देंगे, सो मैंने पूर्व जन्म में ऐसे ही अशुभ कर्म किये थे जिससे कि मुझे इस जन्म में ज्ञान उत्पन्न नहीं हुआ, इसलिये अब मुझे किसी प्रकार का शोक नहीं करना चाहिये। किन्तु उन अशुभ कर्मों को दूर करने का ही अब यत्न करना चाहिये जिससे कि आगे को मुझे ज्ञान की प्राप्ति हो। इसी तरह प्रतिभाशाली मुनि को भी अपने ज्ञानातिरेक का गर्व न करते हुए इस प्रकार का विचार करना चाहिए कि—जो कर्म किये जाते हैं उनका फल अवश्यमेव होता है, मैंने पूर्व जन्म में ज्ञान की वृद्धि करने वाले शुभ कर्मों का अनुष्ठान किया है जिनका कि ज्ञान प्राप्ति रूप फल मुझे मिला है। इसमें अहकार करने की कोई आवश्यकता नहीं, यह तो पूर्व जन्म के कर्मों का ही फल है इत्यादि।

इस सारे कथन का साराश यह है कि मुनि यदि न्यून प्रज्ञा का हो तो उसे किसी प्रकार की चिन्ता नहीं करनी चाहिये और यदि वह प्रज्ञावान् है तो उसे किसी प्रकार का गर्व नहीं करना चाहिये किन्तु अज्ञान और ज्ञान की इन दोनों ही दशाओं को अपने पूर्व कृत कर्मों का विपाक समझकर शान्ति पूर्वक अपने आत्म चिन्तन में ही निमग्न रहने का प्रयत्न करना चाहिये। इसी से प्रज्ञापरिषह पर विजय प्राप्त हो सकती है। यहा पर 'अथ' शब्द आनन्तर्य अथवा प्रश्न के अर्थ में आया है, एव 'उइज्जति' में लिङ् व्यत्यय होने से उसका 'उदेष्यन्ति' यही अर्थ शास्त्रसम्मत है।

(२१) अज्ञानपरिषह—

प्रज्ञा—ज्ञान का विपक्षी अज्ञान है इसलिये प्रज्ञापरिषह के बाद अब इक्कीसवें अज्ञानपरिषह का वर्णन किया जाता है।

**निरट्ठगम्मि विरओ, मेहुणाओ सुसंवुडो।**
**जो सक्खं नाभिजाणामि धम्मं कल्लाणपावगं ॥४२॥**

**निरर्थकमस्मि विरतः, मैथुनात्सुसंवृतः ।**
**यः साक्षान्नाभिजानामि, धर्मकल्याणपापकम् ॥४२॥**

पदार्थान्वय —निरट्ठगम्मि–मैं निरर्थक ही विरओ–विरत हुआ हूं मेहुणाओ–मैथुन से–तथा सुसंवुडो–इन्द्रिय और मन के दमन से जो–जो सक्ख–प्रत्यक्ष नाभिजाणामि–मैं नहीं जानता हूं धम्म कल्लाण पावग–धर्म-कल्याण-और पाप को।

मूलार्थ—मैंने व्यर्थ ही मैथुनादि से निवृत्ति और इन्द्रियों के दमन का प्रयत्न किया जो कि मैं प्रत्यच से धर्म-कल्याण-अथवा पाप को नहीं जानता।

टीका–इस गाथा मे इस बात की शिक्षा दी गई है कि अल्पप्रज्ञ कोई भी साधु अज्ञानपरिषह के वशीभूत होकर इस प्रकार का चिन्तन न करे कि—मैंने तो यह त्यागवृत्ति का निरर्थक ही ढौंग रचा है, और व्यर्थ ही मैथुनादि विषयों से मैं उपराम हुआ हूं तथा मेरा इन्द्रियों और मन का दमन करना भी व्यर्थ ही है क्योंकि मुझे आज तक इस बात का प्रत्यक्षरूप से ज्ञान नहीं हुआ कि धर्म क्या वस्तु है, कल्याण किसे कहते हैं और पाप क्या पदार्थ है, यदि धर्म के साक्षात्कार में और पुण्य तथा पाप की सची परीक्षा हो जाने में इस निवृत्ति मार्ग का अनुसरण ही कारण है तो इतने त्याग और संयम के पश्चात् तथा इतनी तपश्चर्या के पश्चात् मुझे इन धर्मादि पदार्थों का अवश्य साक्षात्कार हो जाना चाहिये था परन्तु आज तक नहीं हुआ इससे सिद्ध होता है कि अज्ञानता की निवृत्ति के लिये यह त्याग कुछ मूल्य नहीं रखता और इन्द्रियदमन तथा ब्रह्मचर्य का पालन भी अज्ञाननिवृत्ति और ज्ञान प्राप्ति में किसी प्रकार की साक्षात् सहायता नहीं करता इत्यादि।

अल्पप्रज्ञ साधु का इस प्रकार का विचार, उसके अज्ञानपरिषह के वशीभूत होने का फल है इसलिये अपनी अज्ञानता को अपने पूर्व कर्मों का विपाक समझ कर साधु को इस प्रकार का जघन्य चिन्तन कभी न करना चाहिये। अब फिर इसी विषय का वर्णन करते हैं—

तवोवहाणमादाय , पडिमं पडिवज्जओ ।
एवंपि विहरओ मे, छउमं न नियट्टई ॥४३॥

तपउपधानमादाय , प्रतिमाप्रतिपद्यमानस्य ।
एवमपि विहरत मे, छद्म न निवर्तते ॥४३॥

पदार्थान्वय —तव–तप उवहाण–उपधानतप आदाय–ग्रहण करके वा पडिम–साधु की प्रतिमा को पडिवज्जओ–ग्रहण करके एवंपि–इस प्रकार से भी विहरओ–विचरने से मे–मेरा छउम–छाद्मस्थ्यभाव न नियट्टई–निवृत्त नहीं हुआ।

मूलार्थ—तप कर्म और उपधान तप के अनुष्ठान से तथा भिक्षु की प्रतिमा को धारण करने से भी मेरा छद्मस्थ भाव–अज्ञपना दूर नहीं हुआ।

टीका—इस गाथा का भी पहली गाथा के साथ ही सम्बन्ध है, अज्ञान-परिषह के वशीभूत होकर साधु इस प्रकार का कभी चिन्तन न करे कि—मैंने भद्रप्रतिमा, महाभद्रप्रतिमा तथा द्वादशभेदी तप का भी अनुष्ठान किया, फिर सूत्रोक्तविधि के अनुसार आचाम्लादि तप की भी सम्यग् आराधना की, साथ में साधु की द्वादशविध प्रतिमाओं को भी यथाविधि धारण किया और आज तक देश विदेश में अप्रतिबद्धविहार का भी आचरण किया परन्तु इतने पर भी मेरा छाद्मस्थ्य-अज्ञपना दूर नहीं हुआ। इससे विदित होता है कि इस प्रकार की सारी की सारी क्रियायें ज्ञानप्राप्ति में किसी प्रकार का उपयोग नहीं रखतीं अर्थात् इनसे ज्ञान की प्राप्ति अथवा और किसी प्रकार की लौकिकसिद्धि की आशा करना सर्वथा व्यर्थ है। यदि इस प्रकार की विकट तपश्चर्या से मेरा कोई भी अतिशय बढ जाता वा मुझे किसी भी न्यूनाधिक सिद्धि की प्राप्ति हो जाती तब तो मुझे इस पर कुछ न कुछ विश्वास करने का अवसर अवश्य प्राप्त हो जाता परन्तु मैं तो इतने समय की घोर तपश्चर्या के बाद भी वैसे का वैसा ही रहा इससे प्रतीत होता है कि यह सब कुछ कथनमात्र है। इसमें सत्यता का अंश नहीं है इत्यादि।

वास्तव में साधु की यह धारणा, उसका यह विचार केवल अज्ञानपरिषह के वशीभूत होने का ही एक फल विशेष है, क्योंकि किसी प्रकार की लौकिक या

अलौकिक सिद्धि अथवा विशिष्ट ज्ञान की प्राप्ति का होना कर्मों के क्षय अथवा क्षयोपशम पर निर्भर है। जब तक आवरणरूप कर्मों का क्षय अथवा क्षयोपशम नहीं होता तब तक विशिष्ट ज्ञान की प्राप्ति अथवा किसी सिद्धि विशेष की प्राप्ति का होना एक मनोरथ मात्र है, इसलिये साधु को अपने पूर्व जन्मार्जित कर्मों के विपाक का विचार करते हुए अपनी अज्ञता और साधु वृत्ति के अनुसार किये जाने वाले तपोऽनुष्ठान के विषय में किसी प्रकार का खेद प्रगट नहीं करना चाहिये किन्तु अपने चित्त को शान्त और स्वस्थ रख कर अपनी साधुचर्या में दृढ रहते हुए इस अज्ञानपरिषह को पराजित करने का ही अधिक प्रयत्न करना चाहिये। इस प्रकार के आचरण का किसी समय पर भावी परिणाम यह होगा कि उसकी अज्ञानता नष्ट हो जावेगी और ज्ञान ज्योति का उसके हृदय में प्रकाश होगा तथा उसकी उक्त दुराशायें आशा की ज्योति के रूप में उदय होकर उसको वास्तविक सुख की प्राप्ति में उसकी सहायक बनेंगी। परन्तु यह सब कुछ उसकी सहन शीलता और दृढ निश्चय पर ही निर्भर है।

(२२) दर्शनपरिषह—

अब बावीसवें दर्शन नाम के परिषह का वर्णन किया जाता है।

नत्थि नूणं परेलोए, इड्ढी वावि तवस्सिणो।
अदुवा वंचिओमि त्ति, इइ भिक्खू न चिंतए ॥४४॥

नास्ति नूनं परोलोकः, ऋद्धिं वापि तपस्विनः।
अथवा वञ्चितोऽस्मि, इति भिक्षुर्नचिन्तयेत् ॥४४॥

पदार्थान्वय—नूणं—निश्चय से परेलोए—परलोक नत्थि—नहीं है वि—पादपूर्ण में वा—अथवा इड्ढी—ऋद्धि की प्राप्ति तवस्सिणो—तपस्वी को (नहीं है) अदुवा—अथवा वंचिओमि—मैं छला गया हूं त्ति—समुच्चयार्थ में इइ—इस प्रकार का भिक्खू—साधु न चिंतए—चिन्तन न करे।

मूलार्थ—निश्चय ही परलोक नहीं है और नाही तपस्वी को किसी प्रकार की ऋद्धि की प्राप्ति हो सकती है, मैं तो छला गया, इस प्रकार का भिक्षु साधु कभी चिन्तन न करे।

**तवोवहाणमादाय , पडिमं पडिवज्जओ ।**
**एवंपि विहरओ मे, छउमं न नियट्टई ॥४३॥**

**तपउपधानमादाय , प्रतिमाप्रतिपद्यमानस्य ।**
**एवमपि विहरत मे, छद्म न निवर्तते ॥४३॥**

पदार्थान्वय —तव-तप उवहाण-उपधानतप आदाय-ग्रहण करके वा पडिम-साधु की प्रतिमा को पडिवज्जओ-ग्रहण करके एवंपि-इस प्रकार से भी विहरओ-विचरने से मे-मेरा छउम-छाद्मस्थ्यभाव न नियट्टई-निवृत्त नहीं हुआ ।

मूलार्थ—तप कर्म और उपधान तप के अनुष्ठान से तथा भिक्षु की प्रतिमा को धारण करने से भी मेरा छद्मस्थ भाव-अज्ञपना दूर नहीं हुआ ।

टीका—इस गाथा का भी पहली गाथा के साथ ही सम्बन्ध है, अज्ञान-परिषह के वशीभूत होकर साधु इस प्रकार का कभी चिन्तन न करे कि—मैंने भद्रप्रतिमा, महाभद्रप्रतिमा तथा द्वादशभेदी तप का भी अनुष्ठान किया, फिर सूत्रोक्तविधि के अनुसार आचम्लादि तप की भी सम्यग् आराधना की, साथ मे साधु की द्वादशविध प्रतिमाओं को भी यथाविधि धारण किया और आज तक देश विदेश में अप्रतिबद्धविहार का भी आचरण किया परन्तु इतने पर भी मेरा छाद्मस्थ्य-अज्ञपना दूर नहीं हुआ । इससे विदित होता है कि इस प्रकार की सारी की सारी क्रियायें ज्ञानप्राप्ति मे किसी प्रकार का उपयोग नहीं रखतीं अर्थात् इनसे ज्ञान की प्राप्ति अथवा और किसी प्रकार की लौकिकसिद्धि की आशा करना सर्वथा व्यर्थ है । यदि इस प्रकार की विकट तपश्चर्या से मेरा कोई भी अतिशय बढ जाता वा मुझे किसी भी न्यूनाधिक सिद्धि की प्राप्ति हो जाती तब तो मुझे इस पर कुछ न कुछ विश्वास करने का अवसर अवश्य प्राप्त हो जाता परन्तु मैं तो इतने समय की घोर तपश्चर्या के बाद भी वैसे का वैसा ही रहा इससे प्रतीत होता है कि यह सब कुछ कथनमात्र है । इसमें सत्यता का अंश नहीं है इत्यादि ।

वास्तव में साधु की यह धारणा, उसका यह विचार केवल अज्ञानपरिषह के वशीभूत होने का ही एक फल विशेष है, क्योंकि किसी प्रकार की लौकिक या

अलौकिक सिद्धि अथवा विशिष्ट ज्ञान की प्राप्ति का होना कर्मों के क्षय अथवा क्षयोपशम पर निर्भर है। जब तक आवरणरूप कर्मों का क्षय अथवा क्षयोपशम नहीं होता तब तक विशिष्ट ज्ञान की प्राप्ति अथवा किसी सिद्धि विशेष की प्राप्ति का होना एक मनोरथ मात्र है, इसलिये साधु को अपने पूर्व जन्मार्जित कर्मों के विपाक का विचार करते हुए अपनी अज्ञता और साधु वृत्ति के अनुसार किये जाने वाले तपोऽनुष्ठान के विषय में किसी प्रकार का खेद प्रगट नहीं करना चाहिये किन्तु अपने चित्त को शान्त और स्वस्थ रख कर अपनी साधुचर्या में दृढ रहते हुए इस अज्ञानपरिषह को पराजित करने का ही अधिक प्रयत्न करना चाहिये। इस प्रकार के आचरण का किसी समय पर भावी परिणाम यह होगा कि उसकी अज्ञानता नष्ट हो जावेगी और ज्ञान ज्योति का उसके हृदय में प्रकाश होगा तथा उसकी उक्त दुराशायें आशा की ज्योति के रूप में उदय होकर उसको वास्तविक सुख की प्राप्ति में उसकी सहायक बनेंगी। परन्तु यह सब कुछ उसकी सहन शीलता और दृढ निश्चय पर ही निर्भर है।

(२२) दर्शनपरिषह—

अब बावीसवें दर्शन नाम के परिषह का वर्णन किया जाता है।

**नत्थि नूणं परेलोए, इड्ढी वावि तवस्सिणो।**
**अदुवा वंचिओमि त्ति, इइ भिक्खू न चिंतए ॥४४॥**

**नास्ति नून परोलोक, ऋद्धि वापि तपस्विन।**
**अथवा वञ्चितोऽस्मि, इति भिक्षुर्नचिन्तयेत् ॥४४॥**

पदार्थान्वय —नूण-निश्चय से परेलोए-परलोक नत्थि-नहीं है वि-पादपूर्ण में वा-अथवा इड्ढी-ऋद्धि की प्राप्ति तवस्सिणो-तपस्वी को (नहीं है) अदुवा-अथवा वंचिओमि-मैं ठगा गया हूं त्ति-समुच्चयार्थ में इइ-इस प्रकार का भिक्खू-साधु न चिंतए-चिन्तन न करे।

मूलार्थ—निश्चय ही परलोक नहीं है और नाही तपस्वी को किसी प्रकार की ऋद्धि की प्राप्ति हो सकती है, मैं तो ठगा गया, इस प्रकार का भिक्षु साधु कभी चिन्तन न करे।

टीका—इस गाथा में दर्शन नाम के परिषह का वर्णन किया गया है तत्वार्थश्रद्धान अथवा आस्तिक्यबुद्धि का नाम दर्शन है इसके विपरीत विचार रखने वाले व्यक्ति को दर्शनपरिषह की उपस्थिति होती है।

वास्तव में परलोक कोई वस्तु नहीं और नाही उसकी कोई वास्तविक सत्ता है, परलोक की कल्पना एक युक्तिशून्य कल्पना है, इसलिये उसको स्वीकार करना केवल भ्रम और प्रमादमात्र है, तथा जो लोग यह कहते हैं कि तपस्वियों को जघाचारणादि लब्धियें उत्पन्न हो जाती हैं यह भी उनका मिथ्या प्रलाप है, एव तपस्वी मुनियों को जो रोगनाशक शक्तियों के उत्पन्न होने का विश्वास दिलाया जाता है वह भी एक प्रकार का दम्भमात्र ही है, तात्पर्य कि यह सब कथन स्वाप्निक प्रपच की तरह मिथ्या है इसमें सत्यता कुछ नहीं, परलोक तो दृष्टिगोचर है ही नहीं इसके अतिरिक्त मैंने अनेक तपस्वियों को देखा है, उनकी घोरतर तपश्चर्याओं से परिचय प्राप्त कर चुका हू परन्तु उनके पास न तो कोई लब्धि ही देखी और नाही कोई रोगनाशक चमत्कार ही उनके पास देखने मे आया। इससे सिद्ध हुआ कि यह सब कुछ कथनमात्र ही है। मैं तो सचमुच ही छला गया और व्यर्थ ही इस त्यागवृत्ति या मुनिवेश को धारण करके केशलुचन आदि के द्वारा इस शरीर को घोर कष्ट पहुचाने का प्रयास किया इत्यादि विचारों को सयमशील और प्रज्ञावान् मुनि कभी भी अपने हृदय में स्थान देने का साधुजन विगर्हित प्रयत्न न करे। क्योंकि इस प्रकार के विचार आत्मा को उन्नतिमार्ग से गिराकर अवनति के गढ़े में गिराने वाले हैं, और आस्तिकता के देदीप्यमान सिंहासन पर से उतार कर नास्तिकता की गहरी खाई मे फेंकने वाले हैं अथवा यू कह कि उक्त प्रकार के विचार मनुष्य को आध्यात्मिकता से पराङ्मुख करके केवल भौतिकता की तरफ धकेलनेवाले हैं जहा पर कि निविड अन्धकार के सिवाय प्रकाश का नामोनिशान भी नहीं है, इसलिये दर्शनपरिषह पर विजय प्राप्त करने की इच्छा रखने वाला प्रज्ञाशील साधु इन ऊपर दिये गये विचारों को अपने पास कभी भी आने न दे। इसी में उसके सम्यक्त्व की उज्ज्वलता और रमणीयता विराजमान है। सम्यक्त्व ही मुनिजीवन का एक सब से अनूठा भूषण है। अस्तु अब यहा पर परलोक आदि की सिद्धि के विषय मे कुछ थोडा सा लिखा जाता है, जो कि आस्तिकवाद के प्राण हैं। परलोक अथवा जन्मान्तरवाद पुनर्जन्म या पुण्य पाप की सिद्धि आत्मा के

अस्तित्व पर ही अवलम्बित है। यदि शरीर के अतिरिक्त आत्मा का स्वतन्त्ररूप से अस्तित्व प्रमाणित हो जाय तो परलोक और पुण्य पाप की सिद्धि सुतरां ही हो जाती है, इसलिये प्रथम आत्मा के अस्तित्व आदि पर विचार किया जाता है। संसार में मुख्यरूप से केवल दो ही तरह के पदार्थ देखे जाते हैं, एक वे जिनमें स्वतन्त्ररूप से किसी प्रकार की क्रियाशक्ति या प्रयत्न नहीं देखा जाता, तथा नाही वे अपने अन्दर किसी प्रकार का विशिष्टज्ञान ही रखते हैं, विपरीत इसके दूसरी किसम के जो पदार्थ हैं उनमें स्वतंत्र प्रयत्न, ज्ञान और सुख दुःख के अनुभव करने की शक्ति विद्यमान है। इनमें पहली किसम के पदार्थों को जड और दूसरों को चेतन के नाम से पुकारा जाता है। इससे सिद्ध हुआ कि संसार में जड और चेतन ये दो ही मुख्य पदार्थ हैं। ये दोनों ही अपने २ स्वाभाविक गुण धर्मों की अपेक्षा एक दूसरे से भिन्न और स्वतंत्र हैं। जड के गुण धर्म उससे चेतन को और चेतन के गुण धर्म उससे जड को पृथक् कर रहे हैं। इतने कथन से जड और चेतन इन दो पदार्थों का स्वतंत्र अस्तित्व सिद्ध हो जाता है। अब देखना यह है कि जो आत्मा चेतन और शरीर का अधिष्ठाता माना जाता है उसके विषय में हमारा अबाधित अनुभव क्या है। "मैं हूं" यह अनुभव प्रत्येक मनुष्य को होता है। इस अनुभव के लिये किसी प्रमाणान्तर की अपेक्षा नहीं हैं, इससे 'मैं' शब्द बोधित आत्मा के अस्तित्व की सिद्धि तो असंदिग्ध है, परन्तु कितने एक तार्किकों का कथन है कि 'मैं' शब्द से इस दृश्यमान शरीर का ही ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि 'मैं सुखी हूं और 'मैं दुःखी हूं और चलता हूं' 'मैं देखता हूं' इत्यादि प्रकार के सारे ही अनुभव शरीर को ही विषय करते हैं, इसलिये 'मैं' शब्दवाच्य आत्मा इस शरीर से पृथक् नहीं यदि होता तो कभी न कभी उसकी उपलब्धि भी अवश्य होती, परन्तु यह कथन सर्वथा भ्रांतिमूलक है। यदि इस शरीर को ही आत्मा मान लिया जावे तो शरीर के कई एक अवयवों के कट जाने पर भी जो 'मैं' बराबर बनी रहती है अर्थात् 'मैं हूं' यह प्रत्यय बराबर होता रहता है वह कदापि न होना चाहिये। तथा 'मैं सुखी हूं' 'मैं दुःखी हूं' इस प्रकार का जो अभेद प्रत्यय है वह भी भ्रांतिमूलक है, अन्यथा मेरा मकान, मेरा घर इत्यादि प्रकार का अनुभव जैसे अपने से मकान और घर को स्पष्ट रूप से अलग बतला रहा है इसी प्रकार से 'मेरा हाथ' 'मेरा पांव' इत्यादि प्रकार की हाथ और पांव को अपने से अलग करने वाली

प्रतीति कदापि न होनी चाहिये मगर यह प्रतीति होती है। इससे विदित होता है कि जैसे घर का मालिक घर नहीं हो सकता उसी प्रकार शरीर का अधिष्ठाता भी शरीर नहीं बन सकता। इसके अतिरिक्त इच्छा, प्रयत्न, ज्ञान और सुख दुःख के अनुभव को यदि शरीर का ही धर्म मान लिया जावे तो मृतक शरीर में भी उक्त सभी बातें दृष्टिगोचर होनी चाहियें परन्तु होती नहीं। इससे सिद्ध होता है कि सुख दुःख का अनुभव करने वाली कोई चेतन शक्ति है जो कि शरीर में रही हुई भी उससे सर्वथा स्वतन्त्र है, शरीर में जो भी क्रियायें होती हैं, जो भी प्रयत्न देखा जाता है वह सब कुछ उसी की सत्ता और स्वतन्त्रता पर अवलंबित है। इसके अलावा कितने एक तार्किक लोग यह भी कहा करते हैं कि शरीर में उपलब्ध होने वाली चेतनता कोई अलग पदार्थ नहीं किन्तु पृथ्वी आदि पाच भूतों के मेल से उत्पन्न होने वाली उसी का स्वरूप भूत एक शक्ति विशेष है परन्तु उन महानुभावों को इस बात का भी विचार कर लेना चाहिये कि असत् से सत् की उत्पत्ति कभी नहीं होती और जो शक्ति प्रत्येक में नहीं वह समुदाय में कहा से आयेगी ? अगर चेतनाशक्ति जड भूतों का ही एक परिणाम विशेष मान ली जाय तो पृथिवी आदि प्रत्येक भूत में उसकी उपलब्धि अवश्य होनी चाहिये परन्तु होती नहीं। इससे सिद्ध हुआ कि चेतनाशक्ति भूतों का परिणाम नहीं किन्तु वह स्वतन्त्र और सदा के लिये अपना अस्तित्व रखने वाला एक अलग पदार्थ है, जो कि इस जड़ शरीर की उत्पत्ति से पहले भी विद्यमान और इसके विनाश के बाद भी विद्यमान रहेगा और तब तक इस भौतिक शरीर के साथ बराबर सम्बन्ध रखेगा जब तक कि अपने कर्म जन्य आवरणों को दूर करके केवलज्ञान के द्वारा सिद्ध गति को प्राप्त न हो जाय। इस सारे विचार से यह सिद्ध हुआ कि आत्मा है और वह नित्य है। इस शरीर से स्वतन्त्र और कर्म के प्रभाव से जन्म मरण की परम्परा का अनुभव करने वाला है, तथा पुण्य कर्म के अनुष्ठान से वह स्वर्गादि पुण्य लोकों को प्राप्त करता है, पाप कर्म के आचरण से उसे नरकादि जघन्य लोकों की प्राप्ति होती है, और मिश्रित कर्मों के अनुष्ठान से इस मनुष्य लोक में कर्म के विपाक के अनुसार मनुष्यादि की योनि को धारण करता है तथा कर्मों का साधना के द्वारा क्षय करके केवल ज्ञान प्राप्त करता हुआ वह मोक्ष मंदिर मे पहुच जाता है, जहा पर कि वह अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान और अनन्त वीर्य वाला होता हुआ फिर इस ससार

में कभी नहीं आता यही परम सत्य है यही परम सिद्धान्त है। इस सारे कथन से परलोक का अस्तित्व तो सिद्ध हो चुका। अब सिद्धियों के विषय पर भी कुछ विचार कर लेना चाहिये। यद्यपि सम्पूर्ण रूप से सिद्धियों को प्राप्त किये हुए पुरुषों की आज उपलब्धि नहीं होती, (इसमें समय का ही अधिक प्रभाव समझना चाहिये) तथापि थोडी बहुत सिद्धियें रखनेवाले तो आज भी कहीं २ पर अवश्य उपलब्ध होते हैं। इससे यह अनुमान करना सहज है कि अतीत काल मे सम्पूर्ण सिद्धि वाले महापुरुष भी होंगे और थे, विधि और प्रयत्न की न्यूनता अथवा विगुणता से अगर किसी पुरुष को किसी विषय में कम सफलता प्राप्त होती है तो उसका यह अर्थ कदापि न समझना चाहिये कि सफलता असम्भव है। आज भी महाविदेह क्षेत्र मे पूर्ण सिद्धि रखने वाली व्यक्तिएँ विद्यमान हैं। तात्पर्य कि वस्तु की सत्ता का होना अलग बात है और उसका सम्पूर्ण अथवा न्यूनाधिक रूप मे प्राप्त करना या न करना अलग बात है। अत परलोक की भांति सिद्धियों के विषय मे भी यत्नशील साधु को विश्वास ही रखना चाहिये। अब रही वचना या ठगाने की बात, सो यह कथन सर्वथा निर्बल आत्माओं का है, बलवान आत्माएँ तो इसका स्वप्न मे भी सकल्प नहीं करतीं।

विषयजन्य क्षणिक सुख को सुख मानना और उसके परिणाम को न देखते हुए उसकी ओर ललचाना, संयमशील व्यक्ति की इससे अधिक और क्या गिरावट हो सकती है। जिन त्यागशील व्यक्तियों ने विषय भोगों के परिणाम की ओर दृष्टि दी है और जिन्होंने इनके दु खद परिणाम का अनुभव किया है वे तो इनकी तुच्छता की ओर आख उठाकर भी नहीं देखते। इसीलिये तमाम आस्तिकवादियों ने विषयजन्य सुख को केवल दु खरूप बतलाते हुए त्यागी व्यक्तियों को उससे सदा दूर रहने का ही सुवर्णमय उपदेश दिया है। इसलिये वीतराग देव के पवित्र धर्म का अनुसरण करने वाले मुनि को दर्शनशुद्धि के विषय में किसी प्रकार की भी शका न रखनी चाहिये। किन्तु ज्ञानपूर्वक तपश्चर्या के सम्यग् अनुष्ठान से आवरणभूत कर्म पटल का क्षय करके आत्म दर्शन की ओर बढना चाहिये जिससे कि उक्त सारी की सारी शक्तिएँ उसमें प्रादुर्भूत होकर अपने तेजपुञ्ज से उसे मालामाल कर दें।

अब फिर उक्तविषय का ही वर्णन करते हैं—

अभू जिणा अत्थि जिणा, अदुवावि भविस्सई ।
मुसं ते एवमाहंसु, इइ भिक्खू न चिंतए ॥४५॥

अभूवन् जिना सन्तिजिनाः, अथवाऽपि भविष्यन्ति ।
मृषा ते एवमाहुः, इतिभिक्षुर्न चिन्तयेत् ॥४५॥

पदार्थान्वय—जिणा–जिन भगवान् अभू–हुए जिणा–जिन भगवान् अत्थि–हैं अदुवा–अथवा वि–इसी प्रकार भविस्सई–होंगे ते–जो एव–इस प्रकार आहंसु–कहते हैं मुसं–झूठ बोलते हैं इइ–इस प्रकार का भिक्खू–साधु न चिन्तए–विचार न करे ।

मूलार्थ—जो लोग यह कहते हैं कि–जिन हुए, जिन हैं, और जिन होंगे, वे झूठ बोलते हैं–इस प्रकार का मुनि कभी चिन्तन न करे ।

टीका—रागादि अन्तरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने वाली वीरात्मा को 'जिन' कहते हैं, और उन्हीं के–अर्हन्, केवली, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, तीर्थकर ये दूसरे नाम हैं । सो ऐसे जिन पूर्वकाल में हुए और वर्तमान काल में महाविदेह आदि क्षेत्रों में विद्यमान हैं तथा भविष्य में भी होंगे । जो लोग इस प्रकार से जिनों–तीर्थंकरों–के अस्तित्व को मानते हैं वे झूठ बोलते हैं । वास्तव में उनका अस्तित्व ही नहीं है । शास्त्रकार कहते हैं कि संयममार्ग का अनुसरण करने वाला मुनि इस प्रकार के विचारों को अपने हृदय में स्थान न देवे । क्योंकि जिन–केवली भगवान् का अस्तित्व अनुमानादि प्रमाणों से स्वतः सिद्ध है फिर इसमें आशंका को अवकाश नहीं है । परिमाण के तारतम्य की भांति ज्ञान की तरतमता को देखकर उसकी अंतिम सीमा का अनुमान बड़ी सुगमता से किया जा सकता है, जैसे अणुपरिमाण की परम अवधि परमाणु और महत्परिमाण की चरम सीमा आकाश है, इसी प्रकार ज्ञानवृद्धि की चरम सीमा का कोई न कोई विश्राम स्थान अवश्य मानना चाहिये बस जहां पर या जिस आत्मा में ज्ञानवृद्धि को निरतिशय स्थान प्राप्त हो गया है वही आत्मा सर्वज्ञ, सर्वदर्शी और जिन अथवा तीर्थंकर के नाम से अभिहित है । ऐसी आत्माएँ इस अवसर्पिणीकाल में यद्यपि अनन्तानन्त हो चुकी हैं तथापि जिन आत्माओं ने इस निरतिशय ज्ञान–केवलज्ञान को प्राप्त करके

ससार में धर्म का उपदेश दिया और धर्मरूप तीर्थ की स्थापना की। वे जिन भगवान् तीर्थंकर के नाम से अभिहित हुए हैं और वे श्री ऋषभदेव से लेकर भगवान् महावीर स्वामी तक चौवीस हुए हैं जिनका कि आरम्भ से लेकर अन्त तक एक ही प्रकार का उपदेश और आदेश है। इससे जिन—केवली के अस्तित्व की सिद्धि निर्विवाद है।

इसमें इतना और समझ लेना चाहिये कि जिस आत्मा का जितने परिमाण मे कर्म क्षय या क्षयोपशम होगा उसको उतने ही अश मे देश प्रत्यक्ष व सर्वप्रत्यक्ष की प्राप्ति होगी, अपने ज्ञान को अधिकाधिक निर्मल करना यह उसके अपने वश की बात है, आत्मा तो स्वभाव से अनन्त दर्शन और अनन्त ज्ञान का भडार है। उसकी यह दर्शन और ज्ञान की अनन्त शक्ति कर्म के प्रगाढ पटलों से आच्छादित हो रही है। उस आवरण शक्ति को जितने २ अश मे दूर किया जायगा उतने ही अश मे आत्मा की ज्ञान शक्ति का विकास होता जायगा। जिस समय उस पर से तमाम कर्मजन्य आवरण दूर हो जावेगे उस समय आत्मा की उस ज्ञान और दर्शन शक्ति का पूर्ण विकास हो जावेगा फिर ससार का ऐसा कोई भी पदार्थ न होगा जो कि उस निरावरण ज्ञान शक्ति मे सम्पूर्ण रूप से जल के बिना रह सके। बस इसी का नाम सर्वज्ञता और सर्वदर्शिता है जोकि निरावृत्त आत्मा की पूर्ण और स्वाभाविक ऋद्धि है, इसी ज्ञानऋद्धि को प्राप्त करने वाली आत्मा का नाम 'जिन' अथवा केवली भगवान् है। इस गाथा मे जैन प्रवचन पर पूर्ण श्रद्धा और विश्वास रखने का उपदेश दिया गया है क्योंकि जैनागमों को आप्त वचन कहा गया है सो वीतरागदेव—जिनको दूसरे शब्दों मे 'जिन' कहते हैं—के अतिरिक्त और कोई आप्त—यथार्थवक्ता नहीं हो सकता। इसलिये इस पूर्वापर मे अविरोध रखने वाली आप्त प्रणीत वाणी पर कभी अविश्वास नहीं करना चाहिये। जो लोग केवली और उनकी वाणी पर विश्वास नहीं करते वे लोग वास्तव में सत्य की अवहेलना करते हैं अत सर्वज्ञ भाषित धर्म पर आरूढ होने वाले मुनि को जिन भगवान् के अस्तित्व मे और उनकी वाणी की यथार्थता में कभी सन्देह नहीं करना चाहिये। इसी मे उसकी दर्शन शुद्धि और साधुता की प्रतिष्ठा है। यहा पर इतना और स्मरण रखना चाहिये कि ये परिषह हर एक कर्म के उदय से उदय में नहीं आते किन्तु ज्ञानावरणीय, वेदनीय, मोहनीय और अन्तराय इन

अभू जिणा अत्थि जिणा, अदुवावि भविस्सई ।
मुसं ते एवमाहंसु, इइ भिक्खू न चिंतए ॥४५॥

अभूवन् जिना सन्ति जिना , अथवाऽपि भविष्यन्ति ।
मृषा ते एवमाहु , इतिभिक्षुर्न चिन्तयेत् ॥४५॥

पदार्थान्वय —जिणा–जिन भगवान् अभू–हुए जिणा–जिन भगवान् अत्थि–हैं अदुवा–अथवा वि–इसी प्रकार भविस्सई–होंगे ते–जो एव–इस प्रकार आहसु–कहते हैं मुस–झूठ बोलते हैं इइ–इस प्रकार का भिक्खू–साधु न चिन्तए–विचार न करे ।

मूलार्थ—जो लोग यह कहते हैं कि–जिन हुए, जिन हैं, और जिन होंगे, वे झूठ बोलते हैं–इस प्रकार का मुनि कभी चिन्तन न करे ।

टीका—रागादि अन्तरग शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने वाली वीरात्मा को 'जिन' कहते हैं, और उन्हीं के–अर्हन्, केवली, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, तीर्थंकर ये दूसरे नाम हैं । सो ऐसे जिन पूर्वकाल मे हुए और वर्तमान काल मे महाविदेह आदि क्षेत्रों मे विद्यमान हैं तथा भविष्य में भी होंगे । जो लोग इस प्रकार से जिनों–तीर्थंकरों–के अस्तित्व को मानते हैं वे झूठ बोलते हैं । वास्तव में उनका अस्तित्व ही नहीं है । शास्त्रकार कहते हैं कि सयममार्ग का अनुसरण करने वाला मुनि इस प्रकार के विचारों को अपने हृदय में स्थान न देवे । क्योंकि जिन–केवली भगवान् का अस्तित्व अनुमानादि प्रमाणों से स्वत सिद्ध है फिर इसमें आशका को अवकाश नहीं है । परिमाण के तारतम्य की भाति ज्ञान की तरतमता को देखकर उसकी अतिम सीमा का अनुमान बडी सुगमता से किया जा सकता है, जैसे अणुपरिमाण की परम अवधि परमाणु और महत्परिमाण की चरम सीमा आकाश है, इसी प्रकार ज्ञानवृद्धि की चरम सीमा या कोई न कोई विश्राम स्थान अवश्य मानना चाहिये बस जहा पर वा जिस आत्मा में ज्ञानवृद्धि को निरतिशय स्थान प्राप्त हो गया है वही आत्मा सर्वज्ञ, सर्वदर्शी और जिन अथवा तीर्थंकर के नाम से अभिहित है । ऐसी आत्माएँ इस अवसर्पिणीकाल मे यद्यपि अनन्तानन्त हो चुकी हैं तथापि जिन आत्माओं ने इस निरतिशय ज्ञान–केवलज्ञान को प्राप्त करके

समार में धर्म का उपदेश दिया और धर्मरूप तीर्थ की स्थापना की। वे जिन भगवान् तीर्थंकर के नाम से अभिहित हुए हैं और वे श्री ऋषभदेव से लेकर भगवान् महावीर स्वामी तक चौवीस हुए हैं जिनका कि आरम्भ से लेकर अन्त तक एक ही प्रकार का उपदेश और आदेश है। इससे जिन–केवली के अस्तित्व की सिद्धि निर्विवाद है।

इसमें इतना और समझ लेना चाहिये कि जिस आत्मा का जितने परिमाण में कर्म क्षय या क्षयोपशम होगा उसको उतने ही अंश मे देश प्रत्यक्ष व सर्वप्रत्यक्ष की प्राप्ति होगी, अपने ज्ञान को अधिकाधिक निर्मल करना यह उसके अपने वश की बात है, आत्मा तो स्वभाव से अनन्त दर्शन और अनन्त ज्ञान का भडार है। उसकी यह दर्शन और ज्ञान की अनन्त शक्ति कर्म के प्रगाढ पटलों से आच्छादित हो रही है। उस आवरण शक्ति को जितने २ अंश मे दूर किया जायगा उतने ही अंश में आत्मा की ज्ञान शक्ति का विकास होता जायगा। जिस समय उस पर से तमाम कर्मजन्य आवरण दूर हो जावेंगे उस समय आत्मा की उस ज्ञान और दर्शन शक्ति का पूर्ण विकास हो जावेगा फिर ससार का ऐसा कोई भी पदार्थ न होगा जो कि उस निरावरण ज्ञान शक्ति मे सम्पूर्ण रूप से जल के बिना रह सके। बस इसी का नाम सर्वज्ञता और सर्वदर्शिता है जोकि निरावृत्त आत्मा की पूर्ण और स्वाभाविक ऋद्धि है, इसी ज्ञानऋद्धि को प्राप्त करने वाली आत्मा का नाम 'जिन' अथवा केवली भगवान् है। इस गाथा में जैन प्रवचन पर पूर्ण श्रद्धा और विश्वास रखने का उपदेश दिया गया है क्योंकि जैनागमों को आप्त वचन कहा गया है सो वीतरागदेव–जिनको दूसरे शब्दों मे 'जिन' कहते हैं–के अतिरिक्त और कोई आप्त–यथार्थवक्ता नहीं हो सकता। इसलिये इस पूर्वापर मे अविरोध रखने वाली आप्त प्रणीत वाणी पर कभी अविश्वास नहीं करना चाहिये। जो लोग केवली और उसकी वाणी पर विश्वास नहीं करते वे लोग वास्तव में सत्य की अवहेलना करते हैं अत सर्वज्ञ भाषित धर्म पर आरूढ होने वाले मुनि को जिन भगवान् के अस्तित्व मे और उनकी वाणी की यथार्थता में कभी सन्देह नहीं करना चाहिये। इसी मे उसकी दर्शन शुद्धि और साधुता की प्रतिष्ठा है। यहा पर इतना और स्मरण रखना चाहिये कि ये परिषह हर एक कर्म के उदय से उदय में नहीं आते किन्तु ज्ञानावरणीय, वेदनीय, मोहनीय और अन्तराय इन

चार कर्मों मे इन बावीस परिषहों के उदय का समावेश हो जाता है यथा— ज्ञानावरणीय कर्म के उदय से-प्रज्ञा और अज्ञान परिषह का उदय होता है। तथा अन्तराय कर्म से-अलाभ। चारित्र मोहनीय से-अरति, अचेल, स्त्री, नैषेधिकी, याचना, सत्कार, और आक्रोश परिषह। दर्शन मोहनीय से-दर्शन। वेदनीय से-क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दशमशक, चर्या, शय्या, मल, वध, रोग, और तृण स्पर्श परिषहों की उत्पत्ति होती है। यहा पर अन्त मे इतना और भी याद रहे कि दर्शनपरिषह को भली भाति सह लेने से प्राय अन्य सभी परिषह सुगमता से सहन किये जा सक्ते हैं। इस बात को यदि आम शब्दों मे कहे तो यू कहा जा सकता है-जिसको वीतरागदेव और उनके धर्म पर पूर्ण विश्वास और श्रद्धा है वह पुरुष अपने ऊपर आये हुए अनेक विध सकटों को भी भली भाति सहन कर सकता है, और उन आने वाले कष्टों को अपनी अपूर्व सहन-शीलता से पराजित करता हुआ अपने अभीष्ट आत्मपदार्थ को शीघ्र से शीघ्र प्राप्त करने मे सफल मनोरथ हो सकता है। अब अध्ययन की समाप्ति मे इनका उपसहार करते हुए सूत्रकार लिखते हैं—

**एए परीसहा सव्वे, कासवेण पवेइया ।**
**जे भिक्खू न विहन्निज्जा, पुट्ठो केणइ कण्हुई ॥४६॥**
**त्ति बेमि ।**

**इति दुइअ परिसहज्झयणं समत्तं ॥२॥**

**एते परिषहा सर्वे, काश्यपेन प्रवेदिता ।**
**यान् भिक्षुर्नविहन्येत, पृष्टःकेनाऽपिकुत्रचित् ॥४६॥**
**इति ब्रवीमि ।**

**द्वितीयपरिषहाध्ययन समाप्तम् ॥२॥**

पदार्थान्वय —एए-ये परीसहा-परिषह सव्वे-सब कासवेण-काश्यप ने पवेइया-प्रतिपादन किये है जे-जिनको भिक्खू-साधु (जान करके) न विहन्निज्जा-

पतित न होवे पुट्ठो–स्पर्शित हुए केणइ–किसी प्रकार से कण्हुई–किसी स्थान पर त्ति–समाप्ति बेमि–कहता हू।

मूलार्थ—ये सब परिषह काश्यप ने प्रतिपादन किये हैं जिनको जानकर साधु अपने संयम से पतित न हो किसी प्रकार से या किसी स्थान पर भी इनका चाहे स्पर्श हो। यह सब कुछ मैंने भगवान् के उपदेश के अनुसार कहा है इसमें मेरी निजी बुद्धि की कोई कल्पना नहीं है।

टीका—काश्यपगोत्रीय भगवान् महावीर स्वामी ने इन परिषहों का वर्णन किया है, इनको भली भांति जान कर संयमशील साधु किसी प्रकार से किसी स्थान में इनका स्पर्श हो जाने पर अपने संयममार्ग से पतित न हो जाए किन्तु अपनी संयम सम्बन्धी दृढता से इन पर विजय प्राप्त करे। इसी उद्देश से इनका उल्लेख किया गया है तथा विस्तार से इनके स्वरूप का वर्णन किया गया है। किसी भी अभीष्ट की सिद्धि बिना कष्टों को झेले नहीं हो सकती, इसलिये परमात्मपद प्राप्ति की अभिलाषा रखने वाले मुनिजनों को तो इन बाईस प्रकार के कष्टों का अवश्य सामना करना पडेगा तथा अपनी संयममयी दृढ धारणा से इन पर विजय भी अवश्य प्राप्त करनी होगी अन्यथा अभीष्ट की सिद्धि दूर से भी दूर हो जाएगी। एतदर्थ ही भगवान् ने अपने ज्ञान के अनुसार इनका वर्णन और इनके साथ शांतिपूर्वक युद्ध करने तथा इनको पराजित करके आत्मविकास करने की आज्ञा दी है, इसलिये विवेकशील साधु को इन सभी परिषहों के स्वरूप का ज्ञान होना नितान्त आवश्यक है, तभी वह परिषह के आने पर अपने संयम को दृढ रखता हुआ अपनी सहनवृत्ति द्वारा उसको पराजित कर सकेगा।

इस अध्ययन में कुल ४६ गाथाएँ हैं। उनमें से पहली गाथा के द्वारा परिषहों का विभाग बतलाया गया है और अंत की गाथा में उन्हीं का उपसंहार किया गया है, इस विषय के उपक्रम और उपसंहार दोनों में ही भगवान् महावीर स्वामी के नाम का उल्लेख है इस कथन से इस सन्दर्भ की आप्तप्रणीतता भली भांति सिद्ध होती है। एवं बाकी की ४४ गाथाओं में परिषहों के स्वरूप का वर्णन है और प्रत्येक परिषह के वर्णन में दो दो गाथाएँ दी गई हैं, यह विषय कितना रोचक और महणीय है इसके कथन करने की विशेष आवश्यकता नहीं।

बुद्धिमान् जिज्ञासु पुरुष इसका स्वयं ही अनुभव करलेंगे। तथा इन परिषहों के सम्बन्ध में इतना और ख्याल कर लेना भी जरूरी है कि मुनि के उद्देश से ही यद्यपि इनका उल्लेख किया गया है तथापि गृहस्थ के लिये भी समय के अनुसार और अपने अधिकार के मुताबिक इनका सहन करना परम आवश्यक है, यथा— अपनी स्त्री के अतिरिक्त अन्य स्त्री से समागम का परित्याग और स्व स्त्री में भी तिथि पर्व आदि के नियम का पालन करना एवं स्त्री की रुग्णावस्था में तथा गर्भवती होने के समय ब्रह्मचर्य का पालन करना और कामचेष्टा के उत्पन्न होने पर भी अपने ब्रह्मचर्य को दूषित न होने देना तथा अपनी स्वदार सन्तोषरूप प्रतिज्ञा में दृढ रहना अथ च हृदय में दीप्त हुई कामाग्नि को शुद्ध विचारों के द्वारा शान्त करने का प्रयत्न करना यह देशविरति श्रावक-गृहस्थ का परिषह सहन करना है। इसी प्रकार द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव के अनुसार अन्यान्य परिषहों के सम्बन्ध में भी समझ लेना चाहिये।

इसके अतिरिक्त इस सूत्र की दीपिका नाम की टीका में लिखा है कि— "इहहिकर्मप्रवाद नामाष्टमोहि पूर्वस्तस्य सप्तदश प्राभृत तस्योद्धारलेशद्वितीय अध्ययन उत्तराध्ययनस्य" श्री उत्तराध्ययन सूत्र का यह दूसरा अध्ययन कर्मप्रवाद नामक आठवें पूर्व के सत्तरवें प्राभृत का लेशमात्र उद्धार है। सो यह अध्ययन प्रत्येक मुनि को मनन करने योग्य है। 'त्तिबेमि' का अर्थ तो पूर्व में—प्रथम अध्ययन की समाप्ति में लिख ही दिया है उसी के अनुसार यहां पर भी समझ लेना चाहिये। यथा—श्रीसुधर्मास्वामी अपने शिष्य जम्बूस्वामी से कहते हैं कि हे शिष्य! जैसे मैंने भगवान् से सुना है वैसे ही मैं तेरे प्रति कथन करता हूं इसमें मेरी अपनी बुद्धि की कोई कल्पना नहीं है।

परिषहाध्ययन समाप्त।

---

# अह तइअं चाउरंगिज्जं अज्झयणं

## अथ तृतीयं चातुरङ्गीयमध्ययनं प्रारभ्यते

इस ग्रन्थ के द्वितीय अध्ययन में परिषहों का वर्णन और उनके सहन करने का उपदेश दिया गया है सो परिषहों के सहन करने में मनुष्य ही साधन है परन्तु मनुष्य को चारों अगों की प्राप्ति का होना अति कठिन है अत इस तीसरे अध्ययन में उन दुर्लभ चारों अगों का निरूपण किया जाता है। इन चारों अगों के निरूपण के कारण इस अध्ययन को चातुरगीय अध्ययन कहते हैं और उसकी आदिम गाथा इस प्रकार है—

चत्तारि परमंगाणि, दुल्लहाणीह जन्तुणो।
माणुसत्तं सुइ सद्धा, संजमम्मि य वीरियं ॥१॥

चत्वारि परमांगानि, दुर्लभानीह जन्तोः।
मनुष्यत्वं श्रुति श्रद्धा, संयमे च वीर्यम् ॥१॥

पदार्थान्वय —चत्तारि-चार परमगाणि-प्रधान अग दुल्लहाणि-दुर्लभ हैं इह-इस ससार में जन्तुणो-जीव को माणुसत्त-मनुष्यत्व सुई-श्रुति श्रवण सद्धा-श्रद्धा य-और सजमम्मि-सयम में वीरिय-वीर्य।

मूलार्थ—ससार मे इस जीव को-मनुष्यत्व, श्रुतिधर्म का श्रवण-श्रद्धा और सयम मे पुरुषार्थ, इन चार अगो की प्राप्ति का होना बहुत कठिन है।

टीका—इस ससार चक्र में भ्रमण करते हुए जीव को चारों अगों का प्राप्त होना बहुत ही कठिन है, क्योंकि ये चारों ही अग मोक्ष के साधनभूत होने से जीव के लिये बहुत ही उपकारी माने गये हैं।

मनुष्यत्व—यद्यपि अनादि ससार चक्र मे परिभ्रमण करते हुए इस जीव को अनेक बार मनुष्य भव, मनुष्य जन्म की प्राप्ति हो चुकी है परन्तु उसमें मनुष्यत्व का प्राप्त होना बहुत ही कठिन है ? क्योंकि मनुष्यत्व उसे कहते हैं जिससे कि मनुष्योचित कर्तव्यपरायणता का बोध और आचरण हो इसलिये वह अत्यन्त दुर्लभ है।

श्रुति—अस्तु पुण्यवशात् किसी प्रकार से मनुष्यत्व की प्राप्ति भी हो जाए परन्तु उसमें फिर श्रुति धर्म के श्रवण का सयोग मिलना तो और भी कठिन है क्योंकि धर्म का श्रवण किये विना कर्तव्याकर्तव्य का पूर्णतया बोध नहीं हो सकता इसलिये श्रुति का प्राप्त होना मनुष्यत्व से भी अधिक आवश्यक है।

श्रद्धा—कदाचित् श्रुति की प्राप्ति भी किसी पुण्य के विशेष उदय से हो जाए परन्तु उसमें श्रद्धा का प्राप्त होना तो और भी कठिनतर है। बिना श्रद्धा के, बिना दृढ़तर विश्वास के सुना हुआ धर्मशास्त्र भी ऊपरभूमि म बोए हुए बीज की तरह निष्फलप्राय जाता है, और हेयोपादेय के ज्ञान से भी श्रद्धाशून्य हृदय खाली रह जाता है इसलिये मनुष्यत्व और श्रुति के साथ श्रद्धा का होना बहुत ही आवश्यक है।

सयम में पुरुषार्थ—मानो कि मनुष्यत्व और श्रुति के साथ पुण्य सयोग से श्रद्धा की भी प्राप्ति हो गई परन्तु फिर भी धर्मशास्त्रों की शिक्षा के अनुसार यदि सयम मे पुरुषार्थ न हुआ तो वह श्रद्धा भी किसी काम की नहीं, इसलिये सयम में वीर्य-पुरुषार्थ का होना और भी दुर्लभ है। इस सारे कथन का तात्पर्य यह है कि ससार चक्र मे भ्रमण करते हुए इस जीव को बडे ही पुण्य के प्रभाव से इन उक्त चारों अगों की प्राप्ति होती है अत मोक्ष के साधनभूत इन चारों अगों को प्राप्त करके मनुष्य को अपने अभीष्ट लक्ष्य की ओर बढने का प्रयत्न करना चाहिये क्योंकि इन चारों अगों की प्राप्ति बार २ नहीं होती। ये तो बडे ही दुर्लभ हैं। इनका लाभ तो किसी निकटभवी भाग्यशाली पुरुष को ही उसके शुभतर पुण्योदय से हो सकता है। अन्य साधारण को नहीं। यद्यपि १ मनुष्य भव २

आर्यक्षेत्र ३ आर्यजाति ४ आर्यकुल ५ रूप ६ नीरोगता ७ दीर्घायु ८ बुद्धि ९ धर्मश्रवण १० अर्थग्राहकता ११ श्रद्धा १२ तथाभिरुचि १३ और अशठता इत्यादि और भी साधन माने हैं परन्तु इन सबका उक्त चारों ही अंगों में समावेश हो जाता है।

यहां पर गाथा में अंग शब्द के उल्लेख से शास्त्रकार का यह बतलाने का आशय है कि मोक्ष के लिये साक्षात् वा परंपरया उपयोगी ये चारों ही अंग धर्म के प्रधान कारण हैं और इनको जो दुर्लभ बतलाया है उसका तात्पर्य यही है कि ये हर एक को प्राप्त नहीं हो सकते तथा इन्हीं के द्वारा मोक्ष-प्रतिबन्धक घाति-कर्मों का क्षय और क्षयोपशम किया जा सकता है इसलिये इनकी दुर्लभता अनुभव-सिद्ध और युक्तियुक्त प्रतिपादन की गई है।

अब सूत्रकार इन चारों अंगों का नाम निर्देश करते हुए इनमें से प्रथम मनुष्य जन्म की दुर्लभता के विषय में कहते हैं यथा—

**समावन्ना णं संसारे, नाणागोत्तासु जाइसु।**
**कम्मा नाणाविहा कट्टु, पुढो विस्संभया पया ॥२॥**
**समापन्नाः संसारे, नानागोत्रेषु जातिषु।**
**कर्माणि नानाविधानि कृत्वा, पृथग् विश्वभृतः प्रजाः ॥२॥**

पदार्थान्वयः—पया—जीव संसारे—संसार में नाणा—नाना प्रकार के गोत्तासु—गोत्रों में जाइसु—जातियों में समावन्ना—प्राप्त हुए ण—वाक्यालंकार में पुढो—पृथक् २ जीव ने विस्स—जगत् को भया—भर दिया कम्मा—कर्म नाणाविहा—नाना प्रकार के कट्टु—करके।

मूलार्थ—इस संसार में पृथक् २ जीव ने नाना प्रकार के कर्मों के आचरण द्वारा नाना प्रकार के गोत्र और जातियों में जन्म धारण करके इस विश्व को भर दिया है।

टीका—इस अनादि संसार चक्र में जीव नाना प्रकार के त्रस आदि गोत्रों और एकेन्द्रिय आदि जातियों में प्राप्त हुए हैं। इतना ही नहीं किन्तु एक २

जीव ने ज्ञानावरणीय आदि नाना प्रकार के कर्मों के प्रभाव से जन्म मरण के द्वारा इस सारे विश्व को भर रखा है। इसका अभिप्राय यह है कि इस असख्यात योजन प्रमाण लोक में ऐसा कोई भी आकाशप्रदेश नहीं है जहा कि प्रत्येक जीव ने अनन्तवार जन्म और मरण को धारण न किया हो ' क्योंकि जीव अनादि माना गया है तब उसका उपचार से जन्म मरण भी अनादिकालीन ही मानना युक्तियुक्त है। इसके अतिरिक्त गाथा में जो गोत्र और जाति शब्द का उल्लेख किया गया है उसके दोनों ही अर्थ होते हैं, त्रस आदि गोत्र और कश्यप आदि गोत्र। एव एकेन्द्रिय आदि जाति और क्षत्रिय आदि जाति। इसके अलावा 'विस्स' शब्द पर जो विन्दु दिया गया है वह अलाक्षणिक है और 'प्रजा' शब्द से जनसमूह का ग्रहण करना चाहिये।

अब फिर इसी विषय को स्पष्ट करते हैं—

**एगया देवलोएसु, नरएसु वि एगया।**
**एगया आसुरं कायं, आहाकम्मेहिं गच्छई ॥३॥**

**एकदा देवलोकेषु, नरकेष्वप्येकदा ।**
**एकदाऽऽसुर काय, यथा कर्मभिर्गच्छति ॥३॥**

पदार्थान्वय —एगया-एक वार देवलोएसु-देवलोकों मे एगया-एकदा नरएसु-नरकों में वि-भी एगया-एकदा आसुरकाय-असुरकाय मे अहाकम्मेहिं-यथाकर्म-कर्मों के अनुसार गच्छई-जाता है।

मूलार्थ—ये जीव अपने २ शुभाशुभ कर्मों के अनुसार कभी देवलोकों में जाते हैं, कभी नरकों में और असुरसमूह म जाते हैं। यहा पर 'अपि' शब्द समुच्चय अर्थ में है।

टीका—अपने शुभ कर्मों के विपाक के अनुसार ये जीव कभी देवलोक मे उत्पन्न होते हैं और अशुभ कर्मा के उदय से कभी रत्नप्रभा आदि नरकों की यातनाएँ भोगते हैं तथा पूर्वजन्मार्जित कर्म के प्रभाव से कभी असुरकुमारों मे जन्म लेते हैं तात्पर्य यह कि जिस २ प्रकार के कर्म का ये जीव आचरण करते हैं उसी के विपाकोदय के अनुसार वैसी ही योनियों मे उनका जन्म होता है।

इस गाथा में कर्मों के फल का प्रदर्शन किया गया है। प्राणी जिस प्रकार का कर्म करते हैं उसी के अनुसार उसका फल भी वे भोगते हैं परन्तु कर्म के करने अथवा भोगने के समय काल-स्वभाव-नियति-कर्म और पुरुषार्थ की कारणता अवश्य मिल जाती है।

यहा पर 'गच्छति' इस बहुवचन की क्रिया के स्थान में 'गच्छइ' यह एक वचन की क्रिया प्राकृत के नियमानुसार है, और 'काय' शब्द का अर्थ यहा पर समूह का है।

अब फिर उसी विषय का वर्णन करते हैं—

**एगया खत्तिओ होइ, तओ चण्डाल वुक्कसो।**
**तओ कीडपयंगो य, तओ कुन्थु पिवीलिया ॥४॥**
**एकदा क्षत्रियो भवति, ततश्चण्डालो वोक्कसः।**
**ततः कीटः पतंगश्च, ततः कुंथुः पिपीलिका ॥४॥**

पदार्थान्वय—एगया-किसी समय खत्तियो-क्षत्रिय होइ-होता है। तओ-उसके पीछे चडाल-चडाल-वा वुक्कसो-वुक्कस तओ-तदनन्तर कीड-कीट य-और पयगो-पतग तओ-उसके बाद कुथु-कुन्थु पिवीलिया-कीडी (होता है)।

मूलार्थ—किसी समय यह जीव क्षत्रिय बनता है और किसी समय चडाल और वुक्कस बन जाता है तथा कभी कीट, पतग, कुथु और पिपीलिका आदि की योनि में उत्पन्न होता है।

टीका—कर्मों के प्रभाव से ससार चक्र में भ्रमण करता हुआ यह जीव कभी क्षत्रियादि कुल में उत्पन्न होता है और कभी चण्डाल तथा वुक्कसादि के रूप में जन्म लेता है एव कर्म के प्रभाव से ही यह कीट पतग कुथु और कीडी आदि की योनि में उत्पन्न होता है। उक्त गाथा में उल्लेख किये गये क्षत्रिय शब्द से उच्च जाति और चण्डाल, वुक्कस शब्द से नीच और वर्णसकर जाति की सूचना की गई है। तथा कीट पतग और कुथु पिपीलिका से समस्त तिर्यग्जाति के जीवों का ग्रहण अभीष्ट है। तात्पर्य यह कि ससार में उच्च, नीच, देव, मनुष्य और तिर्यग् आदि ऐसी कोई भी जाति अथवा योनि बाकी नहीं जिसमें जीवों ने अपने २ कर्मों के

अनुसार जन्म धारण न किया हो। देव और नरक का उल्लेख तीसरी गाथा में किया गया है एवं मनुष्य और तिर्यग्योनि का कथन इस चौथी गाथा में है। इस प्रकार शास्त्रकार ने चारों ही गतियों का संक्षेप से उल्लेख कर दिया है। इन्हीं चारों गतियों के समुदाय का नाम संसार चक्र है। प्रत्येक जीव अपने अपने शुभाशुभ कर्मों के अनुसार इन्हीं चार गतियों में अपने जन्म मरण की परम्परा का अनुभव करता रहता है।

तथा गाथा में आये हुए 'बुक्कस' शब्द की व्याख्या वृत्तिकार ने इस प्रकार की है यथा—ब्राह्मण और शूद्री के संयोग से उत्पन्न होने वाला निषाद कहलाता है, तथा ब्राह्मण और वैश्य की स्त्री से उत्पन्न होने वाली सन्तान को अम्बोष्ठ कहते हैं इस प्रकार निषाद और अम्बोष्ठी के योग से जो सन्तान उत्पन्न हो उसका नाम बुक्कस है, परन्तु यहा पर आया हुआ बुक्कस शब्द समस्त वर्णसंकर जातियों का बोधक है। संक्षेप से ऊपर दिये गए वर्णन का तात्पर्यमात्र इतना ही है कि मनुष्यों तथा पशुओं की उच्च अथवा नीच ऐसी कोई भी जाति नहीं जिसमें इस जीव ने अनेकानेक वार जन्म अथवा मरण को धारण न किया हो।

इस प्रकार निरन्तर भ्रमण करते हुए भी इस जीव को उपरति नहीं होती अब इसी के विषय में कहते हैं—

**एवमावट्ट जोणीसु, पाणिणो कम्मकिव्विसा।**
**न निविज्जन्ति संसारे, सव्वट्ठेसु व खत्तिया ॥५॥**

**एवमावर्तयोनिषु , प्राणिनः कर्मकिल्विषाः ।**
**न निर्विद्यन्ते संसारे, सर्वार्थेष्विव क्षत्रियाः ॥५॥**

पदार्थान्वय—एव-इस प्रकार ... कम्म किव्विसा-दुष्टकर्म

टीका—जैसे राजा के अधिकार में अनेकानेक देशों के आने पर भी उनकी लालसा की तृप्ति नहीं होती किन्तु और अधिकाधिक अधिकार के लिये लालायित रहती हैं इसी प्रकार यह जीव भी ससार चक्र में भ्रमण करता हुआ और दुष्कर्म के प्रभाव से नाना प्रकार के दुःखों का अनुभव करता हुआ इस ससार में उपराम होने की भावना को अपने अन्त करण में जागृत नहीं करता। किन्तु विपरीत इसके उसमे अधिकाधिक रुचित ही होता जाता दिखाई देता है।

यहा पर गाथा मे आये हुए क्षत्रिय शब्द से केवल क्षत्रिय जाति में उत्पन्न होने वाली व्यक्ति विशेष का ग्रहण अभिप्रेत नहीं है किन्तु 'क्षतात्–भयात् त्रायते इति क्षत्रिय' इस व्युत्पत्ति के द्वारा भय से रक्षा करने वाले का नाम क्षत्रिय होने से चाहे किसी भी वर्ण का पुरुष राज्याधिकार मे नियुक्त हुआ हो और उसमें राज्य योग्य गुणों की विद्यमानता हो तो गुणों की अपेक्षा से उसे भी क्षत्रिय कह सकते हैं–इस अर्थ मे यहा पर क्षत्रिय शब्द का प्रयोग किया गया है।

जो लोग ससार से निवृत्त नहीं होते उन्हें जिस फल की प्राप्ति होती है अब उस विषय का वर्णन यहा पर किया जाता है।

**कम्मसंगेहिं सम्मूढा, दुक्खिया बहुवेयणा।**
**अमाणुसासु जोणीसु, विणिहम्मन्ति पाणिणो ॥६॥**

**कर्मसंगैः सम्मूढाः, दुःखिता बहुवेदना·।**
**अमानुषीषु योनिषु, विनिहन्यन्ते प्राणिन ॥६॥**

पदार्थान्वय —कम्मसगेहिं–कर्मों के सयोग से सम्मूढा–निरन्तर मूढ़ हैं दुक्खिया–दुःखित हैं बहुवेयणा–बहुत वेदना से युक्त हैं अमाणुसासुजोणीसु–मनुष्य योनि को छोड़ कर शेष योनियों मे पाणिणो–प्राणी विणिहम्मति—पीड़ा को प्राप्त होते हैं।

मूलार्थ—कर्मों के सयोग से जीव मूढ हैं, दुःखी हैं और बहुत सी वेदनाओं से युक्त हैं। मनुष्य योनि को छोडकर अन्य योनियों में प्राणी अधिक दुःख भोगते हैं।

**माणुस्सं विग्गहं लद्धुं, सुई धम्मस्स दुल्लहा ।**
**जं सोच्चा पडिवज्जन्ति, तवं खंतिमहिंसयं ॥८॥**

मानुष्य विग्रह लब्ध्वा, श्रुतिर्धर्मस्य दुर्लभा ।
य श्रुत्वा प्रतिपद्यन्ते, तप क्षान्तिमहिंस्रताम् ॥८॥

पदार्थान्वय —माणुस्स मनुष्य का विग्गह-शरीर लद्धु-प्राप्त करके धम्मस्स-धर्म की सुई-श्रुति दुल्लहा-दुर्लभ है ज-जिसको सोचा-सुन करके तव-तप खंति-क्षमा अहिंसय-दया पडिवज्जंति-प्राप्त करते हैं ।

मूलार्थ—मनुष्य जन्म के प्राप्त होने पर भी धर्म की श्रुति फिर भी दुर्लभ है जिसको कि सुनकर तप, क्षमा और दया के भाव को ये जीव धारण करते हैं ।

टीका —पुण्य सयोग से मनुष्य जन्म के मिल जाने पर भी उसमें धर्म की श्रुति–धर्म का श्रवण करना–और भी दुर्लभ है । यह जीव विषयपोषक राग रग के श्रवण के लिए तो बिना किसी की प्रेरणा के स्वय ही उद्यत रहता है परन्तु सौभाग्यवश जहा धर्म के श्रवण करने का अवसर आता है वहा पर सुज्ञपुरुषों की प्रेरणा के होते हुए भी इसको प्रमाद–आलस्य आ दबाता है जिसके कारण इसकी उस तरफ रुचि ही नहीं होती । इसीलिए शास्त्रकार कहते हैं कि मनुष्य जन्म के प्राप्त होने पर भी धर्म श्रुति का प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है । क्योंकि यह धर्म श्रुति, तप, क्षमा और अहिंसा आदि सद्गुणों की जननी है, अर्थात् इसी से मनुष्य के हृदय में इन उक्त सद्गुणों का जन्म होता है अत इसका प्राप्त होना निस्सन्देह दुर्लभ है । अस्तु अब यहा पर स्वभावत यह प्रश्न उठना है कि धर्म क्या और किस अर्थ में उसको यहा पर ग्रहण करना चाहिए । और जिनमें इसका प्रतिपादन किया गया है वे धर्मशास्त्र कौन ? जिनके कि द्वारा मनुष्य ने धर्म का श्रवण करना है । इस प्रश्न का तात्पर्य यह है कि धर्म शब्द का सम्बन्ध वशात् अनेक अर्थों में व्यवहार होता है जैसे–ग्रामधर्म, नगरधर्म, देशधर्म और राजधर्म इत्यादि । एव हर एक मत या सम्प्रदाय में धर्म की अलग अलग व्याख्या मिलती है और हर कोई अपने अपने नियमों या सिद्धान्तों को धर्म के नाम से पुकारते हैं तथा उन नियमों अथवा सिद्धान्तों का जिनमें उल्लेख किया गया हो उनको वे धर्मशास्त्र कहते हैं परन्तु विचार करने से एक दूसरे द्वारा की हुई धर्म की व्याख्या आपस में मेल नहीं खाती तथा एक

दूसरे के सिद्धान्तों मे विरोध दिखाई पडता है। इसलिये जिज्ञासु के वास्ते इस बात के निर्णय में बहुत ही कठिनता हो जाती है कि वह धर्म सम्बन्धी किसकी व्याख्या को ठीक समझे और किस शास्त्र को वह धर्मशास्त्र के नाम से कहे अथवा माने ? इत्यादि।

उत्तर—धर्म की सामान्य व्याख्या तो यही है कि जो धारण किया जाए अर्थात्–जिसके धारण करने से पतन की ओर जाती हुई यह आत्मा रुक जाए और उसके स्थान मे उत्थान की ओर प्रयाण करने लगे, उसका नाम धर्म है। उस धर्म का जिन शास्त्रों में वर्णन किया गया हो उनको धर्मशास्त्र कहते हैं। इसी भाव को हृदय मे रखकर हमारे पूज्य सूत्रकार ने धर्मश्रुति के फल का निर्देश करते हुए धर्म और उसके प्रतिपादक धर्मशास्त्रों के विषय मे बडा ही सारगर्भित निर्वचन कर दिया है। उनके अभिप्राय के अनुसार धर्म का सजीव और आचरणीय स्वरूप तप, क्षमा और अहिंसा है, और इनका प्रतिपादन जिन शास्त्रों मे हो वे धर्मशास्त्र हैं। बस यही धर्म और धर्मशास्त्र की सुचारु और महणीय व्याख्या है। यहा पर तप से द्वादशविध तप, क्षमा से दशविध यतिधर्म और अहिंसा से–साधु के पाचों महाव्रतों का ग्रहण अभिप्रेत है।

इसके अतिरिक्त श्रुतिधर्म की दुर्लभता का एक यह भी कारण है कि–हर एक पदार्थ का ज्ञान श्रवण करने से ही होता है और उसका निश्चित होना भी श्रवण पर ही निर्भर है, इसीलिये श्रुतज्ञान को सबसे अधिक उपकारी माना गया है। अत श्रुतज्ञान के विषय में मुमुक्षु पुरुष को कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए।

श्रवण करने के पश्चात् श्रद्धा उत्पन्न होती है इसलिए अब श्रद्धा की दुर्लभता के विषय में कहते हैं—

आहच्च सवणं लद्धुं, सद्धा परम दुल्लहा।
सोच्चा नेआउयं मग्गं, बहवे परिभस्सई॥९॥

कदाचिच्छ्रवणं लब्ध्वा, श्रद्धा परम दुर्लभा।
श्रुत्वा नैयायिकं मार्गं, बहव. परिभ्रश्यन्ति॥९॥

---

१ इनसबका उल्लेख इसी सूत्र म अन्यत्र आएगा।

पदार्थान्वय —आहच्च-कदाचित सवणं-श्रवण को लद्धु-प्राप्त करके सद्धा-श्रद्धा परमदुल्लहा-परम दुर्लभ है नेआउय-न्यायकारी मग्गं-मार्ग को सोचा-सुन करके बहवे-बहुत से परिभस्सई-भ्रष्ट हो जाते हैं।

मूलार्थ—कदाचित् धर्म श्रवण को प्राप्त करके भी फिर श्रद्धा का प्राप्त होना और भी दुर्लभ है। न्यायमार्ग को सुन करके बहुत से जीव फिर भी भ्रष्ट हो जाते हैं।

टीका—कदाचित मनुष्य जन्म और धर्म का श्रवण ये दोनों कारण प्राप्त हो जाएँ तो फिर भी उनमें दृढ विश्वास का होना अत्यन्त कठिन है। धर्म म उन्हीं आत्माओं की रुचि हो सकती है जिनका कि ससार चक्र घट गया हो, इसलिए बहुत से जीव न्यायमार्ग को जानकर भी धर्म से भ्रष्ट हो जाते हैं क्योंकि उनका धम पर दृढ विश्वास नहीं हुआ यदि हो जाता तो वे धर्म मार्ग से पतित कभी न होते, इसलिए धर्मश्रवण के साथ श्रद्धा का होना अत्यन्त आवश्यक है। इसी भाव को व्यक्त करने के लिए उक्त गाथा में न्यायमार्ग का उल्लेख किया है। इसका तात्पर्य यह है कि न्याययुक्तमार्ग को श्रवण करके उस पर विश्वास लाना चाहिए सो न्याययुक्तमार्ग सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र का अनुसरण है। इसी को दूसरे शब्दों मे मोक्ष का मार्ग कहा है। तथा-काल स्वभाव-नियति-कर्म और पुरुषार्थ इन पाच समवायों से जिस मार्ग की उत्पत्ति होती है उसी को न्यायमार्ग कहते हैं एव द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव से भी न्यायमार्ग की उत्पत्ति की जा सकती है। इस प्रकार न्यायमार्ग को सुन और समझ कर भी बहुत से जीव श्रद्धा के न होने पर धर्म मार्ग से च्युत हो जाते हैं, इसलिए श्रद्धा का होना परम आवश्यक है।

विचार कर देखा जाए तो ससार के जितने भी व्यावहारिक कार्य हैं, वे सबके सब श्रद्धा और विश्वास पर ही अवलम्बित हैं, तब धार्मिक जगत् में श्रद्धा की कितनी आवश्यक्ता है, यह कहने की जरूरत नहीं रहती। इसलिए जिज्ञासु जनों को श्रद्धामय होने का निरन्तर प्रयत्न करना चाहिए।

अब मनुष्यत्व, श्रुति और श्रद्धा के मिल जाने पर भी सयम सम्बन्धी पुरुषार्थ की दुर्लभता के विषय में कहते हैं।

**सुइं च लद्धुं सद्धं च, वीरियं पुण दुल्लहं।**
**बहवे रोयमाणा वि, नो यणं पडिवज्जए ॥१०॥**

**श्रुतिं च लब्ध्वा श्रद्धां च, वीर्यं पुनर्दुर्लभम्।**
**बहवो रोचमाना अपि, नो एतत्प्रतिपद्यते ॥१०॥**

पदार्थान्वय —सुइ-श्रुति च-और सद्धं-श्रद्धा को लद्धुं-प्राप्त करके वीरियं-पुरुषार्थ पुण-फिर दुल्लहं-दुर्लभ है बहवे-बहुत से रोयमाणावि-रुचि करते हुए भी य णं-इसको नो पडिवज्जए-ग्रहण नहीं कर सकते।

मूलार्थ—मनुष्य जन्म के साथ श्रुति और श्रद्धा के प्राप्त हो जाने पर संयम में पुरुषार्थ का होना फिर भी दुर्लभ है। क्योंकि बहुत से जीव, धर्म में रुचि होने पर भी उसे ग्रहण नहीं कर सकते।

टीका—कदाचित् किसी जीव को मनुष्य जन्म, धर्म का श्रवण और धर्म में पूर्ण अभिरुचि ये तीनों साधन मिल भी जाएँ तो भी इनके साथ वीर्य—पुरुषार्थ—का मिलना और भी कठिन है। अतएव बहुत से जीवों की धर्म में अभिरुचि होते हुए भी वे धर्म का यथार्थरूप से ग्रहण नहीं कर सकते। क्योंकि जीव के संयम विषयक पुरुषार्थ का प्रतिबन्धक चारित्रमोहनीय कर्म है, इसलिए जब तक चारित्रमोहनीय कर्म का क्षय अथवा क्षयोपशम नहीं होता तब तक इस जीव को चारित्र ग्रहण करने की अभिरुचि पैदा नहीं हो सकती और जब तक चारित्र का ग्रहण नहीं किया जाता तब तक आस्रव के द्वारों—पाप के मार्गों—का बन्द होना कठिन है, और आस्रव के निरोध किए बिना मोक्ष की आशा करना आकाश कुसुम के समान बिल्कुल व्यर्थ है। एतदर्थ ही शास्त्रकारों ने वीर्यपुरुषार्थ को परम आवश्यक समझते हुए, दुर्लभ बतलाया है। यद्यपि यहां यह शंका हो सकती है कि उक्त गाथा में केवल वीर्य शब्द का ही उल्लेख किया है जिसकी सरल और सीधी व्याख्या यही हो सकती है कि—वीर्य—पुरुषार्थ अत्यन्त दुर्लभ है, परन्तु इससे यह नहीं समझ में आता कि उसकी दुर्लभता किस विषय में है। इस प्रश्न का या शंका का संक्षेप से उत्तर या समाधान यह है कि शास्त्रकारों ने दो प्रकार से या दो प्रकार के नाम निर्देश से धर्म का वर्णन किया है, एक श्रुतधर्म और

दूसरा चारित्रधर्म, सो श्रुतधर्म का तो ऊपर आठवीं गाथा मे उल्लेख आ चुका है और उसकी तो आत्मा को प्राप्ति हो ही चुकी है, अब शेष रहे हुए चारित्र धर्म के विषय में ही वीर्य-पुरुषार्थ के करने का शास्त्रकार का अभिप्राय है, इसलिए मनुष्य जन्म-श्रुति-और श्रद्धा के साथ संयमविषयक पुरुषार्थ का आचरण करना भी नितान्त आवश्यक है यह बात भली भांति सिद्ध हो गई। तथा इस कथन से यह भी प्रमाणित हो गया कि मोक्ष की उपलब्धि में श्रुत और चारित्र दोनों ही धर्मों की समानरूप से उपयोगिता है। दो में से किसी एक के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति नहीं हो सकती किन्तु दोनों का समुच्चय ही मोक्ष का साधक है। इसीलिए तत्वार्थ प्रभृतिशास्त्रों में 'ज्ञानक्रियाभ्यामोक्ष' ज्ञान और क्रिया दोनों से ही मोक्ष का होना माना है। इस पूर्वापर सन्दर्भ का संक्षिप्त सारांश यह है कि मनुष्य के पर्याय में आने वाले जीव के लिए मनुष्यत्व, धर्म का श्रवण, धर्माभिरुचि और संयम विषयक पुरुषार्थ ये चारों ही बातें अत्यन्त दुर्लभ हैं। किसी बड़े भारी पुण्य कर्म के उदय से ही इनकी प्राप्ति हो सकती है यही इनकी दुर्लभता है।

भाग्यातिरेक से किसी भव्यात्मा को यदि इन चारों ही अंगों की प्राप्ति हो जाए तो उसका जो फल होता है अब उसका वर्णन किया जाता है।

**माणुसत्तम्मि आयाओ, जो धम्मं सोच्च सद्दहे ।**
**तवस्सी वीरियं लद्धुं, संवुडे निद्धुणे रयं ॥११॥**
**मानुष्यत्वे आयात, यो धर्मं श्रुत्वा श्रद्धत्ते ।**
**तपस्वी वीर्यं लब्ध्वा, संवृतो निर्धुनोतिरजः ॥११॥**

पदार्थान्वय —माणुसत्तम्मि-मनुष्य के भव में आयाओ-आया हुआ धम्म-धर्म को सोच-सुन करके सद्दहे-श्रद्धा करता है तवस्सी-तपोनिष्ठ वीरियं-संयम में पुरुषार्थ को लद्धु-प्राप्त करके संवुडे-आस्रवरहित-संवरयुक्त-होकर रयं-कर्म रज को निद्धुणे-धुन देता है।

मूलार्थ—जो जीव मानव जन्म को प्राप्त करके धर्म का यथाविधि श्रवण करता है और धर्म पर दृढ़तर विश्वास रखता हुआ उसके अनुसार संयम

को ग्रहण करता है ऐसा सवृत-आस्रवरहित-निष्पाप-तपस्वी-तपोनिष्ट आत्मा अपने चिरसंचितकर्म मल को धुन देता है-छिन्न भिन्न कर देता है-अर्थात् उससे अलग हो जाता है।

टीका—इस गाथा मे उक्त चारो अगों की यथार्थ फल श्रुति का उल्लेख किया गया है। यह बात तो असन्दिग्ध ही है कि मोक्ष-सुख की प्राप्ति का आधार ज्ञानावरणीयादि चार प्रकार के घाति-आत्मा के ज्ञान, दर्शन चारित्र और वीर्य आदि गुणो का घात करने वाले-कर्मों के क्षय पर अवलम्बित है, और उन कर्मों का क्षय, निर्जरा और सम्वर (आश्रवद्वारों का निरोध करना) के सम्यग् अनुष्ठान के आश्रित है। एव सम्वर और निर्जरा के लिए श्रद्धा की आवश्यकता है तथा श्रद्धा प्राप्ति के निमित्त धर्म के श्रवण की जरूरत है और धर्म का यथाविधि श्रवण करना मनुष्यता की अपेक्षा रखता है अत मनुष्यता से लेकर श्रुति, श्रद्धा तथा चारित्र ग्रहण, सम्वर और निर्जरा तक को प्राप्त करने वाली आत्मा कर्मों के क्षय करने में समर्थ हो जाती है, और कर्म क्षय का अतिम फल केवल ज्ञान और मोक्ष है। तब इस सारे कथन का साराश यही निकला कि मनुष्यत्व आदि चारो अगो को प्राप्त करने वाला जीव कर्म की कठिन वेडियों को तोड कर अपना पूर्ण विकास कर लेने म समर्थ हो जाता है जिसका अतिम फल आत्म स्वातन्त्र्य या मोक्ष का निरतिशय सुख है।

अब यहा पर इस बात को भी भूल नहीं जाना चाहिए कि मोक्ष के कारणभूत इन चारो अगो में श्रुति, श्रद्धा और वीर्य ये तीनों अग तो आधेय हैं और मनुष्य इनका आधार है। इसलिए आधारभूत प्रधान अग का यह कर्तव्य है कि वह श्रुति, श्रद्धा और पुरुषार्थ के द्वारा अपने विकास मे किसी प्रकार की भी कमी बाकी न रखे। इसी मे उसका श्रेय है। कितने एक मूढ लोगों ने धन, धान्य और पुत्र पौत्र आदि परिवार को ही दुर्लभ मान रखा है परन्तु यह उनकी बडी भारी भूल है। वास्तव मे तो दुर्लभ वस्तु वही है कि जिसके प्राप्त होने पर इस जीव को परम कल्याण की प्राप्ति हो सके और जिसके अप्राप्त होने से इस जीव को जन्म मरण की परम्परा के चक्र मे घूमते हुए अधिकतर दुख का ही अनुभव करना पड़े। इसके अतिरिक्त पुत्र पौत्रादि की प्राप्ति तो इस जीव को

अनेक वार हुई और अनेक वार होगी। इनको दुर्लभ कहना व मानना सिवाय अज्ञानता के और कुछ नहीं है। तब सिद्ध हुआ कि इन सांसारिक पदार्थों की तरफ जरा भी ध्यान न देकर विवेकशील पुरुष को इन दुर्लभ अंगों के द्वारा अपने परमश्रेय मोक्षरूपसाध्य की सिद्धि की ओर ही झुके रहने का सतत प्रयत्न करना चाहिए।

अब उक्त चारों अंगों के ऐहिक फल के विषय मे कहते हैं—

**सोही उज्जुयभूयस्स, धम्मो सुद्धस्स चिट्ठई।**
**निव्वाणं परमं जाइ, घयसित्तिव्व पावए ॥१२॥**

**शुद्धिः ऋजूभूतस्य, धर्मः शुद्धस्य तिष्ठति।**
**निर्वाणं परमं याति, घृतसिक्त इव पावकः ॥१२॥**

पदार्थान्वय —सोही-शुद्धि उज्जुयभूयस्स-सरल की-होती है धम्मो-धर्म सुद्धस्स-शुद्ध के हृदय मे चिट्ठई-ठहरता है निव्वाण-मोक्ष परम-प्रधान जाइ-पाता है घयसित्त-घृत से सेचन की हुई व-जैसे पावए-अग्नि।

मूलार्थ—सरल की ही शुद्धि होती है और शुद्ध हृदय में ही धर्म ठहर सकता है अत धर्मयुक्त शुद्ध हृदय वाला जीव घृतसिक्त अग्नि की भाति देदीप्यमान होता हुआ कल्याणस्वरूप परमशांत जीवन-मोक्ष पद को प्राप्त हो जाता है।

टीका—इस गाथा मे जीवन्मुक्त के स्वरूप का वर्णन किया गया है। जीवन्मुक्त की आत्मा अत्यन्त सरल होती है। उसमे क्रोध, मान, माया और लोभ आदि कषायों का निवास नहीं होता इसलिए वह शुद्ध होती है। इस प्रकार की कषायरहित शुद्ध आत्मा मे ही धर्म को स्थान प्राप्त हो सकता है, जो आत्मा कषायों से मलिन हो रही हो उसमे धर्म को ठहरने के लिए जगह नहीं है। क्षमा आदि दशविध यतिधर्म की स्थिति तो निर्मल और शुद्ध हृदय मे ही हो सकती है, जैसे मलयुक्त शरीर मे बहुमूल्य ओषधि भी निष्फल जाती है अर्थात् उसका कोई असर नहीं होता ऐसे ही कषाययुक्त आत्मा पर भी धर्म के स्वरूप का कोई प्रभाव

नहीं होता इसलिए धर्म की प्रतिष्ठा के लिए कषायनिर्मुक्त शुद्ध आत्मा ही अपेक्षित है। कषायमुक्त-शुद्ध और धर्मयुक्त आत्मा को ही जीवन्मुक्त कहते हैं क्योंकि शुद्ध और धर्मयुक्त आत्मा अपने आत्मगुणों का विकास करता हुआ घृतसिक्त अग्नि की तरह अपने स्वाभाविक तेज से देदीप्यमान होकर इस संसार में जीता ही मुक्तात्मा की भांति विचरता है और शरीर त्याग के बाद परम शांत और कल्याणरूप मोक्षपद को प्राप्त कर लेता है।

इस जगह पर जो घृतसिक्त अग्नि का दृष्टान्त दिया है उसका तात्पर्य यह है कि घृतसिक्त अग्नि में जितना तेजस्वीपन होता है उतना तृणवर्द्धित अग्नि ज्वाला में नहीं। तब इसका तात्पर्य यह हुआ कि जिस प्रकार घृतसिक्त अग्नि अधिक तेजवाली होती है, उसी प्रकार कषायमुक्त और धर्मयुक्त आत्मा के बढ़े हुए तपोबल में भी वैसी ही उत्कट प्रभापूर्ण तेजस्विता होती है। अन्तर केवल इतना ही है कि अग्नि के तेज में दीप्ति के सिवाय उष्णता की अधिकता है और जीवन्मुक्त आत्मा की तेजस्विता में पूर्ण शान्ति विराजमान रहती है। इसी अभिप्राय को लेकर वृत्तिकार लिखते हैं—'तपस्तेजोज्ज्वलितत्वेनघृततर्पिताग्निसमान'। अर्थात् घृततर्पित अग्नि के समान जो अपने तप और तेज से प्रदीप्त हो रहा है।

ऊपर दिए गए विवेचन का सारांश यह है कि प्रत्येक विचारशील पुरुष को सरल, कषायमुक्त और धर्मयुक्त होकर आत्मिक गुणों के विकास द्वारा जीवन्मुक्ति-सदेहमोक्ष का आनन्द लूटते हुए परमनिर्वाणविदेह मोक्ष को प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिए।

अब गुरुजनों का शिष्य के लिए जो हितकर उपदेश है उसके विषय में कहते हैं—

**विगिंच कम्मुणो हेउं, जसं संचिणु खंतिए।**
**सरीरं पाढवं हिच्चा, उड्ढं पक्कमई दिसं ॥१३॥**

**वेविग्धि कर्मणो हेतुं, यशः सञ्चिनु क्षान्त्या।**
**पार्थिवं शरीरं हित्वा, उर्ध्वां प्रक्रामति दिशम् ॥१३॥**

शरीर को छिन्न-छोड करके उड्ढ-ऊची दिस-दिशा को पक्कमई-प्राप्त होता है।

मूलार्थ—हे शिष्य ! कर्म के हेतु को दूर कर और क्षमा से सयमरूप यश का सचय कर-ऐसा करने वाला पुरुष-इस पार्थिव शरीर को छोड ऊंची दिशा-स्वर्ग व मोक्ष-को प्राप्त हो जाता है।

टीका—गुरु शिष्य को उपदेश करते हैं कि हे शिष्य ! मिथ्यात्व-अविरति-कषाय-प्रमाद और योग आदि जो कर्म बन्ध के हेतु हैं उनको तू अपने से दूर कर दे और क्षमा के द्वारा सयमरूप यश का सचय कर। जो जीव इस प्रकार का आचरण करता है वह इस दृश्यमान पार्थिव शरीर का परित्याग करके ऊची दिशा को प्राप्त हो जाता है अर्थात् स्वर्ग अथवा मोक्ष को प्राप्त कर लेता है। कर्मों के सर्वथा नष्ट होने से मोक्ष और पुण्य कर्मों के बाकी रहने से स्वर्ग की प्राप्ति होती है।

यद्यपि यश शब्द का प्रसिद्ध अर्थ कीर्ति या मान बडाई होता है परन्तु शास्त्रकार को यहा पर सूत्र शैली के अनुसार उसका सयम और विनय अर्थ ही अभिप्रेत है तथा उसके सचय के हेतु जो क्षमा और मार्दवादि को बतलाया है वह भी तभी सगत हो सकता है। इस प्रकार जब कर्म बन्ध हेतु मिथ्यात्व कषाय आदि का नाश हो गया और क्षमा आदि के द्वारा कर्मनाशक सयम का सचय कर लिया तो जरूरी है कि इस पार्थिव देह के वियोग होने बाद यह जीव स्वर्ग अथवा मोक्ष को जावे। बस इसी उद्देश से शास्त्रकार ने गुरुजनों के व्याज से शिष्य को लक्ष्य रख कर उपदेश देने का यत्न किया है ताकि भव्यजीव अपने कर्तव्य को समझ कर आत्मश्रेय की ओर झुके।

ऊपर बतलाया गया है कि कर्म का सर्वथा नाश होने से तो मोक्ष और कुछ शुभ कर्म बाकी रह जाएँ तो जीव को स्वर्ग की प्राप्ति होती है। अब उसी स्वर्ग प्राप्त जीव की अवस्था का वर्णन करते हैं।

विसालिसेहिं सीलेहि, जक्खा उत्तर उत्तरा।
महासुक्का व दिप्पंता, मन्नंता अपुणच्चवं ॥१४॥

**विसदृशैः शीलैः, यक्षाः उत्तरोत्तराः ।**
**महाशुक्ला इव दीप्यमाना, मन्यमाना अपुनश्च्यवम् ॥१४॥**

पदार्थान्वय —विसालिसेहिं-नाना प्रकार के सीलेहिं-शीलों से जक्खा-यक्षदेव उत्तरोत्तरा-प्रधान से प्रधान होते हैं महासुक्का-महाशुक्ल की तरह दिप्पता-प्रकाशमान् होते हुए अपुणा-फिर नहीं चव-मृत्यु (ऐसे) मन्नता-मानते हुए ।

मूलार्थ—जीव नाना प्रकार की शिक्षा और व्रतों के अनुष्ठान के कारण प्रधान से प्रधान देव हो जाते हैं और महाशुक्ल सूर्यादि की भांति प्रकाश करते हुए और अपने च्यवन को भी नहीं मानते हुए, वहां रहते हैं ।

टीका—इस लोक में जब प्राणी नाना प्रकार की उत्तम शिक्षाओं का पालन करते हैं और नाना प्रकार के शीलव्रत आदि का अनुष्ठान करते हैं तब उसके प्रभाव से वे स्वर्गलोक में प्रधान से प्रधान देव बनते हैं । अनुत्तर विमान आदि महाविमानों में उत्पन्न होते हैं । वे और उनके विमान सूर्य और चन्द्रमा की तरह प्रकाश करते हैं । क्योंकि उत्तरोत्तर विमान महाशुक्ल ही होते हैं, इसीलिए उनका सूर्य और चन्द्रमा की तरह प्रकाश है । इतना ही नहीं किन्तु अति दीर्घायु पल्योपम सागरोपम और अति सुखप्राप्ति के कारण वे अपनी मृत्यु को भी बिल्कुल भूल जाते हैं । उन्हें यह भान ही नहीं रहता कि पुण्यकर्मजन्य फल की समाप्ति पर कभी हमारा यहां से च्यवन भी होगा । वे तो अपने को मृत्यु से सदा रहित मानते हुए वहां पर रहते हैं । यहां पर इतना स्मरण रहे कि देवों में इस प्रकार के भाव का होना कोई अस्वाभाविक बात नहीं है, उनके कल्पनातीत सुख और आयुसम्बन्धी मान को देखते हुए तो यह कुछ भी आश्चर्य की बात नहीं और वे तो वैसे भी अमर कहलाते हैं परन्तु इस संसार में तो ऐसे मर्यादातीत मनुष्य निकलेंगे कि जिनका अति स्वल्पसुख और स्वल्पतम आयु के होने पर भी उनको मृत्यु का जरा भी ख्याल नहीं है । उनकी प्रवृत्ति को देखते हुए तो वे देवताओं से भी अपने को अधिक अमर माने हुए बैठे हैं । बस आश्चर्य है तो यही है । और यहां पर गाथा में आए हुए 'विसालिसेहिं' शब्द का मागधी भाषा में विसदृश-

नाना प्रकार–ही अर्थ किया जाता है । और उत्तरोत्तर शब्द के साथ 'तिष्ठति' क्रिया का अध्यार कर लेना चाहिए ।

ऊपर की गाथा में इस बात का उल्लेख किया गया है कि स्वर्गलोक मे रहनेवाले वे देव अपनी मृत्यु को भी नहीं मानते । अब शास्त्रकार उसका कारण बतलाते हैं—

अप्पिया देवकामाणं, कामरूव विउव्विणो ।
उड्ढं कप्पेसु चिट्ठन्ति, पुव्वा वाससया वहू ॥१५॥

अर्पिता देवकामान्, कामरूप वैक्रेयिण ।
ऊर्ध्वं कल्पेषु तिष्ठन्ति, पूर्वाणिवर्षशतानि बहूनि ॥१५॥

पदार्थान्वय —अप्पिया–प्राप्त हुए देवकामाण–देव कामों को कामरूव–इच्छानुसार विउव्विणो–वैक्रेय करने वाले उड्ढ–ऊचे कप्पेसु–कल्प विमानों में चिट्ठति–ठहरते हैं पुव्वा–पूर्व वास–वर्ष सया–सौ बहू–बहुत ।

मूलार्थ—देवकामों को प्राप्त हुए, इच्छानुकूल वैक्रेय करने वाले ऊचे कल्पों–विमानो में सैकडों पूर्वों और वर्षों तक–असख्यात काल पर्यन्त ठहरते हैं ।

टीका—पूर्वोपार्जित पुण्य सचय के प्रभाव से देवगति को प्राप्त हुए जीव, ऊचे से ऊचे कल्पों–देवलोकों–मे जा विराजते हैं, फिर वहा पर उनको अपनी इच्छा के अनुसार रूप बना लेने की शक्ति और नाना प्रकार की वैक्रेय क्रियाओं से यथेष्ट रूप धारण करने की लब्धि प्राप्त हो जाती है, वे जो चाहे बन सकते हैं । यह सब कुछ तप और सयम के फल का चमत्कार है । तथा उनका वहा पर असख्यात वर्षों तक निवास रहता है । यहा पर वृत्तिकार ने पूर्वों के वर्ष की गणना इस प्रकार दी है 'पूर्वाणिवर्षसप्ततिकोटिलक्षषट्पचशत्कोटि सहस्रमितानि' अर्थात् ७० लाख करोड वर्ष, ५६ हजार करोड वर्ष ये सब मिलकर एक पूर्व के वर्ष होते हैं। सो ऐसे असख्यात पूर्वों तक वे जीव वहा पर स्वर्ग मे रहते हैं । इस भाव की सूचना के लिए ही मूल गाथा में 'बहु' शब्द का प्रयोग किया गया है । यद्यपि यहा पर यह शका हो सकती है कि अगर सूत्रकार को 'बहु' शब्द का असख्यात

अर्थ ही अभीष्ट था तो वे 'बहु' के स्थान में असख्यात शब्द का ही उल्लेख करते। उन्होंने ऐसे अप्रसिद्ध शब्द का क्यों प्रयोग किया। इसका समाधान यह है कि सूत्रकार ने इसलिए 'बहु' शब्द का उल्लेख किया है कि उसने इसके साथ यह भी सिद्ध करना था कि पूर्वों और वर्षों के तप सयम का इतना महान् फल प्राप्त होता है। क्योंकि शास्त्रों में सयम और तप के योग्य पूर्वों और वर्षों की ही आयु बतलाई गई है। पल्योपम और सागरोपम की आयु तप और सयम के योग्य नहीं होती। जैसाकि वृत्तिकार ने लिखा है 'पूर्व वर्ष शतायुषामेव चरण योग्यत्वेन विशेषतो देशनौचित्यमितिख्यापनार्थमित्थमुपन्यास' सो इसलिए इन शब्दों का ग्रहण किया गया है। इससे सिद्ध हुआ कि देवों को जो अपनी मृत्यु का भान नहीं होता उसका कारण उनकी इतनी लम्बी स्थिति और उनको कल्पनातीत ऐश्वर्य की प्राप्ति विशेष ही है। इसी से उनको अपनी मृत्यु का कभी स्मरण नहीं होता। अब निम्नलिखित गाथा में इस बात का विचार किया जाता है कि देवायु की समाप्ति होने के बाद जब उनका च्यवन होता है तब वे जीव कहा पर आकर उत्पन्न होते हैं—

**तत्थ ठिच्चा जहाठाणं, जक्खा आउक्खए चुया।**
**उवेन्ति माणुसं जोणिं, से दसंगे ऽभिजायए ॥१६॥**

**तत्र स्थित्वा यथास्थानं, यक्षा आयु क्षये च्युताः।**
**उपयान्ति मानुषीं योनिम्, स दशांगो ऽभिजायते ॥१६॥**

पदार्थान्वय —तत्थ–वहा जहाठाणं–यथास्थान ठिच्चा–स्थिति करके जक्खा–यक्ष–देव आउक्खए–आयु के क्षय होने पर चुया–च्यव कर माणुसजोणिं–मनुष्य योनि को उवेंति–प्राप्त होते हैं से दसगेऽभिजायए–वे दश अगों के सहित होते हैं।

मूलार्थ—वे देव उन देवलोकों में यथास्थान ठहर कर आयु के क्षय होने के बाद वहा से च्यव कर मनुष्य की योनि में आते हैं और उनको यहा पर मनुष्योचित सांसारिक कामभोगों के दशों अगों की प्राप्ति होती है।

टीका—तप सयमादि पुण्यकर्मों के अनुष्ठान से देवगति को प्राप्त हुए जीव वहा पर अपने पुण्य के तारतम्य के अनुसार वहा के सुखों को भोग कर

और आयु के समाप्त होने पर जब वे यहा से च्यवते हैं तब उनका जन्म मनुष्य की योनि में होता है अर्थात् शेष रहे हुए कर्मों के फल को भोगने के लिये वे स्वर्ग से च्यवकर यहा मनुष्यलोक में आते हैं और यहा पर भी उनको दश अगों की प्राप्ति हो जाती है। अर्थात् सासारिक सुख भोगने के जो मुख्य दश अग-साधन माने जाते हैं उनको वे सब यहा पर मिल जाते हैं। जिससे कि वे अन्य साधारण ससारी जीवों की अपेक्षा यहा पर भी अधिक सुखी, अधिक ऐश्वर्य और अधिक प्रभाव रखनेवाले होते हैं।

यहा पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिए कि स्वर्ग से आनेवाले जीवों के लिए जो दशाग प्राप्ति का उल्लेख है यह उत्सर्ग सूत्र है। अपवाद सूत्र से तो नौ और इससे भी न्यून हो जाते है क्योंकि इनकी प्राप्ति का आधार शेष रहे हुए कर्मों की इयत्ता पर निर्भर है। अगर शेष कर्म अधिक हैं तो उनके अनुसार अधिक साधनों की प्राप्ति होगी और यदि वे न्यून हैं तो दश में से कम साधन मिलेंगे, तात्पर्य यह कि जितने अश में शेष कर्म होंगे उतने ही अश में उन्हीं के अनुसार सामग्री की प्राप्ति होगी। इसी अभिप्राय से मूलगाथा म 'अभिजायए' यह एक वचनान्त क्रिया दी गई है।

इसके अतिरिक्त यहा पर एक बात और स्मरण रखने के योग्य है वह यह कि देवों की इतनी बड़ी आयु और इतनी बड़ी विभूति परन्तु फिर भी उसका अन्त हो जाता है और उनको फिर मनुष्य योनि म जन्म धारण करके अपने अभीष्ट को सिद्ध करने का प्रयत्न करना पडता है। इससे सिद्ध हुआ कि मनुष्य जन्म के समान दूसरा कोई जन्म नहीं और मनुष्य योनि के बिना और किसी योनि से भी मोक्ष की प्राप्ति नहीं हो सकती। इसलिए देवों को भी स्वर्ग से च्यव कर इसी मनुष्य योनि मे जन्म धारण करना पडता है। इससे प्रमाणित हुआ कि मनुष्य जन्म एक बडा ही दुर्लभ रत्न है। इसको प्राप्त करके भी जो जीव इसकी महर्घता को नहीं समझते वे वास्तव में पशु हैं। इसलिए विचारशील पुरुषों को उचित है कि देव दुर्लभ इस मानव शरीर को प्राप्त करके वे अपने को सासारिक विषय वासनाओं में ही लिप्त न रखें किन्तु धर्म के आराधन में तत्पर रहते हुए आत्म कल्याण को अपने जीवन का सब से अधिक उद्देश बनावें। इसी में उनके मानव जन्म की सार्थकता है।

**खेत्तं वत्थुं हिरण्णं च, पसवो दासपोरुसं।**
**चत्तारि कामखन्धाणि, तत्थ से उववज्जई ॥१७॥**

**क्षेत्रं वास्तु हिरण्यञ्च, पशवो दास पौरुषम्।**
**चत्वारः कामस्कन्धा, तत्र स उत्पद्यते ॥१७॥**

पदार्थान्वय—खेत्त-क्षेत्र वत्थु-प्रासाद हिरण्ण-सुवर्ण आदि पदार्थ च-और पसवो-पशु दास-दास-नौकर पोरुस-पुरुषों का समूह वा सेना चत्तारि-चार काम खधाणि-काम के स्कन्ध हैं तत्थ-वहा पर (यह जीव) उववज्जई-उत्पन्न होता है।

मूलार्थ—क्षेत्र, वास्तुक-हिरण्य, पशु और दास समूह ये चारों काम के स्कन्ध-अंग हैं। ये चारों स्कन्ध जहा पर विद्यमान हों वहा पर देवलोक से आया हुआ जीव जन्म धारण करता है।

टीका—इस गाथा मे देवलोक से च्यवकर आनेवाले जीव किस कुल में किस स्थान में और किस विभूति म जन्म लेते हैं, इस बात का वर्णन किया गया है।

जिस कुल मे वा घर मे पहले ही क्षेत्र-ग्राम, नगर, आराम आदि वास्तु-प्रासाद, भूमि, गृह आदि हिरण्य-सोना चान्दी आदि, पशु-अश्व, गो, महिषी आदि, दास-दास दासियों का समूह ये चारों ही प्रकार के ऐश्वर्य विद्यमान हो उसी कुल में स्वर्गच्युत पुण्यशाली जीव जन्म लेते हैं। ये चारों ही, काम भोग के साधन होने से काम स्कन्ध या कामाग कहे जाते हैं क्योंकि इनके बिना सासारिक सुख-विषय भोगों-की उपलब्धि नहीं हो सकती अत क्षेत्र-वास्तु, हिरण्य, पशु और दास, यह चारों अग जितना भी सासारिक सुख है उस सारे के मूल कारण हैं। इनको स्कन्ध इसलिए कहते हैं कि ये सभी पुद्गल के स्कन्ध-समूह हैं। इसलिए इनसे पौद्गलिक सुख की ही प्राप्ति हो सकती है और आत्मिक सुख तो इनसे कोसों दूर है। नेत्रों के द्वारा जो वस्तु का प्रत्यक्ष करना है, वह चाक्षुष ज्ञान कहलाता हुआ भी आत्मिक ज्ञान

है परन्तु वस्तु की मनोज्ञता और अमनोज्ञता यह पुद्गल स्वभावजन्य है। यहा पर इतना और समझ लेना चाहिए कि जो पुण्यात्मा जीव हैं, उनको तो उनके शेष रहे पुण्यकर्मों के अनुसार पौद्गलिक सुखों की बिना ही यत्न किये प्राप्ति हो जाती है। उनको इन सुखों की प्राप्ति के लिए तप आदि कर्मों का अनुष्ठान नहीं करना पडता। वे तो निर्जरा के लिए ही सब कर्म करते हैं। यदि उनके समस्त कर्मों की अभी तक निर्जरा नहीं हुई हो तो उनको ये सुख स्वत ही प्राप्त हो जाते हैं और अन्य साधारण जीवों को उनकी प्राप्ति के लिए अधिक से अधिक प्रयत्न करने की अपेक्षा रहती है। पूर्वोक्त दश अगों में से प्रथम अग का—कामस्कन्धों के रूप में तो वर्णन हो चुका अब बाकी के नव अगों का वर्णन निम्नलिखित गाथा के द्वारा किया जाता है—

**मित्तवं नायवं होइ, उच्चगोए य वण्णवं।**
**अप्पायंके महापन्ने, अभिजाए जसो बले ॥१८॥**

**मित्रवान्ज्ञातिवान्भवति, उच्चैर्गोत्रो वर्णवान्।**
**अल्पातंक: महाप्राज्ञ:, अभिजातो यशस्वी बली ॥१८॥**

पदार्थान्वय —मित्तव-मित्रवान् नायव-ज्ञातिमान् उच्चगोए-उच्च गोत्र-वाला य-और वण्णवं-वर्ण वाला अप्पायके-अल्प रोगवाला महापन्ने-महाप्राज्ञ अभिजाए-विनयवान् जसो-यश वाला बले- बल वाला होइ-होता है।

मूलार्थ-स्वर्ग से आया हुआ जीव मित्रोंवाला, ज्ञातिवाला, उच्चगोत्री, सुन्दर वर्णवाला, रोगरहित, महाप्राज्ञ, विनयवान्, यशस्वी और बलवाला होता है।

टीका—इस गाथा में बाकी के नौ अगों का निर्देश किया गया है। स्वर्ग से आए हुए जीव का वर्णन करते हुए शास्त्रकार कहते हैं कि वह पुण्यात्मा जीव इस ससार मे बहुत से मित्रोंवाला होता है। अधिक सम्बन्धियों वाला होता है, तथा ऊचे कुल मे जन्म लेने वाला होता है, उसके शरीर का वर्ण भी बड़ा सुन्दर होता है अर्थात् उसके शरीर का रग स्निग्ध और गौरादिवर्णयुक्त होता है। तथा

शरीर में रोग का आक्रमण बहुत ही कम होता है। दूसरे शब्दों में कहें तो वह नीरोग-रोगरहित होता है। एवं बुद्धिशाली मनुष्यों में अधिक बुद्धि रखने वाला, विनयशील, यशस्वी और बलशाली होता है। ये उक्त गुण उस आत्मा में स्वभाव से ही होते हैं अर्थात् पूर्वार्जित शेष रहे शुभ कर्मों के प्रभाव से ये सब वस्तुएं उस आत्मा को बिना ही यत्न के प्राप्त हो जाती हैं। किसी साधन विशेष के अनुष्ठान की उसे आवश्यकता नहीं होती। शङ्का-यद्यपि शास्त्रों में औदारिक शरीर को रोगालय-रोगों का घर कहा गया है। इसलिए औदारिक शरीर रखने वाली कोई भी व्यक्ति सर्वथा रोगरहित नहीं हो सकती तब इस संसार में मनुष्य जन्म में आनेवाली स्वर्गीय व्यक्ति को रोगरहित कहना कुछ असंगत सा प्रतीत होता है। परन्तु इस प्रश्न का उत्तर गाथा में आए हुए 'अप्पातंक' शब्द के अर्थ का विचार करने से ठीक हो सकता है। अल्प शब्द का अभाव और स्तोक-थोडा ये दो अर्थ हैं। इनमें भी स्तोक अर्थ अधिक प्रसिद्ध है, परन्तु स्वर्गीय जीव में इन दोनों ही अर्थों की संगति हो सकती है। वह इस प्रकार से कि या तो उस पुण्यशाली स्वर्गीय व्यक्ति को किसी रोग से वास्ता ही नहीं पडता अर्थात् उस पर किसी रोग का आक्रमण ही नहीं होता और यदि किसी समय पर उसका थोडा बहुत आक्रमण भी हो तो वह आक्रमण उसके पौद्गलिक सुखों में किसी प्रकार से प्रतिबन्धक नहीं हो सकता। यही उसके पुण्य की महिमा है। इसके सिवा यश और बल ये दोनों शब्द मतुप् प्रत्ययान्त हैं परन्तु प्राकृत भाषा के नियमानुसार यहां पर प्रत्यय का लोप हो गया है, इसलिए इन दोनों शब्दों का क्रम से-यशस्वी और बलवान्-अर्थ करना किसी प्रकार से असंगत नहीं है।

अब उसके अन्य फल के विषय में कहते हैं—

**भोच्चा माणुस्सए भोए, अप्पडिरूवे अहाउयं।**
**पुव्विं विसुद्ध सद्धम्मे, केवलं बोहि बुज्झिया ॥१९॥**

**भुक्त्वा मानुष्कान्भोगान्, अप्रतिरूपान्यथायुषम्।**

से अहाउय-आयुपर्यन्त भोच्चा-भोग करके पुव्विं-पूर्व विसुद्ध-निर्मल सद्धम्मे-सद्धर्म मे बोहिं-बोधि को बुज्झिया-पा करके ।

मूलार्थ—मनुष्य के अनुपम काम भोगों को आयुपर्यन्त भोग करके वह जीव पूर्व की तरह विशुद्ध सद्धर्म मे निष्कलंक बोधि को प्राप्त कर लेता है ।

टीका—फिर वह पुण्यात्मा जीव मनुष्य के अनुपम काम भोगों को आयुपर्यन्त भोग करके पूर्व जन्म में अर्जित किए हुए निदानरहित शुद्ध धर्म के अनुसार निष्कलंक बोधि को प्राप्त कर लेता है । निष्कलंक बोधि अरिहत धर्म की प्राप्ति रूप होती है । एतदर्थ ही सूत्र में केवल बोधि यह कहा गया है अर्थात् वह जीव अन्त मे शुद्ध धर्म की प्राप्तिरूप बोधि को प्राप्त कर लेता है । इस सारे कथन का तात्पर्य यह है कि पुण्यात्मा जीव उदय में उदय होते हैं । जिस प्रकार उन्होने पूर्व जन्म में इस विशुद्धधर्म को प्राप्त किया था उसी प्रकार वे इस जन्म मे भी उसी शुद्ध धर्म को प्राप्त कर लेते हैं । पुण्यात्मा के यह लक्षण हैं कि सासारिक विषय तो उसका पीछा छोड़ते नहीं परन्तु वही उनको त्यागवृत्ति द्वारा एक दिन छोड देता है । इसी हेतु से सूत्र में यथायु-आयुपर्यन्त काम भोगों के भोगने का उल्लेख किया है । शका-यदि ऐसा ही है तो फिर छोडता कब है ? इसका समाधान-यहा पर यथायु शब्द सामान्य अर्थ का बोधक है । इस कथन से तो पुण्यात्मा के सामर्थ्य-मात्र का बोध कराया गया है अथवा जो जीव सयम का ग्रहण नहीं कर सकते ऐसे गृहिजनों की अपेक्षा से यह उल्लेख है क्योंकि उनके रहते हुए उनकी ऋद्धि का विनाश नहीं हो सकता जैसे आनन्द आदि श्रावक। इसलिए पुण्यवान् जीव को फिर बोधि की प्राप्ति हो सकती है । विशुद्धधर्म अथवा बोधि की प्राप्ति के बाद वे पुण्यात्मा जीव क्या करते हैं । अब इस विषय की चर्चा निम्नलिखित गाथा में की जाती है—

चउरंगं दुल्लहं नच्चा, संजमं पडिवज्जिया ।
तवसा धुय कम्मंसे, सिद्धे हवइ सासए ॥२०॥
त्ति बेमि ।

इति चाउरंगिज्जं नाम तइअं अज्झयणं समत्तं ॥३॥

चतुरंगं दुर्लभं ज्ञात्वा, संयमं प्रतिपद्य ।
तपसा धूतकर्मांशः, सिद्धो भवति शाश्वतः ॥२०॥
इति ब्रवीमि ।

इति चतुरङ्गीय नाम तृतीयमध्ययन समासम् ॥३॥

पदार्थान्वय—चउरग–चारों अगों को दुल्लह–दुर्लभ नच्चा–जान कर सजम–सयम को पडिवज्जिया–ग्रहण करके तवसा–तप के द्वारा धूयकम्मसे–कर्मों के अश को दूर करने वाला सिद्धे–सिद्ध सासए–शाश्वत हवइ–होता है। त्ति–इस प्रकार बेमि–मैं कहता हू।

मूलार्थ—चारो अगों को दुर्लभ समझ कर सयम को ग्रहण करके तप के द्वारा जिसने कर्मों के अवशिष्ट अश को दूर कर दिया है वह पुण्यशाली जीव शाश्वत सिद्ध गति को प्राप्त हो जाता है। सूत्रकार कहते हैं कि मैं इस प्रकार कहता हू।

टीका—ऊपर जिन चारों अगों का वर्णन किया गया है, उनकी प्राप्ति को दुर्लभ जान कर जिस जीव ने सयम को ग्रहण करके तपोऽनुष्ठान के द्वारा कर्मांशों को अपने आत्मा से सदा के लिए पृथक् कर दिया है वह जीव शाश्वत-सदा रहने वाली सिद्धगति–मोक्ष को प्राप्त कर लेता है। इसलिए मनुष्यत्व, श्रुति, श्रद्धा, वीर्य–पुरुषार्थ इन चारों अगों को दुर्लभ समझ कर जो प्राणी इनका निरन्तर सदुपयोग करता है वही एक न एक दिन मोक्ष मदिर के दिव्य सिंहासन की शोभा को अवश्य बढाता है। और उससे उतरती हुई स्वर्ग प्राप्ति तो उसके हस्तगत ही होती है। यहा पर सिद्ध के साथ जो शाश्वत विशेषण लगाया है उसका तात्पर्य यह है कि जैन शास्त्रों में एक जीव की अपेक्षा से सिद्धगति को सादि अनन्त स्वीकार किया है, इसलिए सिद्ध पद के साथ शाश्वत विशेषण का देना जरूरी है। इसके अलावा 'त्ति बेमि' शब्द का तात्पर्य पूर्व के अध्ययनों में बतला ही दिया गया है। अब बार २ उसका उल्लेख करना कोई अधिक प्रयोजन नहीं रखता।

चतुरङ्गीय अध्ययन समाप्त।

# अह चउत्थं असंखयं अज्झयणं

## अथ चतुर्थम् असंस्कृतमध्ययनं प्रारभ्यते

तीसरे अध्ययन में चारों अगों की दुर्लभता का उपपत्ति सहित बडे विस्तार से वर्णन किया गया है, परन्तु भाग्यवशात् यदि किसी जीव को उन चारों अगों की प्राप्ति हो जाय तो उसके लिए उचित है कि वह धर्म के आचरण म कभी प्रमाद न करे। इस चतुर्थ अध्ययन में इसी बात का अर्थात् प्रमाद के त्याग और अप्रमाद के सेवन का सुन्दर उपदेश किया गया है। सबसे प्रथम, प्रमाद का त्याग किस विचार को लेकर करना चाहिए इस विषय का वर्णन निम्नलिखित गाथा के द्वारा किया जाता है—

असंखयं जीविय मा पमायए,
जरोवणीयस्स हु नत्थि ताणं।
एवं विजाणाहि जणे पमत्ते,
किण्णु विहिंसा अजया गहिंति ॥१॥

असस्कृतं जीवित मा प्रमादीः,
जरोपनीतस्य खलु नास्ति त्राणम्।
एवं विजानीहि जनाः प्रमत्ताः,
किन्नुविहिंस्रा अयता ग्रहीष्यन्ति ॥१॥

पदार्थान्वय —असखयं–सस्कार रहित जीवियं–जीवन है मापमायए–प्रमाद मत कर हु–जिससे जरोवणीयस्स–जरा के समीप आने पर नत्थि ताण–कोई रक्षक नहीं है एवं–इस प्रकार विजाणाहि–तू जान (जो) जणे–जन पमत्ते–प्रमादी हैं विहिंसा–नाना प्रकार की हिंसा करने वाले हैं अजया–अजितेन्द्रिय हैं किण्णु–किसका शरण गहिंति–ग्रहण करेंगे।

मूलार्थ—यह जीवितव्य, सस्कार रहित है इसलिए हे शिष्य ! तू प्रमाद मत कर। जरा बुढापे के समीप आने पर कोई भी रक्षक नहीं बनता। इस बात को तू समझ। और जो जन प्रमादी है, हिंसक है और इन्द्रियों के वशीभूत हैं वे किस की शरण में जावेंगे ?

टीका—इस गाथा मे प्रमाद के त्याग की शिक्षा बडी ही सुन्दरता से दी गई है। गुरु शिष्य को उपदेश करते हुए कहते हैं कि यह जीवन सस्कार रहित अर्थात् चिरस्थायी नहीं, इसलिए तू प्रमाद मत कर। जीवन की क्षणभगुरता के विषय में दो मत नहीं हैं। आयु के टूटे हुए बन्धन को कोई नहीं जोड सक्ता। मनुष्य तो क्या इन्द्र, महेन्द्र आदि भी टूटी हुई आयु का सन्धान नहीं कर सकते। ससार की टूटी हुई प्राय हर एक वस्तु किसी न किसी प्रकार से जोडी जा सकती है किन्तु आयु का सन्धान किसी प्रकार के यत्न से भी साध्य नहीं, इस लिए धर्म के अनुष्ठान में कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए। कितने एक भोले पुरुष वृद्धावस्था को धर्माचरण के लिए सभाल कर रखने का मनोरथ करते हैं और कहते हैं कि वृद्धावस्था के आने पर धर्म का आचरण करेंगे, अभी तो युवावस्था में भोगे जाने वाले विषयों का ही आनन्द लूटना चाहिए परन्तु उनको यह स्मरण नहीं कि वार्द्धिक्य जरावस्था में उनका कोई रक्षक या सहायक भी होगा कि नहीं, वास्तव में कोई नहीं होगा। आज युवावस्था में जिन कुटुम्बी जनों के लिए आत्मसमर्पण तक किया जाता है और जिन पुत्रादि से अधिक प्यार किया जाता है वृद्धावस्था में वे ही हमारा तिरस्कार करने लग जाते हैं। इसलिए वृद्धावस्था में धर्मानुष्ठान की आशा करना सर्वथा व्यर्थ है। धर्म के आचरण के लिए तो जितनी शीघ्रता हो सके उतनी ही श्रेष्ठ है। वास्तव में तो जब तक इस शरीर में बल है, जब तक इसमे स्फूर्ति है और जब तक चक्षु आदि इन्द्रियगण

अपना २ काम अच्छी तरह से कर रहे हैं एव जब तक यह कलेवर जरा राक्षसी से अभिभूत नहीं होता तब तक अर्थोपार्जन की भाति अप्रमत्त होकर धर्म का सचय करना चाहिए। अत जो जीव प्रमत्त हैं, प्रमादी है, हिंसक हैं, सावद्य कर्मों का अनुष्ठान करनेवाले हैं और अजितेन्द्रियमात्र–इन्द्रियों के वशीभूत हैं वे मृत्यु के समय किस की शरण मे जावेंगे? किसका आश्रय ग्रहण करेंगे? इस बात का विवेकी जनों को अवश्य ख्याल रखना चाहिए। साराश यह कि धर्म के आचरण में समय की प्रतीक्षा कभी नहीं करनी चाहिए अपितु प्रमादरहित होकर शीघ्र से शीघ्र उसमें प्रवृत्त हो जाना चाहिए। इस गाथा में आया हुआ 'हु' शब्द 'यस्मात्' अर्थ का वाचक है और 'जणे पमत्ते' ये दोनों शब्द प्रथमाविभक्ति के बहु वचन के स्थान पर दिये गये सप्तमी के एक वचन के रूप हैं। 'नु' यह वितर्क अर्थ मे है। कितने एक अज्ञानी जीव धन को ही सुख का साधन मानते हुए धन के उपार्जन में ही अप्रमत्तता रखने का उपदेश करते हैं और स्वय भी प्रमाद रहित होकर धन के सचय में प्रवृत्त हैं। ऐसे लोगों के विचार से असहमत होते हुए सूत्रकार उनके उक्त विचार के भयकर परिणाम का दिग्दर्शन कराने के लिए अब दूसरी गाथा का उल्लेख करते हैं—

जे पावकम्मेहि धणं मणूसा,
समाययन्ती अमइं (अमय) गहाय ।
पहाय ते पासपयट्टिए नरे,
वेराणुबद्धा नरयं उवेंति ॥२॥

ये पापकर्मभि धन मनुष्या,
समाददते अमति गृहीत्वा ।
प्रहाय ते पाशप्रवर्तिता नरा,
वैरानुबद्धा नरकमुपयान्ति ॥२॥

पदार्थान्वय —जे–जो मणूसा–मनुष्य पावकम्मेहि–पाप कर्मों से धण–धन को अमइ–कुमति पूर्वक–वा अमृत के समान जानकर गहाय–ग्रहण करके

समाययंति–अंगीकार करते हैं पहाय–फिर उसी धन को छोड कर ते–वे पास–विषय रूप पाश मे पयट्ठिए–प्रवृत्त हुए नरे–पुरुष वेराणुबद्धा–निरन्तर वैर से बधे हुए नरय–नरक मे उवेंति–उत्पन्न होते हैं।

मूलार्थ—जो मनुष्य धनको पाप कर्मों से इकट्ठा करके और अमृत के समान जान कर उसे ग्रहण करते हैं फिर वे विषयरूप पाश में फस कर तथा अन्य जीवों से वैर भाव को बाधकर नरक में उत्पन्न होते हैं।

टीका—इस गाथा मे पापकर्मों के द्वारा एकत्रित किए गये धन के परिणाम विशेषका वर्णन किया गया है। जो लोग पापकर्मों से धनका उपार्जन करके उसे अमृत के तुल्य मान कर स्वीकारते है वे ही लोग उस धन को विषयों के निमित्त त्याग कर विषय जन्य सुखों म फस कर और अन्य जीवों से तन्निमित्तक वैर भाव को बाधकर अन्त को नरक मे उत्पन्न होते हैं। यह पाप कर्मों से इकट्ठे किए हुए धन का अन्तिम परिणाम है। इसलिए जो लोग धन सचय से सुख की प्राप्ति मानते हैं वे बडी भारी भूल करते हैं। अन्याय मार्ग से उत्पन्न किए गए धन का कभी शुभ परिणाम नहीं हो सकता। यद्यपि धन से अनेक प्रकार के शुभ कार्य–धर्म के कार्य भी हो सकते हैं परन्तु वह धन विचारशील पुरुषों द्वारा न्याय से उपार्जन किया हुआ होता है और ऐसे धर्मानुरागी विचारशील पुरुष ससार में बहुत ही कम हैं। अधिक भाग तो पापात्माओं का ही है। तथा पापिष्ठो का धन कभी शुभकार्य मे नहीं लगता किन्तु विषय सेवनादि जघन्य कार्यों मे ही उसका उपयोग होता है। पूज्य सूत्रकार ने इसी आशय को लेकर पापकर्मों द्वारा अर्जन किए जाने वाले धन का निर्देश किया है। अत पापकर्म से उपार्जन किए गए धन का अतिम परिणाम दु खवृद्धि के सिवाय और कुछ नहीं। पाप कर्म से उपार्जन किए गये धन से यदि कोई धर्म का कार्य किया जाए अर्थात् उस धन को किसी धर्म सम्बन्धी कार्य मे लगाया जाए तो उसका फल नरक नहीं, किन्तु इसमें इतना जान लेना बहुत आवश्यक है कि जो द्रव्य न्याय से उत्पन्न किया गया है वही धर्म के योग्य हो सकता है और चोरी आदि अन्याय से एकत्रित किया हुआ द्रव्य तो अधर्म का ही पोषक होता है।

इस प्रकार पाप से धन–धन से विषयरूप पाश–पाश से अन्य जीवों से

वैरभाव और वैर से नरक की प्राप्ति यह बात भली भाति सिद्ध हो जाती है। इसलिए पाप कर्मों से द्रव्य का उपार्जन करके और उसके द्वारा विषयरूप विषज्वाला को परिवर्द्धित करके उसमें अपने आप को स्वाहा करने का बुद्धिमान् पुरुषों को कभी साहस नहीं करना चाहिए।

इसके अतिरिक्त गाथा में आये हुए 'अमय' पद का 'अमृत' अर्थ करने के अलावा 'अमइ' पाठ में अमति-कुमति अर्थ भी सूत्रकार को अभिप्रेत है। इसी आशय से वृत्तिकार लिखते हैं कि 'अमतिं नञ्‌ कुत्सार्थत्वात् कुमति मुक्तरूपा गृहीत्वा सम्प्रधार्य' अर्थात् अमति शब्द में होने वाले नञ् समास में नञ् कुत्सा-निन्दा का वाची है इसलिए 'अमइ' के स्थानापन्न 'अमति' शब्द का अर्थ कुत्सित-खोटी बुद्धि समझना चाहिए। तब इसका यह अर्थ निष्पन्न हुआ कि 'जो लोग खोटी बुद्धि से इस अन्यायोपात्त धन का ग्रहण करते हैं वे अन्ततोगत्वा नरक के भागी होते हैं।

अब उक्त विषय को अधिक दृढ़ और स्पष्ट करने के लिए फिर कहते हैं—

तेणे जहा संधिमुहे गहीए,
सकम्मुणा किच्चइ पावकारी।
एवं पया पेच्च इहं च लोए,
कडाण कम्माण न मुक्ख अत्थि ॥३॥

स्तेनो यथा सधिमुखे गृहीत',
स्वकर्मणा कृत्यते पापकारी।
एव प्रजा. प्रेत्येह च लोके,
कृतानां कर्मणां न मोक्षो ऽस्ति ॥३॥

पदार्थान्वय —तेणे-चोर जहा-जैसे सधिमुहे-सधि के मुख मे गहीए-पकडा हुआ सकम्मुणा-अपने किए हुए कर्म से किच्चइ-छेदा जाता है एव-इस प्रकार पावकारी-पापकर्म करने वाला पया-जीव की पेच्च-परलोक च-और इह-इस लोए-लोक मे कडाण-किए हुए कम्माण-कर्मों के फल भोगे विना मुक्ख-मोक्ष न अत्थि-नहीं है।

मूलार्थ—जैसे सन्धि-सन्ह के मुख में सान्ध लगाता हुआ पकड़ा गया चोर अपने किए हुए पाप कर्मों से मारा जाता है। उसी प्रकार ये जीव भी इस लोक तथा परलोक में अपने किए हुए कर्मों को भोगे बिना छुटकारा नहीं पाते।

टीका—जैसे चोरी करते समय पकड़ा जाने वाला चोर अपने किए हुए पाप कर्म से दु ख पाता है इसी प्रकार पापकर्मों का आचरण करने वाले सभी जीव इस लोक तथा परलोक में दु ख को प्राप्त होते हैं। तात्पर्य यह कि कर्मों का भोगना अवश्यभावी है, विना भोगे कर्मों से कभी छुटकारा नहीं होता। इसलिए विचारशील पुरुषों को पापकर्मों के बदले पुण्य-शुभकर्मों का ही आचरण करना चाहिए।

कितने एक सज्जन परलोक में विश्वास नहीं रखते, उनके विचारानुसार कर्म का भोग फल भी इसी लोक में होता है, परन्तु उनका यह कथन शास्त्र और अनुभव के विरुद्ध होने से आदरणीय नहीं है। इसलिए सूत्रकार ने इस लोक के साथ परलोक का भी उल्लेख किया है, तात्पर्य कि अधिकता से कितने एक कर्म ऐसे हैं जिनका फल इस जन्म में न भोगा जाकर दूसरे जन्म में भोगना पड़ता है। जैसे वृक्ष के मूल में डाले हुए जल का ऊपर के पत्तों तक में परिणमन हो जाता है, ठीक इसी प्रकार इस लोक में इस जन्म मे किए गए कर्म दोनों लोकों मे फलप्रद हो सकते हैं। परन्तु जिस आत्मा ने इसी जन्म में मोक्ष को प्राप्त हो जाना हो वह तो परलोक में कर्म का भोग नहीं करता क्योंकि मोक्ष हो जाने पर तब उसका कोई कर्मांश बाकी नहीं रहता और जो बद्ध जीव हैं उनके लिए तो इस लोक तथा परलोक दोनों मे ही कर्म का फल भोगना पड़ता है। शङ्का-सूत्र मे पापकर्म का फल दु ख बतलाया है परन्तु यह नहीं बतलाया कि कर्म ही उस दु ख रूप फल को देते हैं इसलिए फलदाता-फल के दिलाने वाला कोई और ही होना चाहिए? समाधान-सूत्रकार ने तो काल-स्वभाव-नियति-कर्म और पुरुषार्थ इन पाच समवायों को हरएक कार्य का कारण स्वीकार किया है। केवल कर्ममात्र को कारण नहीं माना, अत ये पाचों ही समवाय शुभाशुभ कर्मों के करने और उनका सुख दु ख रूप जो फल होता है उसके भोगने में उपस्थित रहते हैं। जैसे-कल्पना करो कि किसी ने विष का भक्षण कर लिया हो तो उसको मृत्युरूप फल की प्राप्ति इन पाच समवायों से ही होती है यथा-विष भक्षण का समय-काल, विष

की तीक्ष्ण मारकत्वशक्ति-स्वभाव, आयु के क्षय के समय मे विष का भक्षण करना-नियति, और खाने का उद्योग करना-पुरुषार्थ इस प्रकार कार्यमात्र की सिद्धि में इन पाच समवायों की कारणता विद्यमान रहती है ।

यदि कोई कहे कि हम तो अपने बन्धुजनों के लिए कर्म करते हैं वे भी तो धनादि को, विभाग करके भोगते हैं । सभव है उन्हीं के निमित्त से मुक्ति हो जाए, इत्यादि प्रकार के भ्रान्त विचारों का उत्तर नीचे लिखी गाथा के द्वारा दिया जाता है ।

संसारमावन्न परस्स अट्ठा,
साहारणं जं च करेइ कम्मं ।
कम्मस्स ते तस्स उ वेयकाले,
न बंधवा बंधवयं उवेंति ॥४॥

ससारमापन्न परस्यार्थाय,
साधारण च यत्करोति कर्म ।
कर्मणस्ते तस्य तु वेदकाले,
न बान्धवा बन्धुत्वमुपयान्ति ॥४॥

पदार्थान्वय —समार-ससार को आवन्न-प्राप्त हुआ परस्स-पर-दूसरे के अट्ठा-वास्ते साहारण-साधारण च-समुच्चय में ज-जो कम्मं-कर्म करेइ-करता है तस्स-उस कम्मस्स-कर्म के वेय काले-भोगने के समय ते-तेरे बधवा-बान्धुजन बधवय-बधु भाव को न उवेंति-प्राप्त नहीं होते । तु-अपि के अर्थ में है ।

मूलार्थ—समार को प्राप्त हुआ प्राणी अपने लिए अथवा दूसरों के लिए या दोनों के लिए जो कर्म करता है उस कर्म के फल भोगने के समय वे बन्धुजन अपने बन्धुभाव को प्राप्त नहीं होते ।

टीका—शास्त्रकार उपदेश करते हैं कि यह प्राणी ससार चक्र मे भ्रमण करता हुआ और अनेक विध उच्च नीच कुलों मे जन्म लेता हुआ जब कभी मनुष्य

जन्म को प्राप्त करता है तब जो कर्म उसने, अपने वास्ते अथवा दूसरों के वास्ते या दोनों के वास्ते किए हैं उनके भोगने के समय उसके बन्धुजन किसी प्रकार से भी उसके भागीदार नहीं बनते। किन्तु जीव को अकेले ही वे भोगने पडते हैं। तात्पर्य इसका यह है कि जो जीव जिस कर्म के अनुष्ठान करने वाला है उस कर्म के फल भोगने में भी उसी को सन्मुख होना पड़ेगा दूसरे किसी को—चाहे वह आत्मज हो अथवा कोई अन्य सम्बन्धी हो—हस्तक्षेप करने का अधिकार नहीं है। इसलिए शास्त्रकार कहते हैं, हे जीव! अपने किए हुए शुभाशुभ कर्मों का उत्तरदायित्व भी तेरे ही ऊपर है। तेरे बिना और कोई भी तेरे किए हुए अशुभ कर्म से उत्पन्न होनेवाले दुःख का विभाग नहीं कर सकता, इसलिए तू धर्म के मार्ग के अनुसरण में कभी प्रमाद न कर। तथा उक्त सूत्र में 'कम्मस्स' यह पचमी के अर्थ में षष्ठी का प्रयोग किया गया है। और 'अट्ठा' यहां पर क्यप् प्रत्यय का लोप होने से कर्म में पचमी है यथा अर्थमाश्रित्य। 'च' और 'तु' शब्द समुच्चयार्थक हैं।

यदि कोई यह कहे कि धन तो सहायक होगा क्योंकि ससार में धन से सभी कार्य सिद्ध किए जा सकते हैं, सो अब सूत्रकार निम्नलिखित गाथा में इन विचारों की आलोचना करते हैं—

वित्तेण ताणं न लभे पमत्ते,
इमम्मि लोए अदुवा परत्था।
दीवप्पणट्ठे व अणंतमोहे,
नेयाउयं दट्ठुमदट्ठुमेव ॥५॥

वित्तेन त्राणं न लभते प्रमत्तः,
अस्मिँल्लोके ऽथवा परत्र।
दीपप्रणष्ट इवानन्त मोहः,
नैयायिकं दृष्ट्वा अदृष्ट्वेव ॥५॥

पदार्थान्वय —वित्तेण—धन से ताणं—त्राण—शरण पमत्ते—प्रमादी जन न लभे—प्राप्त नहीं कर सकते इमम्मि—इस लोए—लोक में अदुवा—अथवा परत्था—

परलोक मे दीवप्पणट्ठे-दीपकनष्ट हुए पुरुष की तरह अणतमोहे-अनत मोह पूर्वक नेयाउय-न्यायकारी मार्ग को दट्ठु-देख करके अदट्ठुमेव-बिना देखे हुए की तरह होता है ।

मूलार्थ—प्रमादी पुरुष को इस लोक तथा परलोक मे धन भी पाप-कर्मजन्य फल भोग से सुरक्षित नहीं रख सकता, वह प्रमादी पुरुष दीपक के अभाव से अन्धकार होने के कारण मार्ग को न देखनेवाले पुरुष की भांति अनन्त मोह-अज्ञान के कारण न्यायोचित मार्ग को देखता हुआ भी, नहीं देखता है ।

टीका—भगवान् उपदेश देते हैं कि हे आर्य पुरुषो ! प्रमादीजन अपने किए हुए कर्मों के फल को भोगने के समय धन से अपनी रक्षा नहीं कर सकते, अर्थात् अपने कर्मजन्य दु ख से धन के द्वारा उन्हें छुटकारा नहीं मिल सकता। ससार में अनेक ऐसे असाध्य रोग हैं जो कि लाखों का धन व्यय करने पर भी शान्त नहीं होते और जबकि इस लोक में ही वह धन कर्मजन्य दु ख की निवृत्ति मे सफल नहीं होता तब परलोक में तो उससे किसी प्रकार की सहायता की आशा ही करनी व्यर्थ है। इसलिए लोक और परलोक दोनों में ही कर्मजन्य दु ख की निवृत्ति मे धन से किसी प्रकार की भी सहायता नहीं मिल सकती। तथा प्रमादी पुरुष अपने घोर अज्ञान के कारण न्यायोचित मार्ग को भूल कर कुमार्ग का अनुगामी होता हुआ अधिकाश दु ख ही दु ख उठाता है, उसकी वही दशा होती है जो दीपकों के नाश होने से अन्धकारव्याप्त गुफा मे पथभ्रष्ट हुए पुरुषों की हुई। शास्त्रों में एक प्रसग आता है कि किसी समय पर बहुत से पुरुष हाथों मे दीपक लेकर एक अन्धकारव्याप्त गुफा मे प्रवेश कर गये और कितनी एक दूर जाने पर उनके दीपकों मे तेल खतम हो गया और सारे के सारे दीपक बुझ गये। दीपकों के बुझ जाने से उस अन्धकारमयी गुफा मे वे इधर उधर भटकने लगे और कहीं पर भी मार्ग के न मिलने से वे सब के सब वहीं समाप्त हो गये। बस यही दशा इस अज्ञानग्रस्त प्रमादी जीवकी है। सौभाग्यवशात् कभी अच्छे गुरुजनों के सत्सग मे आने से इस जीव के हृदय में सद्बोध-सद्विचार का कुछ प्रकाश होने लगता है और उसके द्वारा वह सम्यग् मार्ग-न्यायमार्ग को भी जानने

लग जाता है परन्तु अज्ञानरूप वायु के प्रबल झोंकों से जब उसका वह सद्बोध-सम्यग्दर्शनरूप दीपक बुझ जाता है तब वह फिर अन्धकारव्याप्त होने से अपने निर्दिष्ट न्याय पथ से भ्रष्ट होकर इधर उधर कुमार्ग में भटकता हुआ अधिक से अधिक दुःख पाता है। सो गुरुजनों की सत्सगति से प्राप्त हुए पथ प्रदर्शक, सद्बोधरूप दीपक की रक्षा में सावधान रहने का प्रयत्न न करना, यही उसका प्रमाद है। अतः गुरुजनों के ससर्ग से प्राप्त हुए सद्बोधरूप दीपक को अज्ञान वायु के प्रबल झोंकों से बचाए रखना ही अप्रमादी–प्रमाद रहित विवेक शील पुरुषों का सब से अधिक कर्तव्य है। तथा यहा पर 'दीवप्पणट्ठे' के स्थान म 'पणट्ठदीवे' होना चाहिए था अर्थात् व्याकरण के नियमानुसार 'दीपप्रनष्ट' की जगह पर 'नष्टप्रदीप' प्रयोग होना चाहिए परन्तु यहा पर जो दीपक शब्द का पूर्वनिपात किया गया है वह प्राकृत के नियमानुसार है। और 'न्याय मार्ग' मोक्षमार्ग का नाम है। उसकी प्राप्ति के साधन सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र हैं। परन्तु जिस जीव के अनन्तमोहनीय कर्म की प्रकृतियें उदय मे आजाती हैं वह उक्त मार्ग को देखता हुआ भी बिना देखते के समान ही हो जाता है।

जबकि कुटुम्ब, धन और बन्धुजनों मे से कर्मभोग के समय पर इसका कोई भी सहायक नहीं बन सकता तो फिर इस जीव का "क्या कर्तव्य होना चाहिए ?" इस विषय का अब निम्नलिखित गाथा के द्वारा वर्णन करते हैं—

सुत्तेसु यावी पडिबुद्धजीवी,
न वीससे पण्डिए आसुपन्ने।
घोरा मुहुत्ता अवलं सरीरं,
भारंडपक्खीव चरेऽप्पमत्ते ॥६॥

सुप्तेषु चापि प्रतिबुद्धजीवी,
न विश्वसेत् पण्डित आशुप्रज्ञः।
घोराः मुहूर्ता अबलं शरीरम्,
भारण्डपक्षीव चरेदप्रमत्तः ॥६॥

पदार्थान्वय —सुत्तेसु-सोए हुओं में यावी-और भी पडिबुद्धजीवी-जागता हुआ जीवन व्यतीत करने वाला न वीससे-विश्वास न करे पण्डिए-विद्वान् आसुपन्ने-आशुप्रज्ञ-तीक्ष्ण बुद्धिवाला घोरा-भयकर मुहुत्ता-मुहूर्त्त हैं अबल-निर्बल सरीरं-शरीर है भारंडपक्खीव-भारण्ड पक्षी की तरह अप्पमत्ते अप्रमत्त होकर चरे-विचर, विचरे।

मूलार्थ-सोए हुओं में जागता और जागते हुए जीवन व्यतीत करने वाला कुशाग्रबुद्धि पडित पुरुष, प्रमाद और प्रमादी जनों में कभी विश्वास न करे और समय की भयकरता तथा शरीर की निर्बलता का विचार करता हुआ भारंड पक्षी की तरह सदा अप्रमत्त रहकर-प्रमादरहित होकर विचरण करे। अथवा, हे शिष्य ! तू इस प्रकार विचरण कर।

टीका—इस गाथा में साधु को प्रमादी पुरुषों से सावधान रहने और स्वय अप्रमत्त रहकर जीवन व्यतीत करने का आदेश किया गया है। निद्रा में प्रमाद और जागरण में अप्रमत्तता है, अथवा दूसरे शब्दों में कहें तो निद्रा, मृत्यु और जागरण जीवन है। इसलिए द्रव्य और भाव निद्रा में सोए पडे ससारी जीवों में द्रव्य और भाव से जागने वाला सयमी पुरुष ही वास्तव में अप्रमादी या अप्रमत्त कहा अथवा माना जा सकता है। अतएव शास्त्रकारों का उपदेश है कि सोए हुए प्रमादी जीवों मे जागनेवाला और जागते हुए जीवन व्यतीत करनेवाला प्रतिभासम्पन्न सयमी पुरुष, भूलकर भी प्रमाद का सेवन और प्रमादी पुरुषों का ससर्ग न करे अथात् इनमे किसी प्रकार का भी विश्वास न करे क्योंकि इनसे हानि के सिवाय लाभ कुछ नहीं होता, तथा आयु के लिए समय-कालचक्र की भयकरता और उसके समक्ष अपने शरीर की अतिदुर्बलता का विचार करता हुआ अर्थात् काल की विकरालता और शरीर की क्षणभगुरता का परामर्श करता हुआ भारण्ड पक्षी की तरह सदा अप्रमत्त रहने का ही प्रयत्न करता रहे। तात्पर्य कि जैसे भारण्ड पक्षी जरा सा भी प्रमाद करने पर विनाश को प्राप्त हो जाता है अत वह इसी भय से कभी प्रमाद नहीं करता किन्तु सदा अप्रमत्त रहता है, इसी प्रकार सयमशील पुरुष को भी प्रमाद की सर्व प्रकार से उपेक्षा करते हुए अप्रमत्त रह कर ही अपना जीवन व्यतीत करना चाहिए। इसी मे उसका कल्याण है। उक्त गाथा में दिए गए,निद्रावाची 'सुप्त' शब्द का द्रव्य और भाव दोनों रूपों में ग्रहण है।

इनमे द्रव्यनिद्रा तो शयन क्रिया के रूप में प्रसिद्ध ही है और भावनिद्रा–अज्ञान-मिथ्यात्व–अविवेक रूप में मानी जाती है। सो ससारी लोग प्राय भाव निद्रा में ही अधिकतया सोए पडे हैं, इसी कारण से ससार में अधिक अनर्थ, अधिक अन्याय और अधिक झगडे देखे जाते हैं।

अपिच–श्री भगवतीसूत्र के बारहवें शतक में जयन्ती के अधिकार मे लिखा है कि जयन्ती को उत्तर देते हुए भगवान् श्रीमहावीर स्वामी फरमाते हैं कि हे जयन्ति! अधर्मी आत्मा तो सोए हुए ही अच्छे हैं और धर्मात्मा पुरुष जागते हुए श्रेष्ठ हैं। क्योंकि अनेकविध निर्बल और निरपराध प्राणियों को धर्मात्मा पुरुषों के जागने और अधर्मी–पापिष्ठ पुरुषों के सोने में ही अधिक सुख और शांति की प्राप्ति होती है। अत प्रमाद–आलस्य और अज्ञान के वशीभूत होकर सोनेवाले जीवों मे, सदा जागते रहने वाले सयमशील तपस्वी पुरुष को कभी विश्वास नहीं लाना चाहिए। तथा इस कथन से सयमी पुरुष की द्रव्य निद्रा भी अतिस्वल्प ही प्रमाणित होती है, क्योंकि स्वल्पनिद्रा लेने में ही ज्ञानादि के विकास की अधिक सभावना है। अपि च स्वल्पनिद्रा का होना अल्पाहार पर निर्भर है, अत अप्रमत्तसयमी का आहार भी शुद्ध होने के साथ २ अतिस्वल्पमात्रा मे ही होना चाहिए। यद्यपि भारण्ड नाम वाला पक्षी आजकल प्रसिद्ध नहीं है और ना ही वह आजकल कहीं पर देखने में आता है परन्तु वृत्तिकार उसका वर्णन करते हुए इस प्रकार लिखते हैं—'यथाह्येतेऽन्तर्वर्तिसाधारणचरणाएकोदरा पृथग्ग्रीवा अन्योन्य फलभक्षिणश्चप्रमादपराविनश्यन्ति, तथा यतिरपि प्रमाद्यन् सयमाद् भ्रश्यति' अर्थात् भारण्ड नाम के पक्षी का और सब आकार तो अन्य पक्षियों की भाति ही होता है परन्तु ग्रीवा–गर्दन उसकी दो होती हैं। वह सदा एक ही मुख से खाता है और यदि कभी प्रमादवश वह दोनों मुखों से खाने लग जाता है तो मर जाता है, इसी प्रकार प्रमाद के वशीभूत हुआ साधु भी अपने सयम से पतित हो जाता है। अत प्रमादी जनों के ससर्ग से साधु को सदा ही अलग रहने का यत्न करना चाहिए। इसी अभिप्राय से गुरुजन फरमाते हैं कि हे शिष्य! यदि तू अपना कल्याण चाहता है तो भारण्ड पक्षी की तरह कभी भी प्रमाद का सेवन नहीं करता

न कर, यही सच्चा श्रेयस्कर मार्ग है। तथा 'चर' यह मध्यम पुरुष का एक वचन है। इसका अर्थ 'चर–विहितानुष्ठानमासेवस्व' ऐसा जानना चाहिए। और 'चरे' पाठ में तो 'चरेत्'–आचरण करे–यह अर्थ स्पष्ट ही है।

अब उक्त विषय को और भी अधिक स्पष्ट करते हैं—

चरे पयाइं परिसंकमाणो,
जं किंचि पासं इह मण्णमाणो।
लाभंतरे जीविय वूहइत्ता,
पच्छा परिन्नाय मलावधंसी ॥७॥

चरेत्पदानि परिशंकमानः,
यत्किञ्चित्पाशमिह मन्यमानः।
लाभान्तरे जीवित बृहयित्वा,
पश्चात्परिज्ञाय मलापध्वंसी ॥७॥

पदार्थान्वय—चरे–विचरे पयाइं–संयमरूप पदों के दोष लगने से परिसंकमाणो–शंकाशील बना हुआ जं–जो किंचि–किंचिन्मात्र दोष है उसको इह–संसार में पासं–पाशरूप मण्णमाणो मानता हुआ लाभंतरे–जब तक इस शरीर से लाभ हो सकता है तब तक जीविय–जीवन को वूहइत्ता–वृद्धि करके पच्छा–पीछे परिण्णाय–परिज्ञा से जानकर, प्रत्याख्यान परिज्ञा से प्रत्याख्यान कर मलावधंसी–कर्मरूप मल को दूर करने वाला होवे–अनशन व्रत धारण करे।

मूलार्थ—संयम-पदों में दोष लगने के भय से परिशंकित हुआ २ और लगे हुए यत्किंचित् दोष को भी संसार में पाशरूप मानता हुआ, इस शरीर से जब तक ज्ञानादि का लाभ हो सकता है तब तक इसकी वृद्धि करता हुआ–इसका पोषण करता हुआ संसार में विचरे। इसके अनन्तर ज्ञान के द्वारा इस शरीर के अन्त का निश्चय करके प्रत्याख्यान के द्वारा–अनशन के द्वारा कर्म मल को दूर करने का प्रयत्न करे।

टीका—संयमशील साधु का यह बडा ही उत्तरदायित्व पूर्ण आचार है कि वह मूल अथ च उत्तरगुणरूप संयम में लेशमात्र भी दोष न लगने दे। यदि उसमें यत्किंचित् किसी दोष के लग जाने की शंका भी हो जाय तो उसको बन्धनरूप समझ कर अर्थात् उक्त दोष को संसार के जन्म मरण की वृद्धि का हेतु समझता हुआ भारण्ड पक्षी की तरह उससे अपने आपको, पूर्णतया परिशंकितपूर्णरूप से सावधान रखने का प्रयत्न करे। तात्पर्य कि अणुमात्र भी प्रमाद न करे। तथा जब तक इस शरीर से ज्ञान, दर्शन और चारित्र आदि सद्गुणों का लाभ होता रहे तब तक तो निर्दोष आहार आदि के द्वारा इसकी रक्षा–इसका पोषण करता रहे और जब इसको अपने परिवर्द्धित ज्ञान के द्वारा इस शरीर का अवसान निकट जान पडे तब तो फिर इसके अवशिष्ट कर्म मल को अनशन व्रत के द्वारा दूर करने का स्तुत्य प्रयास करे। इसका खुलासा अभिप्राय यह है कि जब यह प्रतीत हो जाय कि अब बुढापा आ गया। शरीर का अस्थिपंजर अब जरा के आक्रमण से जर्जरित होने लगा और साथ ही भयंकर रोग भी आतंक मचाने लगे तथा आयु कर्म की सीमा भी अब बहुत नजदीक में ही है, सो जब ये सभी कारण इस समय उपस्थित हो रहे हैं और जिनका फल इस शरीर का अवश्यभावी अन्त है तथा विशिष्टज्ञान से भी अब इसका अन्त बहुत समीप है तब तो मेरे लिए यही उचित है कि मैं इससे अन्त में भी कुछ और लाभ उठा लूं। ऐसा विचार करके अनशनव्रत के द्वारा इसके कर्म मल का विध्वंस करने का यत्न करे। परन्तु इस कथन का कहीं ऐसा विपरीत आशय न समझ लेना चाहिए कि शास्त्रकारों ने जान बूझ कर मरने की आज्ञा दी है। नहीं, शास्त्रकारों का यह आशय कदापि नहीं है। इसी अभिप्राय से उक्त गाथा मे 'परिण्णा' परिज्ञा शब्द दिया है जिसका तात्पर्य यह है कि जब तुमको पूर्णरूप से यह ज्ञान हो जाय कि यह शरीर अब नहीं रहेगा। इसका वियोग अब अवश्यभावी है, उस समय पर संयमशील पुरुष को उचित है कि वह भक्तप्रत्याख्यान आदि अनशनव्रत के द्वारा अपने कर्म मल को दूर करने का साधु प्रयास करे। शास्त्रकारों का यही अभिप्राय है, जो कि ऊपर दर्शाया गया है किन्तु किसी न किसी प्रकार से तुम आत्मघात या आत्महत्या कर लो, यह उनका आशय कभी नहीं। तात्पर्य कि हर एक वस्तु के स्वरूप को प्रथम अच्छी तरह से समझ लेने के बाद उसके प्रत्याख्यान का विचार करना

चाहिए, अन्यथा नहीं। अब उक्त विषय के साथ ही मोक्ष के उपाय का वर्णन किया जाता है—

छन्दं निरोहेण उवेइ मोक्खं,
आसे जहा सिक्खिय वम्मधारी ।
पुव्वाइं वासाइं चरेऽप्पमत्तो,
तम्हा मुणी खिप्पमुवेइ मोक्खं ॥८॥

छदोनिरोधेनोपैति मोक्षम्,
अश्वो यथा शिक्षित वर्मधारी ।
पूर्वाणि वर्षाणि चरेदप्रमत्त.,
तस्मान्मुनि. क्षिप्रमुपैति मोक्षम् ॥८॥

पदार्थान्वय —छद्–अपने अभिप्राय के निरोहेण–निरोध से मोक्ख–मोक्ष को उवेइ–प्राप्त होता है आसे–घोडा जहा–जैसे सिक्खिय–शिक्षित किया हुआ वम्मधारी–कवच के धारण करने वाला पुव्वाइ–पूर्वों तक वासाइ–वर्षों तक चरे-विचरे अप्पमत्तो-प्रमाद से रहित होकर तम्हा–इसलिए मुणी–साधु खिप्प–शीघ्र मोक्ख–मोक्ष को उवेइ–पाता है ।

मूलार्थ—कवच युक्त सुशिक्षित घोडे की तरह इच्छाओं का निरोध करने वाला मुनि मोक्ष को प्राप्त कर लेता है और जिस से कि वह पूर्वों और वर्षों तक अप्रमत्त रहकर संयम मार्ग में विचरता है इसलिए वह शीघ्र ही मोक्ष को पा लेता है ।

टीका—जो जीव अपनी समस्त इच्छाओं का निरोध करने वाला और गुरुजनों की सेवा में तत्पर रहने वाला, उनकी आज्ञा के अनुसार आचरण करने वाला होता है वह अन्त समय में मोक्ष गति को प्राप्त होता है, क्योंकि इच्छाओं का निरोध और गुरुजनों की सेवा ये दोनों ही काम, कर्मों की निर्जरा के हेतु हैं, इसलिए इनका फल मोक्ष बतलाया है ।

जिस प्रकार कवच धारण किए हुए शिक्षित घोडा संग्राम मे जाकर शत्रुओं पर विजय प्राप्त करके संग्राम से छुटकारा पा लेता है और सुखपूर्वक रहता है, उसी प्रकार गुरुजनों की सेवा मे रहनेवाला प्रमाद रहित मुनि भी अपनी इच्छाओं के निरोध से मुक्तदशा को प्राप्त कर लेता है। तथा जैसे अशिक्षित और अविनयी घोडा अपने स्वामी की इच्छा के प्रतिकूल, संग्राम भूमि में स्वच्छन्द रूप से इधर उधर घूमता फिरता वहीं पर मारा जाता है उसी प्रकार गुरुजनों की आज्ञा के प्रतिकूल चलने वाला स्वेच्छाचारी शिष्य भी संयम मार्ग से भ्रष्ट होकर संसार चक्र में ही भ्रमण करने लग जाता है।

इसी आशय से शास्त्रकार उपदेश देते हैं कि हे शिष्य! तू पूर्वों और वर्षों तक अप्रमत्त रहकर संयम का आचरण कर। एवं जो मुनि प्रमाद रहित होकर संयम की आराधना करता है, वह शीघ्र ही मोक्ष को प्राप्त कर लेता है। सारांश यह है कि इच्छाओं का निरोध और गुरुजनों की भक्ति ये दो ही मुख्य मार्ग हैं जिनका कि मोक्षपुरी के साथ सीधा सम्बन्ध है तथा इन पर चलनेवाला पुरुष शीघ्र से शीघ्र मोक्ष मन्दिर तक पहुंच जाता है।

यहां पर पूर्वों तक जो संयम के पालन करने का आदेश किया गया है उसका अभिप्राय यह है कि संयमवृत्ति का सद्भाव पूर्वों तक है, यह बात प्रमाणित हो सके।

यदि कोई व्यक्ति यह कहे कि अगर इच्छा के निरोध से मोक्ष की प्राप्ति होती है तो इच्छाओं का निरोध हम अन्त समय मे कर लेंगे, अब इस विषय पर शास्त्रकार लिखते हैं—

स पुव्वमेवं न लभेज्ज पच्छा,
एसोवमा सासय वाइयाणं।
विसीयई सिढिले आउयम्मि,
कालोवणीए सरीरस्स भेए ॥९॥

स पूर्वमेवं न लभेत पश्चात्,
एषोपमा शाश्वत वादिकानाम् ।
विषीदति शिथिले आयुषि,
कालोपनीते शरीरस्य भेदे ॥९॥

पदार्थान्वय —सपुव्वमेव-पहिले की तरह पच्छा-पीछे न लभेज-प्राप्त न होवे एसोवमा-यह उपमा सासय-शाश्वत वाइयाण-वादियों की है विसीयई-खेद पाता है सिढिले-शिथिल आउयम्मि-आयु के होने पर कालोवणीए-काल के समीप आने पर सरीरस्स-शरीर के भेए-भेद होने पर ।

मूलार्थ—जैसा पहले लाभ प्राप्त हो सकता है वैसा पीछे नहीं-पीछे भी लाभ प्राप्त कर सकते हैं-यह उपमा-कथन तो शाश्वतवादियों की है। अतः आयु के शिथिल होने पर, काल के निकट आ जाने और शरीर के भेद होने पर फिर वह जीव खेद को प्राप्त होता है।

टीका—धर्म आदि शुभ कृत्यों का लाभ, जैसे पहली अवस्था में हो सकता है वैसे पीछे की वृद्धावस्था में नहीं। जो ओज और अगस्फूर्ति आयु के प्रथम भाग में होती है वैसी आयु के उत्तर भाग में नहीं होती । तथा जिस जीव ने पहले प्रमाद का अधिक सेवन किया है उसको पीछे से अप्रमादी होना अत्यन्त कठिन है, इससे सिद्ध हुआ कि आत्मनिग्रह आदि की जो शक्ति मनुष्य में आयु के पहले भाग में होती है वह शक्ति पिछली वय में उपलब्ध नहीं होती। इसके अतिरिक्त 'हम आयु के अंतिम भाग में सब कुछ कर लेंगे' यह विचार तो उन लोगों का है जो कि अपनी आयु के परिमाण को ठीक रूप से जानते हैं और निरुपक्रमी होते हैं। वे तो कदाचित् यह कह सकते हैं कि हम धर्म का अनुष्ठान बाद में कर लेंगे। अभी तो हमारा आयु इतना शेष रहता है, क्योंकि वे लोग, निरुपक्रमी होने से अपने आत्मा को शाश्वत की भांति मानते हैं। परन्तु जिनका आयु क्षणविनश्वर है तथा उपक्रम युक्त है वे तो आयु के शिथिल हो जाने पर, कालचक्र के निकट आने और शरीर के भेद हो जाने पर अधिकतया खेद को ही प्राप्त होते हैं । अर्थात् शरीर के अन्तिम समय में उनको

अपने प्रमादी जीवन पर अत्यन्त शोक और परिताप करना पडता है यथा– हा ! हमने अपने जीवन में कोई भी सुकृत नहीं किया, तथा परलोक की इस भयकर यात्रा में उपस्थित होने वाली असह्य वेदनाओं से अपने को सुरक्षित रखने के लिए हमने कोई उपयोगी साधन सामग्री का अर्जन नहीं किया इत्यादि। इसलिए विचारशील पुरुषों को पहले से ही प्रमाद का परित्याग कर देना चाहिए ताकि पीछे से उन्हें अधिक पश्चात्ताप न करना पडे। क्योंकि आयु के प्रथम भाग मे उन्नति के प्रायः सभी प्रकार के सयोगों की उपलब्धि शक्य होती है और अन्तिम भाग में उनका प्राप्त होना बहुत कठिन है।

तथा–आयु के, निरुपक्रम और सोपक्रम ये दो भेद माने गए हैं। इनमे से बाहिर के शस्त्र आदि निमित्तों से भी जिसका उच्छेद न हो वह निरुपक्रम आयु कही जाती है, पर जो व्यक्ति बाह्यनिमित्तशस्त्र आदि के तीव्रघात से भी मृत्यु को प्राप्त नहीं होता किन्तु ठीक अपनी बन्धी हुई आयु को समाप्त करके ही जिसकी मृत्यु होती है उसको निरुपक्रमी या निरुपक्रम आयुवाला कहते हैं। इसके विपरीत बाहिर के निमित्तों अर्थात् शस्त्र आदि के घात से (आयुकर्म के शेष रहते हुए भी) जिसका विनाश हो जाय वह सोपक्रम आयु है, ऐसी क्षणिक आयु रखने वाले को सोपक्रमी कहा है। ये दोनों प्रकार के आयु निश्चय और व्यवहार नय से माने जाते हैं। परन्तु वर्तमान समय में अतिशय ज्ञान वाले आत्माओं का तो अभाव है और छद्मस्थ आत्मा को इतना ज्ञान होता नहीं जिससे कि वह अपनी आयु के विषय में किसी प्रकार का निश्चय कर सके। इसलिए विचारशील पुरुषों को उचित है कि वे धर्मकार्यों के अनुष्ठान मे किसी प्रकार का प्रमाद न करें। और गाथा मे आया हुआ 'एव' शब्द 'इव' के अर्थ मे है। यहा पर इतना और स्मरण रहे कि श्री मरुदेवी आदि को जो अन्तकाल में केवल ज्ञान होकर मोक्ष की प्राप्ति हुई है वह अपवादरूप है। सब को ऐसा होना दुर्लभ ही नहीं किन्तु अत्यन्त दुर्लभ है।

यदि कोई शका करे कि क्या पहिले की तरह पीछे, इच्छाओं का निरोध नहीं किया जा सकता। इस शका का समाधान निम्नलिखित गाथा मे किया जाता है—

खिप्पं न सक्केइ विवेगमेउं,
तम्हा समुट्ठाय पहाय कामे ।
समिच्च लोयं समया महेसी,
अप्पाणरक्खी चरेऽप्पमत्तो ॥१०॥

क्षिप्रं न शक्नोति विवेकमेतुं,
तस्मात्समुत्थाय प्रहाय कामान् ।
समेत्यलोकं समया महर्षि,
आत्मानुरक्षी चरेदप्रमत्त ॥१०॥

पदार्थान्वय.—खिप्पं—शीघ्र न सक्केइ—नहीं समर्थ विवेगं—विवेक को एउं—प्राप्त करने को तम्हा—इसलिए समुट्ठाय—धर्म का आचरण किया करता इस प्रकार के भावों को पहाय—छोड़ करके च कामे—काम भोगों को (छोड़ करके) समिच्च—विचार करके लोयं—लोक को समया—समभाव से महेसी—महर्षि अप्पाणरक्खी—आत्मा की रक्षा करता हुआ अप्पमत्तो—अप्रमत्त होकर चरे—विचरे ।

लिया जायगा' इस प्रकार के भावों को त्याग देना चाहिए और धर्मानुष्ठान में लग जाना चाहिए। क्योंकि जिस प्राणी ने प्रथम अवस्था में धर्म का कुछ साधन नहीं किया उससे पिछली अवस्था में भी धर्म साधना की कोई आशा नहीं की जा सकती। इसलिए कामभोगादि विषयों का परित्याग करके विवेक को प्राप्त करने में यत्नशील बनना चाहिए। एवं लोकस्थ प्राणी समूह को प्राप्त करके अथवा उसका विचार करके समतावृत्ति से आत्मरक्षा में सावधान रहने वाला महर्षि—साधु सदा अप्रमत्त रहकर अपने संयम मार्ग में विचरण करे। यद्यपि गाथा में 'समया' यह तृतीयान्त पद दिया गया है तथापि इसका शत्रु मित्र में समानभाव रखता हुआ संयम मार्ग में विचरे, ऐसा अर्थ करना। जब तक शत्रु और मित्र के लिए समान भाव नहीं तब तक संयम में विचरना भी नहीं हो सकता। इसलिए प्राप्त हुए इस दुर्लभ समय को प्रमाद के वशीभूत होकर खो देने की भूल, विवेकी जनों को कभी न करनी चाहिए किन्तु जहा तक हो सके, शीघ्र से शीघ्र धर्मानुष्ठान में प्रवृत्त हो जाना चाहिए जिससे कि अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति में भी शीघ्र ही सफलता मिल सके।

परन्तु प्रमाद का मूल कारण राग और द्वेष हैं इसलिए अब उसके त्याग के विषय में लिखा जाता है—

मुहुं मुहुं मोहगुणे जयन्तं,
अणेगरूवा समणं चरन्तं।
फासा फुसन्ति असमंजसं च,
न तेसि भिक्खू मणसा पउस्से ॥११॥

मुहुर्मुहुर्मोहगुणान् जयन्तं,
अनेकरूपाः श्रमणं चरन्तम्।
स्पर्शाः स्पृशन्त्यसमंजसं च,
न तेषु भिक्षुर्मनसा प्रदुष्येत् ॥११॥

पदार्थान्वय—मुहुमुहु—बार बार मोहगुणे—मोह गुण को जयन्त—जीतता हुआ समण—साधु चरंत—संयम मार्ग में चलता हुआ तथा अणेगरूवा—अनेक प्रकार

फासा-स्पर्श फुसति-स्पर्शित होते हैं असमजस-असाता के उत्पन्न करने वाले च-पादपूर्ति में है तेसि-उनमें मणसा-मन से भिक्खू-साधु न-नहीं पउस्से-द्वेष करे।

मूलार्थ—वार २ मोह गुणों पर विजय प्राप्त करने वाले, और सयम मार्ग पर चलने वाले साधु को कष्ट देने वाले अनेक प्रकार के अनुकूल अथवा प्रतिकूल स्पर्श, स्पर्शित होते है अर्थात् असाता उत्पन्न करने वाले अनेक प्रकार के उपसर्गों का साधु को सामना करना पडता है परन्तु सयमशील भिक्षु उनके साथ मन से भी द्वेष न करे-शरीर और वाणी की तो बात ही क्या है।

टीका—सयममार्ग पर चलने वाले साधु को, मोह उत्पन्न करने वाले अनेक प्रकार के शब्द स्पर्श रूप रस और गन्ध आदि गुणों का स्पर्श होता है। ये सब मोह गुण के नाम से कहे जाते हैं। सो इस गुण स्पर्श पर विजय प्राप्त करने वाला साधु सयम मार्ग मे विचरता हुआ इनके अनुकूल अथवा प्रतिकूल स्पर्श से तथा इनके द्वारा किसी प्रकार की असाता के उत्पन्न होने से उद्वेग को प्राप्त होकर इन पर किसी प्रकार की द्वेषभावना उत्पन्न न करे, किन्तु अपनी स्वभावसिद्ध समता और सहनशीलता से शान्तिपूर्वक इनका स्वागत करे। साधु की सयमवृत्ति का इसी में महत्व है कि वह अनुकूल अथवा प्रतिकूल किसी भी उपसर्ग के उपस्थित होने पर अपनी सहजशाति का कदापि भग न होने दे।

इस कथन का तात्पर्य यह है कि इन अनुकूल अथवा प्रतिकूल उपसर्गों के आने पर मननशील साधु यह विचार करे कि मैंने इन उपसर्गों को सहन करने के लिए ही सयम को ग्रहण किया है, अत मोहगुणों का शान्तिपूर्वक स्वागत करना मेरा मुख्य कर्तव्य है, यदि मैं इनसे पराजित हो गया तो मुझे अवश्य २ ससार-चक्र में भ्रमण करना पड़ेगा। इन गुणों का स्पर्श निस्सन्देह बुद्धि को व्याकुल और किं कर्तव्य विमूढ करनेवाला है, इसलिए वीतरागदेव के सयम प्रधान-साधु धर्म का पर्यालोचन करते हुए इन उपसर्गों के सामने मुझे कभी कायर नहीं बनना चाहिए किन्तु वीर परमात्मा की भांति इनके समक्ष अपनी शान्तमयी धीर वृत्ति का परिचय देकर इन पर विजय प्राप्त करना ही मेरी साधुचर्या का भूषण है। तात्पर्य कि इस प्रकार की अर्थयुक्त विचारधारा से अपने मन को स्वस्थ और सबल बनाकर इन उपसर्गों के प्रति शरीर और वाणी से तो क्या, मन से भी कोई

अनिष्ट चिन्तन न करे। यह तो अनुभव सिद्ध है कि जब किसी व्यक्ति ने आत्मा के स्वरूप को और उसके साथ लगे हुए कर्म फल के सम्बन्ध को भली भांति जान लिया, तो फिर उसका बाह्य की वस्तुओं पर किसी प्रकार का भी द्वेष लेश नहीं रहता।

अब मोहगुणों का कुछ सविस्तर वर्णन किया जाता है—

मन्दा य फासा बहुलोहणिज्जा,
तहप्पगारेसु मणं न कुज्जा।
रक्खिज्ज कोहं विणएज्ज माणं,
मायं न सेवेज्ज पहेज्ज लोहं ॥१२॥

मन्दाश्चस्पर्शा बहुलोभनीयाः,
तथा प्रकारेषु मनो न कुर्यात्।
रक्षेत्क्रोधं विनयेत् मानं,
मायां न सेवेत प्रजह्याल्लोभम् ॥१२॥

पदार्थान्वय.—मंदा—मन्द फासा—स्पर्श बहुलोहणिज्जा—बहुत लोभनीय तहप्पगारेसु—तथा प्रकारों मे—तैसों में मणं—मन न कुज्जा—न करे रक्खिज्ज—दूर करे कोहं—क्रोध को विणएज्ज—टाल देवे माणं—मान को मायं—कपट को न सेवेज्ज—सेवन न करे पहेज्ज—छोड देवे लोहं—लोभ को य—समुच्चय में।

मूलार्थ—बुद्धि को मन्द करने वाले और लोभनीय—लुभाने वाले ऐसे—स्पर्शों में साधु अपने मन को न लगावे। एवं क्रोध न करे, मान में न आवे, माया कपट सेवन न करे और लोभ को भी त्याग दे।

टीका—शब्दादि मोहगुण अपने अन्दर बड़ी विलक्षण शक्ति रखते हैं। बड़े २ विवेकशील पुरुष इनके आगे नतमस्तक हो गये हैं। बडे २ प्रवीण पुरुषों को इन शब्दादि मोहगुणों ने अज्ञानता की गहरी खाई मे धकेल दिया। जहा पर

ये विवेक और बुद्धि की सम्पत्ति को हरते हैं, वहा पर इनमें प्रलोभन शक्ति की भी कोई सीमा नहीं है। साधारण की तो बात ही क्या है। बड़े २ विचार और मननशील पुरुषों के चित्तों को भी अपनी मुट्ठी में ले लेना इनके लिए एक साधारण सी बात है। अत इनकी–शब्दादि अनुकूल स्पर्शों की प्रलोभनता में विचारशील साधु को अपना मन कभी न लगाना चाहिए तथा क्रोध, मान, माया और लोभ का भी परित्याग कर देना चाहिए। क्योंकि शब्दादि गुणस्पर्शों के यही कारण हैं। अगर इन चारों पर विजय प्राप्त कर ली जाय तो शब्दादि मोह गुणों का आत्मा पर कोई प्रभाव नहीं पडता। ये शब्दादि गुण तो उन आत्माओं के लिए कष्टप्रद या आकर्षक होते हैं जिनके लिए उक्त चारों कषाय उदय में आए हुए हो। अत इन चारों कषायों पर विजय प्राप्त कर लेने से मोह के गुणों पर सहज मे ही विजय लाभ हो सकता है। और इन पर विजय प्राप्त करने का सहज उपाय सूत्रकार ने यही बतलाया है कि इनके प्रति किसी प्रकार का राग द्वेष मूलक मानसिक क्षोभ नहीं करना चाहिए। राग और द्वेष ये दो ही मुख्य कषाय हैं। क्रोधादि चारों कषाय इन्हीं दो के अन्तर्गत हैं। क्रोध और मान द्वेष के अन्तर्गत हैं एव माया और लोभ का राग में अन्तर्भाव है। अत इनको जीत लेने से मोह के सभी गुण और क्रोधादि सभी कषाय सुतरा ही पराजित हो जाते हैं।

अब अन्तिम गाथा में कुछ अधिक जानने योग्य विषय का वर्णन किया जाता है—

जे संखया तुच्छ परप्पवाई,
ते पिज्जदोसाणुगया परज्झा।
एए अहम्मे त्ति दुगुंछमाणो,
कंखे गुणे जाव सरीरभेउ ॥१३॥

त्ति बेमि।

इति असंखयं चउत्थं अज्झयणं समत्तं ॥४॥

ये संस्कृतास्तुच्छ परप्रवादिनः,
ते प्रेमद्वेषानुगताः परवशाः ।
एतेऽधर्मा इति जुगुप्समानः,
कांक्षेत् गुणान् यावच्छरीरभेदः ॥१३॥
इति ब्रवीमि ।

असंस्कृतं चतुर्थमध्ययनं समाप्तम् ॥४॥

पदार्थान्वय —जे-जो सखया-सस्कृत तुच्छ-नि सार परप्पवाई-पर प्रवादी ते-वे पिज्जदोसाणुगया-प्रेम-राग द्वेष के अनुगत परज्झा-परवश एए-ये अहम्मे-अधर्म के हेतु त्ति-इस प्रकार जान कर दुगुछमाणो-जुगुप्सा करता हुआ कखे-चाहे गुणे-गुणों को जाव-जब तक सरीरभेउ-शरीर का भेद है ।

मूलार्थ—जो तुच्छ-निस्सार सस्कृत के केवल प्रवादी मात्र है वे अधर्म के हेतु राग और द्वेष के वश में पडे हुए हैं। इस प्रकार जानकर उनसे घृणा करता हुआ साधु जब तक शरीर का भेद नहीं हुआ तब तक ज्ञान आदि गुणों की ही अभिलाषा करता रहे ।

टीका—इस गाथा में अधिकतया बाह्य आडम्बर के परित्याग की शिक्षा दी गई है । जो प्रवादी-परमतावलम्बी हैं वे वाग्जाल में बडे निपुण हैं अथवा सस्कृत भाषा के बोलने में बडे पटु हैं एव उन्हों ने अपने शास्त्रों का भी यथारुचि सस्कार किया हुआ है परन्तु यदि उन्हों ने अपने आत्मा को सस्कृत-शुद्ध नहीं किया तो उनका यह सब कुछ कथन व्यर्थ है । केवल वागाडम्बर मात्र होने से निस्सार एव तुच्छ है । इसलिए ये प्रवादी केवल निस्सार वाणी के बोलनेवाले हैं । क्षणिक वाद के मानने वाले हैं और निर्दय हैं तथा राग द्वेष के वशीभूत होने से ये आत्मदर्शन से कोसों दूर हैं । अत इनके विचारों को, अनेकान्त शैली के विपरीत, तत्व विद्या से रहित और अधर्म वर्द्धक समझ कर इनसे घृणा करता हुआ सयमशील साधु जब तक शरीर की स्थिति है—जब तक उसका भेद नहीं हुआ तब तक ज्ञानादि गुणों को अधिकाधिक रूप से सम्पादन करने की उत्कट इच्छा करता रहे ।

इस सारे प्रपाद का अभिप्राय यह है कि जो प्रवादी सस्कृत आदि भाषाओं के बोलने और वाद विवाद में तो बडी निपुणता प्राप्त किए हुए हैं किन्तु आत्मशुद्धि अथवा तत्त्व विचार में निरे कोरे हैं, एव हिंसा मार्ग के अनुगामी और क्षणिक वाद के उपदेष्टा हैं तथा काम शास्त्र के अवलम्बन से केवल ऐहिक विषय वासनाओं मे पडे हुए अधिकाश में नास्तिकता की ओर बढे हुए हैं सो इनकी रागद्वेष मूलक प्रवृत्ति को अधर्म वृद्धि का हेतु समझ कर इनसे घृणा करता हुआ जब तक शरीर का अन्त नहीं होता तब तक अप्रमत्त भाव से अपने ज्ञान, दर्शन और चारित्ररूप आत्मगुणों को अधिकाधिक विकसित करने में ही प्रवृत्त रहे। यहा पर अन्यमतावलम्बियों से जो घृणा करने का साधु को उपदेश दिया गया है वह किसी द्वेष भाव से नहीं किन्तु मध्यस्थ भाव से ही है तथा साधु की यह घृणा निन्दारूप से नहीं किन्तु आत्मगुणों के विकासरूप से है यह अवश्य स्मरण रखना चाहिए।

तथा गाथा में आये हुए 'काक्षेत्' क्रिया पदका केवल इच्छा करना ही अर्थ नहीं किन्तु इच्छानुकूल प्रवृत्ति करना ही उसका मुख्य तात्पर्य है।

त्तिबेमि। 'इति ब्रवीमि' इस प्रकार मैं कहता हू। इस पद की व्याख्या पूर्व म कर दी गई है अब दो वारा करने की आवश्यकता नहीं है।

असस्कृतमध्ययन समाप्त।

---

# अह अकाममरणिज्जं पञ्चमं अज्झयणं

## अथाकाममरणीयं पञ्चममध्ययनम् प्रारभ्यते

चौथे अध्ययन में–मरण समय पर्यन्त भी इस जीव को कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए इस विषय का सविस्तर वर्णन किया गया है सो प्रथम, मरण के भेदों का ज्ञान होना जरूरी है क्योंकि विना उसके ज्ञान के बालमरण का त्याग करके पंडित मरण में पुरुषार्थ होना कठिन है इसलिए अब पांचवें अध्ययन में अकाम और सकाम मृत्यु का वर्णन किया जाता है। इसी उद्देश से इस अध्ययन का नाम 'अकाममरणीय, अध्ययन रखा गया है उसकी आदिम गाथा यह है—

अण्णवंसि महोहंसि, एगे तिण्णे दुरुत्तरे।
तत्थ एगे महापन्ने, इमं पण्हमुदाहरे ॥१॥

अर्णवान्महौघात्, एके तीर्णा दुरुत्तरात्।
तत्रैको महाप्रज्ञः, इमं प्रश्नमुदाहृतवान् ॥१॥

पदार्थान्वय —अण्णवंसि–संसार समुद्र से महोहंसि–महाप्रवाह वाले से दुरुत्तरे–दुष्कर तैरने वाले से एगे–एक तिण्णे–तर गए एगे–एक महापन्ने–महाबुद्धिमान् इमं–यह प्रत्यक्ष–वक्ष्यमाण पण्ह–प्रश्न को उदाहरे–कहता हुआ।

मूलार्थ—रागद्वेष से रहित हुए कई एक महापुरुष (गौतमादि) इस महाप्रवाह वाले दुस्तर संसार समुद्र से तर गए, उनमें महाप्राज्ञ–अतिशय बुद्धि वाले इस वक्ष्यमाण प्रश्न का इस प्रकार उत्तर देते हैं।

टीका—यह संसार समुद्र बड़ा ही दुस्तर है। इसके जन्म मरण रूप महाप्रवाह में पड़ा हुआ प्राणी भाग्य से ही बाहर निकल सकता है। रागद्वेषरूप अन्तरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने वाले कोई २ महापुरुष ही इससे पार हो सकते हैं। अन्य साधारण में इसके प्रवाह से बाहर निकलने की सामर्थ्य नहीं है। तथा इन पार होने वाले महापुरुषों में भी जो कोई, एक अद्वितीय बुद्धि रखने वाला-तीर्थंकर नाम कर्म वाला है और जो एक विजय में एक ही होता है वह इस पूछे हुए प्रश्न का इस प्रकार उत्तर देता है।

इसका तात्पर्य यह है कि रागद्वेष को जीत कर इस दुस्तर संसार समुद्र को पार करने वाले गौतमादि मुनियों में से एक महा बुद्धिमान् केवली या तीर्थंकर मृत्युसम्बन्धी इस प्रश्न का इस प्रकार उत्तर देते हैं। यद्यपि सूत्र में एक वचन में ही एक शब्द का प्रयोग किया गया है तथापि वह सामान्य अर्थ का बोधक होने से सामान्य केवली और तीर्थंकर दोनों का ही ग्राहक है। इसी प्रकार महाप्राज्ञ शब्द का भी अर्थ भेद से सामान्य केवली और तीर्थंकर भगवान् के साथ सम्बन्ध बड़ी सुगमता से किया जा सकता है।

तथा 'अण्णवंसि महोहंसि' इन शब्दों में पंचमी के स्थान पर सप्तमी का प्रयोग सुप् व्यत्यय से जानना। और सर्वार्थसिद्धि नाम की टीका के कर्त्ता ने तो इनको पञ्चम्यन्त दिखलाते हुए अर्थ करने में इनको सप्तम्यन्त ही माना है। तथा दीपिकाकारने 'एगे' शब्द को प्रथमा का बहुवचन ही माना है।

अब उसी विषय का प्रतिपादन किया जाता है—

**सन्तिमे य दुवे ठाणा, अक्खाया मारणन्तिया।**
**अकाममरणं चेव, सकाममरणं तहा ॥२॥**

**सत इमे च द्वे स्थाने, आख्याते मारणान्तिके।**
**अकाममरणं चैव, सकाममरणं तथा ॥२॥**

पदार्थान्वय—इमे-ये संति-हैं दुवे-दो ठाणे-स्थान अक्खाया-कहे गए हैं मारणंतिया-मरण के समीप अकाममरणं-अकाम मरण च-और तहा-तथा सकाममरणं-सकाम मरण।

मूलार्थ—मरणान्त के ये दो स्थान कहे गए है एक अकाममरण मृत्यु दूसरा सकाममरण-मृत्यु ।

टीका—तीर्थंकर भगवान् ने मरण के समय, दो स्थान वर्णन किए हैं, एक अकाममृत्यु दूसरा सकाममृत्यु, इन्हीं का दूसरा नाम क्रम से बालमरण और पडितमरण है । तात्पर्य कि मृत्यु के समय सभी जीव इन दो स्थानों के आश्रित होकर मृत्यु को प्राप्त करते है ।

(१) जो जीव अज्ञान की दशा मे अज्ञान के वशीभूत होकर मृत्यु को प्राप्त होते हैं उनकी मृत्यु को बालमृत्यु, बालमरण या अकाममृत्यु कहते हैं (२) और जो जीव ज्ञानपूर्वक मृत्यु को प्राप्त होते हैं उनकी यह ज्ञानगर्भित मृत्यु पडित-मृत्यु, पडित मरण या सकाममृत्यु कही जाती है । सूत्रकार ने अकाम और सकाम मरण से बालमृत्यु और पडितमृत्यु का ही ग्रहण किया है । इसके अतिरिक्त प्राकृत भाषा मे द्विवचन का अभाव होने से 'स्त' इस द्विवचन के स्थान में 'सति' यह बहुवचन का प्रयोग करना ही युक्तियुक्त है ।

अब बाल मरण और पडित मरण की आवृत्ति का वर्णन करते हुए सूत्रकार लिखते हैं कि—

**वालाणं अकामं तु, मरणं असइं भवे ।**
**पण्डियाणं सकामं तु, उक्कोसेण सइं भवे ॥३॥**

**वालानामकामं तु, मरणमसकृद् भवेत् ।**
**पण्डितानां सकामं तु, उत्कर्षेण सकृद् भवेत् ॥३॥**

पदार्थान्वय —बालाण-मूर्खों का अकाम-अकाम तु-निश्चय से मरण-मरण असइ-बार २ भवे-होता है पडियाण-पडितों का सकाम-सकाम मरण-मरण तु-विशेष मे उक्कोसेण-उत्कृष्टता से सइ-एक वार भवे-होता है ।

मूलार्थ—मूर्खों का अकाम मरण तो अनेक बार होता है किन्तु पडितों का सकाम मरण तो उत्कर्ष से एक ही बार होता है ।

टीका—जो सदा सद् के विचार से विकल हैं उन मूर्खों की अकाममृत्यु

हत्थागया इमे कामा, कालिया जे अणागया ।
को जाणइ परे लोए, अत्थि वा नत्थि वा पुणो ॥६॥

हस्तगता इमे कामाः, कालिका येऽनागताः ।
को जानाति परोलोकः, अस्ति वा नास्ति वा पुनः ॥६॥

पदार्थान्वय —हत्थागया-हाथ में आए हुए इमे-ये कामा-काम भोग जे-जो अणागया-भविष्य में होने वाले हैं वे कालिया-कालिक हैं, सन्देहयुक्त हैं को-कौन जाणइ-जानता है परेलोए-परलोक अत्थि-है वा-अथवा नत्थि-नहीं वा-परस्पर अर्थ में पुणो-फिर (कौन वर्तमान काल के भोगों को छोड़े ।)

मूलार्थ—काम भोग तो इस समय पर हस्तगत हैं और जो आगामी काल में-भविष्यत् काल में मिलने वाले हैं वे सन्दिग्ध हैं-सन्देहयुक्त हैं। कौन जानता है कि परलोक है अथवा नहीं तो फिर हाथ में आए हुए इनको क्यों छोड़ना चाहिए ?

टीका—इस गाथा में कामादि विषयों में अत्यन्त आसक्ति रखने वाले पुरुष के स्वार्थसाधक विचारों का वर्णन किया गया है। धर्मपतित विषयी पुरुषों के प्रायः इसी प्रकार के विचार होते हैं जिनका कि इस गाथा में उल्लेख किया गया है। वे कहते हैं कि ये प्रत्यक्षसिद्ध कामभोगादि विषय तो इस समय हमारे हस्तगत हैं-हमारे स्वाधीन और वशीभूत हो रहे हैं, परन्तु जो भविष्य में-आगामी जन्म में मिलने वाले हैं वे सदेहयुक्त हैं। सम्भव है वे मिलें अथवा ना भी मिलें क्योंकि परलोक के विषय में ही अभी तक सन्देह है। कौन जानता है कि परलोक है भी या कि नहीं ? जबकि अभी तक परलोक का निश्चय ही नहीं हुआ तो फिर इन हस्तगत काम भोगों का क्यों त्याग किया जाय ? प्राप्त को छोड़ कर अप्राप्त की आशा करनी कोई बुद्धिमानी का काम नहीं है। इसलिए वर्तमान काल में प्राप्त हुए कामादि विषयों में आनन्द मान कर रमण करना चाहिए। परलोक आदि की कल्पना का कोई मूल्य नहीं। इसकी सत्ता पर विश्वास करना निरी भूल है। आज तक परलोक से न तो कोई आया और न ही आज तक उसकी किसी ने खबर दी। यह बात सर्वानुभव सिद्ध है कि प्रतिदिन लाखों प्राणी यहां पर मृत्यु को प्राप्त

होते हैं परन्तु उनमें से आज तक एक भी परलोक से वापिस नहीं आया। यदि परलोक होता तो उनमें से कोई न कोई तो अवश्य वापिस आना चाहिए था मगर आया नहीं। इससे प्रतीत होता है कि वास्तव में परलोक कोई है ही नहीं। इसलिए हम अपने आत्मा को सन्देह के गढ़े में धकेलना नहीं चाहते और ना ही परलोक के चमत्कारी सुखों के प्रलोभन में पड कर, यथेष्टरूप से प्राप्त हुए इस विषयभोगजन्य ऐहिकसुख से वंचित रहना चाहते हैं इत्यादि।

विषयभोगासक्त पुरुषों के यह विचार कहा तक ठीक हैं इसकी विस्तृत आलोचना तो कहीं प्रसंगवश अन्यत्र की जावेगी परन्तु यहा पर संक्षेप से इतना विचार कर लेना बहुत जरूरी है कि संसार मे जो हम भेद देखते हैं इसका कारण क्या है? मनुष्यों की प्रकृति, मनुष्यों का ऐश्वर्य और उनके सुख दुःख मे तरतमता यह सब कुछ किस आधार को लेकर है? यदि इस पर गम्भीरता पूर्वक कुछ विचार किया जाय तो इस विषमता का मूल कर्मों की विभिन्न विभिन्न प्रकृतियों में निहित है। कर्मों के उच्चावच प्रकृति भेदों में ही इस विश्व की विविधताएं ओतप्रोत हैं। जब यह बात सत्य है तब तो परलोक की सत्ता बिना किसी और प्रयत्न के स्वतः ही सिद्ध हो जाती है। तात्पर्य कि जब वर्तमान समय के जीवों मे उपलब्ध होने वाली शरीर-ऐश्वर्य और सुख दुःख सम्बन्धी विषमता का कोई प्रत्यक्ष कारण नहीं मिलता और इनका आकस्मिक होना भी प्रमाणसिद्ध नहीं तब इस विषमता का कोई अज्ञात कारण अवश्य होना चाहिए। वह अज्ञात कारण सिवाय कर्म प्रकृति के अन्य कोई बन नहीं सकता अतः सिद्ध हुआ कि संसार की विचित्रता का आधार, इस जीव के साथ अनादि प्रवाह से लगे हुए कर्माणु या कर्म संस्कार हैं। बस इतना कहते अथवा मानते ही परलोक का अस्तित्व अपनी प्रभुता को लिए हुए सामने आ खड़ा होता है। अब रही परलोक दर्शन की बात, सो उसके लिए तो विवेकचक्षु, ज्ञानचक्षु, या दिव्यचक्षुओं की आवश्यकता है। इन चर्मचक्षुओं से उसके दर्शन नहीं हो सकते। तथा जो लोग केवल विषय लालसाओं की पूर्ति को ही अपने मानव जीवन के उद्देश की इतिश्री समझे बैठे हैं उनको परलोक की सत्ता के विषय में सन्देह होना कोई आश्चर्यजनक बात नहीं है। क्योंकि अज्ञान के प्रगाढ़ पर्दे ने उनके विवेक चक्षुओं को बिल्कुल ढाप रक्खा है। उनकी सारासार विवेचिनी बुद्धि बिलकुल कुंठित हो चुकी है, परन्तु इससे परलोक के-

अस्तित्व में कोई क्षति नहीं पहुच सकती। उल्लूक को यदि सूर्य का अस्तित्व स्वीकृत नहीं है तो इससे सूर्य का अभाव कभी नहीं हो सकता। इसी प्रकार दिव्यचक्षु-ज्ञानचक्षु रखने वालों के लिए परलोक की सत्ता तो निर्विवाद है, परन्तु केवल चर्मचक्षु रखने वाले विषयलोलुपी पुरुष यदि उसको न देख सकें तो यह उनही का पूर्ण दुर्भाग्य समझना चाहिए। विषयानुरागी पुरुषों को परलोक के अस्तित्व का ज्ञान हो जाने पर भी वे विषयों से विरक्त नहीं होते किन्तु अपनी इस जघन्य प्रवृत्ति का येन केन उपायेन समर्थन ही करते हैं। निम्नलिखित गाथा में इसी भाव को व्यक्त किया गया है—

**जणेण सद्धिं होक्खामि, इइ बाले पगब्भई।**
**काम भोगाणुराएणं, केसं संपडिवज्जई ॥७॥**

**जनेन सार्धं भविष्यामि, इति बाल प्रगल्भते।**
**काम भोगानुरागेण, क्लेश सम्प्रतिपद्यते ॥७॥**

पदार्थान्वय —जणेण-लोगों के सद्धिं-साथ होक्खामि-होऊगा इइ-इस प्रकार से बाले-मूर्ख पगब्भई-बोलता है कामभोगाणुराएण-काम भोग के अनुराग से केस-क्लेश को सपडिवज्जई-प्राप्त होता है।

मूलार्थ—मैं भी लोगों के साथ ही होऊगा-इस प्रकार से मूर्ख बोलता है और काम भोग के अनुराग से क्लेश को प्राप्त होता है।

टीका—परलोक आदि के विषय में सन्देह रखने या अविश्वास रखने-वाले कामभोगासक्त पुरुष को यदि किसी प्रकार से परलोक का अस्तित्व मनवा भी दिया जाय अर्थात् परलोक की स्वीकृति के लिए वह विवश भी हो जाय तो भी उसकी प्रवृत्ति मे किसी प्रकार का अन्तर नहीं पडता। इसके अतिरिक्त बढे हुए विषयानुराग के कारण धृष्टता का अवलम्बन करता हुआ और अपनी बालिशता-मूर्खता का परिचय देता हुआ यू कहने लगता है कि-इस ससार में कामभोगादि विषयों का निरन्तर सेवन करने वालों और उनसे सर्वथा विरक्त रहनेवालों की सख्या का यदि अवलोकन किया जावे तो विषयों के त्यागी पुरुषों की सख्या

तो अगुलियों पर गिने जाने लायक भी नहीं किन्तु विपरीत इसके विपयानुरागी पुरुषों की सख्या लाखों और करोडों से भी अधिक है। जबकि लाखों और करोडों पुरुष इधर ही प्रवृत्त हो रहे हैं तो मुझे भी उन्हीं के साथ रहना चाहिए, और जो गति उनकी होगी वही मेरी भी होजायगी क्योंकि मैं उनके साथ हू। तथा ससार का प्रत्यक्ष न्याय भी इसी पक्ष का समर्थन करता है अर्थात् जिस ओर मनुष्यों का समुदाय अधिक हो वही पक्ष सत्य एव युक्तियुक्त माना जाता है तथा सन्देहयुक्त पुरुष को भी उधर ही झुकना पडता है इसलिए विषयों से विरक्त रहने वाले इने गिने पुरुषों का साथ देने की अपेक्षा अधिकाधिक सख्या रखने वालों की पक्ति में ही जाकर बैठना अधिक लाभदायक है इत्यादि । परन्तु इस प्रकार के विचारों का मूल, विषयभोगों में बढी हुई आसक्ति ही है। इस विषयानुरक्ति के कारण ही वह इस प्रकार के जघन्य और धृष्टतापूर्ण विचारों को प्रस्तुत करने का साहस करता है अगर वास्तव में देखा जाय तो इस प्रकार के विचार, मनुष्य को निस्सन्देह अधोगति में ले जाने वाले है। इनका भावी फल नरक की घोर यातनाओं के सिवाय और कुछ नहीं । विष तो केवल इस जन्म में एक ही दफा मारने वाला है परन्तु विषयरूप विष तो इतना भयकर है कि वह इस जीव को जन्म २ में मारता रहता है। साधारण जीव अपनी मुग्धता के कारण इस रहस्य को नहीं समझ सकते, और जो विचारशील पुरुष हैं उन्होंने विषयों के भयकर परिणाम को अच्छी तरह समझ लिया है। अतएव वे इनके सम्बन्ध को सर्वथा हानिकारक समझ कर इनसे सदा दूर रहने का ही प्रयत्न करते हैं। परन्तु ऐसे साधु पुरुष बहुत ही विरले होते है। विषयों की स्वभाव सिद्ध प्रवृत्ति को रोकना कोई साधारण सी बात नहीं है। इसके लिए अधिक वीर्य और अधिक पराक्रम की आवश्यकता है। इसलिए धर्म के आचरणीय मौलिक सिद्धान्तों को अपने जीवन में उतारने वाले महापुरुषों की ससार मे सदा ही न्यून सख्या देखी जाती है, और विषयी पामर पुरुषों से तो प्राय सारा ही ससार भरा पडा है, अत धर्माचरण के विषय में सख्या के आधिक्य को महत्व देना भी निरी मूर्खता है। लाखों घूक मिल कर भी यदि सूर्य के अभाव की घोषणा करें तो क्या वह माननीय हो सकती है। इसी प्रकार लाखों पामर पुरुषों की तीव्र विषयाभिरुचि से धार्मिक जीवन के उच्चतम आदर्श की कभी अवहेलना नहीं हो सकती। इसलिए जो व्यक्ति

मढे-शठ, धूर्त भुञ्जमाणे-खाता हुआ सुरं-मदिरा मंसं-मांस को एयं-यह सेयं-श्रेय है त्ति-इस प्रकार मन्नई-मानता है।

मूलार्थ—हिंसा करने वाला, झूठ बोलने वाला, छल कपट करने वाला, चुगली करने वाला और धूर्तता करने वाला तथा मदिरा और मांस खाने वाला, मूर्ख-अज्ञानी जीव इन उक्त कामों को श्रेष्ठ-अच्छा समझता है।

टीका—इस गाथा में अकाममृत्यु वाले जीवों के आचारों-कुत्सित आचरणों का दिग्दर्शन कराया गया है। तात्पर्य कि अकाममृत्यु को प्राप्त होने वाला मूर्ख-अज्ञानी जीव हिंसा करता, झूठ बोलता, छल कपट करता, चुगली करता, धूर्तता करता तथा मदिरा और मांस खाता हुआ भी, अपने इन कुत्सित आचरणों को श्रेष्ठ समझता है।

ऊपर दिए गए विवरण का भावार्थ यह है कि मनुष्य जीवन का प्रधान लक्ष्य आत्मशुद्धि है। और आत्मा की शुद्धि का आधार-आहार और व्यवहार की शुद्धि है। जिस प्राणी का आहार और व्यवहार शुद्ध नहीं है उसकी आत्मा का शुद्ध होना कठिन ही नहीं किन्तु असम्भव है। इसी भाव को व्यक्त करने के लिए सूत्रकार ने ऊपर दी हुई गाथा में आहार और व्यवहार सम्बन्धि दोषों का वर्णन रूपान्तर से किया है। जिसका आहार दुष्ट है और व्यवहार भी दोषपूर्ण है उस जीव को अकाममृत्यु की प्राप्ति अवश्यभावी है। इसके विपरीत आहारशुद्धि के साथ व्यवहार को भी शुद्ध रखने वाला जीव अपने आत्म विकास में उत्तरोत्तर वृद्धि करता हुआ एक दिन सकाममृत्यु को प्राप्त कर लेता है। आहार की शुद्धि अथवा अशुद्धि खाद्याखाद्य पदार्थों के चुनाव पर निर्भर है। जो पदार्थ भक्षण किए हुए बुद्धि में सात्विकता पैदा करने वाले हैं वे भक्ष्य हैं और जिनके भक्षण से चित्त में तामसिकता या विकृति पैदा हो वे अभक्ष्य हैं, परन्तु आत्मा पर जिन पदार्थों के भक्षण से दोषपूर्ण अधिक प्रभाव पड़ता है उनमें प्रधानरूप से मदिरा और मांस है। मदिरा और मांस के उपयोग से आत्मा के ज्ञान और चारित्र गुणों पर विरोधी संस्कारों का बहुत ही बुरा प्रभाव पड़ता है। और उसकी उत्क्रान्ति में अधिक से अधिक रुकावट पड़ती है। वह अधिक शुद्ध और लघु होने के बदले अधिक अशुद्ध और भारी होता जाता है तथा उत्थान के बदले वह पतन की ओर

ही अधिक प्रयाण करने लगता है इसलिए आत्मशुद्धि की अभिलाषा रखने वाले जिज्ञासु पुरुषों को इन दोषपूर्ण दोनों पदार्थों ( मदिरा और मास ) का सर्व प्रकार से परित्याग कर देना चाहिए । आहारशुद्धि के साथ व्यवहारशुद्धि की भी बडी भारी आवश्यकता है । आत्मा के अन्तरग मल को निकालने के लिए व्यवहार-शुद्धि के समान कोई उत्तम क्षार नहीं है । और व्यवहारशुद्धि को यथार्थरूप में समझने के लिए व्यवहारगत दोषों को समझने की अधिक आवश्यकता है। यद्यपि व्यवहारगत दोष अनेक हैं और उन सारों का वर्णन भी अशक्य है तथापि यहा पर सक्षेप से उल्लेख किए गए वे दोष केवल पाच हैं यथा—हिंसा, झूठ, माया, पिशुनता और शठता । इन पाचों में ही प्राय अन्य सभी दोषों का समावेश शक्य है । हिंसा सारे ही दोषों की जननी है, और झूठ में सारे ही अनर्थों का समावेश हो जाता है । माया—छल कपट में कोई जघन्य काम बाकी नहीं रहता । एव पिशुनता (चुगली करना) भी गुप्त दोषों के समूह को आमन्त्रण देने में एक खासे विज्ञापन का काम देती है, और अब रही शठता–धूर्तता की बात, सो इसका महत्त्व तो लोकप्रसिद्ध है । लाखों उपदेश करने पर भी बात वहीं की वहीं ? इसलिए आत्मा के अभ्युदय की इच्छा रखने वाले जिज्ञासु पुरुष को, आत्मा में मलिनता का सम्पादन करने वाले इन उक्त दोषों को दूर करके आहार के साथ व्यवहार की भी शुद्धि करते हुए अपनी आत्मा मे निर्मलता पैदा करनी चाहिए ।

यहा पर धर्मात्मा पुरुषों के लिए त्याग करने योग्य, ऊपर बतलाए गए दोषों का शृङ्खलाबद्ध क्रमिक सम्बन्ध भी समझ लेना चाहिए और वह इस प्रकार है । जो हिंसक है वह झूठ भी बोलता है और जो झूठ बोलने वाला है वह मायावी–छल कपट करने वाला भी होता है, तथा जो मायावी है उसका पिशुन-चुगलखोर होना जरूरी है और निन्दक, चुगलखोर के लिए धूर्त बनना तो बिलकुल साधारण बात है, अब जब कि धूर्तता का प्रवेश होगया तो फिर खान पान सम्बन्धि मर्यादा को अवकाश कहा ? मर्यादा को तो तभी तक स्थान प्राप्त था जब तक धूर्तता का आगमन नहीं हुआ था बस, अब तो मदिरा और मास दोनों के व्यवहार मे कुछ भी आपत्तिजनक प्रतीत नहीं होता क्योंकि अब किसी से किसी प्रकार की लज्जा नहीं रही, यह इनका क्रमिक सम्बन्ध है । इसके अतिरिक्त गाथा में आए हुए 'माइल्ले' शब्द में मायी के अर्थ में 'ल्ल' प्रत्यय आया हुआ है ।

अब फिर इसी विषय का वर्णन किया जाता है—

**कायसा वयसा मत्ते, वित्ते गिद्धे य इत्थिसु ।**
**दुहओ मलं संचिणइ, सिसुणागो व्व मट्टियं ॥१०॥**

**कायेन वचसा मत्तः, वित्ते गृद्धश्च स्त्रीषु ।**
**द्विधा मल संचिनोति, शिशुनाग इव मृत्तिकाम् ॥१०॥**

पदार्थान्वय —कायसा–काया से वयसा–वचन से मत्ते–मत्त है वित्ते–वित्त–धन में य–और इत्थिसु–स्त्रियों में गिद्धे–मूर्छित हैं दुहओ–दोनों प्रकार से मल–कर्म मल को संचिणइ–संचित करता है व्व–जैसे सिसुणागो–शिशु नाग मट्टिय–मट्टी को ।

मूलार्थ—यह अज्ञानी जीव, मृत्तिका को एकत्रित करने वाले शिशुनाग की तरह दोनों प्रकार से कर्म मल को संचित करता है क्योंकि शरीर और वाणी से वह मत्त है और धन तथा स्त्रियों में वह मूर्च्छित है ।

टीका—इस गाथा मे भी उसी अज्ञानी–मूर्ख जीव की प्रवृत्ति का कुछ दिग्दर्शन कराया है । अबोध प्राणी अपनी शारीरिक, वाचिक और मानसिक प्रवृत्ति के द्वारा शिशुनाग[1] की भाति दोनों प्रकार से कर्ममल का सचय करता है । वह अपने शरीर की बलवती शक्ति पर गर्व करता हुआ अपने आप को एक मदोन्मत्त हस्ति के समान समझता है तथा वाणी की प्रगल्भता पर अभिमान करता हुआ अपनी स्तुति से ही तृप्त नहीं होता और मन के विषय में उसकी गरिमा इतनी बढी हुई है कि अपने समान धारणाशक्ति वाला वह और किसी को समझता ही नहीं । इसी प्रकार उसकी धन विषयक आकांक्षा का भी कोई पारावार नहीं तथा कामपूर्ति की साधनभूत स्त्रियों में उसकी बढी हुई आसक्ति का अन्दाजा लगाना यदि असम्भव नहीं तो कठिनतर अवश्य है । सो उसकी यह रागद्वेषमूलक प्रवृत्ति दोनों प्रकार–अभिमान और आसक्तिरूप से अष्टविध कर्ममल को सचित करती

---

१ यह द्वीन्द्रियजाति के जीवों में से है इसको केंचुआ और गडोया भी कहते हैं । यह जीव चतुर्मास क दिनों में प्राय अधिक देखने में आता है ।

है। जिस प्रकार शिशुनाग नाम का जीव मृत्तिका को दोनों प्रकार मुख और शरीर से ग्रहण करता है उसी प्रकार यह अज्ञानी जीव भी दोनों प्रकार से अर्थात् रागद्वेष से कर्ममल को एकत्रित करता है तथा जैसे सूर्य के आताप से शरीर के सूखने पर उसकी–शिशुनाग की मृत्यु हो जाती है उसी प्रकार रागद्वेष के वशीभूत हुआ २ यह जीव अष्टविध कर्मों के मल को सचित करके सूर्याताप के समान, कर्मोदय के समय अत्यन्त दु ख को भोगता है। शिशुनाग नाम के जीव की यह प्रकृति है कि वह मुख से मट्टी को खाने के इलावा अपने शरीर को भी मट्टी से वेष्टित कर लेता है परन्तु सूर्य के अत्यन्त उष्ण ताप से उसका शरीर सूखकर फट जाता है और उसकी मृत्यु हो जाती है। इसी प्रकार प्रमादी मूर्ख जीव भी रागद्वेष की परिणति से कर्ममल को एकत्रित करने के बाद उसके विपाकोदय से पूर्ण दु खी होता है।

'कायसा' शब्द 'कायेन' का प्रतिरूप है और 'वित्त' शब्द से अदत्त और परिग्रह का भी ग्रहण कर लेना चाहिए तथा हिंसा आदि का उल्लेख, पूर्व गाथा में कर ही दिया गया है, एव स्त्री शब्द से कामपूर्ति के सभी साधनों का ग्रहण अभिप्रेत है। तब इसका साराश यह निकला कि अज्ञानीजीव, हिंसा आदि पाचों आस्रवों के द्वारा द्विविध रागद्वेष की परिणति से कर्ममल को आत्मप्रदेशों में सचित करके, उसके विपाकोदय से दु ख को प्राप्त होता है।

ऐसे व्यक्ति की रोग आदि के आ जाने पर क्या दशा होती है, अब इस विषय का वर्णन किया जाता है—

**तओ पुट्ठो आयंकेणं, गिलाणो परितप्पई।**
**पभीओ परलोगस्स, कम्माणुप्पेहि अप्पणो ॥११॥**

**ततः स्पृष्ट· आतंकेन, ग्लान· परितप्यते।**
**प्रभीत· परलोकात्, कर्मानुप्रेक्ष्य आत्मनः ॥११॥**

पदार्थान्वय —तओ–तदनन्तर पुट्ठो–स्पर्शित हुआ आयंकेण–आतक से, शूल से गिलाणो–रोगी होकर परितप्पई–खेद को पाता है पभीओ–डरता हुआ परलोगस्स–परलोक से अप्पणो–अपने किए हुए कम्माणुप्पेहि–कर्मों को देखनेवाला।

**मूलार्थ—उसके अनन्तर वह अज्ञानी जीव किसी आतंकरोग विशेष के स्पर्श से रोगी होकर परिताप–खेद को पाता है, अतएव अपने आचरित कर्मों का अन्वेषण करता हुआ परलोक से भयभीत होता है।**

**टीका**—विषय वासनाओं के उद्रेक से अधिक कर्म मल का संचय करने वाले जीव की रोग आदि के उपस्थित होने पर जो दशा होती है, उसका चित्र इस गाथा में बड़ी ही सुन्दरता से खींचा गया है। उस अबोध प्राणी पर जब कभी किसी प्राणघातक शूल आदि रोग का आक्रमण होता है तो वह उससे रुग्ण होकर बहुत खेद को प्राप्त होता है, इतना ही नहीं किन्तु अपने कर्मों का अवलोकन करता हुआ वह परलोक से भी बड़ा भयभीत होता है। इसका अभिप्राय यह है कि किसी विकट रोग के आक्रमण से दुःख की मात्रा जब अधिक हो जाती है तब यह प्राणी अपने पूर्वकर्त्तव्य का अवलोकन करता हुआ बहुत पश्चात्ताप करता है, और परलोक सम्बन्धि यातनाओं को स्मरण करके और भी अधिक भयभीत होता है, क्योंकि उसकी पूर्व की जीवनचर्या का पर्यालोचन करने से उसमें दुष्कृत्यों के अतिरिक्त एक भी सुकृतानुष्ठान देखने में नहीं आता। तब वह पश्चात्ताप करता हुआ आर्त्त और गद्‌गद् स्वर से कहता है कि हा! मैंने अपने इस अमूल्य जीवन को व्यर्थ ही खोया। कामभोगादि विषय वासनाओं की तीव्र अग्निज्वाला में अपने यौवनकाल की आहुति देकर मैंने बड़ा ही अनर्थ किया। उस समय में यदि मैंने कुछ भी सुकृत कर्म का उपार्जन किया होता तो मुझे आज अवश्य थोड़ा बहुत आश्वासन मिलता तथा अपने पूर्वार्चित दुष्कर्मों का ख्याल आने से वह और भी संत्रस्त होता है। जिस प्रकार एक चोर कठोर राजदंड से अधिक त्रास को प्राप्त होता है ठीक वही दशा, पाप कर्मों का अनुष्ठान करनेवाले इस जीव की होती है। जब वह अपने किए हुए दुष्ट कर्मों पर दृष्टि डालने के बाद उनके फल विपाक पर विचार करता है तब वह एक दम भयभीत हो जाता है और अपने किए हुए पर भूरि २ पश्चात्ताप करता है। इसलिए सज्जन पुरुषों को चाहिए कि वे अपने इस अमूल्य जीवन को विषय वासनाओं के तर्पण में व्यय करने के स्थान में उसे श्रेयसम्पादक सुकृत कर्मानुष्ठान में लगाने का ही अधिक प्रयत्न करें।

यहां पर सूत्रकार ने रोगावस्था में होने वाले पश्चात्ताप के रूप में अष्टविध

कर्मों के यत्किंचित्-लेशमात्र फल का दिग्दर्शनमात्र करा दिया है जिससे कि पापाक्रान्त आत्मा को इसी जन्म में आगे-परलोक में जाने से डर रहे।

तथा 'परलोगस्स' यह पचमी के स्थान में जो षष्ठी का प्रयोग किया है वह प्राकृत के नियम के आधार पर है। और आतक उस रोग का नाम है जो सद्य प्राणों का घात करने वाला हो, जैसे शूल आदि भयङ्कर रोग हैं। इस प्रकार के भयकर रोग, शरीर से आत्मप्रदेशों को बहुत जल्दी अलग कर देते हैं।

अब इसी विषय को प्रकारान्तर से कुछ और स्पष्ट किया जाता है—

**सुया मे नरए ठाणा, असीलाणं च जा गई।**
**बालाणं कूरकम्माणं, पगाढा जत्थ वेयणा ॥१२॥**

**श्रुतानि मया नरकस्थानानि, अशीलानां च या गतिः।**
**बालानां क्रूर कर्मणाम्, प्रगाढा यत्र वेदना ॥१२॥**

पदार्थान्वय —सुया-सुने हैं मे-मैंने नरए-नरक मे ठाणा-स्थान असीलाण-दुष्टों की च-और जा-जो गई-गति है बालाण-मूर्खों कूरकम्माण-क्रूर कर्म वालों को पगाढा-अत्यन्त जत्थ-जहा पर वेयणा-वेदना है।

**मूलार्थ—मैंने कुम्भीपाक आदि नरक स्थानों को सुना है और शीलरहित दुष्ट पुरुषों की जो गति होती है वह भी सुनी है, जहा पर कि क्रूर कर्म करने-वाले अज्ञानी जीव अत्यन्त वेदना को प्राप्त होते हैं।**

टीका—इस गाथा मे दुष्ट कर्मों के फलस्वरूप नरक आदि यातनाओं का सामान्यरूप से दिग्दर्शन कराया गया है। किसी भयकर रोग के आक्रमण से दु ख को प्राप्त हुआ २ जीव अपने किए हुए अशुभ कृत्यों पर पश्चात्ताप करता हुआ यह सोचने लगता है कि मैंने नरकस्थानों-कुभीपाक, वैतरणी नदी, असिपत्र और कूटशामली आदि वृक्ष इत्यादि को सुना है और दुष्ट आचार वाले जीवों की जो गति होती है उसका भी मेरे को ख्याल है, जहा पर कि क्रूर कर्मों-हिंसा, चोरी आदि का अनुष्ठान करने वालों को अतिभयङ्कर उष्ण शीत और वध, ताडना आदि की अति कठोर वेदनाओं को सहन करना पडता है। सो मैं भी सदाचार से रहित

और हिंसा आदि महाक्रूर कर्मों का आचरण करने वाला हू। कहीं ऐसा न हो कि मुझे भी उसी स्थान का अतिथि बनना पड़े जहा पर कि दुष्टाचारी पुरुषों को जाना पड़ता है और जाकर दु खमयी तीव्र यातनाएं सहन करनी पड़ती हैं। इत्यादि सोचने पर उसका हृदय दु ख बहुलता का स्मरण करके एक दम काप उठता है। इसलिए विचारशील पुरुषों को उचित है कि वे रोग और मृत्यु के आकस्मिक आक्रमण का ध्यान रखते हुए अनार्योचित कर्मों से अपनी आत्मा को सर्वथा अलग रखने की कोशिश करें, ताकि उनको फिर किसी प्रकार के पश्चात्ताप करने का अवसर ही प्राप्त न हो।

अब प्रकारान्तर से फिर इसी विषय की चर्चा करते हैं—

**तत्थोववाइयं ठाणं, जहा मेयमणुस्सुयं।**
**आहाकम्मेहिं गच्छन्तो, सो पच्छा परितप्पई ॥१३॥**

**तत्रौपपातिकं स्थानम्, यथा मयानुश्रुतम्।**
**यथाकर्मभिर्गच्छन् , स पश्चात् परितप्यते ॥१३॥**

पदार्थान्वय —तत्थ–उस नरक में उववाइय–उत्पन्न होने के ठाण–स्थान जहा–जैसे मेय–मैंने अणुस्सुय–सुने हुए हैं आहाकम्मेहिं–कर्मों के अनुसार गच्छतो–जाता हुआ सो–वह, बाल–अज्ञानी जीव पच्छा–पीछे से परितप्पई–शोक करता है।

मूलार्थ—उस नरक में उत्पन्न होने के स्थान जैसे मैंने सुने हैं-श्रवण के द्वारा निश्चित किए हुए हैं, अपने कर्मों के अनुसार उन स्थानों में जाने-वाला यह अबोध प्राणी, पीछे से शोक करता है।

टीका—नरक में उत्पन्न होने के कुभी आदि अनेक स्थान हैं। उन स्थानों में अपने किए अशुभ कर्मों के प्रभाव से नरक में जाकर उत्पन्न होने वाला जीव, आयु के क्षय होने पर इस प्रकार का पश्चात्ताप करता है–हा ! मुझे धिक्कार है ! मैंने कुछ भी सुकृत नहीं किया, इस दुर्लभ मानव जीवन का मैंने कुछ भी मूल्य न समझा। मैं बड़ा ही मन्दभागी हू अस्तु अब मैं क्या बना सकता हू, इत्यादि २ और अन्त समय में नरक की आनुपूर्वी के आने से–नरक की गति का ध्यान आने

से वह अबोध प्राणी, एक दम भयभीत हो उठता है। उसकी आखों के सामने नरक का सारा दृश्य आकर उपस्थित हो जाता है, उस भयानक दृश्य को देखकर वह तुरत बोल उठता है कि–अरे छुडाओ, और देखो ये मुझे मारते हैं। मुझे डराते हैं, हाय ! अब तो इन्होंने मुझे मार ही डाला, इत्यादि प्रलाप करता है, और कभी २ तो मृत्यु समय के उस भयानक दृश्य से अत्यन्त घबरा कर वह ऐसी राट पाडने लगता है कि पास में बैठे हुए अन्य लोग भी भयग्रस्त होकर इधर उधर देखने लगते हैं। शास्त्रानुसार यह बात सर्वथा अनुभव सिद्ध है कि कर्मों के अनुसार इस जीव ने जिस गति का बन्ध किया होता है तथा मृत्यु के बाद इस जीव ने जिस गति मे जाना है, मृत्यु के समय उस गति की आनुपूर्वी–उस गति का दृश्य-उसके सामने आकर उपस्थित हो जाता है। इसीलिए कई एक प्राणी मृत्यु के समय पर उक्त प्रकार का व्यवहार करते हुए देखे जाते हैं। इसके अतिरिक्त गाथा में जो 'उववाइय' औपपातिकम् शब्द दिया है उसका कारण केवल इतना ही है कि नरक में उत्पन्न होने के अन्तर्मुहूर्त बाद ही नरक सम्बन्धी यातनाओं का आरम्भ हो जाता है, और गर्भ से उत्पन्न होने वाले मनुष्य और पशु आदि को कुछ समय के बाद मे वेदना की उत्पत्ति होती है। तथा नारकी जीवों की उत्पत्ति भी कुभी आदि में ही होती है। नरक कुभी यह शब्द भी इसीलिए अधिक प्रसिद्ध है कि वह नरकगति मे जाने वाले प्राणियों का उत्पत्ति स्थान है।

अब इसी भाव को एक दृष्टान्त के द्वारा स्फुट करते हैं—

**जहा सागडिओ जाणं, समं हिच्चा महापहं।**
**विसमं मग्गमोइण्णो, अक्खे भग्गम्मि सोयई ॥१४॥**

**यथा शाकटिको जानन्, समं हित्वा महापथम्।**
**विषमं मार्गमुत्तीर्णः, अक्षेभग्ने शोचति ॥१४॥**

पदार्थान्वय —जहा–जैसे सागडियो–शकट–गड्डे वाला जाण–जानता हुआ सम–समतल, भली प्रकार महापह–राजमार्ग को हिच्चा–त्याग कर विसम–विषम मग्ग–मार्ग को ओइण्णो–चल पड़ा अक्खे–शकट की धुरी के भग्गम्मि–टूट जाने पर सोयई–सोचता है।

मूलार्थ—जैसे कोई एक गड्डे वाला, राजमार्ग को भली प्रकार से जानता हुआ भी उसको छोडकर विषममार्ग की ओर चल पड़ा परन्तु उस विषममार्ग से जाने पर उसके गड्डे की धुरी टूट गई। उसके टूट जाने पर वह सोचता है—शोक करता है।

टीका—इस गाथा मे सन्मार्ग का परित्याग करके कुमार्ग पर चलने वाली व्यक्ति की क्या दशा होती है, इस बात को विषम पथगामी शाकटिक के दृष्टान्त से बहुत ही अच्छी तरह पर समझाया गया है। जैसे कोई एक गाडीवान जानता हुआ भी कंकर पत्थर आदि से रहित राजमार्ग का परित्याग करके विषम—कंकर पत्थर वाले मार्ग—जो कि गाडी आदि के चलने लायक नहीं है—से चलने पर, मार्ग मे शकट की धुरी के टूट जाने से शोक को प्राप्त होता है और अपने किए हुए विपरीत काम पर पश्चात्ताप करता है ( इसी प्रकार सन्मार्ग का परित्याग करके कुमार्ग पर चलने वाले अबोध प्राणी को भी अन्त में पश्चात्ताप ही करना पडता है ) इतने कथन का सम्बन्ध अग्रिम गाथा के साथ है।

राजमार्ग से जाने वाला शाकटिक सदा निर्भय रहता है। उसे किसी चोर या लुटेरे आदि का भय नहीं रहता, तथा राजमार्ग से चलने वाले गड्डे भी निरुपद्रव अपने नियत स्थान पर पहुच सकते हैं और उनके टूटने आदि का भी किंचित् भय नहीं रहता, इसके विपरीत विषममार्ग से जाना एक प्रकार से विपत्तियों को मोल लेना है, उसमे चोर डाकू आदि का भी भय रहता है, गड्डे आदि के टूटने का तो खतरा है ही, इसलिए राजमार्ग को छोड कर किसी विकट-मार्ग से जाने वाले को अवश्य कष्ट भोगना पडेगा। मार्ग के मध्य में गाडी के टूट जाने पर उसके स्वामी को कितना शोक होगा, कितना पश्चात्ताप होगा और कितने कष्ट का सामना करना पडेगा इसकी कल्पना सहज मे ही की जा सकती है। विषममार्ग पर चलने के कारण जिस समय उसके—शाकटिक के—गड्डे की धुरा टूट जाएगी उस वक्त उसको अपनी अज्ञता पर कितना विषाद होगा वह अपनी जानबूझ कर की हुई भूल पर अपने आप को कितना धिक्कारेगा तथा भविष्य में अपने इस कटुक अनुभव को जनता के समक्ष वह किस रूप में रखेगा इसका ज्ञान भी सहज ही में हो सकता है। कहने का तात्पर्य केवल इतना ही है कि सुमार्ग

का परित्याग करके कुमार्ग में जाने से कार्य की असिद्धि-क्लेश-भय-दुःख और सन्ताप की प्राप्ति के अतिरिक्त और कोई लाभ नहीं है। इसलिए सज्जन पुरुषों को किसी दशा में भी सन्मार्ग का परित्याग नहीं करना चाहिए।

अब इसी दृष्टान्त के उपनय का वर्णन करते हैं—

**एवं धम्मं विउक्कम्म, अहम्मं पडिवज्जिया।**
**वाले मच्चुमुहं पत्ते, अक्खे भग्गे व सोयई ॥१५॥**

**एवं धर्मं व्युत्क्रम्य, अधर्मं प्रतिपद्य।**
**बालो मृत्यु मुखं प्राप्त, अक्षे भग्न इव शोचति ॥१५॥**

पदार्थान्वय —एवं-इसी प्रकार धम्म-धर्म को विउक्कम्म-छोड करके अहम्म-अधर्म को पडिवज्जिया-ग्रहण करके बाले-अज्ञानी मच्चुमुह-मृत्यु के मुख को पत्ते-प्राप्त हुआ अक्खे-धुरी के भग्गे-टूटने पर व-अर्थात गाडीवान की तरह सोयई-सोचता है।

मूलार्थ—इसी प्रकार धर्म को छोड और अधर्म को ग्रहण करके, मृत्यु के मुख में पहुचा हुआ अज्ञानी जीव धुरी के टूट जाने पर गाडीवान की तरह शोक-सन्ताप को प्राप्त होता है।

टीका—यहा पर धर्म, राजमार्ग और अधर्म विषममार्ग है, एव जीव शाकटिक-गाड़ीवान, शरीर गाडी और अक्ष-धुरा आयु है, तब इस गाथा का सक्षेप से भावार्थ यह हुआ कि राजमार्ग के त्याग और विषममार्ग के अनुसरण से मार्ग में जैसे अक्ष-धुरा के टूट जाने पर सकट में आया हुआ गाडीवान, शोक को प्राप्त होता है उसी प्रकार धर्म के त्याग और अधर्म के अगीकार से जीवन यात्रा में आयुरूप शकटधुरा के टूट जाने पर मृत्यु के मुख में पहुचा हुआ अज्ञानी जीव भी निस्सन्देह शोक और सन्ताप को प्राप्त होता है। तात्पर्य कि जिस प्रकार सकट-ग्रस्त गाड़ीवान अपने कर्तव्य की ओर ध्यान देता हुआ अधिक से अधिक पश्चात्ताप करता है उसी प्रकार मृत्यु के मुख में आने वाले अज्ञानी जीव को भी अपने जघन्य आचरणों का ख्याल करके कल्पनातीत शोक और पश्चात्ताप करना पडता है। अपनी विषयभोगों में व्यर्थ खोई हुई युवावस्था को स्मरण में लाने से उसे जो

खेद होता है तथा अपने अतीत कुत्सित आचारों को देखकर उसे जो ग्लानि उत्पन्न होती है उसकी कल्पना कोई अतिशय ज्ञानी ही कर सकता है। इसके अनन्तर उस बालजीव की जो दशा होती है, अब उसका वर्णन करते हैं—

**तओ से मरणन्तम्मि, बाले संतस्सई भया।**
**अकाममरणं मरई, धुत्तेव कलिणा जिए ॥१६॥**

**ततः स मरणान्ते, बाल सत्रस्यति भयात्।**
**अकाममरण म्रियते, धूर्त इव कलिना जित ॥१६॥**

पदार्थान्वय —तओ–उसके अनन्तर से–वह बाले–मूर्ख जीव मरणतम्मि–मृत्यु के समीप आने पर भया–भय से सतस्सई–त्रास को प्राप्त होता है अकाम-मरणं–अकाम मृत्यु से मरई–मरता है धुत्तेव–जुआरी की तरह कलिणा–एक दाव से जिए–जीता हुआ अर्थात् हारा हुआ।

मूलार्थ—उसके अनन्तर वह अबोध प्राणी मृत्यु के आ जाने पर भय से बहुत त्रास पाता है और एक ही दाव में हार जाने वाले जुआरी की तरह शोक-सन्ताप को प्राप्त होता हुआ अकाम मृत्यु से मरता है।

टीका—द्यूत क्रीडा मे अपनी सारी सम्पत्ति को हार देने से एक जुआरी की जो शोचनीय दशा होती है, उसको अपनी चिरकालार्जित विभूति के लिए जो पश्चात्ताप होता है, तथा अपनी वर्तमानकालीन हीन दशा को देख कर जो ग्लानि होती है, और चिरकाल से चली आने वाली अपनी असाधारण प्रतिष्ठा के खोए जाने से उसके मन मे जो खेद होता है, एव भविष्य के अन्धकारमय जीवन की कल्पना करते हुए जिस भय और त्रास का दृश्य उसके सम्मुख उपस्थित होता है, उसका अनुमान बडी सरलता से किया जा सकता है। परन्तु ठीक ऐसी ही चिन्तनीय दशा उस मूढ प्राणी की होती है कि जिसने अपने जीवनधन या आत्मविभूति को विषयक्रीडा में खो दिया हो। अपने पापों के प्रायश्चित्त में, फल भोगते समय उसे जो पश्चात्ताप होता है तथा मृत्यु के समीप आने पर उसको जिस प्रकार के भय और त्रास का सामना करना पडता है, एव नरकजन्य वेदनाओं के

स्मरण से उसके हृदय में जिस प्रकार की आकुलता का प्रादुर्भाव होता है उसकी कल्पना किसी विशिष्ट ज्ञानी के अतिरिक्त और कोई नहीं कर सकता। तथा मृत्यु की समीपता के समय में होने वाले भय, त्रास और आर्त्तनाद के कारण से ही उसका अकाममृत्यु से मरण होता है।

यहां पर इतना और भी विचार कर लेना आवश्यक है कि अज्ञानी जीव को जो शोक-पश्चात्ताप होता है वह मृत्यु आने के समय पर होता है या नरकगति मे जाने पर होता है। इस प्रश्न का निर्णय इस प्रकार से किया जा सकता है कि सामान्यरूप से तो सूत्रकार का आशय नरक में पश्चात्ताप करने का ही प्रतीत होता है, अर्थात् अज्ञानी जीव नरक में जाकर दु:ख को प्राप्त होता हुआ मनुष्य और देवलोक के सुखों का स्मरण करके अत्यन्त खेद को प्राप्त होता है, परन्तु वृत्तिकार के 'शोचन्नेव म्रियते' शोक करता हुआ मृत्यु को प्राप्त होता है—लिखने से मृत्यु के समय पर भी शोक का होना ठीक प्रतीत होता है। इसलिए मृत्यु के समय में और नरक की प्राप्ति के बाद दोनों ही स्थानों मे शोक का होना युक्तियुक्त प्रतीत होता है। और 'मरणं' यह तृतीया के अर्थ मे द्वितीया का प्रयोग आर्ष होने से समझना चाहिए।

अब उक्त विषय का—अकाममृत्यु का निगमन करते हुए शास्त्रकार सकाममृत्यु के विषय में लिखते हैं—

**एयं अकाममरणं, बालाणं तु पवेइयं।**
**इत्तो सकाममरणं, पण्डियाणं सुणेह मे ॥१७॥**

**एतदकाममरणं , बालानां तु प्रवेदितम्।**
**इतः सकाममरणम्, पण्डितानां श्रृणुत मे ॥१७॥**

पदार्थान्वय—एयं—यह अकाममरणं—अकाममृत्यु बालाणं—अज्ञानी जीवों का पवेइयं—प्रतिपादन किया है इत्तो—इसके अनन्तर पंडियाणं—पंडितों के सकाममरणं सकाममरण को मे—मुझ से सुणेह—सुनो ? यहां 'तु' शब्द एवार्थक है।

मूलार्थ—यह अज्ञानी जीवों के अकाममरण का प्रतिपादन कर दिया गया। अब इसके अनन्तर पंडितों के सकाममरण को मुझ से सुनो।

टीका—अकाममृत्यु और सकाममृत्यु का संक्षेप से इतना ही अर्थ है कि

जो मृत्यु विपर्या के वशीभूत होकर विना इच्छा के प्राप्त हो उसे अकाम मृत्यु कहते हैं और जो मृत्यु विपयादि से निवृत्त होकर इच्छापूर्वक सलेखनायुक्त और अनशनव्रत के साथ हो उसका नाम सकाममृत्यु है। इसी अभिप्राय से अकाम मृत्यु के साथ बाल और सकाममृत्यु के साथ पंडित शब्द का सम्बन्ध किया गया है, जिसका सीधा अर्थ यह है कि अकाममृत्यु बाल-अज्ञानी जीवों की और सकाममृत्यु पंडितों-संयमशील पुरुषों की होती है। अथवा यूं कहें कि बालजीवों की मृत्यु को अकाममरण और विचारशील पुरुषों की मृत्यु को सकाममरण कहते हैं। सो बालजीवों के अकाममरण का सविस्तर वर्णन तो ऊपर कर दिया है और अब पंडित पुरुषों के सकाममरण का प्रतिपादन आगे की गाथाओं में किया जाता है जिसके श्रवण के लिए शास्त्रकार श्रोताओं को अभिमुख करते हुए कहते हैं कि अकाममृत्यु का जो स्वरूप तीर्थंकर भगवान् और उनके उत्तराधिकारी गणधरों ने प्रतिपादन किया है उसी के अनुसार मैंने वर्णन कर दिया है और अब सकाममृत्यु के स्वरूप को आप लोग सुनें।

अब निम्नलिखित गाथा में पुण्यात्माओं की सकाममृत्यु का वर्णन करते हैं।

**मरणंपि सपुण्णाणं, जहा मेयमणुस्सुयं।**
**विप्पसण्णमणाघायं , संजयाणं वुसीमओ ॥१८॥**

**मरणमपि सुपुण्यानां, यथामयै तदनुश्रुतम्।**
**विप्रसन्नमनाघात , सयतानां वश्यवताम् ॥१८॥**

पदार्थान्वय.-मरणंपि-मरण भी सपुण्णाणं-पुण्यवानों का जहा-जैसे मेय-मुझसे उसको-अकाममृत्यु को अणुस्सुयं-श्रवण किया है विप्पसन्न-प्रसन्नचित्त अणाघायं-आघातरहित संजयाणं-साधुओं का वुसीमओ-इन्द्रियों को वश करने वालों का।

मूलार्थ—जिस प्रकार आप लोगों ने मुझ से अकाममृत्यु को सुना है उसी प्रकार पुण्यात्मा जितेन्द्रिय साधुओं के आघातरहित-हिंसारहित और प्रसन्न-चित्त से सम्पादित किये जाने वाले सकाममृत्यु को भी आप लोग सुनें।

टीका—इस गाथा में सकाममृत्यु का स्वरूप और उसके अधिकारी का वर्णन किया गया है। सकाममृत्यु का होना चित्त की प्रसन्नता और हृदय के दयामय

भावों की शुद्धपरिणति पर निर्भर है। इसके लिए पुण्यात्मा जितेन्द्रिय साधु पुरुष ही अधिकतया उपयुक्त–उपयोगी हो सकते हैं। अन्य साधारण व्यक्ति को सकाम-मृत्यु का प्राप्त होना अत्यन्त दुर्लभ है। तात्पर्य कि मृत्यु को जो स्वय आमन्त्रित करते हैं, और मृत्यु के समय जिनका चित्त बिलकुल प्रसन्न रहता है, तथा मृत्यु के आने पर जिनका हृदय परमशात और गम्भीर समुद्र की भाति शाति और दया के भावों की उर्मियों से सदा भरा हुआ रहता है उन पुण्यवान् आत्मनिग्रही साधु महात्माओं को ही इस सकाममृत्यु की प्राप्ति शक्य होती है। कारण कि प्रसन्नचित्तता और दयालुता का सारा निर्भर (दारोमदार) मन के निग्रह करने पर है, इसलिए जिन लोगों ने अपने मन और इन्द्रियों पर काबू पाया हुआ है वे ही महापुरुष इस सकाममृत्यु को सप्राप्त कर सकते हैं क्योंकि मृत्यु के समय पर भी इनके चित्त मे किसी प्रकार की विकृति नहीं आती। मरण के समय आगामी जन्म में प्राप्त होने वाली शुभगति का दृश्य इनके सन्मुख होता है। उसको देखकर ये महापुरुष बडे प्रसन्न होते हैं। इनका प्रशान्तचित्त पूर्णिमा के चन्द्रमा को देखकर समुद्र की भाति मृत्यु का स्वागत करते हुए वलियों उछलने लगता है, अधिक क्या कहें हर्ष के मारे इनका प्रशान्तचित्त मृत्यु के लिए अधीर हो उठता है। यह मृत्यु सकाममृत्यु कहलाती है इसके अधिकारी पुण्यवान ही हैं अर्थात पुण्यवानों को ही यह प्राप्त होती है, और किसी को नहीं। जैसे कि शास्त्रकारों का कथन भी है– 'काले सुपत्तदाण, समत्तविसुद्धि बोहिलाभ च। अतेसमाहिमरण अभव्वजीवा न पावति' अनुकूल समय में सुपात्रदान, सम्यक्त्वपूर्वक बोधिका लाभ, और अतिम समय मे समाधिमरण ये तीनों बातें अभव्य जीवों को प्राप्त नहीं होतीं। और गाथा में आए हुए तत् शब्द से पूर्व प्रकरणकथित अकाममृत्यु का परामर्श करके यह अर्थ बनता है कि जो आपने मुझ से अकाममृत्यु के स्वरूप को सुना है–निश्चित किया है वह बालजीवों की होती है और जो सकाममृत्यु को सुना है वह पुण्यवानों की होती है। यही बात वृत्तिकार ने लिखी है यथा–तदपिप्राक् सूत्रोपात्तमनुश्रुतम-वधरितं भवद्भिरितिशेष 'इत सकाममरणमित्युपक्षेपस्तत्रमत्सकाशाद्यन्मरणभवद्भि श्रुत तत्पुण्यानामेवभवतीत्यर्थ'। तथा 'वश्यवता' के प्रतिरूप में जो वुसीमओ' शब्द का प्रयोग किया है वह आर्ष होने से जानना चाहिए। और पुण्य शब्द का अर्थ 'पवित्रात्मा' है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**न इमं सव्वेसु भिक्खूसु, न इमं सव्वेसु गारिसु ।**
**नाणासीला अगारत्था, विसमसीला य भिक्खुणो ॥१९॥**

**नेदं सर्वेषां भिक्षूणां, नेद सर्वेषा अगारिणाम् ।**
**नानाशीला अगारस्था, विषमशीलाश्च भिक्षव ॥१९॥**

पदार्थान्वय —इम–यह सकाममरण सव्वेसु–सभी भिक्खूसु–भिक्षुओं को न–नहीं है इम–यह मृत्यु सव्वेसु–सभी गारिसु–गृहस्थों को नहीं होती है नाणा–नाना प्रकार के सीला–नियमो वाले अगारत्था–गृहस्थ होते हैं य–और इसके विपरीत विसमसीला–विषमशील वाले भिक्खुणो–भिक्षु हैं ।

**मूलार्थ—यह सकाममृत्यु सभी भिक्षुओं को प्राप्त नहीं होती और न सब गृहस्थों को प्राप्त होती है क्योंकि नाना प्रकार के नियमों वाले गृहस्थ हैं और उनसे विषम आचार वाले भिक्षु हैं ।**

टीका—इस गाथा में पडित मृत्यु के अधिकारियों का विवेचन किया गया है अर्थात् इस मृत्यु को न तो सभी भिक्षु प्राप्त कर सकते हैं और न सब गृहस्थ उसे पा सकते हैं । किन्तु कोई एक भिक्षु और कोई एक भाग्यशाली गृहस्थ प्राप्त कर सकता है । जब कि जैनसिद्धान्त के अनुसार नानाविध व्रत, नियम और प्रत्याख्यान रखने वाले गृहस्थों और उनकी अपेक्षा अत्यन्त विषम आचार रखने वाले साधुओं में भी यह पडितमृत्यु किसी एक को ही प्राप्त हो सकती है, सब को उसकी प्राप्ति नहीं होती तो फिर अन्यतीर्थियों की–अन्य सम्प्रदाय वालों की तो बात ही क्या है ? जहा पर कि सर्वविरति का ही अभाव है । जब कि गृहस्थों के नियम भी अनेक प्रकार के हैं, और साधुओं के आचार भी विभिन्न प्रकार के हैं तब सभी भिक्षुओं और सभी गृहस्थों को पडितमृत्यु की समानरूप से प्राप्ति नहीं हो सकती । यद्यपि पाचों महाव्रत–पाचों यम तो सब के सामान्यरूप से एक ही प्रकार के माने जाते हैं तथापि अध्यवसाय और आचार की दृष्टि से वे भी भिन्न २ हो जाते हैं, यथा कई एक भिक्षु निदानपूर्वक तपकर्म का अनुष्ठान करनेवाले होते हैं,

और कई एक जघन्य चारित्र वाले तथा कई एक मध्यम और उत्कृष्ट चारित्र का पालन करने वाले हैं, इत्यादि ।

एव देशविरति गृहस्थों के व्रत, नियमों में भी अध्यवसाय के भेद से या आचार की दृष्टि से तरतमता रहती है । इसलिए देशविरति और सर्वविरति दोनों में बाह्याचार की समानता होने पर भी अन्तरग विषमता के कारण पडित मृत्यु के लिए सब को समान अधिकार की प्राप्ति नहीं होती । अब रही अन्य सम्प्रदाय के गृहस्थ और साधुओं की बात । सो उनके लिए तो पडितमरण की प्राप्ति अत्यन्त ही दुर्लभ है । उनके वहा गृहस्थों के लिए यद्यपि अनेक प्रकार की शौचादि क्रियाओं का विधान है तथा भिक्षुओं के लिए भी अनेकविध विषम आचारों का उल्लेख है तथापि सर्वविरति चारित्र का अभाव होने से उन्हें उक्त प्रकार की मृत्यु का प्राप्त होना दुर्घट है । यहा पर 'भिक्खूसु—गारिसु' ये सप्तमी विभक्ति के प्रयोग षष्ठी के अर्थ में समझने चाहिए ।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**सन्ति एगेहिं भिक्खूहिं, गारत्था संजमुत्तरा ।**
**गारत्थेहिं य सव्वेहिं, साहवो संजमुत्तरा ॥२०॥**

**सन्त्येकेभ्यो भिक्षुभ्य', गृहस्थाः संयमोत्तराः ।**
**अगारस्थेभ्यश्च सर्वेभ्यः, साधव संयमोत्तराः ॥२०॥**

पदार्थान्वय —एगेहिं-एक भिक्खूहिं-भिक्षुओं से गारत्था-गृहस्थलोग सजमुत्तरा-सयम में प्रधान सन्ति-हैं य-और सव्वेहिं-सब गारत्थेहिं-गृहस्थों से साहवो-साधु सजमुत्तरा-सयम में प्रधान हैं ।

**मूलार्थ—एक साधुओं से तो गृहस्थों का सयम अच्छा है और सब गृहस्थों से साधुओं का संयम श्रेष्ठ है ।**

टीका—कई एक कुतीर्थी, भग्नव्रती और निह्नवादि साधुओं की अपेक्षा व्रतनियमादि का पालन करने वाले गृहस्थों को इसलिए प्रधानता दी गई है कि कुतीर्थियों में तो चारित्र के अभाव से सयम का होना दुर्घट है और भग्नव्रती तथा निह्नवादि चारित्र के विराधक हैं, अत उनमें भी सयम नहीं हैं तब इनकी अपेक्षा

देशचारित्र रखने वाले गृहस्थों के संयम को अवश्य प्रधान मानना पड़ेगा। और जो सर्वविरति साधु हैं उनका संयम इन देशविरति वालों से भी प्रधान है, क्योंकि उनमें द्रव्य और भाव दोनों प्रकार से इनकी अपेक्षा चारित्र की मात्रा अधिक है। इसका तात्पर्य यह है कि चारित्र की न्यूनाधिकता, चारित्रमोहनीयकर्म के क्षय वा क्षयोपशम पर अवलंबित है सो जितना २ उक्त कर्म का क्षय अथवा क्षयोपशम होता है उतनी २ ही देशव्रत वा सर्वव्रत के रूप में धर्म की प्राप्ति होती जाती है, इसलिए गृहस्थधर्म पर चलने वाले जीवों की अपेक्षा साधुवृत्ति में आरूढ होने वाले जीवों में मोहनीयकर्म की प्रकृतियों का अधिक क्षय होने से उनकी अपेक्षा वे अधिक चारित्रवान् माने जाते हैं क्योंकि इनमें ( साधुओं में ) सर्वत्याग है और उनमें ( गृहस्थों में ) आंशिक त्याग है। यदि इस सारे कथन का वास्तविक रूप में सारांश निकाला जाय तो यह है कि जिस जीव का चारित्र, सम्यक्त्व को साथ लिए हुए है वही प्रधान है और सम्यक्त्वरहित द्रव्य चारित्रवान् साधु पुरुष भी प्रधानता प्राप्त करने के योग्य नहीं है। इसके अतिरिक्त जिन जीवों में दर्शन और चारित्र दोनों का ही अभाव है वे तो साधु कहलाते हुए भी वास्तव में धर्म पथ से गिरे हुए हैं। ऐसे जीवों की अपेक्षा तो गृहस्थों का जीवन ही अधिक श्रेष्ठ है।

अब इसी विषय को शास्त्रकार कुछ अधिक स्पष्ट शब्दों में वर्णन करते हैं—

**चीराजिणं नगिणिणं, जडी संघाडि मुण्डिणं**
**एयाणि वि न तायन्ति, दुस्सीलं परियागयं ॥२१॥**

**चीराजिनं नाग्न्यं, जटित्वं संघाटीमुण्डित्वम् ।**
**एतान्यपि न त्रायन्ते, दुःशीलं पर्यायागतम् ॥२१॥**

पदार्थान्वयः—चीराजिणं-वस्त्र और मृगचर्म नगिणिणं-नग्न होना जडी-जटाधारी संघाडि-गोदड़ी मुंडिणं शिर से मुंडित होना एयाणि-ये सब नानाविध वेष न तायंति-रक्षक नहीं होते दुस्सील-दुष्टाचारी परियागयं-प्रव्रज्या के ग्रहण करने वाले को।

मूलार्थ—जिस जीव ने दुष्ट प्रव्रज्या का ग्रहण किया हुआ है उसके वस्त्र, मृगचर्म, नग्नता, जटाधारी होना, केवल गोदड़ी रखना और सिर मुँडाकर रखना, इत्यादि नानाविध वेष कभी रक्षक नहीं हो सकते।

टीका—इस गाथा में इस बात का बड़ा ही सुन्दर और मार्मिक विवेचन किया गया है कि कोई भी मत या सम्प्रदाय क्यों न हो परन्तु उस सम्प्रदाय के नियमानुकूल केवल वेषमात्र के धारण करने से किसी जीव का कभी कल्याण नहीं हो सकता। संसार में अनेक मत वा सम्प्रदाय प्रचलित हैं और उनमें दीक्षित होने वाले साधुओं के वेष भी भिन्न २ प्रकार के हैं। जैसे कोई कषायवस्त्र को धारण करते हैं, कोई मृगचर्म पहरे रहते हैं, तथा कई एक कथा–लीरों की गोदड़ी ओढे रहते हैं एवं कितने एक सर्वथा नग्न ही फिरते हैं, बहुतों ने जटा धारण कर रक्खी हैं, और बहुत से बिलकुल सिर मुडाए रहते हैं, इत्यादि। परन्तु ये जितने भी वेष हैं, जितने भी साधुपन के चिह्न हैं इनसे अमुक सम्प्रदाय या मत की पहचान किसी प्रकार से भले ही हो जाय किन्तु इन ( नाना प्रकार के स्वॉंगों ) का आत्मा के उद्धार के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। जो जीव दुष्ट प्रव्रज्या को धारण किए हुए हैं अर्थात् क्रोध मान माया और लोभ से ग्रसे हुए हैं उनका इन उक्त प्रकार के नानाविध वेषों से उद्धार समझना इससे अधिक पागलपन की और कोई बात नहीं हो सकती। इसलिए केवल वेषमात्र से आत्मा का कभी उद्धार नहीं हो सकता। आत्मा को दुर्गति से बचाकर सद्गति में पहुचाने वाला उसका अन्तरंग शुद्ध आचार है। इस सदाचार या भाव संयम की प्राप्ति से ही इस आत्मा का उद्धार होता है, अन्यथा नहीं। यदि कोई जीव प्रसिद्ध से प्रसिद्ध सम्प्रदाय में दीक्षित होने के बाद उस सम्प्रदाय के साधुवेष से अपने आपको अच्छी तरह से सजा लेने के बाद भी अपनी जघन्य प्रवृत्ति में अन्तर नहीं आने देता तो उसका उद्धार यह वेष सहस्रों जन्मों में भी नहीं कर सकता प्रत्युत इसके समान आत्मवंचना का और कोई भी उदाहरण नहीं है। इसलिए जो जीव अपने आत्मा का वास्तविक उद्धार करना चाहते हैं उन्हें चाहिए कि वे इस द्रव्यलिंग के व्यामोह में न पड़ते हुए अपने आत्मा को भावचारित्र से रंजित करके वीतरागता की प्राप्ति के लिए ही भगीरथ प्रयत्न करें।

उक्त गाथा में 'परियायगय' के स्थान पर 'परियागय' प्रयोग में 'य' का लोप आर्षवत् समझना चाहिए।

देशचारित्र रखने वाले गृहस्थों के संयम को अवश्य प्रधान मानना पड़ेगा। और जो सर्वविरति साधु हैं उनका संयम इन देशविरति वालों से भी प्रधान है, क्योंकि उनमें द्रव्य और भाव दोनों प्रकार से इनकी अपेक्षा चारित्र की मात्रा अधिक है। इसका तात्पर्य यह है कि चारित्र की न्यूनाधिकता, चारित्रमोहनीयकर्म के क्षय वा क्षयोपशम पर अवलंबित है सो जितना २ उक्त कर्म का क्षय अथवा क्षयोपशम होता है उतनी २ ही देशव्रत वा सर्वव्रत के रूप में धर्म की प्राप्ति होती जाती है, इसलिए गृहस्थधर्म पर चलने वाले जीवों की अपेक्षा साधुवृत्ति में आरूढ होने वाले जीवों में मोहनीयकर्म की प्रकृतियों का अधिक क्षय होने से उनकी अपेक्षा वे अधिक चारित्रवान् माने जाते हैं क्योंकि इनमें ( साधुओं में ) सर्वत्याग है और उनमें ( गृहस्थों में ) आंशिक त्याग है। यदि इस सारे कथन का वास्तविक रूप में सारांश निकाला जाय तो यह है कि जिस जीव का चारित्र, सम्यक्त्व को साथ लिए हुए है वही प्रधान है और सम्यक्त्वरहित द्रव्य चारित्रवान् साधु पुरुष भी प्रधानता प्राप्त करने के योग्य नहीं है। इसके अतिरिक्त जिन जीवों में दर्शन और चारित्र दोनों का ही अभाव है वे तो साधु कहलाते हुए भी वास्तव में धर्म पथ से गिरे हुए हैं। ऐसे जीवों की अपेक्षा तो गृहस्थों का जीवन ही अधिक श्रेष्ठ है।

अब इसी विषय को शास्त्रकार कुछ अधिक स्पष्ट शब्दों में वर्णन करते हैं—

**चीराजिणं नगिणिणं, जडी संघाडि मुण्डिणं**
**एयाणि वि न तायन्ति, दुस्सीलं परियागयं ॥२१॥**

**चीराजिन नाग्न्य, जटित्व संघाटीमुण्डित्वम्।**
**एतान्यपि न त्रायन्ते, दुःशीलं पर्यायागतम् ॥२१॥**

पदार्थान्वय —चीराजिण–वस्त्र और मृगचर्म नगिणिण–नग्न होना जडी–जटाधारी संघाडि–गोदड़ी मुंडिण शिर से मुंडित होना एयाणि–ये सब नानाविध वेष न तायंति–रक्षक नहीं होते दुस्सील–दुष्टाचारी परियागय–प्रव्रज्या के ग्रहण करने वाले को।

मूलार्थ—जिस जीव ने दुष्ट प्रव्रज्या का ग्रहण किया हुआ है उसके वस्त्र, मृगचर्म, नग्नता, जटाधारी होना, केवल गोदड़ी रखना और सिर मुँडाकर रखना, इत्यादि नानाविध वेष कभी रक्षक नहीं हो सकते।

टीका—इस गाथा में इस बात का बड़ा ही सुन्दर और मार्मिक विवेचन किया गया है कि कोई भी मत या सम्प्रदाय क्यों न हो परन्तु उस सम्प्रदाय के नियमानुकूल केवल वेषमात्र के धारण करने से किसी जीव का कभी कल्याण नहीं हो सकता। संसार में अनेक मत वा सम्प्रदाय प्रचलित हैं और उनमें दीक्षित होने वाले साधुओं के वेष भी भिन्न २ प्रकार के हैं। जैसे कोई कषायवस्त्र को धारण करते हैं, कोई मृगचर्म पहरे रहते हैं, तथा कई एक कथा–लीरों की गोदड़ी ओढे रहते हैं एवं कितने एक सर्वथा नग्न ही फिरते हैं, बहुतों ने जटा धारण कर रक्खी हैं, और बहुत से बिलकुल सिर मुडाए रहते हैं, इत्यादि। परन्तु ये जितने भी वेष हैं, जितने भी साधुपन के चिह्न हैं इनसे अमुक सम्प्रदाय या मत की पहचान किसी प्रकार से भले ही हो जाय किन्तु इन (नाना प्रकार के स्वाँगों) का आत्मा के उद्धार के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। जो जीव दुष्ट प्रव्रज्या को धारण किए हुए हैं अर्थात् क्रोध मान माया और लोभ से ग्रसे हुए हैं उनका इन उक्त प्रकार के नानाविध वेषों से उद्धार समझना इससे अधिक पागलपन की और कोई बात नहीं हो सकती। इसलिए केवल वेषमात्र से आत्मा का कभी उद्धार नहीं हो सकता। आत्मा को दुर्गति से बचाकर सद्गति में पहुचाने वाला उसका अन्तरंग शुद्ध आचार है। इस सदाचार या भाव संयम की प्राप्ति से ही इस आत्मा का उद्धार होना है, अन्यथा नहीं। यदि कोई जीव प्रसिद्ध से प्रसिद्ध सम्प्रदाय में दीक्षित होने के बाद उस सम्प्रदाय के साधुवेष से अपने आपको अच्छी तरह से सजा लेने के बाद भी अपनी जघन्य प्रवृत्ति में अन्तर नहीं आने देता तो उसका उद्धार यह वेष सहस्रों जन्मों में भी नहीं कर सकता प्रत्युत इसके समान आत्मवंचना का और कोई भी उदाहरण नहीं है। इसलिए जो जीव अपने आत्मा का वास्तविक उद्धार करना चाहते हैं उन्हें चाहिए कि वे इस द्रव्यलिंग के व्यामोह में न पड़ते हुए अपने आत्मा को भावचारित्र से रंजित करके वीतरागता की प्राप्ति के लिए ही भगीरथ प्रयत्न करें।

उक्त गाथा में 'परियायगय' के स्थान पर 'परियागय' प्रयोग में 'य' का लोप आर्षवत् समझना चाहिए।

अब इसी विषय में कुछ और जानने योग्य बात कहते हैं—

**पिंडोलए व दुस्सीले, नरगाओ न मुच्चई ।**
**भिक्खाए वा गिहत्थे वा, सुव्वए कम्मई दिवं ॥२२॥**

**पिण्डावलगोऽपि दु शीलो, नरकान्न मुच्यते ।**
**भिक्षादो वा गृहस्थो वा, सुव्रतो क्रामति दिवम् ॥२२॥**

पदार्थान्वय —व–अप्यर्थक है पिंडोलए–घर २ से मागकर जीवन व्यतीत करने वाला दुस्सीले–दुराचारी नरगाओ–नरक से न मुच्चई–नहीं छूटता भिक्खाए–भिक्षा से जीवन व्यतीत करने वाला यति वा–अथवा गिहत्थे–गृहस्थ वा–परस्पर अपेक्षा अर्थ में है जो सुव्वए–सुन्दर व्रत वाला है वह दिव–स्वर्ग को कम्मई–जाता है ।

**मूलार्थ—पिंडावलग–दुराचारी नरक से मुक्त नहीं हो सकता । अतः भिक्षु हो या गृहस्थ हो, इनमें जो सुन्दरव्रत वाला है, वही स्वर्ग को जाता है ।**

**टीका**—घर २ से भीख मागकर खाने और उसी पर अपना जीवन व्यतीत करने वाला भ्रष्टाचारी पुरुष नरक से कभी नहीं छूट सकता, क्योंकि नरक और स्वर्ग की प्राप्ति उसके (जीव के) शुद्ध आचरणों की अपेक्षा रखती है । इसलिए चाहे भिक्षु हो अथवा गृहस्थ हो, जिसके चारित्र में विशुद्धि है वही स्वर्ग को प्राप्त होता है । इसका स्पष्ट भाव यह है कि जिसके नियमव्रत और प्रत्याख्यान आदि आचार श्रेष्ठ हों, सदैव काल आत्मशुद्धि की ओर झुका हुआ है, वही जीव सुगति को प्राप्त होता है, फिर वह चाहे गृहस्थ के वेष में हो अथवा भिक्षु का वेष धारण किए हुए हो । तात्पर्य कि सुगति की प्राप्ति श्रेष्ठ आचार पर ही अवलम्बित है, किसी बाह्य लिंग पर नहीं ।

अब शास्त्रकार गृहस्थ के उन आचार–नियमों का उल्लेख करते हैं, जिनके अनुष्ठान से वह स्वर्ग को प्राप्त करता है—

**अगारि सामाइयंगाइं, सड्ढी काएण फासए ।**
**पोसहं दुहओ पक्खं, एगरायं न हावए ॥२३॥**

**अगारी सामायिकांगानि, श्रद्धी कायेन स्पृशति ।**
**पौषधमुभयोः पक्षयोः, एकरात्रं न हापयेत् ॥२३॥**

पदार्थान्वय—अगारि–गृहस्थ सामाइयगाइ–सामायिक के अगों को सड्ढी–श्रद्धावान् काएण–काया से फासए–सेवन करे पोसह–पौषध दुहओ–दोनों पक्ख–पक्षों में एगराय–एक रात्रि न हावए–हीन न करे ( एक रात्रि का सवर तो अवश्य करे )।

मूलार्थ—श्रद्धावान् गृहस्थ काया से सामायिक के अगों का सेवन करे, दोनों पक्षों में पौषध करे परन्तु एक रात्रि तो कभी भी हीन न करे ।

टीका—गृहस्थों की सामायिक तीन प्रकार से प्रतिपादन की गई है जैसे कि सम्यक्त्व सामायिक, श्रुत सामायिक और देशव्रत सामायिक। एव नि शकित आदि आठ गुण सामायिक के अग हैं। सो श्रद्धावान् गृहस्थ इनका अवश्य स्मरण करे। और इसके साथ ही दोनों पक्षों में पौषधव्रत भी धारण करे। यदि कारण-वशात् पौषधव्रत न भी हो सके तो एक मास में एक रात्रि भर तो सवर रूप से धर्म जागरण अवश्यमेव करे । सूत्र में सामायिक के अगों से पृथक् करके जो पौषध का कथन किया है वह पौषधव्रत में अधिक आदर रखने के लिए किया है। एव सामायिक के अग षड् आवश्यक भी हैं। अत उनका भी सेवन करना आवश्यक है। और काया से स्पर्श करने का तात्पर्य यह है कि केवल वचनमात्र से ही इनका सेवन नहीं किन्तु शरीर से भी करना चाहिए। पौषध शब्द का व्युत्पत्ति-लभ्य अर्थ यह है कि 'पोषण पोष अर्थात् धर्मस्य त धत्ते इति पौषधम्' जो धर्म का पोषण करे, अथवा जिस व्रत के द्वारा धर्म का पोषण किया जाय उसे पौषध कहते हैं। सो गृहस्थों को एक मास में दो पौषध तो अवश्य करने चाहिए। यदि दो न हो सकें तो एक तो अवश्यमेव करें।

अब निम्नलिखित गाथा में प्रस्तुत विषय का उपसहार करते हैं—

**एवं सिक्खासमावन्ने, गिहिवासे वि सुव्वए ।**
**मुच्चई छविपव्वाओ, गच्छे जक्खसलोगयं ॥२४॥**

एवं शिक्षासमापन्न', गृहिवासेऽपि सुव्रत ।
मुच्यते छवि'पर्वण, गच्छेद् यक्षसलोकताम् ॥२४॥

पदार्थान्वय —एव-इस प्रकार सिक्खासमावन्ने-शिक्षासयुक्त गिहिवासे-गृहस्थावास में वि-भी सुव्वए-सुन्दर व्रतों वाला मुच्चई-मुक्त हो जाता है छवि-त्वग् पव्वाओ-पर्व से फिर वह जक्खसम-यक्ष के लोगय-लोक को गच्छे-जाता है।

मूलार्थ—इस प्रकार शिक्षायुक्त सुव्रती जीव गृहस्थाश्रम में रहता हुआ भी इस औदारिक शरीर को छोडकर यक्ष के लोक-देवलोक को चला जाता है।

टीका—इस गाथा में पवित्र आचार रखने वाले गृहस्थ को भी स्वर्ग की प्राप्ति का होना बतलाया गया है अर्थात् गृहस्थाश्रम में रहता हुआ प्राणी अपने अधिकार के अनुसार यदि यथाशक्ति धर्म का सम्यग् आराधन करे तो उसके लिए भी स्वर्ग का द्वार खुला हुआ है। वह अपने उद्योग से इस औदारिक शरीर को छोडकर स्वर्गीय दिव्य शरीर को प्राप्त करके स्वर्ग के सुखों को पूर्णतया भोग सकता है। इसलिए शास्त्रकार कहते हैं कि अणुव्रत और शिक्षाव्रतों से युक्त धर्मसेवी पुरुष घर में रहता हुआ भी इस औदारिक शरीर को छोडकर देवलोक को प्राप्त हो जाता है।

इसके अतिरिक्त गाथा मे आए हुए 'छवि' पद का अर्थ शरीर की त्वचा और 'पर्व' का अर्थ कूर्पर आदि शरीर के सधिस्थान हैं। इस प्रकार के औदारिक शरीर का त्याग करके स्वर्गीय दिव्य शरीर की प्राप्ति का व्रतशील गृहस्थ के लिए उल्लेख किया गया है। अत धर्मात्मा सद्गृहस्थों का कर्तव्य है कि वे इस देवदुर्लभ मानवभव को प्राप्त करके अपने आचारनियमों के पालन में सदा सावधान रहने का प्रयत्न करते रहें। यहा पर इतना और भी स्मरण रहे कि शास्त्रकार ने गृहस्थ के व्रतों के वर्णन में प्रसगप्राप्त बालपडितमृत्यु की भी चर्चा कर दी है क्योंकि शास्त्रों में गृहस्थ को बालपडित कहा है। उसके कुछ तो त्याग प्रत्याख्यान होते हैं और कुछ नहीं होते। इसलिए वह बालपडित कहलाता है, उसको जिस मृत्यु की प्राप्ति होती है उसका नाम बालपडितमृत्यु है।

अब केवल पडितमृत्यु के फल विशेष के सम्बन्ध मे कहते हैं—

**अह जे संवुडे भिक्खू, दोण्हं अन्नयरे सिया।**
**सव्वदुक्खपहीणे वा, देवे वावि महिड्ढिए ॥२५॥**

**अथ यः संवृतो भिक्षुः, द्वयोरन्यतरस्मिन् स्यात्।**
**सर्वदुःखप्रक्षीणो वा, देवो वाऽपि महर्द्धिकः ॥२५॥**

पदार्थान्वय —अह–अथ जे–जो सवुडे–सवर वाला भिक्खु–साधु है, वह दोण्ह–दोनों में से अन्नयरे–कोई एक सिया–हो, होता है या तो सव्वदुक्खपहीणे–सर्व दु ख रहित सिद्ध होता है वा–अथवा महिड्ढिए–महाऋद्धि वाला देवे–देव होता है। यहा पर 'व' समुच्चय में और 'वि' सभावना के अर्थ में है।

मूलार्थ—सवृत–सवरयुक्त साधु दो में से एक गति को अवश्य प्राप्त हो जाता है। तात्पर्य कि यदि उसके सर्व दुःख क्षय हो गए हैं तब तो वह सिद्ध हो जाता है अन्यथा महाऋद्धि वाला देव बनता है।

टीका—इस गाथा में पडितमृत्यु के दो फल बतलाए गए हैं–एक मोक्ष और दूसरा स्वर्ग। यदि आश्रवों के निरोध करने वाले सवृत–सवरयुक्त भिक्षु के कर्मस्वरूप इष्ट अनिष्ट आदि समस्त दु ख प्रक्षीण हो गए हैं तब तो वह सिद्ध–मोक्ष गति को प्राप्त हो जाता है और यदि अभी कुछ बाकी हैं तब वह महान् समृद्धि वाला देव बनता है। इसलिए सयमशील आत्मा को इन उक्त दो–मोक्ष और स्वर्ग गतियों में से एक गति की प्राप्ति अवश्य होती है। उक्त गाथा में जो दु ख शब्द का प्रयोग किया है उसका अभिप्राय यह है कि यावन्मात्र कर्म हैं वे सब वास्तव में दु ख रूप ही हैं। अत उन कर्मों से सर्वथा छूटना ही सर्व दु ख प्रक्षीणता है। तात्पर्य कि दु खक्षय और कर्मक्षय ये दोनों एक ही अर्थ के बोधक हैं। तब इस सारे विवेचन का साराश यह निकला कि सकाममृत्यु या पडितमृत्यु के स्वर्ग और मोक्ष ये दो सर्वोत्तम फल हैं जो कि मनुष्य जीवन के मुख्य साध्य हैं। इसलिए विचारशील पुरुषों को इनकी प्राप्ति के जो साधन हैं उनके प्राप्त करने के लिए अधिक से अधिक यत्न करना चाहिए।

सकाम मृत्युप्राप्त जीव के कुछ कर्मशेष रह जाने के कारण मोक्ष के बदले उसे देवलोक की उत्कृष्ट ऋद्धि की प्राप्ति होती अर्थात् देवलोक में वह बडी भारी समृद्धि रखने वाला देव होता है, इस बात की चर्चा ऊपर के लेख में आ चुकी है। अब भोग की गाथा में देवों के प्रसाद, और उनमें देवताओं के निवास की सख्या आदि के विषय में कहते हैं—

**उत्तराइं विमोहाइं, जुइमन्ताऽणुपुव्वसो ।**
**समाइण्णाइं जक्खेहिं, आवासाइं जसंसिणो ॥२६॥**

**उत्तराणि विमोहानि, द्युतिमन्त्यनुपूर्वश ।**
**समाकीर्णानि यक्षै., आवासानि यशस्विन· ॥२६॥**

पदार्थान्वय —उत्तराइ-प्रधान से प्रधान विमोहाइ-मोह से रहित जुइमत-ज्योति वाले-प्रकाशवाले अणुपुव्वसो-अनुक्रम से समाइण्णाइ-व्याप्त हुए जक्खेहिं-देवों से आवासाइ-विमान जससिणो-यश वाले ।

मूलार्थ—देवलोक, देवता, और उनसे भरे हुए विमान अनुक्रम से उत्तरोत्तर एक दूसरे की अपेक्षा अधिक प्रकाश वाले, अधिक यश वाले और स्वल्प मोह वाले होते हैं।

टीका—एक देवलोक से दूसरा देवलोक उत्तर अर्थात् प्रधान है। अत प्रथम देवलोक से लेकर अनुत्तर विमानपर्यन्त एक की अपेक्षा दूसरा प्रधान है। और अनुत्तर विमान में निवास करने वाले देवगण विमोह कहे जाते हैं क्योंकि उनमें उपशम वेद होता है इसलिए उनको विमोह कहा है। और उनके विमान भी अनुक्रम से अधिक प्रकाश वाले हैं, अधिक यश वाले हैं तथा देवों से आकीर्ण-भरे हुए हैं। यहा पर इतना समझ लेना चाहिए कि पहले देवलोक से लेकर अनुत्तर-विमानपर्यन्त एक से दूसरा अधिक ज्योतिवाला-प्रकाशवाला होता है, और उनमें जिन देवों का निवास होता है वे देव भी उत्तरोत्तर अधिक से अधिक यश और प्रकाशवाले होते हैं। यद्यपि सूत्र में केवल आवास शब्द का ही उल्लेख है परन्तु देवों के आश्रयभूत होने से उसका विमान अर्थ मानना ही समीचीन है । यश

शब्द का कहीं २ पर सयम अर्थ भी होता है तब यहा पर आए हुए यश शब्द का सयम अर्थ मानकर यह फलित निकला कि इस जीव ने जिस प्रकार पूर्वजन्म में सयम पालन किया था उसके अनुसार वह उसी प्रकार के यश और प्रकाशवाले देव वा विमान में उत्पन्न हो गया। यह तप और सयम का प्रसिद्ध फल है।

इन उक्त विमानों मे इस जीव का कितने समय तक निवास रह सकता है ? अब इस विषय में कहते हैं—

**दीहाउया इड्डिमन्ता, समिद्धा कामरूविणो।**
**अहुणोववन्नसंकासा, भुज्जो अच्चिमालिप्पभा ॥२७॥**

**दीर्घायुषो ऋद्धिमन्त:, समृद्धाः कामरूपिणः।**
**अधुनोत्पन्नसंकाशाः, भूयोऽर्चिमालिप्रभाः ॥२७॥**

पदार्थान्वय —दीहाउया-दीर्घायुवाले इड्डिमता-ऋद्धिवाले समिद्धा-समृद्धिवाले कामरूविणो-इच्छानुकूल वैक्रेय करने वाले अहुणोववन्नसकासा-तत्काल उत्पन्न हुए के समान और भुज्जो-बहुत अचिमालि-सूर्यों की तरह प्पभा-प्रभा है।

मूलार्थ—उन विमानों में उत्पन्न होने वाले देव दीर्घायुवाले, ऋद्धिवाले, समृद्धिवाले और इच्छानुकूल वैक्रेय करने वाले होते हैं तथा तत्काल उत्पन्न हुए देव के समान और बहुत से सूर्यों के तुल्य उनकी कांति होती है।

टीका—जो जीव पडितमृत्यु को प्राप्त होकर अनुत्तर विमानों में उत्पन्न होते हैं उनकी उत्कृष्ट आयु ३३ सागरोपम की होती है। और रत्नादि ऋद्धियों से युक्त होते हैं तथा अवितेजस्वी होते हैं एव इच्छानुसार वैक्रेय की शक्ति से सम्पन्न होते हैं। यद्यपि अनुत्तरविमानवासी देवता वैक्रेयरूप धारण नहीं करते तथापि यह शक्ति उनमें सदैव विद्यमान रहती है। और तत्काल के उत्पन्न हुए देव की ज्योति कुछ अधिक प्रचड होती है वैसी ही ज्योति इन देवों की आयुपर्यन्त रहती है एव इन देवों की शारीरिक कांति भी अनेक सूर्यों की प्रभा के समान अधिक प्रकाशयुक्त होती है। यह सब कुछ सकाममृत्यु का फल वर्णन किया गया है। वृत्तिकार ने यहा पर २६ और २७ वीं गाथा को युग्म मान कर उनकी व्याख्या की है और दीपिका-

कार महात्मा ने इन दो के साथ तीसरी २८ वीं गाथा को मिलाकर कलक के रूप में इनकी व्याख्या की है, क्योंकि इनका सम्बन्ध आपस में मिलता है ।

अब इस विषय का उपसहार करते हैं—

**ताणि ठाणाणि गच्छन्ति, सिक्खित्ता संजमं तवं ।**
**भिक्खाए वा गिहत्थे वा, जे सन्ति परिनिव्वुडा ॥२८॥**

**तानि स्थानानि गच्छन्ति, शिक्षित्वा संयम तप ।**
**भिक्षुका वा गृहस्था वा, ये सन्ति परिनिर्वृता॰ ॥२८॥**

पदार्थान्वय —ताणि–उन ठाणाणि–स्थानों को गच्छति–जाते हैं सिक्खित्ता–अभ्यास करके सजम–सयम तव–तप कर भिक्खाए–साधु वा–अथवा गिहत्थे–गृहस्थ वा–समुच्चय जे–जो परिनिव्वुडा–कषायों से रहित सति–हैं ।

मूलार्थ—पूर्वोक्त स्थानों को वे ही साधु अथवा गृहस्थ प्राप्त होते हैं जो कि सयम और तप के अभ्यास से कषायों से रहित हो गए हैं अर्थात् जिनमें काम क्रोध आदि कषाय विद्यमान नहीं रहे ।

टीका—सयम और तप का निरन्तर अभ्यास करके मोक्ष और स्वर्ग आदि स्थानों में जाने वाले जीव साधु हों अथवा गृहस्थ परन्तु उनमें जो क्रोध मान माया और लोभ रूप कषायों से रहित हैं अर्थात् जिन आत्माओं के कषाय शान्त हो गए हैं वे ही आत्मा उक्त स्वर्गादि स्थानों को प्राप्त करते हैं । इसका अभिप्राय यह है कि कषाययुक्त आत्मा चाहे साधु के वेष म हो और चाहे गृहस्थ के लिंग में हो उसको उक्त स्वर्गादि की प्राप्ति नहीं हो सकती । एव कषायमुक्त आत्मा साधु रूप में हो अथवा गृहस्थ की दशा मे हो ऐसी आत्मा सयम और तप के द्वारा स्वर्गादिस्थानों को अवश्य प्राप्त कर लेती है । इसलिए स्वर्गादिस्थानों की प्राप्ति का हेतु जीव का किसी प्रकार का बाह्य चिह्न विशेष नहीं है किन्तु सत्रह प्रकार का सयम और बारह प्रकार का तप जो शास्त्रों मे प्रतिपादन किया गया है उसका सम्यग् अनुष्ठान और क्रोधादिचतुर्विध कषायों से मुक्त होना ही उक्त स्वर्गादि शुभस्थानों की प्राप्ति का मुख्य हेतु है । यह बात भली भाति सिद्ध हो चुकी । यदि

प्रकारान्तर से कहें तो यों कह सकते हैं कि स्वर्गादिफल का हेतुभूत जो पंडितमृत्यु है उसकी प्राप्ति उन्हीं आत्माओं को होती है जो कि प्रशान्त और कषायमुक्त आत्मा हैं अर्थात् जो शुद्ध आचार रखने वाले और सदा निवृत्तिपरायण हैं। इसके विपरीत जिन जीवों ने इन उक्त पवित्र आचारों से मुख मोड़ा हुआ है उनके लिए इस पवित्र मृत्यु का प्राप्त होना प्राय असम्भव सा ही है। अत विचारशील पुरुषों को सदाचार के सेवन से कभी भी पराङ्मुख नहीं होना चाहिए। यहां पर मूलगाथा में आए हुए 'भिक्खाए' शब्द का संस्कृत प्रतिरूप 'भिक्षादा' है जिसके अर्थ 'भिक्षामदन्ति इति भिक्षादा' इस व्युत्पत्ति के द्वारा केवल भिक्षावृत्ति से निर्वाह करनेवाले के हैं। इसका पर्यायवाची शब्द भिक्षु या साधु है। तब इसका उपयोगी तात्पर्य यह हुआ कि जो आरम्भ समारम्भ का त्यागी होता हुआ केवल शुद्ध भिक्षावृत्ति से जीवन का निर्वाह करे उसे भिक्षा या भिक्षाद कहते हैं और जो घर में रहता है वह गृहस्थ कहलाता है।

अस्तु अब इसी सम्बन्ध में कुछ और अधिक जानने योग्य विषय का शास्त्रकार वर्णन करते हैं—

**तेसिं सोच्चा सपुज्जाणं, संजयाणं वुसीमओ।**
**न संतसंति मरणंते, सीलवन्ता बहुस्सुया ॥२९॥**

**तेषां श्रुत्वा सत्पूज्यानां, संयतानां वश्यवताम्।**
**न संत्रस्यन्ति मरणान्ते, शीलवन्तो बहुश्रुताः ॥२९॥**

पदार्थान्वय —तेसिं–उन सपुज्जाण–सत पूज्यों संजयाण–संयतों वुसीमओ–इन्द्रियों के वश करने वालों के स्वरूप को सोच्चा–सुन करके मरणंते–मृत्यु के समीप आने से न संतसंति–त्रास नहीं पाते सीलवंता–चारित्रयुक्त और बहुस्सुया–बहुश्रुत।

मूलार्थ—उन परम पूजनीय संयमशील जितेन्द्रिय पुरुषों के स्वरूप को सुन करके चारित्रयुक्त बहुश्रुत जीव मृत्यु के आने से कभी त्रास को प्राप्त नहीं होते। अथवा वे पूजनीय, संयमशील, जितेन्द्रिय और चारित्रयुक्त बहुश्रुत पुरुष अकाम और सकाम मृत्यु के स्वरूप को सुनकर मृत्यु से कभी सन्त्रसित नहीं होते।

टीका—इस गाथा का ध्यानपूर्वक मनन करने से उसके दो अर्थ प्रतीत होते हैं, एक तो 'तेसिं' आदि पदों को यथावस्थित रूप में षष्ठ्यन्त मानकर और दूसरा इन पदों को विभक्तिव्यत्यास के व्यापक नियम से प्रथमान्त मानकर होता है। सो दोनों ही अर्थ मूलार्थ में बतला दिए गए हैं परन्तु इन दोनों मे पहला अर्थ अधिक सगत प्रतीत होता है, जिसका कि तात्पर्य यह है कि जो जीव सकाम-मृत्यु को प्राप्त करने वाले सयमशील आत्मनिग्रही अतएव परम पूजनीय महापुरुषों के स्वरूप को सुन लेता है वह मृत्यु से कभी भयभीत नहीं होता। जैसे स्वनाम-धन्य गजसुकुमाल के जीवन को सुनकर मृत्यु का भय दूर हो जाता है। क्योंकि मृत्यु का भय तो उन्हीं पुरुषों को होता है जिन्होंने पहले अधर्म से सम्बन्ध रक्खा हो परन्तु जिनका केवल धर्म से ही सम्बन्ध है उनके लिए तो यह मृत्युत्रास के बदले आनन्द के ही देने वाला होता है। इसके अतिरिक्त इतना और भी जान रखना चाहिए कि उन पूजनीय साधु पुरुषों के जीवन को सुनकर भी वे ही जीव मृत्युभय से सर्वथा रहित हो सकते हैं जो कि चारित्रवान् और बहुश्रुत हैं, सर्वसाधारण नहीं। शीलयुक्त और बहुश्रुत इन दो पदों का एक साथ प्रयोग इसलिए भी सूत्रकार ने किया है कि केवल चारित्र या केवल ज्ञान ही साध्य की सिद्धि का हेतु नहीं हो सकता किन्तु ज्ञान और चारित्र इन दो का समुच्चय ही मोक्षप्राप्ति का हेतु है, यह प्रमाणित हो सके। वास्तव में ही वे त्यागशील महापुरुष सदा स्मरणीय और वदनीय हैं जिनको ज्ञान और चारित्र के बल से मृत्यु का भय बिलकुल नहीं रहा तथा जिनके जीवन में भी यह सामर्थ्य है कि वह उसके सुनने वालों को मृत्यु के भय से सुरक्षित रखता है।

इस सारे वक्तव्य को सुनकर बुद्धिमान् का जो कर्तव्य है, अब उसके सम्बन्ध में कहते हैं—

**तुलिया विसेसमादाय दयाधम्मस्स खन्तिए।**
**विप्पसीएज्ज मेहावी तहाभूएण अप्पणा ॥३०॥**

**तोलयित्वा विशेषमादाय दयाधर्मस्य क्षांत्या।**
**विप्रसीदेन्मेधावी तथाभूतेनात्मना ॥३०॥**

पदार्थान्वय'—तुलिया–तोल करके निसेस–विशेष को आदाय–ग्रहण करके तथा दयाधम्मस्स–दयाधर्म को खतिए–क्षमा से बढ़ा करके विप्पसीएज्ज–प्रसन्न करे मेहावी–बुद्धिमान् तहाभूएण–तथाभूत अप्पणा–आत्मा से।

**मूलार्थ—अकाम और सकाम इन दोनों मृत्युओं को तोलकर इन दो में से विशेष को ग्रहण करके और क्षमा के द्वारा दया धर्म को बढाकर मेधावी–बुद्धिमान् तथाभूत आत्मा से अपने आत्मा को प्रसन्न करे।**

टीका—इस गाथा में मेधावी पुरुष को अकाम और सकाम मृत्यु के फल का विचार करके इन दो मे से जो विशेष फल के देने वाला है उसके ग्रहण करने का उपदेश दिया गया है। इसलिए मेधावी पुरुष को चाहिए कि वह क्षमा मार्दवादि गुणों से दया धर्म को परिवर्द्धित करके और स्वय कषायमुक्त होकर अपने आत्मा को सदा प्रसन्न रखने का प्रयत्न करे। यहा पर दया धर्म से साधुधर्म की सूचना दी गई है, और उस साधुधर्म के पोषक क्षात्यादि गुण हैं। उनके द्वारा ही आत्मा में प्रसन्नता और निराकुलता का आविर्भाव होता है, और अन्त में वही निराकुलता पडितमृत्यु का कारण बनती है। तथा आत्मा मे क्षोभ और आकुलता पैदा करने वाले कषायों का जब तक समूलोन्मूलन नहीं होता तब तक आत्मा में प्रसन्नता का होना अत्यन्त दुर्घट है, और कषायों के समूलघात के लिए क्षमा आदि दशविध यतिधर्म के आराधन की आवश्यकता है क्योंकि दयाधर्म का पोषण इसके विना कदापि नहीं हो सकता। एव विना धर्म के पुष्ट हुए मृत्यु के भय से छुटकारा नहीं मिल सकता। अत विचारशील पुरुष को सकाम मृत्यु की प्राप्ति के कारणभूत इन उक्त उपायों का अवश्य अवलबन करना चाहिए, जिससे कि वह अपने आत्मा में पूर्ण प्रसन्नता का सम्पादन करके सकाम मृत्यु को प्राप्त कर सके। इसके अतिरिक्त अकाम और सकाम मृत्यु में हेय और उपादेय कौन है इसका निर्णय तो बुद्धिमान् के लिए बहुत ही सुकर है, क्योंकि दोनों के ही कटु और मधुर फल उसके सामने उपस्थित हैं अर्थात् अकाम मृत्यु के फलविशेष में जो कटुता है और सकाम मृत्यु के फल में जो माधुर्य है वह भी उसके सामने ही है। इसलिए दोनों की तुलना करनी बहुत ही सरल है। अन्त मे शास्त्रकारों की सम्मति का पर्यालोचन करते हुए तो यही कहना अथवा मानना पड़ता है कि क्षमा आदि गुणों के सम्पादन

से आत्मा में धर्माभिरुचि और निष्कषायता प्राप्त करने वाला मेधावी पुरुष सकाम मृत्यु की प्राप्ति में निस्सन्देह सिद्धहस्त हो जाता है।

इसके अनन्तर उस प्रसन्नात्मा का जो कर्तव्य है, अब उसके विषय में कहते हैं—

**तओ काले अभिप्पेए, सड्ढी तालिसमन्तिए।**
**विणएज्ज लोमहरिसं, भेयं देहस्स कंखए ॥३१॥**

**तत काल अभिप्रेते, श्रद्धी तादृशमन्तिके।**
**विनयेल्लोमहर्ष , भेदं देहस्य कांक्षेत ॥३१॥**

पदार्थान्वय —तओ-तदनन्तर काले-मरणकाल के अभिप्पेए-प्राप्त होने पर सड्ढी-श्रद्धावान् तालिस-तादृश अतिए-गुरु के समीप में विणएज्ज-दूर करे लोमहरिसं-रोमाच को देहस्स-शरीर के भेय-भेद-विनाश को कखए-चाहे-अनशन के द्वारा।

मूलार्थ—तदनतर श्रद्धावान् पुरुष मृत्यु समय के प्राप्त होने पर अपने गुरुजनों के समीप, रोमाचकारी मृत्युभय को दूर करके अनशन के द्वारा अपने शरीर के भेद की इच्छा करे।

टीका—यह एक स्वाभाविक सी बात है कि जब मृत्यु का समय अत्यन्त निकट आ जाता है तब मन वचन और काया के योग प्राय निर्बल हो जाते हैं। इस प्रकार जब कि कषाय शान्त हो गए हों और मृत्यु का समय बिल्कुल निकट आ गया हो तब बुद्धिमान् पुरुष अपने गुरुजनों के समीप जाकर और रोमाचकारी मृत्यु के भय को अपने हृदय से सर्वथा दूर करके अर्थात् अणुमात्र भी मृत्यु के भय को अपने हृदय में स्थान न देकर अनशन के द्वारा प्रसन्नतापूर्वक अपने शरीर को पात करने की आकाक्षा करे, यह उसका सर्वोपरि अतिम कर्तव्य है। तात्पर्य कि जिस प्रकार दीक्षाग्रहण के समय में उसके आत्मा में आनन्द उत्साह और हर्ष का उद्रेक था उसी प्रकार मृत्यु के समय भी उसके मन में पूर्ण प्रसन्नता, पूर्ण हर्ष और पूर्ण उत्साह होना चाहिए। और ठीक अनशन के द्वारा ही इस शरीर का

प्रसन्नतापूर्वक अन्त होना चाहिए, यह धारणा उसकी बराबर रहनी चाहिए। परन्तु इसमें इतना ध्यान अवश्य रहे कि इस शरीर का वियोग अनशन व्रत के द्वारा हो, यह भावना तो स्तुत्य है किन्तु मृत्यु की इच्छा कभी न करनी चाहिए और न—क्या मैं मर जाऊँगा ? और सचमुच इस शरीर को छोड जाऊगा ? इत्यादि प्रकार के सकाम मृत्यु के साथ प्रतिकूलता रखने वाले विचारों को अपने हृदय में कभी स्थान देना चाहिए। इस सारे विवेचन का साराश इतना ही है कि मृत्यु का समय निकट आया जानकर, उसके भय का सर्वथा परित्याग करके, उसके स्वागत के लिए सहर्ष प्रस्तुत हो जाना चाहिए और अनशन व्रत के द्वारा ही यदि इस क्षण-विनश्वर शरीर का भेद होना है तो यह बड़े सौभाग्य की बात है, इत्यादि भावना से बुद्धिमान् पुरुष सकाम मृत्यु को प्राप्त करे।

अब इस अध्ययन का निगमन करते हैं—

**अह कालम्मि संपत्ते, आघायाय समुस्सयं।**
**सकाममरणं मरई, तिण्हमन्नयरं मुणी ॥३२॥**
**त्ति बेमि।**

**इति अकाममरणिज्जं पंचमं अज्झयणं समत्तं ॥५॥**

**अथ काले सप्राप्ते, आघातयन् समुच्छ्रितम्।**
**सकाममरणेन म्रियते, त्रयाणामन्यतरेण मुनि· ॥३२॥**
**इति ब्रवीमि।**

**इति अकाममरणीय पचममध्ययन समाप्तम् ॥५॥**

पदार्थान्वय —अह–अथ कालमि–काल के सपत्ते–प्राप्त होने पर आघायाय–सलेखना आदि के द्वारा विनाश करता हुआ समुस्सय–आभ्यन्तरिक और बाह्य शरीर का सकाममरण–सकाम मृत्यु से मरई–मरे–किन्तु तिण्ह–तीन प्रकार की मृत्युओं में से अन्नयर–किसी एक मृत्यु के द्वारा मुणी–साधु त्ति बेमि–'त्ति' समाप्ति अर्थ में 'बेमि' मैं कहता हू।

मूलार्थ—काल के सम्प्राप्त होने पर सलेखना आदि के द्वारा शरीर का अन्त करता हुआ साधु मृत्यु के तीन प्रकारों में से किसी एक के द्वारा सकाम मृत्यु को प्राप्त करे।

टीका—शास्त्रकारों ने तीन प्रकारों से सकाममृत्यु की प्राप्ति का वर्णन किया है। यथा—१ भक्तप्रत्याख्यान २ इगनीमरण और ३ पादोपगम। जिससे चतुर्विध आहार का परित्याग हो, उसे भक्तप्रत्याख्यान कहते हैं। चार प्रकार के आहार के बाद भूमि का परिमाण निश्चित करना अर्थात् निश्चित की हुई भूमि से बाहर न जाने का प्रण करना इगनीमरण है। वृक्ष की कटी हुई शाखा की तरह एक ही स्थान में स्थिर पड़े रहने को पादोपगम कहते हैं। सो मृत्यु समय के अतिनिकट आने पर सलेखना आदि के द्वारा औदारिक, तैजस और कार्मण शरीरों का अन्त करता हुआ साधु भक्तप्रत्याख्यानादि में से किसी एक के द्वारा सकाममृत्यु को प्राप्त करे। शास्त्रकारों ने उत्कृष्ट सलेखना की कालमर्यादा १२ वर्ष की रक्खी है। सो यथावसर और यथाशक्ति सलेखना करके सकाममृत्यु को प्राप्त करने का यत्न करना चाहिए। प्रसन्नतापूर्वक प्राप्त किया हुआ यह मृत्यु कर्मों की अनन्त वर्गणाओं के क्षय करने में निमित्त होता है। इसलिए भव्य जीवों को इसकी प्राप्ति का अवश्य उपाय करना चाहिए।

'मरण-अन्नयर' इन दोनों पदों में तृतीया के अर्थ में प्रथमा विभक्ति समझनी। 'त्ति बेमि' का अर्थ पहले आ ही चुका है।

अकाममरणीय अध्ययन समाप्त।

---

# अह खुड्डागनियंठिज्जं छट्ठं अज्झयणं

## अथ क्षुल्लकनिर्ग्रन्थीयं षष्ठमध्ययनम्

पाचवें अध्ययन मे अकाम और सकाम मृत्यु का सविस्तर वर्णन किया गया है। इनमें सकाम मृत्यु की प्राप्ति प्राय विरत–निवृत्तिमार्गानुगामी आत्माओं को ही होती है और विरत आत्मा निर्ग्रन्थ ही होते हैं। एव जो निर्ग्रन्थ हैं वे विद्या और चारित्रयुक्त होते हैं। इसलिए अब छठे अध्ययन मे उन्हीं निर्ग्रन्थों का वर्णन किया जाता है। यद्यपि भगवतीसूत्र मे पाच ही प्रकार के निर्ग्रन्थों का सविस्तर वर्णन किया है किन्तु यहा पर तो केवल सामान्यतया निर्ग्रन्थों का वर्णन किया गया है। इसी लिए इस अध्ययन का नाम भी 'क्षुल्लकनिर्ग्रन्थीय अध्ययन' रक्खा गया है। अपिच जो निर्ग्रन्थ हैं वे विद्वान् होते हैं, यह बात ऊपर कही गई है तथा जो विद्या से रहित हैं वे इस ससार में नाना प्रकार के दु खों का अनुभव करते हैं। इसलिए शास्त्रकार अब पहले इसी विषय में कहते हैं—

जावन्त ऽविज्जा पुरिसा, सव्वे ते दुक्खसंभवा।
लुप्पन्ति वहुसो मूढा, संसारम्मि अणन्तए ॥१॥

यावन्तोऽविद्या पुरुषा', सर्वे ते दुःखसंभवा'।
लुप्यन्ते वहुशो मूढाः, ससारे ऽनन्तके ॥१॥

पदार्थान्वय —जावन्त–जितने अविज्जा–विद्या से रहित पुरिसा–पुरुष हैं

सव्वे–सारे ते–वे दुक्खसभवा–दु खों के सम्भव हैं लुप्पति–दरिद्रादि से पीडित होते हैं बहुसो–बहुत बार मूढा–मूढ अणन्तए–अनन्त ससारमि–ससार में ।

मूलार्थ—यावन्मात्र अविद्वान् पुरुष हैं वे सब दु खों के सभव हैं, दुःखों के उत्पादक हैं । वे मूढ बहुत बार दु.खों से अनन्त ससार में पीडित होते हैं ।

टीका—इस गाथा में इस बात का प्रकाश किया गया है कि इस अनन्त ससार में जितने भी अविद्वान्–सद्विद्या से रहित पुरुष हैं, उनको शारीरिक और मानसिक सब प्रकार के दु खों का सम्भव होता है । अतएव वे मूढ इस ससार में दरिद्रता आदि दु खों से अधिक–बार २ पीडित होते हैं । क्योंकि जो मिथ्यात्व से युक्त हैं वे ही अविद्वान् वा मूर्ख हैं उन्हीं को सत् और असत् का ज्ञान नहीं होता । इसी लिए वे अपने जन्म और मरण की निवृत्ति भी नहीं कर सकते और साथ में सम्यक्त्वरहित होने के कारण वे मूर्ख भी हैं । अतएव वे हित और अहित के ज्ञान से भी शून्य हैं । सूत्र में पढे गए 'अविज्जा–अविद्या' शब्द का तत्त्व विद्या से रहित होना अर्थ ही युक्तिसगत है । इसलिए उनमें लौकिक विद्या के होने पर भी वे विद्यारहित ही माने जाते हैं । यदि उनमें तत्त्व विद्या होती तो फिर वे इस ससार-चक्र में अनन्त बार तक भ्रमण करने वाले न होते और उनमें जिस लौकिक विद्या का लेश दिखाई देता है वह वास्तव में विद्या नहीं किन्तु अविद्या–कुत्सित विद्या ही है ( यहा पर कुत्सा अर्थ में नञ्समास है ) । अतएव सूत्रकार ने अविद्या से दु ख और ससारचक्र में बार २ भ्रमण करने का जो उल्लेख किया है वह बहुत ही मार्मिक और हृदयग्राही है । साराश कि अविद्या समस्त दु खों की मूल भित्ति है। अत इसको दूर करके सद्बोध की प्राप्ति करने में उद्यत होना, यह प्रत्येक विचार-शील का कर्त्तव्य होना चाहिए । बहुत सी प्रतियों में 'यावति' पाठ भी देखा गया है परन्तु अति प्राचीन प्रतियों में 'जावत' ही पाठ है, और व्याकरण के नियमानुसार अधिक साधुता भी उसी में है, तो भी दीपिकाकार ने 'जावति' पाठ मानकर ही व्याख्या की है । एव 'विज्जा' में अकार का लोप किया गया है ।

अब सद्विद्या प्राप्त किए हुए पुरुष के कर्त्तव्य के विषय में कहते हैं—

समिक्ख पण्डिए तम्हा, पासजाइपहे बहू ।
अप्पणा सच्चमेसेज्जा, मेत्तिं भूएसु कप्पए ॥२॥

समीक्ष्य पण्डितस्तस्मात्, पाशजातिपथान् बहून्।
आत्मना सत्यमेषयेत्, मैत्री भूतेषु कल्पयेत् ॥२॥

पदार्थान्वय—समिक्ख-विचार करके पडिए-पंडित तम्हा-इसलिए पासजाइपहे-पाशरूप जातिपथ बहू-बहुतों को अप्पणा-अपने आत्मा से सच्च-सत्य को एसेज्ञा-गवेषण करे और मित्तिं-मैत्री भूएसु-जीवों में कप्पए-करे।

मूलार्थ—इसलिए पंडित पुरुष एकेन्द्रियादि पाशरूप बहुत प्रकार के जातिपथों का विचार करके अपने आत्मा के द्वारा सत्य का अन्वेषण करे, और समस्त जीवों से मित्रता का सम्बन्ध रक्खे।

टीका—इस सूत्र में इस बात का दिग्दर्शन कराया गया है कि विद्वान् पुरुष को सब से प्रथम इस बात का विचार करना चाहिए कि संसार में समस्त दु खों का मूल कारण अविद्या है। जो अविद्वान्–विद्यारहित पुरुष हैं वे ही सब प्रकार के दु खों के भाजन बनते हैं और वे ही संसार में सब से अधिक दु खों से पीडित होते हैं। अत संसार में जीव को पुत्र कलत्रादि पर जो अत्यन्त मोह है उसके कारण से ही पाशरूप एकेन्द्रिय आदि के मार्ग जीवों को प्राप्त होते हैं अर्थात् इन एकेन्द्रिय आदि जाति में उसका जन्म होता है। इसलिए पंडितपुरुष को चाहिए कि वह उक्त प्रकार की दशा का विचार करता हुआ अपने आत्मा के द्वारा सत्य की–संयम की गवेषणा करे और संसार के समस्त जीवों से सदा मित्रता का व्यवहार करे। यहां पर सत्य शब्द संयम का बोधक है, और संयम की पूर्ति के लिए मैत्री भाव की परम आवश्यकता है। इसलिए संयम का अन्वेषण और मैत्री भाव का आचरण इन दोनों का उल्लेख किया गया है। वास्तव में संयम का सार तो प्राणिमात्र से मित्रता धारण करना ही है। जैसे एक मित्र अपने मित्र के सुख दु ख में सदा सहायक होता है और किसी आपत्ति के आने पर सदा उससे बचाने की कोशिश करता है उसी प्रकार संसार के प्रत्येक जीव को अपना बन्धु समझकर एक सच्चे मित्र की भांति उनसे मैत्रीभाव रक्खे। और छोटे से छोटे जीव की विराधना से भी अपने को बचाने का यत्न करे। इसके अतिरिक्त अवचूरीकार लिखते हैं कि–'अत्तट्ठा सच्चमेसिज्जा' आत्मा के लिए सत्य की खोज करे। इस कथन से पर के लिए आत्मान्वेषण का विधान नहीं पाया जाता, जिसका तात्पर्य यह है कि जब

तक स्वय सत्य की खोज करके उसके ऊपर आरूढ़ नहीं होता तब तक दूसरों को उसका उपदेश करना व्यर्थ है। इसलिए स्वय आत्मान्वेषी बनकर दूसरों को उस सत्य का उपदेश करना चाहिए। तब इस सारे कथन से यह प्रमाणित हुआ कि पडितपुरुष सासारिक सम्बन्ध को पाशरूप जानकर और उसके फलस्वरूप एकेन्द्रि-यादि मार्ग को समझकर आत्मा के लिए सत्य की गवेषणा में प्रवृत्त होता हुआ ससार के समस्त छोटे बडे प्राणियों से मैत्री का व्यवहार करे, इसी में उसके सदासद् विवेचनरूप पाडित्य की पूर्ण सफलता है।

अथ इसी विषय में फिर कहते हैं—

**माया पिया ण्हुसा भाया, भज्जा पुत्ता य ओरसा ।**
**नालं ते मम ताणाए, लुप्पंतस्स सकम्मुणा ॥३॥**

**माता पिता स्नुषा भ्राता, भार्या पुत्राश्चौरसा ।**
**नाल ते मम त्राणाय, लुप्यमानस्य स्वकर्मणा ॥३॥**

पदार्थान्वय —माया-माता पिया-पिता ण्हुसा-पुत्रवधू भाया-भ्राता भज्जा-स्त्री-भार्या य-और पुत्ता-पुत्र ओरसा-औरस ते-वे सब मम-मेरे ताणाए-रक्षण के लिए नाल-समर्थ नहीं हैं लुप्पतस्स-दु ख पाते हुए को सकम्मुणा-अपने कर्मों से।

मूलार्थ—अपने कर्मों के अनुसार दु ख भोगने के समय माता, पिता, स्नुषा-पुत्रवधू, भार्या तथा औरस पुत्र ये सब मेरी रक्षा करने में समर्थ नहीं हो सकते अर्थात् कर्मफल के भोग में ये बिलकुल हस्तक्षेप नहीं कर सकते।

टीका—विवेकशील पुरुष को इस बात का भली भाति विचार करना चाहिए कि माता, पिता, स्नुषा, भ्राता, भार्या और अपने अग से उत्पन्न हुआ पुत्र इत्यादि जितने भी सम्बन्धी जन हैं वे सब मेरे कर्मजन्य दु ख भोग के समय मेरी किसी प्रकार की भी सहायता नहीं कर सकते अर्थात् मेरे दु ख का न्यूनाधिक रूप में भी विभाग नहीं कर सकते—उसको किसी तरह से भी बाट नहीं सकते। कारण कि जो कर्म जिस आत्मा ने किए हैं उनका फल भी वही आत्मा भोगता है, दूसरा

नहीं। इसलिए इन सब सम्बन्धीजनों से मुझे किसी प्रकार का मोह नहीं रखना चाहिए और यदि कुछ है भी तो उसे भी सर्वथा त्याग देना चाहिए। इसी प्रकार इनके कर्मजन्य दु ख भोग में मैं भी किसी प्रकार की सहायता नहीं पहुचा सकता अर्थात् इनके दु ख को मैं भी बाट नहीं सकता। इससे सिद्ध हुआ कि प्रत्येक प्राणी अपने २ किए हुए कर्मों का स्वयमेव ही उत्तर देता है। इसमें दूसरे किसी को अणुमात्र भी हस्तक्षेप करने का अधिकार नहीं है। जब कि यह कर्मसम्बन्धी नियम अटल है तब जो प्राणी इन सम्बन्धी जनों के व्यामोह में पडकर अपने आत्मा का पतन कर रहा है उससे बढकर अज्ञानी और मूर्ख दूसरा कौन हो सकता है। इसलिए विचारशील पुरुषों को उचित है कि वे जहा तक हो सके अपने सासारिक व्यामोह को त्यागकर आत्मदर्शन की ओर ही अधिक से अधिक झुकने का प्रयत्न करें। क्योंकि आत्मा के बिना इसका न कोई रक्षक है और न कोई सहायक ही है।

जब कि परलोक में इस जीव का माता पिता आदि कोई भी सम्बन्धी रक्षक नहीं हो सकता किन्तु अपने कर्म का यह स्वय ही उत्तरदाता है तब फिर इसको क्या करना चाहिए? अब इस प्रश्न का निम्नलिखित गाथा में समाधान करते हैं—

**एयमट्ठं सपेहाए, पासे समियदंसणे।**
**छिन्दे गेहिं सिणेहं च, न कंखे पुव्वसंथवं ॥४॥**

**एतमर्थं स्वप्रेक्षया, पश्येत् समितदर्शनः।**
**छिन्द्याद् गृद्धिं स्नेहं च, न कांक्षेत पूर्वसंस्तवम् ॥४॥**

पदार्थान्वय —एय-इस अट्ठ-अर्थ को सपेहाए-विचार करके पासे-देखे समियदसणे-सम्यग्दृष्टि छिंदे-छेदन करे गेहिं-गृद्धिभाव च-और सिणेह-स्नेह को न कखे-न चाहे पुव्वसथव-पूर्व परिचय को।

मूलार्थ—सम्यग्दृष्टि पुरुष इस पूर्वोक्त अर्थ-विषय को अपनी बुद्धि से विचार करके देखे और अपने पूर्वपरिचय की अभिलाषा न रखता हुआ ममत्व और स्नेहभाव को तोड देवे।

टीका—जिसका मिथ्यादर्शन शान्त हो गया है ऐसा सम्यग्दृष्टि जीव इस

पूर्वोक्त विषय को—अपने माता पिता आदि सम्बन्धी जनों की परिस्थिति को विचार-पूर्वक अवलोकन करके उनमें रहे हुए ममत्व और स्नेहभाव को उनसे पृथक् कर देवे अर्थात उनसे अपनी ममता और प्यार का सम्बन्ध तोड़ देवे। इतना ही नहीं किन्तु उनसे अपने पूर्वपरिचय का दिग्दर्शन भी करावे। जैसे कि तुम और हम एक ही स्थान के रहने वाले हैं, तुम हमारे अमुक सम्बन्धी हो, इत्यादि पूर्वपरिचय की भी इच्छा न करे, क्योंकि जब तक ममता और राग है तब तक तो ससार के सभी सम्बन्ध उपस्थित रहेंगे और ममत्व के परित्याग से—स्नेह के विच्छेद से फिर कोई सासारिक सम्बन्ध शेष नहीं रहता तथा मन म पूर्वसस्तव—पूर्वपरिचय की जो लेशमात्र अभिलाषा है उसको त्याग देने से उसमें—स्नेहविच्छेद में और भी प्रबलता आ जाती है। इसलिए सासारिक विषयों में ममता और स्नेह का त्याग करके मैत्रीभाव के द्वारा प्राणिमात्र पर समभाव रखना चाहिए। यहा पर यह भी अवश्य ध्यान में रहे कि स्नेह और मैत्री में बहुत अन्तर है, स्नेह रागजन्य है और मैत्री समता—समभाव से उत्पन्न होने वाली वस्तु है। इसलिए स्नेह रागजन्य होने से कर्मबन्ध का हेतु है और मैत्री आत्मा की समभावपरिणति की एक अवस्था विशेष होने से कर्मों की निर्जरा का हेतु है।

अब इसकी फलश्रुति का वर्णन करते हैं—

**गवासं मणिकुण्डलं, पसवो दासपोरुसं।**
**सव्वमेयं चइत्ता णं, कामरूवी भविस्ससि ॥५॥**

**गवाश्वं मणिकुण्डलं, पशवो दासपौरुषम्।**
**सर्वमेतत् त्यक्त्वा त्वं, कामरूपी भविष्यसि ॥५॥**

पदार्थान्वय —गवास-गाय, घोड़ा मणि—रत्नादि कुडल—कुडल पसवो—पशु दास—दास—नौकर पोरुस—पुरुषों का समूह सव्व—सर्व एय—यह चइत्ताण—छोड करके कामरूवी—इच्छानुकूल रूप बनाने वाला भविस्ससि—होगा।

मूलार्थ—हे शिष्य ! गाय, घोड़ा, मणि, कुडल, पशु, दास और अन्य पुरुषों के समूह का परित्याग करने पर तू परलोक में यथारुचि रूप बनाने वाला—वैक्रेय करने वाला अर्थात् देवता हो जावेगा।

टीका—इस गाथा मे ऐहिक पदार्थों के त्याग का जो पारलौकिक फल है उसका दिग्दर्शन कराया गया है। गुरु शिष्य को उपदेश करता है कि हे शिष्य! यदि गाय, घोडा, मणि, रत्न और दास दासी आदि पदार्थों का परित्याग कर देगा तो तुझ को इस लोक और परलोक में ऐसी सिद्धि की प्राप्ति हो जायगी जिससे कि तू अपनी इच्छा के अनुसार रूप कर सकेगा। तात्पर्य कि सासारिक पदार्थों से सम्बन्धविच्छेद करने के बाद शक्तिशाली मुनि अथवा देवता के रूप को प्राप्त करके तेरे मे वैक्रेय लब्धि का प्रादुर्भाव हो जायगा। उसके प्रभाव से तू यथारुचि रूप आदि को धारण करने वाला हो जायगा। इसलिए इन गो, अश्वादि सासारिक पदार्थों का परित्याग करके तू सयम को ही ग्रहण कर।

यद्यपि त्याग का वास्तविक फल तो मोक्ष है, परन्तु सराग–रागपूर्वक त्याग का फल तो देवलोक ही बतलाया है। इसके अतिरिक्त गाथा में जो सब से प्रथम 'गो' शब्द का उल्लेख किया है उसका तात्पर्य गोधन की महत्ता को बतलाना है, क्योंकि आर्यभूमि के लोगों का ऐहिक अभ्युदय प्राय गोवश पर ही अधिकाश निर्भर है, तथा दूसरी श्रेणी मे अश्व शब्द का उल्लेख किया है। सो यह पशु भी इस देश के लिए अधिक से अधिक उपयोगी सिद्ध हुआ है। तथा 'पोरुष' यह 'पौरुषेय' का प्रतिरूप है जिसका कि पुरुष समूह अर्थ होता है।

अब फिर इसी विषय का वर्णन करते हैं—

**थावरं जंगमं चेव, धणं धन्नं उवक्खरं।**
**पच्चमाणस्स कम्मेहिं, नालंदुक्खाओ मोअणे ॥६॥**

**स्थावरं जगम चैव, धनं धान्यमुपस्करम्।**
**पच्यमानस्य कर्मभिः, नालं दुःखान्मोचने ॥६॥**

पदार्थान्वय —थावर–स्थावर–गृहादि जगम–जगम–मनुष्यादि च–पादपूर्त्यर्थक है एव–अवधारणार्थक है धण धन्न–धन धान्य उवक्खर–घर का उपकरण विशेष पच्चमाणस्स–दुःख पाता हुआ कम्मेहिं–कर्मों से न–नहीं है पूर्वोक्त पदार्थ अल–समर्थ दुक्खाओ–दुःख से मोअणे–छुड़ाने को।

मूलार्थ—घरबार-घर का सामान, धन, धान्य और मनुष्य आदि कोई भी पदार्थ कर्मों द्वारा दुःख पाते हुए जीव को दुःख से छुड़ाने में समर्थ नहीं है।

टीका—जब यह जीव अपने किए हुए कर्मों से दु ख को प्राप्त होता है तब घर–दुकान, मनुष्य, पशु, धन, धान्य तथा अन्य घर की सामग्री आदि कोई भी पदार्थ इसके दु ख को मिटाने या कम करने की शक्ति नहीं रखता। इसलिए इन पदार्थों में सहायक बुद्धि से ममत्व या स्नेह रखना निरी भूल है। ये पदार्थ तो सचित पुण्य के एक फल विशेष हैं। इनसे प्राप्त हुए दु ख के मोचन में किसी प्रकार की सहायता नहीं मिल सकती। अत ये सब हेय हैं। 'स्थावर' से स्थिर रहने वाले सुवर्ण और प्रासाद आदि का ग्रहण इष्ट है और जगम से चलने फिरने वाले मनुष्यादि का। यहा पर यह बात भी विस्मरण करने योग्य नहीं है कि सर्वार्थसिद्धि नाम की वृत्ति के कर्त्ता ने इस गाथा को प्रक्षिप्त माना है। यथा– 'अत्रान्तरे थावरेति गाथा प्रक्षेपरूपा ज्ञेया द्वयोष्टीकयोरव्याख्यातत्वात्' परन्तु अन्य गुजराती भाषा के टीकाकारों ने इसे प्रक्षिप्त नहीं माना तथा दीपिकाकार भी इसे प्रमाणभूत मानकर इसकी व्याख्या करते हैं—

अब सासारिक पदार्थों से सम्बन्धविच्छेद करने वाले सत्यान्वेपी पुरुष का कर्त्तव्य वर्णन करते हैं—

**अज्झत्थं सव्वओ सव्वं, दिस्स पाणे पियायए।**
**न हणे पाणिणो पाणे, भयवेराओ उवरए ॥७॥**

**अध्यात्मस्थ सर्वतः सर्वं, दृष्ट्वा प्राणान्प्रियात्मकान्।**
**न हन्यात्प्राणिन• प्राणान्, भयवैरादुपरत• ॥७॥**

पदार्थान्वय —अज्झत्थ–आत्मा में रहने वाला सुख दु ख सव्वओ–सर्व प्रकार से सव्व–सर्व दिस्स–देख करके पाणे–प्राणों को पियायए–प्रिय स्वरूपों को न हणे–घात न करे पाणिणो–प्राणो के पाणे–प्राणों को और भय–भय वेराओ–वैर से उवरए–निवृत्त होवे।

मूलार्थ—आत्मा में अर्थात् मन में सर्व प्रकार से सब सुख दुःख आदि रहते हैं और हर एक जीव को अपने प्राण अत्यन्त प्रिय हैं। ऐसा जानकर किसी भी प्राणी के प्राणों का घात न करे तथा भय और वैर से सदा उपरत रहे।

टीका—सर्व प्रकार के विचारों और सस्कारों की उत्पत्ति और स्थिति का आधार मन है। कर्मबन्ध और कर्मनिर्जरा की मूलभित्ति का भी मन के ऊपर ही अवलम्बन है। एव सुख दु ख आदि का भोग भी मन के ही आश्रित है तथा बन्ध और मोक्ष व्यवस्था भी मन की कलुषितता और विशुद्धि के आधीन है। इसलिए इस दृष्टि से ससार के समस्त व्यापारों को आध्यात्मिक कहा जा सकता है तथा प्रत्येक प्राणी को सुख की अभिलाषा रहती है। हर एक जीव को सुख प्रिय और दु ख अप्रिय है। ससार में ऐसा एक भी जीव दृष्टिगोचर नहीं हो सकता कि जिसने कभी भी दु ख की इच्छा की हो। इससे सिद्ध हुआ कि प्रियवस्तु सुख का हेतु है और अप्रिय वस्तु दु ख का कारण है। ससार में जितने भी जीव हैं उनको प्राणों से अधिक और कोई वस्तु प्यारी नहीं है। यावन्मात्र प्राणी हैं वे सब अपने प्राणों की रक्षा के निमित्त और सब कुछ दे देने को तैयार रहते हैं। इसलिए प्राण सब से अधिक प्रियवस्तु है। ऐसा समझ लेने पर किसी प्राणी के प्राणों का कभी भी अपहरण या घात नहीं करना चाहिए तथा घात करने की किसी को प्रेरणा भी नहीं करनी चाहिए। एव घातक के इस क्रूर कर्म की अनुमोदना भी नहीं करनी चाहिए।

प्राणिमात्र को अपने समान समझ कर उनकी यथाशक्ति रक्षा करने में ही प्रवृत्त होना चाहिए। अपिच किसी प्राणी के घात न करने के अतिरिक्त किसी जीव को सामान्य भय भी नहीं देना चाहिए और किसी जीव से वैरभाव भी नहीं रखना चाहिए अर्थात् आत्मान्वेषी पुरुष को प्राणवध के अतिरिक्त भय और वैर से भी सदा के लिए उपरत हो जाना चाहिए। स्मरण रहे कि जो प्राणी किसी जीव का वध नहीं करता, किसी को भय नहीं देता और किसी से वैर नहीं करता तथा हर एक जीव के सुख दु ख को अपनी आत्मा का सुख दु ख समझता है, उसी की आत्मा में दिव्य ज्ञान की अलौकिक ज्योति का उदय होता है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**आयाणं नरयं दिस्स, नायएज्ज तणामवि ।**
**दोगुञ्छी अप्पणो पाए, दिन्नं भुंजेज्ज भोयणं ॥८॥**

आदान नरकं दृष्ट्वा, नाददीत तृणमपि ।
जुगुप्स्यात्मनः पात्रे, दत्तं भुञ्जीत भोजनम् ॥८॥

पदार्थान्वय —आयाणं–धन धान्यादि निरय–नरक का हेतु दिस्स–देख करके नायएज्ज–ग्रहण न करे तणामवि–तृणमात्र भी दोगुञ्छी–आहार के विना निर्वाह नहीं हो सकता। इस प्रकार से आत्मा की जुगुप्सा–निन्दा करने वाला अप्पणो–अपने पाए–पात्र में दिन्नं–गृहस्थ का दिया हुआ भोयणं–भोजन भुंजेज्ज–खावे।

मूलार्थ—धनधान्यादि पदार्थों को नरकप्राप्ति का हेतु समझ कर तृण मात्र भी विना किसी की आज्ञा के ग्रहण न करे। तथा आहार के विना इस शरीर का निर्वाह नहीं हो सकता, इस प्रकार से आत्मजुगुप्सा–आत्मनिन्दा करता हुआ साधु पुरुष अपने पात्र में किसी गृहस्थ के द्वारा दिए हुए भोजन का आहार करे।

टीका—यह गाथा साधु के विशिष्ट आचार से सम्बन्ध रखती है। इसमें इस बात का उपदेश किया गया है कि धनधान्यादि का ग्रहण करना यह नरक का हेतु है। इसलिए विना आज्ञा के साधु तृणमात्र पदार्थ को भी अंगीकार न करे तथा सदैव काल अपने आत्मा को यह उपदेश करता रहे कि मुझे धिक्कार है जो कि मैं आहार करता हूं परन्तु क्या करूं विना आहार के मैं निर्वाह नहीं कर सकता तथा यह शरीर विना आहार के रह भी नहीं सकता। इसलिए गृहस्थ के द्वारा अपने पात्र में जो भोजन उसे प्राप्त हो उसी का आहार करना चाहिए। यहां पर अपने पात्र में आहार करने की जो आज्ञा दी है उसका तात्पर्य यह है कि यदि कोई गृहस्थ साधु को अपने पात्र में भोजन करने की आज्ञा भी दे दे तो भी साधु गृहस्थ के पात्र में भोजन न करे। यहां इतना स्मरण रहे कि गृहस्थ के द्वारा प्राप्त

होने वाला भोजन शुद्ध और निर्दोष ही होना चाहिए। प्रथम सत्य की गवेषणा करने का उपदेश दिया गया है, इससे दूसरा महाव्रत प्रमाणित हुआ। फिर किसी भी प्राणी का वध नहीं करना। इससे प्रथम महाव्रत का स्वरूप ज्ञात हुआ। अदत्तादान का प्रत्यक्ष निषेध किया जा रहा है जो कि तीसरा महाव्रत है। एव 'गवास' आदि गाथा में परिग्रह का निषेध है और इसी के अन्तर्गत मैथुन की निवृत्ति है। इस प्रकार व्युत्क्रम रूप से विधि निषेध के द्वारा पाचों ही महाव्रतों का अगीकार और पाचों आश्रवों-पापद्वारों का निषेध किया गया है।

जो लोग केवल ज्ञान से ही मोक्ष की प्राप्ति मानते हैं, और उसमें आश्रव-निरोध की आवश्यकता को स्वीकार नहीं करते उनके विचारों की आलोचना शास्त्रकार निम्नलिखित गाथा में करते हैं—

**इहमेगे उ मन्नन्ति, अप्पच्चक्खाय पावगं।**
**आयरियं विदित्ता णं, सव्वदुक्खा विमुच्चई ॥९॥**

**इहैके मन्यन्ते, अप्रत्याख्याय पापकम्।**
**आर्यत्वं विदित्वा, सर्वदुःखेभ्यो विमुच्यते ॥९॥**

पदार्थान्वय —इह-इस ससार में एगे-किसी एक मत के अनुयायी उ-फिर मन्नति-मानते हैं अप्पचक्खाय-प्रत्याख्यान किए विना पावग-पाप के-केवल आयरिय-आचार को-तत्त्व को विदित्ता-जानकर ण-वाक्यालकार में सव्व-सर्व दुक्खा-दु खों से विमुच्चई-छूट जाता है।

मूलार्थ—किसी एक मत के अनुयायियों की ऐसी मान्यता है कि आश्रवों-पापद्वारों को बन्द किए बिना अर्थात् इनका त्याग किए बिना ही केवल अपने कर्तव्यानुष्ठान को जान लेने से आचार को-तत्त्व को समझ लेने से यह जीव सर्व दुःखों से मुक्त हो जाता है-छूट जाता है।

टीका—कितने एक ज्ञानवादियों का ऐसा मत है कि पापकर्मों का प्रत्याख्यान किए विना ही केवल कर्त्तव्यविषय के ज्ञानमात्र से ही यह प्राणी दु खों से छूट जाता है। इसलिए शारीरिक और मानसिक दु खों से मुक्त होने के लिए केवल

ज्ञानमात्र की ही आवश्यकता है। परन्तु उन महानुभावों का यह कथन कुछ युक्तिसंगत प्रतीत नहीं होता क्योंकि ओषधि के ज्ञानमात्र से कभी रोग की निवृत्ति होती नहीं देखी गई किन्तु रोग दूर करने के लिए तो उसके अनुकूल रोगप्रतिकारक ओषधि का भक्षण करना ही आवश्यक होता है। तात्पर्य कि जिस प्रकार ओषधि के ज्ञानमात्र से रोग की निवृत्ति नहीं हो सकती किन्तु रोग को समझकर उसके अनुसार रोगनाशक ओषधि का उपयोग करना आवश्यक है इसी प्रकार कर्मजन्य रोग की निवृत्ति भी केवल कर्म के ज्ञानमात्र से नहीं हो सकती उसके लिए तो आश्रव-त्यागरूप चारित्र के अनुष्ठान की आवश्यकता है। दु ख और उसके कारणभूत कर्माश्रवों के ज्ञान के साथ २ उनके त्याग करने रूप चारित्राराधन भी नितान्त आवश्यक है। इसलिए दु खों से छूटने अथवा मोक्ष को प्राप्त करने के लिए न केवल चारित्र ही अपेक्षित है और न केवल ज्ञानमात्र की ही आवश्यकता है किन्तु ज्ञान और चारित्र दोनों ही अपेक्षित हैं। तात्पर्य कि ज्ञान के साथ चारित्र और चारित्र के साथ ज्ञान इन दो के साथ रहने पर ही दु ख की निवृत्ति और मोक्ष की प्राप्ति सभव हो सकती है, अन्यथा नहीं। इसी आशय को ध्यान में रखकर जैन शास्त्रकारों ने 'ज्ञानक्रियाभ्या मोक्ष ' इस सूत्र रूप मे उक्त सिद्धान्त को स्थिर कर दिया है। अत ज्ञानमात्र से ही दु खनिवृत्ति या मोक्षप्राप्ति की मान्यता केवल भ्रान्त कल्पना है जो कि किसी प्रकार से भी विश्वास के योग्य प्रतीत नहीं होती। इसके अतिरिक्त मूल गाथा में दिए गए 'आयरिय' शब्द के सस्कृतप्रतिरूप आचार्य, आचरित और आर्य ये तीन शब्द बनते हैं। सो यहा पर इन तीनों का अर्थ ज्ञान ही अभिप्रेत है।

अब इसी विषय में फिर कहते हैं—

**भणंता अकरेन्ता य बन्धमोक्खपइण्णिणो ।**
**वायाविरियमेत्तेण समासासेन्ति अप्पयं ॥१०॥**

**भणन्तो ऽकुर्वन्तश्च बन्धमोक्षप्रतिज्ञिन ।**
**वाग्वीर्यमात्रेण समाश्वासयन्त्यात्मानम् ॥१०॥**

पदार्थान्वय —भणता–बोलते हुए य–और अकरेन्ता–क्रिया न करते हुए

बन्धमोक्ख-बन्ध और मोक्ष के पइण्णिणो-संस्थापक वाया-वचन विरिय-वीर्य मत्तेण-मात्र से अप्पयं-आत्मा को समासासेंति-आश्वासन देते हैं।

**मूलार्थ—अकेला ज्ञान ही मोक्ष का साधक है, इस प्रकार बोलने और तदनुकूल किसी प्रकार की क्रिया का अनुष्ठान न करने वाले ऐसे बन्धमोक्ष के व्यवस्थापकवादी लोग केवल वचनमात्र से ही अपने आत्मा को आश्वासन देते हैं।**

टीका—इस गाथा में ज्ञानवादियों का युक्तिपूर्वक कुछ मीठा सा उपहास किया गया है। शास्त्रकार कहते हैं कि ज्ञानवादी महानुभावों का कथन है कि अकेला ज्ञान ही मोक्षप्राप्ति का प्रधान हेतु है, इसी से मोक्ष की उपलब्धि सुनिश्चित है। अत चारित्र का आराधन सर्वथा अनावश्यक है। तथा बन्ध और मोक्ष के स्वरूप को जान लेना ही बन्ध की निवृत्ति और मोक्ष की प्राप्ति के लिए पर्याप्त है। इस प्रकार से बन्ध और मोक्ष की व्यवस्था-स्थापना करने वाले ये वादी लोग वास्तव मे वचनमात्र से ही अपने आत्मा को आश्वासन देते हैं किन्तु उनके कथनानुसार मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है, ऐसा नहीं। क्योंकि केवल जान लेने से ही प्राप्तव्य स्थान की उपलब्धि कभी नहीं हो सकती। उसके लिए तो साथ में गमन रूप क्रिया भी अपेक्षित है। इसके अतिरिक्त ज्ञानवादियों की ओर से यह भी कहा जाता है कि जिस प्रकार घर के अन्दर रहा हुआ वर्षों का अन्धकार दीपक के प्रकाश से उसी क्षण में चला जाता है ठीक उसी प्रकार हृदय में ज्ञान का उदय होते ही दु ख के हेतुभूत सर्व कर्म भाग जाते हैं, परन्तु यह उनका कथन कुछ सारयुक्त प्रतीत नहीं होता। क्योंकि ज्ञान तो प्रकाशक है, प्रेरक नहीं। इसलिए वह कर्ममल को दूर करने की अपने में शक्ति नहीं रखता। कर्ममल को धोने अथवा दूर करने का सामर्थ्य तो आस्रवनिरोध रूप चारित्र में है। जिस प्रकार घर में प्रकाशित हुए दीपक से घर का अन्धकार तो चला जाता है परन्तु वहा पर पडे हुए पत्थर, ककर और कूडे कर्कट को वह प्रकाश दूर नहीं कर सकता इसी प्रकार हृदयमंदिर में ज्ञान का उजाला होने पर उससे आत्मा के साथ लगे हुए कर्ममल का दूर होना कठिन है। तथा जिस प्रकार घर के अन्दर रहे हुए कूडे कचरे को दीपक के प्रकाश से देख भाल कर झाडू के द्वारा उसको निकाल कर बाहर फेंक दिया जाता है इसी प्रकार ज्ञानज्योति से आत्मा के साथ लगे हुए कर्ममल को देखकर चारित्र के

द्वारा अलग करके बाहर फेंक देने की आवश्यकता है। इसलिए ज्ञान और चारित्र दोनों की ही आवश्यकता है। अकेला ज्ञान तो पगु पुरुष के समान है, जो कि अपने हित और अहित को देख तो सकता है परन्तु कुछ कर नहीं सकता अर्थात् उसके अनुसार उससे बन कुछ नहीं सकता। इसी प्रकार अकेली क्रिया अन्धे पुरुष के समान है, जिसमें क्रिया तो है परन्तु अपने साध्य स्थान का उसे ज्ञान बिलकुल नहीं है। इसलिए वह इधर उधर भटकता फिरता है। इससे सिद्ध हुआ कि अकेला ज्ञान या अकेली क्रिया दुःखनिवृत्ति या मोक्षप्राप्ति के लिए पर्याप्त नहीं है किन्तु दोनों का समुच्चय ही कार्यसाधक हो सकता है। इसमे इतना और समझ लेना चाहिए कि जो भी क्रिया हो वह ज्ञानपूर्वक होनी चाहिए तभी अभीष्ट की सिद्धि हो सकेगी, अन्यथा नहीं।

अब उक्त पक्ष का प्रकारान्तर से शास्त्रकार स्वय निराकरण करते हैं—

**न चित्ता तायए भासा, कुओ विज्जाणुसासणं।**
**विसण्णा पावकम्मेहिं, बाला पंडियमाणिणो ॥११॥**
**न चित्रा त्रायते भाषा, कुतो विद्यानुशासनम्।**
**विषण्णा पापकर्मभिः, बालाः पण्डितमानिनः ॥११॥**

पदार्थान्वय —चित्ता—नाना प्रकार की भासा—भाषा न तायए—रक्षक नहीं है कुओ—कहां से विज्जाणुसासणं—विद्या का सीखना रक्षक होगा—जो विसण्णा—निमग्न हैं पावकम्मेहिं—पापकर्मों में बाला—अज्ञानी पंडियमाणिणो—अपने आपको पंडित मानने वाले।

मूलार्थ—जब कि नाना प्रकार की भाषाएं इस जीव की रक्षा नहीं कर सकतीं तो भला मन्त्रादि विद्याओं का सीखना कहां से रक्षक हो सकेगा? इस प्रकार जो जीव पापकर्मों में निमग्न होते हुए अपने आपको पंडित मानते हैं, वे वास्तव में मूर्ख ही हैं।

टीका—इस गाथा में यह बतलाया गया है कि संस्कृत, प्राकृत आदि आर्य तथा अनार्य भाषाओं का केवलमात्र ज्ञान प्राप्त कर लेने से इस जीव की रक्षा नहीं हो सकती अर्थात् यदि इन भाषाओं में ही ज्ञान की मुख्यता स्वीकार कर ली

जावे तो भी वह पापों से नहीं बचा सकती। जब ऐसा ही है तो सामान्य मंत्र विद्यारोहिणी और प्रज्ञप्ति आदि विद्या तथा न्याय, मीमांसा आदि केवल वा आडम्बर-वर्द्धक शुष्क वाद विवाद की विद्या कहां से रक्षक बन सकेंगी? इसलिए यह बात भली भांति समझ लेनी चाहिए कि जो जीव नाना प्रकार की भाषाओं का वेत्ता और दार्शनिक विषयों के ज्ञान में निष्णात तथा मंत्रादि विद्या में प्रवीण होने पर भी पापकर्मों में निमग्न है अर्थात् हिंसा, चोरी, झूठ और व्यभिचार आदि पाप-जनक कृत्यों–व्यापारों का सेवन करता है वह उक्त विद्याओं में प्रवीण होने के कारण अपने को पंडित मानता हुआ भी वास्तव में मूर्ख ही है। वास्तविक पंडित तो सत् और असत् वस्तु के विवेकपूर्वक ग्रहण और त्याग में है, न कि नानाविध भाषाओं के केवल ज्ञानमात्र प्राप्त कर लेने में। अतः ज्ञान में भी चारित्र को अधिक प्रधानता प्राप्त है, क्योंकि चारित्र बिना ज्ञान प्राणशून्य शरीर की तरह निर्जीव और मृतप्राय है। वह चारित्र की तरह पापावरोधक और कर्मनिर्जरा का साधक नहीं है। तथा ज्ञानशून्य चारित्र भी अधिक बलवान् नहीं होता। इसलिए मुमुक्षु पुरुष को दोनों का ही सम्पादन करना परम आवश्यक है।

अब शरीर में अधिक आसक्ति रखने वालों के विषय में कहते हैं—

**जे केइ सरीरे सत्ता, वण्णे रूवे य सव्वसो।**
**मणसा कायवक्केणं, सव्वे ते दुक्खसम्भवा ॥१२॥**

**ये केचित् शरीरे सक्ताः, वर्णे रूपे च सर्वशः।**
**मनसा कायवाक्येन, सर्वे ते दुःखसंभवाः ॥१२॥**

पदार्थान्वयः—जे–जो केइ–कोई सरीरे–शरीर में सत्ता–आसक्त हैं वण्णे–वर्ण में य–और रूवे–रूप में सव्वसो–सर्व प्रकार से मणसा–मन से कायवक्केण–काया और वचन से ते–वे सव्वे–सब दुःखसंभवा–दुःखों के भाजन हैं।

मूलार्थ—जो जीव मन, वचन और काया के द्वारा सर्व प्रकार से शरीर में और शरीर के वर्ण और रूप में आसक्त हैं वे सब दुःखों के भाजन हैं।

टीका—जो जीव शरीर में अर्थात् उसके अवयवों और गुणों में अधिक आसक्त हैं उनको सब से अधिक दुःख उठाना पड़ता है। क्योंकि उनको औरों की

अपेक्षा इस शरीर की रक्षा और पालनपोषण में अधिक व्यग्र रहना पड़ता है। वे इसको बलवान् और पुष्ट बनाने में रात दिन चिन्तित रहते हैं। उनका मानसिक बल इसी बात के सोचने में व्यय होता है कि किस ओषधि के सेवन से मैं अधिक बलवान् बन सकता हू और निरन्तर इस विषय में उसकी वैद्यबन्धुओं से चर्चा चलती रहती है, यह वाणी का व्यय है। तथा बहुत से परामर्श के द्वारा प्राप्त की हुई ओषधि आदि के निर्माण और सेवन से वह अपनी कायिकशक्तिविषयक श्रम का परिचय देता है। इस प्रकार उनको अपने शरीर के रूप लावण्य को यथावत् बनाए रखने में ही अधिक से अधिक समय देना पडता है जो कि मुमुक्षु पुरुष के लिए सर्वथा अवाछनीय है और वास्तव में ऐसे देहाध्यासी जीव, जितने भी शारीरिक और मानसिक दु ख हैं उन सब के भाजन बनते हैं। क्योंकि उनका बढा हुआ देहाध्यास उनसे अनुचित कार्य करवाने में भी जरा सकोच नहीं करता अर्थात् देहाध्यास के व्यामोह में पडकर वे जघन्य से जघन्य काम करने में भी किसी प्रकार की लज्जा नहीं मानते। उसके परिणाम स्वरूप चाहे उन्हें भयकर से भयकर कष्ट का सामना भी क्यों न करना पड़े। अतएव उनकी आधि व्याधि मे औरों की अपेक्षा जरूर कुछ न कुछ उत्कर्ष अवश्य होता है। और गाथा में आए हुए 'य-च' शब्द से रूप और वर्ण के अतिरिक्त नाना प्रकार के काम भोगादि विषय विकारों का भी समुच्चय कर लेना जिससे कि विषयासक्ति का भी बोध सुगमता से हो सके। एव 'सव्वसो-सर्वश' का अर्थ करना कराना और अनुमोदन करना है जिसका अभिप्राय आसक्ति की आत्यन्तिकता का बोध कराना है। सो इस प्रकार से विचार करके मुमुक्षु जीव को देहाध्यास की बिलकुल उपेक्षा कर देनी चाहिए।

अत मुमुक्षु पुरुष के लिए जो हितकर है, अब उसका उल्लेख करते हैं—

**आवण्णा दीहमद्धाणं, संसारम्मि अणन्तए।**
**तम्हा सव्वदिसं पस्सं, अप्पमत्तो परिव्वए ॥१३॥**

**आपन्ना दीर्घमध्वान, ससारे ऽनन्तके।**
**तस्मात् सर्वदिश दृष्ट्वा, अप्रमत्त परिव्रजेत् ॥१३॥**

पदार्थान्वय —आवण्णा-प्राप्त हुआ दीह-दीर्घ अद्धाण-मार्ग को अणतए-

अनन्त ससारंमि–ससार मे तम्हा–इसलिए सव्वदिस–सब दिशाओं को पस्स–देखकर अप्पमत्तो–प्रमादरहित होकर परिव्वए–चले।

**मूलार्थ—अज्ञानी जीव इस अनन्त ससार में जन्म मरण के बडे लम्बे चक्र में पडे हुए हैं। इसलिए उनकी सारी दिशाओं का अवलोकन करता हुआ मुमुक्षु पुरुष सदा प्रमादरहित होकर इस संसार में चले-विचरे।**

टीका—अज्ञानी जीवों की जन्म मरण परम्परा का चक्र बराबर चलता रहता है, उसका अन्त आना बडा ही कठिन है। तथा प्रवाह रूप से अनादि अनन्त इस ससारचक्र पर चढा हुआ जीव जिन २ दिशाओं में घूमता है वे सक्षेप से अठारह प्रकार की हैं। उनका नामनिर्देश इस प्रकार है–१ पृथिवी २ जल ३ अग्नि ४ वायु ५ मूल ६ स्कन्ध ७ बीज ८ पर्वबीज ९ द्वीन्द्रिय १० त्रीन्द्रिय ११ चतुरिन्द्रिय १२ पञ्चेन्द्रियतिर्यञ्च १३ नारकीय १४ देव १५ सम्मूर्च्छिम १६ कर्मभूमि मनुष्य १७ अकर्मभूमि मनुष्य और १८ अन्तर्द्वीप। तात्पर्य कि प्रमादी जीव इन उक्त अठारह प्रकार की दिशाओं–परिस्थितियों में निरन्तर परिभ्रमण करते रहते हैं। सो इनकी इस दशा का विलोकन करता हुआ विवेकी पुरुष अपने सयम मार्ग में सदा अप्रमत्त रहकर विचरण करे। क्योंकि प्रमाद का फल निस्सन्देह ससारभ्रमण ही है। अत जो जीव प्रमाद के वश में आकर अपने सयम मार्ग से इधर उधर हो जाते हैं वे फिर जन्म मरण के चक्र पर चढ कर ससार में घूमने लग जाते हैं और उनका परिभ्रमण मार्ग बहुत ही लम्बा होता है। इन सारी बातों का विचार करके मुमुक्षु पुरुष कभी भी प्रमाद का सेवन न करे और सदा सावधान रहकर ही अपने सयम मार्ग पर चलता रहे। इसी प्रयोजन से शास्त्रकार लिखते हैं कि–'सव्वउ पमत्तस्स भय सव्वउ अप्पमत्तस्स नत्थि भय' अर्थात् जो प्रमादी पुरुष है उसी को भय है और जो प्रमाद से रहित है उसको किसी प्रकार का भी भय नहीं है।

अब प्रमादरहित पुरुष के आगामी कर्त्तव्य का वर्णन करते हैं—

**बहिया उड्ढमादाय नावकंखे कयाइ वि।**
**पुव्वकम्मक्खयट्ठाए इमं देहं समुद्धरे ॥१४॥**

बाह्यमूर्ध्वमादाय नावकांक्षेत् कदापि च।
पूर्वकर्मक्षयार्थम् इमं देह समुद्धरेत् ॥१४॥

पदार्थान्वय —बहिया-ससार से बाहर उड्ढ-ऊचे को आदाय-ग्रहण करके नावकखे-विषयादि की इच्छा न करे कयाइवि-कदाचित् भी पुव्वकम्मक्खय ट्ठाए-पूर्व कर्मों का क्षय करने के लिए इम-इस देह-देह को समुद्धरे-पाले-पोपे।

मूलार्थ—मोक्ष-सुख को जन्म मरण-उत्पत्ति विनाश से रहित और सर्वोच्च-सर्वश्रेष्ठ समझ कर मुमुक्षु पुरुष विषयसुख की किसी समय और किसी दशा में भी अभिलाषा न करे किन्तु इस शरीर का पालनपोषण भी केवल कर्मों के क्षय के लिए ही करे।

टीका—मोक्षस्थान सब से ऊचा, सब से श्रेष्ठ और जन्म मरण अथवा वृद्धि ह्रास से सर्वथा रहित है। अथवा यों कहिए कि मोक्ष का सुख विनाश से रहित और निरतिशय सुख है। अत उस सुख को प्राप्त करने की इच्छा रखने वाला और उसी के लिए सयम ग्रहण करने वाला साधु विषयों की ओर कभी प्रवृत्त न हो तथा विषयजन्य सुख की किसी समय और किसी दशा मे भी निकृष्ट अभिलाषा न करे। क्योंकि विषयों की अभिलाषा आत्मा को पतन की ओर ले जाने वाली है। परन्तु यहा पर यदि कोई प्रश्न करे कि अगर विषयों की इच्छा का सर्वथा त्याग ही कर देना है तो फिर इस शरीर को खान पान आदि के द्वारा स्थिर रखने की भी क्या जरूरत है ? इसका समाधान सूत्रकार यों करते हैं कि पूर्व कर्मों के विनाश के लिए इस शरीर का सरक्षण करना परम आवश्यक है। क्योंकि विना इसके सयमानुष्ठान के द्वारा होने वाला कर्मों का विनाश सर्वथा असम्भव है। तात्पर्य कि धर्मानुष्ठान के लिए ही शरीर रखने की आवश्यकता है न कि अन्नादि के द्वारा पुष्ट करके विषयसेवनार्थ उसको स्थिर रखने की। इस सारे विवेचन में सूत्रकार ने मोक्ष का स्थान, उसके साधन और शरीर के पालन पोषण का उद्देश्य इन तीनों बातों को अच्छी तरह से समझा दिया है। जैसे कि मोक्ष का स्थान सर्वोपरि और सर्वश्रेष्ठ है, उसका साधन विषयों से सर्वथा निवृत्त होकर सयम का आराधन करना है। तथा निर्दोष भिक्षा के द्वारा शरीर के पोषण करने का तात्पर्य पूर्वसचित कर्ममल का विनाश करना है। इस प्रकार साधनसम्पन्न मुमुक्षु

जीव एक न एक दिन आत्मा के साथ लगे हुए कर्ममल को धोकर आत्मशुद्धि को अवश्य प्राप्त कर लेता है जो कि परम कल्याणस्वरूप निर्वाण का अतिनिकटवर्ती पूर्वरूप है।

अब अप्रमत्त मुनि के अन्य आचार का वर्णन करते हैं—

**विगिंच कम्मुणो हेउं, कालकंखी परिव्वए।**
**मायं पिंडस्स पाणस्स, कडं लद्धूण भक्खए ॥१५॥**

**विविच्य कर्मणो हेतुं, कालकांक्षी परिव्रजेत्।**
**मात्रां पिण्डस्य पानस्य, कृत लब्ध्वा भक्षयेत् ॥१५॥**

पदार्थान्वय —विगिंच–दूर कर कम्मुणो–कर्म के हेउ–हेतु को कालकखी–समयज्ञ होकर परिव्वए–सयम मार्ग में चले पिंडस्स–अन्न की पाणस्स–पानी की माय–मात्रा को जानकर कड–किया हुआ लद्धूण–प्राप्त करके भक्खए–भक्षण करे।

मूलार्थ–हे शिष्य! तू कर्म के हेतु को दूर कर और सयमशील साधु को चाहिए कि वह समयविभाग के अनुसार ही अपने आचार का पालन करता हुआ विचरे तथा अन्न और जल की मात्रा–परिमाण का विचार करके गृहस्थों ने अपने लिए जो भोजन तैयार किया है, उसको प्राप्त करके भक्षण करे।

टीका—इस गाथा में कर्मबन्ध के हेतु मिथ्यात्व–अविरति और कषाय आदि को दूर करने का जो उपदेश किया गया है उसका प्रयोजन यह है कि विना इनके दूर किए अप्रमत्त भाव से सयम का पालन नहीं हो सकता तथा उसकी–सयम की निरतिचारता–शुद्धि के लिए मुनि को यह भी आवश्यक है कि वह अपने उपयोग में लाए जाने वाले अन्न और जल के परिमाण और प्रासुकता–निर्दोषिता का भी पूरा ध्यान रक्खे। इसलिए वह सचित्त जल और आधाकर्मी आदि दोषयुक्त आहार की सदा उपेक्षा करता हुआ गृहस्थ ने अपने लिए जो आहार घर में तैयार किया है, उसी को अपनी साधु वृत्ति के अनुसार प्राप्त करके भक्षण करे। साराश कि इस प्रकार से जब साधु कर्मों के हेतुओं को दूर कर देगा और समयविभाग के अनुसार सयम मार्ग में चलेगा तथा सयम की निर्मलता के लिए निर्दोष आहार का ग्रहण

करेगा तब फिर वह शीघ्र ही मोक्ष प्राप्त करने में समर्थ हो जायगा। यहां पर वृत्तिकार ने 'विगिंच' के स्थान में 'विविच' पाठ मानकर, जिसका संस्कृत प्रतिरूप 'विविच्य' बनता है, व्याख्या की है परन्तु बहुत सी प्रतियों में ऊपर दिया गया पाठ ही देखने में आता है, सो यही पाठ रखकर उपर्युक्त व्याख्या की गई है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

सन्निहिं च न कुव्वेज्जा, लेवमायाए संजए।
पक्खी पत्तं समादाय, निरवेक्खो परिव्वए ॥१६॥

सन्निधिं च न कुर्वीत, लेपमात्रया संयतः।
पक्षी पत्रं समादाय, निरपेक्षः परिव्रजेत् ॥१६॥

पदार्थान्वय—सन्निहिं—संचय न कुव्वेज्जा—न करे लेवमायाए—लेपमात्र प्रमाण भी संजए—संयत साधु पक्खी पत्त—पक्षी के परों की तरह पात्र को समादाय—ग्रहण करके निरवेक्खो—अपेक्षारहित होकर परिव्वए—संयम मार्ग मे विचरे वा भिक्षाचरी में जावे।

मूलार्थ—संयमशील साधु रात्रि में लेपमात्र भी—पात्र के लेपमात्र जितना भी अर्थात् अंशमात्र भी अन्नादि वस्तु अपने पास न रक्खे किन्तु अपेक्षारहित—आशारहित होकर पक्षी की तरह पात्र को लेकर संयम मार्ग में विचरे अथवा भिक्षा के लिए परिभ्रमण करे।

टीका—इस गाथा मे साधु को खाने वाले किसी अन्नादि पदार्थ को दूसरे दिन के लिए रखने का निषेध किया गया है अर्थात् भिक्षा द्वारा लाए हुए अन्नादि पदार्थों को दूसरे दिन के लिए यह वस्तु मैं कल को खा लूंगा, इस अभिप्राय से रात्रि में संचित करके न रक्खे। इसलिए साधु को उतना ही आहार लाने की शास्त्रकारों ने आज्ञा दी है जितना कि वह अपने लिए पर्याप्त समझे। अधिक लाकर उसे अगले दिन के लिए रात्रि मे सम्भाल कर रखने का सर्वथा निषेध है। अतः साधु किसी खाद्य पदार्थ का अंशमात्र भी संग्रह न करे। संयमशील साधु की अवस्था तो एकपक्षी के समान होनी चाहिए जो कि इधर उधर से प्राप्त किए

अन्नादि कणों का भक्षण करके उड जाता है और आगामी दिन के लिए अपने पास किसी भी खाद्य पदार्थ का सग्रह करके नहीं रखता। एव निरपेक्ष होकर जैसे वह विचरता है उसी प्रकार साधु को ससार मे विचरना चाहिए। तथा रात्रि के समय जैसे पक्षिमात्र अपने परों को सभार कर किसी प्रकार की आशा को न रखता हुआ एक स्थान मे निश्चिन्त होकर बैठ जाता है उसी प्रकार साधु भी रात्रि में अपने सूखे भिक्षापात्रों को लेकर तथा फिर आहार करने की आशा को छोडकर निरपेक्ष भाव से एकान्त स्थान मे बैठ कर अपने सयम का पालन करे, अपने आत्मा को धर्म ध्यान में स्थापन करे किन्तु आगामी आहार आदि की चिन्ता मे निमग्न रहकर रात्रि को व्यतीत न करे। सनिधि उसे कहते हैं जिसके द्वारा यह आत्मा नरक आदि जघन्य गति मे अपने आपको स्थापन करता है। इसलिए साधु को चतुर्विध आहार मे से किसी आहार का भी सग्रह करके रात्रि को रखना नहीं चाहिए। यहा पर इस बात का भी खयाल रखना कि उक्त गाथा मे आए हुए 'पक्षी' के आगे लुप्त 'इव' शब्द का निर्देश है, जिसका 'अर्थ 'पक्षी इव—पक्षी की तरह' किया जाता है।

अब फिर इसी विषय का विवेचन करते हैं—

**एसणासमिओ लज्जू, गामे अणियओ चरे।**
**अप्पमत्तो पमत्तेहिं, पिण्डवायं गवेसए ॥१७॥**

**एषणासमितो लज्जावान्, ग्रामेऽनियतश्चरेत् ।**
**अप्रमत्तः प्रमत्तेभ्यः, पिण्डपातं गवेषयेत् ॥१७॥**

पदार्थान्वय —एसणासमिओ—एषणा समिति से युक्त लज्जू—लज्जायुक्त—सयम वाला गामे—ग्राम में अणियओ—अनियत प्रतिबन्धरहित होकर चरे—विचरे अप्पमत्तो—प्रमाद से रहित होकर पमत्तेहिं—गृहस्थ लोगों से पिंडवाय—आहारादि की गवेसए—गवेषणा करे।

मूलार्थ—सयमशील भिक्षु एषणा समिति से युक्त होकर, अनियत रूप—प्रतिबन्धरहित होकर ग्रामादि में विचरे और प्रमादरहित होता हुआ गृहस्थ लोगों से आहार—भिक्षा आदि की गवेषणा करे।

टीका—शुद्ध सयम के पालने वाला भिक्षु एषणासमिति से युक्त होकर ग्राम या नगरादि में प्रतिबन्धरहित होकर विचरे—विहार करे तथा स्वय अप्रमत्त रहकर—प्रमाद का परित्याग करके प्रमादयुक्तों—गृहस्थों के घरों से विधिपूर्वक निर्दोष आहार की गवेषणा करे—भिक्षा का ग्रहण करे। यद्यपि यहा पर केवल एषणा समिति का ही उल्लेख किया है तथापि इसको ईर्यासमिति और भाषासमिति आदि का भी ज्ञापक समझ लेना चाहिए। एषणासमिति से तात्पर्य ४२ प्रकार के जो भिक्षा के दोष हैं उनको हटाकर भिक्षा ग्रहण करना है। तथा प्रमादरहित होकर विचरता हुआ साधु प्रमादशील गृहस्थों के घरों से शुद्ध और निर्दोष आहार की गवेषणा करने का जो विधान शास्त्रकारों ने किया है उसका अभिप्राय यह है कि गृहस्थ लोग प्राय प्रमादी होते हैं। उनके बार २ के ससर्ग से साधु भी कहीं प्रमाद के वशीभूत न हो जावे किन्तु सदा अप्रमत्त रहकर अपने साधुधर्मोचित आचार के अनुष्ठान में यथाशक्ति बराबर प्रयत्न करता रहे ताकि उसके सयम में किसी प्रकार का दोष न लगने पावे क्योंकि प्रमाद ही सारे दु खों की प्राप्ति का मूल हेतु है। यद्यपि निद्रा, विकथा, मद्य, विषय और कषाय ये पाच भेद प्रमाद के बतलाए हैं तथापि मुख्यतया प्रमाद उसी को कहते हैं जो कि आचरणीय धर्म कृत्यों का त्याग करके अधर्ममूलक आचारों का सेवन करना है।

ऊपर निर्ग्रन्थ और सयम का सामान्य रूप से स्वरूप बतलाया गया है। अब निम्नलिखित गाथा में उसकी आदरणीयता का प्रतिपादन किया जाता है—

**एवं से उदाहु अणुत्तरनाणी अणुत्तरदंसी अणुत्तरनाणदंसणधरे। अरहा नायपुत्ते भयवं वेसालिए वियाहिए॥**

**त्ति बेमि।**

**इति खुड्डागनियंठिज्जं छट्ठं अज्झयणं समत्तं ॥६॥**

**एव स उदाहृतवान् अनुत्तरज्ञान्यनुत्तरदर्शी अनुत्तरज्ञानदर्शनधर। अर्हन् ज्ञातपुत्र भगवान् वैशालिको विख्यात ॥**

## इति ब्रवीमि ।
## इति क्षुल्लकनिर्ग्रन्थीयं षष्ठमध्ययनं समाप्तम् ॥६॥

पदार्थान्वय —एवं-इस प्रकार से-वह भयवं-भगवान् उदाहु-कहते हुए-जो अणुत्तरनाणी-प्रधान ज्ञानी हैं अणुत्तरदंसी-प्रधानदर्शी हैं अणुत्तर-प्रधान नाणदंसणधरे-ज्ञान और दर्शन के धरने वाले हैं अरहा-अरिहंत नायपुत्ते-ज्ञातपुत्र वेसालिए-विस्तीर्ण यश वाले, उन्होंने वियाहिए-व्याख्या की है त्ति बेमि-इस प्रकार मैं कहता हूं ।

मूलार्थ—भगवान् ने इस प्रकार कहा और इस प्रकार से इसकी व्याख्या की है जो भगवान् अनुत्तर-प्रधान ज्ञानी हैं, अनुत्तरदर्शी हैं तथा अनुत्तर ज्ञान और दर्शन के धारक हैं और अरिहंत ज्ञातपुत्र तथा विशेष यश वाले हैं ।

टीका—श्री सुधर्मास्वामी श्री जम्बूस्वामी से कहते हैं कि हे जम्बु ! भगवान् ज्ञातपुत्र ने इस प्रकार से उक्त अध्ययन की व्याख्या की है जो कि मैं तुम्हारे प्रति कह चुका हूं । अपिच वह भगवान् सर्वोत्कृष्ट ज्ञान और दर्शन के धारक हैं तथा इन्द्रादि देवों के द्वारा पूजे जाने से अर्हन् कहलाते हैं और ज्ञातवंशीय महाराजा सिद्धार्थ के पुत्र हैं एवं महाराणी त्रिशला के अंग से उत्पन्न होने वाले हैं अथवा विस्तृत कीर्ति वाले या विस्तारयुक्त शिष्यसमुदाय वाले होने से भी जो वैशालिक कहे जाते हैं । उन्होंने देव और मनुष्यों की सभा में इस निर्ग्रन्थ नामक अध्ययन का वर्णन किया है । तथाच इस गाथा में भगवान् के गुणों का इसलिए कथन किया गया है कि निर्ग्रन्थ धर्म सर्वज्ञभाषित है, मोक्ष का अत्यन्त साधक है । अतएव इसके सम्यग् आराधन से जीव अवश्य मोक्षधाम को प्राप्त कर लेता है । इसके अतिरिक्त ज्ञान और दर्शन का दूसरी बार प्रयोग करने का यह भाव है कि सामान्यग्राही दर्शन है और विशेषावगाही ज्ञान है, तथा ज्ञानावरणीय और दर्शनावरणीय कर्म के युगपत् क्षय होने से ज्ञान और दर्शन की उपलब्धि भी एक ही समय में उत्पन्न हो जाती है परन्तु दोनों का उपयोग एक समय में नहीं होता । तथाच जिस समय ज्ञान का उपयोग है उस समय दर्शन का नहीं और जिस समय दर्शन का उपयोग होता है उस समय ज्ञान का नहीं । अतः एक समय में दो उपयोग नहीं होते । एतदर्थ अर्थात् इन दोनों का भेद

सिद्ध करने के लिए ही शास्त्रकार ने दोनों का पृथक् २ दो बार प्रयोग किया है। तथा ज्ञान के साथ जो अनुत्तर विशेषण दिया है उससे भगवान् के ज्ञान की परिपूर्णता सिद्ध करनी अभिप्रेत है अर्थात् भगवान् का ज्ञान सर्वदेशी है, एकदेशी नहीं। अतएव वे सर्वज्ञ एवं सर्वदर्शी हैं। ऐसे भगवान् के द्वारा वर्णन किए जाने से निर्ग्रन्थ धर्म की सर्वश्रेष्ठता किसी प्रमाणान्तर की अपेक्षा नहीं रखती। एवं यह निर्ग्रन्थवृत्ति कोई मूढवृत्ति नहीं किन्तु ज्ञान और चारित्र रूप है। इसके अतिरिक्त ज्ञान और क्रिया इन दोनों सहयोग से मोक्ष का अगीकार करना और प्रत्येक की स्वतन्त्रहेतुता का निराकरण करना अनेकान्तवाद का समर्थन और एकान्तवाद का युक्तिपुरस्सर खण्डन है। इस अध्ययन में यह भी स्पष्ट रूप से बतला दिया गया है कि यावन्मात्र दु ख हैं, उन सब का कारण अविद्या है। विद्यारहित–अज्ञानी जीव ही अधिकतया दु खी होते हैं। इसके विपरीत सद्विद्या की प्राप्ति और सत् क्रिया का अनुष्ठान इस जीव को सर्व दु खों से रहित करने वाला है। सो श्री सुधर्मा स्वामी अपने शिष्य जम्बूस्वामी से कहते हैं कि हे जम्बू ! जैसे मैंने भगवान् से सुना है वैसे ही मैंने तुम्हारे प्रति वर्णन कर दिया है। इसमें मेरा निजबुद्धिकल्पित कुछ नहीं है।

क्षुल्लकनिर्ग्रन्थीय अध्ययन समाप्त।

---

# अह एलयं सत्तमं अज्झयणं

## अथौरभ्रीयं सप्तममध्ययनम्

छठे अध्ययन में सक्षेप से निर्ग्रन्थ का स्वरूप वर्णन किया गया है, जिसको कि दूसरे शब्दों में साधुवृत्ति का नाम दे सकते हैं। परन्तु साधुवृत्ति का यथार्थ रूप से तभी सरक्षण हो सकता है जब कि रसों का परित्याग किया जाय। क्योंकि रसविषयक आसक्ति ही सर्व प्रकार के दु खों का मूल है। रसों के विषय में अधिक मूर्च्छा—अधिक ममत्व रखने वाले जीव ही ससार में विशेष दु ख के पात्र बनते हैं। अतएव 'उरभ्रीय' नाम वाले इस सातवें अध्ययन में पाच दृष्टान्तों के द्वारा रसों के कटु परिणाम का वर्णन किया जाता है। यही इसका छठे अध्ययन के साथ परोक्ष अथवा प्रत्यक्ष रूप से सम्बन्ध है। अब वक्ष्यमाण पाचों दृष्टान्तों में से प्रथम एलक के—बकरे के दृष्टान्त का उल्लेख करते हैं—

जहाऽऽएसं समुद्दिस्स, कोइ पोसेज्ज एलयं।
ओयणं जवसं देज्जा, पोसेज्जावि सयङ्गणे ॥१॥

यथादेश समुद्दिश्य, कोऽपि पोषयेदेलकम्।
ओदन यवसं दद्यात्, पोषयेदपि स्वकांगणे ॥१॥

पदार्थान्वय —जहाऽऽएस–किसी मेहमान आदि के समुद्दिस्स–उद्देश से कोइ–कोई एक मनुष्य एलय–बकरे को पोसेज्ज–पोषण करे–पाले ओयण–ओदन

जवस-जौ-मूग-माष आदि देज्जा-उसको देवे सयगणे-अपने घर के आँगन में पोसेज्जा-पोषण करे-पाले वि-सभावना के अर्थ में।

मूलार्थ—जैसे कोई पुरुष किसी प्राघुणक-मेहमान आदि के निमित्त से अपने घर में बकरे को पालता है और उसको यव आदि अच्छे पदार्थ खाने को देता है।

टीका—इस गाथा में रसगृद्धि के परिणाम का वर्णन करने के लिए दिए गए वक्ष्यमाण पाच दृष्टान्तों में से प्रथम बकरे का दृष्टान्त देकर उक्त विषय का समर्थन किया है। सूत्रकार कहते हैं कि जैसे कोई अनार्य पुरुष किसी प्राघुणक-मेहमान के वास्ते अपने घर में एक बकरे को पालता है, उसको खूब अच्छा खिलाता पिलाता है, प्यार करता है और अपनी आखों के सामने रखता है।

यहा पर गाथा में पोषण का दो बार उल्लेख आया है, जिसका तात्पर्य विशेष रूप से पोषण करना है। तथा घर के आँगन में कहने से दृष्टि के सामने रखना और अत्यन्त स्नेह से पालन पोषण करना अभिप्रेत है। यह समग्र दृष्टान्त इस प्रकार से है, किसी ग्राम में किसी निर्दय-अनार्य पुरुष ने अपने एक चिर परिचित प्रिय मित्र के वास्ते एक बकरे को लाकर पाला और उसको खूब खाना दाना खिलाकर पुष्ट कर दिया। जिस प्रकार अपने पुत्र को अच्छे से अच्छा खाना खिलाया जाता है और बड़े प्यार से उसको रक्खा जाता है उसी प्रकार उस बकरे का भी वह बडी अच्छी तरह से पालन पोषण करता था। इसके अतिरिक्त उस घर मे एक गाय भी रहा करती थी और उस गाय के एक बछडा भी था। जब बछडे ने उस बकरे के स्नेहपूर्वक किए जाने वाले पालनपोषण को देखा और पालन पोषण से अत्यन्त पुष्ट हुए उसके शरीर को देखा तो वह बछड़ा अपने मन में बडी ही चिन्ता करने लगा और उस बकरे की अपेक्षा अपने ऊपर होने वाले निरादरपूर्वक व्यवहार की ओर देखकर उसे बड़ा दु ख हुआ। उसने कुछ समय विचार करने के बाद ईर्षा में आकर अपनी माता का दूध पीना बन्द कर दिया और घास खाना भी छोड दिया। उसके इस व्यवहार को देखकर उसकी माता ने पूछा कि बेटा! तू कई दिनों से न तो दूध पीता है और न घास ही खाता है किन्तु रात दिन उदास सा होकर पडा रहता है। तुम्हारी इस

उदासी का कारण क्या है ? तब उस बछड़े ने अपनी माता से कहा कि मैं इस बकरे को देखकर बड़ा दुःखी हो रहा हूं। देखो ! इस बकरे का कितना अच्छा पालन पोषण हो रहा है। घर का स्वामी इसके साथ कितना सुन्दर प्यार करता है, इसलिए यह बड़ा ही पुण्यशाली है। और मेरे को कोई पूछता तक भी नहीं, न कभी अच्छा घास ही खाने को मिलता है और न कभी अच्छा जल ही प्राप्त होता है, अतः मैं बड़ा मंदभागी हूं। यह सुनकर माता बोली कि बेटा ! तू इसके अच्छे पालन पोषण को देखकर दुःखित न हो। इसके शरीर में पड़े हुए भूषणों को देखकर ईर्ष्या मत कर। इसके साथ जो प्रेम किया जाता है, उस पर भी मत भूल। मुझे इसके ये सारे चिह्न ऐसे प्रतीत होते हैं जैसे किसी शीघ्र मरने वाले प्राणी के होते हैं। जब किसी रोगी का रोग ओषधियों के द्वारा शान्त करने लायक नहीं रहता किन्तु असाध्य कोटि तक पहुंच जाता है तब वैद्य लोग उस रोगी के लिए यह आज्ञा कर देते हैं कि यह रोगी जो कुछ भी खाने को मांगे उसको वही खाने को दे देना चाहिए। सो जब इस बकरे के मृत्यु के दिन निकट आयेंगे तब तुमने स्वयं इस बात का अनुभव कर लेना और देख लेना कि इसकी क्या दशा होती है। कुछ दिनों के बाद उसका मित्र उसके घर में आया और उसने अपने मित्र के खान पान सम्बन्धी सत्कार के निमित्त, उस पाले हुए बकरे का वध करके उसके मांस से अपने मित्र को तृप्त किया। उस बकरे का इस प्रकार से वध हुआ देखकर वह बछड़ा भी जब अधिक भयभीत हुआ तब उसकी माता ने कहा कि पुत्र ! तुम क्यों भयभीत हो रहे हो ? क्या तुमको मैंने पहले नहीं कहा था कि ये सब चिह्न इसके मरण के दिखाई देते हैं। 'जो खाएंगे गटके' वे ही सहेंगे सटके' अर्थात् जिन्होंने अन्याय का खाना है उन्होंने ही भारी दुःख उठाना है। हम तो सूखा घास खाते हैं और उसके बदले में दूध देते हैं तथा कृषिसम्बन्धी और काम के सम्पादन में पूरी सहायता देते हैं, इसलिए हमें किसी का भय नहीं है। मृत्यु का भय तो उन्हीं को होता है, जो अन्याय के द्रव्य से अपना पालन पोषण करते हैं।

इस दृष्टान्त से यह सिद्ध होता है कि जो लोग अधर्माचरण में प्रवृत्त होते हुए रसों में अधिक आसक्ति-अधिक लम्पटता रखते हैं, वे निःसन्देह नरकादि गति की अशुभ आयु को बाँधते हैं।

अब मूलकार ही इस दृष्टान्त के अवशिष्ट भाग का उल्लेख करते हुए उस बकरे की आगे की दशा का वर्णन करते हैं—

तओ से पुट्ठे परिवूढे, जायमेए महोदरे ।
पीणिए विउले देहे, आएसं परिकंखए ॥२॥

ततः स पुष्टः परिवृढः, जातमेदो महोदरः ।
प्रीणितो विपुले देहे, आदेशं परिकांक्षति ॥२॥

पदार्थान्वय —तओ-तदनन्तर से-वह-छाग पुट्ठे-पुष्ट परिवूढे-समर्थ जायमेए-बढी हुई मेद-चर्बी वाला महोदरे-महान् उदर वाला पीणिए-तृप्त विउले-विपुल देहे-देह-होने पर आएसं-आदेश को परिकंखए-चाहता है ।

मूलार्थ—तदनन्तर अर्थात् भली भाति पालन पोषण होने के बाद उस बकरे का शरीर बड़ा पुष्ट और बलवान् हो गया । चर्बी का भी उसके शरीर में पर्याप्त सचय हो गया और उदर भी बढ गया । इस प्रकार परितृप्त और विशालकाय होने पर वह आदेश की आकाक्षा करने लगा अर्थात् जिस मेहमान के लिए उसका पालन पोषण हो रहा है, उसकी प्रतीक्षा करता है ।

टीका—बड़े प्रेम और सावधानी के साथ पालन पोषण होने पर उस बकरे के शरीर की जो दिल दहलाने वाली अवस्था हो गई, उसका इस गाथा में निरूपण किया गया है । उसका शरीर मास आदि की वृद्धि से अत्यन्त पुष्ट हो गया तथा शरीर में रहने वाली दुर्बलता जाती रही, उसके शरीर मे मेद की वृद्धि पर्याप्त रूप में उपलब्ध होने लगी । इसी कारण से उसका पेट भी खूब बढ गया तथा यथेष्ट आहार के मिलने से वह पूर्णरूप से तृप्त हो रहा है । इस प्रकार उसके शरीर और अग प्रत्यगों में यथेष्ट वृद्धि होने पर, विशालकाय का वह बकरा उस मेहमान की आकाक्षा कर रहा है जिसके निमित्त उसकी इतनी सेवा हुई है । यद्यपि उस बकरे की मरने की इच्छा नहीं और न वह इस प्रकार की इच्छा करता है तथापि अपने स्वामी के आदेशानुसार जिस उद्देश्य से उसका जिस तरह से पालन पोषण हो रहा है उसका अर्थ यही है कि वह उस मेहमान के रूप में मानों अपने काल की

ही प्रतीक्षा कर रहा है। यह भाव गाथा में प्रयुक्त हुए लुप्त 'इव' शब्द से व्यक्त होता है, जो कि साक्षात् न रहने पर भी अपने अर्थ को प्रकाशित कर रहा है। ऐसी जनश्रुति भी है कि अगर कोई परिमाण से अधिक खाता या अधिक काम करता है तो लोग झट कह उठते हैं कि इसके तो मरने के दिन समीप आए हुए हैं।

प्राघुणिक के आने पर उस बकरे की जो दशा होती है, अब उसका वर्णन करते हैं—

**जाव न एइ आएसे, ताव जीवइ से दुही।**
**अह पत्तम्मि आएसे, सीसं छेत्तूण भुज्जई ॥३॥**

**यावन्नैत्यादेश , तावज्जीवति स दुःखी।**
**अथ प्राप्त आदेशे, शीर्षं छित्त्वा भुज्यते ॥३॥**

पदार्थान्वय —जाव-जब तक न-नहीं एइ-आता आएसे-आदेश-पाहुना ताव-तब तक जीवइ-जीता है से-वह छाग दुही-दुःखी अह-अथ आएसे-पाहुने के पत्तमि-प्राप्त होने पर सीस-मस्तक को छेत्तूण-छेदन करके भुज्जई-खाया जाता है।

मूलार्थ—जब तक घर में पाहुना-मेहमान नहीं आया तब तक वह छाग जीता है और पाहुने के आने पर वह दुःखी सिर छेदन करके खाया जाता है।

टीका—यह छाग तभी तक आनन्द लूटता और खुशी मनाता है जब तक कि घर में पाहुना नहीं आता और पाहुने के आते ही उसका वह आनन्द–वह खुशी शोक और दुःख के रूप में बदल जाते हैं। उस समय उसका सिर धड से अलग करके उसके मेदयुक्त मांस से उस पाहुने के साथ घर के सभी लोग तृप्त होते हैं। तात्पर्य कि रसगृद्धि का यह अंतिम परिणाम है। यहां पर इस बात का भी विचार कर लेना चाहिए कि सूत्रकार ने बकरे के जीवित काल में भी उसको दुःखी शब्द से निर्दिष्ट किया है वह भावी दुःख को लक्ष्य में रखकर किया है। वर्तमान काल में यद्यपि वह सुखी है तथापि उसका निकट भविष्य दुःखपूर्ण होने

से उसको दु खी कहा गया है। आगामी दु ख का वर्तमानकालीन सुख में उपचार करने से वर्तमान समय के सुख को भी दु खरूप में किसी नय के अनुसार वर्णन किया जा सकता है।

अब उक्त दृष्टान्त का उपनय करके दिखाते हैं—

**जहा से खलु ओरब्भे, आएसाए समीहिए।**
**एवं बाले अहम्मिट्ठे, ईहई नरयाउयं ॥४॥**

**यथा स खलूरभ्र, आदेशाय समीहित।**
**एव बालोऽधर्मिष्ठ, ईहते नरकायु ॥४॥**

पदार्थान्वय —जहा–जिस प्रकार से–वह खलु–निश्चयार्थक है ओरब्भे–बकरा आएसाए–मेहमान के लिए रक्खा हुआ समीहिए–पाहुने–मेहमान को चाहता है एव–इसी प्रकार बाले–अज्ञानी अहम्मिट्ठे–अधर्म करने वाला नरयाउय–नरकायु को ईहई–चाहता है।

**मूलार्थ—जिस प्रकार प्राघुणक–मेहमान के लिए रक्खा हुआ बकरा प्राघुणक–मेहमान को चाहता है, उसी प्रकार अधर्म करने वाला अज्ञानी जीव नरक–आयु को चाहता है।**

टीका—इस गाथा में अज्ञानी जीव को बकरे से उपमित किया गया है अर्थात् जिस प्रकार पाहुने के लिए कल्पित किया गया वह बकरा पाहुने को चाहता है वैसे ही विवेकशून्य अधर्मी पुरुष नरकायु को चाहता है। यहा पर 'ईहई' क्रियापद से 'चाहता है' अर्थ की सगति इस प्रकार से हो सकती है। मनुष्य जिस प्रकार के कर्म में प्रवृत्त होता है, उसी के अनुरूप उसकी इच्छा बन जाती है। जैसे किसी राजकीय पाठशाला में पढने वाले अनेक विद्यार्थी अपने २ भाव के अनुसार अमुक २ पद के उपासक बनते हैं। यथा–कोई विद्यार्थी तो वकील बनना चाहता है, कोई जज बनने की इच्छा रखता है और कोई डाक्टर या मास्टर बनने की धुन में है, उसी प्रकार जो जीव जिस योनि के कर्म करते हैं वे उपचार से उसी योनि के चाहने वाले कहे जाते हैं। इसलिए मेहमान के परितोष के लिए पलने वाले बकरे

और अधर्म करने वाले मूर्ख जीव की क्रमशः मेहमान और नरकायु को चाहने की जो धारणा है वह उपचार नय से उपयुक्त एवं युक्तिसंगत है। और जिस प्रकार पाहुने को देखकर वह बकरा दुःखी होता है, उसी प्रकार अधर्म का आचरण करने वाला मूर्ख पुरुष मृत्यु के निकट आने पर दुःखी होता है। इस दृष्टि से इन दोनों की बहुत ही समानता है।

अब अधर्म का आचरण करने वालों के लक्षण कहते हैं—

**हिंसे बाले मुसावाई, अद्धाणंमि विलोवए।**
**अन्नदत्तहरे तेणे, माई कं नु हरे सढे ॥५॥**

**हिंस्रो बालो मृषावादी, अध्वनि विलुम्पकः।**
**अन्यादत्तहरः स्तेनः, मायी कन्नु हरः शठः ॥५॥**

पदार्थान्वय —हिंसे–हिंसा करने वाला बाले–अज्ञानी मुसावाई–मृषावादी–झूठ बोलने वाला अद्धाणमि—मार्ग में विलोवए–लूटने वाला अन्नदत्तहरे–विना दिए वस्तु के उठाने वाला तेणे–चोर माई–छल करने वाला कं–किसको नु–वितर्क में हरे–हरू ऐसा विचार करने वाला सढे–शठ–धूर्त।

मूलार्थ—हिंसा करने वाला, झूठ बोलने वाला, मार्ग में लूटने वाला, विना दिए किसी की वस्तु को उठाने वाला, चोरी करने वाला, छल कपट करने वाला और किस की चोरी करू ऐसा विचार रखने तथा धूर्तता करने वाला ऐसा मूर्ख पुरुष नरक की आयु को बाँधने वाला होता है अर्थात् अज्ञानी-मूर्ख पुरुष के इस प्रकार के जघन्य आचरण उसे नरक में ले जाते हैं।

टीका—इस गाथा में पूर्वगाथोक्त विषय का ही कुछ विस्तार सहित वर्णन किया गया है। जो जीव नरक की आयु को चाहने वाले होते हैं उनके उक्त प्रकार के ही लक्षण अथवा कर्तव्य होते हैं तात्पर्य कि वे सदैव हिंसा, झूठ, चोरी और लूटमार आदि नीच कर्मों में प्रवृत्त रहते हैं एवं सत्य और न्यायमार्ग के विनाश और असत्यमार्ग का अनुसरण ही उनका मुख्य कर्तव्य होता है। दूसरों से दगा करना, उनके धन को हरना और येन केन उपायेन उनको लूटने का प्रयत्न करना इत्यादि आचरण उनके जन्मसिद्ध अधिकार के समान होते हैं। इसलिए जब

कभी किसी आत्मा के इस प्रकार के दुराचरण हों तो समझ लेना चाहिए कि यह जीव केवल दुर्गति का ही अतिथि-मेहमान बन रहा है। क्योंकि स्वर्ग या नरक गति स्वय तो किसी को आमन्त्रित करती नहीं किन्तु यह जीव जिस गति के योग्य शुभ अथवा अशुभ कर्मों का आचरण करता है, उसी गति की वह आयु बाँध लेता है और तदनुसार ही उसे स्वर्ग अथवा नरक गति का पूर्ण आतिथ्य प्राप्त होता है। अत सिद्ध हुआ कि जो जीव अपनी अज्ञानता से उक्त प्रकार के जघन्य काम करते हैं, उन्हें अवश्य नरक में जाना होगा, अथवा यों कहिए कि नरक में जाने वाले जीव ही इस प्रकार के अतिनिन्दनीय कामों को करते हैं।

यहा पर 'अध्वन्' शब्द के दो अर्थ हैं—एक मार्ग और दूसरा धर्म। तब इसका अर्थ हुआ—मार्ग में लूटने वाला व धर्म का विध्वस करने वाला।

अब फिर इसी विषय का प्रतिपादन करते हैं—

**इत्थीविसयगिद्धे य, महारंभपरिग्गहे ।**
**भुंजमाणे सुरं मंसं, परिवूढे परंदमे ॥६॥**

**स्त्रीविषयगृद्धश्च , महारभपरिग्रह ।**
**भुञ्जान सुरां मांस, परिवृढ परदम ॥६॥**

पदार्थान्वय —इत्थीविसयगिद्धे–स्त्री के विषय में मूर्च्छित–आसक्त महारंभपरिग्गहे–महान् आरम्भ और परिग्रह वाला य–और सुर–सुरा–मद्य मस–और मास को भुजमाणे–खाता हुआ परिवूडे–समर्थ परदमे–पर को दमन करने वाला।

मूलार्थ—इस प्रकार का अज्ञानी जीव स्त्रियों में आसक्त, महान् आरम्भ और परिग्रह वाला तथा मदिरा और मास का सेवन करने वाला, बलवान् होकर दूसरों को दमन करने वाला होता है।

टीका—इस गाथा मे भी नरकयोग्य प्राणियों के आचरणों का वर्णन किया गया है। नरकगति में जाने वाले जीव स्त्री भोग सम्बन्धी विषय विकारों मे अधिक मूर्च्छित होते हैं। उनकी कामभोगादि विषयों में बहुत तीव्र अभिलाषा रहती

है। फिर उनकी हिंसा आदि दुष्कर्मों में अधिक प्रवृत्ति रहती है। और वे धन आदि के सचय करने में अधिक व्यग्र रहते हैं। इसके अतिरिक्त उनका भोजन भी सात्त्विक नहीं होता। वे मद्य और मास का विना सकोच व्यवहार करते हैं तथा उनका शारीरिक वल भी दूसरों का दमन करने के लिए ही होता है।

यहा पर इतना और समझ लेना चाहिए कि महारभ और महापरिग्रह ये दोनों ही नरक के हेतु तो हैं परन्तु मास और मदिरा का व्यवहार तो विशेष रूप से नरकगति का कारण है। इसी अभिप्राय से उक्त गाथा में इन दोनों का पृथक् २ प्रयोग किया है। साराश कि इस प्रकार के दुष्ट कर्म करने वाले अधम आत्माओं की वासनाए सदैव काल दुष्ट ही रहती हैं। इसी लिए वे आत्मा नरकगति के योग्य बन जाते हैं और स्वय अनिष्ट मार्ग का अनुसरण करते हुए दूसरे भोले जीवों को उस दुष्ट मार्ग पर चलने की प्रेरणा करते, एव धर्मात्मा पुरुषों की हँसी और अधर्मियों से प्रेम रखते हैं।

अव इसी विषय पर और कहते हैं—

**अयकक्करभोई य, तुंदिल्ले चियलोहिए।**
**आउयं नरए कंखे, जहाऽऽएसं व एलए ॥७॥**

**अजकर्करभोजी च, तुन्दिलः चितलोहितः।**
**आयुर्नरकाय कांक्षति, यथाऽऽदेशमिवैडकः ॥७॥**

पदार्थान्वय —अय-अज-बकरे के कक्कर-कर्कर शब्द करने वाले मास का भोई-भोजन करने वाला तुंदिल्ले-वडे पेट वाला य-और चियलोहिए-उपचित हो गया है रुधिर जिसका आउय-आयु नरए-नरक में कंखे-चाहता है जहा-जैसे आएस-आदेश को एलए-बकरा व-उसी तरह वह नरक को चाहता है।

मूलार्थ—जैसे पुष्ट हुआ वह बकरा अतिथि को चाहता है उसी प्रकार कर्कर करके बकरे के मास को खाने वाला तथा जिसका पेट रुधिर और मास के उपचय से बढा हुआ है, ऐसा जीव अपना वास नरक में चाहता है।

टीका—पिछली गाथा मे महारम्भ और परिग्रह के साथ २ मास भक्षण को भी नरक का हेतु वतलाया है। अब उसी को दृढ करने के लिए इस गाथा में

मांसाहार को स्वतन्त्र रूप से नरक का कारण बतलाने का प्रयत्न किया गया है। बकरे के स्थूल अंगों का पका हुआ मांस खाते समय कर्र २ या कड २ का शब्द करता है। जिस प्रकार चनों को चबाने से मुंह में शब्द होता है उसी प्रकार बकरे के मांस से भी चबाने पर कर्र २ या कड २ की आवाज निकलती है, क्योंकि उसमें स्थूल अस्थियों का संयोग अधिक होता है अतः जब वे चबाई जाती हैं तब उनका चनों की भांति शब्द होता है। इस प्रकार बकरे के मांस को खाने वाला और उसके खाने से मांस और रुधिर के अधिक उपचय से जिसका उदर बढ गया है ऐसा पुष्ट प्राणी, मेहमान की प्रतीक्षा करने वाले उस हृष्ट पुष्ट बकरे की तरह नरक के जीवन की इच्छा करता है। तात्पर्य कि मांस भोजन के द्वारा अपने शरीर को पुष्ट करने वाला प्राणी नरकगति का भागी होता है। सो इन तीन (५-६-७) गाथाओं में जीव के नरक योग्य कर्मों का दिग्दर्शन कराया गया है। अजमांस अन्य जाति के सभी जलचर, थलचर और खेचर जीवों के मांस का उपलक्षक है और इसका ग्रहण केवल प्रधान होने से किया गया है।

अब शास्त्रकार इस लोकसम्बन्धी पदार्थों के संग्रह और त्याग के निमित्त से होने वाले कष्टों के विषय में कहते हैं—

**आसणं सयणं जाणं, वित्तं कामे य भुंजिया।**
**दुस्साहडं धणं हिच्चा, वहुं संचिणिया रयं ॥८॥**

**आसनं शयनं यानं, वित्तं कामान् भुक्त्वा।**
**दुःखाहृतं धनं त्यक्त्वा, बहु संचित्य रजः ॥८॥**

पदार्थान्वयः—आसण—आसन सयण—शयन—शय्या जाण—यान—सवारी आदि वित्त—धन य—और कामे—काम भोगों को भुंजिया—भोग करके दुस्साहडं—दुःख से एकत्रित किए धणं—धन को हिच्चा—त्याग करके बहुं—बहुत रयं—कर्मरज संचिणिया—एकत्रित करते।

मूलार्थ—आसन, शय्या, यान, वित्त और कामभोगों को भोग कर तथा दुःख से उपार्जन किए हुए धन का परित्याग और कर्म रज का संचय करके यह प्राणी अपने कर्मों के अनुसार शुभाशुभ योनि को प्राप्त होता है।

और उपभोगों की चर्चा के साथ, कष्ट से उपार्जन किए धन आदि का अन्त में त्याग करके परलोक में गमन करने तथा अपने जीवनकाल में कर्मरज का सचय करने का जो उल्लेख किया गया है उसका तात्पर्य यह है कि जिन सासारिक पदार्थों के सम्बन्ध को यह प्राणी क्षण भर के लिए भी छोडना नहीं चाहता, समय आने पर उन सब को छोडकर वह खाली हाथ इस ससार से चला जाता है, परन्तु कर्मों के रज को एकत्रित करके वह अपने साथ अवश्य ले जाता है। तथा अपने अध्यवसाय के अनुसार किए हुए कर्मों के द्वारा वह ऊच अथवा नीच गति को प्राप्त हो जाता है। इसलिए शास्त्रकार कहते हैं कि विषयलोलुप यह पामर जीव आसन, शयन–पर्यंकादि, यान–सवारी आदि और नाना प्रकार के धन रत्नादि तथा कामभोगादि विषयों को यथारुचि भोग कर और बडे कष्टों से उपार्जन किए हुए धन को छोडकर, एव कर्मरज को एकत्रित करके यह प्राणी अपने किए हुए कर्मों के अनुसार प्राप्त होने वाली योनियों में चला जाता है।

इस गाथा मे धन का दो बार प्रयोग किया है, तथा धन प्राप्ति को कष्ट-साध्य बतलाया है। इसका प्रयोजन इतना ही है कि सासारिक पदार्थों मे धन को अधिक प्राधान्य है। एव धन प्राप्ति के जो शिल्पकला आदि उपाय हैं वे भी अत्यन्त परिश्रम से प्राप्त हो सकते हैं। इसलिए धन का एकत्रित करना बहुत ही कष्टसाध्य है, तथा सासारिक विषयों की पूर्ति अधिकाश में धन से ही हो सकती है। अत॰ और सब की अपेक्षा धन का सम्पादन अधिक दु खों का कारण है।

कर्मरज को एकत्रित कर लेने के बाद उसका जो परिणाम होता है, अब उस विषय मे कहते हैं—

तओ कम्मगुरू जंतू, पच्चुप्पन्नपरायणे ।
अय व्व आगयाएसे, मरणंतम्मि सोयई ॥९॥

तत॰ कर्मगुरुर्जन्तु॰, प्रत्युत्पन्नपरायण॰ ।
अज इवागत आदेशे, मरणान्ते शोचति ॥९॥

पदार्थान्वय —तओ–तदनन्तर कम्मगुरू–कर्म से भारी जतू–जीव पच्चु-

प्पन्न-वर्तमान में परायणे-तत्पर अय व्व-बकरे की तरह आगयाएसे-मेहमान के आने पर मरणंतमि-मृत्यु के समीप आने पर सोयई-सोचता है।

**मूलार्थ—इसके अनन्तर कर्ममल से भारी हुआ १ यह जीव वर्तमान काल के सुखों में तत्पर बकरा जैसे प्राघुणक के आने पर शोक करता है वैसे ही मृत्यु के समीप में आने पर यह सोचता है।**

टीका—कर्ममल के सचय से भारी होने वाला आत्मा, वर्तमान काल के सुखों में निमग्न होकर अपने वास्तविक कर्तव्य को बिलकुल भूल जाता है। परन्तु मृत्यु के समीप आने पर उसकी वही दशा होती है जो प्राघुणक (अतिथि—मेहमान) के आने पर उस हृष्ट पुष्ट बकरे की होती है। अर्थात् रसगृद्धि में मग्न हुआ वह बकरा जिस प्रकार अपने भविष्य का बिल्कुल चिन्तन नहीं करता और अतिथि के आने पर उसका यह सारा हर्ष शोक के रूप में बदल जाता है ठीक इसी प्रकार से कामभोगासक्त प्राणी को भी मृत्यु के उपस्थित होने पर ही अपने अनुचित कर्तव्य का भान होता है, परन्तु उस समय उसका पश्चात्ताप बिल्कुल व्यर्थ होता है। इसलिए बुद्धिमान् पुरुषों को पहले ही से सावधान रहने की आवश्यकता है। इसके अतिरिक्त इस गाथा में नास्तिकता के विचारों की भी ध्वनि निकलती है अर्थात् जिस प्रकार नास्तिक लोग पुण्य और पाप के फल का विचार न करते हुए केवल ऐहिक विषय भोगों को ही जीवन का एकमात्र उद्देश्य मानकर उनमें निमग्न रहने का प्रयत्न करते हैं इसी प्रकार कर्ममल से भारी होने वाला आत्मा भी ऐहिक विषय भोगों में आसक्त रहते हुए, मृत्यु के समीप आने पर ही पश्चात्ताप करता है। आत्मा को अधोगति में ले जाने वाले नास्तिकता के विचारों का अनुसरण करने वाले महानुभावों के परलोक तथा पुण्य पाप के सम्बन्ध में जो विचार हैं वे सारशून्य होने पर भी बड़े स्पष्ट हैं। वे कहते हैं—'एतावानेव लोकोय, यावानिन्द्रियगोचर। भद्रे ! वृकपद पश्य, यद्वदन्ति बहुश्रुता ॥' अर्थात् जो कुछ इन इन्द्रियों से देखा जा रहा है बस इतना ही यह लोक है, इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है। इसके अतिरिक्त परलोक तथा पुण्य पाप आदि की जो कल्पना पंडित लोग करते हैं, वह एक डरावामात्र है। वास्तव मे इस लोक के सिवाय अन्य कोई स्वर्ग नरक आदि लोक नहीं है। इससे प्रतीत होता है कि नास्तिकों के मत में

परलोक कोई वस्तु नहीं और पुण्य, पाप तथा उनके फल भोगने के स्थान–स्वर्ग नरक आदि भी कुछ नहीं। एवं जन्मान्तरवाद भी उनको अभिमत नहीं है। इसी कारण से इन नास्तिकों को 'प्रत्युत्पन्नपरायण' कहा जाता है अर्थात् वर्तमानकालीन विषय भोगों में तत्पर रहना ही उनके जीवन का एकमात्र लक्ष्य है। परन्तु जब मृत्यु का समय निकट आता है तब वे अपने इन विचारों पर पश्चात्ताप करते और खिन्नचित्त होकर शोक के अगाध समुद्र में डूबने लगते हैं। क्योंकि अब उन्हें परलोक की यात्रा करनी है और उस यात्रा में जिस पुण्य रूप पाथेय की नितान्त आवश्यकता थी वह तो उनके पास है नहीं जिससे कि वे अपनी यात्रा में कुछ सहायता प्राप्त कर सकें। इसलिए उस समय पर उनको जो खेद होता है, वह उनके इस प्रकार के विचारों का ही अनुरूप फल है। तथा इस गाथा में 'आगयाएसे–आगते आदेशे' में जो 'आगया' शब्द का पूर्व में निपात किया गया है, वह आर्ष होने से समझ लेना चाहिए।

अब उस जीव की भावी गति के विषय में कहते हैं—

**तओ आउपरिक्खीणे, चुयादेहा विहिंसगा।**
**आसुरीयं दिसं बाला, गच्छन्ति अवसा तमं ॥१०॥**

**ततः आयुःपरिक्षीणे, च्युतदेहा विहिंसकाः।**
**आसुरीं दिशं बालाः, गच्छन्ति अवशाः तमः ॥१०॥**

पदार्थान्वय —तओ–तदनन्तर आउ–आयु के परिक्खीणे–परिक्षय होने पर देहा–शरीर के चुया–छूटने पर आसुरीय–रौद्र कर्म करने वाले नरक दिस–दिशा को जो तम–अन्धकार युक्त है अवसा–कर्म के वश होकर गच्छंति–चले जाते हैं जो विहिंसगा–नाना प्रकार की हिंसा करने वाले हैं।

मूलार्थ—इसके अनन्तर वे हिंसादि में प्रवृत्ति रखने वाले बाल–अज्ञानी जीव आयु के क्षय होने से शरीर को छोडकर कर्मों के आधीन होते हुए अन्धकारयुक्त नरकदिशा–नरकगति को प्राप्त होते हैं।

टीका—हिंसा आदि क्रूर कर्मों में प्रवृत्त होने वाले वे अज्ञानी जीव आयु के क्षय से शरीर को छोडने के अनन्तर अन्धकारयुक्त आसुरी दिशा को प्राप्त होते

हैं। गाथा के इस अभिप्राय के अनुसार वह आसुरी दिशा ही नरकगति है, क्योंकि रौद्र कर्मों के अनुष्ठान से जिस गति की प्राप्ति होती है उस गति को आसुरी दिशा के नाम से कहा गया है। हिंसा आदि रौद्र कर्मों का आचरण करने वाले प्राणी कर्म के आधीन होकर इस गति को प्राप्त होते हैं।

इस प्रकार बकरे के दृष्टान्त का उल्लेख करने के बाद अब शास्त्रकार काकिणी और आम्र फल के दृष्टान्त का निरूपण करते हैं। यथा—

**जहा कागिणिए हेउं, सहस्सं हारए नरो।**
**अपत्थं अम्बगं भोच्चा, राया रज्जं तु हारए ॥११॥**

**यथा काकिण्या हेतो, सहस्रं हारयेन्नरः।**
**अपथ्यमाम्रकं भुक्त्वा, राजा राज्यं तु हारयेत् ॥११॥**

पदार्थान्वय —जहा-जैसे कागिणिए-काकिणी के हेउ-हेतु सहस्स-हजार मोहर को नरो-पुरुष हारए-हार देता है अपत्थ-कुपथ्य अम्बग-आम्र फल को भोच्चा-खा करके राया-राजा रज्ज-राज्य को हारए-हार देता है तु-वितर्क अर्थ में है।

मूलार्थ—जैसे काकिणी के लिए कोई अज्ञानी पुरुष हजार मोहर को हार देता है और कुपथ्य रूप आम्र के फल को खाकर राजा राज्य को हार देता है (इसी प्रकार अज्ञानी जीव संसार के थोड़े से विषयजन्य सुखों के निमित्त देवलोक के महान् सुख को खो देता है)।

टीका—इस गाथा में दो दृष्टान्तों का वर्णन किया गया है—एक काकिणी का, दूसरा आम्र फल का। इनमें प्रथम काकिणी का दृष्टान्त इस प्रकार है (काकिणी एक रुपए के ८० वें भाग का नाम है)[1]—किसी वणिक् को व्यापार में एक हजार मोहर की प्राप्ति हुई। उसने उन मोहरों को एक वासणी में डालकर अपनी कमर में बाँध लिया और अपने मित्रों के साथ अपने नगर के प्रति चलने को तैयार हो गया। रास्ते में खर्च करने के लिए उसने एक रुपए की ८० काकिणी

1 काकिणी रूपकाशीतितमो भागः इति वृत्तिकारः।

समाप्त कर लेने पर उसने ७९ काकिणी खर्च कर दीं और एक काकिणी जो उसके पास बच रही थी उसे वह कहीं पर रख कर भूल गया। थोडी दूर और आगे जाने पर उसको उस भूली हुई काकिणी का स्मरण आ गया तब वह मन में विचार करने लगा कि और दूसरा रुपया भुजाना पडे इसकी अपेक्षा तो वहा पर अमुक स्थान में भूली हुई काकिणी को उठा लाना ही ठीक होगा। इस प्रकार विचार करने के बाद उसने अपने साथियों को वापस जाकर काकिणी उठा लेने के विचार को प्रगट किया। साथियों ने उसको ऐसा करने से बहुत मना किया परन्तु वह न माना। तब साथियों को छोडकर वह काकिणी लाने को वापस चल पडा। रास्ते मे उसने विचारा कि मैं अकेला हू और मोहरे मेरे पास हैं। अत इस मोहरों की वासणी को किसी एकान्त प्रदेश में वालू में दबा कर काकिणी को वहा से उठाकर वापस आता हुआ इस वासणी को निकाल कर ले जाऊगा। इस प्रकार विचार करने के अनन्तर उसने किसी निर्जन प्रदेश में जाकर वालुका मे उस वासणी को दबा दिया और काकिणी लेने के लिए प्रस्थान कर दिया परन्तु दैववशात् उस काकिणी को वहा से किसी और मनुष्य ने उठा लिया। जब वह वहा पर पहुचा तो उसको वह काकिणी नहीं मिली। वह सोच विचार करता हुआ जब वापस वासणी निकालने को आया तो वहा पर उसे वह भी न मिली क्योंकि उसके चले जाने पर किसी तस्कर ने उसे भी निकाल लिया था। जब इस प्रकार उसे काकिणी और मोहरों की वासणी ये दोनों ही उसके हाथ से चली गईं तो घर में आकर वह अपनी मूर्खता पर पश्चात्ताप करता हुआ अत्यन्त दु खी हुआ। और एक दमडी के लिए हजार मोहरों को खो देने की अपनी मूढ प्रवृत्ति पर उसे बहुत ही खेद और पश्चात्ताप होने लगा। इसी अभिप्राय से सूत्रकार कहते हैं कि जिस प्रकार एक तुच्छ काकिणी के बदले मे उस मूर्ख वणिक् ने एक हजार मोहर को खो दिया इसी प्रकार यह अज्ञानी जीव भी इस तुच्छ विषय सुख के निमित्त इस अमूल्य मनुष्य जीवन को खो रहा है। अब दूसरे आम्र फल का दृष्टान्त इस प्रकार है—
किसी राजा को अधिक आमों के खाने से बड़ा ही भयकर रोग उत्पन्न हो गया। वैद्यों ने बडे परिश्रम से उसको शान्त किया और राजा से निवेदन किया कि अब आगे को आप आम्र फल का कभी भक्षण न करें। यदि करेंगे तो फिर इसी भया-

नक रोग के उत्पन्न हो जाने की सभावना है और सम्भव है कि फिर इसकी चिकित्सा न हो सके। इसलिए आज से लेकर आप कभी आम्र फल का सेवन न करें। राजा ने वैद्यों की इस हित शिक्षा को भली भाति सुना और उसके अनुकूल यहा तक आचरण किया कि अपने देश से आमों के सारे वृक्ष ही कटवा कर फेंक दिए। कुछ समय के बाद एक दिन वह राजा घोडे पर सवार होकर किसी सुदूर प्रदेश के एक जगल में जा निकला। वहा पर उसने आम्र फलों से लदे हुए एक सुन्दर आम के वृक्ष को देखा। उस समय बादल गरज रहा था और थोड़ी २ बूँदें पड रही थीं। राजा उस वृक्ष को छायासयुक्त देखकर घोडे से उतर कर उसके नीचे विश्राम के लिए बैठ गया। इतने में अकस्मात् एक बडा सुन्दर आम का फल वायु के वेग से टूट कर नीचे भूमि में राजा के पास आकर गिरा। राजा उस आम को देखकर बड़े विस्मय को प्राप्त हुआ। उस फल को अपने हाथ में उठाकर वह बार २ देखने लगा, और देखते ही उसका मन एक दम ललचा उठा। साथ में रहने वाले मत्री आदि मनुष्यों के रोकने पर भी हठात् उसने उस फल को खा लिया। बस, खाने की देर ही थी कि वह फिर उसी पूर्व के रोग से ग्रसा गया और रोग का इतना भयकर आक्रमण उस पर हुआ कि लाखों प्रयत्न करने पर भी वह उस रोग से मुक्त न हो सका और शीघ्र ही मृत्यु की गोद में जा बैठा। इसी भाव को लेकर शास्त्रकार कहते हैं कि जिस प्रकार उक्त फल को मृत्यु का कारण जानते हुए भी उस राजा ने उस फल के भक्षण का त्याग नहीं किया किन्तु रसनेन्द्रिय के वशीभूत होकर अपने जीवन को खो डाला इसी प्रकार विषयी पामर जीव भी रसविषयिणी आसक्ति के कारण इन तुच्छातितुच्छ सासारिक विषयों में पड कर अपने अमूल्य जीवन को व्यर्थ में खो रहा है।

अब इस दृष्टान्त की योजना करते हैं—

**एवं माणुस्सगा कामा, देवकामाण अन्तिए।**
**सहस्सगुणिया भुज्जो, आउं कामा य दिव्विया ॥१२॥**

एव मानुष्यका' कामा', देवकामानामन्तिके ।
सहस्रगुणिता भूय, आयु कामाश्च दिव्यका ॥१२॥

पदार्थान्वय —एव–इस प्रकार माणुस्सगा–मनुष्य के कामा–काम भोग देवकामाण–देव काम भोगों के अतिए–समीप भुज्जो–बहुत सहस्सगुणिया–हजार गुणा करके आउ–आयु य–और कामा–काम भोग दिव्विया–देवलोकसम्बन्धी तो भी पार नहीं पा सकते।

**मूलार्थ—इस प्रकार मनुष्यों के काम भोग देवों के काम भोगों के सामने सहस्रगुण अधिक करने पर भी न्यून ही हैं तथा देवों की आयु पल्योपम और सागरोपम की है एव उनके काम भोग भी दिव्य हैं।**

टीका—यहां गाथा में काकिणी और आम्र फल के समान तो मनुष्यों के काम भोग हैं और उनकी अपेक्षा कई सहस्र गुण अधिक और दिव्य रूप होने से देवों के काम भोग मोहरों और राज्य के समान हैं। इसलिए दोनों में बड़ा भारी अन्तर है। देवों के भोगविलासों और आयु के सामने मनुष्यों के भोगविलास इतने तुच्छ हैं तथा आयु भी इतनी स्वल्प है कि उसके लिए ससार में कोई उदाहरण मिलना कठिन है। बहुत थोड़े अश में राई और हिमालय पर्वत का दृष्टान्त इनकी लघुता और महत्ता के सम्बन्ध में दिया जा सकता है। यद्यपि सर्वोपरि सुख तो मोक्ष सुख है और वह निरतिशय तथा अनन्त है, उसके समीप तो देवलोक के सुख भी कुछ मूल्य नहीं रखते परन्तु उस सुख का अनुभव तो अध्यात्मवाद की सर्वोच्च दशा पर पहुंचने वाले किसी २ समाधिनिष्ठ महामना महात्मा व्यक्ति में ही दृष्टिगोचर हो सकता है। इसलिए केवल मनुष्यलोक के विषय भोगों में फँसे हुए जीवों के अधिकार को लेकर यहां पर उस मोक्ष सुख का उल्लेख नहीं किया किन्तु विषयलोलुपी जीवों को शास्त्रकार उपालम्भ देते हुए कहते हैं कि देखो, ये जीव कितने विवेकशून्य और मूढ हैं जो एक दमडी के समान विषय भोगों के बदले में मोहरों के सदृश जीवन को खो रहे हैं, तथा एक तुच्छ आम्र फल के रसास्वाद के समान विषयलालसा के बदले में अपने जीवनसाम्राज्य को नष्ट कर रहे हैं। इसलिए विवेकी जनों को इन लौकिक विषयों की ओर कभी ध्यान नहीं देना चाहिए।

अब शास्त्रकार इस काकिणी और आम्र फल के दृष्टान्त से भव्य जीवों को प्रतिबोध देते हुए साथ में देव और मनुष्य की आयु का भी वर्णन करते हैं—

**अणेगवासानउया जा सा पण्णवओ ठिई।**
**जाणि जीयन्ति दुम्मेहा ऊणे वाससयाउए ॥१३॥**

**अनेकवर्षनयुता या सा प्रज्ञावतः स्थितिः।**
**यानि जीयन्ते दुर्मेधस ऊने वर्षशतायुषि ॥१३॥**

पदार्थान्वय —अणेग–अनेक वासा–वर्ष नउया–नयुत जा–जो सा–वह पण्णवओ–प्रज्ञावान् की ठिई–स्थिति है जाणि–जिसको दुम्मेहा–दुर्बुद्धि जीयति–हारते हैं ऊणे–न्यून वाससए–सौ वर्ष की आउए–आयु में।

**मूलार्थ—प्रज्ञावान् की देवलोक में जो अनेकवर्षनयुत की पल्योपम या सागरोपम की स्थिति है उसको दुर्बुद्धि–मूर्ख जीव कुछ कम सौ वर्ष की आयु में विषयभोगों के वशीभूत होकर हार देते हैं।**

टीका—इस गाथा में आए हुए 'अनेकवर्षनयुत' शब्द का पल्योपम और सागरोपम अर्थ है। जो पुरुष प्रज्ञावान् अर्थात् ज्ञान और क्रिया से युक्त हैं उनकी देवलोक में पल्योपम या सागरोपम की स्थिति होती है। नयुत शब्द से वर्षों का प्रमाण इस प्रकार माना गया है—चौरासी लाख वर्षों का एक पूर्वांग होता है। उसको चौरासी लाख गुणा करने से एक पूर्व बनता है। फिर उस पूर्व को चौरासी लाख गुणा करने से एक नयुतांग होता है। और नयुतांग को चौरासी लाख गुणा करने से एक 'नयुत' होता है। प्रज्ञावान् जीव की ऐसे असंख्यात नत युगों तक देवलोक में स्थिति रहती है अर्थात् जो जीव सांसारिक विषय भोगों का परित्याग करके सम्यग् ज्ञानपूर्वक चरित्र का आराधन करते हैं उनको देवलोक के सुखों की असंख्यात नत युगों तक प्राप्ति बनी रहती है। इसलिए जो बाल जीव कुछ न्यून सौ वर्ष की आयु में विषय भोगों में पड़कर इन उक्त देवलोक के सुखों को हार देते हैं अर्थात् स्वर्ग प्राप्ति या देवलोक की प्राप्ति के योग्य सुकृत कर्मों का त्याग करके केवल सांसारिक विषय भोगों में फँसे रहकर अपने स्वल्प जीवन को पूरा कर देते हैं वे मानो काकिणी के बदले मोहरों अथवा आम्र फल के बदले में जीवन सर्वस्व को व्यर्थ ही खो देते हैं। इसी लिए वे दुर्बुद्धि या परम मूढ कहे जाते हैं। अत्यन्त दीर्घकाल तक स्थिर रहने वाले देवलोक के सुखों को तो वही आत्मा

प्राप्त कर सकता है जो सांसारिक विषय भोगों की तर्फ से सर्वथा उपराम होकर अपने इस स्वल्पतर जीवन में संयम की आराधना के द्वारा अपने को देवगति के योग्य बना लेवे। अन्यथा अधोगति के योग्य कर्मों का उपार्जन करने वाला दुर्बुद्धि तो देवगति के बदले नरकगति के ही साधनों का संग्रह करके अपने देव दुर्लभ मनुष्य जन्म को हार देता है। यही उसका काकिणी के बदले मोहरों और आम्र फल के बदले राज्य का हारना है। यद्यपि शास्त्रों में पूर्वों की आयु का भी उल्लेख देखने में आता है तथापि कुछ कम सौ वर्ष की आयु के उल्लेख का यह अभिप्राय है कि यदि यह जीव सौ वर्ष की आयु में उक्त देव लोक की स्थिति को हार गया तो फिर इसको वैसा समय मिलना दुर्लभ है। यह सौ वर्ष की आयु बहुत स्वल्प है। अत इसमें हारे हुए जीव को फिर समय मिलना अत्यन्त कठिन है। अथवा कुछ कम सौ वर्ष की आयु का वर्णन भगवान् महावीर स्वामी के समय को लेकर किया गया समझना चाहिए क्योंकि उनकी आयु सौ वर्ष से कम थी। अत इस देवदुर्लभ मानव जन्म में विषयजन्य सुखों को काकिणी और आम्र फल के समान तुच्छ जानकर उसके बदले देवलोक की परम स्थिति को बुद्धिमान् पुरुष कभी न हारे। 'वासा'—वर्ष शब्द में सकार को जो दीर्घ हुआ है, वह प्राकृत के नियम को ले करके है।

अब चौथा दृष्टान्त लाभालाभसम्बन्धी दृष्टि को लक्ष्य में रखकर तीन व्यापारियों का दिया जाता है—

जहा य तिन्नि वणिया, मूलं घेत्तूण निग्गया।
एगोऽत्थ लहई लाभं, एगो मूलेण आगओ ॥१४॥
एगो मूलंपि हारित्ता, आगओ तत्थ वाणिओ।
ववहारे उवमा एसा, एवं धम्मे वियाणह ॥१५॥

यथा च त्रयो वणिजः, मूल गृहीत्वा निर्गताः।
एकोऽत्र लभते लाभम्, एको मूलेनागत. ॥१४॥

एको मूलमपि हारयित्वा, आगतस्तत्र वणिक् ।
व्यवहार उपमैषा, एवं धर्मे विजानीत ॥१५॥

पदार्थान्वय—जहा-जैसे तिन्नि-तीन वणिया-व्यापारी लोग मूल-मूलधन-मूलपूजी को घेत्तूण-ले करके निग्गया-परदेस को गए अत्थ-उनमें से एगो-एक लाभ-लाभ को लहई-प्राप्त करता है और एगो-एक मूलेण-मूल लेकर आगओ-आ गया य-समुच्चयार्थक है एगो-एक वाणिओ-वणिक्-व्यापारी तत्थ-उनमें से मूलंपि-मूल धन को भी हारित्ता-हार करके आगओ-आ गया ववहारे-व्यवहार में एसा-यह उवमा-उपमा है एव-इसी प्रकार धम्मे-धर्म में वियाणह-जानना चाहिए ।

मूलार्थ—किसी समय में तीन व्यापारी अपनी २ मूल पूंजी को लेकर व्यापार के निमित्त विदेश में गए। उन तीनों में से एक को तो व्यापार में लाभ हुआ, दूसरा अपनी मूल पूंजी को कायम रखता हुआ घर को आ गया और तीसरा मूल धन को भी खो करके घर को आ गया। यह जैसे व्यावहारिक उपमा है, उसी प्रकार धर्म के विषय में भी समझना।

सर्वथा खो बैठा। इनमें पहला पुरुष तो निस्सन्देह धन्यवाद का पात्र होने से उत्तम कहा जाता है। दूसरा व्यक्ति जिसने कि उस मूल धन मे किसी प्रकार की कमी नहीं आने दी किन्तु उसे सुरक्षित ही रक्खा वह किसी प्रकार के धन्यवाद अथवा तिरस्कार का पात्र न होने से मध्यमकोटि में गिना जाता है। और तीसरा व्यक्ति जिसने कि व्यसनों मे पडकर अपने सारे मूल धन को खो दिया है, वह तिरस्कार का पात्र होने से अवश्य अधमकक्षा में आता है। यह व्यावहारिक दृष्टान्त है। जैसे व्यवहार में मूल पूजी मे वृद्धि करना, मूल पूजी को सुरक्षित रखना और मूल पूजी को खो देना ये उत्तम, मध्यम और अधम कोटि की तीन कक्षाए हैं इसी प्रकार धर्म के विषय में भी मूल धन को लेकर उसके तीन प्रकार वर्णन किए गए हैं। यद्यपि निश्चयनय के अनुसार लाभ हानि के विषय में अन्तराय कर्म के क्षय अथवा क्षयोपशम को ही कारणता है अर्थात् उसी के अनुसार मनुष्य को लाभ अथवा हानि की प्राप्ति होती है तथापि यहा पर व्यवहारकोटि को लेकर ही उक्त लाभालाभ का वर्णन किया गया है।

अब धर्म के विषय मे इस उपमा को घटाते हुए शास्त्रकार जिस प्रकार लिखते हैं, उसको दर्शाया जाता है—

**माणुसत्तं भवे मूलं, लाभो देवगई भवे।**
**मूलच्छेएण जीवाणं, नरगतिरिक्खत्तणं धुवं ॥१६॥**

**मानुषत्वं भवेन्मूलं, लाभो देवगतिर्भवेत्।**
**मूलच्छेदेन जीवानां, नरकतिर्यक्त्वं ध्रुवम् ॥१६॥**

पदार्थान्वय —माणुसत्त–मनुष्यपना भवे–होवे मूल–मूल धन लाभो–लाभ रूप देवगई–देवगति भवे–होवे मूलच्छेएण–मूल के नाश करने से जीवाण–जीवों को नरग–नारकीयपना और तिरिक्खत्तण–तिर्यक्पना धुव–निश्चय ही होता है।

मूलार्थ—मनुष्यत्व यह मूल धन है और लाभ के समान देवत्व–देवपन की प्राप्ति है। अतः मूल के नाश होने से इन जीवों को नरकगति और तिर्यञ्च-गति की ही प्राप्ति होती है।

एको मूलमपि हारयित्वा, आगतस्तत्र वणिक् ।
व्यवहार उपमैषा, एवं धर्मे विजानीत ॥१५॥

पदार्थान्वय —जहा-जैसे तिन्नि-तीन वणिया-व्यापारी लोग मूल-मूलधन-मूलपूजी को घेत्तूण-ले करके निग्गया-परदेस को गए अत्थ-उनमें से एगो-एक लाभ-लाभ को लहई-प्राप्त करता है और एगो-एक मूलेण-मूल लेकर आगओ-आ गया य-समुच्चयार्थक है एगो-एक वाणिओ-वणिक्-व्यापारी तत्थ-उनमें से मूलपि-मूल धन को भी हारित्ता-हार करके आगओ-आ गया ववहारे-व्यवहार में एसा-यह उवमा-उपमा है एव-इसी प्रकार धम्मे-धर्म में नियाणह-जानना चाहिए ।

मूलार्थ—किसी समय में तीन व्यापारी अपनी २ मूल पूजी को लेकर व्यापार के निमित्त विदेश में गए। उन तीनों में से एक को तो व्यापार में लाभ हुआ, दूसरा अपनी मूल पूजी को कायम रखता हुआ घर को आ गया और तीसरा मूल धन को भी खो करके घर को आ गया। यह जैसे व्यावहारिक उपमा है, उसी प्रकार धर्म के विषय में भी समझना ।

टीका—इस गाथा में तीन व्यापारी पुरुषों के दृष्टान्त से एक गम्भीर तत्त्व को बड़ी ही सरलता से समझाने का सूत्रकार ने प्रयत्न किया है । मूल धन को लेकर व्यापार के निमित्त विदेश में जाने वाले तीनों व्यक्तियों में से मूल धन में वृद्धि करने, मूल धन को सुरक्षित रखने और मूल धन का विनाश करने वाले तीनों व्यक्ति क्रमश उत्तम, मध्यम और अधम कहे जाते हैं। जैसे इन तीनों व्यापारियों में से एक ने तो अपने बुद्धिबल से उस मूल धन को इस रीति से व्यापार में लगाया कि उससे उसको द्विगुण लाभ हुआ और वह अपने धन को सचित करके आनन्दपूर्वक घर को लौटा । दूसरे व्यक्ति ने अपने मूल धन को कुसीद में रखकर उसमें किसी प्रकार की न्यूनता नहीं आने दी परन्तु वह उस मूल धन में किसी प्रकार की वृद्धि नहीं कर सका। अत केवलमात्र अपने मूल धन को ही लेकर घर में आ गया । इनमें जो तीसरा व्यक्ति था उसको विदेश में जाते ही ऐसे पुरुषों की सगति मिली कि जिसके कारण वह जूआ, मास, मदिरा और वेश्या आदि नाना प्रकार के दुर्व्यसनों पड़ कर वृद्धि करने के स्थान में अपने मूल धन को ही

सर्वथा खो बैठा। इनमें पहला पुरुष तो निस्सन्देह धन्यवाद का पात्र होने से उत्तम कहा जाता है। दूसरा व्यक्ति जिसने कि उस मूल धन में किसी प्रकार की कमी नहीं आने दी किन्तु उसे सुरक्षित ही रक्खा वह किसी प्रकार के धन्यवाद अथवा तिरस्कार का पात्र न होने से मध्यमकोटि में गिना जाता है। और तीसरा व्यक्ति जिसने कि व्यसनों मे पड़कर अपने सारे मूल धन को खो दिया है, वह तिरस्कार का पात्र होने से अवश्य अधमकक्षा मे आता है। यह व्यावहारिक दृष्टान्त है। जैसे व्यवहार में मूल पूजी में वृद्धि करना, मूल पूजी को सुरक्षित रखना और मूल पूजी को खो देना ये उत्तम, मध्यम और अधम कोटि की तीन कक्षाए हैं इसी प्रकार धर्म के विषय में भी मूल धन को लेकर उसके तीन प्रकार वर्णन किए गए हैं। यद्यपि निश्चयनय के अनुसार लाभ हानि के विषय में अन्तराय कर्म के क्षय अथवा क्षयोपशम को ही कारणता है अर्थात् उसी के अनुसार मनुष्य को लाभ अथवा हानि की प्राप्ति होती है तथापि यहा पर व्यवहारकोटि को लेकर ही उक्त लाभालाभ का वर्णन किया गया है।

अब धर्म के विषय मे इस उपमा को घटाते हुए शास्त्रकार जिस प्रकार लिखते हैं, उसको दर्शाया जाता है—

**माणुसत्तं भवे मूलं, लाभो देवगई भवे।**
**मूलच्छेएण जीवाणं, नरगतिरिक्खत्तणं धुवं ॥१६॥**

**मानुषत्वं भवेन्मूलं, लाभो देवगतिर्भवेत्।**
**मूलच्छेदेन जीवानां, नरकतिर्यक्त्वं ध्रुवम् ॥१६॥**

पदार्थान्वय—माणुसत्त-मनुष्यपना भवे-होवे मूल-मूल धन लाभो-लाभ रूप देवगई-देवगति भवे-होवे मूलच्छेएण-मूल के नाश करने से जीवाण-जीवों को नरग-नारकीयपना और तिरिक्खत्तण-तिर्यक्पना धुव-निश्चय ही होता है।

मूलार्थ—मनुष्यत्व यह मूल धन है और लाभ के समान देवत्व-देवपन की प्राप्ति है। अतः मूल के नाश होने से इन जीवों को नरकगति और तिर्यञ्चगति की ही प्राप्ति होती है।

टीका—जीवों का मूल धन-मूल पूजी मनुष्यत्व है। इसी से स्वर्ग और मोक्ष की उपलब्धि होती है। यदि किसी जीव ने अपने विशेष पुरुपार्थ से देव भव को प्राप्त कर लिया तब तो उसको मनुष्य गति के भोगों की अपेक्षा कई सहस्र गुण अधिक स्थायी और दिव्य स्वर्गीय काम भोगों की प्राप्ति का लाभ हो गया। और यदि उसने केवल ऐहिक विषय भोगों मे लगकर अपने मूल धन रूप मनुष्य जन्म को खो दिया तो उसको निश्चय ही नरकगति और पशु आदि की योनि में जाना पडेगा। इस सारे विवेचन का साराश यह है कि इस ससार में मुख्य तीन प्रकार के जीव हैं-(१) जो मार्दवादि गुणों से युक्त हैं, मनुष्य योनि के कर्मों का उपार्जन करते हैं (२) जो ज्ञान, दर्शन और चारित्र से युक्त हैं वे सराग सयम अथवा सयमासयम के अनुष्ठान द्वारा देव योनि के दिव्य सुखों का सग्रह करते हैं (३) जो पाच प्रकार के आश्रवों-पापमार्गों का अनुसरण करते हुए अधिकाश अधर्म में ही प्रवृत्त हैं वे नरक और तिर्यग्योनि के ही दु खों का सग्रह करने वाले हैं। इन तीनों के अतिरिक्त चौथे प्रकार के वे महापुरुष हैं कि जो अविचार रहित सयम के सम्यग् अनुष्ठान से कर्म मल से सर्वथा रहित होकर परम सुख और परम कल्याण रूप मोक्ष को प्राप्त करते हैं। परन्तु इन सारे ही उच्चावच गतियों की मूलभित्ति मनुष्यत्व अथवा मनुष्यगति है। इस मनुष्य रूप मूल धन में वृद्धि करने वाला ऊर्ध्वगति में जाता है और इस मूल धन का विनाश करने वाला अधोगति को प्राप्त होता है। इससे भव्य जीवों को सूत्रकार यही शिक्षा देते हैं, तुम मनुष्य हो, तुम इस मूल धन में यथेच्छ वृद्धि कर सकते हो। इसलिए तुम देवगति के योग्य कर्मों का सग्रह करो और अन्त में उन कर्मों का भी अपने पुरुपार्थ के द्वारा क्षय करके परम निर्वाण पद को प्राप्त करने का यत्न करो। इसके विपरीत नरक और तिर्यग्योनि के अनुरूप दुष्ट कर्मों का सग्रह करना तुम्हारे मनुष्य भव के योग्य नहीं है।

अब सूत्रकार फिर इसी विषय को पुष्ट करते हुए कहते हैं—

**दुहओ गई वालस्स, आवई वहमूलिया।**
**देवत्तं माणुसत्तं च, जं जिए लोलयासढे ॥१७॥**

**द्विधा गतिर्बालस्य, आपद्वधमूलिका ।**
**देवत्वं मनुष्यत्वं च, यस्माज्जितो लोलताशठः ॥१७॥**

पदार्थान्वय —दुहओ–दो प्रकार की गई–गति बालस्स–बाल की आवई–आपत्तिमूलक और वहमूलिया–वधमूलक देवत्त–देवपना च–और माणुसत्त–मनुष्यपना ज–जिससे जिए–हार गया लोलया–मासादि का लोलुप सढे–धूर्त ।

**मूलार्थ—धूर्त और मासलोलुप बाल-अज्ञानी जीव की, जिसने कि देवत्व और मनुष्यत्व को हार दिया है, नरक और तिर्यक् ये दो गतियां होती हैं। इनमें से एक कष्टमूलक और दूसरी वधमूलक है।**

टीका—इस गाथा में यह भाव दिखलाया गया है कि जो जीव राग और द्वेष में फॅसे हुए हैं और नाना प्रकार के अधर्म कार्यों में प्रवृत्त हैं उन बाल जीवों की दो गतिया प्रतिपादन की हैं–एक नरक और दूसरी तिर्यक्। ये दोनों ही अनेक प्रकार के कष्टों तथा वध बन्धादि नानाविध विपत्तियों का मूल हैं। कारण कि पशुओं के साथ जो अनुचित्त वर्त्ताव होता है वह तो सब को प्रत्यक्ष ही है और नरकगति के भयानक कष्ट अनुमान और आगम प्रमाण से सिद्ध हैं। तथा बालजीव उसी गति मे प्रविष्ट होते हैं जहा कि फिर भी कर्मों का अहर्निश बन्ध ही होता रहता है क्योंकि उन्होंने अपने कुत्सित आचरणों से देवत्व और मनुष्यत्व को हार दिया है अर्थात् इन दोनों के अनुरूप वे कोई सुकृत कर्म नहीं करते किन्तु इसके विपरीत नरक और तिर्यग्गति में जाने योग्य जघन्य आचरणों का ही वे सेवन करते हैं। यथा–मास का सेवन करना, पचेन्द्रिय जीवों का वध करना इत्यादि, तथा दूसरों से छल करना विश्वासघात करना इत्यादि। इनमें से मासादि के आहार से तो अज्ञानी जीव देवगति के सुखों को हारता है और छल कपट आदि के द्वारा वह मनुष्य जन्म को हार देता है। इस प्रकार जब मूल धन ही नष्ट हो गया तो फिर उससे वृद्धि की आशा किस प्रकार से की जा सक्ती है। इसलिए सासारिक विषय विकारों में फॅस कर अपने मूल धन स्वरूप मानवभव को खो देने वाला अज्ञानी जीव निस्सदेह नरक और तिर्यग् योनि में उत्पन्न होकर कष्ट और वध बन्धनादि रूप दुःखपरम्परा का ही अहर्निश अनुभव करने वाला

होता है। क्योंकि दु ख की पराकाष्ठा का मूल इन दोनों ही गतियों में निहित है। इसी लिए गाथा में ये दोनों आपद् और वध का मूल कही गई हैं।

यहा पर बाल जीव की दो गतियों का वर्णन करते हुए सूत्रकार ने जिस आत्मा को बाल कहा है, वह ससार की दृष्टि से नहीं किन्तु धर्म की दृष्टि से कहा है। ससार की दृष्टि में तो वह अपने कार्यों में बहुत ही निपुण माना जाता है।

अब मूल धन का विनाश करके नीची गति में जाने वाले जीव के विषय में कहते हैं—

तओ जिए सई होइ, दुविहं दुग्गइं गए।
दुल्लहा तस्स उम्मग्गा, अद्धाए सुचिरादवि ॥१८॥

ततो जित सकृद् भवति, द्विविधां दुर्गति गत।
दुर्लभा तस्योन्मज्जा, अद्धायां सुचिरादपि ॥१८॥

पदार्थान्वय —तओ–तदनन्तर जिए–हारा हुआ सई–सदा होइ–होता है दुविह–दो प्रकार की दुग्गइ–दुर्गति को गए–गया हुआ दुल्लहा–दुर्लभ है तस्स–उसको उम्मग्गा–उन गतियों से निकलना अद्धाए–बड़े मार्ग में सुचिरादपि–बहुत काल से भी।

मूलार्थ—इसके अनन्तर वह अज्ञानी जीव उक्त दोनों प्रकार की गतियों को प्राप्त हुआ सदा ही हारा हुआ है क्योंकि वहा से प्रभूत काल में भी उसका निकलना कठिन है।

टीका—ससार के तुच्छ विषय भोगों में फसे रहने के कारण देवत्व और मनुष्यत्व को हार देने के पश्चात् नरक अथवा तिर्यग्गति में प्राप्त हुआ वह अज्ञानी जीव चिरकाल तक जिस प्रकार के कष्टों और नरक यातनाओं को भोगता है, उनकी कल्पना करते हुए भी अन्त करण व्याकुल हो उठता है। परन्तु इन दोनों दुर्गतियों म से उसका निकलना चिरकाल तक भी कठिन है, क्योंकि इन दुर्गतियों की कायस्थिति अनन्त काल तक की मानी गई है। यद्यपि नारकी जीवों की भव-स्थिति की उत्कृष्ट मर्यादा असख्यात काल की कही गई है किन्तु तिर्यग् योनि में

जो वनस्पति है उसकी उत्कृष्ट कायस्थिति तो अनन्त काल की ही मानी गई है। अत सूत्रकार का यह आशय है कि यदि बालजीव इस पशु योनि के मार्ग में चला गया तो फिर उसको उससे निकलना अति कठिन हो जाता है क्योंकि इसमें लाभ की उत्पत्ति बहुत कम है और कर्मबन्ध के कारण विशेष हैं। यद्यपि बहुत से जीव इस गति में एक भव करके भी मोक्ष चले जाते हैं तथापि ऐसे जीव बहुत ही स्वल्प हैं और परिभ्रमण करने वालों की सख्या तो अनन्त है। अत शास्त्रकारों ने बालजीवों को उपदेश करते हुए उनकी गतियों का भी वर्णन कर दिया है। तथा उनकी अज्ञानता का जो परिणाम है उसका भी दिग्दर्शन करा दिया है।

अब मूल धन को सुरक्षित रखने वाले जीवों के विषय में जो विचारणीय तत्त्व है, उसका दिग्दर्शन कराते हैं—

## एवं जियं सपेहाए, तुलिया बालं च पण्डियं।
## मूलियं ते पवेसन्ति, माणुसिं जोणिमेन्ति जे ॥१९॥

## एवं जितं संप्रेक्ष्य, तोलयित्वा बालं च पण्डितम्।
## मूलकं ते प्रविशन्ति, मानुषीं योनिं यान्ति ये ॥१९॥

पदार्थान्वय—एवं—इस प्रकार जियं—हारे हुए को सपेहाए—देख करके तुलिया—बुद्धि से तोल करके बालं—बाल च—और पंडियं—पंडित को मूलियं—मूल धन में ते—वे, पवेसंति—प्रवेश करते हैं जे—जो माणुसिं—मनुष्य की जोणिं—योनि में एंति—आते हैं।

मूलार्थ—इस प्रकार हारे हुए को देखकर और बाल तथा पंडित भाव को अपनी बुद्धि से तोल कर जो प्राणी मूल धन में प्रवेश करते अर्थात् मूल धन को सुरक्षित रखने का प्रयत्न करते हैं, वे मनुष्य योनि को प्राप्त कर लेते हैं।

टीका—देवत्व और मनुष्यत्व को हार देने वाले जीव की कैसी दुर्गति होती है, इस बात का विचार करके और अपनी निर्मल बुद्धि के द्वारा पंडित और बाल भाव को तोल कर जो जीव मूल धन में प्रवेश करते हैं, वे मनुष्य योनि को प्राप्त कर लेते हैं। इस कथन का तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार व्यापार में प्रवृत्त

होने वाला बुद्धिमान् वणिक् अपने मूल धन को हर प्रकार से सुरक्षित रखने का प्रयत्न करता है अर्थात् यदि उससे उस मूल धन में किसी प्रकार की वृद्धि नहीं हो सकी तथापि वह किसी प्रकार के व्यसनों में पड़ कर उसका विनाश नहीं करता किन्तु ज्यों का त्यों उसे बनाए रखता है, इसी प्रकार जो विवेकशील पुरुष बाल और पंडित भाव के स्वरूप को भली भांति समझ कर अर्थात् इन दोनों के भावी परिणाम का विचार करके येन केन उपायेन अपने मूल धन-मनुष्यत्व को सुरक्षित रखने का प्रयत्न करते हैं वे अवश्य ही मनुष्यभव को प्राप्त कर लेते हैं। पहले कहा जा चुका है कि 'मनुष्यभव' यह मूल धन है। सो जिन आत्माओं ने अपनी बुद्धि के द्वारा बालप्रवृत्ति और पंडितप्रवृत्ति के परिणाम पर विचार कर लिया है वे आत्मा अपने मूल धन को सर्व प्रकार से सुरक्षित रखने का प्रयत्न करते हैं। यहां पर इतना और स्मरण रखना चाहिए कि यह उपदेश केवल व्यवहार कोटि को लेकर किया गया है अन्यथा यही उपदेश दिया जाता कि तुम मनुष्य योनि को प्राप्त करके भगवान् वीतरागदेव की निरवद्य वाणी पर विश्वास करो क्योंकि वह केवल मोक्ष सुख को ही उपादेय बतलाती है, इत्यादि।

अब उन जीवों के मनुष्य योनि में आने का प्रकार बतलाते हैं—

**वेमायाहिं सिक्खाहिं, जे नरा गिहिसुव्वया ।**
**उवेन्ति माणुसं जोणिं, कम्मसच्चा हु पाणिणो ॥२०॥**
**विमात्राभिः शिक्षाभिः, ये नराः गृहिसुव्रताः ।**
**उपयान्ति मानुषीं योनिं, कर्मसत्याः खलु प्राणिनः ॥२०॥**

पदार्थान्वयः—वेमायाहिं-नाना प्रकार की सिक्खाहिं-शिक्षाओं से जे-जो नरा-मनुष्य गिहि-गृहस्थ होते हुए सुव्वया-सुन्दर व्रत वाले हैं माणुस-मनुष्य की जोणिं-योनि को उवेंति-प्राप्त होते हैं हु-निश्चय ही कम्मसच्चा-कर्म सत्य हैं पाणिणो-प्राणी के।

मूलार्थ—जो व्रतशील गृहस्थ नाना प्रकार की शिक्षाओं से अलंकृत हैं वे मनुष्य योनि को निश्चय ही प्राप्त हो जाते हैं क्योंकि प्राणी के कर्म सत्य हैं, जैसे वे किए जाते हैं वैसे ही फल देते हैं।

टीका—जो पुरुष सदाचारसम्बन्धी नानाविध शिक्षाओं से विभूषित हैं—जैसे कि प्रकृति से भद्र, सरलस्वभाव, विनयवान्, दयालु और किसी से ईर्ष्या न करने वाले तथा व्यवहार में सत्य का बर्ताव करने वाले, सत्य व्यापार करने वाले, विश्वासघात के त्यागी, पवित्र कुलमर्यादा का पालन करने वाले और सत् पुरुषों के आचार का अनुसरण करने वाले—वे इस शरीर का त्याग करने के पश्चात् फिर भी मनुष्य योनि को ही प्राप्त होते हैं। तात्पर्य कि किसी नीची योनि में उनका जन्म नहीं होता क्योंकि सत्क्रियाओं का—सदाचरणों का फल सदा शुभ ही होता है। और विपरीत इसके असत् क्रियाएं सदा अशुभ फल देने वाली तथा अशुभ गति का बन्ध करने वाली होती हैं। यहां पर इतना और स्मरण रखना चाहिए कि उक्त गाथा में जो 'सुव्वया—सुव्रता' शब्द का प्रयोग किया है वह देशव्रत की अपेक्षा से नहीं किया, देशव्रत वाला आत्मा तो केवल देवगति में जाने वाला होता है किन्तु जो व्यक्ति देशव्रत आदि के अंगीकार करने में असमर्थ है और संसार पक्ष में सदाचार से सम्पन्न है वही आत्मा सत् क्रियाओं के अनुष्ठान से मनुष्य योनि को प्राप्त करता है। तथा कर्म सत्य हैं अर्थात् उनका शुभाशुभ फल अवश्य होता है। एवं 'कम्मसच्चा' इसमें प्राकृत के कारण से 'कम्म' शब्द का पूर्व में निपात हुआ है। 'हु' शब्द हेत्वर्थक है।

अब मूलधन में वृद्धि करने वालों के विषय में कहते हैं—

जेसिं तु विउला सिक्खा, मूलियं ते अइच्छिया।
सीलवन्ता सवीसेसा, अदीणा जन्ति देवयं ॥२१॥

येषां तु विपुला शिक्षा, मूलकं तेऽतिक्रान्ताः।
शीलवन्तः सविशेषाः, अदीना यान्ति देवत्वम् ॥२१॥

पदार्थान्वय—जेसिं—जिन जीवों की विउला—बहुत सिक्खा—शिक्षाएं हैं ते—वे मूलियं—मूल धन को अइच्छिया—अतिक्रमण कर जाते हैं सीलवन्ता—सदाचारी सवीसेसा—विशेष गुण युक्त अदीणा—दीनता से रहित देवयं—देवभाव को जन्ति—प्राप्त करते हैं तु—एवार्थ में।

मूलार्थ—और जिन जीवों की शिक्षाएं अधिक विस्तृत हो गई हैं और जो सदाचारी, विशेष गुणों से युक्त और दीनता से रहित हैं वे मूल धन का अतिक्रमण करते हुए देवलोक में चले जाते हैं।

टीका—इस गाथा में इस भाव को प्रकट किया है कि जिन जीवों की सम्यक्त्व को साथ लिए हुए अणुव्रत व महाव्रत रूप ग्रहण तथा आसेवना शिक्षाएं बढ़ गई हैं वे जीव मूलधन रूप मनुष्य जन्म को अतिक्रमण करके देवभव को प्राप्त होते हैं। इसके अतिरिक्त वे जीव शीलवत-सदाचारी, विशेष गुणों से युक्त और दीनता से रहित होते हुए देवभव को प्राप्त करते हैं। जो जीव अव्रत सम्यग् दृष्टि गुणस्थान-चतुर्थ गुणस्थान से ऊपर चढ़ कर देशविरति गुणस्थान से अथवा सर्वविरति रूप प्रमादि संयत गुणस्थान से युक्त हो, उसे शीलवान् या सदाचारी कहते हैं। एवं गुणों में जो उत्तरोत्तर वृद्धि कर रहा है उसको सविशेष कहते हैं तथा किसी प्रकार के परिषह के उपस्थित होने पर जिसके मन में आकुलता नहीं होती वह अदीन कहा जाता है। अतएव सिद्ध हुआ कि मूल धन का अतिक्रमण करके देव भव को प्राप्त करने वाले जो जीव हैं वे ग्रहण, आसेवनादि शिक्षाओं से विभूषित, सदाचारी, सविशेष और अदीन ही होते हैं या होने चाहिएं। अन्यथा देवलोक की प्राप्ति दुर्लभ ही नहीं किन्तु असम्भव है। यद्यपि इन उक्त क्रियाओं के सतत आचरण से यह आत्मा मोक्ष को भी प्राप्त कर सकता है, करता भी है परन्तु वर्तमान काल में शरीर आदि का इतना विशिष्ट संहनन न होने से तथा उक्त क्रियाओं का सर्वथा निरतिचार रूप से पालन अशक्य होने से मोक्ष की प्राप्ति का होना इस पञ्चम काल में अशक्य है। इसलिए देवलोक की प्राप्ति का कथन किया गया है।

अब इस दृष्टान्त का उपसंहार करते हुए शास्त्रकार लिखते हैं—

एवमदीणवं भिक्खुं, अगारिं च वियाणिया।
कहण्णु जिच्चमेलिक्खं, जिच्चमाणो न संविदे ॥२२॥

एवमदैन्य भिक्षुम्, अगारिणं च विज्ञाय।
कथं नु जेतव्यमीदृश, जीयमानो न संविद्यात् ॥२२॥

पदार्थान्वय'—एव–इस प्रकार अदीणव–दीनता से रहित भिक्खु–साधु को च–वा अगारिं–गृहस्थ को वियाणिया–जान करके कह–कैसे णु–वितर्क में जिच–हारा हुआ एलिक्ख–यह प्रत्यक्ष–देवगति रूप लाभ जिच्चमाणो–हारता हुआ न संविदे–नहीं जानता अर्थात् जानता है।

मूलार्थ—इस प्रकार के देवगति रूप लाभ को हारता हुआ जीव दीनता से रहित भिक्षु और गृहस्थ को जान करके क्या हारे हुए पुरुष को नहीं जानता? अपितु जानता ही है।

टीका—इस प्रकार दीनतारहित साधु वा गृहस्थों को जो देवगति का लाभ होता है उसको जान करके क्या वे उनको नहीं जानते? जो मनुष्यगति के लाभ को भी विषयकषायों के वशीभूत होकर हार देते हैं अपितु जानते ही हैं। कारण कि जो अपने मूल अथवा लाभ को हार रहे हैं उनको सम्यक् प्रकार से जान कर अपने लाभ के मार्ग में जाना चाहिए। अतएव सूत्र में इस बात को दिखलाया गया है कि लाभ और हानि को ठीक २ समझ कर लाभ के मार्ग में ही जाना उचित है। फिर हारे हुए अपने हारने को भी भली भांति जानते हैं। इसी आशय से 'कहण्णु–कथं नु' शब्द का प्रयोग किया गया है।

इस प्रकार सूत्रकर्त्ता ने उक्त चार दृष्टान्तों का सविस्तर वर्णन कर दिया। अब पाँचवें समुद्र के दृष्टान्त का वर्णन करते हैं—

**जहा कुसग्गे उदगं, समुद्देण समं मिणे।**
**एवं माणुस्सगा कामा, देवकामाण अंतिए ॥२३॥**

**यथा कुशाग्र उदकं, समुद्रेण समं मिनुयात्।**
**एवं मानुष्यकाः कामाः, देवकामानामन्तिके ॥२३॥**

पदार्थान्वय—जहा–जैसे कुसग्गे–कुशा के अग्रभाग के उदग–जलबिन्दु को समुद्देण–समुद्र जल के समं–साथ मिणे–मापे एव–इसी प्रकार माणुस्सगा–मनुष्यों के कामा–काम भोग देवकामाण–देवों के काम भोगों के अंतिए–समीप हैं।

मूलार्थ—मनुष्य के काम भोगों का देवों के काम भोगों से इतना अन्तर है जितना कि कुशा के अग्रभाग में आने वाले जलबिन्दु का समुद्रजल के साथ अन्तर है ।

टीका—जैसे कोई मूर्ख पुरुष कुशा के अग्रभाग में स्थित जल के अति सूक्ष्म बिन्दु को देखकर यह निश्चय कर बैठे कि यह बिन्दु प्रमाण में समुद्र के जल के समान है ठीक इसी प्रकार मनुष्यों के काम भोगों को देवों के काम भोगों के समान समझना है । तात्पर्य कि जिस प्रकार कुशाग्र जलबिन्दु और समुद्र जल में महान् अन्तर है उसी प्रकार मनुष्यों और देवों के काम भोगों मे भी बडा भारी अन्तर है । देवों के काम भोग तो समुद्र जल के समान हैं और मनुष्यों के काम भोग अति क्षुद्र कुशाग्र जलबिन्दु के तुल्य हैं । अत इन दोनों को समान समझना भ्राति ही नहीं किन्तु नितान्त मूर्खता है । अपिच मनुष्यसम्बन्धी सब से अधिक और उत्तम काम भोग चक्रवर्ती के होते हैं परन्तु देवों के काम भोगों के समक्ष उनकी भी कुछ गणना नहीं है । उनके सामने तो वे भी कुशाग्र जल कण के ही समान हैं । इसलिए भव्य जीवों को शास्त्रकार उपदेश करते हैं कि हे भव्य जनो ! तुम मनुष्यसम्बन्धी तुच्छ काम भोगों में आसक्त होकर अपना परलोक क्यों नष्ट कर रहे हो ? अथवा देवगति के लाभ को क्यों हार रहे हो ? यह समय बार २ मिलना बहुत कठिन है । और यदि तुम को ससार के ही सुखों की अभिलाषा है तो फिर तुम देवभव को क्यों हारते हो ? इसलिए यदि तुम से सर्वविरति धर्म का पालन हो सके तो तुम देशविरति धर्म का ही आराधन करो ताकि तुम्हें दुर्गति में न जाना पड़े ।

अब सूत्रकार निगमन करते हुए उपदेश देते हैं—

**कुसग्गमेत्ता इमे कामा, सन्निरुद्धम्मि आउए ।**
**कस्स हेउं पुराकाउं, जोगक्खेमं न संविदे ॥२४॥**

कुशाग्रमात्रा इमे कामा, सन्निरुद्धे आयुषि ।
कस्य हेतुं पुरस्कृत्य, योगक्षेम न सविद्यात् ॥२४॥

पदार्थान्वय —कुसग्गमेत्ता–कुशाग्रमात्र इमे–ये कामा–काम भोग हैं संनिरुद्धमि–संक्षिप्त आउए–आयु के होने पर कस्स–किस हेउ–हेतु को पुराकाउ–आगे करके जोग–योग–और क्खेम–क्षेम को न संविदे–नहीं जानता।

मूलार्थ—कुशाग्र जलबिन्दु के समान ये काम भोग हैं और आयु अत्यन्त संक्षिप्त है। तो फिर किस कारण से काम भोगों को आगे रखकर तुम धर्मसम्बन्धी योगक्षेम को नहीं जानते ?

टीका—मनुष्यसम्बन्धी ये सब काम भोग केवलमात्र कुशा के अग्रभाग में ठहरे हुए जलबिन्दु के समान अत्यन्त क्षुद्र हैं और आयु भी अत्यन्त स्वल्प है। इसलिए काम भोगों के निमित्त से प्राप्त हुए धर्म और उससे प्राप्त होने वाले स्वर्ग मोक्ष के सुख की कभी उपेक्षा नहीं करनी चाहिए। अप्राप्त की प्राप्ति को योग और प्राप्त हुए का पालन करना क्षेम कहलाता है। इस सारे कथन का तात्पर्य यह है कि मनुष्य की आयु और समृद्धि बहुत ही स्वल्प है। इस स्वल्पतर समृद्धि और आयु में उसे जो धर्म की प्राप्ति हुई है तथा उस धर्म से जो स्वर्ग और मोक्ष सुख की आशा है उस धर्म की ओर अवश्य दृष्टि रहनी चाहिए अर्थात् तुच्छ विषय भोगों को दृष्टि में रखकर इस धर्म की कभी अवहेलना नहीं करनी चाहिए, यही जीवन का बहुमूल्य सार है। इस प्रकार इन पांचों दृष्टान्तों से सूत्रकर्त्ता ने मनुष्य के हेयोपादेय तथा कर्त्तव्याकर्त्तव्य को समझाते हुए धर्म के सारगर्भित मर्म को बडी अच्छी तरह से निरूपण किया है। यथा–बकरे के दृष्टान्त से–विषयासक्ति से अनर्थ और कष्ट की उत्पत्ति, काकिणी और आम्र फल के दृष्टान्त से भोगों की तुच्छता, वणिकों के दृष्टान्त से आय और व्यय की तुलना, और समुद्र के दृष्टान्त से देवों और मनुष्यों के ऐश्वर्य का अन्तर इत्यादि विषयों का बडी सुन्दरता से विवेचन किया गया है, जिसका तात्पर्य काम भोगों से जीवों को निवृत्त कराना है। सूत्रकर्त्ता जीवों के परम हितैषी हैं। इसलिए बार २ उपदेश करते हैं।

धर्मसम्बन्धी योगक्षेम के प्राप्त होने पर भी जो जीव उसका आराधन नहीं करते, अब उनके सम्बन्ध में कहते हैं—

**इह कामाणियट्टस्स, अत्तट्ठे अवरज्झई।**
**सोच्चा नेयाउयं मग्गं, जं भुज्जो परिभस्सई॥२५॥**

इह कामाऽनिवृत्तस्य, आत्मार्थोऽपराध्यति ।
श्रुत्वा नैयायिकं मार्गं, यं भूय परिभ्रश्यति ॥२५॥

पदार्थान्वय —इह–इस लोक में कामाणियट्टस्स–काम भोगों से अनिवृत्त का अत्तट्ठे–आत्मार्थ–आत्मप्रयोजन अवरज्झई–नाश हो जाता है सोच्चा–सुन कर नेयाउय–न्याय युक्त मग्गं–मार्ग को भुज्जो–फिर ज–जिससे परिभस्सई–भ्रष्ट हो जाता है–पतित हो जाता है ।

मूलार्थ—इस लोक में काम भोगों से निवृत्त न होने वाले पुरुष का आत्मप्रयोजन नष्ट हो जाता है जिससे कि वह मोक्ष मार्ग को सुनकर भी फिर भ्रष्ट हो जाता है अर्थात् उस न्याययुक्त मार्ग से गिर जाता है ।

टीका—इस गाथा में इस बात का दिग्दर्शन कराया गया है कि इस लोक में अथवा जिन धर्म मे प्रविष्ट होकर जिस व्यक्ति ने काम भोगों का परित्याग नहीं किया उसने आगामी जन्म में प्राप्त होने वाले अपने पारलौकिक सुखों का विनाश कर दिया है । क्योंकि सम्यक् दर्शनादि रूप मोक्ष मार्ग को सुनकर भी वह उससे गिर रहा है । इसलिए उसने अपने भावी पारलौकिक सुख को विनष्ट कर दिया ।

यहा पर यदि कोई यह कहे कि जब कि जिनधर्म निवृत्ति मार्ग का उपदेष्टा है तो फिर उसको श्रवण करने वाला जीव धर्म मार्ग से पतित ही क्यों होता है ? इसका समाधान यह है कि जिन जीवों ने कर्मों का निविडबन्ध किया हुआ है वे गुरुकर्मी जीव प्रथम तो इस न्यायपथ को सुनना ही नहीं चाहते, और यदि सुन भी लें तो उसके ग्रहण करने की इच्छा उनको नहीं होती । अस्तु, किसी प्रकार से अगीकार भी कर लें तो उनसे उसका–न्यायमार्ग का यथावत् पालन नहीं हो सकता । बस, यही कारण उनके धर्मपथ से भ्रष्ट होने का है । 'अपराध्यति' क्रिया का 'नश्यति' अर्थ करना, धातुओं के अनेकार्थ होते हैं, इस नियम के अनुसार है । तथा आत्मार्थ–आत्मप्रयोजन से यहा पर स्वर्गीय सुख विशेष अभिप्रेत है–विवक्षित है ।

अब काम भोगों से निवृत्त होने वाले जीवों के विषय में कहते हैं—

इह कामणियट्टस्स, अत्तट्ठे नावरज्झई।
पूइदेहनिरोहेणं , भवे देवे त्ति मे सुयं ॥२६॥

इह कामनिवृत्तस्य, आत्मार्थो नापराध्यति।
पूतिदेहनिरोधेन , भवेद् देव इति मया श्रुतम् ॥२६॥

पदार्थान्वय —इह–इस लोक में कामणियट्टस्स–काम भोगों से निवृत्त कर अत्तट्ठे–आत्मार्थ–आत्मप्रयोजन नावरज्झई–नष्ट नहीं होता पूइदेह–औदारिक शरीर के निरोहेणं–निरोध से–पतन से भवे–होता है देव–देवता इति–इस प्रकार मे–मैंने सुय–सुना है।

मूलार्थ—इस लोक में काम भोग से निवृत्त जीव का, आत्मार्थ आत्म-प्रयोजन ( स्वर्गीय सुख विशेष ) नष्ट नहीं होता अपितु वह औदारिक शरीर को छोड़कर देवता बन जाता है, इस प्रकार मैंने सुना है।

टीका—इस लोक मे अथवा जैन धर्म में आकर जिसने काम भोगों का परित्याग कर दिया है वह जीव अपने आत्मा के भावी स्वर्गीय सुखों का विनाश नहीं करता अर्थात् उसके भावी स्वर्गीय सुख विनष्ट नहीं होते, किन्तु इस पूय-रुधिरादि युक्त औदारिक शरीर को छोडकर वह सौधर्मादि देव लोकों को प्राप्त होकर देवता बनता है और यदि उसके सम्पूर्ण कर्म क्षय हो जावे तो वह सिद्ध-गति–मोक्ष को प्राप्त हो जाता है। गुरु अपने शिष्यों को कह रहे हैं कि इस प्रकार मैंने भगवान् से श्रवण किया है कि जिस आत्मा ने विषय भोगों की लालसा का सर्वथा परित्याग कर दिया है उसका पारलौकिक सुख कभी विनष्ट नहीं होता अपितु वह विरक्त आत्मा इस औदारिक शरीर को छोडकर सम्पूर्ण कर्मों के क्षय से मोक्ष और कुछ शेष कर्म रहने पर देवगति को प्राप्त होता है। इससे सिद्ध हुआ कि जो जीव काम भोगों मे आसक्त हैं वे अपने भावी आत्मसुखों का विनाश करते और जिन जीवों ने इन काम भोग आदि विषयों का सर्वथा परि-त्याग कर दिया है उनका भावी सुख कभी नाश को प्राप्त नहीं होता। इसलिए विवेकशील पुरुष को उचित है कि वह अपने भावी सुख का विचार रखता हुआ इन कामभोगादि विषयों मे आसक्त न होवे।

कामभोगादि के त्याग करने वालों को इससे अधिक जो कुछ प्राप्त होता है, अब उसके विषय में कहते हैं—

**इड्ढी जुई जसो वण्णो, आउं सुहमणुत्तरं ।**
**भुज्जो जत्थ मणुस्सेसु, तत्थ से उववज्जई ॥२७॥**

**ऋद्धिर्द्युतिर्यशो वर्ण, आयु: सुखमनुत्तरम् ।**
**भूयो यत्र मनुष्येषु, तत्र स उत्पद्यते ॥२७॥**

पदार्थान्वय—इड्ढी-ऋद्धि जुई-ज्योति जसो-यश वण्णो-वर्ण आउ-आयु सुह-सुख अणुत्तर-प्रधान भुज्जो-फिर जत्थ-जहा मणुस्सेसु-मनुष्यों में तत्थ-वहा से-वह जीव उववज्जए-उत्पन्न होता है ।

मूलार्थ—जहां पर मनुष्यों में ऋद्धि, द्युति, यश, वर्ण, आयु और प्रधान सुख हों, वहा पर वह जीव फिर उत्पन्न होता है ।

टीका—जब वह पुण्यात्मा जीव स्वर्ग लोक के सुखों को भोग कर फिर मनुष्य लोक में आता है तब उसका जन्म किस स्थान में और किस रूप में होता है, इसका दिग्दर्शन इस गाथा में किया गया है । स्वर्ग लोक से च्युत होने के पश्चात मनुष्य लोक में उस पुण्यात्मा जीव का ऐसे स्थान या कुल में जन्म होता है जहा पर विपुल ऋद्धि, विशिष्ट ज्योति, प्रौढ यश, सुन्दर वर्ण, दीर्घ आयु और इनमें उत्तरोत्तर प्रधान सुख आदि ऐश्वर्य की सभी प्रधान सामग्री विद्यमान हो । कारण कि अपने शेष पुण्यों को भोगने के लिए ही वह मनुष्य लोक में उत्पन्न होता है ।

इस कथन से मनुष्यों की सुगति का भी स्पष्ट बोध होता है। जैसे कि जिन जीवों की आयु दीर्घ है, घर में धन धान्य आदि की समृद्धि भी विद्यमान है, शरीर का तेज भी अपूर्व है, लोक में यश भी फैला हुआ है और शरीर की कान्ति भी सुन्दर और मोहक है, एवं स्वभाव में गम्भीरता आदि गुण भी विद्यमान हैं तथा घर में सर्वप्रधान सुख सामग्री की भी कमी नहीं है, वे पुण्यात्मा जीव निस्सन्देह सुगति का उपभोग कर रहे हैं । और इसके विपरीत जिनके पास उक्त साधन सामग्री का सर्वथा अभाव है वे दुःखी जीव दुर्गति का अनुभव कर रहे हैं ।

यह सब कुछ कामभोगादि विषयों से निवृत्त होकर धर्म का सतत आराधन करने वाले जीवों को प्राप्त होने वाले फल विशेष का निर्देश है, जिसका ज्ञान भी परम आवश्यक है। कामभोगों का जिन जीवों ने परित्याग नहीं किया वे बाल कहे जाते हैं और जिन पुरुषों ने इनका परित्याग कर दिया है उनको पंडित कहते हैं।

अब सूत्रकार बाल और पंडित के विषय में अनुक्रम से जो कुछ वर्णन करते हैं, उसका दिग्दर्शन कराया जाता है—

**बालस्स पस्स बालत्तं, अहम्मं पडिवज्जिया।**
**चिच्चा धम्मं अहम्मिट्ठे, नरए उववज्जई ॥२८॥**

**बालस्य पश्य बालत्वम्, अधर्मं प्रतिपद्य।**
**त्यक्त्वा धर्ममधर्मिष्ठः, नरके उत्पद्यते ॥२८॥**

पदार्थान्वय—बालस्स-अज्ञानी का बालत्तं-अज्ञानपना पस्स-देख अहम्मं-अधर्म को पडिवज्जिया-ग्रहण करके धम्म-धर्म को चिच्चा-त्याग कर अहम्मिट्ठे-अधर्मी होकर नरए-नरकों में उववज्जई-उत्पन्न होता है।

मूलार्थ—हे शिष्य! तू इस बाल-अज्ञानी जीव की मूर्खता को देख? जो कि धर्म परित्याग और अधर्म का अंगीकार करने से अधर्मी होकर नरक में उत्पन्न होता है।

टीका—गुरुजन अपने शिष्य को बाल और पंडित के स्वरूप का बोध कराने के लिए प्रथम बाल जीव के विषय में इस प्रकार कहते हैं—हे शिष्य! तू इस बाल जीव की बालिशता को देख—इस अज्ञ जीव की मूर्खता को देख? क्योंकि यह स्वर्ग और मोक्ष में ले जाने वाले श्रुत और चारित्र रूप धर्म का त्याग और अधोगति में ले जाने वाले आश्रव रूप अधर्म का अंगीकार करने से अधर्मिष्ठ बन कर नरकगति में उत्पन्न होने को प्रस्तुत हो रहा है। इस गाथा में बालभाव का फल बतलाया गया है। बाल वही है जो अपने हित और अहित को नहीं जानता। इसी लिए वह विषयों में आसक्त होकर धर्म मार्ग को छोड़ देता है। धर्म मार्ग के त्याग और अधर्म मार्ग के अनुसरण से वह नरकगति को प्राप्त होता है,

यही उसकी मूर्खता या बालपन है। इसलिए अपना हित चाहने वाले मुमुक्षु जीवों को उचित है कि वे किसी दशा में भी धर्म का त्याग और अधर्म का सेवन न करें।

अब अधर्म का त्याग और धर्म का ग्रहण करने वाले पंडित पुरुष के विषय में कहते हैं—

**धीरस्स पस्स धीरत्तं, सव्वधम्माणुवत्तिणो।**
**चिच्चा अधम्मं धम्मिट्ठे, देवेसु उववज्जई ॥२९॥**

**धीरस्य पश्य धीरत्वं, सर्वधर्मानुवर्तिन ।**
**त्यक्त्वाऽधर्मं धर्मिष्ठः, देवेषूत्पद्यते ॥२९॥**

पदार्थान्वय—धीरस्स-धीर के धीरत्त-धीरपने को पस्स-देख-जो सव्व-सर्व धम्माणुवत्तिणो-धर्मों का अनुवर्ती है चिच्चा-छोड करके अधम्म-अधर्म को धम्मिट्ठे-धर्मिष्ठ है देवेसु-देवों में उववज्जई-उत्पन्न होता है।

मूलार्थ—हे शिष्य! तू उस धीर पुरुष के धीरपने को देख! क्योंकि वह सर्व धर्मों-क्षान्त्यादि दशविध धर्मों का अनुगामी होकर अधर्म का त्याग करके धर्मिष्ठ बनता हुआ देवलोकों में उत्पन्न होता है।

टीका—हे शिष्य! जो बुद्धिमान् पुरुष परिषह आदि को भली प्रकार से सहन करते हैं उनके धीरभाव-धैर्य को तू देख कि जिन्होंने मरणान्त कष्टों के आने पर भी अपने धैर्य को नहीं छोडा। इसके अतिरिक्त वे क्षान्त्यादि दशविध धर्मों का अनुसरण करने वाले तथा अधर्म का परित्याग करके धर्म का आराधन करने वाले होने से ही देवलोकों में उत्पन्न होते हैं। यहा पर सर्व धर्म का अर्थ क्षान्त्यादि दशविध धर्म है। इन्हीं धर्मों की आराधना से पवित्र हुआ आत्मा अधर्म का त्यागी बनकर देवगति को प्राप्त होने अथवा विशेष पुरुषार्थ के द्वारा मोक्ष को प्राप्त होने की योग्यता का सम्पादन कर लेता है। तात्पर्य कि यदि उसके सम्पूर्ण कर्म क्षय हो गए हों तब तो उसे सिद्ध पद-मोक्ष पद की प्राप्ति हो जाती है। यह पद सादि अनन्त है। इसको प्राप्त करने वाले आत्मा का इस ससार में

पुनरागमन नहीं होता और यदि कुछ कर्म अभी शेष हैं तो वह स्वर्ग-देवलोक को प्राप्त होता है। स्वर्ग के सुखों का वर्णन तो पीछे आ ही चुका है। यहां पर 'देवेसु' इस पद से ग्रहण किए गए देवलोकों में बहुवचन का प्रयोग इसलिए किया गया है कि एक से दूसरा देवलोक प्रधान है। सो जिस आत्मा ने जिस देव लोक में जाने योग्य कर्म किए हैं, वह उसी में उत्पन्न हो जाता है।

इन दोनों गाथाओं से बाल और पंडित के स्वरूप को जान लेने के बाद इस जीव का आगामी जो कर्त्तव्य है, अब उसका वर्णन करते हैं—

तुलिया ण बालभावं, अबालं चेव पंडिए।
चइऊण बालभावं, अबालं सेवए मुणि ॥३०॥
त्ति बेमि।
इति एलयज्झयणं समत्तं ॥७॥

तोलयित्वा बालभावम्, अबालं चैव पण्डितः।
त्यक्त्वा बालभावम्, अबालं सेवते मुनिः ॥३०॥
इति ब्रवीमि।
इत्येलकाध्ययनं समाप्तम् ॥७॥

पदार्थान्वय—तुलिया-तोल कर बालभाव-बाल भाव को च-और अबाल-अबाल भाव को पंडिए-बुद्धिमान् पुरुष-फिर चइऊण-छोड़कर बालभाव-बाल भाव को मुणि-साधु अबाल-अबाल भाव को सेवए-सेवन करे ण-अलंकारार्थ में है त्ति-इस प्रकार बेमि-मैं कहता हूं।

मूलार्थ—पंडित पुरुष बालभाव और अबालभाव को अपनी बुद्धि के द्वारा तोल कर-समझ कर बालभाव का परित्याग करके अबालभाव का सेवन करे, वही मुनि है। इस प्रकार मैं कहता हूं।

टीका—इस गाथा में बाल और पंडित भाव का स्वरूप बतलाने के बाद इन दोनों का विचार करके बुद्धिमान् पुरुष को किस कोटि में प्रविष्ट होना चाहिए,

इस बात का दिग्दर्शन कराया है। अब बुद्धिमान् पुरुष का यह कर्त्तव्य है कि वह इन दोनों के भावी फल पर विचार करके अपने लिए जो श्रेय हो, उसको ग्रहण करे। सूत्रकार ने तो स्पष्ट शब्दों में वर्णन कर दिया है कि पडित अथवा मुनि वही है जो कि बालभाव का परित्याग करके अबाल भाव को ग्रहण करे। और पडित पुरुष के पाडित्य एव मुनि की मननशीलता का साफल्य इसी में है कि वह बालभाव के सेवन से भविष्य में उत्पन्न होने वाले कष्टों को विचार करके और अबालभाव का अनुसरण करने से भविष्य में उपलब्ध होने वाले सुखसमूह का ध्यान करके इन दोनों मे से अपने लिए जो हितकारी मार्ग हो, उसी का दृढता से अनुसरण करे।

इस गाथा के भाव का पर्यालोचन करने से भगवान् वीतराग देव श्री वर्द्धमान स्वामी की दयालुता और जगबान्धवता का भी स्पष्ट परिचय मिलता है। उन्होंने ससारी जीवों के कल्याणार्थ ही यह बालभाव के त्याग और पडित भाव के अनुसरण का परम हितकर सुवर्णमय उपदेश दिया है जो कि भव्य जीवों को सदा ही आचरणीय है। यहा पर 'च' शब्द समुच्चयार्थक है और 'एव' शब्द पर रहने वाले अनुस्वार का प्राकृत के नियमानुसार लोप हो गया है। इसके अतिरिक्त 'त्ति बेमि' का अर्थ पहले लिख दिया गया है। इसलिए अब यहा पर उसके लिखने की कोई आवश्यकता प्रतीत नहीं होती।

सप्तम अध्ययन समाप्त।

---

# अह काविलीयं अट्ठमं अज्झयणं

## अथ कापिलिकमष्टममध्ययनम्

सातवें अध्ययन में विषय त्याग का वर्णन किया है। सो विषयों के त्याग के लिए निर्लोभता का होना परम आवश्यक है। अत निर्लोभताविषयक इस आठवें अध्ययन मे कपिल मुनि का वर्णन किया जाता है। क्योंकि अबोधजनों को इस दृष्टान्त के द्वारा शीघ्र बोध की प्राप्ति हो सकती है। इसलिए निर्लोभता के विषय को कपिल मुनि के दृष्टान्त से–उसके चरित्र वर्णन से अधिक सुगम और दृढ किया गया है। परन्तु उक्त विषय का गाथाओं के द्वारा वर्णन किया जाय, इससे प्रथम कपिल मुनि के चरित्र का सक्षेप से उल्लेख कर देना कुछ विशेष उपयोगी प्रतीत होता है। कपिलाख्यान इस प्रकार है—

कौशाम्बी नाम की नगरी में जितशत्रु नाम का एक राजा राज्य करता था। उसकी राजधानी मे चतुर्दश विद्याओं का ज्ञाता काश्यप नाम का एक ब्राह्मण रहता था और राजद्वार मे वह चिरकाल से लब्धप्रतिष्ठ था। इसी लिए राज्य की ओर से उसकी महती वृत्ति भी नियत थी। तथा राजधानी के अन्य प्रतिष्ठित पडितों मे वह अग्रणी समझा जाता था। उसके यथा नाम वाली पतिपरायणा एक भार्या थी। कुछ समय के बाद उनके घर में एक पुत्ररत्न का जन्म हुआ। दम्पति ने उस पुत्र का नाम कपिल देव रक्खा जो कि कपिल के नाम से ही ससारविख्यात हुआ। परन्तु समय की गति बडी विचित्र है। लक्ष्मी और प्रतिष्ठा सदा एक स्थान में स्थिर नहीं रहती। जो कुछ इस जीव की आज दशा है वह कल को नजर

नहीं आती। यही कारण यहा पर भी हुआ। कुछ दिनों के बाद कपिल देव के पिता राजपडित काश्यप का अकस्मात् किसी रोग विशेष के कारण देहान्त हो गया। काश्यप के स्वर्ग प्रयाण के पश्चात् अजातशत्रु ने उसके पद पर किसी और विद्वान् ब्राह्मण को नियुक्त कर दिया। राजपडित के पद को प्राप्त करके वह ब्राह्मण भी काश्यप की तरह राजपुरुषों के द्वारा सत्कृत होता हुआ छत्र चामरादि युक्त अश्वारूढ होकर समय २ पर नगर में भ्रमण करने लगा और थोडे ही दिनों में वह अपने प्रतिभा बल से राजा का पूर्ण विश्वासपात्र बन गया। एक दिन की बात है कि जब वह राज की ओर से लब्धप्रतिष्ठ होकर अपने घर को जा रहा था, तब रास्ते में काश्यप की स्त्री यशा ने उसको देखा। उसकी अद्भुत प्रतिष्ठा को देखकर उसे अपने पिछले ऐश्वर्य का एक दम स्मरण हो उठा और उसके स्मरण होते ही वह फूट २ कर रोने लगी। माता को रोते देखकर कपिल ने पूछा कि माता! तुम क्यों रो रही हो? पुत्र के पूछने पर यशा ने कहा कि पुत्र! देख, जिस प्रकार इस समय राज्य में इस ब्राह्मण की प्रतिष्ठा हो रही है उसी प्रकार तेरे पिता की भी प्रतिष्ठा होती थी। परन्तु उसके मरने और तेरे अविद्वान्--मूर्ख रह जाने के कारण तेरे अधिकार में आने वाला यह राजपडित का पद इस ब्राह्मण को मिल गया। सो मैं अपने पति के अतीत वैभव का स्मरण करके रोने लग पडी हू। माता के इन वचनों को सुनकर कपिल ने कहा कि माता! तू रो मत। मैं अब विद्या का सम्पादन कर लेता हू। कपिल के इस कथन का उत्तर देते हुए माता ने कहा कि बेटा! उस राजपडित ब्राह्मण के भय से तुझे इस नगरी में तो कोई पढाएगा नहीं किन्तु एक काम कर। तू श्रावस्ती नाम की नगरी म जा। वहा पर तेरे पिता का मित्र इन्द्रदत्त नाम का एक विद्वान् ब्राह्मण रहता है, वह तुमको पढाएगा। कपिल ने माता के इस आदेश को विनयपूर्वक स्वीकार किया और वहा से चल दिया। श्रावस्ती मे पहुचने के बाद जब वह इन्द्रदत्त के घर में आया तब इन्द्रदत्त ने कपिल को अपरिचित व्यक्ति जानकर पूछा कि तू कौन है? कहा से और किस लिए आया है? यह सुन कपिल ने अपना परिचय देते हुए और आगमन का कारण बतलाते हुए 'अथ' से 'इति' तक अपना सब वृत्तान्त कह सुनाया। उस पडित ने अपने मित्र का पुत्र समझ कर कपिल का उचित सत्कार किया और अपने पास बिठला कर उसे विद्याभ्यास कराने का वचन

दिया। अब कपिल विद्याभ्यास करने लगा और विद्वान् इन्द्रदत्त भी उसे बडे प्रेम से अभ्यास कराने लगा। परन्तु इन्द्रदत्त जितना बडा विद्वान् था उतनी ही बडी उस पर दरिद्रनारायण की कृपा भी थी। घर में खाने का ठिकाना नहीं। अपने कुटुम्ब का ही निर्वाह बडे कष्ट से होता था। अब कपिल की और फिकर पड गई? तब वह सोचने लगा कि कपिल के लिए विद्याभ्यास की तो कुछ कमी नहीं किन्तु इसके लिए भोजन का प्रबन्ध होना कठिन है। इन्द्रदत्त अभी सोच ही रहा था कि इतने में उसकी उसी नगर के शालिभद्र नाम के एक धनी मानी प्रतिष्ठित वैश्य व्यक्ति से भेंट हो गई। इन्द्रदत्त ने शालिभद्र से कहा कि यह मेरे एक मित्र का पुत्र है और विद्याभ्यास के लिए मेरे पास आया है। परन्तु इसके भोजन का कोई योग्य प्रबन्ध अभी तक नहीं हो सका। यदि आप कृपा करके इसके भोजन का कोई उचित प्रबन्ध कर दें तो यह विद्या का अभ्यास सुगमता से कर सकेगा। शालिभद्र ने पडित जी की बात को आदरपूर्वक स्वीकार करके कपिल के भोजन का अपने यहां पूरा प्रबन्ध कर दिया। अब तो कपिल का विद्याभ्यास आनन्दपूर्वक होने लगा और पडित जी भी उसे निश्चिन्त होकर पढाने लगे। परन्तु कर्मों की गति बडी विचित्र है। इसका लोहा कगाल से लेकर चक्रवर्ती राजा, तक सब को मानना पडता है। भावी के वश से उस शालिभद्र नाम के सेठ के घर में एक दासी रहा करती थी। परन्तु दासी होने पर भी उसके रूपलावण्य में प्रकृति ने अपनी ओर से सुन्दरता प्रदान करने मे कोई कमी बाकी नहीं रक्खी थी। इधर कपिल भी युवावस्था में अपने ब्रह्मचर्य के तेज से देदीप्यमान हो रहा था। होनहार! प्रति दिन के अधिकाधिक परिचय से युवक और युवती दोनों की आखें एक दूसरे के सामने हो गईं! बस, फिर क्या था? धीरे २ एक दूसरे के हृदयगत भावों की व्यक्ति होने लगी। तात्पर्य कि दोनों ही एक दूसरे के प्रेमजाल–मोहजाल में फँस गए। अब तो कपिल वह विद्यार्थी कपिल नहीं रहा। अब तो उसका पाठ्य विषय पुस्तकगत विषय के बदले दासी के हाव भाव का चिन्तन है। तात्पर्य कि कपिल अपने पठन पाठन को छोडकर सर्वदा दासी मे ही अपना मानसिक अनुराग रखने लगा। कपिल के विद्याव्यसन मे आलस्य और उपेक्षा की ओर जब कुछ गम्भीरता से विद्वान् इन्द्रदत्त ने ध्यान दिया तो उसको बडा आश्चर्य हुआ। उसको तो विद्याव्यसनी कपिल अब दासीसेवक प्रतीत होने लगा। कपिल की आराध्य

देवी अब विद्या नहीं रही किन्तु वह दासी देवी का पुजारी बना हुआ है। गुरु को कपिल के विद्याभ्यास में उपस्थित होने वाले इस भयकर उत्पात को देखकर बहुत दुःख हुआ। उसने कपिल को बहुत समझाया, बहुत कुछ कहा परन्तु सब व्यर्थ। क्योंकि भोला कपिल कामदेव के जिस मायाजाल में फँस रहा था उसको तो बड़े २ चतुर और प्रवीण पुरुष भी तोडने में असमर्थ हैं। इसलिए दासी के स्याग के बदले में कपिल ने विद्याभ्यास को ही तिलाजलि दे दी। कुछ समय व्यतीत होने के बाद उस दासी के गर्भ रह गया। तब उसने कपिल से कहा कि हे स्वामिन्! अब तो मैं तुम्हारी पत्नी और तुम मेरे पति हो गए। क्योंकि मेरे उदर मे तुम्हारा गर्भ विद्यमान है। अब तो आपको ही मेरे भरणपोषण का प्रबन्ध करना पडेगा। यह बात सुनकर कपिल को बहुत चिन्ता हुई। इसी विचार में उसे रात्रि भर निद्रा नहीं आई। तब दासी ने कहा कि प्यारे! तुम चिन्ता मत करो ? मैं तुम को एक उपाय बतलाती हू। सुनो, इस नगर में एकधन नाम का सेठ रहता है। वह बडा दानी है। उसका एक नियम है। वह यह कि कोई भी ब्राह्मण प्रात काल सब से प्रथम उसके पास जाकर उसको बधाई दे तो वह उसे दो मासे सोना देता है। इसलिए आप प्रात काल सब से पहले उसके पास जाइए और दो मासे सोना वहा से ले आइए ? कपिल ने दासी के इस आदेश को स्वीकार कर लिया और तदनुसार वहा प्रात काल जाने की मन में ठान ली। परन्तु दो मासे सोने की लालसा से उसके मन में यह भाव उत्पन्न हुआ कि कोई पुरुष मेरे से पहले जाकर स्वर्ण न ले आवे। इसलिए वह प्रात काल की भ्रान्ति से अर्द्ध रात्रि में ही घर से चल पडा। कुछ दूर जाने पर उसको चोर समझ कर पुलिस के सिपाहियों ने पकड लिया और रात भर उसको अपने पास रक्खा। प्रात काल होते ही उसको न्यायमदिर में राजा के सामने उपस्थित किया गया। तब राजा ने उसको आधी रात के समय घर से बाहर निकलने और अपना पूरा परिचय देने के लिए कहा। कपिल ने राजा की आज्ञा को सुनकर अपना नाम, ग्राम और घर से आधी रात के समय में निकलने का प्रयोजन आदि सारा ही सत्य वृत्तान्त कह सुनाया। कपिल की सारी बातों को सुनकर और उन पर विश्वास करके उसे बन्धनों से मुक्त कर दिया तथा उसकी दरिद्रावस्था को देखकर उस पर प्रसन्नता प्रकट करते हुए राजा ने कहा कि हे ब्राह्मण! तू जो कुछ माँगना चाहता है, माग ले।

यह सुनकर कपिल ने उत्तर दिया कि महाराज ! कुछ सोच विचार के मॉगूंगा। तब राजा ने कहा कि अच्छा यह समीप मे हमारी एक वाटिका है, तुम वहा चले जाओ। वहा जाकर जो कुछ तुमको मॉगना हो, उसके बारे मे विचार कर लो। राजा के आदेश से कपिल वहा चला गया और एक वृक्ष के नीचे बैठ कर मॉगने के बारे में निम्नलिखित विचार करने लगा। तथाहि–यदि मैं अब दो मासे सोना ही मागता हू तो उससे तो घर वाली की अकेली धोती भी मुश्किल से आवेगी। अस्तु, एक हजार मुद्रा माग लेता हू। परन्तु एक हजार मुद्रा से तो सभवत घर वाली के आभूषण ही बन सकेंगे। चलो, दस हजार मॉग लेते हैं। परन्तु इतने से केवल निर्वाहमात्र ही हो सकेगा, हाथी घोडे आदि तो नहीं रखे जावेंगे तो फिर एक लाख मॉग लेता हू परन्तु यह भी पर्याप्त नहीं होगा। क्योंकि हाथी और घोडों के साथ सुन्दर महल और दास दासियों का रखना भी आवश्यक है। इसलिए एक करोड माग लेना चाहिए। इत्यादि विचार तरगों के प्रवाह में बहते हुए कपिल के मन ने एक दम पलटा खाया और प्रबुद्ध पुरुष की भाति वह सोचने लगा–अहो ! तृष्णा की विचित्रता ! कहा दो मासे स्वर्ण और कहा यह एक करोड मोहर ! कितना अन्तर ! फिर भी तृप्ति नहीं। तृष्णे देवि ! तुझे बार २ नमस्कार। बार २ प्रणाम। जिस जीव पर तेरी कृपा हो जाती है वह लाखों और करोडों का धनी होते हुए भी सदा दरिद्र और कगाल बना रहता है। धिक्कार है, ऐसी तृष्णा वृद्धि पर ! कुछ और विचार करने पर, ओहो ! कितनी भयानकता ! कितनी यातना ? दो मासे स्वर्ण के लिए मैंने रात्रि भर कष्ट भोगा, राजकर्मचारियों की भर्त्सनाए सहीं, राजपुरुषों के द्वारा बाधा गया और एक चोर की स्थिति से राजसभा में उपस्थित होना पडा ! इतना कष्ट दो मासे सोना मागने के उपलक्ष्य में हुआ। यदि एक करोड मोहर मॉग ली गई तो न मालूम कितनी कल्पनातीत यातनाए भोगनी पडेगी। यह सब कुछ तृष्णा राक्षसी का ही कौतुक है। धिक्कार है मुझे, जो कि मैं एक उत्तम कुल में पैदा होकर इसके जाल मे फॅस कर इस हीन दशा को प्राप्त हुआ। इत्यादि विचारपरम्परा में निमग्न होते हुए कपिल को जातिस्मरण ज्ञान हो गया। तब उसने वहा पर ही केशों का लोच

१ इति भावयन् जातिस्मृत्याऽबुध्यत, स्वयकृतलोचनमाधुलिंग देवतादत्तमग्रहीत्। ( सर्वार्थसिद्धिटीका )।

करके साधु वृत्ति को स्वीकार कर लिया। और उस समय शासन देवता ने उसे साधु का वेष भी दे दिया जिसको कि उसने ग्रहण कर लिया।

इसके बाद वह कपिल द्रव्य और भाव से पूर्णतया साधु बनकर राजा के पास से होकर जब जाने लगा तो राजा ने उससे कहा कि क्या तुमने अब तक मागने के विषय में निश्चय कर लिया है या नहीं ? राजा के इस वचन को सुनकर कपिल मुनि बोले–राजन् ! जहा पर लाभ है वहा पर ही लोभ है। क्योंकि लाभ से ही लोभ की वृद्धि होती है। देखो, इस तृष्णा की विचित्रता ! जो कि दो मासे स्वर्ण से बढती २ करोडों तक पहुचने पर भी पूरी नहीं हो सकी। इसलिए इसका सर्वथा त्याग कर देना ही मैंने अपने लिए परम श्रेय समझा है। अब तो मुझे न लाख की आवश्यकता है, न करोड की। मेरी दृष्टि में तो *अब लाख और राख में तथा कौडी और करोड में कुछ भी अन्तर नहीं है*। अत हे राजन् ! मुझे अब किसी भी वस्तु की आवश्यकता नहीं ? ऐसा कह कर कपिल मुनि आगे को चल दिए। और सयम की सतत आराधना में लगे हुए स्वतन्त्रता-पूर्वक विचरने लगे। इस प्रकार विचरते हुए कपिल मुनि के छ मास बीत गए। छ मास के बाद चारों घाति कर्मों का क्षय होने के बाद कपिल मुनि को केवल ज्ञान की प्राप्ति हो गई। अब वह कपिल मुनि केवली हो गए और कपिल केवली के नाम से ही ससार में विख्यात हुए। किसी समय श्रावस्ती नगरी के अन्तराल में बसने वाली पाच सौ चोरों की एक टोली को प्रतिबोध देने के लिए कपिल केवली ने श्रावस्ती की ओर विहार किया। वहा पहुचने पर जब उनकी उस टोली से भेंट हुई तब चोरों ने उनको पकड़ कर मारना आरम्भ किया। इस प्रकार अपने साथियों के हाथ से कपिल केवली मुनि को पीडित होते हुए देख उनके सरदार बलभद्र ने उनको ऐसा अनर्थ का काम करने से रोका और कहा कि इनको कुछ मत कहो, इनके पास कुछ नहीं है, ये तो निर्ग्रन्थ साधु हैं, इनको तो किसी प्रकार का कष्ट पहुचाना बहुत ही अनर्थ का कारण है। इसलिए आओ, इनसे कोई सुन्दर गीत सुनने की प्रार्थना करें। अपने नायक बलभद्र के इस आदेश को सुनकर उन चोरों ने कपिल केवली को छोड दिया और उनसे गीत सुनाने के लिए प्रार्थना करने लगे। उनकी प्रार्थना को स्वीकार करके कपिल केवली मुनि ने उन पाच सौ चोरों की टोली के मध्य में बैठ कर जो गीत उनको सुनाया था वह यही आठवा

अध्ययन है अर्थात् इस आठवें अध्ययन को ही उन्होंने गीत के रूप में उनको सुनाया। जब उनके मध्य में बैठकर कपिल केवली ने इस अध्ययन की गाथाओं को सगीत के रूप में उनको सुनाना आरम्भ किया तो उनमें से कोई पहली गाथा से प्रतिबोध को प्राप्त हो गए, कोई दूसरी, और कोई तीसरी। बीसवीं गाथा के सुनाने तक सारे के सारे चोर प्रतिबोध को प्राप्त हो गए। इस प्रकार प्रतिबोध करने के अनन्तर भगवान् कपिल केवली उनको दीक्षा देकर अपने साथ लेकर चल दिए। यह कपिलाख्यान है। सो इस अध्ययन में जिन गाथाओं को कपिल केवली ने उन चोरों के प्रति गाकर सुनाया था, उन्हीं का नीचे उल्लेख किया जाता है। उनमें से प्रथम की गाथा इस प्रकार है—

**अधुवे असासयंम्मि, संसारम्मि दुक्खपउराए।**
**किं नाम होज्ज तं कम्मयं, जेणाहं दुग्गइं न गच्छेज्जा ॥१॥**

**अध्रुवेऽशाश्वते, संसारे दुःखप्रचुरे।**
**किं नाम तद् भवेत्कर्मकं, येनाहं दुर्गतिं न गच्छेयम् ॥१॥**

पदार्थान्वय —अधुवे-अध्रव असासयमि-अशाश्वत ससारमि-ससार में दुक्खपउराए-दु खप्रचुर में त-वह किं नाम-कौन सा कम्मय-कर्म होज्ज-होवे-है जेण-जिससे अह-मैं दुग्गइ-दुर्गति को न गच्छेज्जा-न जाऊ।

मूलार्थ—इस अध्रुव, अशाश्वत और दुःखबहुल ससार में ऐसा कौन सा कर्म है-कौन सा क्रियानुष्ठान है जिससे कि मैं दुर्गति में न जाऊ ?

टीका—जिस समय पाच सौ चोरों की टोली भगवान् कपिल केवली के सामने गीत सुनने को बैठ गई तब उन्होंने उनकी ओर लक्ष्य करके इस प्रकार से उपदेश का आरम्भ किया-यह ससार अध्रुव है, इसमें कोई भी वस्तु सदा स्थिर रहने वाली नहीं है। तथा पर्याय रूप से इसकी हर एक वस्तु समय २ पर उत्पन्न और विनष्ट होती रहती है। इसलिए यह अशाश्वत है। अपिच इसमें शारीरिक और मानसिक अनेक प्रकार के दु ख भरे हुए हैं। अत यह दु ख प्रचुर भी है। तब इस प्रकार के अध्रुव, अशाश्वत और दु खमय ससार में यह ऐसा कौन सा

क्रियानुष्ठान है कि जिसके अवलम्बन से मैं दुर्गति को न जाऊ ? इसका अभिप्राय यह है कि यह ससार दु खों का घर है और इसमें प्रचुर दु ख भरे पडे हैं और साथ में अस्थिर अथच विनश्वर भी है। तब यह कौन सा कर्मानुष्ठान है कि जिसके प्रभाव से यह जीव दुर्गति को प्राप्त न हो सके ?

यद्यपि भगवान् कपिल केवली को न तो कोई सशय है और न वे दुर्गति में जाने वाले हैं, तब यहा पर जो उत्तम पुरुष की क्रिया का प्रयोग किया है उसका उद्देश्य केवल उन चोरों को प्रतिबोध करना है। और नाम शब्द यहा पर अलकारार्थक है।

अब इस उक्त प्रश्न का उत्तर भगवान् कपिल मुनि इस प्रकार से देते हैं—

**विजहित्तु पुव्वसंजोयं, न सिणेहं कहिंचि कुव्वेज्जा ।**
**असिणेह सिणेहकरेहि, दोसपओसेहि मुच्चए भिक्खू ॥२॥**

**विहाय पूर्वसयोग, न स्नेह क्वचित् कुर्वीत ।**
**अस्नेहः स्नेहकरेषु, दोषप्रदोषेभ्यो मुच्यते भिक्षु ॥२॥**

पदार्थान्वय —विजहित्तु–छोड़ कर पुव्वसजोय–पूर्व सयोग को फिर सिणेह–स्नेह कहिंचि–किसी वस्तु में भी न कुव्वेज्जा–न करे असिणेह–स्नेह रहित सिणेहकरेहिं–स्नेह करने वालों में दोस–दोष और पओसेहिं–प्रदोषों से भिक्खू–साधु मुच्चए–छूट जाता है।

मूलार्थ—पूर्वसयोग को छोड़कर फिर कहीं पर भी स्नेह न करे। स्नेह करने वालों में स्नेह रहित होकर दोष और प्रदोषों से साधु छूट जाता है।

टीका—उक्त प्रश्न का उत्तर देते हुए भगवान् कपिल मुनि कहते हैं कि माता पिता और स्त्री पुत्र आदि के सम्बन्ध को छोड़कर अर्थात् छोड़ देने के बाद साधु फिर किसी वस्तु पर भी स्नेह न करे। अपिच जो स्नेह करने वाले गृहस्थ लोग हैं, उनमें भी स्नेहरहित होकर विचरने वाला साधु सम्बन्धी जनों के वियोग से मन में उत्पन्न होने वाले दु ख सन्ताप आदि से तथा परलोक में दुर्गति को प्राप्त करने पर उत्पन्न होने वाले कष्टों से छूट जाता है।

संसार में इस जीव को जितने भी कष्ट उत्पन्न होते हैं उन सब का मूल कारण स्नेह है। इसलिए भिक्षु को सांसारिक सम्बन्धों का विच्छेद कर देने के बाद फिर किसी वस्तु में भी स्नेह नहीं रखना चाहिए। और स्नेह का परित्याग कर देने के बाद भिक्षु को इस लोक तथा परलोक में किसी प्रकार का भी दुःख नहीं होता किन्तु दोष प्रदोष रूप सर्व प्रकार के दुःखों से वह मुक्त हो जाता है। तब इस उत्तर का साराश यह निकला कि दुर्गति से बचने के लिए स्नेह का परित्याग करना परम आवश्यक है क्योंकि स्नेह के कारण से ही यह जीव दुर्गति में ले जाने वाली क्रियाओं का अनुष्ठान करता है। अतः सिद्ध हुआ कि स्नेहरहित जो कर्मानुष्ठान है, वही दुर्गति से इस जीव को बचाने वाला है।

अब फिर इसी विषय का प्रतिपादन करते हैं—

**तो नाणदंसणसमग्गो, हियनिस्सेसाए सव्वजीवाणं।**
**तेसिं विमोक्खणट्ठाए, भासइ मुणिवरो विगयमोहो ॥३॥**

ततो ज्ञानदर्शनसमग्र, हितनिःश्रेयसाय सर्वजीवानाम्।
तेषां विमोक्षणार्थं, भाषते मुनिवरो विगतमोहः ॥३॥

पदार्थान्वयः—तो—तदनन्तर नाण—ज्ञान दंसण—दर्शन समग्गो—समग्र—संयुक्त हिय—हित निस्सेसाए—मोक्ष के लिए सव्वजीवाण—सब जीवों को—तथा तेसिं—उन चोरों को विमोक्खणट्ठाए—मोक्ष के वास्ते मुणिवरो—मुनिश्रेष्ठ केवली भगवान् जो विगयमोहो—विगतमोह है भासइ—कहते हैं।

मूलार्थ—तदनन्तर वे मुनिप्रवर (कपिल केवली), जो केवल ज्ञान और केवल दर्शन वाले और मोह से रहित हैं, सब जीवों के हित और कल्याण के लिए तथा उन पांच सौ चोरों के प्रतिबोध के लिए इस प्रकार कहने लगे।

टीका—केवल ज्ञानी, केवलदर्शी और विगतमोह मुनिप्रवर कपिल ने सर्व जीवों के हित और कल्याण के लिए तथा उन पांच सौ चोरों के कर्मबन्धन को तोड़ने के लिए इस प्रकार से उपदेश दिया। इस वाक्यसन्दर्भ में मुनिवर शब्द के साथ जो विगतमोह विशेषण दिया है उसका तात्पर्य उनमें यथाख्यात चारित्र का

बोधन करना है। अथवा केवल ज्ञानयुक्त वीतरागता के प्रतिपादन से उनमें आप्तता या उनके इस उपदेश को आप्तोपदेश सिद्ध करना है। एव हित शब्द यद्यपि द्रव्य अर्थ में ही प्राय आता है परन्तु यहा पर तो वह भावरूप में आरोग्यादि के लिए ही गृहीत हुआ है। जिस समय कोई पवित्र आत्मा किसी भव्य जीव को उपदेश देने के लिए प्रवृत्त होता है तो उस समय उसके आत्मा में उपदिश्यमाण जीव का हित और कल्याण की ही भावना जागृत होती है।

प्राकृत में यद्यपि चतुर्थी के स्थान पर षष्ठी का प्रयोग होता है तथापि तादर्थ्य में चतुर्थी के एकवचन का प्रयोग भी किया जाता है। जैसे इसी गाथा मे 'निस्सेसाय–विमोक्खणट्ठाए' ये चतुर्थी के एकवचनान्त के प्रयोग दिए गए हैं, परन्तु चतुर्थी के बहुवचन के स्थान पर तो षष्ठी का बहुवचन ही आता है। इसके अतिरिक्त उक्त गाथा में उपदेष्टा मुनि के विशेषणों द्वारा जो ऊपर गुण वर्णन किए हैं उसका अभिप्राय उक्त उपदेश को केवली भगवान् का उपदेश प्रमाणित करना है।

अब भगवान् कपिल केवली के उपदेश वर्णन करते हैं—

**सव्वं गंथं कलहं च, विप्पजहे तहाविहं भिक्खू।**
**सव्वेसु कामजाएसु, पासमाणो न लिप्पई ताई ॥४॥**

**सर्वं ग्रन्थं कलहं च, विप्रजह्यात् तथाविधं भिक्षुः।**
**सर्वेषु कामजातेषु, प्रेक्ष्यमाणो न लिप्यते त्रायी ॥४॥**

पदार्थान्वय —सव्व–सब गंथ–धन कलह–कलह क्रोध आदि च–और विप्पजहे–छोड देवे तहाविह–तथाविध कर्मबन्ध का हेतु भिक्खू–साधु सव्वेसु–सर्व कामजाएसु–कर्म जात में पासमाणो–देखता हुआ ताई–आत्मा की रक्षा करने वाला न लिप्पई–लिप्त नहीं होता।

मूलार्थ—सर्व प्रकार के धन और कलह आदि को कर्मबन्ध का हेतु जानकर साधु उसे छोड दे, क्योंकि सर्व प्रकार के काम भोगों में कटु परिणाम को देखने वाला आत्मरक्षक साधु कर्मों से लिप्त नहीं होता।

टीका—भगवान् कपिल ने कर्मों से छूटने का यह उपाय बतलाया है कि

*भिक्षु सर्व प्रकार के आभ्यन्तर और बाह्य धन को तथा मिथ्यात्व आदि आन्तरिक* परिग्रह को एव क्रोध, मान, माया और लोभ को कर्मबन्ध का हेतु जानकर इनको छोड देवे। तथा सर्व प्रकार के रूप रस गन्ध और शब्द स्पर्शादि विषयों के कटु परिणाम को देखता हुआ उनका भी परित्याग कर देवे। इस प्रकार दुर्गति से आत्मा की रक्षा करने वाला भिक्षु कर्मों से कभी लिप्त नहीं होता। 'त्रायी' शब्द का अर्थ है दुर्गति से आत्मा की रक्षा करने वाला। 'त्रायते रक्षति आत्मान दुर्गते-रिति त्रायी' यहा पर तथाविध शब्द से कर्मबन्ध के हेतुभूत परिग्रह के त्याग का जो उपदेश दिया गया है उसमें साधु के उपकरणों का समावेश नहीं है क्योंकि साधु के उपकरण किसी प्रकार का परिग्रह नहीं है, वे तो धर्म साधन के करण हैं अर्थात् धर्मसाधना के अत्यन्त साधक हैं।

वस्तु की हेयोपादेयता के विषय में उसके फलाफल का विचार होना अत्यन्त आवश्यक है। इसी अभिप्राय से गाथा मे 'पासमाणो–प्रेक्ष्यमाण' शब्द का उल्लेख किया गया है।

जो जीव ग्रन्थ आदि को नहीं छोडते किन्तु उनमें अनुरक्त ही रहते हैं, अब उनकी दशा का वर्णन करते हैं—

**भोगामिसदोसविसन्ने , हियनिस्सेयसबुद्धिवोच्चत्थे ।**
**बाले य मन्दिए मूढे, बज्झई मच्छिया व खेलम्मि ॥५॥**

**भोगामिषदोषविषण्ण: , हितनिःश्रेयसबुद्धिविपर्यस्त: ।**
**बालश्च मन्दो मूढ:, बध्यते मक्षिकेव श्लेष्मणि ॥५॥**

पदार्थान्वय —भोगामिस–भोग रूप आमिष दोस–वही दोष–उसमें विसन्ने–निमग्न हिय–हित निस्सेयस–मोक्ष–उसमें बुद्धि–बुद्धि वोच्चत्थे–विपरीत बाले–अज्ञानी य–और मंदिए–मन्द मूढे–मूढ मच्छिया–मक्षिका की व–तरह खेलम्मि–श्लेष्मा में–नाक और मुख के मल में बज्झई–बाँधा जाता है।

मूलार्थ—भोग रूप आमिष-दोष में निमग्न, हित और मोक्ष के विषय में विपरीत बुद्धि रखने वाला अज्ञानी, मन्द और मूर्ख जीव श्लेष्मा में फँसने वाली मक्षिका की भाति कर्म जाल में बँध जाता है।

टीका—विषय भोग रूप आमिष आत्मा के लिए अहितकर होने से अत्यन्त दोष रूप है। उसमें आसक्त होने वाला आत्मा भी दुष्ट हो जाता है। अतएव विषय भोगों में निमग्न रहने वाला जीव अत्यन्त बाल—मूर्ख और महा जड़ है। उसको अपने हिताहित का कुछ भी भान नहीं होता। इसी लिए वह शास्त्रकारों के हित मित वचनों में और मोक्ष में विपरीत विचार रखने वाला होता है। और विषय भोगों में प्रचुर आसक्ति रखने के कारण उसकी वही दशा होती है जो कि दुर्गन्ध में आसक्त होने से श्लेष्मा में फसी हुई मक्षिका की होती है अर्थात् जैसे वह मक्षिका श्लेष्मा की दुर्गन्ध से आकर्षित होकर वहां जाकर फस जाती है ठीक उसी प्रकार रागद्वेष के कारण विषय भोगों से खींचा हुआ यह जीव भी कर्मों के जाल में फस जाता है। एव उस श्लेष्मा में से जैसे मक्षिका के लिए निकलना दुस्तर हो जाता है उसी प्रकार इस पामर जीव का भी कर्मों के जाल से निकलना अत्यन्त कठिन है।

हिताहित के ज्ञान से शून्य जीव को बाल कहते हैं। एव धर्म के अनुष्ठान में उद्योगशून्य पुरुष मद या मदमति कहलाता है तथा धर्म से उपरति और अधर्म में प्रीति रखने वाला जीव मूढ कहा जाता है।

रूप, रस और शब्द स्पर्शादि विषय आमिषरूप हैं अर्थात् मास के समान हैं। जैसे मासाहारी को अन्य भोज्य पदार्थों की अपेक्षा मास अधिक प्रिय होता है उसी प्रकार विषयी पुरुष को अन्य धर्म कार्यों की अपेक्षा शब्द स्पर्शादि विषय भोग विशेष प्रिय होते हैं। इसी अभिप्राय को लेकर सूत्रकार ने उक्त गाथा में 'भोगामिष' शब्द का प्रयोग किया है, जिससे कि विषय भोग और मास में समानता का बोध सुगमता से हो सके। जैसे मासाहारी की बुद्धि मे तमोगुण की प्रधानता के कारण विपरीतता आ जाती है उसी प्रकार विषयभोगानुरागी पुरुष भी बुद्धिविपर्यय को प्राप्त कर लेता है, जिसके कारण से उसको मोक्ष के विषय में विपरीत ज्ञान ही रहता है। साराश कि यह सब कुछ विषय भोगानुरक्ति की विलक्षण शक्ति का ही प्रभाव है जो कि मुमुक्षु जनों के लिए सर्वथा त्याग कर देने योग्य है। परन्तु इसका त्याग करना कुछ सहज नहीं है।

अब इसके त्याग की कठिनता के विषय में कहते हैं—

**दुप्परिच्चया इमे कामा, नो सुजहा अधीरपुरिसेहिं ।**
**अह सन्ति सुव्वया साहू, जे तरन्ति अतरं वणिया व ॥६॥**

**दुष्परित्यजा इमे कामाः, नो सुत्यजा अधीरपुरुषैः ।**
**अथ सन्ति सुव्रताः साधवः, ये तरन्त्यतरं वणिज इव ॥६॥**

पदार्थान्वय —दुप्परिच्चया–दुःख से त्यागे जाते हैं इमे–ये कामा–काम भोग नो–नहीं सुजहा–सुत्याज्य अधीरपुरिसेहिं–अधीर पुरुषों के द्वारा अह–अथ सुव्वया–सुव्रती साहू–साधु संति–हैं जे–जो तरंति–तैरते हैं अतरं–दुस्तर वणिया–वणिक् की व–तरह ( समुद्र को )।

मूलार्थ—ये काम भोग दुस्त्यज हैं। अधीर पुरुषों के द्वारा सुखपूर्वक त्यागे नहीं जाते। जो सुव्रती साधु हैं वे वणिक की तरह इस विषय रूप समुद्र को तैर जाते हैं।

टीका—ये काम भोग अधीर पुरुषों से सुख पूर्वक त्यागे नहीं जाते। इसलिए ये दुस्त्यज हैं। तथा जो सुन्दर वृत्ति–सुन्दर आचार वाले साधु हैं वे इस विषय भोग रूप दुस्तर संसार समुद्र को इस प्रकार तैर जाते हैं जिस प्रकार व्यापारी–वणिक् जहाज के द्वारा समुद्र को तैर जाता है। इस कथन से यह सिद्ध हुआ कि जो पुरुष अल्पसत्त्व वाले हैं उनके लिए ये काम भोग दुस्त्यज हैं और जो महासत्त्व वाले तथा धैर्यादि गुणों से युक्त हैं वे इन काम भोगादि विषयों का त्याग करके अपने संयम के द्वारा इस संसार समुद्र से इस प्रकार पार हो जाते हैं जैसे जहाज के द्वारा कोई व्यापारी–वणिक् समुद्र को पार कर लेता है। तब इसका तात्पर्य यह हुआ कि जो कायर पुरुष हैं उनको तो इन विषमिश्रित मधु रूप कामभोगादि का त्याग करना कठिन है, और जो धीर पुरुष हैं वे तो इनका सहज ही में परित्याग कर सकते हैं। तथा जिस प्रकार एक व्यापारी पुरुष समुद्र को पार करने के लिए जहाज का आश्रय लेता है उसी प्रकार धीर पुरुष को इस संसार समुद्र को पार करने के वास्ते संयम का सहारा है।

इस गाथा में 'व' शब्द 'इव' के अर्थ में है और 'साहू' ( साधु ) शब्द,

प्राकृत के नियम से बहुवचनान्त ( साधव ) समझना, तभी गाथा में आए हुए 'सति' इस क्रियापद से उसका सम्बन्ध उपयुक्त हो सकता है।

अब नाम मात्र के साधुओं के विषय में कहते हैं—

**समणा मु एगे वयमाणा, पाणवहं मिया अयाणन्ता ।**
**मन्दा नरयं गच्छन्ति, बाला पावियाहिं दिट्ठीहिं ॥७॥**

**श्रमणाः स्म' (वयम्) एके वदन्त', प्राणवधं मृगा अजानन्ता' ।**
**मन्दा नरकं गच्छन्ति बालाः, पापिकाभिर्दृष्टिभि' ॥७॥**

पदार्थान्वय —समणा-साधु मु-हम हैं एगे-कोई २ वयमाणा-बोलते हुए पाणवह-प्राण वध को अयाणता-न जानते हुए मिया-मृगवत्-अज्ञानी मंदा-मंद नरय-नरक को गच्छति-जाते हैं बाला-अज्ञानी पावियाहिं-पापकारी दिट्ठीहिं-दृष्टियों से-अभिप्रायों से।

मूलार्थ—'हम साधु हैं' इस प्रकार बोलने वाले, किन्तु प्राण वध के फल को न जानते हुए मृग की भांति अज्ञानी और मूर्ख जीव अपनी पापकारी दृष्टियों से नरक को जाते हैं।

टीका—कोई २ मिथ्यादृष्टि जीव इस प्रकार बोलते हैं कि हम साधु हैं परन्तु वे प्राण वध के फल और प्राणियों के स्वरूप के ज्ञान से सर्वथा अनभिज्ञ हैं। दुराग्रह रोग से ग्रसित और विवेक से विधुर हैं। इतना ही नहीं किन्तु उनकी आत्माएं पापमयी प्रवृत्तियों से सर्वथा मलिन हो रही हैं इसी कारण वे नरकगति की यात्रा के लिए अपने आपको प्रस्तुत कर रहे हैं। उनकी दृष्टि में प्राणियों की हिंसा करना दोषावह नहीं है अतएव वे ब्रह्मणे ब्राह्मणमिन्द्राय क्षत्रिय मरुद्भ्यो वैश्य तपसे शूद्रमालभेत-इत्यादि वैदिक वाक्यों के द्वारा अपनी पापमयी प्रवृत्ति का समर्थन करते हुए अपने आपको साधु कहलाने का गौरव प्राप्त करते हैं। परन्तु वास्तव में देखा जाय तो उनकी यह जघन्य हिंसक प्रवृत्ति उनको साधुता की कोटि से बहुत नीचे गिरा रही है।

१ ब्रह्म के लिए ब्राह्मण, इन्द्र के लिए क्षत्रिय, मरुत् के लिए वैश्य और तप के लिए शूद्र का वध करे।

तथा-गाथा में आए हुए 'मु' पद को 'वय' के स्थान में ग्रहण करना। ऐसा दो वृत्तिकारों का मत है और एक वृत्तिकार इसको 'स्म' क्रिया का स्थानापन्न मानते हैं। परन्तु 'वय' के लिए अधिक सम्मतिए हैं और मिया-मृगा शब्द के आगे रहने वाले 'इव' का लोप हुआ है यथा मृगा इव मृगा।

अब सूत्रकार इस विषय में जानने योग्य कुछ और कहते हैं—

न हु पाणवहं अणुजाणे,
मुच्चेज्ज कयाइ सव्वदुक्खाणं।
एवं आयरिएहिं अक्खायं,
जेहिं इमो साहुधम्मो पन्नत्तो ॥८॥

न खलु प्राणवधमनुजानन्,
मुच्येत कदाचित्सर्वदुःखैः।
एवमाचार्यैराख्यातं,
यैरेष साधुधर्मः प्रज्ञप्तः ॥८॥

पदार्थान्वय —पाणवहं-प्राण वध का अणुजाणे-अनुमोदन करता हुआ कयाइ-कदाचित् भी सव्वदुक्खाण-सर्व दु खों से हु-निश्चय ही न मुच्चेज्ज-नहीं छूटता एवं-ऐसा आयरिएहिं-आचार्यों ने अक्खाय-कहा है जेहिं-जिन्होंने इमो-यह साहुधम्मो-साधु धर्म-पन्नत्तो-प्रतिपादन किया है।

मूलार्थ—जिन आचार्यों ने इस साधु धर्म का वर्णन किया है वे आचार्य कहते हैं कि प्राणवध की अनुमोदना करने वाला कभी भी दुःखों से नहीं छूट सकता।

टीका—जो जीव हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन और परिग्रह रूप आस्रवों का स्वयं सेवन करते हैं, दूसरों से कराते हैं और करने वालों का अनुमोदन करते हैं वे शारीरिक और मानसिक दु खों से कदाचित् भी मुक्त नहीं हो सकते। इस प्रकार से साधु धर्म का प्रतिपादन करने वाले आचार्यों ने कहा है। पाचों आस्रवों की

निवृत्ति रूप ही साधु धर्म है यह आचार्यों का कथन है तब जहा पर इन पाचों की निवृत्ति नहीं किन्तु प्रवृत्ति है वहा पर साधु धर्म भी नहीं है। इस प्रकार साधु धर्म और असाधु धर्म दोनों का ही अर्थत निरूपण हो जाता है तथा दु खों की निवृत्ति का यदि कोइ प्रधान कारण है तो वह साधु धर्म ही है। उसी का सम्यग् अनुष्ठान करने से यह जीव दु खों से मुक्त हो सकता है, यह भाव भी भली भाति सुव्यक्त हो जाता है। यहा पर गाथा मे आए हुए आचार्य शब्द से सर्वज्ञ, सर्वदर्शी तीर्थंकर भगवान् का ही ग्रहण अभिप्रेत है, किसी साधारण आचार्य का नहीं क्योंकि वास्तविक रूप में वे ही धर्म के प्ररूपक अथवा स्थापक हो सकते हैं। यद्यपि कपिलदेव स्वय भी केवली अर्थात् केवल ज्ञान से युक्त हैं तथापि उन पाच सौ चोरों को प्रतिबोध करने और ज्ञानपद को बहुमान देने के निमित्त से ही ऐसा वर्णन किया गया है तथा 'सव्वदु खाण' यह तृतीया के स्थान मे षष्ठी है।

अब साधुजनोचित कर्त्तव्य का वर्णन करते हैं—

**पाणे य नाइवाएज्जा, से समीय त्ति वुच्चई ताई।**
**तओ से पावयं कम्मं, निज्जाइ उदगं व थलाओ ॥९॥**

**प्राणान् यो नातिपातयेत्, स समित इत्युच्यते त्रायी।**
**ततोऽथ पापकं कर्म, निर्यातीत्युदकमिव स्थलात् ॥९॥**

पदार्थान्वय —पाणे-प्राणों का नाइवाएज्जा-अतिपात-विनाश न करे य-और मृषावाद आदि का सेवन न करे से-वह समीयत्ति-इस प्रकार समिति वाला वुचई-कहा जाता है ताई-रक्षा करने वाला तओ-तदनन्तर से-अथ-उससे पावय-पाप कम्म-कर्म निज्जाइ-निकल जाता है उदग-उदक व-जैसे थलाओ-स्थल से।

मूलार्थ—जो पुरुष किसी प्राणी का वध न करे और मिथ्याभाषण आदि भी न करे वह समित अर्थात् समिति वाला कहलाता है फिर उससे पाप कर्म इस प्रकार चला जाता है जिस प्रकार स्थल से पानी चला जाता है—गिर जाता है।

टीका—जो पुरुष जीवों का स्वय घात न करे, और दूसरों से न करावे तथा घात करने वालों को भला भी न समझे। एव इसी प्रकार झूठ और चोरी आदि से भी उपराम रहे अर्थात् अन्य स्तेय मैथुनादि का भी त्यागी हो वह जीव समित अर्थात् समिति युक्त होने से त्रायी अर्थात् रक्षक या रक्षा करने वाला हो जाता है, तब उस आत्मा से पाप कर्म ऐसे चले जाते हैं जैसे स्थल से–ऊचे स्थान से पानी चला जाता है। तात्पर्य कि इस प्रकार समिति युक्त आत्मा से पाप कर्म पृथक् हो जाते हैं।

यहा पर इस बात का भी ध्यान रखना चाहिए कि उक्त गाथा में जो केवल पाप कर्मों के पृथक् करने के कारणों का निर्देश किया है उसका तात्पर्य, सासारिक अवस्था में रहे हुए जीवों की धर्म कार्यों में विशेष रुचि, उत्पन्न करने का है, किन्तु मोक्ष प्राप्ति के लिए तो पुण्य और पाप दोनों के ही क्षय करने की आवश्यकता है। क्योंकि जब तक पुण्य और पाप ये दोनों ही कर्म सर्वथा क्षय नहीं हो जाते अर्थात् इन दोनों से ही आत्मा पृथक नहीं हो जाता तब तक मोक्ष का प्राप्त होना असभव है।

तथा जैसे पाप कर्मों का अनुष्ठान नरकगति का हेतु है उसी प्रकार पुण्य कर्म का सचय मात्र स्वर्ग प्राप्ति का साधन है। और इन चोरों की जो पाप कर्म मे प्रवृत्ति है वह दूर होकर धर्म की ओर–पुण्य की ओर अभिरुचि बढ जावे तथा अन्त में दोनों ही प्रकार के शुभाशुभ कर्मों से निवृत्त होकर ये मोक्ष के सुख को प्राप्त कर सकें इसी अभिप्राय से उक्त उपदेश दिया गया है। जैसे पाचों आस्रव बन्ध के कारण हैं वैसे ही पाचों सम्बर मोक्ष के हेतु हैं, सो जब यह जीव सम्वर और निर्जरा में प्रविष्ट होता है तब इसके पुण्य और पाप कर्म, जैसे ऊचे स्थान से पानी बह जाता है उसी प्रकार इस सवृत्त आत्मा से शुभाशुभ कर्म रूप जल निकल जाता है और यह आत्मा शुद्ध हो जाता है।

अब फिर इसी विषय को अधिक स्पष्ट और ग्रहणीय रूप में वर्णन करते हैं—

**जगनिस्सिएहिं भूएहिं, तसनामेहिं थावरेहिं च।**
**नो तेसिमारभे दंडं, मणसा वयसा कायसा चेव ॥१०॥**

**जगन्निश्रितेषु भूतेषु, त्रसेषु स्थावरेषु च ।**
**न तेषु दण्डमारभेत, मनसा वचसा कायेन चैव ॥१०॥**

पदार्थान्वय —जग–लोक में निस्सिएहिं–आश्रित भूएहिं–जीवों मे तसनामेहिं–त्रसों मे च–और थावरेहिं–स्थावरों में तेसिं–उन्हों मे दंड–दंड का नो आरंभे–आरम्भ न करे–दंड न देवे मणसा–मन से वयसा–वचन से कायसा–काया से च–अर्थात् सब अगों से एव–अवधारणार्थक है ।

मूलार्थ––लोकाश्रित जो त्रस और स्थावर जीव हैं उनको मन, वचन और काया से–तथा अन्य किसी प्रकार से भी दंड न देवे ।

टीका—इस लोक मे जितने भी जीव हैं वे सब त्रस और स्थावर इन दो राशियों में विभक्त हैं । इनमे जो चलते फिरते हैं इनकी त्रस सज्ञा है और जो स्थिर रहने वाले, पृथिवी आदि पॉच स्थावर हैं उनको स्थावर कहते हैं । त्रस नाम कर्म के उदय से जिन जीवों को त्रस रूप की प्राप्ति होती है वे त्रस कहे जाते हैं और स्थावर नाम कर्म के उदय से स्थावरता को प्राप्त होने वाले जीवों को स्थावर कहा है । इस प्रकार लोक में रहने वाले त्रस और स्थावर सभी जीवों को मन, वचन और काया से विचारशील पुरुष कभी दंड न देवे । तात्पर्य कि अपने आत्म–परिणामों को किसी भी जीव के प्रतिकूल धारण न करे । इस प्रकार से आचरण करने पर ही यह जीव समिति वाला माना जा सकता है । इसके प्रतिकूल अर्थात् जीवों के प्रति अशुभ भाव रखने वाला कभी समिति युक्त नहीं हो सकता । तथा 'चकार' से यावन्मात्र हिंसा के भग–प्रकार हैं उन सबकी निवृत्ति अभीष्ट है । और मूल गाथा में सप्तमी के स्थान में जो तृतीया विभक्ति का प्रयोग किया गया है वह प्राकृत नियम के अनुसार समझना ।

इस प्रकार सूत्रकर्त्ता ने अथवा यू कहिए कि कपिल केवली ने मूल गुणों का वर्णन करके दिखा दिया, अब वे उत्तर गुणों का वर्णन करते हैं । उसमें प्रथम एषणा समिति के विषय में कहते हैं—

**सुद्धेसणाउ नच्चाणं, तत्थ ठवेज्ज भिक्खू अप्पाणं ।**
**जायाए घासमेसेज्जा, रसगिद्धे न सिया भिक्खाए ॥११॥**

शुद्धेषणां ज्ञात्वा, तत्र स्थापयेद् भिक्षुरात्मानम्।
यात्रायां ग्रासमेषयेत्, रसगृद्धो न स्याद् भिक्षादः ॥११॥

पदार्थान्वय —सुद्धेसणाउ-शुद्ध एषणा को नच्चा-जान करके तत्थ-उसमें भिक्खू-साधु अप्पाण-आत्मा को ठवेज्ज-स्थापन करे जायाए-सयम यात्रा के लिए घास-ग्रास की एसेज्जा-गवेषणा करे भिक्खाए-साधु रसगिद्धे-रस में मूर्च्छित न सिया-न होवे ण-वाक्यालकार में।

मूलार्थ—साधु, शुद्ध एषणा को जानकर उसी में अपने आत्मा को स्थापन करे और सयम यात्रा के निर्वाहार्थ ही ग्राम की गवेषणा करे परन्तु मुनि, रस में मूर्च्छित न होवे।

टीका—इस गाथा में साधु की एषणा समिति का वर्णन किया गया है। जैसे कि उद्गमन और उत्पातन आदि जो दोष हैं उनसे रहित-शुद्ध भिक्षा को जानकर उसमे अपने आत्मा को स्थापन करे अर्थात् दोष रहित भिक्षा का ग्रहण करे, और उस निर्दोष भिक्षा का स्वीकार भी केवल सयम निर्वाहार्थ ही करे किन्तु शरीर को पुष्ट और बलवीर्य युक्त बनाने के लिए आहार का ग्रहण न करे। तथा शुद्ध निर्दोष आहार के मिल जाने पर भी साधु उसके स्वादिष्ट रस आदि में मूर्च्छित भी न होवे किन्तु जैसे शकट का धुरा को भली भांति चलाने के लिए तेल आदि चिकने पदार्थों को लगाते हैं और व्रण आदि पर किसी औषधि विशेष का लेप करते हैं उसी प्रकार केवल शरीर को धर्म साधनार्थ टिकाए रखने के उद्देश से स्वल्प आहार करे अर्थात् मनोहर आहार के मिल जाने पर उसमें मूर्च्छित होता हुआ अधिक आहार न करे। तात्पर्य इसका यह है कि साधु को एषणा—गवेषणा—ग्रासैषणा, आहार की शुद्धि को देखना, फिर लेना फिर खाना इन तीनों में यत्न रखना चाहिए। इसी प्रकार अन्य उत्तर गुणों के विषय में भी समझ लेना। आहार की शुद्धि होने पर अन्य अशुद्धिए भी ठीक हो सकती हैं। इसके अतिरिक्त इतना और समझ लेना, कि जिस प्रकार रस गृद्धि के त्याग का उपदेश है उसी प्रकार रसों में द्वेष करने का भी निषेध है, तात्पर्य कि जिस प्रकार राग का त्याग करना, उसी प्रकार द्वेष का भी परित्याग कर देना।

रस विषयक आसक्ति के त्यागने के अनन्तर साधु, किस प्रकार के पदार्थों

का ग्रहण करे। अब इसके सम्बन्ध में कहते हैं—

**पन्ताणि चेव सेवेज्जा, सीयपिंडं पुराणकुम्मासं।**
**अदु वुक्कसं पुलागं वा, जवणट्ठाए निसेवए मंथुं ॥१२॥**

**प्रान्तानि चैव सेवेत, शीतपिण्डं पुराणकुल्माषान्।**
**अथ बुक्कस पुलाक वा, यापनार्थं निषेवेत मन्थुम् ॥१२॥**

पदार्थान्वय —पताणि–नीरस आहार च–प्राग्वत् इव–पूर्ववत् सेवेज्जा–सेवन करे सीयपिंड–शीत आहार पुराण–पुराने कुम्मास–कुल्माषों का आहार करे अदु–अथवा बुक्कस–मूग उडद आदि का आहार वा–अथवा पुलाग–असार आहार जवणट्ठाए–सयम यात्रा के निर्वाहार्थ मथु–बदरी फलों के चूर्ण को निसेवए–सेवन करे।

मूलार्थ—नीरस आहार, शीत आहार, पुराने कुल्माषों का आहार, मूग उड़द आदि पदार्थों का आहार, असार आहार, बदरी फलों के चूर्ण के आहार का सयम निर्वाह के लिए सेवन करे।

टीका—इस गाथा में सयम शील साधु को किस प्रकार का आहार करना चाहिए, इस बात का वर्णन बड़ी सुन्दरता से किया गया है, यथा–साधु का जो आहार हो वह नीरस अर्थात् रूक्ष हो, कारण कि स्निग्ध आहार के सेवन से मोहनीय कर्म का शीघ्र उदय होता है इसलिए साधु को अन्त और प्रान्त आहार करना चाहिए। इसके अतिरिक्त साधु शीत पिंड का आहार करे, क्योंकि उष्ण आहार भी प्राय बाधाकारक ही होता है। तथा बहुत काल के पुराने कुल्मापादि धान्य भी नीरस हो जाते हैं अत उन कुल्मापादि का आहार करना चाहिए। अथवा साधु बुक्कस आहार का सेवन करे। जिस धान्य का रस निकाल लिया गया हो उसे बुक्स कहते हैं। अथवा मूग और उडद आदि एकत्रित किए हुए पदार्थों का आहार करे। तथा निस्सार पदार्थों का सेवन करे। एव बदरी फल के चूर्ण का आहार करे, वह भी नीरस ही होता है। तात्पर्य कि साधु को स्निग्ध और स्वादिष्ट भोजन नहीं करना चाहिए तथा वह आहार भी केवल सयम यात्रा के निर्वाहार्थ ही

करना चाहिए, और वह भी रागद्वेष के भाव से रहित होकर ही करना उचित है।

यहां पर इतना स्मरण रहे कि आहार विषयक यह जो कुछ भी लिखा गया है वह सब उत्सर्ग मार्ग को लेकर तथा जिनकल्प को लेकर लिखा गया है। अपवाद में तो उक्त प्रकार के आहार से यदि साधु की सयम यात्रा में किसी प्रकार का विघ्न उपस्थित हो अथवा वायु आदि के किसी रोग का उपद्रव दिखाई पडता हो तो साधु उष्ण और स्निग्ध आहार का भी सेवन कर सकता है। स्थविरकल्पी साधु के लिए सयम यात्रा के निमित्त इन स्निग्ध आदि पदार्थों का सेवन, अपवाद मार्ग को लेकर दोषप्रद नहीं किन्तु जो जिनकल्पी है उसके लिए तो उक्त प्रकार के नीरस पदार्थों के आहार का ही विधान है कारण यह है कि जिनकल्पी के लिए स्निग्ध आहार का सर्वथा निषेध है। इस प्रकार उक्त गाथा मे ध्वनि रूप से जिनकल्पी और स्थविरकल्पी के स्वरूप का भी वर्णन आ जाता है। परन्तु इन दोनों ही कल्पों में एषणा समिति की तो पूर्ण आवश्यकता है, इसलिए सयमशील साधु को एषणा समिति के विषय में पूर्ण रूप से सावधान रहना चाहिए।

अब शास्त्रविहित साधुचर्या के विरुद्ध आचरण करने वालों के विषय मे कहते हैं—

**जे लक्खणं च सुविणं, अङ्गविज्जं च जे पउंजंति ।**
**न हु ते समणा वुच्चंति, एवं आयरिएहिं अक्खायं ॥१३॥**

**ये लक्षणं च स्वप्नम्, अंगविद्यां च ये प्रयुञ्जन्ति ।**
**न खलु ते श्रमणा उच्यन्ते, एवमाचार्यैराख्यातम् ॥१३॥**

पदार्थान्वय —जे-जो लक्खण-लक्षण च-और सुविण-स्वप्न अगविज्ज-अगविद्या का च-(पादपूरणार्थ मे) जे-जो पउजति-प्रयोग करते हैं ते-वे हु-निश्चय ही समणा-साधु न वुच्चति-नहीं कहे जाते एव-इस प्रकार आयरिएहिं-आचार्यों ने अक्खायं-कहा है।

मूलार्थ—जो साधु लक्षण विद्या, स्वप्नविद्या, तथा अंगस्फुरण-विद्या का प्रयोग करते हैं वे निश्चय ही साधु नहीं कहे जाते, ऐसा आचार्यों ने प्रतिपादन किया है।

टीका—इस गाथा में साधु को सामुद्रिक, स्वप्न और अगस्फुरण आदि लौकिक शास्त्रों के उपयोग का निषेध किया गया है। यदि साधु इनका प्रयोग करता है तो शास्त्रकारों की दृष्टि में वह साधु नहीं है क्योंकि वह तीर्थंकर भगवान् की आज्ञा के विरुद्ध आचरण कर रहा है। इसलिए सयम-शील साधु इन विद्याओं का कभी प्रयोग न करे।

लक्षणविद्या–स्त्री पुरुषों के लक्षणों–चिह्नों को देखकर उनका फल वर्णन करना, यथा—'पद्म, वज्राकुश, छत्र, शख, मत्स्यादयस्तले पाणिपादेषु दृश्यन्ते यस्यासौ श्रीपतिर्भवेत्' अर्थात् जिसके हाथ और पैर में पद्म, वज्र, अकुश, छत्र, शख और मत्स्यादि के चिह्न हों वह लक्ष्मी का पति होता है इत्यादि।

स्वप्नविद्या—स्वप्न का शुभाशुभ फल कहना, यथा–'दहि छत्त हेम चामर वन फल च दीव त बोल सख ज्झाउय वसहो दिट्ठो धण देइ ॥१॥ पढमम्मि वास फलया, बीए जाममि होंति छम्मासा। तइयम्मि सफला वरमे सज्ज फला होंति ॥२॥ अर्थात् स्वप्न में दही, छत्र, स्वर्ण, चामर, फलयुक्त वृक्ष, दीपक, ताम्बूल, शख, ध्वजा और वृषभादि के देखने से धन की प्राप्ति होती है इत्यादि। तथा–रात्रि के प्रथम पहर में देखा हुआ स्वप्न एक वर्ष मे फल देता है, दूसरे में देखा हुआ छ मास में, तीसरे पहर का तीन मास में और चौथे पहर में देखा हुआ स्वप्न तत्काल में फल देने वाला होता है।

अगविद्या–शरीर के अगों के स्फुरण का शुभाशुभ फल कथन करना, जैसे 'सिर फुरणे किर रज्ज, पियमेलो होइ बाहु फुरणमि। अच्छि फुरणमि य पिय, अहरे पिय सगमो होइ ॥ अर्थात् सिर के फुरने से राज्य की प्राप्ति होती है, भुजाओं के फुरने से प्रिय का मिलाप होता है आखों के स्फुरण से प्रिय वस्तु के दर्शन होते हैं और अधरों के स्फुरण से प्रिय का समागम होता है इत्यादि। इन उक्त प्रकार की लौकिक विद्याओं का प्रयोग करने वाला साधु वास्तव में साधु कहलाने के योग्य नहीं है क्योंकि ये सब क्रियाए साधु धर्म से सर्वथा बाहर हैं अत इन कर्मों से साधु को सर्वथा पृथक् रहना चाहिए।

*उक्त क्रियाओं का अनुष्ठान करने वाले को किस फल की प्राप्ति होती है अब इस विषय में कहते हैं—*

इह जीवियं अणियमेत्ता, पब्भट्ठा समाहिजोएहिं ।
ते कामभोगरसगिद्धा, उववज्जन्ति आसुरे काए ॥१४॥

इह जीवितं अनियम्य, प्रभ्रष्टाः समाधियोगेभ्यः ।
ते कामभोगरसगृद्धाः, उपपद्यन्ते आसुरे काये ॥१४॥

पदार्थान्वय —इह—इस मनुष्य जन्म में जीविय—जीवितव्य को अणिय-मेत्ता—बिना वश किए पब्भट्ठा—भ्रष्ट होकर समाहिजोएहिं—समाधि योगों से ते—वे कामभोग—कामभोग और रस—रस में गिद्धा—गृद्ध आसुरे—आसुर काए—काय मे उववज्जति—उत्पन्न होते हैं ।

मूलार्थ—काम भोग और रसों में मूर्च्छित होते हुए वे उक्त साधु इस मनुष्य जन्म में असयम जीवन को, बिना वश किए समाधि योगों से भ्रष्ट होकर असुर कुमारों में उत्पन्न होते हैं ।

टीका—जिन जीवों ने साधुवृत्ति को ग्रहण करके भी अपने असयम जीवन को बारह प्रकार के तप के द्वारा वश मे नहीं किया, वे कामभोगों के रस में मूर्च्छित होते हुए समाधियोगों से सर्वथा भ्रष्ट होकर असुरकाय मे उत्पन्न होते हैं । इस कथन का अभिप्राय यह है कि जिन मनुष्यों ने मन, वचन और काया के योगों को, तप सयम के द्वारा वश में नहीं किया, उनका आत्मा भी इसी कारण से अनियन्त्रित हो रहा है तथा जो समाधि मार्ग से भी पतित हो रहे हैं वे यत्-किंचित तपोऽनुष्ठान के बल से असुर कुमारों की श्रेणी में उत्पन्न हो जाते हैं । यदि उनका आत्मा तप और सयम के द्वारा भली भाति नियन्त्रित होता तब वे सम्पूर्ण कर्मों के क्षय होने पर मोक्ष को जाते, अथवा कुछ शेष कर्म रहने पर कल्पादि देवलोकों मे उच्च कोटि के देव बनते । परन्तु विपरीत इसके उन्होंने तो असयम जीवन की वृद्धि की है इसलिए वे उच्चकोटि के देव नहीं हुए । क्योंकि सयम धारण करने पर भी उनकी रुचि कामभोगों के रसास्वाद मे लगी हुई है और इसी हेतु से वे अपने समाधि मार्ग से च्युत हो गए हैं, उनमें चित्त की निराकुलता का अंश बिलकुल नहीं रहा, अतएव साधु की प्रत्येक क्रिया में उनकी

शिथिलता बढ़ गई है। आत्मध्यान का नाम समाधि है, अस्तु अब असुर कुमारों से च्युत होने पर उनको जिस फल की प्राप्ति होती है, उसके विषय में कहते हैं—

**तत्तो वि य उवट्टित्ता, संसारं बहुं अणुपरियडन्ति ।**
**बहुकम्मलेवलित्ताणं , बोही होइ सुदुल्लहा तेसिं ॥१५॥**

**ततोऽपि च उद्धृत्य, संसार बह्वनुपर्यटन्ति ।**
**बहुकर्मलेपलिप्तानाम् , बोधिर्भवति सुदुर्लभा तेषाम् ॥१५॥**

पदार्थान्वय —तत्तोवि-वहां से भी उवट्टित्ता-निकल करके बहु-बहुत संसार-संसार में अणुपरियडन्ति-परिभ्रमण करते हैं य-और बहु-बहुत कम्म-लेवलित्ताणं-कर्म लेप से लिप्तों को बोहि-धर्म की प्राप्ति सुदुल्लहा-अति दुर्लभ होई-होती है तेसिं-उन्हों को जिन्होंने उक्त क्रियाएं की थीं।

मूलार्थ—वे जीव-जिन्होंने उक्त क्रियाओं का अनुष्ठान किया है, असुर-कुमारों से निकल कर बहुत संसार में परिभ्रमण करते हैं। कर्मों के लेप से अधिक लिप्त होने पर उनको जिनधर्म की प्राप्ति बहुत दुर्लभ हो जाती है।

टीका—उक्त प्रकार की लक्षण स्वप्नादि लौकिक विद्याओं का उपयोग करने वाले जीव, असुर कुमारों से निकल कर इन चौरासी लाख जीव योनियों में बहुत काल तक परिभ्रमण करते रहते हैं। उनके आत्मा पर कर्मों का अधिक लेप रहता है, इसलिए उनको अत्यन्त दुर्लभ इस बोधि धर्म की प्राप्ति का होना बहुत कठिन हो जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि लक्षण आदि विद्याओं के प्रयोग से उत्तर गुणों की विराधना होती है, और उत्तर गुणों की विराधना से असुर कुमारों में जाकर फिर संसार का भ्रमण करना पड़ता है। इस अवस्था में उनको संसार के अन्यान्य पदार्थों की तो प्राप्ति हो जाती है परन्तु सत्पथ के प्रदर्शक जैन धर्म की प्राप्ति का होना कठिन है इसलिए मुमुक्षु पुरुष को उत्तर गुणों की शुद्धि का अवश्य ध्यान रखना चाहिए जिससे कि संसार परिभ्रमण का कारण नष्ट हो जावे। जब इस प्रकार चारित्र की शुद्धि के लिए प्रयत्न किया जाएगा तब इस जीव को यथार्थ बोध की शीघ्र ही प्राप्ति हो जाएगी तथा कर्मों के लेप से रहित होकर यह आत्मा संसार के बन्धनों से जल्दी छूट जावेगा।

अब यहां पर यह प्रश्न उपस्थित होता है कि जब उन्होंने संसार का सम्बन्ध ही छोड़ दिया तो फिर वे उक्त प्रकार की लक्षणादि विद्याओं का प्रयोग ही क्यों करते हैं ? इसका उत्तर यह है कि वे उक्त प्रकार की क्रियाओं का अनुष्ठान केवल यश कीर्ति और मान बड़ाई आदि के लोभ से करते हैं उनका आत्मा लौकिक मान बड़ाई के लोभ में आकुल हो रहा है। इसलिए अब उनकी आत्मसम्बन्धी असन्तुष्टता के विषय मे कहते हैं—

**कसिणंपि जो इमं लोयं, पडिपुण्णं दलेज्ज इक्कस्स ।**
**तेणावि से ण संतुस्से, इइ दुप्पूरए इमे आया ॥१६॥**

**कृत्स्नमपि य इमं लोकं, प्रतिपूर्णं दद्यादेकस्मै ।**
**तेनापि स न संतुष्येत्, इति दुष्पूरकोऽयमात्मा ॥१६॥**

पदार्थान्वय —कसिणंपि-संपूर्ण भी इमं-यह लोयं-लोक पडिपुण्णं-धन धान्यादि से भरा हुआ जो-जो-सुरेन्द्रादि दलेज्ज-दे देवे इक्कस्स-किसी एक को तेणावि-उससे भी से-वह नसंतुस्से-सन्तोष को प्राप्त नहीं होता इइ-इस प्रकार दुप्पूरए-दुःख से पूर्ण करने योग्य है इमे-यह आया-आत्मा।

मूलार्थ—धन धान्य से भरा हुआ सम्पूर्ण लोक भी यदि कोई किसी को दे देवे, इससे भी लोभी जीव सन्तोष को प्राप्त नहीं होता, इसलिए यह आत्मा दुष्पूर है अर्थात् इसकी तृप्ति होनी अत्यन्त कठिन है।

टीका—इस गाथा में तृष्णा की दुष्पूरता का वर्णन किया गया है। यदि सारे संसार की धन धान्यादि सामग्री से भी इसको सन्तुष्ट करना चाहें, तो भी इसका सन्तुष्ट होना कठिन है। यदि कोई महासमृद्धिशाली देवता, किसी पुरुष को प्रसन्न करने के उद्देश से सारे विश्व की विभूति भी दे डाले तो भी लोभग्रस्त आत्मा की सन्तुष्टि में कुछ न्यूनता ही रह जाती है, वह इससे भी अधिक की इच्छा करता है। तात्पर्य यह है कि आत्मा को लगा हुआ यह तृष्णा का रोग इन पदार्थ-रूप औषधों के द्वारा कभी शान्त नहीं हो सकता। इसकी औषध तो एक मात्र सन्तोष ही है। अतः यह आत्मा बाह्य पदार्थों के लाभ से कभी तृप्ति को प्राप्त

नहीं हो सकता। कहा भी है–नवह्निस्तृणकाष्ठेषु, नदीभिर्वा महोदधि । नचैवात्मा-ऽर्थसारेण शक्यस्तर्पयितु क्वचित्–अर्थात्–जिस प्रकार अग्नि, तृण काष्ठ आदि से तृप्त नहीं होती, और समुद्र नदियों से तृप्त नहीं होता उसी प्रकार यह आत्मा भी धन आदि बाह्य पदार्थों से कभी तृप्ति को प्राप्त नहीं होता। इसलिए अपने आत्मा को सन्तुष्ट करने की इच्छा रखने वाले मुमुक्षु को ज्ञान का आराधन करना चाहिए। ज्ञानशक्ति ही आत्मा को सर्वथा सन्तुष्ट कर सकती है। 'इक्कम' यह चतुर्थी के अर्थ में षष्ठी है।

यह आत्मा, ससार के पदार्थों से क्यों सन्तुष्ट नहीं होता? अब इस बात का विचार करते हैं—

**जहा लाहो तहा लोहो, लाहा लोहो पवड्ढई ।**
**दोमासकयं कज्जं, कोडीए वि न निट्ठियं ॥१७॥**

**यथा लाभस्तथा लोभ', लाभाल्लोभ' प्रवर्धते ।**
**द्विमापकृतं कार्यं, कोट्याऽपि न निष्ठितम् ॥१७॥**

पदार्थान्वय —जहा–जिस प्रकार लाहो–लाभ होता है तहा–उसी प्रकार लोहो–लोभ हो जाता है लाहा–लाभ से लोहो–लोभ पवड्ढई–बढता है दोमास-कय–दोमासे से होने वाले कज्ज–कार्य कोडीए वि–क्रोडों से भी ननिट्ठिय–निष्ठित–निष्पन्न नहीं हुए।

मूलार्थ—जैसे लाभ होता है वैसे ही उसके साथ लोभ हो जाता है, क्योंकि लाभ से लोभ बढता है अतएव दोमासे स्वर्ण से होने वाले कार्य, क्रोडों से भी निष्पन्न न हो सके।

टीका—इस गाथा में भगवान् कपिल केवली ने अपने निजी वृत्तान्त का उदाहरण देकर आत्मा की, दुष्पूर्णता–अतृप्ति–का अच्छा चित्र खींचा है। लाभ से लोभ होता है अर्थात् जैसे लाभ होता जाता है वैसे २ लोभ की मात्रा में अधिकता होती जाती है। उदाहरण के लिए जैसे कपिल केवली। यथा दासी का कार्य मात्र दो मासे सोने से भली भांति हो सकता था परन्तु करोड़ों तक की सम्पत्ति

से भी वह निष्पन्न न हो सका। तात्पर्य यह है कि कपिलदेव कहते हैं कि मैं दासी कृत कार्य के निमित्त केवल दो मासे स्वर्ण लेने के वास्ते गया था परन्तु राजा के प्रसन्न होने पर करोड़ों की प्राप्ति होते हुए भी मेरी तृष्णा का निरोध नहीं हुआ। विपरीत इसके वह तो आगे से आगे बढ़ती ही चली गई। अतः जो आत्मा यथा-लाभ में सन्तोष मानकर निश्चिन्त रहते हैं वे ही वास्तव में सुखी हैं इसलिए मुमुक्षु पुरुष को उचित है कि वह अपने आत्मा में कभी भी लोभ का उदय न होने दे। परन्तु यहां पर इतना ध्यान अवश्य रहे कि यह लोभ का निषेध, सांसारिक पदार्थों के सम्बन्ध को लेकर है और ज्ञानप्राप्ति के विषय में तो जितना भी लोभ किया जावे उतना कम है। क्योंकि आत्मा को अनन्त सुख की प्राप्ति ज्ञान से ही हो सकती है। अतः उसकी वृद्धि में तो जितना भी अधिक प्रयत्न किया जावे उतना ही प्रशंसनीय है।

यह तृष्णा क्यों शान्त नहीं होती ? इसका उत्तर तो यह है कि जब तक विषयों की आसक्ति दूर नहीं होती तब तक तृष्णा का शान्त होना असम्भव है। और विषयासक्ति में सबसे प्रधान स्त्री और उसका संसर्ग है, इसलिए अब इसी के विषय में कहते हैं—

**नो रक्खसीसु गिज्झेज्जा, गंडवच्छासुऽणेगचित्तासु।**
**जाओ पुरिसं पलोभित्ता, खेल्लन्ति जहा व दासेहिं ॥१८॥**

**न राक्षसीषु गृध्येत्, गण्डवक्षस्स्वनेकचित्तासु।**
**याः पुरुषं प्रलोभ्य, क्रीडन्ति यथा वा दासैः ॥१८॥**

पदार्थान्वयः—नो-नहीं रक्खसीसु-राक्षसियों में गिज्झेज्जा-मूर्च्छित होवे गंडवच्छासु-कुच हैं जिनके हृदय में अणेगचित्तासु-अनेक चित्त वाली जाओ-जो स्त्रियां पुरिसं-पुरुष को पलोभित्ता-प्रलोभन देकर-फिर खेल्लंति-क्रीड़ा करती हैं जहा-जैसे व-निश्चय ( वा इव अर्थ में है ) दासेहिं-दासों से।

मूलार्थ—जिनके हृदय में कुच हैं और अनेक जिनके चित्त हैं तथा जो पुरुषों को मोहित करके फिर उनसे दासों के समान क्रीडा करती हैं, ऐसी राक्षसी-स्त्रियों में मूर्च्छित न होवे।

टीका—इस गाथा मे स्त्री सहवास से अलग रहने का उपदेश दिया गया है। स्त्री को राक्षसी कहने का अभिप्राय यह है कि जिस प्रकार राक्षसी, रुधिर को पीकर जीवन का विनाश कर देती है उसी प्रकार यह स्त्री भी आत्मा के ज्ञान आदि जीवन को हरने वाली है। तथा जिसके उर स्थल में–छाती में दो बड़ी २ मास की गाठें हैं, जिनको कुच या स्तन कहते हैं। यद्यपि कामी पुरुषों ने इन कुच रूप मास ग्रथियों को स्वर्णकलश के समान वर्णित किया है अर्थात् इनको सोने के घडों से उपमित किया है तथापि विरक्त पुरुषों के लिए तो यह मास की गाठ ही हैं। एव इनके अनेक विध चित्त अर्थात् अनेक मानसिक सकल्प हैं। अथवा ये अनेक पुरुषों की चाहना का स्थान हैं, या जिनका अनेक पुरुषों मे चित्त है ऐसी स्त्रियों मे विचारशील प्राणी को कभी मूर्च्छित–आसक्त नहीं होना चाहिए। ये स्त्रियें कई प्रकार के प्रलोभनों से–मेरी तो आप ही पर प्रीति है, आप ही का मेरे को आश्रय है, आपके विना तो मैं कभी भी जीवित नहीं रह सकती इत्यादि स्नेहयुक्त वचनों से कामी पुरुषों को अपने ऊपर मोहित करके फिर उनके साथ दासों का सा बर्त्ताव करती हैं। तात्पर्य है कि जैसे–इधर आओ! इधर जाओ! यह करो! वह करो! तुम बडा ही अनुचित काम कर रहे हो! इत्यादि हलके–तुच्छ शब्दों का व्यवहार एक दास–नौकर के साथ किया जाता है। उसी प्रकार यह समोहग्रस्त कामी पुरुषों से करती हैं। इसलिए मुमुक्षु पुरुषों को इनके जघन्य-सहवास से सदा दूर ही रहना चाहिए। इस गाथा के द्वारा सूत्रकर्त्ता ने स्त्रियों के शरीर मन और वाणी का वर्णन करने के साथ, उनमे–स्त्रियों में–आसक्त होने वालों पर उनकी वाणी तथा व्यवहार का जो प्रभाव पडता है तथा उससे प्रभावित होते हुए वे किस दशा का अनुभव करते हैं, इस बात का भी दिग्दर्शन करा दिया है। अपि च स्त्री को राक्षसी के समान कहने का एक यह भी तात्पर्य है कि सयमशील साधु पुरुषों को इससे सदा ही भयभीत रहना चाहिए। इसी मे उनका श्रेय है।

अब फिर इसी विषय को पुष्ट करते हैं—

**नारीसु नोवगिज्झेज्जा, इत्थी विप्पजहे अणागारे।**
**धम्मं च पेसलं णच्चा, तत्थ ठवेज्ज भिक्खु अप्पाणं ॥१९॥**

नारीषु नोपगृध्येत्, स्त्रीर्विप्रजह्यादनगारः ।
धर्मं च पेशलं ज्ञात्वा, तत्र स्थापयेद् भिक्षुरात्मानम् ॥१९॥

पदार्थान्वय —नारीसु-स्त्रियों में नोवगिज्झेज्जा-मूर्च्छित न होवे इत्थी-स्त्रियों को अणगारे-अनगार-साधु विप्पजहे-छोड देवे धम्म-धर्म को च-( निश्चयार्थक है ) पेसल-सुन्दर णच्चा-जानकर तत्थ-उस धर्म में भिक्खु-साधु अप्पाणं-आत्मा को ठवेज्ज-स्थापन करे।

मूलार्थ—*अनगार-भिक्षु, स्त्रियों में मूर्च्छित न होवे, स्त्रियों के ससर्ग को छोड देवे, धर्म को सुदर जानकर उसी में अपने आत्मा को स्थापन करे।*

टीका—विचारशील साधु स्त्रियों में आसक्त न होवे, और उनके सग को अन्त करण से त्याग देवे, अपि च ब्रह्मचर्य रूप धर्म को अति सुन्दर सर्वोत्कृष्ट जानकर उसी में अपने आत्मा को स्थापन करे। शास्त्रों में सर्व अधर्मों का मूल मैथुन को ही बतलाया है। अत मैथुन रूप अधर्म का साधु को सर्वथा परित्याग करके ब्रह्मचर्य रूप उत्तम धर्म मे ही अपने आत्मा को स्थित करना चाहिए। इस प्रकार करने से ही वह अपने अभीष्ट स्थान पर पहुच सकता है।

अपि च पूर्व गाथा में स्त्री के त्याग का वर्णन कर दिया गया है और फिर दोबारा भी इस गाथा में उसी के त्याग का नारी शब्द के द्वारा जो विधान किया है, उसका अभिप्राय यह है कि पूर्व गाथा में वर्णित स्त्री शब्द, केवल मनुष्यजात स्त्री का बोधक है और इस गाथा मे आये हुए नारी और स्त्री शब्द से सभी प्रकार की अर्थात् देव और तिर्यक् सभी स्त्रियों का ग्रहण है इसलिए पुनरुक्ति दोष की सभावना नहीं करनी। साराश कि सयमशील साधु को ब्रह्मचर्य रूप सर्वोत्तम धर्म मे ही अपने आत्मा को सर्वथा स्थिर रखकर मोक्ष सुख की प्राप्ति में प्रयत्नशील बनना चाहिए।

अब इस अध्ययन का उपसहार करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

इइ एस धम्मे अक्खाए,
कविलेणं च विसुद्धपन्नेणं।

तरिहिन्ति जे उ काहिन्ति,
तेहिं आराहिया दुवे लोग ॥२०॥
त्ति बेमि ।
इति काविलीयं अट्ठमं अज्झयणं ॥८॥

इत्येष धर्म आख्यात',
कपिलेन च विशुद्धप्रज्ञेन ।
तरिष्यन्ति ये तु करिष्यन्ति,
तैराराधितौ द्वौ लोकौ ॥२०॥
इति ब्रवीमि ।
इति कापिलिकमष्टममध्ययनम् ।

पदार्थान्वय —इइ–इस प्रकार एस–यह धम्मे–धर्म अक्खाए–कहा है कविलेण–कपिल भगवान् ने विसुद्धपन्नेण–निर्मल प्रज्ञा वाले ने तरिहिंति–तर जावेंगे–ससार समुद्र से जे–जो काहिंति–करेंगे–धर्म को तेहिं–उन्होंने आराहिया–आराधन कर लिए दुवे–दोनों लोग–लोक च–उ–ये दोनों पाद पूर्त्यर्थ में हैं त्ति बेमि–इस प्रकार मैं कहता हू ।

मूलार्थ—इस प्रकार यह धर्म, निर्मल प्रज्ञा वाले–केवल ज्ञानी कपिल भगवान् ने प्रतिपादन किया है जो इस धर्म का सेवन करेंगे वे ससार समुद्र से तर जावेंगे, उन्होंने दोनों लोकों का आराधन कर लिया। इस प्रकार मैं कहता हू।

टीका—इस प्रकार यति धर्म का स्वरूप केवली भगवान् कपिल ने वर्णन किया है। क्योंकि केवली भगवान् के अर्थागम–आत्मागम ही होता है इसलिए उन्होंने यह स्पष्ट रूप से कह दिया है कि जो इस धर्म का आचरण करेंगे वे ससार समुद्र से तर जावेंगे। इतना ही नहीं किन्तु उन्हों के द्वारा दोनों ही लोकों की आराधना हो गई। जैसे–इस लोक में तो वे महान् पुरुषों के द्वारा पूजे जाते हैं

अर्थात् बडे २ भद्र पुरुष उनकी पूजा करते हैं और परलोक में उनको मोक्ष अथवा उत्कृष्ट देवलोक के सुखों की उपलब्धि होती है। इससे सिद्ध हुआ कि धर्म का अनुसरण करने वाले, लोक और परलोक दोनों में ही पूजनीय होते हैं।

इस प्रकार भगवान् कपिल केवली के उपदेश करने पर वे पाँच सौ चोर प्रतिबोध को प्राप्त हो गए। तथा दीक्षा ग्रहण करके सयमव्रत का आराधन करते हुए वे सारे के सारे सद्गति को प्राप्त हुए। 'त्ति बेमि' का अर्थ पहले आ चुका है।

अष्टमाध्ययन समाप्त।

---

# अह णवमं नमिपवज्जा णामज्झयणं

## अथ नवमं नमिप्रव्रज्यानामाऽध्ययनम्।



उक्त आठवें अध्ययन मे निर्लोभता विषयक विवेचन किया गया है सो जो पुरुष लोभरहित होता है वह देव और देवराज–इन्द्र आदि का भी पूज्य बन जाता है। अत इस नवमें अध्ययन में इसी आशय को लेकर नमिराजर्षि के साथ देव-राज–इन्द्र के जो प्रश्नोत्तर हुए हैं उनका कुछ विस्तृत वर्णन किया जाता है। इन्द्र ने राजर्षि नमि को देवलोक से आकर बड़े भाव से वदन किया और उनसे इच्छानुसार कई एक प्रश्न किये तथा राजर्षि से उनका यथार्थ उत्तर प्राप्त करके बड़ी प्रसन्नता प्रकट की। इस नवमें अध्ययन का उक्त आठवें अध्ययन से यही पूर्वापर सम्बन्ध है।

अपि च नमिराजर्षि का पूर्व वृत्तान्त भी प्रसगवश यहा लिखते हैं—



बूद्वीप के भारतवर्ष के अवन्ती देशान्तर्गत सुदर्शन नामक नगर में मणिरथ नाम का राजा राज्य करता था। वह किसी समय अपने छोटे भाई युगबाहु की स्त्री मदनरेखा पर मोहित हो गया। एक दिन उसने मदनरेखा को अपना मनोगत प्रेमभाव जताने के लिए एक दासी के द्वारा नाना भाँति के सुन्दर पदार्थ भिजवाये। मदनरेखा ने दासी को समझा बुझा कर विसर्जन कर दिया। मणिरथ अपनी इच्छा को सफल न देखकर, कामपीडित होकर अतीव व्याकुल हुआ।

एक दिन युगबाहु निज प्रिया सहित वन में क्रीडा करने गया। रात्रि हो जाने से उसने वहीं शयन किया। मणिरथ ने उसके उद्यान में शयन करने के वृत्तान्त को जान कर और ऐसा विचार कर कि युगबाहु की मृत्यु के पश्चात्, मदनरेखा को मेरे अधीन होना ही पडेगा, खड्ग लेकर उद्यान मे गया और युगबाहु पर बलपूर्वक प्रहार किया। 'कोई देख न ले' इस अपयश–भय से भयभीत होकर अन्धकार होने के कारण भागा और उसका पैर एक महाभयकर अजगर पर पडा। उसके द्वारा दशित होकर मृत्यु पाई और नरकगति को प्राप्त हुआ।

इधर मदनरेखा अपने पति को घायल देखकर और मृत्यु समीप जानकर, धर्म की शरण देने लगी। चार प्रकार का आहार तथा अठारह पापों का प्रत्याख्यान कराया। इस प्रकार युगबाहु विधिपूर्वक अनशन करके, धर्मानुक्तिपूर्वक मर कर देवलोक में उत्पन्न हुआ। मदनरेखा गर्भयुक्ता थी, तो भी अपने सतीत्व की रक्षा करने के लिए वन में चली गई। वहीं उसने एक पुत्र को जन्म दिया और उसके हाथ अपने पति की नामाङ्कित मुद्रिका पहिना कर, किसी वस्त्र की झोली में उसे स्थापित कर एक वृक्ष की शाखा पर उस झोली को रखकर, अपने शरीर की शुद्धि करने के लिए किसी जलाशय पर गई। वहाँ एक जलहस्ति ने अपनी सूड से उसे आकाश में उछाल दिया। उसी समय मणिप्रभ नामक विद्याधर आकाश में जा रहा था। मदनरेखा को गृहीत कर उसने अपने विमान में बिठा लिया और उस पर मोहित होकर वापिस घर की तरफ लौटा। मदनरेखा ने पूछा कि आप आगे न जाकर पीछे को क्यों लौट रहे है? तब विद्याधर बोला कि हे भद्रे! मैं अपने पिता जी, जिन्होंने कि साधुवृत्ति धारण करली है, उन्हीं के दर्शनार्थ जा रहा था। किन्तु मार्ग में तुझ जैसी वल्लभा स्त्री के मिलने पर घर की तरफ लौट रहा हू। तुझे घर छोड कर पुन मुनिदर्शनार्थ आऊगा। मदनरेखा ने कहा कि मुझे भी मुनिदर्शन की अभिलाषा है अत मुझे भी साथ ले चलें। तदनुसार वह विद्याधर, मदनरेखा के साथ ही मुनिदर्शनार्थ गया। वहा पर परिषद् में बैठकर धर्मोपदेश सुनने लगा। मुनि ने अपने ज्ञान से सर्व वृत्तान्त जानकर उस समय ब्रह्मचर्य और स्वदारा सन्तोष पर हृदयग्राही उपदेश सुनाया। मणिप्रभ का हृदय परिवर्तित हुआ और उसने पर स्त्री सेवन तथा वेश्यागमन व्यसन के परित्याग का नियम धारण किया।

तत्पश्चात्/मदनरेखा ने जङ्गल में छूट गए हुए अपने पुत्र का वृत्तान्त मुनिवर से पूछा। मुनि ने मन पर्यवज्ञान के बल से कहा कि हे श्राविके ! मिथिला नगरी का राजा पद्मरथ उस वन में क्रीडा करने आया था, वही तेरे पुत्र को ले गया है और पालनपोषणार्थ अपनी रानी को सौंप कर उसने समस्त नगर में उसका जन्ममहोत्सव कराया है।/सती ने पूछा—हे भगवन् ! उस कुमार का उस राजा से पूर्वभव का क्या सम्बन्ध है ? तब मुनि बोले—हे धर्मप्रिये ! इसी जम्बूद्वीप के महाविदेह क्षेत्र में मणितोरण नामक नगर में अमितयश राजा राज्य करता था। पुष्पावती नाम की उसकी रानी के पुष्पसिंह और रत्नसिंह नाम के दो पुत्र उत्पन्न हुए। क्रमश आयु बढने पर राज्यभार उन्हें सौंप कर चक्रवर्ती मुनि अवस्था को प्राप्त हुए। वे दोनों ८४ लाख पूर्व तक राज्यसुख भोग, पश्चात् सयम पालकर मृत्यु के अनन्तर १२ वें देवलोक में उत्पन्न हुए। वहाँ से च्यवकर धातकी खण्ड में हरिषेण नामक वासुदेव की रानी समुद्रदत्ता के सागरदेव और सागरदत्त नामक पुत्र हुए। युवावस्था के व्यतिक्रान्त होने पर दोनों ने ११ वें दृढसुव्रत तीर्थङ्कर के पास दीक्षा ग्रहण की। किन्तु काल की विचित्र लीला है। दीक्षा के तीसरे ही दिन उन पर आकाश से अकस्मात् विद्युत् पड़ी। समाधिमरणपूर्वक सातवें शुक्र देवलोक म देवता हुए। वहा से च्यवकर एक तो मिथिला का राजा पद्मरथ और एक तेरा पुत्र उत्पन्न हुआ।)

तेरे पुत्र को जब से वह पद्मरथ राजा नगर में लेगया है, तब से ही बहुत से शत्रु राजा स्वय ही नम्रित होगए हैं। अत तेरे पुत्र का नाम 'नमि' रक्खा जायगा। इस तरह हे धर्मप्रिये पद्मरथ और तेरा पुत्र पूर्वभव के बन्धु हैं।

( इस वार्ता की समाप्ति के अनन्तर ही एक देव अपने पूर्ण सौन्दर्य के साथ वहाँ आया और प्रथम मदनरेखा को प्रणाम कर पुन मुनि को नमस्कार किया। यह विपरीत कार्य देखकर मणिप्रभ विद्याधर हसने लगा। तब मुनि बोले हे मणिप्रभ ! यह देव मदनरेखा का पूर्वभव का पति है और इसी की कृपा से देवता हुआ है। तदनन्तर देवता ने पूर्वभव का सर्व वृत्तान्त कहकर मदनरेखा से वाञ्छित अर्थ की याचना करने को कहा। तथैव मदनरेखा के कथनानुसार उसे सुव्रता नामा आर्या के पास दीक्षित करा दिया। और स्वय स्वर्ग को चला गया। /

इधर मुनि के कथनानुसार ही उस कुमार का नाम 'नमिकुमार' रक्खा गया। युवा होने पर, तदनतर १०८ कन्याओं के साथ उसका पाणिग्रहण हुआ। तदनन्तर राज्य के भारवहन मे समर्थ जानकर, पद्मरथ राजा ने उसे राज्यसिंहासन पर स्थापित किया और स्वय दीक्षा धारण करली।

कुमार भी सुखशान्तिपूर्वक राज्य करने लगे। एक दिन कुमार का सुभद्र-जाति का श्वेतहस्ती मदान्ध होकर भाग गया। दूर निकल जाने पर चन्द्रयश राजा के सुभट उसे पकड कर अपने राजा के पास ले आए। नमिराजा ने चन्द्रयश के पास दूत भेजकर समाचार कहलाया कि हाथी को वापिस लौटा दो। परन्तु चन्द्रयश ने यह कह कर कि 'नमिराजा राजनीति से अनभिज्ञ है। जो वस्तु जिसके हस्तगत हो जाती है, वह उसी की हो जाती है' दूत को वापिस कर दिया। दूत के द्वारा यह समाचार सुनकर नमिराजा चतुरंगिणी सेना लेकर युद्धार्थ चला। इधर चन्द्रयश भी पूरी तैयारी के साथ सम्मुख आ डटा, घोर सग्राम होने लगा।

आर्या मदनरेखा ने जब यह समाचार सुना तो वह गुरु की आज्ञा लेकर वहा आई। नमिराजा ने विधिपूर्वक नमस्कार किया और पधारने का कारण पूछा। आर्या ने सर्व पूर्व वृत्तान्त सुनाकर कहा कि चन्द्रयश तुम्हारा बडा भाई है। अत उससे युद्ध योग्य नहीं, तत्पश्चात् चन्द्रयश को भी इसी प्रकार समझाया। तब तो दोनों भाई बडे प्रेम से गले मिले। चन्द्रयश अपने छोटे भाई ( नमिराजा ) को राज्यभार सौंप कर स्वय दीक्षित हुए और कर्म निर्जरा कर मोक्ष प्राप्त किया।

नमिराजा सुखपूर्वक दोनों देशों का राज्य करने लगे। किसी समय राजा के शरीर में भयकर दाहज्वर उत्पन्न हो गया। वैद्यों से उपचार न हो सका। अत मे वैद्यों ने कहा कि बावनगोशीर्ष चन्दन के लेप से यह ज्वर शान्त होगा। रानिया तत्क्षण ही गोशीर्षचन्दन घिसने लगीं। घिसते समय रानियों के हाथों के कङ्कण शब्दायमान हो रहे थे। आकुलता के कारण राजा को वह शब्द न रुचा और रानियों को कहा कि इस शब्द को बन्द करो। आज्ञानुसार रानियों ने सौभाग्य का चिह्न जानकर एक २ कङ्कण तो पहने रक्खा और शेष को उतार दिया। शब्द होना बन्द हो गया। तब राजा ने पूछा यह शब्द बन्द कैसे हो गया? रानिया बोलीं—महाराज अब हाथों में एक एक ही कङ्कण है, शब्द कैसे हो? तब राजा को

वैराग्य भाव का उदय हुआ और विचारने लगे कि वास्तव में ही जीवन तो एकाकी ही सुखी है। समूह में तो इन कङ्कणों के शब्द की तरह मनुष्य कोलाहल-ग्रस्त आकुलता की अवस्था में पड़ा रहता है। क्या ही अच्छा हो कि मैं दीक्षा धारण करूं ? इसी विचारमग्न अवस्था में वे निद्रागत हुए। और स्वप्नावस्था में सातवें स्वर्ग का दृश्य देखने लगे। निद्रा से मुक्त हुए तो जातिस्मरण ज्ञान द्वारा अपने पूर्व जन्म को हस्तामलक देखने लग गए। जिसका वर्णन अब सूत्रकार आगामी गाथाओं के द्वारा कर रहे हैं—

**चइऊण देवलोगाओ, उववन्नो माणुसम्मि लोगम्मि ।**
**उवसन्तमोहणिज्जो , सरई पोराणियं जाइं ॥१॥**

**च्युत्वा देवलोकात्, उपपन्नो मानुषे लोके ।**
**उपशान्तमोहनीयः , स्मरति पौराणिकीं जातिम् ॥१॥**

पदार्थान्वय —चइऊण-च्यव करके देवलोगाओ-देवलोक से उववन्नो-उत्पन्न हुआ माणुसम्मि-मनुष्य लोगम्मि-लोक में उवसतमोहणिज्जो-उपशात हो गया है मोहनीय कर्म जिसका पोराणियं-पुराणी जाइं-जाति को सरई-स्मरण करता है।

मूलार्थ—वह देवलोक से च्यवकर इस मनुष्यलोक में उत्पन्न हुआ और मोहनीयकर्म के उपशान्त होने से उसको अपने पिछले जन्म का स्मरण हो उठा अर्थात् वह अपने पूर्व जन्म का स्मरण करने लगा।

टीका—इस गाथा में इस बात का प्रकाश किया गया है कि जिस जीव का दर्शन मोहनीय कर्म उपशान्त हो जाता है—उपशम को प्राप्त हो जाता है—वह आत्मा अपने पिछले जन्मों को ज्ञान के द्वारा देख लेता है, परन्तु जिस जीव के दर्शन मोहनीय का उदय होता है वह पिछले जन्म को तो क्या, इस जन्म के किए हुए कार्यों को भी भूल जाता है। पर साथ में सूत्रकर्ता ने यह भी बतला दिया कि उच्चकोटि के देवता अपने स्वर्ग स्थान से च्यव कर मनुष्ययोनि में ही आते हैं, पशुयोनि में नहीं। इसके अतिरिक्त, 'पौराणिकी जाति' का उल्लेख करने से नास्तिकता के विचारों का भी परिहार कर दिया गया। क्योंकि इस कथन से जीवका

परिभ्रमण और जन्मान्तर ग्रहण, स्पष्ट रूप से सिद्ध होता है। इसलिए सातवें, शुक्र देवलोक के पुष्पोत्तर विमान से च्यव कर इस मनुष्यलोक में उत्पन्न होने के अनन्तर दर्शन मोहनीयकर्म के उपशान्त होने से वह अपने पिछले–देवलोक में होने वाले–जन्म का स्मरण करने लगा। एव यहा पर 'सरई–स्मरति' यह जो वर्तमानकाल की क्रिया दी गई है वह उसी काल की अपेक्षा से जाननी चाहिए। अस्तु, जाति स्मरण के बाद फिर क्या हुआ ? अब इसी विषय में कहते हैं।

जाइं सरित्तु भयवं, सयंसंबुद्धो अणुत्तरे धम्मे।
पुत्तं ठवेत्तु रज्जे, अभिणिक्खमई नमी राया ॥२॥
जातिं स्मृत्वा भगवान्, स्वयंसंबुद्धोऽनुत्तरे धर्मे।
पुत्रं स्थापयित्वा राज्ये, अभिनिष्क्रामति नमिराजा ॥२॥

पदार्थान्वय —जाइ–जाति को सरित्तु–स्मरण करके भयव–बुद्धिमान् सय-सबुद्धो–सबुद्ध हुआ अणुत्तरे–सर्वोत्कृष्ट चारित्र रूप धम्मे–धर्म मे पुत्त–पुत्र को रज्जे–राज्य मे ठवेत्तु–स्थापन करके नमीराया–नमिराजा अभिणिक्खमई–दीक्षा के लिए निकलता है।

मूलार्थ—जाति को स्मरण करके, स्वय बोध को प्राप्त होकर, प्रधान धर्म में बुद्धिमान् वह नमिराजा, पुत्र को राज्य में स्थापन करके दीक्षा के लिए निकलता है–तय्यार होता है।

टीका—वह नमिभगवान् अपनी पिछली जाति को स्मरण करके अपने आप ही प्रतिबोध को प्राप्त हो गया। अर्थात् सर्वोत्कृष्ट जो चारित्र रूप धर्म है उसके धारण करने की उसमें स्वयमेव रुचि उत्पन्न हो गई। अत पुत्र को राज्यपद मे स्थापन करके स्वय दीक्षा के लिए उद्यत हो गया। तात्पर्य कि ससार का परित्याग करके सन्यास व्रत के ग्रहण करने के लिए कटिबद्ध हो गया। जो दीक्षा बोधपूर्वक ग्रहण की जाती है वही फलवती होती है, बिना बोध के दीक्षा का ग्रहण करना अभीष्ट फल को नहीं देता।

यहा 'स्वय' के स्थान पर 'सय' आदेश किया गया है। 'भगवान्' का

अर्थ बुद्धिमान् है । 'अभिणिक्खमई' यह लट् का प्रयोग तत्काल की अपेक्षा से किया गया है ।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**सो देवलोगसरिसे, अन्तेउरवरगओ वरे भोए ।**
**भुंजित्तु नमी राया, बुद्धो भोगे परिच्चयई ॥३॥**

**स देवलोकसदृशान्, अन्त पुरवरगतो वरान्भोगान् ।**
**भुक्त्वा नमिराजा, बुद्धो भोगान् परित्यजति ॥३॥**

पदार्थान्वय —सो–वह देवलोगसरिसे–देवलोक सदृश अन्तेउरवर–रानियों के साथ गओ–प्राप्त हुआ वरे–प्रधान भोए–भोगों को भुंजित्तु–भोगकर नमीराया–नमिराजा बुद्धो–प्रबुद्ध होकर भोगे–भोगों को परिच्चयई–परित्याग करता है ।

**मूलार्थ—अपनी रानियों के साथ देवसमान भोगों को भोगता हुआ वह नमिराजा प्रतिबोध को प्राप्त होकर उन भोगों को छोड़ देता है–उनका परित्याग कर देता है ।**

टीका—नमिराजा देवलोक के समान श्रेष्ठ राजमहिलों में प्राप्त होकर, प्रधान से प्रधान कामभोगों को भोग करके पश्चात् अपने आप प्रतिबोध को प्राप्त होकर उन कामभोगों का परित्याग कर देता है । तात्पर्य यह है कि जब नमिराजा ने तत्त्व को समझ लिया तो फिर उसको कामभोगों के वास्तविक रहस्य का भी पता लग गया अत उनकी असारता और कटु परिणाम को देखकर उसने उनका परित्याग कर दिया । जब तक मनुष्य किसी पदार्थ के स्वरूप को यथार्थ रूप से नहीं जान लेता तब तक उसके ग्रहण अथवा त्याग की ओर उसकी दृष्टि नहीं जाती । अत उपर्युक्त कथन से यह सिद्ध हो गया कि देवलोक सदृश कामभोग भी सर्वथा दु ख रूप ही हैं इसलिए नमिराजा ने राज्य प्राप्त होने पर भी उसका त्याग कर दिया ।

यहा पर दूसरी वार जो भोगों का ग्रहण किया गया है वह मूढ पुरुषों की स्मृति के लिए है, क्योंकि मूढ पुरुष ही बार २ कामभोगों का स्मरण किया करते हैं । वे भी इनको त्याग देवें एतदर्थ ही इनका ग्रहण है । यहा पर वर शब्द परनिपात

प्राकृत के नियम से जानना, तथा च वृत्तिकार,–वरशब्दस्य प्रकृतत्वात् परनिपात ॥ क्या नमिराजा ने केवल कामभोगों का ही परित्याग किया या और और भी कुछ छोड कर दीक्षा ग्रहण की ? अब इसी विषय में कहते हैं—

**मिहिलं सपुरजणवयं, बलमोरोहं च परियणं सव्वं ।**
**चिच्चा अभिनिक्खन्तो, एगन्तमहिट्ठिओ भयवं ॥४॥**

**मिथिलां सपुरजनपदां, बलमवरोधं च परिजनं सर्वम् ।**
**त्यक्त्वाऽभिनिष्क्रान्तः , एकान्तमधिष्ठितो भगवान् ॥४॥**

पदार्थान्वय —मिहिल–मिथिला नगरी सपुरजणवय–नगर और देश के साथ बल–चतुरंगिणी सेना ओरोह–अन्त पुर च–और परियणं–परिजन सव्व–सबको चिच्चा–छोड कर अभिनिक्खन्तो–घर से निकल कर–दीक्षाग्रह की एगत–एकान्त–मोक्ष में अहिट्ठिओ–अधिष्ठित हुआ भयव–भगवान् ।

मूलार्थ—मिथिलानगरी, नगर, देश, सेना, अन्तःपुर और परिजन आदि सर्व को छोड़ कर भगवान्–धैर्यादिगुण सम्पन्न–नमिराजा घर से निकल, दीक्षा धारण करके–मोक्ष मार्ग में अधिष्ठित हो गए ।

टीका—नमिराजर्षि ने मिथिलानगरी के अन्य सारे जनपद का भी त्याग कर दिया, इतना ही नहीं किन्तु चारों प्रकार की सेना, अन्त पुर, अभिजन–दास दासी आदि को छोड करके वे दीक्षित हो गए । अपिच दीक्षाग्रहण करने के बाद एकान्त एक उद्यान में जा बैठे । इस प्रकार द्रव्य रूप से एकान्त में बैठने के बाद भावरूप से एकान्त होने के लिए वे निम्नलिखित विचार करने लगे–"मैं अकेला हू, न मैं किसी का हू और न कोई मेरा है, ससार के जितने भी भोगविलास हैं तथा सासारिक पुरुषों से जितना भी सम्बन्ध है वह सब अनर्थ का कारण है, मुझे तो केवल आत्मा की खोज करके उसी मे रमण करना चाहिए इत्यादि' इस प्रकार से विचार करने के अनन्तर वह राजर्षि सम्यग्-ज्ञान, दर्शन और चारित्र रूप रत्नत्रय की आराधना करते हुए मोक्ष के मार्ग में प्रवृत्त हो गए । ये तीनो–ज्ञा, नदर्शन, चारित्र–मोक्ष के मार्ग हैं इनका सम्यक्तया आराधन ही भावरूप एकान्तता है ।

भगवान् शब्द का अर्थ, यहां पर धैर्यादिगुण संयुक्त है। क्योंकि जब तक साधक में धैर्यादि गुणों की विद्यमानता न हो तब तक वह द्रव्य और भाव से एकान्त नहीं हो सकता और जब इन उक्त गुणों को साधक प्राप्त कर लेता है तब उससे कोलाहल में नहीं रहा जाता, इसलिए घर बार और राज्यपद आदि सब प्रकार की सम्पत्ति का परित्याग करके स्वयं बुद्ध, नमिराजा दीक्षाग्रहण करके एकान्त उद्यान में जा बैठे। अब उनका मिथिलानगरी या अन्य राज्यसम्पत्ति में किसी प्रकार का भी ममत्व नहीं रहा, उनके लिए उद्यान और राजमहल में अब कोई अन्तर नहीं। क्योंकि जब तक ममत्व रहता है तब तक ही वस्तुओं में न्यूनाधिकता अथवा भले बुरे का विचार रहता है, और जिस समय पदार्थों पर से मूर्च्छा हट जाती है उस समय विचारशील के लिए कोई भी वस्तु अपनी अथवा पराई नजर नहीं आती, उस समय तो उसका दृष्टिवैषम्य समता या समानता के रूप में परिणत हो जाता है। अतः ममत्व का त्याग करने वाले मुमुक्षु पुरुष द्रव्य और भाव दोनों प्रकार से ही एकान्तसेवी होते हैं। तथा जिनका ममत्व नहीं गया वे द्रव्य रूप से एकान्त में रहते हुए भी भाव से एकान्तवास करने वाले नहीं होते। परन्तु राजर्षि-नमि तो द्रव्य और भाव दोनों ही प्रकार से एकान्त हो गए अर्थात् राज्यपद को छोड़ कर दीक्षित होते हुए एकान्त में जाकर रत्नत्रय के आराधन में प्रवृत्त हो गए।

अब नमिराजर्षि के चले जाने के बाद का वृत्तान्त लिखते हैं—

**कोलाहलगभूयं , आसी मिहिलाए पव्वयन्तम्मि ।**
**तइया रायरिसिम्मि, नमिम्मि अभिणिक्खमन्तम्मि ॥५॥**

**कोलाहलकभूतम् , आसीन्मिथिलायां प्रव्रजति (सति)।**
**तदाराजर्षौ नमौ, अभिनिष्क्रामति ॥५॥**

पदार्थान्वय—कोलाहलगभूय-कोलाहल भूत शब्द आसी–हुआ मिहिलाए–मिथिला में पव्वयन्तम्मि–दीक्षा लेने के समय तइया–उस समय रायरिसिम्मि–राजर्षि नमिम्मि–नमि के अभिणिक्खमन्तम्मि–घर से निकलने पर।

मूलार्थ—नमिराजर्षि के घर से निकलने पर मिथिलानगरी में बड़ा भारी कुहराम मच गया जब कि वह दीक्षा के लिए घर से निकले।

टीका—नमिराजर्षि के दीक्षा के निमित्त घर से निकल कर उद्यान की तरफ प्रयाण करने पर मिथिला में कुहराम सा मच गया। लोग, हा तात! 'हमें छोड कर कहां जा रहे हो' इस प्रकार आक्रन्दन करते हुए पीछे २ जा रहे हैं जिसको जिसका कुछ सहारा होता है वह उसके वियोग होने पर अवश्य शोकातुर होता है, क्योंकि जो सुख उसे प्राप्त था उसका अब विनाश हो रहा है, इसलिए नमिराजा के प्रव्राजित होने के समय पर प्रजा का, उससे प्राप्त होने वाले सुखों को स्मरण करके आक्रन्दित होना एक मानव-प्रकृति सिद्ध, स्वाभाविक सी बात है।

यद्यपि नमि, अभी तक राजा ही है तथापि शास्त्रकार—ने सूत्रकर्ता ने उसको जो ऋषि कहा है वह भावी नैगमनय की अपेक्षा से कहा है। तथा, वह राज्य अवस्था में भी काम क्रोधादि कषायों के निग्रह करने में प्राय ऋषियों की तरह ही प्रवृत्त रहा है इसलिए भी उसे ऋषि कहा गया है। कहा भी है—'काम क्रोधस्तथा लोभ, हर्षोमानोमदस्तथा। षड्वर्गमुत्सृजेदेन, य सदा स सुखी भवेत्॥' अर्थात्—काम, क्रोध, लोभ, हर्ष, मान और मद इन षड्विध अन्तरग शत्रुओं के ससर्ग का जो परित्याग कर देता है वह सदा ही सुखी रहता है।

अब इसके बाद का वृत्तान्त कहते हैं—

**अब्भुट्ठियं रायरिसिं, पव्वज्जाठाणमुत्तमं ।**
**सक्को माहणरूवेणं, इमं वयणमब्बवी ॥६॥**

**अभ्युत्थितं राजर्षिं, उत्तम प्रव्रज्यास्थानं (प्रति) ।**
**शक्रो ब्राह्मणरूपेण, इदं वचनमब्रवीत् ॥६॥**

पदार्थान्वय —अब्भुट्ठियं—उठे हुए रायरिसिं—राजर्षि को पव्वज्जाठाण—दीक्षास्थान उत्तम—उत्तम सक्को—इन्द्र माहणरूवेण—ब्राह्मण के वेष मे आकर इम—यह वयण—वचन अब्बवी—कहने लगा।

मूलार्थ—उत्तम दीक्षास्थान के लिए उद्यत हुए राजर्षि को इन्द्र ने ब्राह्मण के वेष में आकर यह वक्ष्यमाण—आगे कहे जाने वाले वचन कहे।

टीका—जब नमिराजर्षि उत्तम दीक्षास्थान—ज्ञानदर्शन चारित्ररूप स्थान

के लिए उद्यत हुए अर्थात् दीक्षित होने लगे तब प्रथम देवलोक का स्वामी इन्द्र ब्राह्मण का रूप बनाकर उनके पास आया और उनसे यह वक्ष्यमाण वचन कहने लगा। इन्द्र ने नमिराजर्षि से जो कुछ कहा उसका वर्णन आयगा, नमिराजर्षि के पास आने का इन्द्र का बड़ा ही विलक्षण अभिप्राय है। इन्द्र इस बात को स्पष्ट रूप से परीक्षा करनी चाहता है कि नमिराजा को जो वैराग्य हुआ है—जिसके कारण वह दीक्षाग्रहण करने के लिए उद्यत हुए हैं—वह अन्तःकरण से है या बाह्य—दिखावे की चेष्टामात्र ही है। यद्यपि यह काम वह किसी अन्य देवता के द्वारा भी करा सकता था परन्तु स्वयं जिस बात का अनुभव किया जावे उसका महत्त्व कुछ और ही होता है—वस्तुज्ञान की जो स्पष्टता अनुभव में है वह श्रवण में कदापि नहीं, इसलिए अपने किसी अनुचर को न भेजकर इन्द्र स्वयं देवलोक से आया। इसके अतिरिक्त प्रव्रज्या स्थान को उत्तम बतलाने का यह तात्पर्य है कि 'वास्तव में, गुणों की उत्कृष्टता दीक्षा में ही रही हुई है अतः यही उत्तम स्थान है' यह भली भांति विदित हो सके।

अब इन्द्र ने जो कुछ पूछा है उसी का निम्नलिखित गाथाओं में दिग्दर्शन कराया जाता है—

**किण्णु भो अज्ज मिहिलाए, कोलाहलगसंकुला ।**
**सुव्वन्ति दारुणा सद्दा, पासाएसु गिहेसु य ॥७॥**

**किन्नु भो अद्य ! मिथिलायां, कोलाहलकसंकुलाः ।**
**श्रूयन्ते दारुणाः शब्दाः, प्रासादेषु गृहेषु च ॥७॥**

पदार्थान्वयः—किं-क्यों णु-(वितर्क अर्थ में है) भो-(आमन्त्र)-हे मुने अज्ज-आज मिहिलाए-मिथिला में कोलाहलग-कोलाहल से संकुला-व्याप्त सद्दा-शब्द दारुणा-कठिन पासाएसु-प्रासादों में-राजभवनों में य-और गिहेसु-सामान्य घरों में सुव्वन्ति-सुने जाते हैं।

मूलार्थ—हे नमे ! आज मिथिला में इतना कुहराम क्यों मचा हुआ है ? राजमहलों तथा सामान्यघरों में इतने दारुण शब्द क्यों सुनाई देते हैं।

टीका—नमिराजर्षि को सम्बोधन करके इन्द्र ने कहा कि हे महाराज! मिथिलानगरी में आज इतना कोलाहल क्यों हो रहा है? आम घरों में तथा राजमहलों में एवं आने जाने के मार्गों में, लोगों के हृदयविदारी आर्तनाद जो सुनाई दे रहे हैं, इसका क्या कारण है? क्योंकि आप जैसे नीतिमान् शासक के होते हुए इस प्रकार के शब्दों का सुनाई देना कुछ योग्य प्रतीत नहीं होता। इसके अनन्तर क्या हुआ, अब इसी विषय में कहते हैं—

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥८॥**

**एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित ।**
**ततो नमी राजर्षि:, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥८॥**

पदार्थान्वय—एयमट्ठ–इस पूर्वोक्त अर्थ को निसामित्ता–सुन करके हेउकारण–हेतु और कारण से–चोइओ–प्रेरित किया हुआ तओ–तदनन्तर नमीरायरिसी–नमिराजर्षि देविन्द–देवेन्द्र के प्रति इण–यह अब्बवी–कहने लगा।

मूलार्थ—इसके अनन्तर, इन्द्र के कहे हुए अर्थ को सुनकर, उसके द्वारा हेतु और कारण से प्रेरित किया गया नमिराजर्षि इन्द्र के प्रति इस प्रकार कहने लगा।

टीका—इन्द्र की बात को सुनकर, इन्द्र के द्वारा हेतु और कारण से प्रेरित किए जाने पर नमिराजर्षि ने उसके प्रश्न का उत्तर देने के लिए इन्द्र के प्रति यह कहा–जिसका कि आगे वर्णन आयगा। यहा पर हेतु और कारण से प्रेरित किए जाने का तात्पर्य यह है कि जो प्रश्न हेतु और कारणगर्भित होता है वह विचारणीय और उत्तर देने के योग्य समझा जाता है। इन्द्र का जो प्रश्न है वह भी हेतु और कारणगर्भित है, इसलिए उसका उत्तर देना नमिराजर्षि के लिए परम आवश्यक था। विपरीत इसके, नमिराजर्षि के पास आकर इन्द्र यदि हेतु और कारण से शून्य कोई मनघड़त भरा प्रश्न करता तो वे नमिराजर्षि–उसका उत्तर देने में कभी

प्रधान स्थान दिया है। यद्यपि सामान्यदृष्टि से तो हेतु और कारण दोनों एक ही हैं परन्तु विशेष दृष्टि से इन दोनों मे भेद है। इसीलिए सूत्रकार ने यहां पर दोनों का उल्लेख किया है।

साध्य के साधक को हेतु कहते हैं। यथा—पर्वतगत वह्नि साध्य, और धूम हेतु है। परार्थानुमान के पांचों[2] अवयवों में से इसका दूसरा स्थान है। कारण उसका नाम है जो नियम से कार्य से पूर्ववर्ती हो अथवा जिसके बिना कार्य की उत्पत्ति ही न हो सके। जैसे घट यह कार्य, और मृत्तिका, कुम्हार तथा दण्डचक्र आदि कारण हैं। क्योंकि ये सब घट से प्रथम विद्यमान होते हैं और इनके बिना घट की उत्पत्ति भी नहीं हो सकती।

इन्द्र के हेतु और कारणगर्भित प्रश्न को सुनकर उसके अनुरूप उत्तर देते हुए नमिराजर्षि ने इन्द्र के प्रति जो कुछ कहा अब उसी का वर्णन निम्नलिखित गाथाओं में सूत्रकार करते हैं। नमिराजर्षि ने कहा कि हे इन्द्र—

---

१ न्याय नैयायिकों ने अनुमान दो प्रकार का माना है। एक स्वार्थानुमान दूसरा परार्थानुमान। अपने लिए जो हो वह स्वार्थ और दूसरों के लिए जिसका प्रयोग किया जावे वह परार्थानुमान कहलाता है।

२ प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय और निगमन, ये पांचों परार्थानुमान के अवयव कहे जाते हैं।

१—पक्ष की स्थापना का नाम प्रतिज्ञा है। २—साध्य के साधक को हेतु कहते हैं ३—हेतु और साध्ययुक्त वस्तु का दृष्टान्त उदाहरण है। ४—उदाहरण से साध्य का संयोग करना, उपनय है ५—हेतु उदाहरण और उपनय के द्वारा साध्य का निश्चय करना निगमन कहलाता है। इन्द्र ने नमिराजर्षि के प्रति जो प्रश्न किया है उसमें ये पांचों ही संघटित हैं यथा—(प्रतिज्ञा) तू धर्मात्मा है इसलिए तुमको नगरी अथवा कुटुम्ब आदि परिवार का परित्याग करके दीक्षित होना उचित नहीं। (हेतु) क्योंकि सारे पौरजन मर्मभेदि कुहराम मचा रहे हैं। व्यतिरेकी (उदाहरण) जहां पर इस प्रकार का आक्रन्दन या कुहराम होता है वहां पर धर्मात्मा पुरुष निमित्त भूत नहीं होते जैसे कि हिंसादि कर्म में उनकी प्रवृत्ति नहीं होती। जिस प्रकार हिंसा के समय पर आक्रन्दन होता है उसी प्रकार यहां पर भी हो रहा है।

(उपनय) अतएव इन पूर्वोक्त कारणों से तुम्हारा घर से निकलना अयोग्य है-योग्य नहीं।

(निगमन) तुम्हारे निकलने से यह कुहराम मचा, इसलिए तुम्हारा निकलना अयोग्य ठहरा, जैसे हिंसादि व्यापार में आक्रन्दन होता है वैसे ही तुम्हारे निकलने से हो रहा है। उन आक्रन्दनादि शब्दों के भय से जैसे हिंसा आदि कर्मों का परित्याग किया जाता है वैसे ही इस दीक्षा का भी परित्याग कर देना चाहिए क्योंकि फिर इस प्रकार के शब्द न होंगे। कारण के विषय का उदाहरण इस प्रकार है—

तुम्हारे निकलने पर ही ये भयानक कुहराम सुनाई देता है, अतः इन भयानक शब्दों का कारण आपका निकलना है। यदि तुम दीक्षाग्रहण न करें तो ये भयानक शब्द भी सुनाई न दें। सारांश कि आप धर्मात्मा पुरुष हैं आपको इस प्रकार की आर्तरौद्र क्रियाओं का निमित्त भूत नहीं होना चाहिए अन्यथा आपकी महत्ता में लांछन आ जायगा।

मिहिलाए चेइए वच्छे, सीयच्छाए मणोरमे।
पत्तपुप्फफलोवेए , बहूणं बहुगुणे सया ॥९॥

मिथिलायां चैत्यवृक्षे, शीतच्छाये मनोरमे।
पत्रपुष्पफलोपेते , बहूनां बहुगुणे सदा ॥९॥

पदार्थान्वय —मिहिलाए–मिथिला में चेइए–चैत्य वच्छे–वृक्षों से पूर्ण सीयच्छाए–शीतल छाया से युक्त मणोरमे–मनोरम नाम वाला चैत्य है पत्तपुप्फफलोवेए–पत्र पुष्प और फलों से युक्त बहूण–बहुत पक्षी आदि को बहुगुणे–बहुत गुण वाला सया–सदा–उपकार करने वाला है।

मूलार्थ—मिथिलानगरी के चैत्य–उद्यान–में मनोरम नाम का एक वृक्ष है, जो कि पत्र पुष्प और फलो से युक्त एव अनेकविध पक्षिगणों को सदा आश्रय देने वाला है। अथवा मिथिलानगरी के समीप, पत्र पुष्प और फलयुक्त वृक्षों से परिपूर्ण, अतिरमणीय एक चैत्य–उद्यान है जो कि अनेक विधपक्षिगणों का पोषक एव आश्रयदाता है, तथा विशेष शोभायुक्त होने से उसका नाम भी मनोरम है।

वाएण हीरमाणम्मि, चेइयम्मि मणोरमे।
दुहिया असरणा अत्ता, एए कन्दन्ति भो ! खगा ॥१०॥

वातेन ह्रियमाणे, चैत्ये मनोरमे।
दुःखिता अशरणा आर्ताः, एते क्रन्दन्ति भो ! खगाः ॥१०॥

पदार्थान्वय —वाएण–वायु से हीरमाणम्मि–हिल जाने पर–चेइयम्मि–चैत्य मे मनोरमे–मनोरम नाम वाला चैत्य वृक्ष दुहिया–दु खित असरणा–शरण रहित

१ 'उद्याने देवगहे च वृक्ष चैत्यमुदा हृतम्'–चैत्यशब्द–उद्यान, देवगृह और वृक्ष के अर्थ में ग्रहण किया जाता है। सर्वार्थ सिद्धि में चैत्य शब्द की व्याख्या इस प्रकार की है–'चितिरिष्टेष्टिकादि चय स्तत्र साधु योग्यश्चित्य स्वार्थेऽपि चैत्यस्तस्मिन्–कोर्थ ? अधोबद्धपीठिके उपरिचोच्छ्रितपताके–मनोरमे–मनोऽभिरति हेतौ वृक्षे इति शेष, अर्थात् जिस वृक्ष के नीचे ईंटों का चबूतरा बना हुआ हो और ऊपर पताका–झंडी बधी हो उसको चैत्य कहते हैं। और मन को अति आनन्द देने वाला होने से मनोरम कहलाता है।

अत्ता-आर्त हुए एए-मे प्रत्यक्ष दीखने वाले खगा-पक्षिगण कन्दन्ति-आक्रन्दन-रुदन करते हैं भो-( आमन्त्रण अर्थ में है )।

**मूलार्थ—परन्तु एक दिन वह मनोरम नाम का चैत्य वृक्ष वायु के वेग से हिल गया-अर्थात् गिर पड़ा, हे इन्द्र उसके गिर पड़ने से ही, असहाय, दुःखी और आर्त हुए ये पक्षिगण इस प्रकार का आक्रन्दन करते हैं।**

टीका—इन्द्र ने नमि राजर्षि से जो प्रश्न किया है उसका आशय स्पष्ट है। वह कहता है कि आज मिथिला मे जितना भी आर्तनाद हो रहा है उसका कारण आप हैं। यदि आप दीक्षा के लिए घर से न निकलते तो ये पुरवासी लोग कभी इतने दुःखी न होते। अतः आपका प्रव्रज्या में प्रवृत्त होना ही इनके दुःख का मूलहेतु है। तथा यदि आप दीक्षा का विचार छोड़ देवें तो ये लोग फिर पूर्ववत् सुखी हो सकते हैं इस लिए इनके सुख अथवा दुःख का आप ही कारण हैं। इन्द्र के इस आशय को समझ कर बुद्धिमान् राजर्षि ने जो उत्तर दिया है वह भी बड़ा मार्मिक और हृदयग्राही है। नमिराजर्षि कहते हैं कि हे इन्द्र ! मिथिला के समीपवर्ती इस रमणीय उद्यान में मनोरम नाम का यह बड़ा ही सुन्दर और विशाल काम वृक्ष था इसकी शीतल छाया के तले हजारों जीवों को विश्राम मिलता था, अनेकविध पक्षिगणों का यह आश्रय स्थान बना हुआ था, इसके सुगन्धित पुष्पों और स्वादिष्ट फलों से अनेक जीवों को पोषण मिलता था अधिक क्या कहें इसके द्वारा अनेक असहाय जीवों का निर्वाह होता था। परन्तु दैवयोग से आज उस वृक्ष की वह दशा नहीं रही, वायु के प्रबल वेग ने उसे जड़ से हिलाकर नीचे गिरा दिया ! अब वह न फल देने में समर्थ है, न छाया से सहायता कर सकता है और न ही किसी को आश्रय प्रदान करने की ही अब उसमें शक्ति है। वृक्ष के इस प्रकार गिर जाने से उसके आश्रय में रहने वाले यह पक्षिगण भी निराश्रित हो गये। जब इनका आश्रय नष्ट हो गया तब असहाय होने से इनका दुःखी होना और आर्तनाद करना अनिवार्य है। क्योंकि आधार पर ही आधेय की स्थिति निर्भर है जब आधार ही न होगा तो आधेय कहां रह सकेगा अतः ये पक्षिगण अपने दुःख के लिए यदि वृक्ष को उपालम्भ दें तो यह इनकी भूल है, क्योंकि वृक्ष का इसमें कोई भी दोष नहीं। वह तो जब तक स्थिर और हरा भरा रहा

तब तक उसने इन सब पक्षिगणों को उदारता पूर्वक आश्रय दिया। इसलिए वास्तव में इन पक्षिगणों का जो आक्रन्दन है उसका कारण इनके सुख का विनाश है। ये तो अपने अतीत सुख को रो रहे हैं इसमे वृक्ष का कोई दोष नहीं।

राजर्षिनमि ने इन्द्र को समुचित उत्तर देते हुए जो कुछ कहा है उसका आशय स्पष्ट है। वे मिथिलानगरी को उद्यान और उद्यान के रमणीय वृक्ष के स्थानापन्न अपने आपको बतला रहे हैं तथा पक्षिगणों के समान उनका स्वजनवर्ग है एव तीव्र वैराग्य, वायु का झोंका है। तात्पर्य कि वैराग्यरूप वायु के प्रबल वेग ने, वृक्षरूप मुझको ससार से पृथक् कर दिया, अब मैं वह–ससारी बन्धुजनों का–भरण पोषण करने वाला नहीं रहा इसलिए निराश्रित हुए ये सम्बन्धी जन अपने पूर्व सुखों का स्मरण करते हुए आर्तनाद कर रहें हैं क्योंकि इनको अब उन सुखों की उपलब्धि होनी कठिन प्रतीत होती है। ये लोग तो अपने निजी स्वार्थ के लिए रो रहे हैं इसमें मेरा कोई दोष नहीं अत इनके आक्रन्दन या आर्तनाद का कारण मेरे को बनाना या मानना किसी प्रकार से भी न्यायसगत नहीं कहा जा सकता। मेरी तो इस समय वही स्थिति है जो कि अपनी भवस्थिति को पूरी करके भूमि पर गिरे हुए इस वृक्ष की है और स्थिति में न्यूनाधिकता कभी हो नहीं सकती इसलिए आपके उपालम्भ से मैं तो सर्वथा मुक्त हू।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥११॥**

**एनमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित ।**
**ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥११॥**

पदार्थान्वय —तओ–तदनन्तर एयमट्ठ–इस पूर्वोक्त अर्थ को निसामित्ता–सुनकर हेउकारण–हेतु और कारण से चोइओ–प्रेरित किया गया देविन्दो–देवेन्द्र नमिरायरिसिं–नमिराजर्षि को इण–ऐसे अब्बवी–बोला।

मूलार्थ—तदनन्तर, पूर्वोक्त अर्थ को सुनकर हेतुकारण से प्रेरित हुआ इन्द्र नमिराजर्षि को ऐसे कहने लगा।

टीका—नमिराजर्षि के समुचित उत्तर को सुनकर इन्द्र ने फिर उनसे इस प्रकार कहा अर्थात् इन्द्र ने अपने प्रश्न का अनुरूप उत्तर प्राप्त करके अब दूसरे प्रश्न का आरम्भ किया। यथा—

**एस अग्गी य वाऊ य, एयं डज्झइ मन्दिरं।**
**भयवं ! अन्तेउरं तेणं, कीस णं नावपेक्खह ॥१२॥**

**एषोऽग्निश्च वायुश्च, एतत् दह्यते मन्दिरम्।**
**भगवन् ! अतःपुर तेन, कस्मान्नावप्रेक्षसे ॥१२॥**

पदार्थान्वय —एस-यह-प्रत्यक्ष अग्गी-अग्नि य-और वाऊ-वायु एय-यह प्रत्यक्ष मन्दिर-मन्दिर डज्झइ-जल रहे हैं भयव-भगवन् अन्तेउर-अन्त - पुर तेण-तिस कारण से कीस-किस लिए नावपेक्खह-तुम नहीं देखते य-णं- ( वाक्यालकार में हैं )।

मूलार्थ—हे भगवन् ! इस अग्नि और वायु के द्वारा यह मन्दिर जल रहे हैं तथा आपका अन्त पुर भी दग्ध हो रहा है, फिर आप इसकी ओर क्यों दृष्टि नहीं करते।

टीका—मिथिला के जलते हुए मन्दिर और अन्त पुर की तरफ अगुलि-निर्देश करते हुए इन्द्र ने राजर्षि नमि से कहा कि हे भगवन् ! आपके यह मन्दिर और अन्त पुर जल रहे हैं ! वायु से मिलकर अग्नि, इनको भस्मसात् कर रहा है ! परन्तु आप इनकी ओर आख उठाकर भी नहीं देखते इसका क्या कारण है ? इन्द्र का यह प्रश्न भी बडा कौतूहलवर्द्धक है। इन्द्र के कथन का आशय यह है कि जिस प्रकार आप अपने ज्ञानदर्शन और चारित्ररूप रत्नत्रय की रक्षा मे प्रवृत्त हुए हो उसी प्रकार आपको अपनी हर एक वस्तु की रक्षा करनी चाहिए। फिर आप दयालु और परले दर्जे के नीतिज्ञ हो अत आपका यह भी कर्तव्य हो जाता है कि अपनी दग्ध होती हुई राजधानी को बचाने का प्रयत्न करें। परन्तु आपने तो इस बात का तनिक भी ख्याल नहीं किया, सो कृपया बतलाए कि इसका क्या कारण है ? यहा पर इतना स्मरण रखना चाहिए कि इन्द्र का यह प्रश्न केवल स्नेह

दृष्टि को ले करके है अर्थात नमिराजर्षि का अन्त पुर आदि में मोह है या नहीं यह बात स्फुट हो जावे। इसके अतिरिक्त उक्त गाथा में अग्नि के साथ वायु का जो उल्लेख किया गया है वह इन दोनों का साहचर्य बतलाने के लिए किया गया है अर्थात् वायु के बिना अग्नि नहीं रह सकती। और 'तत्र' शब्द का यहा पर अध्याहार कर लेना चाहिए। अथवा–'तेण' को तृतीयान्त 'तेन' और षष्ठ्यन्त 'ते' तव–( ण वाक्यालकार में ) दोनों मानकर भी काम चल सकता है।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दं इणमब्बवी ॥१३॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमी राजर्षिः, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥१३॥

मूलार्थ—देवेन्द्र के इस उक्त अर्थ-प्रश्न को सुनकर नमिराजर्षि ने इस प्रकार देवेन्द्र से कहा ( और सब कुछ प्रथम की तरह समझ लेना )।

सुहं वसामो जीवामो, जेसिं मो नत्थि किंचणं ।
मिहिलाए डज्झमाणीए, न मे डज्झइ किंचणं ॥१४॥

सुखं वसामो जीवामः, येषां नो नास्ति किंचन ।
मिथिलायां दह्यमानायां, न मे दह्यते किंचन ॥१४॥

पदार्थान्वय —सुहं–सुखपूर्वक वसामो–बसते हैं जीवामो–जीते हैं जेसिं–जिस करके मो–हमारा किंचण–किंचिन्मात्र भी नत्थि–नहीं है मिहिलाए–मिथिला के डज्झमाणीए–जलते हुए होने पर किंचण–किंचित् मात्र भी मे–मेरा नडज्झइ–नहीं जलता।

मूलार्थ—सुखपूर्वक सोते हैं, बसते हैं, हमारा इस नगरी में कुछ भी नहीं है, मिथिला के जलने पर मेरा कुछ भी नहीं जलता।

टीका—अग्नि वायु के प्रकोप से जलते हुए मिथिला के राजमहलों पे

सम्बन्ध मे किए गए इन्द्र के प्रश्न का उत्तर देते हुए नमिराजर्षि कहते हैं कि देवेन्द्र ! हम तो अपने ज्ञान, दर्शन और चारित्र में सुखपूर्वक बसते हैं और जीते हैं। इस मिथिलानगरी में वस्तुतः हमारा कुछ नहीं इसलिए मिथिला के जलने पर हमारी कोई भी वस्तु नहीं जलती। राजर्षिनमि के कथन का अभिप्राय यह है कि जो मेरी वस्तु अर्थात् ज्ञान, दर्शन चारित्र रूप आत्मा के स्वाभाविक धर्म हैं उन्हें तो कोई जला नहीं सकता, और जो कुछ जल रहा है यह परवस्तु है अर्थात् मेरी नहीं, तात्पर्य कि अपनी निजी वस्तु के संरक्षण में सावधान रहने का ही मेरा कर्तव्य है, परवस्तु से मेरा कोई सम्बन्ध नहीं इसलिए मिथिला के दग्ध होने का मेरे ऊपर किसी प्रकार का भी उत्तर-दायित्व नहीं। इसी प्रकार रक्षा और दयालुता आदि के सम्बन्ध मे समझ लेना चाहिए। क्योंकि मैं इन तमाम क्रियाओं से पृथक् हू जिनका कि आरोप मेरे ऊपर किया जाता है। तथा यदि इन वस्तुओं पर मेरा किसी प्रकार का भी ममत्व या स्नेह होता तब तो इसकी ओर मेरा लक्ष्य जाता, परन्तु इनमें तो मेरा कुछ भी नहीं है यही भाव आगामी गाथा में वर्णित है।

अब इसी विषय को और अधिकता से स्पष्ट करते हैं—

**चत्तपुत्तकलत्तस्स , निव्वावारस्स भिक्खुणो ।**
**पियं न विज्जई किंचि, अप्पियं पि न विज्जई ॥१५॥**

**त्यक्तपुत्रकलत्रस्य , निर्व्यापारस्य भिक्षोः ।**
**प्रिय न विद्यते किंचित्, अप्रियमपि न विद्यते ॥१५॥**

पदार्थान्वय —चत्त–छोडा है पुत्तकलत्तस्स–पुत्रकलत्र का सम्बन्ध जिसने निव्वावारस्स–व्यापार रहित भिक्खुणो–भिक्षु को किंचि–किंचित् मात्र भी पिय–प्रिय नविज्जई–नहीं है अप्पियपि–अप्रि... ...है।

... भिक्षु ने पुन... ... छोड दिया है और जो सर्व ... है उसको ... भी पदार्थ प्रिय अप्रिय ...

... किसी

सम्बन्ध नहीं रखता तथा जिसने सर्व प्रकार के सावद्य व्यापार का परित्याग कर दिया है ऐसे भिक्षु को ससार के किसी भी पदार्थ में प्रीति अथवा अप्रीति नहीं रहती, तात्पर्य कि उसका न तो किसी वस्तु में राग होता है और न किसी पदार्थ से द्वेष होता है। ससार के अन्दर सुख अथवा दु ख की उत्पत्ति का कारण ममत्व है, ममत्व से ही ससार में सुख दु ख की भावना का उद्गम होता है, और ममत्व के न रहने पर ससार की सुख दु ख मयी सारी विषम भावनाए समता के समुद्र में लय हो जाती हैं। इसलिए सासारिक पदार्थों पर से ममत्व को हटा लेने वाले मुमुक्षु पुरुष की दृष्टि में कोई भी पदार्थ प्रिय अथवा अप्रिय नहीं रहता, एव किसी इष्ट वस्तु की प्राप्ति से हर्ष और अनिष्ट वस्तु की प्राप्ति से शोक तथा अप्रिय वस्तु के सयोग से और प्रिय वस्तु के वियोग से किसी प्रकार का विषाद भी नहीं होता। इस कथन से इन्द्र के उस प्रश्न का भली भाति उत्तर हो जाता है जिसमे कि उसने नमिराजर्षि से यह कहा था कि–'आपकी मिथिलानगरी और आपके राजमहल अग्नि के द्वारा भस्मसात् हो रहे हैं और आप उनकी तरफ आख उठाकर भी नहीं देखते' इत्यादि।

यहा पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिए कि राजर्षि नमि और देवराज इन्द्र के इस प्रश्नोत्तर में इन्द्र तो उनके सासारिक व्यामोह की परीक्षा कर रहे हैं और मुनि उसको साधु धर्म का स्वरूप बतला रहे हैं।

अब एकान्त निवास और सग त्याग का फल बतलाते हैं—

**बहुं खु मुणिणो भद्दं, अणगारस्स भिक्खुणो।**
**सव्वओ विप्पमुक्कस्स, एगन्तमणुपस्सओ ॥१६॥**

बहु खलु मुनेर्भद्रं, अनगारस्य भिक्षोः।
सर्वतो विप्रमुक्तस्य, एकान्तमनुपश्यतः ॥१६॥

पदार्थान्वय —बहु–बहुत खु–(निश्चयार्थक है) मुणिणो–मुनि को भद्द–कल्याण–सुख है अणगारस्स–अनगार भिक्खुणो–भिक्षु को सव्वओ–सर्व प्रकार से विप्पमुक्कस्स–बन्धनों से रहित को एगन्त–एकान्त अणुपस्सओ–देखने वाले को।

सम्बन्ध मे किए गए इन्द्र के प्रश्न का उत्तर देते हुए नमिराजर्षि कहते हैं कि देवेन्द्र ! हम तो अपने ज्ञान, दर्शन और चारित्र में सुखपूर्वक बसते हैं और जीते हैं। इस मिथिलानगरी में वस्तुतः हमारा कुछ नहीं इसलिए मिथिला के जलने पर हमारी कोई भी वस्तु नहीं जलती ! राजर्षिनमि के कथन का अभिप्राय यह है कि जो मेरी वस्तु अर्थात् ज्ञान, दर्शन चारित्र रूप आत्मा के स्वाभाविक धर्म हैं उन्हे तो कोई जला नहीं सकता, और जो कुछ जल रहा है यह परवस्तु है अर्थात् मेरी नहीं, तात्पर्य कि अपनी निजी वस्तु के सरक्षण मे सावधान रहने का ही मेरा कर्तव्य है, परवस्तु से मेरा कोई सम्बन्ध नहीं इसलिए मिथिला के दग्ध होने का मेरे ऊपर किसी प्रकार का भी उत्तर-दायित्व नहीं। इसी प्रकार रक्षा और दयालुता आदि के सम्बन्ध मे समझ लेना चाहिए। क्योंकि मैं इन तमाम क्रियाओं से पृथक् हू जिनका कि आरोप मेरे ऊपर किया जाता है। तथा यदि इन वस्तुओं पर मेरा किसी प्रकार का भी ममत्व या स्नेह होता तब तो इसकी ओर मेरा लक्ष्य जाता, परन्तु इनमे तो मेरा कुछ भी नहीं है यही भाव आगामी गाथा में वर्णित है।

अब इसी विषय को और अधिकता से स्पष्ट करते हैं—

**चत्तपुत्तकलत्तस्स , निव्वावारस्स भिक्खुणो ।**
**पियं न विज्जई किंचि, अप्पियं पि न विज्जई ॥१५॥**

**त्यक्तपुत्रकलत्रस्य , निर्व्यापारस्य भिक्षो ।**
**प्रिय न विद्यते किंचित्, अप्रियमपि न विद्यते ॥१५॥**

पदार्थान्वय —चत्त-छोडा है पुत्तकलत्तस्स-पुत्रकलत्र का सम्बन्ध जिसने निव्वावारस्स-व्यापार रहित भिक्खुणो-भिक्षु को किंचि-किंचित् मात्र भी पिय-प्रिय नविज्जई-नहीं है अप्पियपि-अप्रिय भी नविज्जई-नहीं है।

मूलार्थ—जिस भिक्षु ने पुत्र कलत्रादि का सम्बन्ध छोड़ दिया है और जो सर्व व्यापार से रहित है उसको ससार का कोई भी पदार्थ प्रिय अथवा अप्रिय नहीं है।

टीका—जो भिक्षु अपने पुत्र तथा कलत्रादि परिवार से किसी प्रकार का

सम्बन्ध नहीं रखता तथा जिसने सर्व प्रकार के सावद्य व्यापार का परित्याग कर दिया है ऐसे भिक्षु को ससार के किसी भी पदार्थ में प्रीति अथवा अप्रीति नहीं रहती, तात्पर्य कि उसका न तो किसी वस्तु में राग होता है और न किसी पदार्थ से द्वेष होता है। ससार के अन्दर सुख अथवा दु ख की उत्पत्ति का कारण ममत्व है, ममत्व से ही ससार में सुख दु ख की भावना का उद्गम होता है, और ममत्व के न रहने पर ससार की सुख दु ख मयी सारी विषम भावनाए समता के समुद्र में लय हो जाती हैं। इसलिए सासारिक पदार्थों पर से ममत्व को हटा लेने वाले मुमुक्षु पुरुष की दृष्टि में कोई भी पदार्थ प्रिय अथवा अप्रिय नहीं रहता, एव किसी इष्ट वस्तु की प्राप्ति से हर्ष और अनिष्ट वस्तु की प्राप्ति से शोक तथा अप्रिय वस्तु के सयोग से और प्रिय वस्तु के वियोग से किसी प्रकार का विषाद भी नहीं होता। इस कथन से इन्द्र के उस प्रश्न का भली भांति उत्तर हो जाता है जिसमें कि उसने नमिराजर्षि से यह कहा था कि–'आपकी मिथिलानगरी और आपके राजमहल अग्नि के द्वारा भस्मसात् हो रहे हैं और आप उनकी तरफ आख उठाकर भी नहीं देखते' इत्यादि।

यहा पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिए कि राजर्षि नमि और देवराज इन्द्र के इस प्रश्नोत्तर में इन्द्र तो उनके सासारिक व्यामोह की परीक्षा कर रहे हैं और मुनि उसको साधु धर्म का स्वरूप बतला रहे हैं।

अब एकान्त निवास और सग त्याग का फल बतलाते हैं—

**बहुं खु मुणिणो भद्दं, अणगारस्स भिक्खुणो।**
**सव्वओ विप्पमुक्कस्स, एगन्तमणुपस्सओ ॥१६॥**

**बहु खलु मुनेर्भद्रं, अनगारस्य भिक्षोः।**
**सर्वतो विप्रमुक्तस्य, एकान्तमनुपश्यतः ॥१६॥**

पदार्थान्वय —बहु–बहुत खु–(निश्चयार्थक है) मुणिणो–मुनि को भद्द–कल्याण–सुख है अणगारस्स–अनगार भिक्खुणो–भिक्षु को सव्वओ–सर्व प्रकार से विप्पमुक्कस्स–बन्धनों से रहित को एगन्त–एकान्त अणुपस्सओ–देखने वाले को।

मूलार्थ—आत्मा को देखने वाले मुनि को निश्चय ही बहुत सुख है जो अनगार भिक्षु सर्व प्रकार के बन्धनों से रहित है उसको सर्वकाल ही भद्र-कल्याण-सुख रहता है।

टीका—नमिराजर्षि, इन्द्र से कहते हैं कि जो मुनि अपने आत्मा में रमण करता है उसको निश्चय ही सुख होता है, क्योंकि पुत्र कलत्रादि सांसारिक पदार्थों का बन्धन ही दुःख का कारण है अतः इन सर्व प्रकार के बन्धनों को तोड़ कर आत्मदर्शन में निमग्न रहने वाले अनगार भिक्षु को जो कल्याणमय सुख प्राप्त होता है वह अवर्णनीय है। इस गाथा में एकान्तवास और एकान्तभावना के द्वारा निज आत्मा का अवलोकन करना ही एक मात्र सुख का साधन बतलाया है। तथा इसी क्रम में मनुष्य सुखों का अधिकारी बन सकता है, और जिसने अपने आत्मा का अनुभव नहीं किया, वह प्रतिभाशाली होने पर भी सुख का अनुभव नहीं कर सकता।

यहां पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिए कि इन्द्र ने तो केवल क्षात्र-धर्म को मुख्य रखकर नमिराजर्षि से जलती हुई मिथिलानगरी के संरक्षण आदि के विषय में उनका ध्यान आकर्षित किया था, और राजर्षि नमि ने केवल साधु धर्म को मुख्य रखकर उत्तर में उससे किसी प्रकार का भी अपना सम्पर्क नहीं है, यह बतलाया है। तब इन दोनों भिन्न दृष्टियों से इन्द्र का प्रश्न और राजर्षि का उत्तर ये दोनों ही संगत प्रतीत होते हैं।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥१७॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥१७॥

मूलार्थ—इसके अनन्तर-अपने प्रश्न का उत्तर प्राप्त कर लेने के बाद जब इन्द्र फिर नमिराजर्षि से कहते हैं अर्थात् इन्द्र ने उनसे जो और प्रश्न किया है अब उसको बतलाते हैं। यथा—

उस्सूलग सयग्घीओ , तओ गच्छसि खत्तिया ॥१८॥

प्राकारं कारयित्वा, गोपुराट्टालकानि च ।
उत्सूलकाः शतघ्नी', ततो गच्छ क्षत्रिय ! ॥१८॥

पदार्थान्वय'—खत्तिया–हे क्षत्रिय ! पागार–किला कारइत्ताण–करवा के गोपुर–नगर के मुख्य द्वार य–और अट्टालगाणि–प्राकार के ऊपर–युद्ध करने वाला स्थान उस्सूलग–कोट की खाई–और सयग्घीओ–शतघ्नी आदि–बन्दूकें और तोपें आदि सब बनाके तओ–तदनन्तर गच्छसि–तू जा ।

मूलार्थ—हे क्षत्रिय ! प्रथम किला बनवाकर, गोपुर, अट्टालिका और किले की खाई तथा बन्दूकें और तोपें आदि बनवाकर फिर तुम जाओ ।

टीका—यहा पर इन्द्र ने राजर्षि नमि से जो तीसरा प्रश्न किया है वह उक्त दोनों प्रश्नों से भी विलक्षण है । इन्द्र कहते हैं कि हे राजन् ! यदि आपका दीक्षा के ही लिए दृढ आग्रह है तो आप प्रथम इतने काम करके फिर दीक्षाग्रहण करो । प्रथम तो मिथिला नगरी की रक्षा के लिए एक कोट बनवाओ, फिर उसका अर्गलारूप–द्वारकोट बनवाओ, और कोट के ऊपर अट्टालिकाए तैयार कराओ, जो-कि युद्ध के समय पर काम में लाई जाती हैं, तथा शत्रुओं को रोकने के लिए, किले की चारों ओर एक गहरी खाई खुदवाओ, एव आक्रमणकारी शत्रुओं को परास्त करने के लिए बन्दूक और तोप आदि शस्त्रों को तैयार कराओ । सामग्री के तैयार हो जाने पर फिर आप खुशी से जा सकते हैं । यह बातें मैंने इसलिए आपसे कही है कि आप क्षत्रिय हैं ! क्षत्रियों का मुख्यधर्म है–प्रजा का पालन करना और उसकी भय से रक्षा करना 'क्षतात्–भयात् त्रायते–इति क्षत्रिय ' अर्थात् जो भय से रक्षा करे उसे क्षत्रिय कहते हैं । अत इस नगरी को सुरक्षित और भयरहित करके आपको जाना चाहिए । इसके अतिरिक्त गाथा मे आए हुए 'शतघ्नी' शब्द का अर्थ है–जो एक वार चलाने पर सैंकड़ों मनुष्यों का विनाश कर डाले अर्थात् 'तोप' या इसी प्रकार का कोई अस्त्र विशेप । वृत्तिकार ने तो इसका अर्थ यन्त्र विशेप किया

है परन्तु आज कल के नवीन संशोधकों ने तो इसका अर्थ 'तोप' ही माना है। तथा 'गच्छसि' इस क्रियापद में प्राकृत के--'व्यत्ययश्च' इस नियम के अनुसार तिङ् का व्यत्यय समझना अर्थात् लट् लकार की 'गच्छसि' क्रिया के स्थान में लेट् की 'गच्छ' क्रिया का ग्रहण करना। तथा 'खत्तिया' यहां पर भी प्राकृत के नियमानुसार ही सम्बोधन में अकार को दीर्घ किया गया है। यथा 'हेगोयमा' इत्यादि। 'गच्छसि खत्तिया' का संस्कृत प्रतिरूप 'गच्छ क्षत्रिय' है।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥१९॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमी राजर्षि, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥१९॥

मूलार्थ—तदनन्तर देवेन्द्र के इस विचार को सुनकर राजर्षि नमि इन्द्र के प्रति इस प्रकार कहने लगे।

सद्धं नगरं किच्चा, तवसंवरमग्गलं ।
खन्तिं निउणपागारं, तिगुत्तं दुप्पधंसयं ॥२०॥

श्रद्धां नगरं कृत्वा, तपः संवरमर्गलाम् ।
क्षान्तिं निपुणप्राकारं, त्रिगुप्तं दुष्प्रधर्षकम् ॥२०॥

पदार्थान्वयः—सद्धं-श्रद्धा को नगरं-नगर किच्चा-बना करके तवसंवर-तप संवर को अग्गलं-अर्गल बनाकर खन्तिं-क्षमा को निउणपागारं-निपुणप्राकार-कोट बनाकर तिगुत्तं-त्रिगुप्त दुप्पधंसयं-जो वैरी से नहीं जीता जा सके। 'यह मैंने पहले ही तैयार कर लिया है' इसका यहां पर अध्याहार कर लेना।

मूलार्थ—हे इन्द्र! कर्मरूप वैरी से अपने आपको सुरक्षित रखने के लिए, श्रद्धारूप नगर, तपसंवररूप अर्गल, क्षमारूपप्राकार-कोट, मनोगुप्तिरूप खाई, वचनगुप्तिरूप अट्टालक और कायगुप्तिरूप शतघ्नी इत्यादि सब कुछ मैंने पहले ही तैयार कर लिया है।

टीका—राजर्षि नमि ने देवेन्द्र को उत्तर देते हुए कहा कि मैंने शत्रु से सुरक्षित रहने के लिए तुम्हारे कथन के अनुसार प्रथम से ही सब कुछ तैयार कर लिया है। यथा–श्रद्धा–तत्त्वाभिरुचि–रूप तो नगर बनाया है, जो कि समस्त गुणों का आधार भूत है। और उसके उपशम संवेग आदि, गोपुर–द्वार बनाए हैं। फिर उन दर्वाजों पर कपाटों पर, षड्विध बाह्यतप और पचविध आश्रव के निरोध करने वाले संवर रूप अर्गल भी लगवा दिए हैं। ताकि मिथ्यात्व आदि दुष्टों का नगर में प्रवेश न हो सके। तथा श्रद्धा रूप नगर को विशेष रूप से सुरक्षित रखने के लिए मैंने उसके चारों तरफ उत्तम क्षमा का दृढतर प्राकार–कोट बना दिया है और साथ ही उसके त्रिगुप्ति रूप अट्टालक, खाई और शतघ्नी आदि शस्त्र भी बनवा लिए हैं, जैसे कि मनोगुप्ति अट्टालक, वचनगुप्ति खाई और शरीरगुप्ति शतघ्नी तथा अन्य अस्त्र शस्त्र आदि हैं। हे इन्द्र ! इस नगरी में अब किसी शत्रु के आने का भय नहीं है क्योंकि इसका क्षमा रूप प्राकार–कोट इतना दृढ और मजबूत बना है कि कोई भी शत्रु इसको सहज से तोड नहीं सकता। इस पर भी यदि कोई वैरी इस पर आक्रमण करे तो मैं अवश्य ही अपने शस्त्र अस्त्रों के द्वारा उसके साथ युद्ध करूगा और हर प्रकार से इस नगर को बाहर के शत्रुओं से सुरक्षित रखने का प्रयत्न करूगा।

राजर्षि नमि ने इन्द्र के प्रति, उसके प्रश्न का उत्तर देते हुए आत्मसरक्षण के लिए सयमशील मुनि को किस प्रकार के आध्यात्मिक दुर्ग का निर्माण करके, रागद्वेष आदि प्रौढ शत्रुओं के आक्रमण से अपने आपको बचाए रखने का यत्न करना चाहिए यह सब कुछ बतलाते हुए अपने वास्तविक क्षत्रियत्व का पूर्ण रूप से परिचय दे दिया जिससे कि देवेन्द्र उनके आध्यात्मिक जीवन के आन्तरिक स्वरूप को भली भाति समझ लेवे। यद्यपि मूल गाथा मे 'अट्ट' पद का प्रयोग नहीं किया तथापि उसका अध्याहार कर लेना।

अब इसी विषय में फिर कहते हैं।

**धणुं परक्कमं किच्चा, जीवं च ईरियं सया।**
**धिइं च केयणं किच्चा, सच्चेण परिमन्थए ॥२१॥**

धनुः पराक्रमं कृत्वा, जीवां चेर्यां सदा ।
धृतिं च केतनं कृत्वा, सत्येन परिमथ्नीयात् ॥२१॥

पदार्थान्वय—धणु–धनुप परक्कम–पराक्रमरूप किच्चा–करके च–और जीवं–जीवा को ईरियं–ईर्या समितिरूप सया–सदा धिइं–धृतिरूप केयणं–केतन किच्चा–करके च–और–फिर सच्चेण–सत्य से परिमंथए–धनुप को बांधे ।

मूलार्थ—पराक्रम रूप धनुप में ईर्या समितिरूप जीवा–प्रत्यचा को स्थापन करके सदा धृतिरूप केतन[1] करके फिर उसको–धनुप को सत्य से बान्धे ।

टीका—इस गाथा मे धनुप की द्रव्य और भाव से उपपत्ति की गई है, द्रव्यधनुप तो सयमशील धर्मात्मा पुरुपों को बांधने योग्य नहीं है वे तो भावधनुप को ही अपने पास रखते हैं सो उस भाव धनुप की उपपत्ति इस प्रकार है । मुमुक्षु पुरुप, निज पराक्रम का धनुप बनाकर उसमें ईर्या समिति आदि पांचों समितिओं की जीवा–प्रत्यचा डाले, (जिसको लोक भापा मे 'चिल्ला' कहते हैं) तथा धर्म में निरन्तर होने वाली धैर्य का केतन बनावे । तथा उस धनुप को स्नायु स्थान से रस्सी से, सत्य के द्वारा बांधना चाहिए अर्थात् सत्य की डोर से उसको बान्धना चाहिए । साराश यह कि सयमशील पुरुपों का यह भावरूप धनुप है जिससे कि वह, अपने आत्मा की रक्षा करता हुआ रागद्वेपादि शत्रुओं से युद्ध करने में सफलता प्राप्त करता है । इस गाथा के भाव रूप धनुप की रचना का विचार करते हुए यह भी स्पष्ट हो जाता है कि पूर्वकाल में इस देश म धनुर्विद्या का अधिकाधिक प्रचार था, क्योंकि द्रव्य को ही मुख्य रखकर उसकी भाव में कल्पना की जाती है जैसा कि ऊपर वर्णन किया गया है ।

अब उक्त विधि से तैयार किए गये धनुप के उपयोग के सम्बन्ध में वर्णन करते हैं—

तवं नाराय जुत्तेण, भित्तूणं कम्मकंचुयं ।
मुणी विगयसंगामो, भवाओ परिमुच्चए ॥२२॥

[1] धनुप के मध्यभाग में उसके पकड़ने के लिए जो काष्ठमय मुष्टि लगी हुई होती है उसको केतन कहते हैं । "केतनश्शृंगमयधनुमध्यकाष्ठमयमुष्ट्यात्मकम्" इति वृत्तिकार ॥

मुनिर्विगतसंग्रामः , भवात्परिमुच्यते ॥२२॥

पदार्थान्वय —तव–छ प्रकार का आभ्यन्तर तप रूप नाराय–बाण जुत्तेण–युक्त कम्मकंचुय–कर्म रूप कंचुक को भित्तूण–भेदन करके मुणी–साधु विगय-संगामो–संग्रामरहित होकर भवाओ–संसार से परिमुच्चए–सर्वथा मुक्त हो जाता है।

मूलार्थ—तप रूप बाण से युक्त होकर उस धनुष के द्वारा–कर्मकंचुक को भेदन करके, फिर वह मुनि संग्राम से रहित होकर इस संसार से सर्वथा छूट जाता है।

टीका—जब पराक्रम रूप धनुष का निर्माण कर लिया गया तब उसमें बाण की आवश्यकता हुई इसलिए छ प्रकार के आभ्यन्तर तप रूप लोहमय बाण से कर्म कञ्चुक का भेदन करके विगतसंग्राम होने पर विचारशील मुनि इस संसार से सर्वथा छूट जाता है। इसका भावार्थ यह है कि कर्म की सेना पर विजय प्राप्त करने के लिए इस प्रकार के धनुषधारी वीर आत्मा ही समर्थ हो सकते हैं।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥२३॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥२३॥

मूलार्थ—तदनन्तर इस पूर्वोक्त अर्थ को सुनकर नमिराजर्षि के प्रति इन्द्र ने इस प्रकार कहा।

टीका—इस गाथा का अर्थ तो स्पष्ट ही है किन्तु विशेष रूप से इतना और समझ लेना चाहिए कि राजर्षि नमि ने इन्द्र के प्रश्न का उत्तर देते हुए उसको यह समझाने का प्रयत्न किया है कि जो पुरुष जिस आश्रम में प्रविष्ट हो चुका है उसको उसी आश्रम के नियमों का अनुसरण करना चाहिए। यही आत्मा के विकास की पद्धति है। मैंने गृहस्थाश्रम का परित्याग करके अब सन्यास आश्रम में प्रवेश किया है इसलिए सन्यासी–साधु–भिक्षु के लिए आप्तपुरुषों ने जिन नियमों

धनुः पराक्रमं कृत्वा, जीवां चेर्यां सदा ।
धृतिं च केतनं कृत्वा, सत्येन परिमथ्नीयात् ॥२१॥

पदार्थान्वय —धणु-धनुष परक्कम-पराक्रमरूप किच्चा-करके च-और जीवं-जीवा को ईरियं-ईर्या समितिरूप सया-सदा धिइं-धृतिरूप केयणं-केतन किच्चा-करके च-और-फिर सच्चेणं-सत्य से परिमंथए-धनुष को बांधे ।

मूलार्थ—पराक्रम रूप धनुष में ईर्या समितिरूप जीवा-प्रत्यंचा को स्थापन करके सदा धृतिरूप केतन[1] करके फिर उसको-धनुष को सत्य से बान्धे ।

टीका—इस गाथा मे धनुष की द्रव्य और भाव से उपपत्ति की गई है, द्रव्यधनुष तो संयमशील धर्मात्मा पुरुषों को बांधने योग्य नहीं है वे तो भावधनुष को ही अपने पास रखते हैं सो उस भाव धनुष की उपपत्ति इस प्रकार है। मुमुक्षु पुरुष, निज पराक्रम का धनुष बनाकर उसमें ईर्या समिति आदि पांचों समितिओं की जीवा-प्रत्यंचा डाले, (जिसको लोक भाषा में 'चिल्ला' कहते हैं) तथा धर्म में निरन्तर होने वाली धैर्य का केतन बनावे। तथा उस धनुष को स्नायु स्थान से रस्सी से, सत्य के द्वारा बांधना चाहिए अर्थात् सत्य की डोर से उसको बान्धना चाहिए। सारांश यह कि संयमशील पुरुषों का यह भावरूप धनुष है जिससे कि वह, अपने आत्मा की रक्षा करता हुआ रागद्वेषादि शत्रुओं से युद्ध करने में सफलता प्राप्त करता है। इस गाथा के भाव रूप धनुष की रचना का विचार करते हुए यह भी स्पष्ट हो जाता है कि पूर्वकाल में इस देश मे धनुर्विद्या का अधिकाधिक प्रचार था, क्योंकि द्रव्य को ही मुख्य रखकर उसकी भाव में कल्पना की जाती है जैसा कि ऊपर वर्णन किया गया है।

अब उक्त विधि से तैयार किए गये धनुष के उपयोग के सम्बन्ध मे वर्णन करते हैं—

तव नाराय जुत्तेण, भित्तूणं कम्मकंचुयं ।
मुणी विगयसंगामो, भवाओ परिमुच्चए ॥२२॥

१ धनुष के मध्यभाग में उसके पकड़ने के लिए जो काष्ठमय मुष्टि लगी हुई होती है उसको केतन कहते हैं। "केतनश्शृंगमयधनुर्मध्यकाष्ठमयमुष्ट्यात्मकम्" इति वृत्तिकार ॥

तपोनाराचयुक्तेन , भित्त्वा कर्मकंचुकम् ।
मुनिर्विगतसंग्रामः , भवात्परिमुच्यते ॥२२॥

पदार्थान्वय —तव–छ प्रकार का आभ्यन्तर तप रूप नाराय–बाण जुत्तेण–युक्त कम्मकचुय–कर्म रूप कचुक को भित्तूण–भेदन करके मुणी–साधु विगय-सगामो–सग्रामरहित होकर भवाओ–ससार से परिमुच्चए–सर्वथा मुक्त हो जाता है।

मूलार्थ—तप रूप बाण से युक्त होकर उस धनुप के द्वारा–कर्मकचुक को भेदन करके, फिर वह मुनि सग्राम से रहित होकर इस ससार से सर्वथा छूट जाता है ।

टीका—जब पराक्रम रूप धनुप का निर्माण कर लिया गया तब उसमे बाण की आवश्यकता हुई इसलिए छ प्रकार के आभ्यन्तर तप रूप लोहमय बाण से कर्म कञ्चुक का भेदन करके विगतसग्राम होने पर विचारशील मुनि इस ससार से सर्वथा छूट जाता है । इसका भावार्थ यह है कि कर्म की सेना पर विजय प्राप्त करने के लिए इस प्रकार के धनुपधारी वीर आत्मा ही समर्थ हो सकते हैं ।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥२३॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥२३॥

मूलार्थ—तदनन्तर इस पूर्वोक्त अर्थ को सुनकर नमिराजर्पि के प्रति इन्द्र ने इस प्रकार कहा ।

टीका—इस गाथा का अर्थ तो स्पष्ट ही है किन्तु विशेष रूप से इतना और समझ लेना चाहिए कि राजर्पि नमि ने इन्द्र के प्रश्न का उत्तर देते हुए उसको यह समझाने का प्रयत्न किया है कि जो पुरुप जिस आश्रम में प्रविष्ट हो चुका है उसको उसी आश्रम के नियमों का अनुसरण करना चाहिए। यही आत्मा के विकास की पद्धति है । मैंने गृहस्थाश्रम का परित्याग करके अब सन्यास आश्रम मे प्रवेश किया है इसलिए सन्यासी–साधु–भिक्षु के लिए आप्तपुरुषों ने जिन नियमों

का विधान किया है मुझे उन्ही का अनुसरण करना चाहिए, इसी धारणा से आत्मिक गुणों का विकास हो सकता है। तब आपने जो मिथिला की रक्षा के निमित्त कोट आदि के निर्माण करने का मुझ से प्रस्ताव किया है वह समुचित नहीं क्योंकि मेरा अब इन बातों से कोई सम्बन्ध नहीं रहा, मैं तो ससार को त्याग चुका हू, इस प्रकार का वार्तालाप तो आपको किसी गृहस्थ क्षत्रिय से करना चाहिए यहा पर आत्मरमणता या आत्मसमाधि के अतिरिक्त अन्य किसी विचार की प्रवृत्ति नहीं है इसलिए आपका यह सम्भाषण युक्तियुक्त प्रतीत नहीं होता। राजर्षि नमि के इस प्रकार के अनुरूप उत्तर को सुन करके भी इन्द्र ने अपना फिर वही राग आलापन आरम्भ किया अर्थात् फिर भी वह उनको प्रासाद आदि के निर्माण करने की ही अनुमति देता है यह विस्मय की बात है, परन्तु इसमें जो रहस्य है वह भी स्पष्ट है। वह यह कि इन्द्र राजर्षि नमि की परीक्षा करता है कि देखें वे कितने दृढ विचार के हैं, इत्यादि।

**पासाए कारइत्ताणं, वद्धमाणगिहाणि य।**
**वालग्गपोइयाओ य, तओ गच्छसि खत्तिया ॥२४॥**
**प्रासादान्कारयित्वा , वर्धमानगृहाणि च।**
**वालाग्रपोतिकाश्च , ततो गच्छ क्षत्रिय ! ॥२४॥**

पदार्थान्वय —पासाए-प्रासादों को कारइत्ताणं-करवा करके वद्धमाण-वर्धमान गिहाणि-घर य-और-तथा वालग्गपोइयाओ य-और वलभीघर-बनवाओ तओ-तदनन्तर खत्तिया-हे क्षत्रिय गच्छसि-तुम जाओ।

मूलार्थ—हे क्षत्रिय! प्रासादों-महलों को बनवाकर तथा वर्धमान, सामान्य और वलभीघर बनवाकर बाद में तुम जाओ।

टीका—देवेन्द्र, राजर्षि नमि से कहते हैं कि यदि आपने जाना ही है तो प्रथम, प्रासाद-महल बनवाओ और फिर वास्तुशास्त्र के अनुसार अनेक प्रकार के के सामान्य और वर्धमान घरों का निर्माण कराओ! जैसे कि चन्द्रशाला-(चुवारा) युक्त तथा आगे से बढ़े हुए वा घेरे वाले घर होते हैं तथा वलभीगृह भी बनवाओ

जो कि छ ऋतुओं में सुख देने वाले हों। "वलग्गपोइया–वालाग्रपोतिका" देशीनाम की प्राकृत भाषा का माना गया है जो कि वलभीघर का वाचक है तथा जल में भी एक स्थान बनाना चाहिए जो कि दर्शकों के लिए आनन्द प्रद होवे। क्योंकि जो बाहर से दर्शक आते हैं वे नगरी के, वास्तु शास्त्र के अनुसार बने हुए स्थानों को देख कर बहुत ही प्रसन्न होते हैं। नगरी का सौन्दर्य आप के हाथ मे है आप जैसा चाहो बना सकते हैं अत यह काम आपके लिए अवश्य कर्तव्य है।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥२५॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमी राजर्षि॰, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥२५॥

मूलार्थ—इसके अनन्तर नमिराजर्षि ने इन्द्र के प्रति इस प्रकार से कहा—

संसयं खलु सो कुणई, जो मग्गे कुणई घरं ।
जत्थेव गन्तुमिच्छेज्जा, तत्थ कुव्वेज्ज सासयं ॥२६॥

संशय खलु स कुरुते, यो मार्गे कुरुते गृहम् ।
यत्रैव गन्तुमिच्छेत्, तत्रैव कुर्वीत शाश्वतम् ॥२६॥

पदार्थान्वय—ससय–सशययुक्त खलु–(निश्चयार्थक है) सो–वह कुणई–करता है जो–जो मग्गे–मार्ग में घर–घर कुणई–करता है जत्थेव–जहा पर गन्तु–जाने की इच्छेज्जा–इच्छा करे तत्थ–वहा–उसी स्थान पर सासय–अपने आश्रय के लिए कुव्वेज्ज–बनावे।

मूलार्थ—जो पुरुष सशययुक्त होता है वह मार्ग में घर बनाता है अतः जहा पर जाने की इच्छा हो वहीं पर अपने आश्रय के लिए घर बनावे।

टीका—राजर्षि नमि, देवेन्द्र के प्रति कहते हैं कि हे इन्द्र! जिस पुरुष को अपने जाने में सन्देह है अर्थात् जो यह समझता है सम्भवत मैंने जाना है

या कि नहीं जाना, वही पुरुष मार्ग में प्रासाद–घर आदि का निर्माण करता है और जिस को अपने जाने का पूर्ण निश्चय हो चुका हो वह पुरुष तो अपने आश्रय के लिए उसी स्थान में घर बनाता है। मुझे तो अपने जाने में किसी प्रकार का सन्देह नहीं अर्थात् मुझे तो इस बात का पूर्ण निश्चय हो चुका है कि मैंने अवश्य जाना है। तो फिर मुझे इस मार्ग स्थान में घर बनाने की क्या आवश्यकता है। सो मुझे जिस स्थान पर जाना है, अपने आश्रय के लिए मैं तो उसी स्थान में घर बनाऊंगा। तात्पर्य कि मैंने तो मुक्ति स्थान पर जाना है इसलिए वहीं पर अपना नूतन घर बनाने की मेरी इच्छा है, क्योंकि वही शाश्वत स्थान है। नमि राजर्षि इन्द्र से कहते हैं कि मैं तो इस स्थान को गमन का मार्ग समझता हूं और जो मार्ग में घर बनाने की चेष्टा करता है वह बुद्धिमान् नहीं कहा जाता इसलिए मुझे इस स्थान पर घर बनाने की आवश्यकता नहीं है।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥२७॥**

**एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणाचेदितः ।**
**ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥२७॥**

मूलार्थ—इस पूर्वोक्त विचार को सुन कर इन्द्र फिर नमि राजर्षि को कहते हैं। यथा—

**आमोसे लोमहारे य, गंठिभेए य तक्करे ।**
**नगरस्स खेमं काऊणं, तओ गच्छसि खत्तिया ! ॥२८॥**

**आमोषान् लोमहरान्, ग्रन्थिभेदांश्च तस्करान् ।**
**नगरस्य क्षेमं कृत्वा, ततो गच्छ क्षत्रिय ! ॥२८॥**

पदार्थान्वय—आमोसे–चोरी करने वालों को य–और लोमहारे–प्राणघात करने वालों को गंठिभेए–गांठ कतरने वालों को तक्करे–चोरों को नगरस्स–नगर को खेमं–कल्याण काऊण–करके तओ–तदनन्तर खत्तिया–हे क्षत्रिय ! गच्छसि–तू जा।

मूलार्थ—हे क्षत्रिय चोरी करने वालों, प्राण हरने वालों, गांठ कतरने और प्रत्यक्ष चोरी करने वालों से इस नगर को सुरक्षित करके फिर आप जावें।

टीका—इन्द्र ने राजर्षि नमि से फिर वही क्षत्रियोचित कर्तव्य के पालन करने का प्रस्ताव किया है। देवेन्द्र कहते हैं कि महाराज! इन चोरों डाकुओं लुटेरों और ठगों से इस नगरी को हर प्रकार से सुरक्षित करके आप जावें अर्थात् दीक्षा ग्रहण करें क्योंकि आप क्षत्रिय हैं इसलिए अपनी प्रजा को निर्भय करने का आपको अवश्य प्रयत्न करना चाहिए। और यह कार्य आपके वास्ते कुछ कठिन भी नहीं है इत्यादि।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥२९॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमी राजर्षिः, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥२९॥

मूलार्थ—इन्द्र के इस पूर्वोक्त विचार को सुनकर राजर्षि नमि ने इन्द्र के प्रति इस प्रकार कहा (और सब कुछ स्पष्ट है)। अब उसी का वर्णन करते हैं—

असइं तु मणुस्सेहिं, मिच्छादंडो पजुञ्जई ।
अकारिणोऽत्थ बज्झन्ति, मुच्चई कारओ जणो ॥३०॥

असकृत्तु मनुष्यैः, मिथ्यादण्डः प्रयुज्यते ।
अकारिणोऽत्रबध्यन्ते, मुच्यते कारको जनः ॥३०॥

पदार्थान्वय—असइं-अनेकवार मणुस्सेहिं-मनुष्यों के द्वारा मिच्छादंडो-मिथ्या दंड का पजुञ्जई-प्रयोग किया जाता है अकारिणो-चोरी न करने वाले अत्थ-यहां-लोक में बज्झन्ति-बांधे जाते हैं कारओ-चोरी के करने वाले जणो-जन मुच्चई-छोड़े जाते हैं। तु-निश्चय से।

मूलार्थ—मनुष्यों के द्वारा अनेक वार मिथ्या दंड का प्रयोग होता है। जैसे कि चोरी के न करने वाले बान्धे जाते हैं और करने वाले छोड़े जाते हैं।

टीका—राजर्षि नमि इन्द्र के प्रति कहते हैं कि लोक मे दड के सम्बन्ध मे बहुत कुछ विपरीत देखने म आता है। अज्ञानी जीवों के द्वारा मिथ्या दड का अधिक प्रयोग होता है, बहुवा देखा गया है कि जो लोग निरपराधी हैं उनको कठोर से कठोर दड दिया गया है। और जिन लोगों ने अपराध किया है वे मुक्त कर दिए गए हैं। इस विपर्यय का कारण अज्ञान है इसलिए जब तक अज्ञान को दूर करके यथार्थ ज्ञान का सम्पादन नहीं किया जाता तब तक यथार्थ रक्षा का होना दुर्घट है। राजर्षिनमि के कथन का वास्तविक अभिप्राय बडा ही सुन्दर है। वे इन्द्र से एक उत्तम आध्यात्मिक रहस्य को बड़े सादे से अलकार में समझा रहे हैं, उनके कथन का आशय यह है कि आत्मा की इस शरीर रूप नगरी मे पाच इन्द्रिय और चार कषाय ( क्रोध मान माया और लोभ ) रूप चोर वसते हैं। वे इस आत्मा के ज्ञान, दर्शन और चारित्ररूप धन का अपहरण करने के लिए हर समय उद्यत रहते हैं अत जब तक उन चोरों को पकड कर दड न दिया जायगा तब तक शाति नहीं हो सकती। सो मैंने उन चोरों का अब भली भाति पता लगा लिया है और उनको पकड कर निर्वासित करने का मैं यत्न भी कर रहा हू इत्यादि।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ।
तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥३१॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित ।
ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥३१॥

मूलार्थ—राजर्षि नमि के इस पूर्वोक्त कथन को सुनकर इन्द्र फिर उनके प्रति इस प्रकार कहने लगा।

जे केइ पत्थिवा तुज्झं, नानमन्ति नराहिवा।
वसे ते ठावइत्ताणं, तओ गच्छसि खत्तिया! ॥३२॥

ये केचन पार्थिवास्तुभ्य, न नमन्ति नराधिप!।
वशे तान्स्थापयित्वा, ततो गच्छ क्षत्रिय! ॥३२॥

पदार्थान्वय·—जेकेइ–जो कोई पत्थिवा–राजे तुज्झ–आपको नराहिवा–हे नराधिप ! नानमन्ति–नमस्कार नहीं करते ते–उनको वसे–वश में ठावइत्ता–स्थापन करके तओ–तदनन्तर खत्तिया–हे क्षत्रिय ! गच्छसि–जाओ ण–( वाक्यालकार मे है )।

मूलार्थ—हे राजन् ! जो कोई राजा लोग आपको नमस्कार नहीं करते उनको अपने वश में करके फिर आपने जाना।

टीका—इस प्रश्न से इन्द्र ने राजर्षि नमि के अन्त करण की परीक्षा करने का प्रयत्न किया है, अर्थात् उनके अन्दर द्वेष और मान की मात्रा है याकि नहीं, अगर है तो कितने परिमाण में है इसकी परीक्षा के लिए उसने यह प्रस्ताव ऋषि के आगे रक्खा है क्योंकि जिस पुरुष के अन्दर द्वेष की अग्नि सुलग रही हो उसके सम्मुख यदि उसके किसी शत्रु की प्रशसा की जावे तो उसकी आन्तरिक द्वेष-ज्वाला एक दम भड़क उठती है और उसके अन्दर रहा हुआ मान उस ज्वाला को अधिक प्रदीप्त करने के लिए पवन के तीव्रवेग का काम करता है। इसलिए राजर्षि नमि से इन्द्र कहता है कि महाराज ! आप उन राजाओं को अपने वश में करने के बाद, इस दीक्षासम्बन्धी कार्य में प्रवृत्त होवें जो कि आपको नमस्कार नहीं करते, आपकी आज्ञा में नहीं चलते। यदि आपने ऐसा न किया तो सभव है कि आपके चले जाने के बाद वे आपके राज्य को छिन्न भिन्न करके आपके पुत्र को अपने वश में कर लेवें। परन्तु यदि आप उनको पराजित करके अपने वश मे कर लेवें तो फिर किसी प्रकार के उपद्रव की सम्भावना ही न रहेगी।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमी रायरिसी, देविंदं इणमब्ववी ॥३३॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित· ।
ततो नमी राजर्षि·, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥३३॥

मूलार्थ—देवेन्द्र के इस प्रश्न को सुनकर राजर्षि नमि ने उत्तर में देवेन्द्र के प्रति इस प्रकार कहा।

**जो सहस्सं सहस्साणं, संगामे दुज्जए जिए ।**
**एगं जिणेज्ज अप्पाणं, एस से परमो जओ ॥३४॥**

**यः सहस्रं सहस्राणां, सङ्ग्रामे दुर्जये जयेत् ।**
**एकं जयेदात्मानं, एष तस्य परमो जयः ॥३४॥**

पदार्थान्वय—जो-जो सहस्स-हजार को सहस्साण-हजार गुणा करने से दस लाख सुभटों को दुज्जए-दुर्जय संगामे-संग्राम में जिए-जीत लेवे एगं-एक अप्पाणं-आत्मा को जिणेज्ज-जीत लेवे एस-यह से-उसका परमो-उत्कृष्ट जओ-जय है ।

मूलार्थ—दुर्जयसंग्राम में दस लाख सुभटों को जीतने वाले की अपेक्षा एक आत्मा को जीतने वाला अधिक बली है । तथा उसकी यह विजय सर्वोत्कृष्ट विजय है ।

टीका—राजर्षि नमि इन्द्र से कहते हैं कि हे इन्द्र ! दस लाख योधाओं को संग्रामभूमि में पिछाड़ने वाले अतिसुभट ( योधा ) की अपेक्षा आत्मनिग्रह करने वाला (आत्मा पर, विजय प्राप्त करने वाला ) अधिक बलवान् और पराक्रमशील है ! क्योंकि लाखों सुभटों के साथ युद्ध करने वाला और उनको पराजित करने वाला शूरवीर भी आत्मनिग्रह में कषायों पर विजय प्राप्त करने में असफल रहता है । उसका शारीरक बल आत्मनिग्रह के सामने कुंठित हो जाता है तात्पर्य कि कषायों पर विजय प्राप्त करने के बदले वह उनसे स्वयं पराजित हो जाता है, इसलिए विषय कषायों को जीतना ही वास्तव में विजय है और इनको जीतने वाला ही सच्चा सुभट और सच्चा विजेता है । तथा जिस पुरुष ने आत्मनिग्रह या कषायों का विजय किया है उसी का अन्य जीवों पर शासन हो सकता है, वही सबको वश में करने की शक्ति अपने अन्दर रखता है । क्योंकि अपने आप पर विजय प्राप्त किए

१ तुलना करो धम्मपद ( बौद्धग्रन्थ ) की इस गाथा से 'यो सहस्सं सहस्सेन संगामे मानुसे जिने । एकं च जेय्यमत्तानं, स वे संगाम जुत्तमो' ॥ ( सहस्स वग्ग-४ गा० )

'यः सहस्रं सहस्रेण सङ्ग्रामे मानुषान् जयेत् ।
एकं च जयेदात्मानं स वै सङ्ग्रामजिदुत्तमः' ॥

विना दूसरों को पराजित नहीं किया जा सकता अतएव आत्मनिग्रह करने वाले ऋषि मुनि अपने वर शाप से जो कार्य कर सकते हैं वह बडे से बडे चक्रवर्ती के लिए भी अशक्य है। इससे सिद्ध हुआ कि आत्मा पर विजय प्राप्त करने के लिए ही विवेकशील पुरुष को यत्न करना चाहिए जिससे कि वह सब पर विजय प्राप्त कर सके, अब रही इन राजाओं को वश में करने की बात, सो तो इस कषाय-विजय या आत्मनिग्रह के सामने बहुत ही तुच्छ है, आत्मविजय—कषायविजय, प्राप्त करने के बाद तो ये सब स्वय आकर चरणों में गिरेंगे। इसलिए इनके विजय की आप कोई चिन्ता न करें, यही राजर्षि नमि के उक्त कथन का आशय है। सहस्र से सहस्र को गुणा करने से दस लाख बनता है।

अन्य सुभटों के विजय की अपेक्षा आत्मविजय को सबसे अधिक कठिन बतलाने के बाद अब उसी आत्मा के साथ युद्ध करने का उपदेश देते हैं—

अप्पाणमेव जुज्झाहि, किं ते जुज्झेण वज्झओ।
अप्पणामेवमप्पाणं, जइत्ता सुहमेहए ॥३५॥

आत्मनैव सह युद्ध्यस्व, किं ते युद्धेन बाह्यत'।
आत्मनैवात्मानं, जित्वा सुखमेधते ॥३५॥

पदार्थान्वय—अप्पाण—आत्मा के साथ एव—ही जुज्झाहि—युद्ध कर किंते—क्या है तुझको बज्झओ—बाहर के जुज्झेण—युद्ध से? अप्पणाएव—आत्मा से ही अप्पाण—आत्मा को जइत्ता—जीत कर सुह—सुख को एहए—(यह जीव) प्राप्त करता है।

मूलार्थ—हे शिष्य! तू आत्मा से ही युद्ध कर। तेरे को बाहर के युद्ध से क्या काम है? क्योंकि आत्मा को आत्मा से ही जीत करके (यह जीव) सुख को प्राप्त होता है।

टीका—राजर्षि नमि कहते हैं कि हे प्राज्ञ! तू आत्मा से युद्ध कर, इस बाहर के युद्ध से तेरा कोई भी प्रयोजन सिद्ध होने का नहीं है अर्थात् इन बाहर के शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर लेने से तू सर्वविजयी नहीं बन सकता जब तक कि तेरे अन्दर के—काम क्रोध आदि—प्रबल शत्रु परास्त न हो जावें। इसलिए यदि

तू सर्वविजयी बनना चाहता है तो प्रथम इन अन्तरंग शत्रुओं के साथ युद्ध कर, तथा इन सारे शत्रुओं का नायक-सेनापति अज्ञान-या अज्ञानात्मा है। इसको जीत लेने से अन्य सबका जीतना सुकर है अत अज्ञानात्मा को ज्ञानात्मा के द्वारा युद्ध में परास्त करके तू अपने अभिलषित सुख को प्राप्त कर।

यहां पर 'धातुओं के अनेक अर्थ होते हैं' इस व्यापक नियम के आधार पर 'एध' का प्राप्ति अर्थ किया गया है। तथा 'अप्पाण' यह तृतीया के अर्थ में द्वितीया का होना प्राकृत के नियम से जानना। यहां पर आत्माशब्द से मन का ग्रहण है, इसलिए आत्मनिग्रह यानि मनोनिग्रह तथा आत्मा को जीतना अर्थात् मन को जीतना यह भाव अभिप्रेत है ( 'अत्रात्मशब्देन मन । सर्वत्र सूत्रत्वान्न पुस्त्वञ्च, अतति-गच्छति-प्राप्नोति नवनवानि अध्यवसायस्थानान्तराणीत्यात्मा मन उच्यते'-इति वृत्तिकार । ) अस्तु, मन और आत्मा का समानाधिकरण होने से ही सूत्रकर्ता ने यहां मन के अर्थ में आत्मशब्द का प्रयोग किया है।

अब इसी विषय को स्पष्ट करते हुए राजर्षि नमि फिर इन्द्र के प्रति कहते हैं—

**पंचिन्दियाणि कोहं, माणं मायं तहेव लोहं च ।**
**दुज्जयं चेव अप्पाणं, सव्वं अप्पे जिए जियं ॥३६॥**

**पचेन्द्रियाणि क्रोधं, मान माया तथैव लोभं च ।**
**दुर्जय चैवमात्मान, सर्वमात्मनि जिते जितम् ॥३६॥**

पदार्थान्वय —पंचिन्दियाणि-पांचों इन्द्रिय कोहं-क्रोध माणं-मान मायं-माया तहेव-उसी प्रकार लोहं-लोभ च-और मिथ्यात्वादिक दुज्जयं-दुर्जय अप्पाणं-आत्मा अप्पे जिए-आत्मा के जीते जाने पर सव्वं-सब जियं-जीते गए च-एव-( पादपूर्ति में हैं )।

मूलार्थ—हे शिष्य ! पांचो इन्द्रिय, क्रोध, मान, माया, और लोभ आदि को जीत तथा दुर्जय जो आत्मा-मन, उसको जीत ! क्योंकि एक आत्मा को-मन को-जीत लेने से अन्य सब जीते हुए ही हैं ! तात्पर्य कि आत्मा का जीतना सबसे अधिक कठिन है।

टीका—राजर्षि नमि कहते हैं कि आत्मा दुर्जय है अर्थात् मन का निग्रह करना अत्यन्त कठिन है। मन का निग्रह करना ही आत्मविजय है, इसको जीत लेने पर फिर किसी वस्तु का जीतना बाकी नहीं रहता, इन्द्रिय और कषाय आदि तो इसके अनुचर विशेष हैं, इसीलिए इनको दुर्जय न कहते हुए केवल आत्मा–मन–को ही दुर्जय बतलाया गया है। क्योंकि क्रोध मान माया और लोभ आदि कषाय–जो आत्मा के वैभाविक परिणाम हैं–सब इसी मनरूप आत्मा से प्रेरित हुए अपने २ कार्य में प्रवृत्त होते हैं इसलिए आत्मनिग्रह ही इस ज्ञानात्मा की सर्वतोभावी विजय है। इससे सिद्ध हुआ कि जिसने, पाचों इन्द्रिय और उनके पाचों विषय, क्रोध, मान, माया और लोभ अथवा मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग इत्यादि पर, आत्मा के निग्रह के द्वारा विजय प्राप्त करली, उसने सबको जीत लिया। वह विश्वविजयी बन गया। अब उसके लिए कोई अजेय वस्तु नहीं रही। ऐसे आत्मविजेता के सामने विश्व की सारी विभूतियें हाथ जोडे खडी रहती हैं। वास्तव में देखा जाय तो–( मन जीते जग जीत ) यह लोकोक्ति सर्वथा सत्य और निर्भ्रान्त है। क्योंकि मन के निग्रह पर ही आत्मा की उत्क्रान्ति या आत्मिक गुणों का विकास निर्भर है, इसलिए मुमुक्षु पुरुषों को सर्वप्रकार से आत्मनिग्रह में ही यत्नशील होना चाहिए। यही उसकी सच्ची विजय है[1]।

राजर्षि नमि ने, इन्द्र के सासारिक क्षात्रधर्म सम्बन्धी प्रश्न का उत्तर देते हुए त्यागप्रधान क्षात्रधर्म का जो रहस्यपूर्ण स्वरूप उनके प्रति वर्णन किया है, वह उनके बुद्धिचमत्कार का सजीव चित्रण है। त्याग मार्ग में प्रविष्ट हुए एक सच्चे क्षत्रिय को किस प्रकार के युद्ध में प्रवृत्त होना चाहिए, तथा किसके साथ युद्ध करना चाहिए, एवं किस प्रकार के शस्त्रास्त्रों से सन्नद्ध होकर किस प्रकार की रणभूमि में उतरना चाहिए और इस प्रकार के युद्ध में उसे किस अश तक विजय प्राप्त होगी, इत्यादि समस्त बातों का उन्होंने इस प्रसग मे ठीक २ वर्णन कर दिया और इन्द्र के प्रश्न

---

१ वैदिक सम्प्रदाय के सर्वमान्य ग्रन्थों में भी इस विषय का भूरिसमर्थन मिलता है। भगवद्गीता में लिखा है "उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्। आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः"॥ अर्थात् आत्मा से ( ज्ञानात्मा से ) आत्मा का उद्धार करो किन्तु उसका पतन न करो, क्योंकि आत्मा–ज्ञानात्मा–ही आत्मा का बन्धु–मित्र–है और आत्मा–अज्ञानात्मा–ही इसका–आत्मा का–शत्रु है, इत्यादि।

का उत्तर भी यथार्थ रूप से दे दिया परन्तु इन्द्र अभी ऋषि के मुखारविन्द से कुछ और महणीय उपदेश श्रवण करना चाहता है इसलिए उसने अपने प्रश्नों की परम्परा को अभी बन्द नहीं किया। यथा—

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्ववी ॥३७॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥३७॥

मूलार्थ—इस प्रकार राजर्षि नमि के उक्त वक्तव्य को सुनकर देवेन्द्र ने फिर उनसे इस तरह का प्रश्न किया—

जइत्ता विउले जन्ने,
भोइत्ता समणमाहणे ।
दत्ता भोच्चा य जिट्ठा य,
तओ गच्छसि खत्तिया ॥३८॥

याजयित्वा विपुलान् यज्ञान्,
भोजयित्वा श्रमणान् ब्राह्मणान् ।
दत्त्वा भुक्त्वा च इष्ट्वा च,
ततो गच्छ क्षत्रिय ! ॥३८॥

पदार्थान्वय—विउले-बहुत से जन्ने-यज्ञों को जइत्ता-करवा करके समण-शाक्यादि माहणे-ब्राह्मणादि को भोइत्ता-भोजन कराकर दत्ता-दक्षिणा देकर य-और भोच्चा-भोजन करके य-और जिट्ठा-स्वय यज्ञ करके तओ-फिर खत्तिया-हे क्षत्रिय ! गच्छसि-तुम ने जाना।

मूलार्थ—विस्तीर्ण यज्ञ करके, श्रमण और ब्राह्मणों को भोजन कराकर दक्षिणा देकर शब्दादि विषयों को भोग कर तथा स्वय यज्ञ करके हे क्षत्रिय ! फिर तुम ने जाना।

टीका—राजर्षि नमि में राग द्वेष की मात्रा कहा तक है इस बात पर निर्णय करने के बाद, देवेन्द्र अब उनके तात्त्वर्थ श्रद्धान का निश्चय करने के लिए उनसे फिर प्रश्न करता है। इन्द्र के प्रश्न का भावार्थ यह है—हे क्षत्रिय ! दीक्षा ग्रहण करने के पूर्व आपको बडे २ वैद यज्ञों का अनुष्ठान करना चाहिए, श्रमणों—शाक्य-भिक्षुओं—और ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिए तथा दक्षिणा देनी चाहिए एवं मनोज्ञ पदार्थों का भली प्रकार उपयोग करके और यज्ञादि का सम्पादन करके फिर आपको दीक्षा के लिए प्रयाण करना चाहिए। क्योंकि क्षत्रियों के लिए राजसूय और अश्वमेधादिक यज्ञों का स्पष्ट विधान है और क्षत्रिय लोग ही उनका सम्पादन कर सकते हैं ! तथा इन यज्ञों से अनेक प्राणियों का हित होता है, सबका हित करना यह भले पुरुषों का सब से मुख्य काम है इसलिए इन उक्त कर्मों को करने के बाद आपको दीक्षा के लिए उद्यत होना चाहिए। यहा पर श्रमण शब्द से बौद्ध-भिक्षु या अन्य सन्यासियों का ग्रहण अभिप्रेत है, जैन साधुओं का नहीं, क्योंकि जैन साधु इस प्रकार—निमत्रण द्वारा किसी के घर मे बैठकर—भिक्षा नहीं करते। एतदर्थ ही श्रमण शब्द के साथ ब्राह्मण शब्द का उल्लेख किया गया है।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥३९॥**

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित· ।
ततो नमी राजर्षि· , देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥३९॥

मूलार्थ—*इन्द्र के इस यजन याजन सम्बन्धी कथन को सुनकर राजर्षि नमि ने इन्द्र के प्रति इस प्रकार उत्तर दिया—*

**जो सहस्सं सहस्साणं, मासे मासे गवं दए ।**
**तस्सावि संजमो सेओ, अदिन्तस्स वि किंचण ॥४०॥**

१ तुलना करो धम्मपद की इस गाथा से—' मासे मासे सहस्सेन जो यजेय सत सम । एक च भावितत्ताम, मुहुत्तमपि पूजये ॥" ( सहस्सवग्ग० ७ गा० ) छा०—मासे मासे सहस्रेण यो यजेत शतसमा । एक च भावितात्मान मुहूर्तमपि पूजयेत् ॥ इसके सम्बन्ध में अन्य विचारणीय बातों के लिए देखो परिशिष्ट न० १

**य' सहस्र सहस्राणां, मासे मासे गवां दद्यात् ।**
**तस्मादपि संयमः श्रेय., अददतोऽपि किंचन ॥४०॥**

पदार्थान्वय —जो-जो सहस्स-सहस्र को सहस्साण-सहस्र गुणा करके अर्थात् दस लाख गव-गायों को मासे २-प्रति मास दए-देवे तस्मावि-उसको भी सजमो-सयम सेओ-श्रेय है-और किंचण-जो किंचित् मात्र भी अदिन्तस्सवि-नहीं देता उसको भी ( सयम श्रेय है )।

**मूलार्थ—जो पुरुष प्रतिमास दस लाख गौओं का दान करता है, उसको तथा जो कुछ नहीं देता उसको भी सयम ही श्रेय है ।**

टीका—इस गाथा में सावद्य और निरवद्यवृत्ति का विवेचन किया गया है, तथा निरवद्यवृत्ति की श्रेष्ठता और उसके द्वारा ही प्राणियों का अधिक उपकार होना वतलाया गया है । एक पुरुष प्रतिमास दस लाख गाय का दान करता है तथा दूसरा पुरुप दान आदि कुछ भी नहीं करता, परन्तु इन दोनों के लिए भी वास्तविक हित का साधन सयम ही है, क्योंकि सयम निरवद्य प्रवृत्ति है, आश्रवों का निरोध होने से उसमें हिंसाजनक किसी भी व्यापार का प्रवेश नहीं है । तथा यज्ञ और गोदान आदि जितने भी सकामकर्म हैं वे सावद्य होने से कर्मबन्ध के हेतु हैं और सयम से कर्मों की निर्जरा होती है। अत बन्ध के हेतु इन यज्ञदानादि सकाम कर्मों में प्रवृत्त होने की अपेक्षा, सयम का धारण करना ही श्रेयस्कर है, इसी मे आत्मा का हित निहित है, तथा प्राणिसमुदाय का उपकार भी इसी से साध्य है । इसके अतिरिक्त ज्योतिष्टोमादि वैध यज्ञों की हिंसकता तो प्रत्यक्ष सिद्ध है, इन यज्ञों में अनेक मूक प्राणियों का वध होता है, और गोदानादि सकामकर्म भी सावद्यप्रवृत्ति के अन्तर्भूत ही हैं इसलिए मोक्षपथगामी जीव को इन सदोषप्रवृत्तियों से पराङ्मुख होकर स्वपर कल्याण के निमित्त केवल सयम—निर्दोषप्रवृत्ति—में ही अग्रेसर होना चाहिए । अत इन्द्र ने राजर्षि नमि के प्रति जो यज्ञ दानादि के अनुष्ठान का प्रस्ताव किया था उसका महात्मा नमि ने बहुत ही सयुक्तिक तथा माननीय उत्तर दिया है ।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्ववी ॥४१॥**

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥४१॥

मूलार्थ—राजर्षि नमि के इस पूर्वोक्त उत्तर को सुनकर इन्द्र उनके प्रति फिर कहने लगा—

**घोरासमं चइत्ताणं, अन्नं पत्थेसि आसमं ।**
**इहेव पोसहरओ, भवाहि मणुयाहिवा ॥४२॥**

घोराश्रमं त्यक्त्वा, अन्यं प्रार्थयसे आश्रमम् ।
इहैव पोषधरतः, भव मनुजाधिप ॥४२॥

पदार्थान्वय.—घोरासम-घोराश्रम-गृहस्थाश्रम को चइत्ताण-त्याग कर अन्न-और आसम-आश्रम की पत्थेसि-प्रार्थना करते हो इहेव-यहा पर ही तुम पोसह-पोषध में रओ-रक्त भवाहि-होवो मणुयाहिवा-हे मनुजाधिप ।

मूलार्थ—हे मनुजाधिप ! आप घोराश्रम-गृहस्थाश्रम-का परित्याग करके अन्य आश्रम की प्रार्थना कर रहे हो-यह ठीक नहीं-आप यहां पर ही रहकर पोषध व्रत का आचरण करें।

टीका—शास्त्रों मे चार प्रकार के आश्रमों का उल्लेख है, ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और सन्यास। इन चारों में गृहस्थ आश्रम ही सबसे अधिक भारवाही होने से घोर कहलाता है। क्योंकि अन्य तीनों आश्रमों के भरणपोषण का भार इसी घोर आश्रम-गृहस्थाश्रम-पर है। इस से गृहस्थाश्रम को अन्य आश्रमों की अपेक्षा उत्कृष्ट माना है। तथा इस गृहस्थाश्रम का यथाविधि पालन करना भी धीर वीर गम्भीर और सत्त्वशाली पुरुषों का काम है, कायरों का नहीं। इसी अभिप्राय को लेकर देवेन्द्र ने राजर्षि नमि से कहा है कि आप जो गृहस्थाश्रम को छोड़ कर अन्य आश्रम का अवलम्बन कर रहे हैं यह ठीक नहीं क्योंकि आप क्षत्रिय हैं और यह गृहस्थाश्रम भी शूरवीरों के धारण करने योग्य

परिश्रम सबसे अधिक करना पड़ता है, और माग पर खाने को अवकाश नहीं। अत इस महिमाशाली गृहस्थाश्रम के भार को कायर पुरुष नहीं उठा सकते। इसके लिए तो आप जैसे धैर्यशील पुरुषों की ही आवश्यकता है। नीतिशास्त्र में भी इसी भाव को व्यक्त किया है–'गार्हस्थ्येन समो धर्मो न भूतो न भविष्यति। पालयन्ति नरा शूरा, क्लीबा पाषण्डमाश्रिता ॥ सुदुर्वह परित्याय घोर गार्हस्थ्यमाश्रम। मुण्डनग्न-जटावेषा कल्पिता कुक्षिपूर्तये॥ सर्वत सुन्दरा भिक्षा, रसा यत्र पृथक् पृथक्। स्यादेष-यामिकी सेवा नृपत्व साम्रयामकम्॥' तात्पर्य कि गृहस्थाश्रम के समान घोर अतिविकट दूसरा कोई आश्रम नहीं है उसका पालन शूरवीर ही कर सकते हैं। कायर पुरुष तो उसका त्याग करके केवल भिक्षावृत्ति द्वारा उदरपूर्ति के वास्ते अनेक प्रकार के पाषण्डमय वेष बनाकर फिरते हैं। परन्तु आप तो शूरवीर हैं, अत आप इसी आश्रम में रहकर पोषध आदि व्रतनियमों का पालन करें, क्योंकि अष्टमी चतुर्दशी आदि पर्वों में पोषध उपवास आदि के करने तथा गृहस्थोचित अणुव्रतों के पालन करने से त्याग-प्रधान साधुकर्तव्य की भी आंशिक पूर्ति हो जावेगी और गृहस्थाश्रम का भी यथा-विधि पालन होगा। यद्यपि अनशनादि व्रतों की भांति गृहस्थधर्म का पालन करना भी अति कठिन है, तो भी आप शूरवीर और प्रज्ञासम्पन्न हैं, इसलिए गृहस्थाश्रम का त्याग करके सन्यास धारण करने का विचार अभी तो आप सर्वथा त्याग देवें।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥४३॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित ।
ततो नमी राजर्षि, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥४३॥

मूलार्थ—इन्द्र के इस कथन को सुनकर राजर्षि नमि ने इन्द्र के प्रति इस प्रकार कहा—

मासे मासे तु जो बालो, कुसग्गेणं तु भुंजए।
न सो सुक्खायधम्मस्स, कलं अग्घइ सोलसिं ॥४४॥

१ उत्तर गाथा के साथ, धम्मपद की इस निम्नलिखित गाथा की भी तुलना करनी

मासे मासे तु यो वालः, कुशाग्रेण तु भुङ्क्ते ।
न स स्वाख्यातधर्मस्य, कलामर्हति षोडशीम् ॥४४॥

पदार्थान्वय —मासेमासे-प्रतिमास मे-महीने २ तु-ही जो-जो वालो-वालक-अज्ञानी कुमग्गेण-कुशाग्रमात्र तु-ही भुजए-आहार करता है सो-वह सुक्खाय-सुनिख्यात धमस्म-धर्म को सोलसिं-सोलवीं कल-कला को भी नअग्घइ-प्राप्त नहीं होता ।

मूलार्थ—जो बालक-अज्ञानी जीव-महीने २ कुशाग्र मात्र आहार करता है वह तीर्थंकर देव के कहे हुए इस सर्वविरति रूप धर्म की सोलवी कला को भी प्राप्त नही कर सकता अर्थात् इस प्रकार की विकट तपस्या भी सर्वविरति धर्म के आगे कुछ भी मूल्य नहीं रखती ।

टीका—जो विचारशून्य पुरुष, महीने २ का उपवास तप करता है, अर्थात एक मास के अनशन के बाद पारणा करता है, और वह भी परिमाण मे अत्यन्त सूक्ष्म होता है, वह भी इस प्रकार के अज्ञानजन्य क्लिष्ट तप से सर्वज्ञभाषित, सर्वविरति-रूप धर्म के सोलवें हिस्से जितनी भी योग्यता नहीं प्राप्त कर सकता अर्थात् उक्त प्रकार का अज्ञान तप, तीर्थंकर भगवान् के कथन किए सर्वविरति धर्म के सोलवें हिस्से की भी बराबरी नहीं कर सकता । इससे सिद्ध हुआ कि अज्ञानमूलक तपश्चर्या की सर्वविरति धर्म के समक्ष कुछ भी कीमत नहीं है । सर्वविरति धर्म तो कर्मनिर्जरा के द्वारा मोक्ष का हेतु है और अज्ञानकष्ट का फल अधिक से अधिक, देवगति की प्राप्ति है । अत गृहस्थाश्रम में सावद्य प्रवृत्तियों की अधिकता होने से वह मुमुक्षु पुरुषों को आदरणीय नहीं है और भिक्षुचर्या—सन्यासाश्रम—में सावद्य व्यापार का सर्वथा अभाव होने से सबके लिए उपादेय है, इसी अभिप्राय से मैं गृहस्थाश्रम का त्याग करके सन्यासाश्रम मे प्रवेश करने के लिए कटिबद्ध हुआ हू । गृहस्थाश्रम में भी देशविरति धर्म का पालन है परन्तु वह सर्वथा निर्दोष नहीं, और उसका

चाहिए-'मासे मासे कुसग्गेन बालो भुञ्जेथ भोजन । नसो सखत्त धम्मान क्ल अग्घति सोलसीं ॥ ( बालवग्ग० गा० ११ ) छा०—मासे मासे कुशाग्रेण बालो भुङ्क्ते भोजनम् । न स सङ्ख्यात धर्माणां कलामर्हति षोडशीम् ॥

त्याग भी इसी हेतु से किया गया है। इसलिए आपका जो प्रश्न है वह अप्रासगिक अथ च अनुपादेय है।

इस गाथा में दो बातों का उल्लेख किया गया है, १–सर्वविरति धर्म की सर्वश्रेष्ठता, २–अज्ञान तप की अर्थशून्यता। इससे प्रमाणित यही हुआ कि गृहस्थाश्रम की अपेक्षा साधु धर्म ही अधिक श्रेष्ठ और उपादेय है।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्ववी ॥४५॥**

**एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।**
**ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥४५॥**

मूलार्थ—यह सुनने के बाद देवेन्द्र ने, राजर्षि नमि के प्रति इस प्रकार कहा—

**हिरण्णं सुवण्णं मणिमुत्तं, कंसं दूसं च वाहणं ।**
**कोसं च वड्ढावइत्ताणं, तओ गच्छसि खत्तिया ! ॥४६॥**

**हिरण्य सुवर्णं मणिमुक्त, कांस्य दूष्यं च वाहनम् ।**
**कोश वर्धयित्वा, ततो गच्छ क्षत्रिय ! ॥४६॥**

पदार्थान्वय —हिरण्णं–हिरण्य, सुवण्णं–सुवर्ण मणिमुत्तं–मणिमोती कंसं–कांसी–के भाजन दूसं–वस्त्र च–और वाहणं–वाहन च–और कोसं–कोश वड्ढावइत्ताणं–बढा करके तओ–तदनन्तर खत्तिया–हे क्षत्रिय ! गच्छसि–जाओ।

मूलार्थ—हे क्षत्रिय ! प्रथम, हिरण्य, सुवर्ण, मणि और मुक्ताफल, तथा कांस्य, वस्त्र और वाहनादि से कोश को बढ़ाकर फिर आपने जाना।

टीका—इस प्रश्न में इन्द्र, नमि राजर्षि के लोभ की परीक्षा करते हैं। घड़ा हुआ सोना अर्थात् आभूषण रूप में परिवर्तित हुआ सुवर्ण हिरण्य कहलाता है, सामान्य सोने को सुवर्ण कहते हैं ('हिरण्यं घटितं हेम, सुवर्णमघटितम्' इति वृत्ति ।) चान्दी,

सोना, मणि-मोती, पात्र, वस्त्र और वाहन—हाथी घोड़े—आदि पदार्थों से कोश को भरपूर करने के बाद आपको जाना चाहिए। इस कथन से यह सिद्ध किया कि राजा को कोश की अभिवृद्धि का पूरा ध्यान रखना चाहिए। क्योंकि पंडितों और राजाओं का कोश ही सर्वस्व है। जैसे कोश,—शब्द कोश—के ज्ञान से रहित पंडित शब्द बोध से अपरिचित हो जाता है उसी प्रकार कोश—खजाना—रहित राजा भी चिरकाल तक स्थायी नहीं रह सकता। तात्पर्य कि जैसे पदों का अर्थ जानने के लिए विद्वान् को शब्दकोश—शब्दराशि—के ज्ञान की आवश्यकता है, उसी प्रकार शासन को स्थिर और तेजस्वी बनाए रखने के लिए राजा को सुव्यवस्थित कोश—खजाने—की आवश्यकता है, इसलिए हे महाराज! प्रथम आप अपने कोश को भरपूर करें, फिर दीक्षा का उद्योग करना।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमी रायरिसी, देविंदं इणमब्बवी ॥४७॥**

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमी राजर्षिः, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥४७॥

मूलार्थ—इन्द्र के इस धनसंग्रह सम्बन्धी प्रश्न को सुनकर राजर्षि नमि इन्द्र के प्रति इस प्रकार बोले—

**सुवण्णरुप्पस्स य पव्वया भवे,**
**सिया हु केलाससमा असंखया ।**
**नरस्स लुद्धस्स न तेहि किंचि,**
**इच्छा हु आगाससमा अणन्तिया ॥४८॥**

सुवर्णस्य रूप्यस्य च पर्वता भवेयुः,
स्यात्कदाचित्खलु कैलाससमा असंख्यकाः ।

**नरस्य लुब्धस्य न तैः किंचित्,**
**इच्छा हु आकाशसमा अनन्तिका ॥४८॥**

पदार्थान्वय —केलास–कैलास के समा–समान असखया–असख्यात सुवण्ण–सोने य–और रुप्पस्स–चान्दी के पव्वया–पर्वत सिया–कदाचित भवे–होवें हु–निश्चय लुद्धस्स–लोभी नरस्स–नरको तेहि–उनसे नकिंचि–किंचित् मात्र भी सन्तोष नहीं होता हु–निश्चय इच्छा–तृष्णा आगाससमा–आकाश के समान अणन्तिया–अनन्त कही गई है ।

मूलार्थ—कैलास-सुमेरु-पर्वत के समान, सोने चान्दी के कदाचित् असंख्य पर्वत भी हों तो भी लोभी पुरुष के आगे वे कुछ नहीं ! अर्थात् इनसे भी लोभी पुरुष की इच्छा पूर्ण नही हो सकती । क्योंकि यह तृष्णा, आकाश की तरह अनन्त है, इसकी पूर्ति नहीं हो सकती ।

टीका—इन्द्र ने, राजर्षि नमि से धन आदि से खजाने को भरपूर करने का प्रस्ताव किया था, उसका उत्तर देते हुए राजर्षि नमि कहते हैं कि सुवर्णादि पदार्थों का सग्रह निष्प्रयोजन है, क्योंकि इससे आत्मशान्ति के लाभ में कोई सहारा नहीं मिलता । विपरीत इसके, यह धनसग्रह कुछ विघ्न अवश्य उपस्थित करता है, तथा–धन के सग्रह से भी तृष्णा की शाति होनी दुर्घट है, लोभी पुरुष के आगे यदि सोने चान्दी के, पर्वत जितने २ असख्य ढेर भी लगा दिए जावें तो भी उसकी तृप्ति नहीं होती वह इससे भी अधिक के लिए ललचाता है, अत यह तृष्णा आकाश की भाति अनन्त है इसकी धन धान्यादि से कभी पूर्ति नहीं हो सकती । अतएव नीतिकारों का कथन है कि यह तृष्णा, हजारों, लाखों और करोडों से तो क्या ? साम्राज्य, देवत्व और इन्द्रत्व पद की प्राप्ति पर भी सन्तुष्ट नहीं होती 'न सहस्राद् भवे तुष्टिर्न लक्षान्न च कोटिभि ।न राज्यान्न च देवत्वान्नेन्द्रत्वादपि देहिनाम् ॥' जैसे २ धन की वृद्धि होती है वैसे २ तृष्णा भी बढती जाती है । इसलिए धन से तृष्णा की पूर्ति का होना अत्यन्त दुर्घट है ' जब यह सत्य है तब फिर सोने चान्दी आदि से कोश के भरपूर करने की इच्छा करना या उसके लिए किसी प्रकार का प्रस्ताव करना किसी तरह पर भी योग्य नहीं है । वृद्धसम्प्रदाय के अनुसार, कैलास का अर्थ मेरु पर्वत है ।

अब फिर इसी विषय की पुष्टि के लिए प्रकारान्तर से इन्द्र के प्रश्न का उत्तर देने में प्रवृत्त होते हैं—

**पुढवी साली जवा चेव, हिरण्णं पसुभिस्सह ।**
**पडिपुण्णं नाल मेगस्स, इइ विज्जा तवं चरे ॥४९॥**

**पृथिवी शालिर्यवाश्चैव, हिरण्यं पशुभिः सह ।**
**प्रतिपूर्णं नालमेकस्मै, इति विदित्वा तपश्चरेत् ॥४९॥**

पदार्थान्वय —पुढवी-पृथिवी-साली-लाल चावल जवा-यव-जौ च-अन्य धान्य एव-( अवधारण अर्थ में ) हिरण्णं-सुवर्ण पसुभिः-पशुओं के सह-साथ-समस्त पृथिवी पडिपुण्णं-परिपूर्ण अल-समर्थ-न-नहीं है एगस्स-एक जीव की इच्छा पूर्ण करने में इइ-इस प्रकार विज्जा-जानकर-विद्वान् तव-तप चरे-आचरण करे ।

मूलार्थ—भूमि, शाली, यव, हिरण्य और पशु आदि पदार्थों से परिपूर्ण यह सारी पृथिवी भी एक जीव की इच्छा को पूर्ण करने में समर्थ नहीं हो सकती, इस प्रकार जान कर विद्वान् पुरुष तप का आचरण करे ।

टीका—इस गाथा मे भी पूर्वोक्त विषय का ही निर्वचन किया है । राजर्षि नमि कहते हैं कि ससार के पदार्थों में तृष्णा की पूर्ति करने की सामर्थ्य नहीं है। विपरीत इसके, ये तो तृष्णा को शमन करने के स्थान में उसके वर्धक हैं । जिस प्रकार अग्नि की ज्वाला, घृत डालने से शान्त होने की बजाय तीव्र होती है, उसी प्रकार ससार के पदार्थों से भी, घटने के स्थान में वह–तृष्णा–बढती है । अत एव यदि किसी लोभी पुरुष को, धन धान्य, चान्दी सोना और हाथी घोड़े आदि से परिपूर्ण सारा भूमडल भी दे दिया जावे तो भी उसकी तृष्णा शान्त होने की बजाय कुछ और अधिक प्राप्त करने के लिए दौडेगी अर्थात् इतनी कल्पनातीत और अमर्यादित सामग्री से भी तृष्णा की पूर्ति नहीं हो सकती, इसलिए बुद्धिमान् विचारशील पुरुष को इन धन धान्यादि पदार्थों के सग्रह का व्यामोह छोड कर केवल तपोऽनुष्ठान की ओर ही प्रवृत्त होना चाहिए । आत्मा के साथ लिप्त हुआ तृष्णारूप मल, तप के विना दूर नहीं हो सकता । जिस प्रकार सुवर्ण में रहे

## नरस्य लुब्धस्य न तैः किंचित्,
## इच्छा हु आकाशसमा अनन्तिका ॥४८॥

पदार्थान्वय —केलास-कैलास के समा-समान असंखया-असंख्यात सुवण्ण-सोने य-और रुप्पस्स-चान्दी के पव्वया-पर्वत सिया-कदाचित भवे-होवें हु-निश्चय लुद्धस्स-लोभी नरस्स-नरको तेहि-उनसे नकिंचि-किंचित् मात्र भी सन्तोष नहीं होता हु-निश्चय इच्छा-तृष्णा आगाससमा-आकाश के समान अणन्तिया-अनन्त कही गई है ।

मूलार्थ—कैलास-सुमेरु-पर्वत के समान, सोने चान्दी के कदाचित् असंख्य पर्वत भी हों तो भी लोभी पुरुष के आगे वे कुछ नहीं ! अर्थात् इनसे भी लोभी पुरुष की इच्छा पूर्ण नहीं हो सकती । क्योंकि यह तृष्णा, आकाश की तरह अनन्त है, इसकी पूर्ति नहीं हो सकती ।

टीका—इन्द्र ने, राजर्षि नमि से धन आदि से खजाने को भरपूर करने का प्रस्ताव किया था, उसका उत्तर देते हुए राजर्षि नमि कहते हैं कि सुवर्णादि पदार्थों का संग्रह निष्प्रयोजन है, क्योंकि इससे आत्मशान्ति के लाभ में कोई सहारा नहीं मिलता । विपरीत इसके, यह धनसंग्रह कुछ विघ्न अवश्य उपस्थित करता है, तथा-धन के संग्रह से भी तृष्णा की शांति होनी दुर्घट है, लोभी पुरुष के आगे यदि सोने चान्दी के, पर्वत जितने २ असंख्य ढेर भी लगा दिए जावें तो भी उसकी तृप्ति नहीं होती वह इससे भी अधिक के लिए ललचाता है, अतः यह तृष्णा आकाश की भांति अनन्त है इसकी धन धान्यादि से कभी पूर्ति नहीं हो सकती । अतएव नीतिकारों का कथन है कि यह तृष्णा, हजारों, लाखों और करोड़ों से तो क्या ? साम्राज्य, देवत्व और इन्द्रत्व पद की प्राप्ति पर भी सन्तुष्ट नहीं होती 'न सहस्राद् भवे तुष्टिर्न लक्षान्न च कोटिभिः । न राज्यान्न च देवत्वान्नेन्द्रत्वादपि देहिनाम् ॥' जैसे २ धन की वृद्धि होती है वैसे २ तृष्णा भी बढ़ती जाती है । इसलिए धन से तृष्णा की पूर्ति का होना अत्यन्त दुर्घट है । जब यह सत्य है तब फिर सोने चान्दी आदि से कोश के भरपूर करने की इच्छा करना या उसके लिए किसी प्रकार का प्रस्ताव करना किसी तरह पर भी योग्य नहीं है । वृद्धसम्प्रदाय के अनुसार, कैलास का अर्थ मेरु पर्वत है ।

अब फिर इसी विषय की पुष्टि के लिए प्रकारान्तर से इन्द्र के प्रश्न का उत्तर देने में प्रवृत्त होते हैं—

**पुढवी साली जवा चेव, हिरण्णं पसुभिस्सह ।**
**पडिपुण्णं नालमेगस्स, इइ विज्जा तवं चरे ॥४९॥**

**पृथिवी शालिर्यवाश्चैव, हिरण्यं पशुभिः सह ।**
**प्रतिपूर्णं नालमेकस्मै, इति विदित्वा तपश्चरेत् ॥४९॥**

पदार्थान्वय —पुढवी-पृथिवी-साली-लाल चावल जवा-यव-जौं च-अन्य धान्य एव-( अवधारण अर्थ में ) हिरण्ण-सुवर्ण पसुभिः-पशुओं के सह-साथ-समस्त पृथिवी पडिपुण्ण-परिपूर्ण अल-समर्थ-न-नहीं है एगस्स-एक जीव की इच्छा पूर्ण करने में इइ-इस प्रकार विज्जा-जानकर-विद्वान् तव-तप चरे-आचरण करे ।

मूलार्थ—भूमि, शाली, यव, हिरण्य और पशु आदि पदार्थों से परिपूर्ण यह सारी पृथिवी भी एक जीव की इच्छा को पूर्ण करने में समर्थ नहीं हो सकती, इस प्रकार जान कर विद्वान् पुरुष तप का आचरण करे ।

टीका—इस गाथा मे भी पूर्वोक्त विषय का ही निर्वचन किया है । राजर्षि नमि कहते हैं कि ससार के पदार्थों में तृष्णा की पूर्ति करने की सामर्थ्य नहीं है। विपरीत इसके, ये तो तृष्णा को शमन करने के स्थान मे उसके वर्धक हैं। जिस प्रकार अग्नि की ज्वाला, घृत डालने से शान्त होने की बजाय तीव्र होती है, उसी प्रकार ससार के पदार्थों से भी, घटने के स्थान में वह–तृष्णा–बढती है । अत एव यदि किसी लोभी पुरुष को, धन धान्य, चान्दी सोना और हाथी घोडे आदि से परिपूर्ण सारा भूमडल भी दे दिया जावे तो भी उसकी तृष्णा शान्त होने की बजाय कुछ और अधिक प्राप्त करने के लिए दौडेगी अर्थात् इतनी कल्पनातीत और अमर्यादित सामग्री से भी तृष्णा की पूर्ति नहीं हो सकती, इसलिए बुद्धिमान् विचारशील पुरुष को इन धन धान्यादि पदार्थों के समूह का व्यामोह छोड कर केवल तपोऽनुष्ठान की ओर ही प्रवृत्त होना चाहिए । आत्मा के साथ लिप्त हुआ तृष्णारूप मल, तप के बिना दूर नहीं हो सकता । जिस प्रकार सुवर्ण में रहे

हुए मल की शुद्धि अग्नि के द्वारा होती है उसी प्रकार आत्मा की शुद्धि के लिए तपश्चर्या की आवश्यक्ता है। तृष्णारूप मल से दूषित हुआ आत्मा शांति से बहुत दूर रहता है। उसमें आकुलता अधिक रहती है। अत आत्मा को शांति और निराकुलता प्राप्त करने के लिए सब से प्रथम तृष्णा को पृथक् करना चाहिए, परन्तु तृष्णा को क्षय करने के लिए सन्तोष ( द्वादश विध बाह्याभ्यन्तर तप ) ही समर्थ है। इस वास्ते सासारिक पदार्थों के द्वारा कोशपूर्ति की कुत्सित अभिलाषा का त्याग करके तपोऽनुष्ठान में ही निरन्तर प्रवृत्त होना उचित है।

इसके अतिरिक्त उक्त गाथा मे 'पसुभि' इस प्रकार का तृतीया विभक्ति का प्रयोग आर्ष होने से समझना। अन्यथा 'भिस्' विभक्ति स्थान में तो 'हिं हि' का आदेश होता है।

तथा 'विज्जा' के विदित्वा और विद्वान्, विद्वास, ये तीनों भी प्रतिरूप होते हैं इसलिए अर्थ ग्रहण में तीनों ही स्वीकृत हैं।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्बवी ॥५०॥**

**एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित ।**
**ततो नमिं राजर्षिं, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥५०॥**

मूलार्थ—इसके अनन्तर राजर्षि नमि के प्रति इन्द्र ने फिर कहा—

**अच्छेरग मब्भुदए, भोए चयसि पत्थिवा ।**
**असन्ते कामे पत्थेसि, संकप्पेण विहम्मसि ॥५१॥**

**आश्चर्य मद्भुतान्, भोगांस्त्यजसि पार्थिव ।**
**असत कामान्प्रार्थयसे, सकल्पेन विहन्यसे ॥५१॥**

पदार्थान्वय.—अच्छेरग-आश्चर्य है अब्भुदए-अद्भुत भोए-भोगों को पत्थिवा-हे राजन ! चयसि-त्यागते हो असन्ते-असत् कामे-कामों की पत्थेसि-प्रार्थना करते हो सकप्पेण सकल्प से विहम्मसि-पीडित किए जाते हो।

मूलार्थ—हे पार्थिव ! आश्चर्य है कि आप-अद्भुत-प्राप्त हुए भोगों का परित्याग करते हो और असत्-अविद्यमान, अप्राप्त-काम भोगों की प्रार्थना करते हो। तथा संकल्प के द्वारा पीडित हो रहे हो।

टीका—राजर्षि नमि के, धन धान्यादि विषयिक अभिलाषा का त्याग और तप का अनुष्ठान आदि विचार को सुन कर इन्द्र ने उनसे जो प्रश्न किया है वह भी बड़ा विलक्षण है। देवेन्द्र कहते हैं कि यह बड़े आश्चर्य की बात है कि आप जैसे बुद्धिमान् राजा, अयत्न प्राप्त इन अद्भुत काम भोगों का परित्याग करके अविद्यमान और आयाससाध्य काम भोगों की अभिलाषा करें, तथा मानसिक संकल्प के द्वारा आत्मा को बाधित करें। उपस्थित का परित्याग करके अनुपस्थित की कल्पना कोई बुद्धिमत्ता नहीं, अत इष्ट और स्वत प्राप्त लौकिक काम भोगों की अवहेलना करके अदृष्ट अथ च अप्राप्त मोक्ष और स्वर्गादि सुख की अभिलाषा से नाना प्रकार के संकल्प विकल्पों द्वारा आत्मा को खेदित करना भी आप के लिए योग्य नहीं है। प्रथम तो अदृष्ट वस्तु की सत्ता ही प्रमाणबाधित है अर्थात् किसी प्रमाण के द्वारा उसकी सिद्धि ही नहीं हो सकती, कदाचित् हो भी जावे तो उसकी प्राप्ति में सन्देह है। फिर आप जैसे बुद्धिमान् पुरुष स्वत सिद्ध और विना यत्न प्राप्त हुए इन काम भोगों का तो त्याग कर दें और असत् तथा अप्राप्त अदृष्ट काम भोगों की इच्छा करें, इससे अधिक आश्चर्य की और कौन बात हो सकती है ? इसलिए आपको उचित है कि कल्पित अथ च संदिग्ध पारलौकिक सुख की अभिलाषा के व्यामोह में पड़कर इन हस्तगत दिव्य काम भोगों का परित्याग न करें। यही आप के लिए हितकर मार्ग है। क्योंकि जो विचारशील पुरुष होते हैं वे कल्पनाप्रसूत अनागत सुखों की आशा से वर्तमान काल में प्राप्त हुए सुखों का तिरस्कार नहीं करते। इसीलिए अनेक विध उपदेशों के मिलने पर भी ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती ने अपने वर्तमान कालीन सुखों का परित्याग नहीं किया। तब, योग्य तो यही है कि आप भी इन उपलब्ध सुखों का परित्याग न करें।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥५२॥**

हुए मल की शुद्धि अग्नि के द्वारा होती है उसी प्रकार आत्मा की शुद्धि के लिए तपश्चर्या की आवश्यकता है। तृष्णारूप मल से दूषित हुआ आत्मा शांति से बहुत दूर रहता है। उसमें आकुलता अधिक रहती है। अत आत्मा को शांति और निराकुलता प्राप्त करने के लिए सब से प्रथम तृष्णा को पृथक् करना चाहिए, परन्तु तृष्णा को क्षय करने के लिए सन्तोष ( द्वादश विध बाह्याभ्यन्तर तप ) ही समर्थ है। इस वास्ते सासारिक पदार्थों के द्वारा कोशपूर्ति की कुत्सित अभिलाषा का त्याग करके तपोऽनुष्ठान में ही निरन्तर प्रवृत्त होना उचित है।

इसके अतिरिक्त उक्त गाथा में 'पसुभि' इस प्रकार का तृतीया विभक्ति का प्रयोग आर्ष होने से समझना। अन्यथा 'भिस्' विभक्ति स्थान में तो 'हिं हि' का आदेश होता है।

तथा 'विज्जा' के विदित्वा और विद्वान्, विद्वास, ये तीनों भी प्रतिरूप होते हैं इसलिए अर्थ ग्रहण में तीनों ही स्वीकृत हैं।

**एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।**
**तओ नमिं रायरिसिं, देविन्दो इणमब्ववी ॥५०॥**

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदितः ।
ततो नमिं राजर्षि, देवेन्द्र इदमब्रवीत् ॥५०॥

मूलार्थ—इसके अनन्तर राजर्षि नमि के प्रति इन्द्र ने फिर कहा—

**अच्छेरग मब्भुदए, भोए चयसि पत्थिवा ।**
**असन्ते कामे पत्थेसि, संकप्पेण विहम्मसि ॥५१॥**

आश्चर्य मद्भुतान्, भोगांस्त्यजसि पार्थिव ।
असतः कामान्प्रार्थयसे, सकल्पेन विहन्यसे ॥५१॥

पदार्थान्वय—अच्छेरग-आश्चर्य है अब्भुदए-अद्भुत भोए-भोगों को पत्थिवा-हे राजन्! चयसि-त्यागते हो असन्ते-असत् कामे-कामों की पत्थेसि-प्रार्थना करते हो सकप्पेण सकल्प से विहम्मसि-पीडित किए जाते हो।

मूलार्थ—हे पार्थिव ! आश्चर्य है कि आप-अद्भुत-प्राप्त हुए भोगों का परित्याग करते हो और असत्-अविद्यमान, अप्राप्त-काम भोगों की प्रार्थना करते हो। तथा संकल्प के द्वारा पीडित हो रहे हो।

टीका—राजर्षि नमि के, धन धान्यादि विषयिक अभिलाषा का त्याग और तप का अनुष्ठान आदि विचार को सुन कर इन्द्र ने उनसे जो प्रश्न किया है वह भी बड़ा विलक्षण है। देवेन्द्र कहते हैं कि यह बड़े आश्चर्य की बात है कि आप जैसे बुद्धिमान् राजा, अयत्न प्राप्त इन अद्भुत काम भोगों का परित्याग करके अविद्यमान और आयाससाध्य काम भोगों की अभिलाषा करें, तथा मानसिक सक्ल्प के द्वारा आत्मा को बाधित करे। उपस्थित का परित्याग करके अनुपस्थित की कल्पना कोई बुद्धिमत्ता नहीं, अत इष्ट और स्वत प्राप्त लौकिक काम भोगों की अवहेलना करके अदृष्ट अथ च अप्राप्त मोक्ष और स्वर्गादि सुख की अभिलाषा से नाना प्रकार के सकल्प विकल्पों द्वारा आत्मा को खेदित करना भी आप के लिए योग्य नहीं है। प्रथम तो अदृष्ट वस्तु की सत्ता ही प्रमाणबाधित है अर्थात् किसी प्रमाण के द्वारा उसकी सिद्धि ही नहीं हो सकती, कदाचित् हो भी जावे तो उसकी प्राप्ति में सन्देह है। फिर आप जैसे बुद्धिमान् पुरुष स्वत सिद्ध और विना यत्न प्राप्त हुए इन काम भोगों का तो त्याग कर दें और असत् तथा अप्राप्त अदृष्ट काम भोगों की इच्छा करें, इससे अधिक आश्चर्य की और कौन बात हो सकती है ? इसलिए आपको उचित है कि कल्पित अथ च सदिग्ध पारलौकिक सुख की अभिलाषा के व्यामोह में पड़कर इन हस्तगत दिव्य काम भोगों का परित्याग न करें। यही आप के लिए हितकर मार्ग है। क्योंकि जो विचारशील पुरुष होते हैं वे कल्पनाप्रसूत अनागत सुखों की आशा से वर्तमान काल में प्राप्त हुए सुखों का तिरस्कार नहीं करते। इसीलिए अनेक विध उपदेशों के मिलने पर भी ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती ने अपने वर्तमान कालीन सुखों का परित्याग नहीं किया। तब, योग्य तो यही है कि आप भी इन उपलब्ध सुखों का परित्याग न करें।

एयमट्ठं निसामित्ता, हेउकारणचोइओ ।
तओ नमी रायरिसी, देविन्दं इणमब्बवी ॥५२॥

एतमर्थं निशम्य, हेतुकारणचोदित. ।
ततो नमी राजर्षि, देवेन्द्रमिदमब्रवीत् ॥५२॥

मूलार्थ—इन्द्र के इस उक्त कथन को सुन कर राजर्षि नमि इस प्रकार बोले—

सल्लं कामा विसं कामा, कामा आसीविसोवमा ।
कामे पत्थेमाणा, अकामा जन्ति दोग्गइं ॥५३॥

शल्यं कामा विषं कामा, कामा आशीविषोपमाः ।
कामान्प्रार्थयमाना , अकामा यान्ति दुर्गतिम् ॥५३॥

पदार्थान्वय—सल्लं-शल्यरूप कामा-काम हैं विस-विषरूप कामा-काम हैं कामा-काम आसीविसोवमा-सर्प के समान हैं कामे-कामों की पत्थेमाणा-प्रार्थना करते हुए अकामा-काम रहित भी दोग्गइ-दुर्गति को जन्ति-जाते हैं ।

मूलार्थ—ये काम-भोग-शल्यरूप हैं, विषरूप हैं तथा सर्प के तुल्य है इन काम भोगों का सेवन नहीं करने वाले भी इनकी प्रार्थना से दुर्गति को जाते हैं।

टीका—राजर्षि नमि कहते हैं कि हे इन्द्र ! ये काम भोग शल्य के समान हैं अर्थात् जिस प्रकार शरीर के किसी अग में प्रविष्ट हुआ शल्य-बाण के आगे का तीक्ष्ण अश काटा-मास के साथ मिलकर सारे शरीर में तीव्र वेदना उत्पन्न कर देता है, उसी प्रकार कामभोगासक्त चित्त भी पुरुष को रात दिन शल्य की भाति पीडित करता है तथा ये काम भोग विष के तुल्य हैं। तात्पर्य कि जिस तरह मधुमिश्रित विष, खाने में मधुर और परिणाम में अतिदारुण दु ख देने वाला है उसी तरह ये काम भोग भी आदि में तो बड़े प्रिय लगते हैं और परिणाम मे ये विष से भी अधिक भयकर हैं। एव, ये काम भोग, दृष्टिविष सर्प के समान अत्यन्त भयकर हैं जैसे वह सर्प फण उठाकर नाचता हुआ तो प्रिय लगता है और स्पर्श होते ही-शरीर के किसी अग को छूते ही-प्राणों को हरने वाला हो जाता है वैसे ही ये काम भोग भी देखने में तो अतिरमणीय प्रतीत होते हैं परन्तु इनका तनिक सा स्पर्श होते ही आत्मा का महान् अनर्थ हो जाता है।

इतना ही नहीं किन्तु जो जीव इन काम भोगों का केवल स्मरण मात्र या प्रार्थना मात्र भी करते हैं वे भी दुर्गति—नरक गति—मे जाते हैं। अत मुमुक्षु पुरुष को इन काम भोगों का सेवन तो क्या, स्मरण भी नहीं करना चाहिए। इसी में उनकी भलाई है। अतएव मेरे लिए ऐहिक और पारलौकिक, दोनों भी प्रकार के कामभोग, सर्वथा त्याज्य हैं। तात्पर्य कि मैं तो न इनका सेवन करता हू और न ही अपने मन में इनका कभी सकल्प करता हू। इसलिए कामभोग सम्बन्धी यह आपका प्रश्न सर्वथा अयुक्त है। तथा—

**अहे वयइ कोहेणं, माणेणं अहमा गई।**
**मायागई पडिग्घाओ, लोभाओ दुहओ भयं ॥५४॥**

**अधो व्रजन्ति क्रोधेन, मानेनाधमा गतिः।**
**मायया सुगतिप्रतिघातः, लोभाद् द्विधा भयम् ॥५४॥**

पदार्थान्वय —कोहेण—क्रोध से अहे—नीचे—नरक गति में वयइ—जाता है माणेण—मान से अहमा—अधम गई—गति होती है माया—माया से गईपडिग्घाओ—अच्छी गति का विनाश हो जाता है लोभाओ—लोभ से दुहओ—दोनों लोकों में भय—भय होता है।

मूलार्थ—क्रोध से नरक गति में जाता है, मान से अधमगति होती है, माया से सुगति का विनाश, और लोभ से दोनों लोकों में भय होता है।

टीका—जहां पर काम भोगों का सेवन अथवा चिन्तन है वहा पर क्रोध, मान, माया, और लोभ इन चारों कषायों का किसी न्यूनाधिक रूप में उदय अवश्य रहता है। इनमें क्रोध तो जीव को नीची गति में ले जाता है, मान—गर्व, अहकार—अधम गति मे धकेलता है, माया—छल कपट—से सद्गति का विनाश होता है और लोभ, इस लोक में तथा परलोक में भय को देने वाला है। इसलिए काम भोगों का सेवन और सकल्प दोनों ही महान् अनिष्ट के देने वाले हैं। सकल्प से ही मनुष्य की प्रवृत्ति होती है। जब तक किसी विषय के प्रथम, चिन्तन न हो तब तक उसके लिए प्रयत्न नहीं किया जाता। अत मन से वस्तु का ग्रहण अथवा त्याग ही, त्याग या

ग्रहण माना जाता है, इससे सिद्ध हुआ कि जिसका मन त्याग मे प्रवृत्त नहीं वह पुरुष ऊपर से त्यागी होता हुआ भी वास्तव मे त्यागी नहीं है।

'वत्थगध मलंकार, इत्थीओ सयणाणि य। अच्छदा जेन भुजति न से चाईति वुच्चइ' ॥ अर्थात् पदार्थों में जिसकी अभिलाषा विद्यमान है वह उनका उपभोग न करता हुआ भी उनका त्यागी नहीं है। अत मानसिक त्याग ही सच्चा त्याग है। सो हे राजन्[1] मुझे तो ऐहिक और पारलौकिक दोनों ही प्रकार के काम भोगों की अभिलाषा नहीं है। इससे फिर दृष्ट भोगों का त्याग और अदृष्ट भोगों की प्रार्थना आदि का प्रश्न ही नहीं रहता।

इस प्रकार अनेकविध यत्न करने पर भी जब राजर्षि नमि ने अपने विचार का परित्याग नहीं किया तब इन्द्र ने कृत्रिम ब्राह्मण स्वरूप का त्याग करके अपने वास्तविक स्वरूप में आकर ऋषि की भूरि २ प्रशसा की। अब उसका वर्णन करते हैं।

**अवउज्झिऊण माहणरूवं, विउव्विऊण इन्दत्तं।**
**वन्दइ अभित्थुणन्तो, इमाहि महुराहिं वग्गूहिं ॥५५॥**

**अपोह्य ब्राह्मणरूप, विकृत्येन्द्रत्वम् ।**
**वन्दतेऽभिष्टुवन्, आभिर्मधुराभिर्वाग्भिः ॥५५॥**

पदार्थान्वय —अवउज्झिऊण–छोड कर माहणरूवं–ब्राह्मण रूप को विउव्विऊण–उत्तर वैक्रिय रूप इन्दत्तं–इन्द्र रूप को धारण करके वन्दइ–वन्दना करता है अभित्थुणन्तो–स्तुति करता हुआ इमाहि–इन महुराहिं–मधुर वग्गूहिं–वचनों से।

मूलार्थ—इसके अनन्तर, इन्द्र ब्राह्मण स्वरूप का त्याग करके और अपना यथार्थ इन्द्र स्वरूप बनाकर इन मधुर वचनों से स्तुति करता हुआ ऋषि को वन्दन करता है।

टीका—इस गाथा म धर्म पर दृढ रहने वाले आस्तिक पुरुषों को अन्त में देवता तक भी वन्दन करते हैं यह भाव ध्वनित किया गया है। जब देवेन्द्र किसी भी प्रकार से राजर्षि नमि को अपने विशुद्ध भावों से रत्ती भर भी इधर न

1 वस्त्रगन्धमलंकार स्त्रिय शयनानि च। अच्छन्दा (परवशा) य न भुञ्जते, नते त्यागिन इत्युच्यते ॥ (दशवै० अ० २ गा० २)

कर सका तब उसने उत्तर वैक्रिय रूप की लब्धि के द्वारा अपने नकली ब्राह्मण वेष का परित्याग करके असली इन्द्रस्वरूप को धारण कर लिया और आगे लिखे मधुर वचनों से स्तुति करते हुए ऋषि को वन्दन किया। यहां पर ब्राह्मण के अर्थ में 'माहण' शब्द आर्षप्रयोग माना गया है अन्यथा प्राकृत में तो ब्राह्मण का 'बभण' यह प्रतिरूप माना है। इन्द्र ने जिन वचनों के द्वारा ऋषि का स्तवन किया अब उन्हीं वचनों का दिग्दर्शन कराया जाता है।

**अहो ते णिज्जिओ कोहो, अहो माणो पराजिओ।**
**अहो निरक्किया माया, अहो लोभो वसीकओ ॥५६॥**

**अहो त्वया निर्जितः क्रोधः, अहो मानः पराजितः।**
**अहो निराकृता माया, अहो लोभो वशीकृतः ॥५६॥**

पदार्थान्वय —अहो–विस्मय है ते–तुमने णिज्जिओ–जीत लिया है कोहो–क्रोध को अहो–आश्चर्य है माणो–गर्व को पराजिओ–पराजित कर दिया है। अहो–आश्चर्य है निरक्किया–जीत लिया है माया–छल कपट को अहो–आश्चर्य है लोभो–लोभ को वसीकओ–वश में कर लिया है।

मूलार्थ—हे ऋषे! आपने क्रोध को जीत लिया, अहंकार को पराजित कर दिया, छल कपट को दूर कर दिया और लोभ को अपने वश में कर लिया! यह बड़ा आश्चर्य है।

टीका—आत्मा के सब से अधिक और बलवान् शत्रु क्रोधादि कषाय हैं। ये प्रतिक्षण आत्मा को उन्मार्ग की तरफ ही ले जाने का प्रयत्न करते हैं, इनके वशीभूत हुआ आत्मा कभी सन्मार्ग में प्रवृत्त नहीं होता, ये जितने दुष्ट हैं उतने ही बलवान् भी हैं। इनको जीतना कुछ सहज नहीं है। बड़े २ बलवान् और बुद्धिमान् पुरुष भी इनके सामने ठहर नहीं सकते। कोई विरला वीरात्मा ही इनको पराजित कर सकता है इसलिए इन दुर्जय कषायों पर जिस ने विजय प्राप्त कर ली वही सच्चा विजेता और वीर आत्मा है। वह मनुष्य और देवता सभी के लिए पूज्य और वन्दनीय है। राजर्षि नमि उन्हीं वीरात्माओं में से एक हैं जिन्हों ने कषायों पर विजय प्राप्त करके

ग्रहण माना जाता है, इससे सिद्ध हुआ कि जिसका मन त्याग मे प्रवृत्त नहीं वह पुरुष ऊपर से त्यागी होता हुआ भी वास्तव म त्यागी नहीं है।

'वत्थगंध मलंकार, इत्थीओ सयणाणि य। अच्छंदा जेन भुंजंति न से चाईति वुच्चइ'॥ अर्थात् पदार्थों में जिसकी अभिलाषा विद्यमान है वह उनका उपभोग न करता हुआ भी उनका त्यागी नहीं है। अत मानसिक त्याग ही सच्चा त्याग है। सो हे राजन्! मुझे तो ऐहिक और पारलौकिक दोनों ही प्रकार के काम भोगों की अभिलाषा नहीं है। इससे फिर दृष्ट भोगों का त्याग और अदृष्ट भोगों की प्रार्थना आदि का प्रश्न ही नहीं रहता।

इस प्रकार अनेकविध यत्न करने पर भी जब राजर्षि नमि ने अपने विचार का परित्याग नहीं किया तब इन्द्र ने कृत्रिम ब्राह्मण स्वरूप का त्याग करके अपने वास्तविक स्वरूप में आकर ऋषि की भूरि २ प्रशंसा की। अब उसका वर्णन करते हैं।

**अवउज्झिऊण माहणरूवं, विउव्विऊण इन्दत्तं।**
**वन्दइ अभित्थुणन्तो, इमाहिं महुराहिं वग्गूहिं ॥५५॥**

**अपोह्य ब्राह्मणरूपं, विकृत्येन्द्रत्वम्।**
**वन्दतेऽभिष्टुवन्, आभिर्मधुराभिर्वाग्भिः ॥५५॥**

पदार्थान्वय —अवउज्झिऊण—छोड कर माहणरूवं—ब्राह्मण रूप को विउव्विऊण—उत्तर वैक्रिय रूप इन्दत्तं—इन्द्र रूप को धारण करके वन्दइ—वन्दना करता है अभित्थुणन्तो—स्तुति करता हुआ इमाहिं—इन महुराहिं—मधुर वग्गूहिं—वचनों से।

मूलार्थ—इसके अनन्तर, इन्द्र ब्राह्मण स्वरूप का त्याग करके और अपना यथार्थ इन्द्र स्वरूप बनाकर इन मधुर वचनों से स्तुति करता हुआ ऋषि को वन्दन करता है।

टीका—इस गाथा में धर्म पर दृढ रहने वाले आस्तिक पुरुषों को अन्त म देवता तक भी वन्दन करते हैं यह भाव ध्वनित किया गया है। जब देवेन्द्र किसी भी प्रकार से राजर्षि नमि को अपने विशुद्ध भावों से रत्ती भर भी इधर न

१ वस्त्रगन्धमलंकारं स्त्रियः शयनानि च। अच्छन्दाः (परवशाः) ये न भुञ्जते, नते त्यागिन इत्युच्यते॥ (दशवै० अ० २ गा० २)

कर सका तब उसने उत्तर वैक्रिय रूप की लब्धि के द्वारा अपने नकली ब्राह्मण वेष का परित्याग करके असली इन्द्रस्वरूप को धारण कर लिया और आगे लिखे मधुर वचनों से स्तुति करते हुए ऋषि को वन्दन किया। यहां पर ब्राह्मण के अर्थ में 'माहण' शब्द आर्षप्रयोग माना गया है अन्यथा प्राकृत में तो ब्राह्मण का 'बभण' यह प्रतिरूप माना है। इन्द्र ने जिन वचनों के द्वारा ऋषि का स्तवन किया अब उन्हीं वचनों का दिग्दर्शन कराया जाता है।

**अहो ते णिज्जिओ कोहो, अहो माणो पराजिओ।**
**अहो निरक्किया माया, अहो लोभो वसीकओ ॥५६॥**

**अहो त्वया निर्जितः क्रोधः, अहो मानः पराजितः।**
**अहो निराकृता माया, अहो लोभो वशीकृतः ॥५६॥**

पदार्थान्वय—अहो-विस्मय है ते-तुमने णिज्जिओ-जीत लिया है कोहो-क्रोध को अहो-आश्चर्य है माणो-गर्व को पराजिओ-पराजित कर दिया है। अहो-आश्चर्य है निरक्किया-जीत लिया है माया-छल कपट को अहो-आश्चर्य है लोभो-लोभ को वसीकओ-वश में कर लिया है।

मूलार्थ—हे ऋषे! आपने क्रोध को जीत लिया, अहंकार को पराजित कर दिया, छल कपट को दूर कर दिया और लोभ को अपने वश में कर लिया! यह बड़ा आश्चर्य है।

टीका—आत्मा के सब से अधिक और बलवान् शत्रु क्रोधादि कषाय हैं। ये प्रतिक्षण आत्मा को उन्मार्ग की तरफ ही ले जाने का प्रयत्न करते हैं, इनके वशीभूत हुआ आत्मा कभी सन्मार्ग में प्रवृत्त नहीं होता, ये जितने दुष्ट हैं उतने ही बलवान् भी हैं। इनको जीतना कुछ सहज नहीं है। बड़े २ बलवान् और बुद्धिमान् पुरुष भी इनके सामने ठहर नहीं सक्ते। कोई विरला वीरात्मा ही इनको पराजित कर सकता है इसलिए इन दुर्जय कषायों पर जिस ने विजय प्राप्त कर ली वही सच्चा विजेता और वीर आत्मा है। वह मनुष्य और देवता सभी के लिए पूज्य और वन्दनीय है। राजर्षि नमि उन्हीं वीरात्माओं में से एक हैं जिन्हों ने कषायों पर विजय प्राप्त करके

अपनी लोकोत्तर वीरचर्या का परिचय दिए हैं। यही कारण है कि प्रथम देवलोक का इन्द्र उनके चरणों में झुकता हुआ उनकी मुक्त कंठ से स्तुति करता है। कषायों की दुर्जयता का ख्याल करता हुआ उनके विजेता नमिऋषि को इन्द्र कहता है कि हे ऋषे! आप धन्य हैं क्योंकि आप ने क्रोध, मान, माया और लोभ इन दुर्जय कषायों को सर्व प्रकार से जीत लिया है। सर्व प्रकार से अपने वश में कर लिया है! इस लिए आप सर्ववन्द्य और सर्वपूज्य हैं। (यह सब, गाथा में अनेक बार आये हुए 'अहो' से ध्वनित होता है) इसके अतिरिक्त इन्द्र ने राजर्षि नमि से जितने भी प्रश्न किए हैं उन सब में इन्हीं कषायों की भावना ओत प्रोत है क्योंकि संसार की छोटी बडी, उत्तम अधम जितनी भी सकाम प्रवृत्तियें हैं उन सब का कारण अथवा मूल स्रोत ये कषाय ही हैं। कषाय के वशवर्ती दुर्बल आत्मा पर ससार की विभूतियों का प्रभाव बहुत जल्दी होता है। अतएव कहीं न कहीं पर वह इनके चक्लचुगुल में जरूर फँस जाता हैं। इन्द्र ने भी इसी धारणा से महर्षि नमि के आत्मा को टटोलने का प्रयत्न किया था परन्तु इन्द्र का वह सब प्रयास विफल हुआ। उसको महात्मा नमि के आत्मा में किसी प्रकार की भी कमजोरी नजर न आई। उसने नमि के आत्मा को अग्नि द्वारा परीक्षण किए गये शुद्ध सुवर्ण की भाति सर्वथा निर्मल और देदीप्यमान पाया। इसीलिए इन्द्र की हर प्रकार की परीक्षा कसौटी पर वे सर्वथा पूरे उतरे। तब इन्द्र ने, उनके प्रति उसका जो कर्त्तव्य था उसका पालन करते हुए उनके चरणों को वन्दन किया।

अब निम्नलिखित गाथा में फिर इसी विषय को कहते हैं—

अहो ते अज्जवं साहु, अहो ते साहु मद्दवं।
अहो ते उत्तमा खन्ती, अहो ते मुत्ति उत्तमा ॥५७॥

अहो ते आर्जवं साधु, अहो ते साधु मार्दवम्।
अहो तवोत्तमा क्षान्तिः, अहो ते मुक्तिरुत्तमा ॥५७॥

पदार्थान्वय —अहो-आश्चर्य है ते-आपकी अज्जवं-सरलता साहु-श्रेष्ठ है अहोते-आपका मद्दवं-मृदुभाव-कोमलता साहु-सुन्दर है अहो-ते-खन्ती-आपकी क्षमा उत्तमा-उत्तम है अहो-ते-आपका मुत्ति-निर्लोभता उत्तमा-उत्तम है।

मूलार्थ—हे ऋषे! आपकी सरलता, कोमलता, क्षमा और निर्लोभता—सर्वप्रकार से—श्रेष्ठ, सुन्दर और उत्तम हैं। यह बड़े आश्चर्य और हर्ष की बात है।

टीका—जिस प्रकार क्रोधादि चारों दुर्गुण इस आत्मा के निकटवर्ती बलवान् शत्रु हैं, उसी प्रकार आर्जवादि सद्गुण इस आत्मा के—अत्यन्त हितकारी—मित्र हैं। इनके सहचार में आने से यह आत्मा कभी कुमार्ग मे प्रवृत्त नहीं होता, तथा उक्तदुर्गुणों के सम्पर्क से उन्मार्ग मे प्रवृत्त हुए आत्मा को सन्मार्ग मे लाने वाले यही सद्गुण हैं, एव क्रोधादि दुर्गुणों के जघन्य सहवास से इस आत्मा को मुक्त कराने वाले अर्थात् उक्त दुर्गुणों पर विजय दिलाने वाले भी यही हैं। अतएव इनका सहचार भी अत्यन्त दुर्लभ है। ये स्वार्थरहित सच्चे मित्र किसी पुण्यशाली जीव को ही प्राप्त होते हैं। आपको ये सब प्राप्त हैं इसलिए आप सबसे अधिक पुण्यवान् हैं अतएव वन्दनीय हैं। यहा पर इतना स्मरण रहे कि इन्द्र के द्वारा की जाने वाली राजर्षि नमि के उक्त आर्जवादि सद्गुणों की प्रशसा, कुछ तात्पर्य रखती है। क्योंकि वे—इन्द्र—हर प्रकार से परीक्षा करने के बाद उनकी श्लाघा में प्रवृत्त हुए हैं अतएव उसका निर्वचन अधिक विश्वसनीय है। यह एक स्वाभाविक सी बात है कि प्रतिवादी के प्रश्नों में कभी २ कठोरता या धृष्टता की मात्रा रहती है (जैसे कि इन्द्र के प्रश्नों में भी कुछ २ दृष्टिगोचर होती है) परन्तु उत्तर दाता ने अपनी भाषासमिति और धैर्यपुरस्सर आत्मसयम का कहा तक परिचय दिया है, इन सब बातों का परिचय उसके उत्तर से भली भाति मिल सकता है। बस, इसी तत्त्व को इन्द्र ने राजर्षि नमि के उत्तर सन्दर्भ में देखा, इसने उनके प्रति जितने भी प्रश्न किए उन सबका उत्तर देते हुए उन्होंने अपने स्वभावसिद्ध सरलता, कोमलता, क्षमा और निर्लोभता आदि सद्गुणों से विशिष्ट परिचय देने में किसी प्रकार की भी कमी नहीं रक्खी। इसी कारण से मुग्ध हुआ इन्द्र कहता है कि हे ऋषे! आपकी सरलता, कोमलता, क्षमायुक्तता और निर्लोभता निस्सन्देह सर्वश्रेष्ठ, सर्वसुन्दर और सर्वोत्तम है। क्योंकि मेरे प्रश्नों का उत्तर देते समय आप में अणुमात्र भी विकृति नहीं आई। तात्पर्य कि मेरे औद्धत्यपूर्ण वचनों के उत्तर में भी आपने अपनी सहृदयता,

[1] आश्चर्य इसलिए कि इन सद्गुणों का प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है और हर्ष इस लिए कि आप में ये सब सद्गुण विद्यमान हैं।

सहनशीलता आदि सद्‌गुण परम्परा को लेशमात्र भी उल्लंघन नहीं किया जो कि सर्वसाधारण के लिए प्राय अनिवार्य सा है। तथा उक्त गाथा में आए हुए 'अहो' और 'साधु' यह दोनों अव्यय हैं और क्रमश आश्चर्य तथा सुन्दरता के वाचक हैं।

अब फल द्वारा स्तुति विषय में कहते हैं—

**इहं सि उत्तमो भन्ते, पच्छा होहिसि उत्तमो।**
**लोगुत्तमुत्तमं ठाणं, सिद्धिं गच्छसि नीरओ ॥५८॥**

**इहास्युत्तमो भगवन्, पश्चाद् भविष्यस्युत्तम: ।**
**लोकोत्तमोत्तम स्थान, सिद्धिं गच्छसि नीरजाः ॥५८॥**

पदार्थान्वय —भन्ते-हे भगवन्! इह-इस जन्म में उत्तमो-(आप) उत्तम सि-हैं पच्छा-परलोक में उत्तमो-उत्तम होहिसि-होंगे लोगुत्त-लोकोत्तर जो उत्तम-उत्तम ठाण-स्थान हैं सिद्धिं-(उस) सिद्धि को नीरओ-कर्म रज से रहित होकर गच्छसि-जाओगे।

**मूलार्थ—हे भगवन्! आप इस लोक में उत्तम हैं परलोक में भी उत्तम होंगे, तथा कर्म रज से रहित होकर लोक में परम उत्तम जो मोक्ष स्थान है, उसको प्राप्त होंगे।**

टीका—यद्यपि छद्मस्थ के लिए निश्चय रूप से यह कहना कठिन है कि यह जीव मोक्ष में जायगा अथवा नहीं जायगा परन्तु जीव के परिणामों का विचार करता हुआ उसके मोक्ष में जाने या न जाने का वह अनुमान अवश्य कर सकता है। इन्द्र ने भी इसी आशय से राजर्षि नमि के मोक्ष जाने की बात कही है अर्थात् ऋषि की विशुद्ध उत्कट परिणाम धारा से उनके मोक्षगमन का निश्चय करके ही इन्द्र ने ऐसा कहा है जो कि उचित ही है। तथा 'लोगुत्तमुत्तम' इस सूत्र में मकार प्राकृत नियम से आया हुआ है। एव भविष्य अर्थ मे 'गच्छसि' यह वर्तमान काल का प्रयोग भी 'व्यत्ययश्च' इस प्राकृत नियम का ही आभारी है। और 'भन्ते' का 'भदन्त'-(हे पूज्य!) प्रतिरूप है।

अब स्तुति के विषय में उपसहार करते हुए कहते हैं—

एवं अभित्थुणन्तो, रायरिसिं उत्तमाए सद्धाए ।
पयाहिणं करेन्तो, पुणो पुणो वन्दई सक्को ॥५९॥

एवमभिष्टुवन् , राजर्षिमुत्तमया श्रद्धया ।
प्रदक्षिणां कुर्वन्, पुनःपुनर्वन्दते शक्रः ॥५९॥

पदार्थान्वय —एव-इस प्रकार अभित्थुणन्तो-स्तुति करता हुआ रायरिसिं-राजर्षि की उत्तमाए-उत्तम सद्धाए-श्रद्धा से पयाहिणं-प्रदक्षिणा करेन्तो-करता हुआ सक्को-इन्द्र पुणोपुणो-वार २ वन्दई-वन्दन करता है ।

मूलार्थ—इस प्रकार उत्तम श्रद्धा से राजर्षि की स्तुति और प्रदक्षिणा करता हुआ इन्द्र उनको वार २ वन्दन करता है ।

टीका—गुणों के द्वारा मनुष्य, सर्वत्र और सबका पूज्य बन जाता है । सद्गुणी पुरुषों का साधारण मनुष्य तो क्या, देवता तक भी आदर करते हैं । वास्तव में होना भी ऐसा ही चाहिए क्योंकि गुणानुराग, मनुष्योचित गुणों में से एक विशिष्टगुण है, जो व्यक्ति गुणानुरागी नहीं, वह मनुष्यत्व के आदर्श से बहुत दूर है, इसलिए विना किसी पक्षपात के गुणवानों की प्रशसा करना, उनका आदर सत्कार करना, उनकी यथाशक्ति सेवा भक्ति करना और उनके प्रति निर्मल श्रद्धाभाव का प्रदर्शित करना गुणानुरागी पुरुष का सबसे पहला कर्तव्य है । इसी भाव से प्रेरित होकर, इन्द्र ने राजर्षि नमि को वार २ वन्दन किया और स्तुति, तथा प्रदक्षिणा के द्वारा अपनी असीमश्रद्धा भक्ति का विशिष्ट परिचय दिया । यह इस गाथा का फलितार्थ है ।

तो वन्दिऊण पाए, चक्कंकुसलक्खणे मुणिवरस्स ।
आगासेणुप्पइओ , ललियचवलकुंडलतिरीडी ॥६०॥

ततो वन्दित्वा पादौ, चक्रांकुशलक्षणौ मुनिवरस्य ।
आकाशेनोत्पतितः , ललितचपलकुण्डलकिरीटी ॥६०॥

पदार्थान्वयः—तो-तदनन्तर मुणिवरस्स-मुनिवरके चक्कुसलक्खणे-चक्र

और अकुश के चिह्न वाले पाए-दोनों चरणों को वन्दिऊण-वदन करके ललिय-ललित-सुन्दर चवल-चचल कुडल-कुडल तिरीडी-मुकुट वाला आगासेणुप्पइओ-आकाश में चला गया ।

**मूलार्थ—तदनन्तर, चक्र और अकुश के चिह्नों से युक्त, मुनिवर के दोनों चरणों को वन्दन करके, अतिचचल सुन्दर कुडल और मुकुट को धारण किए हुए इन्द्र आकाशमार्ग से-अपने देवलोक को-चला गया ।**

टीका—जो महापुरुष होते हैं उनके चरणों के तले ध्वज, अकुश, पद्म और चक्र आदि के अन्यतम चिह्न होते हैं तथा इन उत्तम लक्षणों-चिह्नों-वाले महापुरुषों की सेवा भक्ति भी उच्चकोटि के भव्य जीवों को ही प्राप्त होती है, इसी लिए प्रसन्न हुए इन्द्र ने राजर्षि नमि को श्रद्धापूर्वक वन्दन-नमस्कार-करके आनन्द पूर्वक अपने देवलोक को प्रस्थान किया । इन्द्र की प्रसन्नता के प्रदर्शक उनके अतिरमणीय चचल-स्वर्ण कुडल हैं । कुण्डल और मुकुट इन्द्र के चिह्न भी हैं ।

इन्द्र के देवलोक में चले जाने के बाद, राजर्षि ने जो कुछ किया अब इसी विषय मे कहते हैं—

**नमी नमेइ अप्पाणं, सक्खं सक्केण चोइओ ।**
**चइऊण गेहं च वेदेही, सामण्णे पज्जुवट्ठिओ ॥६१॥**
**नमिर्नमयत्यात्मानं , साक्षाच्छक्रेण चोदितः ।**
**त्यक्त्वा गृहं च वैदेही, श्रामण्ये पर्युपस्थितः ॥६१॥**

पदार्थान्वय —नमी-राजर्षि नमि अप्पाण-आत्मा को नमेइ-नमाता है सक्खं-साक्षात् सक्केण-इन्द्र के द्वारा चोइओ-प्रेरित हुआ गेह-घर च-और वेदेही-विदेह देश को चइऊण-छोड़कर सामण्णे-श्रमण भाव को पज्जुवट्ठिओ-प्राप्त हो गया।

**मूलार्थ—तदनन्तर साक्षात् इन्द्र के द्वारा प्रेरित अर्थात् नमस्कृत होने पर भी राजर्षि नमि अपने आत्मा को नमाते हुए अर्थात् विनम्र करते हुए, घर और विदेह देश के राज्य को छोड़ कर सयम में प्रतिष्ठित होते हैं अर्थात् सयम में दीक्षित होते हैं ।**

टीका—सच्चे महात्मापुरुष किसी बडे पुरुष की वन्दन स्तुति से अभिमान में आने की बजाय और भी विनम्र हो जाते हैं। यही उनके आत्मिक गुणों के उत्तरोत्तर विकास का हेतु है इसी कारण से देवराज की स्तुति प्रार्थना से अपने आत्मा में किसी प्रकार का भी अभिमान न लाते हुए राजर्षि नमि ने आत्मा को पहले से भी अधिक विनम्र कर दिया। तथा अपने राज्यवैभव का परित्याग करके वे संयमव्रत में दीक्षित हो गए। यह सत्पुरुषों की अन्तरंग विशुद्धि परिणाम का निर्मल आदर्श है। क्या, इस प्रकार से राजर्षि नमि ने ही किया है अथवा और भी कोई इस प्रकार से अपने आत्मा को संयम में आरूढ करने का प्रयत्न करते हैं।

अब इस विषय का उल्लेख किया जाता है —

**एवं करेन्ति संबुद्धा, पंडिया पवियक्खणा।**
**विणियट्टन्ति भोगेसु, जहा से नमी रायरिसि ॥६२॥**
**त्ति बेमि।**

**इति नमिपव्वज्जा नाम नवमं अज्झयणं समत्तं ॥९॥**

एवं कुर्वन्ति संबुद्धाः, पण्डिताः प्रविचक्षणाः।
विनिवर्तन्ते भोगेभ्यः, यथा स नमी राजर्षिः ॥६२॥
इति ब्रवीमि।

इति नमिप्रव्रज्या नाम नवममध्ययनं समाप्तम्।

पदार्थान्वय —एवं–इसी प्रकार संबुद्धा–तत्त्ववेत्ता करेन्ति–करते हैं पंडिया–पंडित और पवियक्खणा–विचक्षण भोगेसु–भोगों से विणियट्टन्ति–निवृत्त होते हैं जहा–जैसे से–वह नमीरायरिसि–नमिराजर्षि त्ति बेमि–इस प्रकार मैं कहता हूं।

मूलार्थ—इसी प्रकार से अन्य तत्त्ववेत्ता, विचारशील पंडित लोग भी भोगों से निवृत्त होकर दीक्षाग्रहण करते हुए परमनिर्वाणपद को प्राप्त करते हैं जिस प्रकार कि राजर्षि नमि ने किया है। ऐसे मैं कहता हूं।

टीका—तत्त्वों का यथार्थ रूप से ज्ञान प्राप्त करने वाले को तत्त्ववेत्ता और आत्मानात्म पदार्थ का यथार्थ निर्णय करने वाले को प्रकृत मे विचक्षण कहते हैं। एव सदसद् वस्तु के विवेकी का नाम पडित है। कुशलकर्म, अथ च मोक्षमार्ग के साधनों में सभी विचारशील पुरुषों का समानमत होता है, और समान ही प्रवृत्ति होती है। अत निवृत्तिप्रधान सयम मार्ग मे प्रवृत्त होने के लिए विषयभोगों का त्याग और धार्मिक क्रियाओं के यथाविधि अनुष्ठान में वे पूर्ण दृढता से प्रवृत्त होते हैं। उनकी इस दृढ प्रवृत्ति को सामान्य पुरुष तो क्या, देवता तक भी शिथिल नहीं कर सकते। जैसे कि राजर्षि नमि को अपने धार्मिक विश्वास से गिराने के लिए अनेक विध प्रयत्न करने पर भी इन्द्र निष्फल ही रहा। तथा उक्त ऋषि अपने निश्चय मे पूर्ण दृढ रहे। इसलिए जो पुरुष, सयम ग्रहण करने के बाद अपने आध्यात्मिक विचारों को पूर्ण रूप से पुष्ट करते हुए तदनुकूल आचरण करने मे नि शक और निर्भय होते हैं, उनको निर्वाण पद की प्राप्ति अवश्यभावी होती है। यह इस गाथा का फलितार्थ है। इस प्रकार श्री सुधर्मा स्वामी अपने शिष्य जम्बूस्वामी से कहते हैं, इत्यादि सब पूर्ववत् समझ लेना।

नवमाध्ययन समाप्त।

---

# अह दुमपत्तयं दसमं अज्झयणं

## अथ द्रुमपत्रकं दशममध्ययनम्



नवमे अध्ययन मे चारित्रनिष्ठा का वर्णन किया गया है परन्तु चारित्र में दृढता का होना अधिकतया गुरुजनों की शिक्षा पर ही निर्भर है, इसलिए दसवे अध्ययन में गुरुजनों के द्वारा प्राप्त होने वाली उन शिक्षाओं का वर्णन किया जाता है। यद्यपि यहा पर गुरुजनों के भी परमगुरु वीतराग भगवान् वर्धमान स्वामी ने इन अनन्तरोक्त शिक्षाओं का उपदेश अपने मुख्य शिष्य गौतम स्वामी को किया है तथापि उपलक्षणतया यह सभी को उपादेय है, अर्थात् श्री गौतम स्वामी को मुख्य रखकर यह उपदेश सभी को दिया है। इस अध्ययन का नाम द्रुमपत्रक अध्ययन है और इसकी यह प्रथम गाथा है—

**दुमपत्तए पंडुयए जहा, निवडइ राइगणाण अच्चए।**
**एवं मणुयाण जीवियं, समयं गोयम! मा पमायए ॥१॥**

**द्रुमपत्रकं पाण्डुरकं यथा, निपतति रात्रिगणानामत्यये।**
**एवं मनुष्याणां जीवित, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥१॥**

पदार्थान्वय —दुमपत्तए-वृक्षपत्र जहा-जैसे पडुयए-पीला निवडइ-गिर जाता है राइगणाण-रात्रि के गण अच्चए-अतिक्रम होने पर एव-इसी प्रकार

मणुयाण-मनुष्यों का जीविय-जीवन है गोयम-हे गौतम समय-समय मात्र भी मापमायए-प्रमाद मत कर ।

मूलार्थ—जैसे रात्रि और दिवसों के अतिक्रम होने पर वृक्ष का पत्र पीला होकर गिर पड़ता है इसी प्रकार का मनुष्यों का जीवन भी है । इसलिए हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर ।

टीका—इस गाथा में भगवान् गौतमस्वामि को सम्बोधन करके साधु-जनोचित कर्तव्य म पूर्णतया सावधान रहने का उपदेश करते हैं । इस परिणाम-शील ससार मे समय अपना काम बराबर करता रहता है । पदार्थों की परिणति प्रवाह का चक्र निरन्तर घूम रहा है, समय जाते कुछ पता नहीं लगता, जो कल बालक था वह आज युवा दिखाई देता है और जो जवान था वह बूढ़ा हो गया । कल जो पत्र वृक्ष के साथ लगे हुए उसकी शोभा को बढ़ा रहे थे आज वे उससे गिरकर भूमि-तल मे पैरों से मसले जा रहे हैं । यह दशा ससार के प्रत्येक पदाथ की है । इसकी कोई भी वस्तु स्थिर नहीं है । इस बात का विचार करके मनुष्य को अपने स्वल्प जीवन में कर्तव्य कार्यों में यत्किंचित् भी प्रमाद नहीं करना चाहिए । यही इस गाथा में उपदिष्ट वस्तु का सार है । जिस प्रकार वृक्ष मे लगा हुआ पत्ता कुछ समय के बाद अपनी हरयाई का त्याग करके सफेद और पीला होता हुआ एक दिन वृक्ष से सदा के लिए अलग हो जाता है, उसी प्रकार यह जीव भी अपनी न्यूनाधिक भव-स्थिति–आयुर्मर्यादा–को पूरी करके इस वर्तमान पर्याय–शरीर–का सदा के लिए त्याग करने में विवश हो जाता है तथा जिस प्रकार वृक्ष में लगा हुआ पत्ता वायु के प्रबल झोंके से एक क्षण भर में वृक्ष से पृथक् होकर भूमि मे गिर पड़ता है, उसी तरह इस मनुष्य शरीर का भी किसी प्रबल रोग के आक्रमण से पतन होते देरी नहीं लगती । तात्पर्य कि जीवितव्य बहुत चचल एव अस्थायी है । पता नहीं कि यह किस वक्त जवाब दे दे अत विचारशील पुरुषों को अपने साधुजनोचित धार्मिक कृत्यों में कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए, जो प्रमादी जीव हैं वे समय का दुरुपयोग करने से अन्त में बहुत पश्चात्ताप करते हैं परन्तु समय के अतिक्रमण के बाद का पश्चात्ताप निरर्थक है । इसलिए भगवान् कहते हैं कि, हे गौतम ! समयमात्र भी प्रमाद मत कर । अत्यन्त सूक्ष्मकाल को समय कहते हैं ।

अब सूत्रकार आयु की अस्थिरता के विषय में कहते हैं—

**कुसग्गे जह ओसविंदुए, थोवंचिट्ठइ लंबमाणए ।**
**एवं मणुयाण जीवियं, समयं गोयम मा पमायए ॥२॥**

**कुशाग्रे यथावश्यायविन्दुः, स्तोकंतिष्ठतिलम्बमानकः ।**
**एवंमनुजानां जीवितं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२॥**

पदार्थान्वय —कुसग्गे-कुशा के अग्रभाग पर जह-जैसे ओसविंदुए-ओस के बिन्दु थोव-थोडे काल चिट्ठइ-ठहरता है लम्बमाणए-सुन्दरता धारण करता हुआ एव-इसी प्रकार मणुयाणजीविय-मनुष्यों का जीवन है गोयम-हे गौतम ! समय-समय मात्र भी मापमायए-प्रमाद मत कर ।

**मूलार्थ—हे गौतम ! जैसे कुशा के अग्रभाग पर ओसका बिन्दु अपनी शोभा को धारण किए हुए थोड़े काल पर्यन्त ठहरता है, इसी प्रकार मनुष्यों का जीवन है । इसलिए हे गौतम ! समयमात्र भी प्रमाद मत कर ।**

टीका—भगवान् महावीर स्वामी ने यौवन अवस्था की अनित्यता को बतलाते हुए गौतम से कहा है कि कुशा के अग्रभाग पर लटकता हुआ ओस का बिन्दु जैसे थोडे ही काल तक ठहरता है, उसी प्रकार मनुष्यों का यह स्वल्पकालस्थायी जीवन भी है । इसलिए धर्म कृत्य के अनुष्ठान मे समय मात्र भी प्रमाद नहीं करना चाहिए । इस गाथा में ओस बिन्दु के समान मनुष्य की युवावस्था और कुशा के समान शरीर को बतलाया है । जैसे कुशा के अग्रभाग पर टिका हुआ ओसका बिन्दु उज्ज्वल मोती की सी शोभा को धारण किए हुए होता है, उसी प्रकार इस शरीर पर जब यौवन का चक्र आता है तब इसका सौन्दर्य भी अपूर्व ही दिखाई देता है परन्तु जैसे ओस के बिन्दु की स्थिति बहुत स्वल्प काल की होती है, उसी प्रकार यह यौवन भी सर्वथा अचिरस्थायी है । जिस प्रकार ओस के बिन्दु का सौन्दर्य उसके पतन के साथ ही विनष्ट हो जाता है, उसी प्रकार मनुष्यजीवन के साथ ही इस सौन्दर्य का भी अन्त हो जाता है । जब कि कुशाग्रलग्न जलबिन्दु के समान क्षणमात्रस्थायी यह मनुष्यजीवन है, तब तो बुद्धिमान् पुरुष को धर्मानुष्ठान में क्षणमात्र भी प्रमाद का सेवन नहीं करना चाहिए, यह इस गाथा का भावार्थ है । यहां पर इतना स्मरण रखना चाहिए कि भगवान् ने गौतम को लक्ष्य में रख कर यह उपदेश

हर प्राणिमात्र को दिया है, अत , प्रत्येक विचारशील पुरुष को यह उपादेय है।

अब इसी विषय को दृढ करने के लिए फिर कहते हैं—

**इइ इत्तरियंमि आउए, जीवियए बहुपच्चवायए ।**
**विहुणाहि रयं पुरे कडं, समयं गोयम मा पमायए ॥३॥**

इतीत्वर आयुषि, जीवितके बहुप्रत्यपायके ।
विधुनीहि रज पुराकृतं, समयं गौतम मा प्रमादी ॥३॥

पदार्थान्वय —इइ–इस प्रकार इत्तरियमि–थोड़ी आउए–आयु में तथा जीवियए–जीवन में बहु–बहुत पच्चवायए–जिसमे विघ्न हैं रय–कर्मरज पुरेकड–पहले सचित की हुई को विहुणाहि–दूर कर समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—इस प्रकार इस स्वल्पस्थिति वाले जीवन में–जिसमें कि विघ्न भी बहुत हैं–पूर्व काल में सचित की हुई कर्मरज को दूर कर। और इस काम में समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—जीवों की आयु दो प्रकार की है, एक निरुपक्रम, दूसरी सोपक्रम। जो किसी बाहर के निमित्त से न टूटे किन्तु अपनी नियतमर्यादा को पूर्ण करके समाप्त हो वह निरुपक्रम आयु है, तथा जो किसी बाह्य निमित्त के मिलने से अपनी नियतमर्यादा को पूर्ण किए बिना बीच में ही टूट जावे, उसे व्यवहार-नय की अपेक्षा से सोपक्रम आयु कहते हैं। ससार में निरुपक्रम आयु वाले जीव तो बहुत ही स्वल्प हैं, विशेष सख्या तो सोपक्रमी जीवों की ही है। अत , इस सोपक्रम आयु वाले जीवों को लक्ष्य में रख कर भगवान् कहते हैं कि हे गौतम ! आयु बहुत अल्प है, और उसमें भी अनेक प्रकार के विघ्न हैं अर्थात् आयु को बीच में ही तोड़ देने वाले, अनेकविध आतक ( भयानक रोग ), शस्त्र, जल, अग्नि, विष, भय और शोक आदि अनेक विघ्न विद्यमान हैं। पता नहीं कि किस समय इन उपद्रवों के द्वारा इस जीवन का अन्त हो जावे। इसलिए पूर्व जन्मों की अर्जित की हुई कर्मरज को तू इस जीवन में अपने आत्मा से पृथक् कर दे, और इस काम में समय मात्र भी प्रमाद न कर। यही इसके दूर करने का उपाय है। यद्यपि गौतम स्वामी सोपक्रम

आयु वाले प्रतीत नहीं होते, तथापि यह उपदेश अन्य साधारण जीव समुदाय को उद्देश में रखकर किया गया है। गौतम स्वामी को तो भगवान् ने केवल निमित्त मात्र रक्खा है। इसलिए संसार के सभी भव्य जीवों को उनका उपदेश है कि इस विघ्नयुक्त स्वल्प जीवन में बुद्धिमान् पुरुष को समय मात्र भी प्रमाद न करना चाहिए, तभी यह आत्मा परमश्रेय को प्राप्त हो सकेगा, अन्यथा नहीं।

यदि कोई पुरुष यह कहे कि हम फिर मनुष्य बन कर धर्म का उपार्जन कर लेंगे, इस पर शास्त्रकार अब मनुष्य जन्म की दुर्लभता के विषय में कहते हैं—

**दुल्लहे खलु माणुसे भवे, चिरकालेण वि सव्वपाणिणं।**
**गाढा य विवाग कम्मुणो, समयं गोयम मा पमायए ॥४॥**

**दुर्लभः खलु मानुषो भवः, चिरकालेनापि सर्वप्राणिनाम्।**
**गाढाश्च विपाककर्मणां, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥४॥**

पदार्थान्वय —दुल्लहे–दुर्लभ है–खलु–विशेषरूप से माणुसे–मनुष्य भवे–जन्म चिरकालेण–चिरकाल से वि–भी सव्व–सब पाणिण–प्राणियों को य–और गाढा–अति कठिन है विवाग–विपाक कम्मुणो–कर्म का, अत गोयम–हे गौतम समय–समय मात्र भी मापमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—निश्चय ही मनुष्य जन्म अत्यन्त दुर्लभ है और चिरकाल से प्राणियों का कर्मविपाक प्रगाढ है। अतः, हे गौतम! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—भगवान् कहते हैं कि जिन आत्माओं ने सुकृत का उपार्जन नहीं किया उनको मनुष्य जन्म का प्राप्त होना बहुत कठिन है। इसका चिरकाल में भी मिलना कठिन है। यह कथन एक जीव की अपेक्षा से नहीं, किन्तु सभी जीवों को मनुष्य जन्म की प्राप्ति दुर्लभ है। क्योंकि कर्मों का विपाक–उदय–इतना प्रगाढ है कि मनुष्यगति की प्राप्ति में वह विशेष रूप से प्रतिबन्धक हो जाता है, अर्थात् मनुष्यगति की प्राप्ति में विघ्न करने वाली कर्मप्रकृतियों का इस प्रकार का उदय होता है कि सहज में उसका दूर करना बहुत ही कठिन है। तात्पर्य कि तीव्रकषाय के उदय से कर्मप्रकृतियों का बन्धन अति निविड–कठोर–हो जाता है, अत, सब जीवों

को मनुष्यजन्म का मिलना अत्यन्त कठिन है, परन्तु किसी पुण्यविशेष के उदय से यह–मनुष्य जन्म–मिल गया है। इसलिए इसको प्राप्त करके समयमात्र भी प्रमाद नहीं करना चाहिए। इस सारे कथन का अभिप्राय यह है कि मनुष्यजन्म का प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है। यदि यह मिल गया तो इसको सफल करने के लिए अहर्निश धर्मकृत्यों के आचरण में तत्पर रहना चाहिए और समयमात्र भी प्रमाद में न खोना चाहिए।

अब, मनुष्य जन्म क्यों दुर्लभ है, इस बात को सिद्ध करने के लिए प्रथम सब जीवों की कायस्थिति का वर्णन करते हैं।

**पुढविक्कायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखाईयं, समयं गोयम मा पमायए ॥५॥**

**पृथिवीकायमतिगतः, उत्कर्षं जीवस्तुसंवसेत् ।**
**कालं संख्यातीतं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥५॥**

पदार्थान्वय —पुढविक्काय–पृथिवीकाय को अइगओ–बार बार प्राप्त हुआ उक्कोसं–उत्कृष्टता से जीवो–जीव उ–तो संवसे–रहते हैं संखाईयं–संख्यातीत कालं–काल तक, समयं–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम! मापमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—पृथिवीकाय में गया हुआ जीव उत्कृष्ट भाव से संख्यातीत अर्थात् असंख्यातकाल पर्यन्त रहता है, अतः, हे गौतम! समयमात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—इस गाथा में पृथिवी के जीव की कायस्थिति का वर्णन किया गया है। कल्पना करो कि कोई जीव मर कर पृथिवीकाय में चला गया और फिर वह मरकर उसी–पृथिवी-काय में जन्म मरण करने लग जावे अर्थात् पृथिवी का जीव मरकर पृथिवी में ही उत्पन्न होता रहे, इस क्रम से उसकी उत्कृष्ट स्थिति असंख्यातकाल पर्यन्त रहती है। तात्पर्य कि यावन्मात्र असंख्यात अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी के समय हैं तावत्कालपर्यन्त जीव पृथिवी रूप में रह सकता है। मट्टी की जाति का नाम पृथिवीकाय है। तात्पर्य कि पृथिवी ही जिस जीव का काय–शरीर–है उसको पृथिवीकाय कहते हैं। अतः उत्कृष्ट दशा में यह जीव असंख्यात-काल तक पृथिवी में जन्म मरण कर सकता है। ऐसी अवस्था में गया हुआ जीव

संसार के आवागमन चक्र में फस जाता है और वहां से उसका निकलना अत्यन्त कठिन हो जाता है। इसलिए मनुष्यजन्म प्राप्त किए हुए प्राणियों को समयमात्र भी धर्मकृत्यों में प्रमाद नहीं करना चाहिए।

अब अप्काय—जलकाय—की स्थिति का वर्णन करते हैं—

**आउक्कायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखाईयं, समयं गोयम मा पमायए॥६॥**

**अप्कायमतिगतः, उत्कर्षं जीवस्तुसंवसेत्।**
**कालं संख्यातीतं, समयं गौतम मा प्रमादीः॥६॥**

पदार्थान्वय —आउक्काय-जलकाय में अइगओ-गया हुआ उक्कोसं-उत्कृष्टता से जीवो-जीव संवसे-रहे तो संखाईयं-संख्यातीत कालं-कालपर्यन्त रहता है उ-(वितर्क में) गोयम-हे गौतम! समयं-समय मात्र भी मापमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—अप्काय में गया हुआ जीव उत्कृष्टता से वहां रहे तो असंख्यातकालपर्यन्त रह सकता है। इसलिए हे गौतम! समयमात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—इस गाथा में यह भाव दिखलाया गया है कि यदि आत्मा जलकाय में चला गया और उसी में जन्म मरण करने लग गया तो उत्कृष्टता से असंख्यातकाल तक उसी काय में रह सकता है। तथा उक्त गाथा में आए हुए संख्यातीत शब्द का असंख्यातकालपर्यन्त अर्थ होता है तात्पर्य कि जो संख्या से रहित है वह असंख्य वा अनन्त ही होता है। परन्तु यहां पर संख्या से रहित का अर्थ असंख्यात ही लिया गया है। पन्नवणासूत्र के अठारवें पद में लिखा है कि—'पुढवि काइए णं भंते पुढवि काइए त्ति कालओ केवचिरं होइ गोयम! जहण्णेणं अंतो मुहुत्तं उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं असंखेज्जाओ उसप्पिणी ओसप्पिणीओ कालओ खेत्तओ असंखेज्जा लोगा एवं आउ ते उवाउ काइयावि' अर्थात् गौतम स्वामी प्रश्न करते हैं कि हे भगवन् पृथिवीकाय में अप्काय में तेज और वायुकाय में कब तक जीव रह सकता है? भगवान् उत्तर में कहते हैं कि हे गौतम! जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट असंख्यातकालप्रमाण, अर्थात् काल से असंख्यात उत्सर्पिणी अवसर्पिणीओं के समय प्रमाण और क्षेत्र से यावन्मात्र असंख्यात लोक के आकाश प्रदेश हैं तावन्मात्र उक्त चारों

स्थावरों में जीव रह सकता है। अतएव यदि जीव अप्काय में चला गया और उसी में जन्म मरण करने लग गया तो असंख्यातकालपर्यन्त उसी में जन्म मरण करता रहता है, इसलिए इस मनुष्य जन्म को प्राप्त करके धर्माचरण के लिए पुरुषार्थ करना चाहिए और समयमात्र भी प्रमाद करना योग्य नहीं है।

अब तेजस्काय की स्थिति का वर्णन करते हैं—

**तेउक्कायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखाईयं, समयं गोयम मा पमायए ॥७॥**

**तेजस्कायमतिगतः, उत्कर्षं जीवस्तु संवसेत्।**
**कालं संख्यातीतं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥७॥**

पदार्थान्वय—तेउक्काय–तेजस्काय में अइगओ–प्राप्त हुआ उक्कोसं–उत्कृष्टता से उ–तो जीवो–जीव संवसे–रहता है संखाईयं–संख्यातीत कालं–काल तक; समयं–समयमात्र भी गोयम–हे गौतम! मा पमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—तेजस्काय में जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीव उत्कृष्टता से वहां रहे तो असंख्यातकाल तक रहता है अतः, हे गौतम! समयमात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—यदि कोई जीव अशुभकर्म के प्रभाव से अग्निकाय में चला जाय और उसी काय में जन्म मरण करने लग जाय तो उत्कृष्टता से असंख्यातकाल तक उसी में जन्म मरण करता है। अतः, हे गौतम! समयमात्र भी प्रमाद मत कर। तात्पर्य कि यह असंख्यातकाल भी असंख्यात लोकाकाश के प्रदेशों के तुल्य है तथा असंख्यातकाल चक्रों के समयों के प्रमाण में है। अतः, धर्मकार्यों में विलम्ब न करना चाहिए। एवं तेजस्काय में दाहकत्वशक्ति गुण होने से जीवत्व–जीवपन–भी प्रमाणसिद्ध है। यदि उसमें जीवत्व न होवे तो दाहकता भी न होवेगी और दाहकत्वगुण से ही तेजस्कायरूपता की स्थिति है, यह तेजस्काय असंख्यात जीवों का पिण्डरूप–समूहरूप–होता है सूक्ष्म और बादर तेजस्काय की जो असंख्यातकाल की स्थिति वर्णन की गई है उसमें बादर तेजस्काय तो केवल अढाई द्वीप प्रमाण में ही होता है और सूक्ष्म तेजस्काय सारे लोक में व्याप्त हो रहा है।

इस गाथा में 'सुप्' का व्यत्यय प्राकृत के नियम से हो रहा है। 'उक्कोस'—उत्कर्षत—पद तस्प्रत्ययान्त है। 'अति' अव्यय अतिशय अर्थ का बोधक है जिसका भाव, उसी काय में जन्म मरण की परम्परा है। 'तु' शब्द पादपूर्ति के लिए है। एव 'समय' शब्द के साथ ही 'अपि' शब्द का भी अध्याहार कर लेना चाहिए। सूत्र में 'अपि' अर्थ का बोधक 'पि' लुप्त है।

तेजस्काय का वर्णन करने के अनन्तर अब क्रमप्राप्त वायुकाय का वर्णन करते हैं।

**वाउक्कायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखाईयं, समयं गोयम मा पमायए ॥८॥**

**वायुकायमतिगतः, उत्कर्ष जीवस्तुसंवसेत्।**
**काल संख्यातीतं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥८॥**

पदार्थान्वय—वाउक्कय-वायुकाय मे अइगओ-जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीवो-जीव उ-तो उक्कोस-उत्कृष्टता से सखाईय-सख्यातीत काल-काल तक सवसे-रहता है समय-समयमात्र भी गोयम-हे गौतम ! मापमायए-प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—वायुकाय में जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीव उत्कृष्टता से रहे तो असंख्यात काल तक रह सकता है। अतः, हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—भगवान् श्री महावीर स्वामी कहते हैं कि हे गौतम ! यदि यह आत्मा वायुकाय में ही जन्म मरण धारण करने लग जावे तो उत्कृष्टता से असख्यात-काल पर्यन्त उसी काय मे जन्म मरण करता रहता है। अत, धर्म कार्य के अनुष्ठान में कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए। तात्पर्य कि वायुकाय मे जो जीव जन्म मरण के चक्र को प्राप्त हो चुके हैं, उनका वहा से निकलना बहुत ही कठिन हो जाता है अतएव बुद्धिमान् पुरुष धर्माचरण में कभी प्रमाद न करे।

यद्यपि परमत वालों ने रूप, रस, गन्ध से रहित और स्पर्श वाला वायु को

१ न्याय और वैशेषिक मत के अनुयायी वायु को रूपरहित और स्पर्शगुण वाला मानते हैं, 'रूपरहित स्पर्शवान् वायु।' (तर्कसग्रह)

स्थावरों में जीव रह सकता है। अतएव यदि जीव अप्काय में चला गया और उसी में जन्म मरण करने लग गया तो असंख्यातकालपर्यन्त उसी में जन्म मरण करता रहता है, इसलिए इस मनुष्य जन्म को प्राप्त करके धर्माचरण के लिए पुरुषार्थ करना चाहिए और समयमात्र भी प्रमाद करना योग्य नहीं है।

अब तेजस्काय की स्थिति का वर्णन करते हैं—

**तेउक्कायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखाईयं, समयं गोयम मा पमायए ॥७॥**

**तेजस्कायमतिगतः, उत्कर्षं जीवस्तु संवसेत्।**
**कालं संख्यातीतं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥७॥**

पदार्थान्वय —तेउकाय–तेजस्काय में अइगओ–प्राप्त हुआ उक्कोसं–उत्कृष्टता से उ–तो जीवो–जीव संवसे–रहता है संखाईयं–संख्यातीत कालं–काल तक; समयं–समयमात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—तेजस्काय में जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीव उत्कृष्टता से वहां रहे तो असंख्यातकाल तक रहता है अतः, हे गौतम ! समयमात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—यदि कोई जीव अशुभकर्म के प्रभाव से अग्निकाय में चला जाय और उसी काय में जन्म मरण करने लग जाय तो उत्कृष्टता से असंख्यातकाल तक उसी में जन्म मरण करता है। अतः, हे गौतम ! समयमात्र भी प्रमाद मत कर। तात्पर्य कि यह असंख्यातकाल भी असंख्यात लोकाकाश के प्रदेशों के तुल्य है तथा असंख्यातकाल चक्रों के समयों के प्रमाण में है। अतः, धर्मकार्यों में विलम्ब न करना चाहिए। एवं तेजस्काय में दाहकत्वशक्ति गुण होने से जीवत्व–जीवपन–भी प्रमाणसिद्ध है। यदि उसमें जीवत्व न होवे तो दाहकता भी न होवेगी और दाहकत्वगुण से ही तेजस्कायरूपता की स्थिति है, यह तेजस्काय असंख्यात जीवों का पिण्डरूप–समूहरूप–होता है सूक्ष्म और बादर तेजस्काय की जो असंख्यातकाल की स्थिति वर्णन की गई है उसमें बादर तेजस्काय तो केवल अढाई द्वीप प्रमाण में ही होता है और सूक्ष्म तेजस्काय सारे लोक में व्याप्त हो रहा है।

इस गाथा में 'सुप्' का व्यत्यय प्राकृत के नियम से हो रहा है। 'उक्कोस'—उत्कर्षत—पद तसुप्रत्ययान्त है। 'अति' अव्यय अतिशय अर्थ का बोधक है जिसका भाव, उसी काय में जन्म मरण की परम्परा है। 'तु' शब्द पादपूर्ति के लिए है। एव 'समय' शब्द के साथ ही 'अपि' शब्द का भी अध्याहार कर लेना चाहिए। सूत्र में 'अपि' अर्थ का बोधक 'पि' लुप्त है।

तेजस्काय का वर्णन करने के अनन्तर अब क्रमप्राप्त वायुकाय का वर्णन करते हैं।

**वाउक्कायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखाईयं, समयं गोयम मा पमायए ॥८॥**

**वायुकायमतिगतः, उत्कर्ष जीवस्तुसंवसेत्।**
**कालं सख्यातीत, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥८॥**

पदार्थान्वय—वाउक्कय-वायुकाय मे अइगओ-जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीवो-जीव उ-तो उक्कोस-उत्कृष्टता से सखाईय-सख्यातीत काल-काल तक सवसे-रहता है समय-समयमात्र भी गोयम-हे गौतम! मापमायए-प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—वायुकाय में जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीव उत्कृष्टता से रहे तो असख्यात काल तक रह सकता है। अतः, हे गौतम! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—भगवान् श्री महावीर स्वामी कहते हैं कि हे गौतम! यदि यह आत्मा वायुकाय में ही जन्म मरण धारण करने लग जावे तो उत्कृष्टता से असख्यात-काल पर्यन्त उसी काय में जन्म मरण करता रहता है। अत, धर्म कार्य के अनुष्ठान मे कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए। तात्पर्य कि वायुकाय में जो जीव जन्म मरण के चक्र को प्राप्त हो चुके हैं, उनका वहा से निकलना बहुत ही कठिन हो जाता है अतएव बुद्धिमान् पुरुष धर्माचरण में कभी प्रमाद न करे।

यद्यपि परमत वालों ने रूप, रस, गन्ध से रहित और स्पर्श वाला वायु को

1 न्याय और वैशेषिक मत के अनुयायी वायु को रूपरहित और स्पर्शगुण वाला मानते हैं, 'रूपरहित स्पर्शवान् वायु।' (तर्कसग्रह)

स्वीकार किया है, परन्तु उनका यह कथन युक्तिसगत नहीं है क्योंकि जो भी स्पर्श वाला द्रव्य होता है, वह रूप, रस, और गन्ध वाला ही होता है इसलिए वायु, स्पर्श वाला होने के अतिरिक्त रूप, रस, गन्ध, और कर्म-क्रिया-सयुक्त भी है। इसमें अन्तर सिर्फ इतना ही है कि वायुकाय का रूप इन चर्मचक्षुओं का विषय नहीं है। आज-कल के वैज्ञानिकों ने तो वायुमापक यत्र के द्वारा इसका वजन भी सिद्ध कर दिया है। तब जिस वस्तु में गुरुत्व की सिद्धि हो और उसमे रूप, रस, गन्ध, का न मानना किसी प्रकार से भी युक्तियुक्त नहीं कहा जा सकता। इसलिए वायु का रूप यद्यपि चक्षु प्रत्यक्ष नहीं तथापि आगम और युक्ति से वह सिद्ध अवश्य है अन्यथा आकाश की भाति यह भी अरूपी सिद्ध होगा।

अब क्रम प्राप्त वनस्पति काय की स्थिति का वर्णन करते हैं—

**वणस्सइकायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालमणंतदुरंतं , समयं गोयम मा पमायए ॥९॥**

**वनस्पतिकायमतिगत , उत्कर्ष जीवस्तुसवसेत्।**
**कालमनन्त दुरन्त, समय गौतम मा प्रमादीः ॥९॥**

पदार्थान्वय —वणस्सइकाय-वनस्पति काय में अइगओ-प्राप्त हुआ जीवो-जीव उ-तो उक्कोस-उत्कर्षता से अनत-अनन्त दुरत-दु ख से जिसका अन्त हो सके उतना काल-काल पर्यन्त सवसे-रहता है समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम ! मापमायए-प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—वनस्पति काय में जन्म मरण को प्राप्त हुआ जीव, उत्कृष्टता से दुरन्त-दुःख पूर्वक जिसका अन्त हो सके-अनत काल पर्यन्त रहता है। इसलिए हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—जब यह आत्मा वनस्पतिकाय मे चला गया और उसीमे जन्म मरण को धारण करने लग गया तो उत्कृष्टता से वह अनन्त काल पर्यन्त उसी मे रहता है। इसलिए विवेकशील पुरुष को कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए। वनस्पति में तो जीव का अस्तित्व युक्ति और प्रमाण दोनों से सिद्ध है। तथा आजकल के वैज्ञानिकों ने तो वृक्षों मे जीव के अस्तित्व को प्रमाणित करने के लिए अनेक प्रकार

के सूक्ष्मदर्शक यन्त्रों का आविष्कार किया है जिन से पुरुषादि अन्य जीवों की भांति वृक्षों मे भी हर्ष शोक का अनुभव होता है। इस विषय में भारतवर्ष के सुप्रसिद्ध वैज्ञानिक डाक्टर वसु ने सब से अधिक श्रेय प्राप्त किया है। परन्तु भगवान् ने तो प्रथम ही से इसमें जीवात्मा का होना बतला दिया है। अपिच इसका बढना घटना और म्लान होना प्रत्यक्ष रूप से इसमें जीव के अस्तित्व को प्रमाणित कर रहा है। अत कर्मवश से वनस्पतिकाय को प्राप्त हुआ जीव इसमें अनन्तकाल तक निवास कर सकता है और वहा से इसका निकलना बहुत ही कठिन हो जाता है। प्रज्ञापना सूत्र के अठारवें पद मे लिखा है 'सुहुमवणस्सइ काइए सुहुमनिगोएवि जहण्णेण अतोमुहुत्त उक्कोसेण असखेज्ज काल असखेज्जाओ उसप्पिणीओ कालओ-खेत्तओ असखेज्जालोगा। बादर वणस्सइ काइए बादर पुच्छा गोयम! जहण्णेण अतोमुहुत्त उक्कोसेण असखेज्जकाल जावखेत्तओ अगुलस्स असखेज्जइ भाग। पत्तेय सरीर बादर वणस्सइ काइयाएपुच्छा गोयम! जहण्णेण अतोमुहुत्त उक्कोसेण सत्तरि-कोड कोडीओणि गोदेण भते! णिगोदे जहण्णेण अतोमहुत्त उक्कोसेण आणतकाल अणताओ ओसप्पिणीओ कालओ खेत्तओ अड्ढाइज्जापोग्गल परियट्टा बादर निगोदेण भते बादरपुच्छा–गोयम! जहण्णेण अतोमुहुत्त उक्कोसेण सत्तरि कोडा कोडीओ' इसका भावार्थ केवल इतना ही है कि सूक्ष्म और बादर वनस्पतिकाय में असख्यात-काल पर्यन्त यह जीव रह सकता है, और निगोद में अनन्तकालपर्यन्त रहता है, तथा बादरनिगोद मे सत्तरकोटाकोटि सागरोपमकाल पर्यन्त रहता है। सो यदि यह जीव निगोद में चला गया तो अनन्तकाल पर्यन्त वहा ही उसे रहना होगा किन्तु वहा से निकलना बहुत ही कठिन है अथवा दु खपूर्वक है। इसी लिए मूलगाथा में 'दुंरत' यह विशेषण दिया है।

अब विकलेन्द्रिय के विषय मे कहते हैं—

**बेंदियकायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**कालं संखिज्जसन्नियं, समयं गोयम मा पमायए ॥१०॥**

१ कथभूत अनन्त काल? दुरन्तम्–दुष्ट अन्तो यस्य स दुरन्तस्त। ते हि वनस्पतिकाय मध्यगता जीवा स्तत्स्थानादुद्धृता अपि प्रायो विशिष्ट नरादिभव न लभते तस्मात् दुरन्तमिति विशेषणम् ( दीपिका टीकायाम् )।

द्वीन्द्रियकायमतिगत , उत्कर्षं जीवस्तु संवसेत् ।
कालं सख्येयसंज्ञितं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥१०॥

पदार्थान्वय —बेंदियकाय-द्वीन्द्रियकाय में अइगओ-गया हुआ जीवो-जीव उक्कोस-उत्कर्ष से संवसे-रहे उ-तो संखिज्ज-संख्येय सन्निय-संज्ञक काल-काल तक-रहता है अतः समयं-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम ! मा पमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—द्वीन्द्रियकाय में गया हुआ जीव उत्कृष्टता से रहे तो संख्यात संज्ञा वाले कालप्रमाण तक रहता है। अतः हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—दो इन्द्रिय वाले जीवों में यदि जीव जन्म मरण करने लग जाय तो उत्कर्षता से संख्यात वर्षसहस्र काल पर्यन्त वह उसी काय में जन्म मरण करता रहता है। जिन जीवों के स्पर्श और जिह्वा यह दो इन्द्रिय होती हैं वे द्वीन्द्रिय जीव कहलाते हैं। सीप, शंख, गंडोआ आदि जीव इसी में परिगणित हैं। इसलिए विचारशील मनुष्य को समय मात्र भी प्रमाद नहीं करना चाहिए। क्योंकि हाथ से निकला हुआ समय फिर मिलना कठिन है। जैसे वृद्ध पुरुष को उसी जन्म में फिर से युवा अवस्था का प्राप्त होना कठिन है, उसी प्रकार इस जीव को पुण्य-संयोग से प्राप्त हुआ यह मनुष्यजन्म फिर से मिलना बहुत कठिन है[1] अतः इस मनुष्यजन्म को प्राप्त करके धर्मानुष्ठान में कभी प्रमाद न करना चाहिए।

अब त्रीन्द्रियकाय के विषय में कहते हैं।

तेंदिकायमइगओ , उक्कोसं जीवो उ संवसे।
कालं संखिज्जसन्नियं, समयं गोयम मा पमायए ॥११॥

त्रीन्द्रियकायमतिगत , उत्कर्षं जीवस्तु संवसेत् ।
कालं संख्येयसंज्ञितं, समयं गौतम मा प्रमादीः ॥११॥

पदार्थान्वय —तेंदियकाय-तीन इन्द्रिय वाले काय में अइगओ-प्राप्त हुआ जीवो-जीव उक्कोस-उत्कृष्टता से संखिज्जसन्निय-संख्येयसंज्ञक काल-काल

१ 'संख्यातवर्षसहस्रात्मक' इति वृत्ति ।

तक उ–तो सवसे–रहता है समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—तीन इन्द्रिय काय में गया हुआ जीव उत्कृष्टता से रहे तो सख्येय-सञ्ज्ञक काल तक रह सकता है। अतः हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—भगवान् कहते हैं कि हे गौतम ! यदि यह जीव त्रीन्द्रियकाय मे चला जाय तो वहा पर भी यह सख्येयसञ्ज्ञक काल पर्यन्त जन्म मरण धारण करता रहता है अर्थात् सख्यात सहस्र वर्षों तक वहा पर यह जन्म मरण करता है ! इसका निवास भी वहा पर दुःख पूर्ण होता है ! इसलिए विचारशील पुरुषों को धर्म कार्यों के सम्पादन में समय मात्र भी प्रमाद नहीं करना चाहिए।

यहा पर इतना और भी स्मरण रखना चाहिए कि उक्त सूत्र की दीपिका टीका में 'अइगओ' का सस्कृत प्रतिरूप 'अधिगत' बतलाया है और सर्वार्थसिद्धि नाम की व्याख्या में 'अतिगत' रूप बतलाया है। परन्तु प्राकृत मे ये दोनों ही प्रति-रूप ठीक हैं। इनमें 'अधिगत' का अर्थ भावप्राप्त है, और 'अतिगत' का अर्थ ऊपर आ चुका है। कीडी आदि जीव तीन इन्द्रिय वाले हैं।

अब चतुरिन्द्रिय के विषय में कहते हैं—

## चउरिंदियकायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।
## कालं संखिज्जसन्नियं, समयं गोयम मा पमायए ॥१२॥

**चतुरिन्द्रियकायमतिगतः, उत्कर्षं जीवस्तु संवसेत्।**
**कालं संख्येयसंज्ञितं, समय गौतम मा प्रमादीः ॥१२॥**

पदार्थान्वय —चउरिंदियकाय–चतुरिन्द्रियकाय में अइगओ–अतिशय करके गया हुआ जीवो–जीव उक्कोस–उत्कृष्टता से सखिज्जसन्नियं–सख्येयसञ्ज्ञक काल–कालपर्यन्त उ–तो सवसे–निवास करता है समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—चतुरिन्द्रियकाय में प्राप्त हुआ जीव उत्कृष्टता से वहां पर संख्यात सहस्र वर्षों तक निवास करता है। अतः हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—इस गाथा का तात्पर्य यह है कि कर्मवश से चतुरिन्द्रिय भाव को प्राप्त हुआ यह जीव सख्यात ( सख्या वाले ) सहस्रों वर्षों तक इसी में जन्म मरण को धारण करता रहता है, इसलिए इस दुर्लभ मनुष्य जन्म को प्राप्त करके धर्मकृत्य के अनुष्ठान में लेशमात्र भी प्रमाद नहीं करना चाहिए। क्योंकि यदि यह जीव इन उक्त योनियों मे चला गया तो फिर वहा से इसका निकलना अत्यन्त कठिन है। स्पर्श, जिह्वा, घ्राण और चक्षु इन चार इन्द्रियों वाले जीव चतुरिन्द्रिय कहलाते हैं। जैसे मक्खी, मच्छर इत्यादि जीव।

अब पञ्चेन्द्रिय के विषय में कहते हैं—

**पंचिंदियकायमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**सत्तट्ठभवगहणे , समयं गोयम मा पमायए ॥१३॥**

**पचेन्द्रियकायमतिगत , उत्कर्षंजीवस्तुसवसेत् ।**
**सप्ताष्टभवग्रहणानि , समय गौतम मा प्रमादी ॥१३॥**

पदार्थान्वय —पंचिंदियकाय–पञ्चेन्द्रियकाय में अइगओ–प्राप्त हुआ जीवो–जीव उक्कोस–उत्कृष्टता से सवसे–रहे उ–तो सत्तट्ठभव–सात आठ भव गहणे–करता है समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम मापमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—पञ्चेन्द्रियकाय में गया हुआ जीव यदि उत्कृष्टता से वहा रहे तो सात या आठ भव तक रहता है, अत' हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—भगवान् उपदेश करते हैं कि यह आत्मा कर्मवशात् यदि तिर्यञ्च पञ्चेन्द्रिय भाव को प्राप्त हो जाय तो वहा पर अधिक से अधिक सात आठ भव ही ग्रहण कर सकता है अर्थात् सात भव तो तिर्यंच पञ्चेन्द्रिय के सख्यात आयु वाले कर ले और आठवा भव असख्यात आयु वाले युगलियों का कर ले। तात्पर्य कि यदि पञ्चेन्द्रिय जीव मरकर पञ्चेन्द्रिय ही होता रहे तो, यह सात अथवा आठ वार हो सकता है इससे आगे उसको तिर्यञ्च पञ्चेन्द्रियत्व का परित्याग करना ही पड़ता है। यद्यपि उक्तगाथा में केवल पञ्चेन्द्रिय शब्द का उल्लेख है तिर्यञ्चपञ्चेन्द्रिय का नहीं, तथापि प्रकरण से यहा पर तिर्यञ्चपञ्चेन्द्रिय का ग्रहण ही अभिमत है क्योंकि यहा पर मनुष्यभव की दुर्लभता का विषय चला हुआ है। उसमें पाच स्थावर और

तीन विकलेन्द्रियों का स्वरूप ऊपर कहा जा चुका है तथा देव और नारकी का वर्णन आगे आने वाला है। अत पञ्चेन्द्रियों में शेष तिर्यञ्च ही रह जाते हैं सो उन्हीं का वर्णन यहा पर अभिप्रेत है। तब इससे सिद्ध हुआ कि यदि यह जीव मरकर तिर्यञ्चपञ्चेन्द्रिय होता रहे तो अधिक से अधिक सात अथवा आठ वार हो सकता है। मनुष्यजन्म अत्यन्त दुर्लभ है, इसको प्राप्त करके धर्मकार्यों में किसी प्रकार से भी प्रमाद नहीं करना चाहिए, यह इस गाथा का भावार्थ है।

अब फिर प्रस्तुत विषय का ही वर्णन करते हुए देव और नारकी की काय और भवस्थिति का उल्लेख करते हैं—

**देवे नेरइए यमइगओ, उक्कोसं जीवो उ संवसे।**
**इक्केक्कभवगहणे , समयं गोयम मा पमायए ॥१४॥**

**देवान्नैरयिकाँश्चातिगतः , उत्कर्ष जीवस्तु संवसेत्।**
**एकैकभवग्रहण , समयं गौतम मा प्रमादीः ॥१४॥**

पदार्थान्वय —देवे-देव नेरइए-नारकियों में यमइगओ-और गया हुआ जीवो-जीव उक्कोस-उत्कृष्टता से यदि सवसे-रहे उ-तो इक्केक्क-एक २ भवगहणे-भव (जन्म) करता है समय-समयमात्र भी गोयम-हे गौतम! मापमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—देव और नरकगति में गया हुआ जीव उत्कृष्टता से यदि वहां पर रहे तो एक ही भव (जन्म) करता है। अतः हे गौतम! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—यदि यह आत्मा देव बन गया अथवा नरक में चला गया तो अधिक से अधिक एक ही भव (जन्म) कर सकता है क्योंकि देवता मरकर देवता नहीं बनता और नारकी जीव मरकर नरक में नहीं जाता किन्तु वहा से निकल कर मनुष्ययोनि में आता है या पशुयोनि को प्राप्त होता है। देव तथा नारकी का आयुर्मान अधिक से अधिक ३३ सागरोपम का है अर्थात् इतने काल तक उस जन्म में रह सकता है। इसलिए भगवान् कहते हैं कि विचारशील पुरुष को कर्म के क्षय करने में अणुमात्र भी प्रमाद का सेवन नहीं करना चाहिए।

अब उक्त विषय का उपसहार करते हैं—

**एवं भवसंसारे, संसरइ सुहासुहेहिं कम्मेहिं ।**
**जीवो पमायवहुलो, समयं गोयम मा पमायए ॥१५॥**

**एव भवससारे, ससरति शुभाशुभैः कर्मभिः ।**
**जीव प्रमादवहुल, समयं गौतम मा प्रमादी ॥१५॥**

पदार्थान्वय —एव–इस प्रकार भवससारे–जन्म मरण रूप ससार मे ससरइ–परिभ्रमण करता है सुहासुहेहिं–शुभाशुभ कम्मेहिं–कर्मों से जीवो–जीव पमायवहुलो–बहुत प्रमाद वाला समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर ।

**मूलार्थ—इस प्रकार यह प्रमादी जीव, अपने किए हुए शुभाशुभ कर्मों के द्वारा पृथिवी आदि कायस्थिति में, अथवा जन्म मरण रूप ससार में परिभ्रमण करता है । इसलिए हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर ।**

टीका—गौतम को उद्देश रखकर भगवान् कहते हैं कि प्रमादवश हुआ यह जीव अपने शुभाशुभ कर्मों के द्वारा पृथिवी आदि कायस्थिति मे वा जन्म मरण रूप ससार चक्र में परिभ्रमण करता है । प्रमाद कर्मवन्ध का कारण है और कर्मवन्ध के द्वारा ही यह जीव नानाविध योनियों मे भ्रमण करता है । अत प्रमाद का सर्वथा त्याग करना चाहिए ।

यद्यपि आगम मे–मद्य, विषय, कषाय, निद्रा, और विकथा इन पाचों का प्रमाद के नाम से वर्णन किया है और इन्हीं के द्वारा यह जीव नानाविध कर्मों का वन्ध करता है, तथापि प्रस्तुत प्रकरण मे प्रमाद शब्द से धर्मकार्यों के अनुष्ठान में प्रमाद–आलस्य–ही अभिप्रेत है अर्थात् सासारिक कार्यों में अधिकाधिक प्रवृत्त होना ही यहा पर प्रमाद है ।

ऊपर बतलाया गया है कि आत्मा के ससार में अर्थात् जन्म मरण के नानाविध चक्र म परिभ्रमण का हेतु उसके शुभाशुभ कर्म हैं, इन्हीं के प्रभाव से यह जीव देवमनुष्यादि गतियों म चक्कर लगाता है, और कर्मवन्ध का कारण इसका प्रमाद है । प्रमाद की वहुलता से ही यह जीव अनेक प्रकार के ऊच नीच कर्मों का बन्ध करता है, तथा मनुष्यगति की प्राप्ति मे प्रतिवन्ध करने वाले कर्मों का उपार्जन करता है ।

तात्पर्य कि शास्त्रकारों ने ससार परिभ्रमण का हेतु प्रमाद को कहा है, अत प्रमाद का सर्वथा परित्याग करना चाहिए।

पूर्व की गाथाओं में मनुष्यजन्म की दुर्लभता का वर्णन किया। अब मनुष्य-जन्म के प्राप्त होने पर भी उसमें उत्तरोत्तर प्रधान गुणों की दुर्लभता का प्रतिपादन निम्नलिखित गाथा के द्वारा किया जाता है।

**लद्धूण वि माणुसत्तणं,**
**आयरिअत्तं पुणरावि दुल्लहं।**
**बहवे दसुया मिलेक्खुया,**
**समयं गोयम मा पमायए ॥१६॥**

लब्ध्वापि मानुषत्वं,
आर्यत्वं पुनरपिदुर्लभम्।
बहवो दस्यवो म्लेच्छाः,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥१६॥

पदार्थान्वय—लद्धूणवि-मिलने पर भी माणुसत्तण-मनुष्य जन्म के पुणरावि-फिर भी आयरिअत्त-आर्यत्व-आर्यदेश का मिलना दुल्लह-दुर्लभ है बहवे-बहुत दसुया-चोर हैं मिलेक्खुया-म्लेच्छ हैं समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम! मापमायए-प्रमाद मत कर।

**मूलार्थ—मनुष्य जन्म के मिलने पर भी आर्यदेश का मिलना फिर भी कठिन है क्योंकि बहुत से चोर और म्लेच्छ बसते हैं। अतः हे गौतम! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका— इस गाथा में यह बतलाया गया है कि यदि पुण्यवश से किसी को मनुष्यजन्म मिल भी गया तो उसको आर्य देश का मिलना अति दुर्लभ है। क्योंकि आर्य देश के प्रान्त भागों मे बहुत सी चोर जातियें हैं तथा आर्य देश से बाहिर बहुत से म्लेच्छ लोग बसते हैं। अर्थात् अनार्यदेश हैं। जिनको कि धर्माधर्म, भक्ष्याभक्ष्य

और गम्यागम्य का कुछ भी बोध नहीं और अव्यक्त भाषा के भाषी हैं जो कि आर्य भाषा से बिलकुल अपरिचित हैं। शक, यवन आदि सब अनार्यदेश कहे जाते हैं।

तात्पर्य कि यदि दस्यु अथवा म्लेच्छजाति में जन्म हो भी गया तो क्या हुआ ? क्योंकि ये जातियें प्राय धर्म से रहित और मांसाहारी हैं। इसलिए भगवान् कहते हैं कि हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

आर्य देश का प्रमाण साढेपचीस देशों का है अर्थात् सेतुबन्ध रामेश्वर से लेकर विन्ध्याचल पर्वत के अन्तर्गत के देश आर्य देश है। इसके बाहिर के देश अनार्य सज्ञा वाले हैं। इन देशों के मनुष्यों का जीवन प्राय आर्य धर्म के अनुकूल नहीं है और उनमें से बहुत से मनुष्यों का आहार व्यवहार प्राय पशुओं के सदृश है।

अब आर्य देश के मिलने पर भी शरीर के सम्पूर्ण अवयवों की दुर्लभता के विषय में कहते हैं—

लद्धूण वि आयरियत्तणं,
अहीणपंचेंदियया हु दुल्लहा।
विगलिंदियया हु दीसई,
समयं गोयम मा पमायए ॥१७॥

लब्ध्वाप्यार्यत्वं,
अहीनपञ्चेन्द्रियता हु दुर्लभा।
विकलेन्द्रियता हु दृश्यते,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥१७॥

पदार्थान्वय —लद्धूणवि-मिलने पर भी आयरियत्तण-आर्य देश के अहीण-सम्पूर्ण पचेंदियया-पञ्चेन्द्रियपन हु-निश्चय ही दुल्लहा-दुर्लभ है हु-जिससे कि विगलिंदियया-विकलेन्द्रियपन दीसई-देखा जाता है।

मूलार्थ—मनुष्य जन्म में-आर्य देश के मिलने पर भी-सम्पूर्ण पाचों इन्द्रियों का मिलना निश्चय ही दुर्लभ है ! क्योंकि जीवों में प्राय विकलेन्द्रियपन अधिक देखा जाता है।

टीका—यदि किसी जीव को मनुष्य जन्म के साथ आर्य देश की प्राप्ति भी हो जावे तो उसको सम्पूर्ण पाचों इन्द्रियों को प्राप्त होना तो बहुत ही कठिन है। क्योंकि अधिक मनुष्यों में रोगादि के कारण प्रायः विकलेन्द्रियपन अर्थात् अगों में विकृति अधिक देखी जाती है।

तात्पर्य कि रोगादि के निमित्त से उनकी इन्द्रियें विकृत हो जाती हैं जैसे कि अन्धा,–बहरा और गूगा आदि होना। इस कथन का अभिप्राय यह है कि शरीर के किसी अग में विकृति होने से अर्थात् शरीर का कोई अग बिगड जाने से मनुष्य पुरुषार्थहीन होकर धर्मकार्य के अनुष्ठान से वचित रह जाता है। इसलिए धर्मकार्यों के सम्पादन द्वारा मनुष्य जन्म को सार्थक करने के लिए शरीर का नीरोग और सम्पूर्ण होना अत्यन्त आवश्यक है। इस से भगवान् कहते हैं कि समय मात्र भी प्रमाद का सेवन करना हानिकर है क्योंकि इसी से मनुष्यभव में प्रथम तो इन्द्रियों की सम्पूर्णता मिलनी ही कठिन है और यदि वह मिल भी जावे तो फिर रोगादि-विशेष से इसके उपघात होने का भय है परन्तु जिन पुण्यवान् जीवों को यह सामग्री मिल गई है उन्हें तो कदापि प्रमाद का सेवन नहीं करना चाहिए। यहा पर धर्म साध्य है और उक्तसामग्री–सम्पूर्णेन्द्रियता–साधन है। इसलिए जब तक यह शरीर नीरोग है और पाचों इन्द्रियें सम्पूर्ण हैं, तब तक विचारशील पुरुषों को धर्म के आचरण में सर्वथा अप्रमत्त रहना चाहिए।

अब सम्पूर्णेन्द्रियता के प्राप्त होने पर भी धर्मश्रुति की दुर्लभता के विषय में कहते हैं—

अहीणपंचेंदियत्तं पि से लहे,
उत्तमधम्मसुई हु दुल्लहा।
कुतित्थिनिसेवए जणे,
समयं गोयम मा पमायए ॥१८॥

अहीनपंचेन्द्रियत्वमपि स लभेत,
उत्तमधर्मश्रुति र्हि दुर्लभा।

कुतीर्थिनिषेवको जनो,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥१८॥

पदार्थान्वय —अहीणपचेंदियत्तपि-सम्पूर्ण पचेन्द्रियपन भी से-वह लहे-प्राप्त कर लेवे उत्तम-उत्तम धम्मसुई-धर्म की श्रुति हु-निश्चय ही दुल्लहा-दुर्लभ है कुतित्थि-कुतीर्थ के निसेवए-सेवन करने वाले जणे-जन-बहुत हैं समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम ! मापमायए-प्रमाद मत कर ।

**मूलार्थ—वह जीव सम्पूर्ण पञ्चेन्द्रियत्व को प्राप्त भी कर लेवे तो भी, उत्तम धर्म की श्रुति अत्यन्त दुर्लभ है क्योंकि कुतीर्थ के सेवन करने वाले पुरुष बहुत हैं। अतः हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।**

टीका—कदाचित् पुण्यवशात् शरीर के अवयवों की पूर्णता भी प्राप्त हो जावे तो भी, उत्तम धर्म के श्रवण का प्राप्त होना और भी कठिन है क्योंकि कुतीर्थ का सेवन करने वाले मनुष्य ससार में अधिक उपलब्ध होते हैं।

जो नास्तिक मत वाला अर्थात् जो आत्मा के अस्तित्व को स्वीकार नहीं करता अथवा विषय वासना के पोषण मात्र का उपदेष्टा हो, तथा कुदेव, कुगुरु और अधर्म के आराधन में तल्लीन हो, उसे कुतीर्थ कहते हैं, अथवा आगम ग्रन्थों में वर्णन किए गए ३६३ पाषडमत कुतीर्थ कहे जाते हैं। उनके सेवन करने वाले अर्थात् उन मतों के अनुयायी पुरुष ससार में अधिक देखे जाते हैं। तात्पर्य कि यश, ख्याति और विषयपूर्ति के लिए उनके अनुगामी बन रहे हैं और पशुवध आदि हिंसकप्रवृत्ति में अपने आपको लगाते हैं। एव अनाप्त पुरुष प्रणीत आगमों में दृढ विश्वास रखने वाले हैं। इसलिए भगवान् कहते हैं कि हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद का आचरण मत कर। इस कथन का अभिप्राय यह है कि इस प्रकार के कुतीर्थ की सेवा से यह जीव उत्तम धर्म की प्राप्ति से वचित रह जाता है और विषय वासना में लिप्त होकर फिर से जन्म मरण रूप ससार चक्र में परिभ्रमण करने लग जाता है क्योंकि कुतीर्थ की सेवा वीतरागदेव के सर्वोत्तम धर्म की प्राप्ति नहीं होने देती। अत विचारशील पुरुष को धर्म के [illegible] सदैव ही सावधान रहना चाहिए।

उत्तम धर्म की प्राप्ति [illegible] के सयोग से [illegible] तो भी, उसमें श्रद्धा का प्राप्त होना और भी [illegible] विषय [illegible] है—

लद्धूण वि उत्तमं सुइं,
सद्दहणा पुणरावि दुल्लहा।
मिच्छत्तनिसेवए जणे,
समयं गोयम मा पमायए ॥१९॥

लब्ध्वाप्युत्तमां श्रुतिं,
श्रद्धानं पुनरपि दुर्लभम्।
मिथ्यात्वनिषेवको जनो,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥१९॥

पदार्थान्वय —लद्धूणवि-मिलने पर भी उत्तम-उत्तम सुइ-श्रुति के सद्दहणा-तत्त्व की श्रद्धा पुणरावि-फिर भी दुल्लहा-दुर्लभ है मिच्छत्त-मिथ्यात्व के निसेवए-सेवन करने वाले जणे-जन हैं समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम! मा पमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—उत्तम धर्म श्रुति के मिलने पर भी तत्त्व की श्रद्धा फिर भी दुर्लभ है। क्योंकि मिथ्यात्वसेवी पुरुष बहुत देखे जाते हैं। अतः हे गौतम! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—यदि पुण्ययोग से किसी जीव को उत्तम धर्म की श्रुति भी मिल गई तो भी, उसको तत्त्व वस्तु पर दृढ निश्चय होना अत्यन्त कठिन है क्योंकि यह जीव अनादिकाल से मिथ्यात्व का सेवन अधिक रूप में करता चला आ रहा है और मिथ्यात्व के कारण से अधिक अनिष्ट कर्मों का उपार्जन करता है। इसी लिए उसकी रुचि तत्त्वश्रद्धान की ओर नहीं होती, अत उत्तम धर्म श्रुति के प्राप्त होने पर भी अधिक जीव मिथ्यात्व में ही प्रवृत्त रहते हैं। तथा इस गाथा में यह भाव व्यक्त किया गया है कि अनादिकाल की मिथ्यात्व वासना के कारण बहुत से जीवों में मोहिनीकर्म का विशिष्ट उदय होने से यथार्थ वस्तुतत्त्व पर उनका निश्चय ही नहीं होता। वे उक्तकर्म के प्रभाव से वस्तुतत्त्व को मिथ्याप्रलाप ही समझते हैं।

यद्यपि स्याद्वाद सिद्धान्त के अनुसार वस्तु में नित्यत्व और अनित्यत्व ये

दोनों ही धर्म पाए जाते हैं, परन्तु जो जीव निरपेक्षरूप से नित्य वस्तु को अनित्य और अनित्य को नित्य मानने लगता है तब उसका विचार, एकान्त रूप होने से मिथ्यात्व भाव में समाविष्ट हो जाता है और धीरे २ वह इन्हीं एकान्त निरपेक्ष विचारों का प्रचार करता हुआ अन्य जीवों को भी मिथ्यात्व में प्रविष्ट कर लेता है। यदि सक्षेप से कहें तो जीव में अजीव, धर्म में अधर्म, अधर्म मे धर्म, असाधु में साधु और साधु में असाधु बुद्धि का नाम ही मिथ्यात्व है। यही मिथ्यात्व इस जीव को ससार में परिभ्रमण करा रहा है। इसलिए विचारशील पुरुषों को धर्म कार्य के सम्पादन में कभी प्रमाद का सेवन नहीं करना चाहिए। यदि किसी प्रकार धर्म मे श्रद्धा भी हो जावे तो भी, उसका शरीर द्वारा आचरण करना बहुत ही कठिन है, सो अब उसकी दुर्लभता का वर्णन करते हैं—

धम्मं पि हु सद्दहंतया,
दुल्लहया काएण फासया।
इह कामगुणेहिं मुच्छिया,
समयं गोयम मा पमायए ॥२०॥

धर्ममपि हु श्रद्दधतः,
दुर्लभका कायेन स्पर्शकाः।
इह कामगुणेषु मूर्च्छिताः,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥२०॥

पदार्थान्वय —धम्मपि-धर्म की भी हु-( वाक्यालकारार्थ में है ) सद्दहतया-श्रद्धा करता हुआ दुल्लहया-दुर्लभ है काएण-काय के द्वारा फासया-स्पर्श करना इह-इस ससार में कामगुणेहिं-काम गुणों मे मुच्छिया-मूर्च्छित है समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम मापमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—धर्म में श्रद्धान होने पर भी उसका काय के द्वारा सेवन करना बहुत कठिन है। क्योंकि इस ससार में कामगुणों से मूर्च्छित जीव अधिक देखे जाते हैं, अतः हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—भगवान् कहते हैं कि बहुत से जीव सर्वज्ञकथित धर्म में श्रद्धा रखते हुए भी उसका आचरण नहीं कर सकते क्योंकि जीव कामगुणों से अधिक मूर्च्छित हो रहे हैं। इसलिए धर्म के आचरण में वे उद्यत नहीं होते।

यद्यपि सूत्रकार ने यहा पर केवल कायशब्द का उल्लेख किया है, तथापि वह मन और वचन का भी उपलक्षण है। इस जगत् में अधिक जीव प्राय विषयों में ही मूर्च्छित हो रहे हैं, अत उनको सत्यधर्म का निश्चय यदि हो भी जावे तो भी वे मन, वचन, और शरीर के द्वारा उसका अनुष्ठान नहीं कर सकते। जब तक धर्म को आचरण मे न लाया जावे तब तक चारित्र धर्म की प्राप्ति नहीं हो सकती और चारित्र धर्म के विना आत्मशुद्धि का होना दुर्घट है। इसलिए विवेकशील पुरुषों को उचित है कि वे समय के सदुपयोग मे ही सर्वथा उद्यत रहें। यहा पर 'कामगुणेहिं' यह सप्तमी के अर्थ में तृतीया है, तब इसका सस्कृत प्रतिरूप 'कामगुणेषु मूर्च्छिता' ऐसा समझना चाहिए।

धर्म का सम्पादन, शरीर की शक्ति पर निर्भर है और शरीर की शक्ति अनित्य है, सदा स्थिर रहने वाली नहीं। इसलिए विवेकिजनों को सदा अप्रमत्त रहने का ही प्रयत्न करना चाहिए। अब इसी आशय को निम्नलिखित गाथा के द्वारा व्यक्त किया जाता है—

परिजूरइ ते सरीरयं,
केसा पंडुरया हवंति ते।
से सोयबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२१॥

परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाः पाण्डुरका भवन्ति ते।
तच्छ्रोत्रबलं च हीयते ,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२१॥

दोनों ही धर्म पाए जाते हैं, परन्तु जो जीव निरपेक्षरूप से नित्य वस्तु को अनित्य और अनित्य को नित्य मानने लगता है तब उसका विचार, एकान्त रूप होने से मिथ्यात्व भाव में समाविष्ट हो जाता है और धीरे २ वह इन्हीं एकान्त निरपेक्ष विचारों का प्रचार करता हुआ अन्य जीवों को भी मिथ्यात्व में प्रविष्ट कर लेता है। यदि सक्षेप से कहे तो जीव में अजीव, धर्म में अधर्म, अधर्म में धर्म, असाधु में साधु और साधु में असाधु बुद्धि का नाम ही मिथ्यात्व है। यही मिथ्यात्व इस जीव को ससार में परिभ्रमण करा रहा है। इसलिए विचारशील पुरुषों को धर्म कार्य के सम्पादन में कभी प्रमाद का सेवन नहीं करना चाहिए। यदि किसी प्रकार धर्म में श्रद्धा भी हो जावे तो भी, उसका शरीर द्वारा आचरण करना बहुत ही कठिन है, सो अब उसकी दुर्लभता का वर्णन करते हैं—

धम्मं पि हु सद्दहंतया,
दुल्लहया काएण फासया ।
इह कामगुणेहि मुच्छिया,
समयं गोयम मा पमायए ॥२०॥

धर्ममपि हु श्रद्दधत',
दुर्लभका. कायेन स्पर्शका ।
इह कामगुणेषु मूर्च्छिता ,
समय गौतम मा प्रमादी ॥२०॥

पदार्थान्वय —धम्मपि-धर्म की भी हु-(वाक्यालकारार्थ में है) सद्दहतया-श्रद्धा करता हुआ दुल्लहया-दुर्लभ है काएण-काय के द्वारा फासया-स्पर्श करना इह-इस ससार में कामगुणेहिं-काम गुणों मे मुच्छिया-मूर्च्छित है समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम मापमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—धर्म में श्रद्धान होने पर भी उसका काय के द्वारा सेवन करना बहुत कठिन है। क्योंकि इस ससार में कामगुणों से मूर्च्छित जीव अधिक देखे जाते हैं, अत. हे गौतम ! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—भगवान् कहते हैं कि बहुत से जीव सर्वज्ञकथित धर्म में श्रद्धा रखते हुए भी उसका आचरण नहीं कर सकते क्योंकि जीव कामगुणों से अधिक मूर्च्छित हो रहे हैं। इसलिए धर्म के आचरण में वे उद्यत नहीं होते।

यद्यपि सूत्रकार ने यहां पर केवल कायशब्द का उल्लेख किया है, तथापि वह मन और वचन का भी उपलक्षण है। इस जगत् में अधिक जीव प्राय विषयों में ही मूर्च्छित हो रहे हैं, अत उनको सत्यधर्म का निश्चय यदि हो भी जावे तो भी वे मन, वचन, और शरीर के द्वारा उसका अनुष्ठान नहीं कर सकते। जब तक धर्म को आचरण में न लाया जावे तब तक चारित्र धर्म की प्राप्ति नहीं हो सकती और चारित्र धर्म के विना आत्मशुद्धि का होना दुर्घट है। इसलिए विवेकशील पुरुषों को उचित है कि वे समय के सदुपयोग मे ही सर्वथा उद्यत रहें। यहां पर 'कामगुणेहिं' यह सप्तमी के अर्थ में तृतीया है, तब इसका संस्कृत प्रतिरूप 'कामगुणेषु मूर्च्छिता' ऐसा समझना चाहिए।

धर्म का सम्पादन, शरीर की शक्ति पर निर्भर है और शरीर की शक्ति अनित्य है, सदा स्थिर रहने वाली नहीं। इसलिए विवेकिजनों को सदा अप्रमत्त रहने का ही प्रयत्न करना चाहिए। अब इसी आशय को निम्नलिखित गाथा के द्वारा व्यक्त किया जाता है—

परिजूरइ ते सरीरयं,
केसा पंडुरया हवंति ते।
से सोयबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२१॥

परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाः पाण्डुरका भवन्ति ते।
तच्छ्रोत्रबलं च हीयते ,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२१॥

पदार्थान्वय —परिजूरइ-सर्व प्रकार से जीर्ण होता है ते-तुम्हारा सरीरय-शरीर ते-तुम्हारे केसा-केश पडुरया-सफेद हवति-होते जाते हैं से-वह सोयबले श्रोत्रेन्द्रिय का बल य-( समुच्चय के अर्थ मे ) हायई-हीन हुआ जाता है गोयम-हे गौतम ! समय-समय मात्र भी मा पमायए-प्रमाद मत कर ।

मूलार्थ—हे गौतम ! तेरा शरीर जीर्ण होता चला जा रहा है, तेरे काले केश अब सफेद हो रहे हैं, वह जो श्रोत्र आदि इन्द्रियों का बल था सो भी अब क्षीण हो रहा है । इसलिए तू समय मात्र भी प्रमाद मत कर ।

टीका—गौतमस्वामी को लक्ष्य मे रखकर जीव मात्र की शरीर की अनित्यता का प्रतिपादन करते हुए भगवान् कहते हैं कि–हे गौतम ! तेरा शरीर इस समय सर्व प्रकार से जीर्ण हुआ जाता है कारण कि वय की हानि प्रति समय हो रही है । अतएव जो केश प्रथम कृष्ण थे वह अब श्वेत हो चले और श्रुति ( श्रोत्रेन्द्रिय ) का बल भी क्षीण होता जा रहा है । इसलिए बुद्धिमान् पुरुषों को प्रमाद का कदापि सेवन नहीं करना चाहिए ।

यहा पर श्रोत्र का प्रधान रूप से उल्लेख करने का अभिप्राय यह है कि श्रोत्र के अस्तित्व पर ही अन्य सर्व इन्द्रियों का अस्तित्व निर्भर है । तथा इसकी प्रधानता इस वास्ते भी है कि इसकी उत्पत्ति अत्यन्त क्षयोपशम भाव से है । एव श्रुतधर्म के श्रवण करने का साधन भी यही है । जरावस्था के समीप आने पर इसका बल भी क्षीण हो जाता है अर्थात् युवावस्था में इसके ज्ञान की जैसी निर्मलता रहती है, वृद्धावस्था में इसका ज्ञान वैसा निर्मल नहीं होता । इसके अतिरिक्त गाथा में जो 'ते' शब्द का प्रयोग किया है उसका तात्पर्य प्रत्यक्ष अनुभव से है अर्थात् 'ते' कहने से प्रत्यक्ष अनुभव होता है । तथा केशों का उल्लेख इसलिए किया है कि शरीर की सुन्दरता युवावस्था में काले केशों से ही प्रतीत होती है । इसलिए केशों के श्वेत होने का उल्लेख किया है ।

श्रोत्र के बाद अब चक्षुरिन्द्रिय के विषय में कहते हैं—

**परिजूरइ ते सरीरयं,**
**केसा पंडुरया हवंति ते ।**

से चक्खुबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२२॥
परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाः पाण्डुरका भवन्ति ते।
तच्चक्षुर्बलं च हीयते,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥२२॥

पदार्थान्वय —परिजूरइ-सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है ते-तेरा सरीरय-शरीर य-और ते-तेरा केसा-केश पंडुरया-सफेद हवंति-हो रहे हैं से-वह चक्खु बले-चक्षुओं का बल हायई-हीन हुआ जाता है समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम! मा पमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम! तेरा शरीर जीर्ण हो रहा है, तेरे केश सफेद हो गए हैं, और यौवनावस्था में जो आंख का बल था वह भी अब क्षीण हो गया है, अतः समय मात्र भी तू प्रमाद मत कर।

टीका—श्रोत्र के बाद अब चक्षुर्बल की क्षीणता का वर्णन किया जाता है। जैसे श्रोत्र का बल कम होने से धर्म का श्रवण नहीं हो सकता इसी प्रकार नेत्र का बल क्षीण होने से भी धर्म कार्य का सम्पादन नहीं हो सकता। नेत्रों की ज्योति के ठीक रहने पर ही मनुष्य अपनी लौकिक और पारलौकिक क्रिया को यथावत् चला सकता है अन्यथा नहीं। इसलिए जब तक शरीर स्वस्थ और चक्षुरादि इन्द्रियों का बल क्षीण नहीं हुआ, तब तक धर्म कार्यों को बड़ी सावधानता से करना चाहिए। अतः विचारशील पुरुषों को समय मात्र भी प्रमाद का सेवन करना उचित नहीं है।

यद्यपि ज्ञान सदा प्रकाशस्वरूप है तथापि मतिज्ञानावरण और श्रुतज्ञानावरणादि आवरणों से आवृत होने पर उसकी प्रकाशकशक्ति भी मंद हो जाती है।

अब घ्राणेन्द्रिय के विषय में कहते हैं।

परिजूरइ ते सरीरयं,
केसा पंडुरया हवंति ते।

से घाणबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२३॥

परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाः पाण्डुरका भवन्ति ते।
तद्घ्राणवलं च हीयते,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥२३॥

पदार्थान्वय —परिजूरइ-सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है ते-तेरा सरीरय-शरीर केसा-केश पडुरया-सफेद हवंति-हो रहे हैं य-और ते-तेरा से-वह घाणबले-घ्राणबल हायई-हीन हो रहा है गोयम-हे गौतम ! समय-समय मात्र भी मापमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम ! तेरा शरीर जीर्ण होता जा रहा है, केश सफेद हो रहे हैं, और घ्राणेन्द्रिय का बल भी क्षीण हो गया। इसलिए समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—यद्यपि व्यवहार पक्ष में घ्राणेन्द्रिय की निर्बलता से कोई विशेष हानि उपलब्ध नहीं होती, परन्तु वास्तविक रूप में घ्राणेन्द्रिय की हानि भी ज्ञान की अपूर्णता मे सहायक है क्योंकि सुगन्ध और दुर्गन्ध की परीक्षा में उसका ही विशेष उपयोग होता है। इसलिए घ्राणेन्द्रिय की निर्वलता से इन्द्रियजन्य ज्ञान मे न्यूनता अवश्य रहती है। यदि ऐसा न हो तो एकेन्द्रिय जीव की शीघ्र मुक्ति होनी चाहिए।

तात्पर्य यह है कि पाचों इन्द्रियों से जो ज्ञान होता है, वह पूर्ण है। उसमे किसी एक इन्द्रिय की न्यूनता होने से ज्ञान में भी कमी आ जाती है। फिर जिस समय केवल ज्ञान होने पर राग द्वेष का भली प्रकार वमन किया जाय, वही समय मोक्ष के देने वाला है।

अब जिह्वा के विषय में कहते हैं—

परिजूरइ ते सरीरयं,
केसा पंडुरया हवंति ते।

से जिब्भबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२४॥

परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाः पाण्डुरका भवन्ति ते।
तज्जिह्वाबलं च हीयते,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२४॥

पदार्थान्वय —परिजूरइ–सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है ते–तेरा सरीरय–शरीर केसा–केश ते–तेरा पडुरया–सफेद हवति–हो रहे हैं य–और से–वह जिब्भबले–जिह्वा का बल हायई–हीन हो रहा है समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम ! तेरा शरीर सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है और तेरे केश श्वेत हो गए हैं एव जिह्वा का बल भी क्षीण हो गया है, इसलिए तू समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—जिह्वेन्द्रिय के बलयुक्त होने पर ही स्वाध्याय आदि धर्म कार्य भली प्रकार से हो सकते हैं। यदि रसनेन्द्रिय का बल क्षीण हो जावे तो शास्त्र-स्वाध्याय में बहुत कमी हो जाती है। शब्दों का उच्चारण भी भली प्रकार से नहीं हो सकता। अत जिन जीवों को जिह्वेन्द्रिय का बल मिला है उनको उचित है कि वे इसे अपने वश मे रखने का प्रयत्न करें और अपने जीवन के अमूल्य समय को प्रमाद में न खोकर केवल शास्त्र स्वाध्याय में लगावें। इसके अतिरिक्त जो स्वल्प भाषण करते हैं उनकी जिह्वा में एक प्रकार की शक्ति उत्पन्न हो जाती है। उनके मुख से यदि कोई स्वत भी वाक्य निकल जावे तो वह भी मिथ्या नहीं होता। तथा रोग और विवाद, जिह्वा को वश में न रखने से ही होते हैं। इसलिए जिह्वेन्द्रिय को वश में करने के वास्ते समय का किंचित् मात्र भी दुरुपयोग न करना चाहिए, तथा भोजनादि के अवसर मे तो इसे विशेष रूप से सयम में रखने का यत्न करना चाहिए।

अब स्पर्शेन्द्रिय के विषय में कहते हैं—

परिजूरइ ते सरीरयं,
केसा पंडुरया हवंति ते।
से फासबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२५॥

परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाःपाण्डुरका भवन्ति ते।
तत् स्पर्शबलं च हीयते,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२५॥

पदार्थान्वय —परिजूरइ–सर्वथा जीर्ण हुआ जाता है ते–तेरा सरीरयं–शरीर केसा–केश पंडुरया–श्वेत हवंति–हो गए हैं य–और से–वह ते–तेरा फासबले–स्पर्शेन्द्रिय का बल हायई–क्षीण हो गया है समयं–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम ! मापमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम ! तेरा शरीर सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है, केश सफेद हो गए हैं और स्पर्शेन्द्रिय का बल भी क्षीण हो गया है। अतः तू समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—इस गाथा में इस भाव को व्यक्त किया गया है कि शरीर का बल जैसा युवावस्था में होता है वैसा वृद्धावस्था के आगमन में नहीं रहता। तथा रोगादि के होने पर भी वह बल क्षीण हो जाता है इसलिए जब तक यह शरीर बलवान् है तब तक ही धर्म का सम्यक् रूप से आराधन किया जा सकता है परन्तु इसके निर्बल अथवा पराधीन होने पर कोई लौकिक अथवा पारलौकिक कार्य नहीं हो सकता। तथा च यह शरीर क्षणभंगुर है, इसके नाश होते, कोई देरी नहीं लगती। इसलिए जहां तक हो सके इस शरीर के द्वारा परोपकार आदि धर्म कार्यों में कदापि प्रमाद नहीं करना चाहिए।

उक्त प्रकार से इन्द्रियों की निर्बलता का वर्णन करने के बाद अब सर्व शरीर की निर्बलता के विषय का उल्लेख करते हैं—

परिजूरइ ते सरीरयं,
केसा पंडुरया हवंति ते।
से सव्वबले य हायई,
समयं गोयम मा पमायए ॥२६॥

परिजीर्यति ते शरीरकं,
केशाः पाण्डुरका भवन्ति ते।
तत् सर्वबलं च हीयते,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२६॥

पदार्थान्वय —परिजूरइ–सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है ते–तेरा सरीरय–शरीर य–और ते–तेरा केसा–केश पडुरया–सफेद हवति–हो गए हैं से–वह सव्व–सब बले–बल हायई–हीन हो गया है गोयम–हे गौतम ! समय–समय मात्र भी मापमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम ! तेरा शरीर सर्व प्रकार से जीर्ण हो रहा है, तेरे केश सफेद हो गए हैं और सभी बल चीण हुआ जाता है। इसलिए तू समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—वृद्धावस्था मे शरीर के सारे ही अवयव निर्बल हो जाते हैं। जैसे उष्णकाल में गर्मी की अधिकता से शरीर के रोमकूप में से स्वेद–पसीना निकलने लग जाता है उसी प्रकार जरा अवस्था के आगमन से शरीर के सारे ही अगोपाग निर्बल पड जाते हैं। इसलिए जब तक जरा का आगमन नहीं होता तब तक अप्रमत्त भाव से धर्म का आराधन करना चाहिए जिससे कि पुण्यसयोग से प्राप्त हुआ यह मनुष्यभव सार्थक हो सके। भगवान् का यह उपदेश, गौतम को लक्ष्य में रखकर प्राणिमात्र के लिए है यह बात ऊपर कई वार बतलाई गई है। उक्त गाथाओं में जरा अवस्था के द्वारा शरीर की निर्बलता का वर्णन किया है अब निम्नगाथा में रोग के द्वारा शरीर की निर्बलता का वर्णन करते हैं—

अरई गंडं विसूइया,
आयंका विविहा फुसंति ते।
विहडइ विद्धंसइ ते सरीरयं,
समयं गोयम मा पमायए ॥२७॥

अरतिर्गण्डं विसूचिका ,
आतका विविधाः स्पृशन्ति ते।
विपतति विध्वस्यते ते शरीरक,
समय गौतम मा प्रमादी. ॥२७॥

पदार्थान्वय —अरई–चित्त का उद्वेग गड–स्फोटक विसूइया–विसूचिका निविहा–नाना प्रकार के आयका–रोग ते–तेरे–शरीर को फुसति–स्पर्श करते हैं विहडइ–बल से शरीर गिरता है विद्धसइ–विध्वस होता है ते–तेरा सरीरय–शरीर गोयम–हे गौतम ! समय–समय मात्र भी मा पमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—चिन्ता, विस्फोटक और विशूचिका आदि नानाविध रोग तेरे शरीर को स्पर्श करते हैं जिससे तेरा शरीर बल से हीन होता चला जाता है और जीव से च्युत होने को है। इसलिए हे गौतम! समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—प्रथम गाथा में जरा के द्वारा शरीर की निर्बलता का उल्लेख किया है। अब रोगादि के द्वारा शरीर की जो दशा हो जाती है उसका दिग्दर्शन प्रस्तुत गाथा में कराया गया है। भगवान् कहते हैं कि हे गौतम! तेरे शरीर को नाना प्रकार के रोग घेरे हुए हैं, जैसेकि चौरासी प्रकार के वायु के प्रकोप से चित्त का उद्वेग, रुधिर के प्रकोप से स्फोटक आदि, अजीर्ण की वृद्धि से विसूचिका–जो वमन और विरेचन को साथ लिए हुए होता है, और सद्य प्राणहर–शूलादिरोग। इन रोगों के आक्रमण से शरीर अत्यन्त निर्बल हो जाता है और जीवन से भी रहित हो जाता है। इसलिए जब तक किसी भयकर रोग का आक्रमण नहीं होता, तब तक पूरी सावधानी से धर्म कार्य में लगे रहना चाहिए। क्योंकि रोग के आक्रमण से

यह शरीर किसी भी कार्य के सम्पादन में समर्थ नहीं हो सकता। यहां पर इस बात की अनेक बार चर्चा की गई है कि गौतम के व्याज से भगवान् ने सभी प्राणियों को इस विषय का उपदेश किया है क्योंकि पूज्य गौतम मुनि में उक्त इन्द्रिय वैकल्य और जरा रोगादि का प्राय सम्भव ही नहीं है। (तथा च वृत्तिकार-'केशपाण्डुरत्वादिक यद्यपि गौतमे न सम्भवति, तथापि तन्निश्रया शेषशिष्यप्रतिबोधनार्थत्वा ददुष्टम्' इति।) भगवान् ने इसी बात का पुन २ उपदेश किया है कि हे भव्य जीवो! तुमको इस समय किसी प्रकार से भी प्रमाद करना योग्य नहीं है क्योंकि जो दुर्लभ मनुष्यजन्म था वह तो तुमको प्राप्त हो गया है। अब तो केवल चारित्र धर्म की ही तुमको आवश्यकता है, इसलिए किसी समय भी प्रमाद का सेवन मत करो।

प्रमाद के परित्याग का जो प्रकार है अब उसके विषय मे कहते हैं—

वोच्छिंद सिणेहमप्पणो,
कुमुयं सारइयं व पाणियं।
से सव्वसिणेहवज्जिए,
समयं गोयम मा पमायए ॥२८॥

व्युच्छिन्धि स्नेहमात्मन.,
कुमुदं शारदमिव पानीयम्।
तत्सर्वस्नेहवर्जित• ,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥२८॥

पदार्थान्वय —सिणेह–स्नेह–राग अप्पणो–अपना वोच्छिंद–दूर कर कुमुयसारइयत पाणिय–चन्द्रविकासी कमल (शरद्ऋतु के) जल को छोड कर जैसे (अलग हो जाता है), से–अनंतर सव्व–सब सिणेहवज्जिए–स्नेह से वर्जित हो समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम! मापमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम ! जैसे चन्द्रविकासी कमल शरदृऋतु के पानी को छोड़ कर अलग हो जाता है, उसी प्रकार तू भी अपना स्नेह दूर कर तथा स्नेह से सर्वथा अलग हो जा। इस कार्य में समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—गौतमस्वामी से भगवान् कहते हैं कि हे गौतम ! तुम्हारा मेरे ऊपर जो स्नेह-राग है उसको दूर कर। अर्थात् जैसे शरदृऋतु में उत्पन्न होने वाला चन्द्रविकासी कमल, कीचड़ से उत्पन्न होकर और जल के द्वारा वृद्धि पाकर उससे पृथक् रहता है, उसी प्रकार तू भी मेरे ऊपर रहे हुए स्नेह को दूर करके कमल की भांति पृथक् रहने का यत्न कर। इस प्रकार स्नेह को दूर करके अर्थात् सर्वथा रागरहित होकर तू केवल ज्ञान को प्राप्त कर लेगा। इसलिए प्रस्तुत कार्य के सम्पादन में तू समय मात्र भी प्रमाद का सेवन मत कर। उक्त गाथा में जो शरदृऋतु के कमल की उपमा दी है, उसका आशय यह है कि शरदृऋतु का जल, अत्यन्त शीतल निर्मल और मनोहर होता है, परन्तु कमल उससे भी पृथक् रहता है अर्थात् उसमें लिप्त नहीं होता। उसी प्रकार तुम्हारा स्नेह भी अत्यन्त निर्मल होने से धर्मराग है, परन्तु उस प्रशस्त राग का भी तेरे को परित्याग कर देना चाहिए क्योंकि प्रशस्त राग भी पुण्यबन्ध का कारण होने से मुमुक्षु पुरुष को त्याग करने योग्य है। इसलिए सर्व प्रकार के स्नेह से रहित होने के वास्ते तेरे को सदैवकाल अप्रमत्त-प्रमादरहित होना चाहिए।

इस कथन का साराश यह है कि धर्मराग व धर्मसम्बन्ध होने पर भी स्नेह-राग न करना चाहिए क्योंकि यह स्नेह-राग पुण्यबन्ध का कारण होने से मोक्ष का प्रतिबन्धक होता है। तात्पर्य कि धर्मसम्बन्ध भले ही हो परन्तु स्नेहभाव न होना चाहिए। इस कथन से भगवान् महावीरस्वामी की वीतरागता भी स्वत ही निश्चित हो जाती है।

अब त्यागवृत्ति को दृढ करने के लिए पुन शिक्षा देते हैं—

**चिच्चा ण धणं च भारियं,**
**पव्वइओ हि सि अणगारियं।**
**मा वंतं पुणो वि आविए,**
**समयं गोयम मा पमायए ॥२९॥**

त्यक्त्वा ण धनं च भार्यां,
प्रव्रजितोह्यस्यनगारिताम् ।
मा वान्तं पुनरप्यापिव,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥२९॥

पदार्थान्वय —चिच्चा-छोड कर धण-धन च-और भारिय-भार्या को हि-जिससे अणगारियं-अनगारपन को पव्वइओसि-तू प्रव्रजित हो गया है वंत-वमन को पुणोवि-फिर भी तू मा आविए-मत पी समय-समय मात्र भी गोयम-गौतम! मापमायए-मत प्रमाद कर ण-( वाक्यालंकार में )।

मूलार्थ—हे गौतम! तू धन और भार्या आदि को छोड़ कर अनगार भाव को प्राप्त हुआ है अर्थात् दीक्षित हो गया है। अब इस वमन किए हुए को फिर तू मत ग्रहण कर। अतः इस कार्य में समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—प्रस्तुत गाथा में इस बात की शिक्षा दी गई है कि धन, धान्य और स्त्री पुत्र आदि को त्याग कर प्रव्रज्या-सन्यास-ग्रहण करने वाले मुमुक्षु जनों को उचित है कि इन त्यागे हुए पदार्थों को फिर कभी भी स्वीकार न करें। जैसे वमन किए हुए पदार्थ को फिर से कोई भी मनुष्य ग्रहण नहीं करता उसी प्रकार इन धनकलत्रादि पदार्थों को वमन के तुल्य समझ कर इनका सदा त्याग ही रखना चाहिए अर्थात् इनको फिर से ग्रहण करने का कभी विचार ही न करना चाहिए।

तथा 'पव्वइओहिसि'—'प्रव्रजितोह्यसि'—वाक्य में 'असि' इस मध्यम-पुरुष की एक वचन की क्रिया में प्राकृत के नियम से 'अकार' का लोप हो गया है। और 'हि' यह अव्यय 'यस्मात्' के अर्थ में आया हुआ है। तथा धन शब्द से चतुष्पदादि सर्व प्रकार के धन का ग्रहण समझना।

अब शास्त्रकार इसी विषय में दूसरे प्रकार से कथन करते हैं—

अवउज्झिय मित्तबन्धवं,
विउलं चेव धणोहसंचयं।

मा तं विइयं गवेसए,
समयं गोयम मा पमायए ॥३०॥

अपोह्य मित्राबान्धव,
विपुल चैव धनौघसंचयम् ।
मा तद् द्वितीय गवेषय,
समय गौतम मा प्रमादी ॥३०॥

पदार्थान्वय —अवउज्भिय-त्याग कर मित्तबन्धव-मित्र और बांधवों को विउल-विपुल चेव-( पादपूरणार्थ में ) धणोह-धन राशि के सचय-सचय को विइय-दूसरी वार त-मित्रादि को मा-मत गवेसए-गवेषण कर समय-समय मात्र भी गोयम-गौतम मापमायए-प्रमाद मत कर ।

मूलार्थ—हे गौतम ! मित्र, बन्धु और सचित किए हुए धन समूह का परित्याग करके तू अब दूसरी वार उनके सग अथवा प्राप्ति की गवेषणा मत कर, अतएव इसके वास्ते तू अणुमात्र भी प्रमाद मत कर ।

टीका—इस गाथा मे त्यागे हुए मित्र, बन्धु और धनसमूह को पुन प्राप्त करने के प्रयत्न का निषेध किया गया है अर्थात् जब इनको हेय समझ कर एक वार इनका परित्याग कर दिया तो फिर दूसरी वार उनको प्राप्त करने की जघन्य-लालसा करना किसी प्रकार से भी उचित नहीं है । कारण कि इस प्रकार की जघन्य लालसा आत्मा को सर्वथा अधःपात की ओर ले जाने वाली है । अत इस त्यागवृत्ति को दृढ रखने के लिए मुमुक्षु जनों को सदा ही अप्रमत्त रहना चाहिए । यहा पर गाथा में समूहवाची 'ओह' शब्द का धन के साथ इसलिए प्रयोग किया है कि ससार में रहने वाला प्रत्येक प्राणी धन का अधिक से अधिक सग्रह करने का इच्छुक रहता है । मित्र शब्द स्त्री आदि का बोधक है ।

अब शास्त्रकार दर्शनशुद्धि के विषय में कहते हैं—

न हु जिणे अज्ज दिस्सई,
बहुमए दिस्सइ मग्गदेसिए ।

संपइ नेयाउए पहे,
समयं गोयम मा पमायए ॥३१॥
न हु जिनोऽद्य दृश्यते,
बहुमतो हु दृश्यते मार्गदेशितः।
सम्प्रति नैय्यायिके पथि,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥३१॥

पदार्थान्वय—न–नहीं हु–निश्चय अज्ज–आज जिणे–जिन भगवान् दिस्सई–देखा जाता है बहुमए–बहुत से मत दिस्सइ–देखे जाते हैं मग्गदेसिए–मार्गदेशक सपइ–वर्त्तमान काल में नेयाउए–न्याययुक्त पहे–मार्ग में समय–समय मात्र भी गोयम–हे गौतम! मापमायए–प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—(आगामी काल में निश्चय ही भव्यजीव इस प्रकार कहेंगे)—निश्चय ही आजकल जिन भगवान् दृष्टिगोचर नहीं होते, किन्तु संप्रति न्याययुक्त मार्ग में जिन भगवान् का बहुनयात्मक मत देखा जाता है। अतः हे गौतम! तू समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—भगवान् कहते हैं कि हे गौतम! मेरे पीछे भव्य आत्मा अनुमान प्रमाण के द्वारा धर्म में दृढ धारणा करते हुए इस प्रकार के निश्चय पर आवेंगे कि वास्तव में आज कल तीर्थंकर भगवान् देखे तो नहीं जाते, परन्तु मुक्तिमार्ग के दिखाने वाला उनका प्रतिपादन किया हुआ बहुनयात्मक सिद्धान्त अवश्य दृष्टिगोचर होता है। क्योंकि इस प्रकार का न्याययुक्त मार्ग वर्त्तमान काल में अन्यत्र कहीं पर नहीं है। तथा उक्तमार्ग सम्यग् दर्शन, ज्ञान और चारित्र रूप होने के अतिरिक्त नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द, समभिरूढ और एवंभूत इन सात नयों से युक्त और स्याद्वाद रूप है। इसलिए यह मोक्ष का सरल और स्पष्ट मार्ग है। इस प्रकार के विचार से भव्य जीव साधु व गृहस्थ धर्म में स्थिर रहेंगे।

यहां पर इतना और स्मरण रखना चाहिए कि जैनदर्शन में अनैकान्तिकदृष्टि को सम्यग्दर्शन कहा है अर्थात् अनेक विध सद्दृष्टियों का सापेक्ष समुच्चय ही

उसके मत में पदार्थ के यथार्थ निश्चय की चाबी है, इसके विपरीत निरपेक्ष एकान्त दृष्टि को वह पदार्थ निश्चय में अपूर्ण अथ च दोषपूर्ण मानता है। इस विषय का अधिक विवेचन अन्यत्र किया जावेगा। इसलिए सम्प्रति—वर्तमानकाल में अर्थात् मेरे विद्यमान होते हुए, तू उक्त न्यायमार्ग के अनुसरण में किसी प्रकार का भी प्रमाद मत कर। भगवान् कहते हैं कि इस समय यद्यपि तेरे को केवलज्ञान नहीं है, तथापि मेरी विद्यमानता में तेरे सारे ही सन्देह दूर हो सकते हैं, और मुक्ति का लाभ भी तेरे को अवश्य हो सकता है।

अथवा यूं समझिये कि हे गौतम! इस समय तू केवली नहीं है। इसलिए मेरे कथन किए हुए इस न्याययुक्त बहुनयात्मक मार्ग पर चलने में प्रमाद मत कर। तथा मेरे पर तेरा स्नेह अधिक है जोकि मोक्ष का प्रतिबन्धक है। इसीलिए तेरे को अभी तक केवलज्ञान नहीं हुआ। मेरे बाद इस स्नेहबन्धन के टूटते ही तेरे को अवश्य केवलज्ञान होगा। मेरे इस कथन पर पूर्ण विश्वास करता हुआ तू प्रमाद से सर्वथा दूर रहने का यत्न कर। अब इसी सम्बन्ध में कुछ और जानने योग्य विषय का वर्णन करते हैं, यथा—

अवसोहिय कंटगापहं,
ओइण्णोऽसि पहं महालयं।
गच्छसि मग्गं विसोहिया,
समयं गोयम मा पमायए ॥३२॥

अवशोध्य कंटकपथं,
अवतीर्णोऽसि पन्थानं महालयं।
गच्छसि मार्गं विशोध्य,
समयं गौतम मा प्रमादीः ॥३२॥

पदार्थान्वय—अवसोहिय-दूर करके कंटगापहं-कण्टकयुक्त मार्ग को ओइण्णोऽसि-प्रविष्ट हो गया है तू महालयं-बड़े विस्तार वाले पहं-भाव मार्ग में

मग्ग-मार्ग को निसोहिया-शुद्ध करके गच्छसि-तू जाता है समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम! मा पमायए-प्रमाद मत कर।

मूलार्थ—हे गौतम! कण्टकयुक्त मार्ग को साफ करके अब तू बड़े विस्तृत मार्ग में प्रविष्ट हो गया है। इतना ही नहीं किन्तु निर्णयपूर्वक उस मार्ग में तू जा रहा है अतः समय मात्र भी प्रमाद मत कर।

टीका—इस गाथा मे भगवान् ने कण्टकयुक्त मार्ग का परित्याग करके विशुद्ध राजमार्ग म चलने का उपदेश किया है। कण्टकयुक्त मार्ग भी द्रव्य भाव भेद से दो प्रकार का है अर्थात् एक द्रव्य मार्ग दूसरा भाव मार्ग। द्रव्य मार्ग तो कटकादि से आकीर्ण मार्ग प्रसिद्ध ही है, और भाव मार्ग चार्वाकादि निर्दिष्ट सिद्धान्तरूप कुमार्ग है। इनमें प्रथम पर चलने से तो शारीरिक व्यथा होती है और दूसरा मार्ग भवान्तर में दु खप्रद है। अत उक्त दोनों मार्गों का परित्याग करके सम्यग् दर्शनादि रूप निष्कटक और सरल राजमार्ग से ही प्रयाण करना उचित है। यह मार्ग मोक्ष का सीधा और निरुपद्रव मार्ग है। इस पर चला हुआ प्राणि विना किसी विघ्न बाधा के, सीधा मोक्ष मदिर में पहुच जाता है। इसलिए भगवान् गौतम मुनि से कहते हैं कि हे गौतम! तुम कटकाकीर्ण मार्ग का परित्याग करके उत्तम राजमार्ग का अनुसरण करते हुए अब निर्णयपूर्व विशुद्ध मार्ग पर चल रहे हो। अत इस मार्ग पर चलते हुए तुम अणुमात्र भी प्रमाद का सेवन मत करो।

इसका अभिप्राय यह है कि चार्वाकादि का कथन किया हुआ मार्ग मिथ्या होने से, रागद्वेषादि भाव कटकों से व्याप्त है। उसपर चलने से भव्य जीवों का कल्याण नहीं हो सकता, और जो सम्यग् दर्शनादि रूप मार्ग है वह निष्कटक और सर्वथा सरल है। अत उस पर चलने से एक न एक दिन अभीष्टस्थान की प्राप्ति अवश्यभावी है।

स्वीकार किए हुए सयममार्ग का परित्याग केवल पश्चात्ताप का कारण होता है, अब इस विषय का वर्णन करते हैं—

अवले जह भारवाहए,
मा मग्गे विसमेऽवगाहिया।

पच्छा पच्छाणुतावए,
समयं गोयम मा पमायए ॥३३॥

अबलो यथा भारवाहकः,
मा मार्गं विषममवगाह्य ।
पश्चात्पश्चादनुतापकः ,
समयं गौतम मा प्रमादी ॥३३॥

पदार्थान्वय —अबले-निर्बल जह-जैसे भारवाहए-भारवाहक-भार उठाने वाला मग्गे-मार्ग विसमेऽवगाहिया-विषम ग्रहण करके फिर भार को फैंक कर पच्छा-पीछे पच्छाणुतावए-पश्चात्ताप करने वाला होता है मा-इस प्रकार तू मत हो समय-समय मात्र भी गोयम-हे गौतम ! मापमायए-प्रमाद मत कर ।

मूलार्थ—जैसे विषम मार्ग में गया हुआ निर्बल भारवाहक, भार को फैंक कर पीछे से पश्चात्ताप करने लगता है, उसी प्रकार, हे गौतम ! तू मत हो । अतः इस विषय में समय मात्र भी प्रमाद मत कर ।

टीका—इस गाथा में भारवाहक के दृष्टान्त से एक बडे ही उत्तम और शिक्षाप्रद विषय का दिग्दर्शन कराया है । कोई निर्बल पुरुष किसी स्थान से मन इच्छित सुवर्णादि पदार्थों के भार को लेकर अपने नगर की ओर चल पड़ा, परन्तु उस ने जिस मार्ग का अनुसरण किया वह मार्ग कण्टक और पाषाणादि से व्याप्त था । मार्ग की विकटता के कारण, सिर पर उठाए हुए भार से श्रान्त होकर वह मन में विचार करने लगा कि मैं इस भार को यहा पर फैंक दू तो ठीक होगा । यह विचार कर उसने उस भार को वहीं पर गिरा दिया और खाली हाथ अपने घर में पहुच गया । पीछे जब उसको धन की आवश्यकता पड़ी तो उसने मार्ग में फैंके हुए उन बहुमूल्य पदार्थों का स्मरण करके बहुत पश्चात्ताप किया और अपनी मूर्खता को वार २ धिक्कारने लगा । इसी प्रकार जिन पुरुषों ने युवावस्था में सयम-रूप भार को उठाया हुआ है और वृद्धावस्था के आने पर जब शरीर निर्बल हो जाता है तो किसी परिषह कष्ट के सम्मुख आने से वे सयम के भार को छोड़ बैठते

हैं और उस निर्धन पुरुष के समान वे भी पश्चात्ताप करने लगते हैं। भगवान् कहते हैं कि हे गौतम, आप ऐसे मत हूजिए। गौतमस्वामी चरमशरीरी-तद्भव-मोक्षगामी जीव हैं, अतः वे ऐसे कदापि नहीं हो सकते किन्तु अन्य शिष्यों को प्रतिबोध देने के लिए ही ऐसा कहा गया है और इसके साथ इस बात की भी शिक्षा दी गई है कि यदि किसी कारण से सयमवृत्ति मे अरुचि उत्पन्न हो जावे तो भी सयम के त्याग करने के भाव तो कदापि न होने चाहिए, अपि च सम्मुख आए हुए कष्टों को धीरतापूर्वक सहन करना चाहिए। और मन में यह विचार करना चाहिए कि यह जो कष्ट मुझे इस समय प्राप्त हुआ है वह सदा या चिरकाल तक रहने-वाला नहीं है तथा यह पूर्वकृत अशुभ कर्म का विपाक है इसलिए इसको धैर्यपूर्वक सहन करना ही मेरा परम धर्म है। गजसुकुमार आदि को इन्हीं उच्चभावों ने केवल ज्ञान से विभूषित किया।

भगवान के इस प्रकार के उपदेश को सुनकर गौतमस्वामी के चित्त मे सशय उत्पन्न हुआ कि—'मैंने ससारसमुद्र को तर भी लिया है या कि नहीं' गौतम के इस मानसिक सन्देह को समझ कर उसे दूर करने के लिए भगवान् कहते हैं—

तिण्णो हु सि अण्णवं महं,
किं पुण चिट्ठसि तीरमागओ।
अभितुर पारं गमित्तए,
समयं गोयम मा पमायए ॥३४॥

तीर्णोसि खलु अर्णवं महान्तं,
किं पुनस्तिष्ठसि तीरमागतः।
अभित्वरस्व पारं गन्तुं,
समय गौतम मा प्रमादीः ॥३४॥

पदार्थान्वय —तिण्णोसि—तू तर गया है हु—निश्चय ही अण्णव—ससार-समुद्र—जो मह—बड़ा है किंपुण—फिर क्यों तू चिट्ठसि—खड़ा है तीर—तीर के पास

आगओ-आया हुआ पार-पार गमित्तए-जाने को अभितुर-शीघ्रता कर समय-समय मात्र भी गोयम-गौतम ! मापमायए-प्रमाद मत कर ।

मूलार्थ—हे गौतम ! तू अतिविस्तृत ससार समुद्र को तर गया है। फिर तू तीर को प्राप्त होकर अब क्यों खड़ा है ? पार जाने के लिए शीघ्रता कर। और इस विषय में समय मात्र भी प्रमाद मत कर ।

टीका—भगवान् कहते हैं कि हे गौतम ! यह मनुष्यादि चारों गति वाला अति विस्तृत जो ससार समुद्र है इसको तू तर गया है । तू अब इसके किनारे को प्राप्त होकर क्यों खडा है ? तात्पर्य कि शुभाशुभ कर्म-जन्म मरण रूप ससार समुद्र को तर कर अब तू उदास क्यों हो रहा है ? अब तो इसके सर्वथा पार जाने के लिए शीघ्रता कर । अर्थात् ससार समुद्र का तीर जो मोक्ष है उसको प्राप्त करने के लिए अब तू शीघ्र तय्यारी कर । एतदर्थ किंचिन्मात्र भी प्रमाद का सेवन न कर ।

इस गाथा में भगवान् ने गौतमस्वामी के सशय को दूर करने का प्रयत्न किया है, क्योंकि गौतमस्वामी चरमशरीरी हैं । इसलिए ससार समुद्र को पार करके अब उसके किनारे पर आ गए हैं, इसके बाद वे केवलज्ञान प्राप्त करके मोक्ष में जावेंगे ।

अन्य भव्य जीवों को भी उचित है कि वे इस दुर्लभ मनुष्य जन्म को प्राप्त करके अप्रमत्त भाव में रहकर इस दुस्तर ससार समुद्र को पार करने का उद्योग करें। यही उक्त गाथा का फलितार्थ है । अप्रमाद का जो फल है अब उसके विषय में कहते हैं—

अकलेवरसेणि मूसिया,
सिद्धिं गोयम लोयं गच्छसि ।
खेमं च सिवं अणुत्तरं,
समयं गोयम मा पमायए ॥३५॥

अकलेवरश्रेणिमुच्छ्रित्य ,
सिद्धिं गौतम लोकं गच्छसि ।

**यथा सा द्रुमाणां प्रवरा, जम्बूर्नाम सुदर्शना ।**
**अनादृतस्य देवस्य, एवं भवति बहुश्रुत ॥२७॥**

पदार्थान्वय —जहा-जैसे सा-वह दुमाण-वृक्षों में पवरा-प्रधान जम्बू-जम्बू नाम-नाम वाला वृक्ष है सुदसणा-सुदर्शन जिसका दूसरा नाम है अणाढियस्स-अनादृत देवस्स-देवता के द्वारा अधिष्ठित है एव-उसी प्रकार हवइ-होता है बहुस्सुए-बहुश्रुत ।

मूलार्थ—जैसे वह वृक्षों में प्रधान जम्बू नाम वृक्ष है-जिसका दूसरा नाम सुदर्शन है तथा जो अनादृत देव के द्वारा अधिष्ठित है-उसी प्रकार बहुश्रुत होता है ।

टीका—जैसे सुदर्शन नाम से भी पुकारा जाने वाला जम्बू नाम का वृक्ष सर्व वृक्षों में प्रधान होता है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी सर्व साधुओं में प्रधान होता है । तथा जैसे वह अमृतमय शाश्वत फलों से युक्त होता है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी मृदुभाषणादिरूप सद्गुणों से सम्पन्न होता है । एवं जिस प्रकार वह वृक्ष देवों का आश्रय दाता है, उसी प्रकार यह बहुश्रुत भी अनेक भव्य जीवों का आश्रयभूत है । और जैसे उस वृक्ष के नाम से यह जम्बू द्वीप सुप्रसिद्ध हो रहा है, वैसे ही बहुश्रुत के नाम से गच्छ की प्रसिद्धि होती है । तथा जैसे यह जम्बू वृक्ष अनादृत नाम के देव द्वारा अधिष्ठित है, उसी प्रकार यह बहुश्रुत ज्ञानाधिष्ठित है । अत यह बहुश्रुत जम्बू वृक्ष से उपमित किया गया है । यदि इस वृक्ष का पूर्ण विवरण देखना हो तो जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति और जीवाभिगम सूत्र से देख लेना ।

यहाँ पर उक्त गाथा में दीपिका टीका में तो पुंल्लिङ्ग का निर्देश किया है और अन्य वृत्तियों में स्त्रीलिङ्ग का निर्देश है-जैसे कि—जहासे-जहासा—इत्यादि-सो प्राकृत की शैली से ये दोनों ही मान्य हैं ।

अब शास्त्रकार बहुश्रुत के लिए शीता नदी की उपमा देते हैं—

**जहा सा नईण पवरा, सलिला सागरंगमा ।**
**सीया नीलवन्तपवहा, एवं हवइ बहुस्सुए ॥२८॥**

यथा सा नदीनां प्रवरा, सलिला सागरंगमा ।
शीता नीलवत्प्रवहा, एवं भवति बहुश्रुतः ॥२८॥

पदार्थान्वयः—जहा–जैसे सा–वह नईण–नदियों में पवरा–प्रधान सलिला–नदी सागर–सागर में गमा–जाने वाली सीया–शीता नाम है जिसका–और वह नीलवन्तपवहा–नीलवत पर्वत से निकली है एव–इसी प्रकार का बहुस्सुए–बहुश्रुत हवइ–होता है।

मूलार्थ—जैसे वह नदियों में प्रधान नदी, सागर में जाने वाली शीता नाम्नी और जिसकी नीलवत पर्वत से उत्पत्ति है उसी प्रकार बहुश्रुत होता है।

टीका—जैसे समुद्र में जाकर मिलने वाली शीता नाम की नदी सर्व नदियों में प्रधान मानी जाती है और जिसकी उत्पत्ति मेरु के उत्तर दिशा में होने वाले वर्षधर–नीलवत पर्वत–से हुई है, ऐसी नदी के समान बहुश्रुत होता है। तात्पर्य कि शीता नदी के समान–मुनियों मे बहुश्रुत प्रधान है और उसकी भाँति श्रुत ज्ञानरूप जल से परिपूर्ण है, तथा शीता नदी की तरह बहुश्रुत भी मोक्षरूप समुद्र में जा मिलता है–जा विराजता है। इसी प्रकार बहुश्रुत का भी शीता नदी की तरह उच्च कुल गोत्रादिरूप नील पर्वत से ही जन्म होता है। तथा जैसे उक्त नदी शीतल जल और विस्तृत प्रवाह से युक्त है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी क्षमारूप शीतल जल और ज्ञान, दर्शन, चारित्र के विस्तृत प्रवाह से युक्त है। एवं उक्त गाथा के अर्थ से यह भी ध्वनित होता है कि जैसे ऊँचे पर्वत से निकलने वाली नदी का जल, अति स्वच्छ, शीतल और स्वादु होता है, उसी प्रकार मद्विद्या आदि गुणों का उद्भव भी प्रायः उच्च कुल मे उत्पन्न होने वाले बहुश्रुत में ही होता है।

अब शास्त्रकार बहुश्रुत को मेरु की उपमा से अलकृत करते हैं—

जहा से नगाण पवरे, सुमहं मन्दरे गिरी ।
नाणोसहिपज्जलिए , एवं हवइ बहुस्सुए ॥२९॥
यथा स नगानां प्रवरः, सुमहान्मन्दरो गिरिः ।
नानौषधिप्रज्वलित , एवं भवति बहुश्रुतः ॥२९॥

**यथा सा द्रुमाणां प्रवरा, जम्बूर्नाम सुदर्शना ।**
**अनादृतस्य देवस्य, एवं भवति बहुश्रुत ॥२७॥**

पदार्थान्वय —जहा-जैसे सा-वह दुमाण-वृक्षों में पवरा-प्रधान जम्बू-जम्बू नाम-नाम वाला वृक्ष है सुदसणा-सुदर्शन जिसका दूसरा नाम है अणाढिअस्स-अनादृत देवस्स-देवता के द्वारा अधिष्ठित है एव-उसी प्रकार हवइ-होता है बहुस्सुए-बहुश्रुत ।

मूलार्थ—जैसे वह वृक्षों में प्रधान जम्बू नाम वृक्ष है-जिसका दूसरा नाम सुदर्शन है तथा जो अनादृत देव के द्वारा अधिष्ठित है-उसी प्रकार बहुश्रुत होता है ।

टीका—जैसे सुदर्शन नाम से भी पुकारा जाने वाला जम्बू नाम का वृक्ष सर्व वृक्षों में प्रधान होता है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी सर्व साधुओं में प्रधान होता है । तथा जैसे वह अमृतमय शाश्वत फलों से युक्त होता है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी मृदुभाषणादिरूप सद्गुणों से सम्पन्न होता है । एव जिस प्रकार वह वृक्ष देवों का आश्रय दाता है, उसी प्रकार यह बहुश्रुत भी अनेक भव्य जीवों का आश्रयभूत है । और जैसे उस वृक्ष के नाम से यह जम्बू द्वीप सुप्रसिद्ध हो रहा है, वैसे ही बहुश्रुत के नाम से गच्छ की प्रसिद्धि होती है । तथा जैसे वह जम्बू वृक्ष अनादृत नाम के देव द्वारा अधिष्ठित है, उसी प्रकार यह बहुश्रुत ज्ञानाधिष्ठित है । अत यह बहुश्रुत जम्बू वृक्ष से उपमित किया गया है । यदि इस वृक्ष का पूर्ण विवरण देखना हो तो जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति और जीवाभिगम सूत्र से देख लेना ।

यहाँ पर उक्त गाथा में दीपिका टीका में तो पुंलिङ्ग का निर्देश किया है और अन्य वृत्तियों में स्त्रीलिङ्ग का निर्देश है-जैसे कि—जहासे-जहासा—इत्यादि-सो प्राकृत की शैली से ये दोनों ही मान्य हैं ।

अब शास्त्रकार बहुश्रुत के लिए शीता नदी की उपमा देते हैं—

**जहा सा नईण पवरा, सलिला सागरंगमा ।**
**सीया नीलवन्तपवहा, एवं हवइ बहुस्सुए ॥२८॥**

**यथा सा नदीनां प्रवरा, सलिला सागरंगमा ।**
**शीता नीलवत्प्रवहा, एवं भवति बहुश्रुतः ॥२८॥**

पदार्थान्वय —जहा–जैसे सा–वह नईण–नदियों में पवरा–प्रधान सलिला–नदी सागर–सागर में गमा–जाने वाली सीया–शीता नाम है जिसका–और वह नीलवन्तपवहा–नीलवत पर्वत से निकली है एव–इसी प्रकार का बहुस्सुए–बहुश्रुत हवइ–होता है ।

मूलार्थ—जैसे वह नदियों में प्रधान नदी, सागर में जाने वाली शीता नाम्नी और जिसकी नीलवत पर्वत से उत्पत्ति है उसी प्रकार बहुश्रुत होता है ।

टीका—जैसे समुद्र में जाकर मिलने वाली शीता नाम की नदी सर्व नदियों में प्रधान मानी जाती है और जिसकी उत्पत्ति मेरु के उत्तर दिशा में होने वाले वर्षधर–नीलवत पर्वत–से हुई है, ऐसी नदी के समान बहुश्रुत होता है। तात्पर्य कि शीता नदी के समान–मुनियों में बहुश्रुत प्रधान है और उसकी भाँति श्रुत ज्ञानरूप जल से परिपूर्ण है, तथा शीता नदी की तरह बहुश्रुत भी मोक्षरूप समुद्र में जा मिलता है–जा विराजता है । इसी प्रकार बहुश्रुत का भी शीता नदी की तरह उच्च कुल गोत्रादिरूप नील पर्वत से ही जन्म होता है । तथा जैसे उक्त नदी शीतल जल और विस्तृत प्रवाह से युक्त है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी क्षमारूप शीतल जल और ज्ञान, दर्शन, चारित्र के विस्तृत प्रवाह से युक्त है । एव उक्त गाथा के अर्थ से यह भी ध्वनित होता है कि जैसे ऊँचे पर्वत से निकलने वाली नदी का जल, अति स्वच्छ, शीतल और स्वादु होता है, उसी प्रकार सद्विद्या आदि गुणों का उद्भव भी प्राय उच्च कुल में उत्पन्न होने वाले बहुश्रुत में ही होता है ।

अब शास्त्रकार बहुश्रुत को मेरु की उपमा से अलङ्कृत करते हैं—

**जहा से नगाण पवरे, सुमहं मन्दरे गिरी ।**
**नाणोसहिपज्जलिए , एवं हवइ बहुस्सुए ॥२९॥**

**यथा स नगानां प्रवरः, सुमहान्मन्दरो गिरिः ।**
**नानौषधिप्रज्वलितः , एवं भवति बहुश्रुतः ॥२९॥**

पदार्थान्वय —जहा-जैसे से-वह नगाण-पर्वतों में पवरे-प्रधान सुमहं-अति बड़ा मन्दरे-मेरु गिरी-पर्वत है-और नाणोसहि-नाना प्रकार की ओषधियों से पज्जलिए-प्रज्वलित है एवं-इसी प्रकार बहुस्सुए-बहुश्रुत हवइ-होता है।

मूलार्थ—जैसे पर्वतों में प्रधान और अति विस्तार वाला मेरु पर्वत नाना प्रकार की ओषधियों से देदीप्यमान है, उसी प्रकार बहुश्रुत होता है।

टीका—जिस प्रकार मेरुपर्वत, पर्वतों में प्रधान, अति विस्तार वाला तथा शल्या, विशल्या, सजीविनी, सरोहणी, चित्रावल्ली, सुधावल्ली, विषापहारिणी, शस्त्रनिवारिणी, भूतनागदमनी आदि अनेक प्रकार की जड़ी बूटियों से देदीप्यमान-प्रकाशमान-हो रहा है, उसी प्रकार बहुश्रुत भी मुनियों में प्रधान, श्रुत ज्ञान के माहात्म्य से अति महान और परवादिरूप प्रबल वायु से भी अकंपित, एवं नानाविध लब्धियों से प्रकाशमान होता है। तथा जिस प्रकार मेरु अन्धकार का नाश करता है, उसी प्रकार बहुश्रुत मिथ्यात्व रूप अन्धकार के नाश करने वाला होता है।

अब सूत्रकार स्वयभूरमण समुद्र की उपमा देकर बहुश्रुत का वर्णन करते हैं—

**जहा से सयंभूरमणे, उदही अक्खओदए।**
**नाणारयणपडिपुण्णे, एवं हवइ बहुस्सुए ॥३०॥**

**यथा स स्वयभूरमण', उदधिरक्षयोदक ।**
**नानारत्नप्रतिपूर्ण , एवं भवति बहुश्रुतः ॥३०॥**

पदार्थान्वय —जहा-जैसे से-वह सयभूरमणे-स्वयभूरमण उदही-समुद्र अक्खओदए-अक्षय उदक के धरने वाला नाणा-नाना प्रकार के रयण-रत्नों से पडिपुण्णो-प्रतिपूर्ण है एव-इसी प्रकार बहुस्सुए- बहुश्रुत हवइ-होता है।

मूलार्थ—जैसे वह स्वयभूरमण समुद्र अक्षय उदक के धारण करने वाला और नानाविध रत्नों से परिपूर्ण है, उसी प्रकार बहुश्रुत होता है।

टीका—स्वयभूरमण समुद्र अक्षय जल के धारण करने वाला है क्योंकि उसका जल कभी शुष्क नहीं होता। इसलिए द्रव्यार्थिक नय के मत से उसका जल, अक्षय प्रतिपादन किया है। अतएव उसको अक्षयोदक कहते हैं। फिर वह नाना

प्रकार के रत्नों से—मरकतादि मणियों से—भरा हुआ है, इसी प्रकार बहुश्रुत भी गाम्भीर्यादि गुणों से भरपूर होता है अर्थात् स्वयम्भूरमण समुद्र के समान वह भी अपने में ज्ञान, दर्शन और चारित्ररूप अक्षय जल को धारण करने वाला है। और नाना प्रकार के अतिशय उसमें अनेक प्रकार के रत्न हैं तथा वैक्रिय आदि लब्धिए उसमें बहुमूल्य मणिए हैं। इसी लिए बहुश्रुत को स्वयम्भूरमण समुद्र की उपमा दी गई है। बहुश्रुत में गम्भीरता का होना परम आवश्यक है, क्योंकि जहाँ पर शांति और गम्भीरता होती है वहाँ पर प्राय सभी सद्गुण आजाते हैं।

अब बहुश्रुत के सहज गुणों का वर्णन करते हैं—

**समुद्दगम्भीरसमा दुरासया,**
**अचक्किया केणइ दुप्पहंसया।**
**सुयस्स पुण्णा विउलस्स ताइणो,**
**खवित्तु कम्मं गइमुत्तमं गया ॥३१॥**

**समुद्रगंभीरसमा दुरासदा,**
**अचकिता केनापि दुष्प्रधर्षाः।**
**श्रुतेन पूर्णा विपुलेन त्रायिण,**
**क्षपयित्वा कर्मगतिमुत्तमां गताः ॥३१॥**

पदार्थान्वय —समुद्दगम्भीरसमा—समुद्र के समान गम्भीर दुरासया—जीतने की बुद्धि से दुराश्रय है केणइ—कोई भी प्रतिवादी जीतने को अचक्किया—समर्थ नहीं है दुप्पहंसया—न कोई उसका तिरस्कार कर सकता है विउलस्स—विस्तीर्ण सुयस्स—श्रुत से पुण्णा—पूर्ण है ताइणो—षट्काय का रक्षक—पालक कम्म—कर्मों को खवित्तु—क्षय करके उत्तम—उत्तम गइ—गति को गया—प्राप्त हुआ।

मूलार्थ—समुद्र के समान गम्भीर प्रतिवादियों से न जीता जाने वाला तथा किसी से तिरस्कृत न होने वाला, विस्तृत श्रुत ज्ञान से परिपूर्ण और षट्काय का रक्षक होता हुआ बहुश्रुत कर्मों का क्षय करके उत्तमगति—मोक्ष—को प्राप्त हो जाता है।

टीका—इस गाथा में बहुश्रुत के गुणों का वर्णन किया गया है। जैसेकि बहुश्रुत समुद्र के समान गम्भीर होता है, और यदि कोई वादी कपट बुद्धि से उसे छलना चाहे तो उसके लिए यह काम दु साध्य है अर्थात् उसको छलने का कोई अवसर नहीं मिलता। तथा कोई भी वादी उसको त्रसित अथवा तिरस्कृत नहीं कर सकता क्योंकि वह श्रुतज्ञान से हर एक दृष्टि से परिपूर्ण है और षट्काय के सरक्षण में पूर्णतया सावधान है। इस प्रकार गुणों का आश्रयभूत जो बहुश्रुत है वह कर्मों का क्षय करके उत्तम गति—मोक्ष—में जाता है। उपलक्षण से उक्त गुणों को धारण करने वाले अन्य पुरुष भी कर्मों का क्षय करके मोक्ष में गए और आगे को जावेंगे—यह इस गाथा का भाव है।

इस प्रकार बहुश्रुत के गुणों का वर्णन करने के अनन्तर अब शिष्यों के उपदेश के विषय में कहते हैं—

तम्हा सुयमहिट्ठिज्जा, उत्तमट्ठगवेसए ।
जेणप्पाणं परं चेव, सिद्धिं संपाउणेज्जासि ॥३२॥
त्ति बेमि ।

इति बहुस्सुयपुज्जं एगारसं अज्झयणं समत्तं ॥११॥

तस्माच्छ्रुतमधितिष्ठेत् , उत्तमार्थगवेषक ।
येनात्मान परं चैव, सिद्धिं सम्प्रापयेत् ॥३२॥
इति ब्रवीमि ।

इति बहुश्रुतपूजमेकादशमध्ययन समाप्तम् ॥

पदार्थान्वय —तम्हा—इसलिए सुय—श्रुत को अहिट्ठिज्जा—पढे उत्तमट्ठ—उत्तम अर्थ के गवेसए—गवेषण करने वाला जेण—जिससे अप्पाण—अपने आत्मा को च—और पर—दूसरे को एव—निश्चय ही सिद्धिं—मोक्ष मे सपाउणेज्जासि—पहुचाता है त्ति—( समाप्ति अर्थ म ) बेमि—मैं कहता हूँ।

मूलार्थ—इसलिए उत्तम अर्थ का गवेषण करने वाला व्यक्ति श्रुत को पढे, जिस श्रुत से अपने तथा पर के आत्मा को मोक्ष में पहुंचाता है, अर्थात् मोक्ष को प्राप्त करे ।

टीका—इस गाथा में यह भाव प्रदर्शित किया है कि बहुश्रुत होने का अन्तिम फल मोक्ष की प्राप्ति है । अत मुमुक्षु जनों को श्रुत का अध्ययन अवश्य करना चाहिए, क्योंकि श्रुत का श्रवण करना, चिन्तन करना आदि जितना भी व्यापार है वह सब श्रुत के अध्ययन का ही कारण है, अत उत्तम अर्थ–मोक्ष की गवेषणा करना ही बहुश्रुत का प्रधान कर्त्तव्य है । तात्पर्य यह कि अपने आत्मा और पर के आत्मा को मोक्ष मे ले जाने का साधन एक मात्र श्रुत ही है । उसी के आश्रय से वह अपने तथा दूसरे के आत्मा को मुक्ति मार्ग का पथिक बनाने मे समर्थ हो सकता है । इसलिए श्रुत के सम्पादन में सबसे अधिक प्रयत्नशील होना चाहिए क्योंकि उसके आश्रय से बहुश्रुत पुरुष स्वय मोक्षगामी होता हुआ दूसरों को भी मोक्ष में पहुचने के योग्य बना देता है । साराश यह कि बहुश्रुत आप तो मोक्ष को प्राप्त करता ही है परन्तु अपने श्रुत के प्रभाव से अपने उपासकों को भी उसी मार्ग का अनुसरण कराकर मोक्ष मदिर तक पहुचा देता है । इसी लिए दशवैकालिक सूत्र में कहा है कि 'बहुस्सुय पज्जुवासिज्जा' अर्थात् मोक्ष के लिए बहुश्रुत की उपासना–सेवा करे ।

यहाँ पर एव शब्द निश्चय अर्थ म आया हुआ है । इसके अतिरिक्त 'त्ति बेमि' की व्याख्या पीछे कई बार आ चुकी है, उसी के अनुसार यहाँ पर भी जान लेनी ।

**एकादश अध्ययन समाप्त**

---

# अह हरिएसिज्जं बारहं अज्झयणं
## अथ हरिकेशीयं द्वादशमध्ययनम्

एकादशवें अध्ययन में बहुश्रुत की पूजा का वर्णन किया गया है। सो उसको भी तप का अनुष्ठान करना परम आवश्यक है। इसलिए इस वक्ष्यमाण बारहवें अध्ययन में तप का माहात्म्य बतलाते हुए परम तपस्वी हरिकेशबल नाम के साधु के जीवन वृत्तान्त का वर्णन करते हैं। तात्पर्य कि हरिकेशबल साधु महान तपस्वी हुए हैं। उनके तप का माहात्म्य इस अध्ययन में वर्णन किया जाता है।

हरिकेशबल साधु का जीवन वृत्तान्त वृत्तिकारों ने इस प्रकार से वर्णन किया है—किसी समय मथुरा नगरी में शख नाम का एक प्रतापी राजा राज्य करता था। वह किसी समय पर विषय भोगों से विरक्त होकर स्थविरों के पास दीक्षित हो गया। और कुछ समय के बाद वह गीतार्थ भी हो गया। एक समय वह शख मुनि—जो कि प्रथम शख नाम का राजा था—पृथिवी मण्डल में भ्रमण करता हुआ हस्तिनापुर में आया। उस नगर में प्रवेश करने के लिए एक बड़ा ही भयंकर और अति उष्ण मार्ग था। उष्ण काल में उस मार्ग में कोई भी पुरुष नंगे पाँव चलने को समर्थ नहीं था। इसी कारण से उसका 'हुतवह' नाम पड़ गया था। शख मुनि जब उस नगर में भिक्षा लेने के लिए चले तो मार्ग में, समीप ही गवाक्ष में बैठे हुए सोमदेव नाम के पुरोहित को शख मुनि ने ग्राम में जाने का मार्ग पूछा और कहा कि क्या मैं इस मार्ग से चला जाऊँ? शख मुनि के इस शब्द को सुनकर सोमदेव ने अपने मन में विचारा कि इस साधु को 'हुतवह' मार्ग से

भेजना चाहिए, क्यों यदि यह इस मार्ग से जावेगा तो इसके पाँओं खूब जलेंगे और इसके सन्ताप को मैं यहाँ पर बैठा हुआ बड़े कुतूहल से देखूंगा। इस आशय से प्रेरित हुए सोमदेव नाम के उस पुरोहित ने शख मुनि को उसी हुतवह मार्ग से जाने की सम्मति प्रदान की। शख मुनि ने भी सोमदेव के आदेशानुसार उसी मार्ग का अनुसरण किया। परन्तु मुनि के तपोबल के प्रभाव से उस मार्ग की विकटता दूर हो गई। अर्थात् उसकी उष्णता जाती रही। वह गर्म होने के बदले बिल्कुल ठंडा प्रतीत होने लगा। और वह शख मुनि ईर्यासमितिपूर्वक शनैः २ उस मार्ग में जाने लगा। उक्त मार्ग से आनन्दपूर्वक जाते हुए मुनि को देखकर वह सोमदेव नाम का पुरोहित गवाक्ष से नीचे उतरा और उसी मार्ग से जब वह नंगे पाँव चलने लगा तो उसको वह मार्ग बिल्कुल ही ठंडा प्रतीत होने लगा। तब उसने इस बात को मुनिराज के तपोबल का प्रभाव समझ कर मन में बहुत पश्चात्ताप किया और कहने लगा कि हा! मैंने तो बड़े भारी पापकर्म के उपार्जन का काम किया! जो कि ऐसे मुनीश्वर को इस प्रकार के भयंकर मार्ग से जाने का उपदेश किया! परन्तु इस मुनि के चरणों के प्रताप से मार्ग की अत्यन्त उष्णता भी शान्त हो गई। अतः यदि मैं इसी मुनि का शिष्य बन जाऊँ तब मुझे कोई भी प्रायश्चित्त नहीं होगा और यदि मैं इसका शिष्य न बना तब तो मैं अवश्य किसी भारी प्रायश्चित्त का भागी बनूंगा। इस प्रकार विचारते हुए उसने शख मुनि के पास जाकर अपने मन के सारे पाप को प्रकाशित कर दिया और उनके चरणों में गिर पड़ा, शख मुनि ने उसको आश्वासन देते हुए सम्यक् प्रकार से धर्म का उपदेश किया। धर्म के उपदेश को सुनकर सोमदेव को वैराग्य उत्पन्न हो गया और उसने उक्त मुनि से दीक्षा ग्रहण करली। सोमदेव ने जहाँ अपने ग्रहण किए हुए चारित्र व्रत के पालन में किसी प्रकार की कमी नहीं रक्खी, वहाँ उसको इस बात का तो जरूर मद हो गया कि मैं ब्राह्मण हूँ—उत्तम कुल और जाति वाला हूँ। तात्पर्य कि परमार्थ को भली प्रकार से न जानता हुआ कितने एक समय पर्यन्त संयम का यथाविधि पालन करके आयु कर्म के समाप्त होने पर देवता बना। वहाँ पर बहुत काल तक देवोचित सुखों का उपभोग करके वहाँ से च्यवकर गङ्गा के किनारे बलकोट्ट नाम के नगर में हरिकेश नाम के चण्डाल की गौरी नाम्नी भार्या की कुक्षि में उत्पन्न हुआ। परन्तु उसके गर्भ में आने पर उसकी माता ने स्वप्न में फलों से लदे हुए विशाल आम के

वृक्ष को देखा। जब स्वप्न पाठकों को वह स्वप्न सुनाया गया, तब उन्होंने कहा कि इस स्वप्न का फल यह है कि तुम्हारे घर में एक बड़ा योग्य पुत्र उत्पन्न होगा। गर्भ का समय पूरा होने पर गौरी के एक पुत्र उत्पन्न हुआ। इस प्रकार जातिमद के कारण उसका एक चाण्डाल के घर में जन्म हुआ तथा जाति, रूप मद के फलस्वरूप उसका शरीर सौभाग्य और रूपरहित होने के कारण वह अपने अन्य भाईयों के लिए भी हास्य का स्थान बना अर्थात् अन्य बालक उसके शरीर की आकृति को देखकर हँसा करते थे एवं उन्होंने उसका नाम 'बल' रख दिया और उसी नाम से वह जनता में पुकारा जाने लगा। इस प्रकार धीरे २ बढ़ता हुआ यह सबसे क्लेश करने के कारण सबको अप्रिय लगने लगा। किसी समय वसन्तोत्सव के दिनों में हरिकेश चाडाल के कुटुम्ब ने नाना प्रकार के खाद्य पदार्थों का संग्रह करके उसे नगर के बाहिर ले जाकर रक्खा और खान पान के लिए एकत्रित हो गए परन्तु उस समय बल नाम के उस बालक ने अपने अन्य सजातीय बालकों से बहुत क्लेश किया। तब जाति के अन्य वृद्ध पुरुषों ने उसकी इस जघन्य प्रवृत्ति से दुःखी होकर उसको पंक्ति से बाहिर निकाल दिया, फिर वह दूर खड़ा हुआ ही अपनी जाति के अन्य बालकों की क्रीडा को देखने लगा। वह चाहता था कि वहाँ जाकर उनके साथ मैं भी खेलूँ—परन्तु वृद्धों ने उसे अतिक्रोधी जानकर वहाँ आने से रोक रक्खा था। इस अवसर पर वहाँ एक सर्प—साँप आ निकला। उसको अतिभयकर विष वाला समझकर वहाँ पर एकत्रित हुए उन चाण्डालों ने उसको मार डाला और फिर वहाँ पर ही एक बड़ी लंबी गोह—अलशिक—आ निकली। तब उन चाडालों ने उसे निर्विष समझ कर मारा नहीं किन्तु उठाकर बाहिर फेंक दिया। इस दृश्य को कुछ दूरी पर खड़े हुए उस चाडालपुत्र 'बल' ने भी देखा। उसको देखकर उसके मन में विचार उत्पन्न हुआ कि वास्तव में प्राणी अपने ही दोषों से सर्वत्र तिरस्कार का पात्र बनता है। यदि मैं साँप के समान क्रोधरूप विष से भरा हुआ हूँ तभी तो ये लोग मेरा तिरस्कार कर रहे हैं और यदि मैं अलशिक के समान निर्विष होता तब तो मेरा कोई भी अनादर न करता। इस प्रकार विचार परम्परा में निमग्न हुए उसको जाति स्मरण ज्ञान उत्पन्न हो गया। तब उसने अपने पूर्व भव के जाति मद के फल और देवोचित सुखों की विनश्वरता का विचार करके इस संसार को तुच्छ समझ कर वैराग्यपूर्वक

दीक्षाव्रत को अंगीकार कर लिया और वह हरिकेशीबल के नाम से संसार में विख्यात हुआ। दीक्षाव्रत को स्वीकार करने के अनन्तर हरिकेशीबल साधु ने मुनि-धर्मोचित आचार का पालन करते हुए तपश्चर्या का आरम्भ कर दिया। व्रत, वेला, तेला–चौला–अर्धमास और मास तप का अनुष्ठान करते हुए विहार करके एक समय वह वाराणसी नगरी में पहुँचा और वहाँ पर तिंदुक वन में आने वाले, मंडिक यक्ष के मंदिर में वह ठहरा। वहाँ पर उसने मासक्षपण तप का आरम्भ कर दिया। उसके गुणों में अनुरक्त होकर वह मंडिक यक्ष उसकी निरन्तर सेवा करने लगा। किसी समय उसी वन में मंडिक यक्ष के हाँ कोई दूसरा यक्ष–प्राघूर्णक–पाहुना–आ गया। उस आगन्तुक यक्ष ने मंडिक यक्ष को कहा कि तुम आजकल मेरे वन में क्यों नहीं आते ? उत्तर में मंडिक यक्ष ने कहा कि मैं आजकल इस महर्षि की सेवा में रहता हूँ। इसके गुणों के अनुराग से मेरा अन्यत्र कहीं पर भी जाने को मन नहीं करता। यह सुनकर वह आगन्तुक यक्ष भी उस मुनि के गुणों पर मुग्ध होकर उसकी सेवा करने लगा। एक दिन उस आगन्तुक यक्ष ने मंडिक यक्ष से कहा कि मित्र ! इस प्रकार के मुनि मेरे वन में भी ठहरे हुए हैं, चलो उनके भी दर्शन करें तथा सेवा शुश्रूषा करें। ऐसे कह कर वे दोनों वहाँ पर गए और जाकर देखा तो वे मुनि प्रमाद में तत्पर और विकथा आदि में लगे हुए पाए गए। तब वे दोनों यक्ष उनसे विरक्त होकर वहाँ से वापिस चले आए और दोनों ही बड़ी श्रद्धा भक्ति से हरिकेशीबल मुनि की सेवा करने लगे। एक समय उस यक्ष मंदिर में वाराणसी के स्वामी कौशलिक राजा की भद्रा नामा पुत्री अपने दास दासियों के साथ पूजा की सामग्री लेकर वहाँ गई। यक्ष की प्रतिमा का भली भाँति पूजन करने के अनन्तर प्रदक्षिणा करते समय उसने हरिकेशीबल मुनि के मल से गीले वस्त्र और शरीर को देखकर–जो कि घोर तपस्या के कारण अत्यन्त कृश हो रहा था और वैसे भी कुरूप था–उस पर थूक दिया। परन्तु उसके द्वारा किए गए उक्त मुनि के इस भयंकर अपमान को देखकर मंडिक यक्ष से न रहा गया। उसने इस अपमान के उत्तर में राजकन्याको योग्य शिक्षा देने का विचार करके उसको दास दासियों समेत उठाकर राजमहल में फेंक दिया। राजपुत्री की भयानक दशा को देखकर राजमहल में कोलाहल मच गया। तब राजा ने अपने अमात्यों के द्वारा नगर के अनेक अनुभवी वृद्ध वैद्यों को बुलाकर उसकी चिकित्सा

का आरम्भ कर दिया। परन्तु अनेक प्रकार की औषधों का प्रयोग करने पर भी उस कन्या के रोग में अणुमात्र भी अन्तर नहीं पड़ा। तब उसके मुख में प्रवेश करके वह यक्ष कहने लगा कि इस कन्या ने मेरे मन्दिर में ठहरे हुए एक सयमशील महातपस्वी साधु का घोर अपमान किया है। इसलिए मैंने ही इसकी यह दशा कर दी है। सो अब यदि यह उससे विवाह करने को तय्यार होवे, तब मैं इसको छोड सकता हूँ, अन्यथा नहीं। राजा ने यक्ष की इस बात को जब स्वीकार कर लिया तब यक्ष ने उस कन्या को छोड दिया और वह पहले की तरह स्वस्थ हो गई। इसके अनन्तर राजा ने उस कन्या को नानाविध अलकारों से अलकृत करके और विवाह के योग्य बहुमूल्य उपकरणों को लेकर उस वन में जाकर कन्या सहित हरिकेशीबल मुनि के चरणों में नमस्कार किया और हाथ जोड कर इस प्रकार प्रार्थना करने लगा-हे मुने! इस कन्या से आप विवाह कीजिए और इसके सुकोमल करों को अपने तप रूप करों के स्पर्श से पवित्र कीजिए। पिता के इस कथन का उस कन्या ने भी बड़ी नम्रता से समर्थन किया। पिता और पुत्री के इस प्रकार के वचनों को सुनकर हरिकेशीबल मुनि बोले कि-बुद्धिमान् पुरुषों के द्वारा बार २ निन्दित किए गए इस मैथुन धर्म-वस्तुत अधर्म-से हम तो सर्वथा निवृत्ति पा चुके हैं। और जहाँ पर स्त्री-पशु-और नपुसक ठहरते हों वहाँ पर भी हम नहीं ठहरते, तथा नाहीं स्त्री के साथ एक स्थान में निवास करते हैं, तब भला तुम्हारा हाथ किस तरह पर ग्रहण किया जावे? वास्तव में तो साधु पुरुष मुक्तिरूप स्त्री से ही विवाह करने के इच्छुक होते हैं और जो अशुचिता पूर्ण युवतिए हैं, उनसे उनका कोई सम्बन्ध नहीं होता। हे भद्रे! मैं तो सयमशील साधु हूँ इसलिए मैं तो स्त्री का स्पर्श तीन करण और तीनों योगों से भी नहीं करता। अत. हे भद्रे! तू मेरे से दूर रह। मैंने तेरा हाथ कभी ग्रहण नहीं किया। किन्तु तेरे साथ जो कुछ भी व्यवहार हुआ है वह सब कुछ इस यक्ष की चेष्टा का फल है, मेरा इससे कोई सरोकार नहीं। मुनि के इन वचनों को सुनकर राजा और राजकन्या दोनों खिन्नचित्त होकर अपने राज भवन को वापिस चले आए। तब राजा से रुद्रदेव नाम के पुरोहित ने कहा कि हे राजन्! यह ऋषि-पत्नी-जो कि उस मुनि ने त्याग दी है-अब किसी ब्राह्मण को देनी चाहिए। क्योंकि ऋषियों का भोज्य पदार्थ ब्राह्मणों के ही योग्य होता है। तब राजा ने वह

कन्या उस पुरोहित को देदी[1]। फिर वह पुरोहित कुछ समय तक उस राजकन्य से विषयसुख का उपभोग करता हुआ एक दिन राजा से कहने लगा कि अ इसको ऋषिपत्नी के स्थान पर यज्ञपत्नी बनाना है अत मैं एक बडे विशाल यज्ञ का सम्पादन करना चाहता हू। राजा ने उसको यज्ञ करने की आज्ञा देदी। त रुद्रदेव नाम के पुरोहित ने अनेक देशों के अनेक भट्टों—विद्वानों—को आमन्त्रित किय और वे सब आ गए। यज्ञमंडप में पधारने वाले उन आगन्तुक विद्वानों के लि रुद्रदेव ने अनेक प्रकार की भोजन सामग्री का निर्माण कराया।

इस अवसर में वह महर्षि वहाँ पर मासोपवास के पारणे के निमित्त भिक्षा के लिए गया [ इतनी कथा सूत्र में आए हुए विषय से सम्बन्ध मिलाने के लिए वर्णन की गई है ] उस समय यज्ञमंडप में आए हुए उस मुनि का ब्राह्मणो के साथ जो वार्तालाप हुआ है उसी का दिग्दर्शन प्रस्तुत सूत्र के इस बारहवे अध्ययन में कराया गया है जोकि उक्त मुनि के जीवन से सम्बन्ध रखता हुआ बड़ा ही रोचक और शिक्षाप्रद है यथा—

**सोवागकुलसंभूओ, गुणुत्तरधरो मुणी।**
**हरिएसबलो नाम, आसि भिक्खू जिइन्दिओ ॥१॥**

**श्वपाककुलसंभूत, उत्तरगुणधरो मुनि।**
**हरिकेशबलो नाम, आसीद् भिक्षुर्जितेन्द्रिय ॥१॥**

पदार्थान्वय — सोवाग-चाण्डाल कुल-कुल में सभूओ-उत्पन्न हुआ गुणुत्तरधरो-प्रधान गुणों का धारक मुणी-मुनि हरिएसबलो-हरिकेशबल नाम-नाम वाला भिक्खू-साधु जिइंदिओ-जितेन्द्रिय आसि-हुआ।

---

१ अथ तेन यक्षेण तस्य महर्षे शरीर प्रच्छाद्य तत्सदृश भिन्नरूप विकुर्व्य कर करेण जगृहे। एकरात्रि यावत् अरंसि, प्रभाते यक्षो दूरीभूत। स्वाभाविकरूपो यतिस्तमाह—भद्रे ! अह संयमी नैव स्त्रीस्पर्शं त्रिधा शुद्ध्या करोमि न मया त्वत्कर करेण गृहीत किन्तु मद्भक्तेन यक्षेण च त्व विडम्बिता स च साम्प्रत दूरे गत मत्तस्त्व दूरे भव। महर्षिणा इत्युक्ता सा प्रभात सर्व स्वप्नमिव मन्यमाना भृश विखिन्ना राज्ञो गृहे गता सर्वं तत्स्वरूप राज्ञे आचख्यौ तदानीं राज पुर उपविष्टेन रुद्रदेवपुरोहितेनोक्त राजन्निय ऋषिपत्नी तेन मुक्ता ब्राह्मणाय दीयते ततो राज्ञा सा तस्यैव दत्ता इत्यादि [ दीपिका ]।

का आरम्भ कर दिया। परन्तु अनेक प्रकार की औषधों का प्रयोग करने पर भी उस कन्या के रोग में अणुमात्र भी अन्तर नहीं पड़ा। तब उसके मुख में प्रवेश करके वह यक्ष कहने लगा कि इस कन्या ने मेरे मंदिर में ठहरे हुए एक संयमशील महातपस्वी साधु का घोर अपमान किया है। इसलिए मैंने ही इसकी यह दशा कर दी है। सो अब यदि यह उससे विवाह करने को तय्यार होवे, तब मैं इसको छोड़ सकता हूँ, अन्यथा नहीं। राजा ने यक्ष की इस बात को जब स्वीकार कर लिया तब यक्ष ने उस कन्या को छोड़ दिया और वह पहले की तरह स्वस्थ हो गई। इसके अनन्तर राजा ने उस कन्या को नानाविध अलंकारों से अलंकृत करके और विवाह के योग्य बहुमूल्य उपकरणों को लेकर उस वन में जाकर कन्या सहित हरिकेशीबल मुनि के चरणों में नमस्कार किया और हाथ जोड़ कर इस प्रकार प्रार्थना करने लगा—हे मुने! इस कन्या से आप विवाह कीजिए और इसके सुकोमल करों को अपने तप रूप करों के स्पर्श से पवित्र कीजिए। पिता के इस कथन का उस कन्या ने भी बड़ी नम्रता से समर्थन किया। पिता और पुत्री के इस प्रकार के वचनों को सुनकर हरिकेशीबल मुनि बोले कि—बुद्धिमान् पुरुषों के द्वारा बार २ निन्दित किए गए इस मैथुन धर्म—वस्तुतः अधर्म—से हम तो सर्वथा निवृत्ति पा चुके हैं। और जहाँ पर स्त्री—पशु—और नपुंसक ठहरते हों वहाँ पर भी हम नहीं ठहरते, तथा नाहीं स्त्री के साथ एक स्थान में निवास करते हैं, तब भला तुम्हारा हाथ किस तरह पर ग्रहण किया जावे? वास्तव में तो साधु पुरुष मुक्तिरूप स्त्री से ही विवाह करने के इच्छुक होते हैं और जो अशुचिता पूर्ण युवतिएं हैं, उनसे उनका कोई सम्बन्ध नहीं होता। हे भद्रे! मैं तो संयमशील साधु हूँ इसलिए मैं तो स्त्री का स्पर्श तीन करण और तीनों योगों से भी नहीं करता। अतः हे भद्रे! तू मेरे से दूर रह। मैंने तेरा हाथ कभी ग्रहण नहीं किया। किन्तु तेरे साथ जो कुछ भी व्यवहार हुआ है यह सब कुछ इस यक्ष की चेष्टा का फल है, मेरा इससे कोई सरोकार नहीं। मुनि के इन वचनों को सुनकर राजा और राजकन्या दोनों खिन्नचित्त होकर अपने राज भवन को वापिस चले आए। तब राजा से रुद्रदेव नाम के पुरोहित ने कहा कि हे राजन्! यह ऋषि-पत्नी—जो कि उस मुनि ने त्याग दी है—अब किसी ब्राह्मण को देनी चाहिए। क्योंकि ऋषियों का भोज्य पदार्थ ब्राह्मणों के ही योग्य होता है। तब राजा ने वह

कन्या उस पुरोहित को देदी[1]। फिर वह पुरोहित कुछ समय तक उस राजकन्या से विषयसुख का उपभोग करता हुआ एक दिन राजा से कहने लगा कि अब इसको ऋषिपत्नी के स्थान पर यज्ञपत्नी बनाना है अत मैं एक बडे विशाल यज्ञ का सम्पादन करना चाहता हू। राजा ने उसको यज्ञ करने की आज्ञा देदी। तब रुद्रदेव नाम के पुरोहिति ने अनेक देशों के अनेक भट्टों—विद्वानों—को आमन्त्रित किया और वे सब आ गए। यज्ञमडप में पधारने वाले उन आगन्तुक विद्वानों के लिए रुद्रदेव ने अनेक प्रकार की भोजन सामग्री का निर्माण कराया।

इस अवसर मे वह महर्षि वहॉ पर मासोपवास के पारणे के निमित्त भिक्षा के लिए गया [ इतनी कथा सूत्र में आए हुए विषय से सम्बन्ध मिलाने के लिए वर्णन की गई है ] उस समय यज्ञमडप में आए हुए उस मुनि का ब्राह्मणों के साथ जो वार्तालाप हुआ है उसी का दिग्दर्शन प्रस्तुत सूत्र के इस बारहवें अध्ययन मे कराया गया है जोकि उक्त मुनि के जीवन से सम्बन्ध रखता हुआ बडा ही रोचक और शिक्षाप्रद है यथा—

**सोवागकुलसंभूओ, गुणुत्तरधरो मुणी।**
**हरिएसबलो नाम, आसि भिक्खू जिइन्दिओ ॥१॥**

**श्वपाककुलसभूत', उत्तरगुणधरो मुनिः।**
**हरिकेशबलो नाम, आसीद् भिक्षुर्जितेन्द्रियः ॥१॥**

पदार्थान्वय — सोवाग—चाडाल कुल—कुल में सभूओ—उत्पन्न हुआ गुणुत्तरधरो—प्रधान गुणों का धारक मुणी—मुनि हरिएसबलो—हरिकेशबल नाम—नाम वाला भिक्खू—साधु जिइदिओ—जितेन्द्रिय आसि—हुआ।

---

१ अथ तेन यक्षेण तस्य महर्षे शरीर प्रच्छाद्य तत्सदृश भिक्षरूप विकुर्व्य कर करेण जगृहे। एकरात्रि यावत् अरस्त, प्रभाते यक्षो दूरीभूत। स्वाभाविकरूपो यतिस्तमाह—भद्रे! अह सयमी नैव स्त्रीस्पर्श त्रिधा शुद्धया करोमि न मया स्वकर करेण गृहीत किन्तु मद्भक्तेन यक्षेण च त्व विडम्बिता स च साम्प्रत दूरे गत मत्तस्त्व दूरे भव। महर्षिणा इत्युक्ता सा प्रभाते सर्व स्वप्नमिव मन्यमाना भृश विखिन्ना राज्ञो गृहे गता सर्वं तत्स्वरूप राज्ञे आचख्यौ तदानीं राज्ञ पुर उपविष्टेन रुद्रदेवपुरोहितेनोक्त राजन्निय ऋषिपत्नी तेन मुक्ता ब्राह्मणाय दीयते ततो राज्ञा सा तस्यैव दत्ता' इत्यादि [ दीपिका ]।

मूलार्थ—चाडाल कुल में उत्पन्न हुआ प्रधान गुणों का धारक मुनि हरिकेशबलनामा एक जितेन्द्रिय साधु हुआ था।

टीका—हरिकेशबल नाम का एक जितेन्द्रिय साधु जो कि चाडाल कुल में उत्पन्न होकर भी प्रधान गुणों का धारक मुनि हुआ है। इस कथन का तात्पर्य यह है कि नीच कुल में उत्पन्न होने पर भी गुणों की विशिष्टता से यह आत्मा उच्च कुल वालों का पूजनीय हो सकता है। तथा दीक्षा का अधिकार केवल उच्चवर्ण को ही नहीं किन्तु उसका वास्तविक सम्बन्ध तो वैराग्यभावित आत्मा से है अर्थात् दीक्षा और ज्ञान का सम्बन्ध किसी उच्च अथवा नीच कुल से नहीं किन्तु उसका सम्बन्ध केवल आत्मा से है। जाति और कुल गोत्र तो अघातिकर्मोंका फल है और ज्ञान,दर्शन तथा चारित्र यह सब ज्ञानावरणीय–दर्शनावरणीय–मोहनीय और अन्तराय इन घाति कर्मों के क्षय वा क्षयोपशम का परिणाम है इसलिए ज्ञान और चारित्र की प्राप्ति में ऊचनीच जाति का कोई सम्बन्ध नहीं है। इसी अभिप्राय से प्रस्तुत अध्ययन की उत्पत्ति हुई है अर्थात् चारित्रप्राप्ति और गुण-सम्पदा के लाभार्थ आत्मा मे विशिष्ट योग्यता की ही आवश्यकता है और जाति तथा कुल गोत्र उसमें कारणभूत नहीं है। आत्मा के साथ लगे हुए कर्ममल को जलाने के लिए तप रूप अग्नि को प्रज्वलित करने की आवश्यकता है तथा आत्मा में रहे हुए अज्ञानान्धकार को दूर करने के निमित्त अन्तरात्मा में ज्ञानज्योति के प्रकाश की जरूरत है। इसलिए मोक्ष के कारणभूत ज्ञान और चारित्र के सम्पादन में किसी उच्च जाति अथवा कुलविशेष की कोई आवश्यकता नहीं। इसी आशय से सिद्धान्त में कहा है–'न तस्सजाति व कुल वताण' तथा–'नन्नत्थविज्जा चरणप्पमोक्ख' अर्थात जाति और कुल इस आत्मा को दुर्गति से नहीं बचा सकते तथा विद्या और चारित्र के बिना और कोई मोक्ष का साधन नहीं है। अत विचारशील पुरुषों को किसी व्यक्ति के कुलगोत्र का विचार न करते हुए उसके गुणों का ही विचार करना चाहिए क्योंकि वास्तविक पूज्यता इस आत्मा म उत्तम गुणों के सचार से ही आ सकती है।

अब इस विषय मे एक प्रश्न यह उपस्थित होता है कि यदि सारा विचार गुणों पर ही अवलम्बित है तो क्या नीच जाति के साधु के साथ उच्चजाति के साधुओं को आहार कर लेना चाहिए? यदि नहीं तो जाति की भी प्रधानता

रही। इसका समाधान यह है कि सिद्धान्त की दृष्टि से तो हीन जाति के साधु के साथ आहार करने में कोई दोष नहीं परन्तु व्यवहार दृष्टि को लेकर ऐसा करना उचित नहीं। क्योंकि वीतरागदेव के मार्ग में निश्चय और व्यवहार दोनों को ही अपनी २ कक्षा में समान अधिकार दिया गया है। यदि केवल निश्चय-मार्ग का ही अवलम्बन करना सदा श्रेयस्कर होता तो केवली भगवान् को—रात्रि में विहार न करना, रात्रि में भोजन न करना, तथा स्त्रीयुक्त स्थान में न बैठना—इत्यादि लौकिक मर्यादा के अनुसरण करने की आवश्यकता कदापि न होती, इसलिए लोक में यदि नीच जाति के साधु के साथ अन्य साधुओं के आहार आदि के एकत्रित होने की कोई चर्चा नहीं अथवा जनता में इसके लिए अनादर की भावना नहीं तब तो इस कार्य में कोई आपत्ति नहीं परन्तु यदि लोकमर्यादा इस कार्य का समर्थन नहीं करती तब तो इसका आचरण करना उचित नहीं है। इसका साराश यह है कि सिद्धान्त के अनुसार यदि कोई कार्य प्रत्यवायजनक नहीं तो भी यदि लोकव्यवहार—लोकमत उसके विरुद्ध हो तो उसको भी आदर नहीं देना चाहिए।

अब फिर उक्त मुनि के गुणों के विषय में कहते हैं—

**इरिएसणभासाए , उच्चारसमिईसु य।**
**जओ आयाणनिक्खेवे, संजओ सुसमाहिओ ॥२॥**

**ईर्यैषणाभाषा , उच्चार समितिषु च।**
**यत आदाननिक्षेपे, सयत सुसमाहित. ॥२॥**

पदार्थान्वय —इरि–ईर्या एसण–एषणा भासाए–भाषा उच्चार–पुरीष य–और समिईसु–समितियों में जओ–यत्न वाला आयाण–वस्तु का ग्रहण करना निक्खेवे–निक्षेप करना संजओ–यत्न करने वाला सुसमाहिओ–सुन्दर समाधि वाला।

मूलार्थ—वह मुनि–ईर्यासमिति, एषणासमिति, भाषासमिति, उच्चार-समिति, आदान और निक्षेपसमिति इन पाँचों में यत्न करने वाला तथा सुन्दर समाधिवाला था।

टीका—इस गाथा में मुनि के गुणों का वर्णन करते हुए पाँचों समितियों का उल्लेख किया है अर्थात् वह हरिकेशबल नामक साधु, मार्ग में चलते समय

ईर्यासमिति का उपयोग करता था, बोलते समय भाषासमिति का पालन करता था और आहार आदि की गवेषणा के समय एषणासमिति से युक्त रहता था। तथा पीठ पाट आदि के ग्रहण म और रखने मे निरन्तर यत्नवान् था। अपि च मल और मूत्र आदि पदार्थों के त्याग मे सर्वथा विवेक से काम लेता था इस प्रकार साधु की प्रत्येक क्रिया मे यत्नशील होता हुआ सदा समाहित रहता था।

इन पॉचों समितियों के सविस्तर स्वरूप का उल्लेख इसी सूत्र के चौबीसवें अध्ययन मे किया है अत यहा पर ही इनका विवेचन किया जावेगा। तथा यहा पर इनका जो अनुक्रम मे उल्लेख नहीं किया गया उसका कारण केवल छदोभग है अर्थात् छदोभग के भय से ऐसा नहीं किया गया। एव 'भासाए' यहा पर जो 'भासा' शब्द के आगे 'ए' यह शब्द दिया है इसका तात्पर्य सप्तमी विभक्ति के निर्देश से नहीं किन्तु यहा पर प्राकृत आर्षवाणी के कारण से ही एकार का आगमन हुआ है ऐसा समझना चाहिए। 'एकारस्यालाक्षणिकत्वात वा प्राकृते आर्षत्वात एकारस्यागमोऽस्ति'।

अब फिर उक्तमुनि के गुणों का ही वर्णन किया जाता है—

**मणगुत्तो वयगुत्तो, कायगुत्तो जिइन्दिओ।**
**भिक्खट्ठा बम्भइज्जम्मि, जन्नवाडे उवट्ठिओ ॥३॥**

**मनोगुप्तो वचोगुप्त, कायगुप्तो जितेन्द्रिय।**
**भिक्षार्थं ब्रह्मेज्ये, यज्ञपाट उपस्थितः ॥३॥**

पदार्थान्वय—मणगुत्तो-मनगुप्त वयगुत्तो-वचनगुप्त कायगुत्तो-कायागुप्त जिइंदियो-जितेन्द्रिय भिक्खट्ठा-भिक्षा के वास्ते बभइज्जम्मि-ब्राह्मणों के यज्ञ मे जन्नवाडे-यज्ञवाट में उवट्ठिओ-उपस्थित हुआ।

मूलार्थ—मनोगुप्त, वचनगुप्त और कायगुप्त तथा जितेन्द्रिय, वह मुनि भिक्षा के निमित्त से ब्राह्मणों द्वारा सम्पादन किए गए यज्ञवाडे-यज्ञमडप में उपस्थित हुआ।

टीका—इन्द्रियों को सर्वथा वश मे रखने वाला वह मुनि भिक्षार्थ भ्रमण करता हुआ एक समय ब्राह्मणों के द्वारा सम्पादित होने वाले एक यज्ञ मे

उपस्थित हुआ। उस मुनि के मन वचन और काय ये तीनों ही गुप्त अर्थात् सुरक्षित थे। तात्पर्य कि ध्यानसमाधि के द्वारा उसने अपने मन को वश में किया हुआ था इसी प्रकार वाणी और शरीर पर भी उसका पूरा अधिकार था।

यहां पर दूसरी बार जो 'जितेन्द्रिय' शब्द का उल्लेख किया है उसका तात्पर्य इन्द्रियों की दुर्जयता का ख्यापन करना है क्योंकि इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करना नितान्त कठिन है। तथा 'मनोगुप्त' का अर्थ मनोगुप्ति से गुप्त इस प्रकार मध्यमपदलोपीसमास से करना। 'मनोगुप्त्या गुप्तो मनोगुप्त वचोगुप्त्या गुप्तो वचोगुप्त कायगुप्त्या गुप्त कायगुप्त' इत्यादि।

उक्त यज्ञवाटिका में उपस्थित होने के बाद क्या हुआ अब इसी विषय का प्रतिपादन करते हैं, यथा—

**तं पासिऊणं एज्जन्तं, तवेण परिसोसियं।**
**पन्तोवहिउवगरणं, उवहसन्ति अणारिया ॥४॥**

**तं दृष्ट्वाऽऽयान्तं, तपसा परिशोषितम्।**
**प्रान्तोपध्युपकरणं, उपहसन्त्यनार्याः ॥४॥**

पदार्थान्वयः—तं—उस मुनि को एज्जन्तं—आता हुआ पासिऊणं—देख करके तवेण—तप से परिसोसियं—परिशोषित पन्तोवहि—प्रान्त उपधि तथा उवगरणं—उपकरण के धरने वाला उवहसन्ति—उपहास्य करते हैं अणारिया—अनार्य—अनार्यों की तरह।

मूलार्थ—उस समय—तप से सूखा हुआ है शरीर जिसका तथा जिसके वस्त्रादि बाह्य उपकरण अत्यन्त जीर्ण हैं ऐसे उस मुनि को यज्ञवाटिका—मंडप में आते देखकर वे ब्राह्मणलोग अनार्यों की भांति उस मुनि का उपहास्य करने लगे।

टीका—जिस समय हरिकेशबल मुनि, यज्ञमंडप में आए उस समय यज्ञविधान करने वाले ब्राह्मणलोग उस आगन्तुक के शरीर की आकृति को देखकर इस प्रकार उसका उपहास्य करने लगे जैसे किसी भद्र पुरुष का अनार्यलोग किया करते हैं। मुनि हरिकेशबल का बाह्यस्वरूप कुछ ऐसा था जिससे कि उसके अन्दर

में रहने वाला आत्मप्रकाश बिल्कुल तिरोहित सा हो रहा था। एक तो उनके शरीर की आकृति ही सुन्दर न थी, दूसरे वे तपश्चर्या से अत्यन्त क्षीण हो रहे थे तथ उनकी उपधि और उपकरण भी अत्यन्त जीर्ण और मलिन थे इसलिए उक्त-मुनि के आन्तरिक स्वरूप को न समझते हुए वे याज्ञिक लोग उसका उपहास्य करें यह कुछ अस्वाभाविक नहीं, तथापि किसी आगन्तुक व्यक्ति का बिना प्रयोजन उपहास्य करना भी किसी प्रकार से शिष्टसम्मत नहीं कहा जा सकता। इसी अभिप्राय से उक्त गाथा में अनार्य शब्द का प्रयोग किया गया है अर्थात् जैसे असभ्य पुरुष, हर किसी का उपहास्य करने में प्रवृत्त हो जाते हैं उसी प्रकार उन ब्राह्मणों ने भी उक्तमुनि से किसी प्रकार का भी परिचय प्राप्त किए बिना ही जो उसका उपहास्य करना आरम्भ कर दिया, निस्सन्देह उनका यह व्यवहार सभ्यता से गिरा हुआ था। उपधि और उपकरण म इतना ही भेद है कि साधु के हर समय पहरने तथा उपयोग में आने वाले वस्त्र पात्र आदि उपधि कहलाते हैं, और वर्षा तथा शीतकाल में ओढ़ने वाले कम्बल आदि उपकरण के नाम से व्यवहृत किए जाते हैं।

अब उन याज्ञिक ब्राह्मणों के स्वरूप का वर्णन करते हैं—

जाईमयपडिथद्धा , हिंसगा अजिइन्दिया।
अबम्भचारिणो बाला, इमं वयणमब्बवी ॥५॥
जातिमदप्रतिस्तब्धा , हिंसका अजितेन्द्रिया।
अब्रह्मचारिणो बाला , इदं वचनमब्रुवन् ॥५॥

पदार्थान्वय—जाईमय-जातिमद से पडिथद्धा-अहंकारयुक्त हिंसगा-हिंसा करने वाले बाला-अज्ञानी अजिइंदिया-इन्द्रियों के वशीभूत अबमचारिणो-ब्रह्मचर्य से रहित-मैथुन के सेवन करने वाले इम-इस प्रकार वयण-वचन अब्बवी-कहने लगे।

मूलार्थ—जातिमद से प्रतिस्तब्ध, हिंसा करने वाले अजितेन्द्रिय, ब्रह्मचर्य से रहित-मैथुन का सेवन करने वाले वे अनार्य ब्राह्मण-उपहास्य करने के बाद उस मुनि से इस प्रकार कहने लगे।

टीका—इस गाथा में उन यज्ञ करने वाले ब्राह्मणों के स्वरूप का कुछ वर्णन किया गया है। जब उन्होंने उक्त मुनि को देखा तो वे हसने लगे क्योंकि उनको—"हम ब्राह्मण हैं" इस प्रकार के जाति मद का गर्व था। इसके अतिरिक्त वे हिंसक हैं अर्थात् जीवोंके वध में प्रवृत्ति रखने वाले और इन्द्रियों के वशीभूत तथा मैथुन का सेवन करने वाले हैं अतएव उनको यहां बाल—मूर्ख अज्ञानी जीव कहा है। इस कथन का तात्पर्य यह है कि जिस पुरुष को किसी प्रकार का मद होता है वह अपने में रहे हुए अनेक अवगुणों को देख नहीं पाता। इसके अतिरिक्त उस पुरुष की हिंसक प्रवृत्ति भी उसके हृदय में सात्त्विक भाव को उत्पन्न होने नहीं देती तथा जो पुरुष इन्द्रियों के वशीभूत है उसका अन्त करण भी धार्मिक भावनाओं से प्राय शून्य ही होता है और जिसकी ब्रह्मचर्य में निष्ठा नहीं उसका जीवन तो धार्मिक उद्यान में एक नीरसतरु के समान है इसीलिए उक्त दूषणों से व्याप्त होने वाला जीव अज्ञानी अथवा मूर्ख कहा जाता है, फिर वह यदि किसी परमार्थदर्शी तपस्वी साधु मुनि का उपहास्य करे या उसकी अवहेलना करे तो उसमें आश्चर्य की कौनसी बात है।

आए हुए हरिकेशबल मुनि को उन्होंने क्या कहा अब इसी बात का उल्लेख करते हैं—

कयरे आगच्छइ दित्तरूवे,
काले विकराले फोक्कनासे।
ओमचेलए पंसुपिसायभूए,
संकरदूसं परिहरिय कण्ठे ॥६॥

कतर आगच्छति दीप्तरूप,
कालो विकराल फोक्कनास।
अवमचेलकः पांशुपिशाचभूत ,
संकरदूष्यं परिधृत्य कठे ॥६॥

पदार्थान्वय —कयरे—कौन आगच्छइ—आता है दित्तरूवे—दीप्तरूप काले—काले वर्ण वाला विकराले—भयकर फोक्कनासे—ऊची नासिका वाला ओमचेलए—

जीर्ण वस्त्रों वाला पंसुपिसायभूए-रज–धूलि-के स्पर्श से जो पिशाच के सदृश है संकरदूस-रूड़ी के वस्त्रों को कंठे-गले में परिहरिय-धारण करते ।

मूलार्थ—कौन आता है ? दीप्तरूप, काले वर्ण वाला महाभयकर और चिपटीनासिका वाला जिसने कि असार-अत्यन्त जीर्ण वस्त्र पहर रखे हैं तथा रज के स्पर्श से जो पिशाच के तुल्य प्रतीत होता है एव उत्करड़ी के समान गिरे हुए वस्त्र जिसने गले में धारण किए हुए हैं ।

टीका—हरिकेशबल मुनि को जब ब्राह्मणों ने दूर से आते देखा तब वे इस प्रकार कहने लगे-यह कौन आता है जिसका कि रूप अति बीभत्स्य है, वर्ण अति काला है इतना ही नहीं किन्तु अति भयकर होने से विकराल भी है तथा इसकी नासिका आगे से ऊंची और मध्य में बैठी हुई है, वस्त्र भी बिल्कुल जीर्ण हैं और धूली के स्पर्श से पिशाच की तरह प्रतीत हो रहा है तथा संकर दूष्य-ग्राम की उत्करड़ी के समान अतिनिकृष्ट वस्त्रादि इसने गले में धारण कर रक्खे हैं तात्पर्य कि जैसे उत्करड़ी के वस्त्र बिलकुल असार होते हैं उन्हीं के समान उक्त मुनि के वस्त्र हैं यहा पर शास्त्रकार ने जो गले में धारण करने का उल्लेख किया है उससे यह प्रतीत होता है कि हरिकेशबल मुनि हर समय अपनी उपधि को साथ लेकर ही भ्रमण करता था । एव उक्त गाथा में आए हुए 'विकराल' शब्द का अर्थ वृत्तिकारों ने यद्यपि–'विकरालो–विकृतागोपागधर लबोष्ठदतुरत्वादि–विकारयुक्त' यह अर्थ किया है तथापि यहां पर एतावन्मात्र अर्थ ही युक्तिसगत प्रतीत होता है कि–'उसके अगोपाग विकृत थे' जिससे कि देखने वालों को भयकर प्रतीत होता था । इसके अतिरिक्त विकराल का अर्थ यदि केवल ओष्ठ और दांतों की विकृति करना ही सूत्रकार को अभीष्ट होता तो जैसे नासिका के लिए–फोक्कनास' का उल्लेख किया है उसी प्रकार ओष्ठ और दांतों के लिए भी कोई दूसरा शब्द अवश्य प्रयुक्त किया जाता इसलिए विकराल शब्द का इतना ही अर्थ युक्तिसगत प्रतीत होता है कि उसका दर्शन बड़ा भयकर था । तथा 'फोक्कनास' का अर्थ है–फोक्का अग्रे स्थूलोन्नता मध्ये निम्ना चिप्पटा नासा यस्य स फोक्कनास' अर्थात् जिसकी नासिका आगे से स्थूल और ऊंची तथा मध्य में निम्न और चिपटी हो उसे फोक्कनासिक कहते हैं ।

इसके अनन्तर समीप आने पर उस आगन्तुक मुनि को वे ब्राह्मण कहते हैं—

रे तुमं इय अदंसणिज्जे,
काए व आसाइहमागओ सि ।
मचेलया पंसुपिसायभूया,
गच्छक्खलाहि किमिहं ठिओ सि ॥७॥

तरस्त्वमित्यदर्शनीय ,
कया वाऽऽशयेहागतोऽसि ।
वमचेलकपांशुपिशाचभूत ,
गच्छाऽपसर किमिह स्थितोऽसि ॥७॥

दार्थान्वय —कयरे–कौन तुम–तू इय–इस प्रकार अदंसणिज्जे–अदर्श-
थवा काए–किस आसा–आशा से इह–यहा पर आगओ सि–आया है
।–हे जीर्ण वस्त्रों के धारण करने वाले पसुपिसायभूया–धूलि से पिशाच
प्रतीत होने वाले ! गच्छ–जा खलाहि–हमारी दृष्टि से परे हो ! किं–
हा पर ठिओसि–खडा है ।

र्थ—कौन है तू जो कि इस प्रकार से अदर्शनीय है अथवा किस
हा पर आया है ? हे अतिजीर्ण वस्त्रों के धारण करने वाले पिशाच-
मारी दृष्टि से परे हो जा ! तू क्यों यहा पर खडा है ।

ीका—प्रस्तुत गाथा मे आमन्त्रणार्थ में जो 'रे' शब्द का ग्रहण किया है
नीचता का सूचक है। और जो 'मागओमि' में मकार है वह अलाक्षणिक
खलाहि' यह क्रियापद देशी प्राकृत का है इसकी प्रतिरूप क्रिया 'अपसर'
ोमचेलया–पिसायभूया' में सम्बोधन के विषय में अकार को प्राकृत के
दीर्घ किया गया है यथा–'हे गोयमा' इसके अतिरिक्त इस पद को
जो गाथा में स्थान दिया गया है उसका तात्पर्य अत्यन्त भर्त्सना से है ।
इस प्रकार ब्राह्मणों के तिरस्कार–युक्त वचनों को सुनकर उक्त तपस्वी मुनि
ने कुछ भी उत्तर नहीं दिया परन्तु उनकी सेवा में रहने वाले उनके
उस यक्ष ने जो कुछ किया और कहा अब उसी का वर्णन करते हैं ।

जक्खे तहिं तिन्दुयरुक्खवासी,
अणुकम्पओ तस्स महामुणिस्स ।
पच्छायइत्ता नियगं सरीरं,
इमाइं वयणाइमुदाहरित्था ॥८॥

यक्षस्तस्मिन् (काले) तिन्दुकवृक्षवासी,
अनुकम्पकस्तस्य महामुने ।
प्रच्छाद्य निजक शरीर,
इमानि वचनान्युदाहृतवान् ॥८॥

पदार्थान्वय —जक्खे-यक्ष तहिं-उस समय तिंदुयरुक्खवासी-तिन्दुक वृक्ष में रहने वाला तस्स-उस महामुणिस्स-महामुनि की अणुकम्पओ-अनुकम्पा करने वाला पच्छायइत्ता-प्रच्छन्न करके नियग-अपने सरीर-शरीर को इमाइ-इन-वक्ष्यमाण वयणाइ-वचनों को उदाहरित्था-बोलने लगा ।

मूलार्थ—उस समय उक्त मुनि की अनुकम्पा करने वाला, तिन्दुक वृक्षवासी यक्ष अपने शरीर को प्रच्छन्न करके अर्थात् उस मुनि के शरीर में प्रविष्ट होकर उन ब्राह्मणों से इस प्रकार बोला ।

टीका—उन ब्राह्मणों के इस प्रकार के तिरस्कार-युक्त वचनों को सुनकर भी वह मुनि तो मौन रहे, परन्तु उनकी सेवाभक्ति करने वाले यक्ष ने उनके शरीर मे प्रविष्ट होकर उन ब्राह्मणों से वक्ष्यमाण वार्तालाप किया। इस कथन से यह सिद्ध हुआ कि उस समय उन यज्ञदीक्षित ब्राह्मणों के साथ हरिकेशबल मुनि का जो सवाद हुआ है वह वास्तव म उनका सवाद नहीं किन्तु उनके शरीर में प्रविष्ट 'हुए' उस यक्ष का सवाद है। इसके साथ ही यह भी सिद्ध होता है कि देवगण केवल गुणों के अनुरागी होते हैं उनको किसी जाति अथवा कुल से कोई अनुराग नहीं है। एव धर्मात्मा और गुणिजनों की पूजा मनुष्य तो क्या देवता भी करते हैं [ 'देवावि त नमसति जस्स धम्मे सया मणो' दशवैकालिक ] यह भी स्पष्ट है। तथा उक्त मुनि का मौन रहना उनकी आक्रोश—परिषह पर पूर्णविजय शीलता का परिचा-

यक है। तब साधुरूप से उस यक्ष का उन ब्राह्मणों से जो वार्तालाप हुआ अत्र उसी का वर्णन निम्नलिखित गाथाओं में करते हैं—

समणो अहं संजओ बम्भयारी,
विरओ धणपयणपरिग्गहाओ।
परप्पवित्तस्स उ भिक्खकाले,
अन्नस्स अट्ठा इहमागओ मि ॥९॥
श्रमणोऽहं संयतो ब्रह्मचारी,
विरतो धनपचनपरिग्रहात्।
परप्रवृत्तस्य तु भिक्षाकाले,
अन्नार्थमिहाऽऽगतोऽस्मि ॥९॥

पदार्थान्वय —अह-मैं समणो-श्रमण हूं संजओ-संयत-और बम्भयारी-ब्रह्मचारी हूं विरओ-निवृत्त होगया हूं धण-धन से पयण-अन्न के पकाने से परिग्गहाओ-परिग्रह से पर-और के वास्ते पवित्तस्स-जो उत्पन्न हुआ है उ-निश्चय ही भिक्खकाले-भिक्षाकाल में अन्नस्स-अन्न के अट्ठा-वास्ते इह-इस यज्ञमंडप में आगओमि-मैं आया हूं।

मूलार्थ—यक्ष ने कहा-हे ब्राह्मणो! मैं श्रमण हूं, संयत हूं, ब्रह्मचारी हूं, तथा धन के संचय करने, अन्न के पकाने और परिग्रह के रखने से मैं सर्वथा निवृत्त होगया हूं, अपि च पर के लिए जिस आहार का-अन्न का-निर्माण हुआ है उसमें से भिक्षा के समय पर आहार लेने जाता हूं अतः इस यज्ञशाला में भी मैं भिक्षा के लिए उपस्थित हुआ हूं।

टीका—इस गाथा में साधु के शरीर में प्रविष्ट होकर यक्षराज ने ब्राह्मणों के प्रश्न का जो उत्तर दिया है उसका दिग्दर्शन कराया गया है। ब्राह्मणों के दो प्रश्न थे १ तू कौन है? २ तू किस लिए यहां पर आया है? इनमें से पहले प्रश्न के उत्तर में उसने कहा कि मैं श्रमण हूं अर्थात् तप के अनुष्ठान में निरन्तर श्रम

न ऊ वयं एरिसमन्नपाणं,
दाहामु तुज्झं किमिहं ठिओ सि ॥११॥
उपस्कृत भोजन ब्राह्मणाना,
आत्मार्थकं सिद्धमिहैकपक्षम् ।
न तु वयमीदृशमन्नपान,
तुभ्य न दास्याम किमिह स्थितोऽसि ॥११॥

पदार्थान्वय —उवक्खड-सस्कार किया हुआ भोयण-भोजन माहणाण-ब्राह्मणों के लिए है अत्तट्ठिय-अपने वास्ते ही सिद्ध-बनाया गया है-निष्पन्न किया है इह-इस यज्ञवाडे मे एगपक्ख-एक पक्ष जो ब्राह्मण हैं उन्हीं के वास्ते है न-नहीं ऊ-वितर्क में वय-हम एरिस-इस प्रकार का अन्न-अन्न पाण-पानी दाहामु-देंगे तुज्झ-तुमको किं-क्यों तुम इह-यहा पर ठिओसि-खडे हो ।

मूलार्थ—यह सस्कार किया हुआ भोजन केवल ब्राह्मणों के वास्ते ही है अत' अपने वास्ते ही बनाया गया है अपिच इस यज्ञवाड़े में एक पक्ष के निमित्त ही भोजन तयार हुआ है अत इस प्रकार का अन्न और पानी हम तुझे नहीं देंगे फिर तू क्यों खडा है ?

टीका—ब्राह्मण कहते हैं कि हे भिक्षो ! आप जिस कार्य के लिए यहा पर उपस्थित हुए हैं उसका होना दुस्तर है अर्थात् यहा से आपको भिक्षा नहीं मिल सकती क्योंकि यह लवणादि पदार्थों से सस्कार किया हुआ भोजन केवल ब्राह्मणों के वास्ते ही है और यह भोजन हमने अपने वास्ते ही तयार किया है इसी लिए इस भोजन को एकपक्ष भोजन भी कहते हैं अत जो भोजन केवल ब्राह्मणों के वास्ते तयार हुआ है। वह विना ब्राह्मणों के और किसी को नहीं दिया जा सकता। इसके अतिरिक्त यह भोजन शास्त्रोक्त विधि से तयार किया गया है इसलिए भी यह भोजन तुमको नहीं मिल सकता अत तेरा यहा पर भोजन के निमित्त से खड़ा रहना व्यर्थ है ! तथा हमारे शास्त्र में शूद्र को दान, पाठ और हवि देने का निषेध भी किया है ।

प्रस्तुत गाथा में जो 'एकपक्ष' पद दिया है उसका देहलीदीपन्याय से दो अर्थ किए जाते हैं। जैसे एक वर्ण के लिए तयार किया गया भोजन एकपक्ष भोजन है और केवल शुद्ध ब्राह्मणों को भी एकपक्ष कहते हैं। तथा 'आत्मार्थे भव आत्मार्थिक' जो केवल अपने वास्ते ही तयार किया गया हो वही आत्मार्थिक कहलाता है। इसके आगे आने वाले सिद्ध पद के साथ सम्बन्ध होने से प्रस्तुत वाक्य का यही अर्थ होता है कि जो केवल अपने लिए ही तयार किया हो। वह आत्मार्थिक सिद्ध है। तात्पर्य कि वह भोजन दूसरे के उपयोग मे नहीं आ सकता।

ब्राह्मणों के उक्त प्रकार के उत्तर को सुनकर मुनि के रूप में वह यक्ष उनसे इस प्रकार कहने लगा—

थलेसु बीयाइ ववन्ति कासगा,
तहेव निन्नेसु य आससाए।
एयाए सद्धाए दलाह मज्झं,
आराहए पुण्णमिणं खु खित्तं ॥१२॥

स्थलेषु बीजानि वपन्ति कर्षकाः,
तथैव निम्नेषु चाऽऽशसया।
एतया श्रद्धया दद्ध्वं मह्यं,
आराधयत पुण्यमिदं खलु क्षेत्रम् ॥१२॥

पदार्थान्वय—थलेसु-स्थलों में बीयाइ-बीजों को ववंति-बीजते हैं कासगा-किसान लोग तहेव-उसी प्रकार निन्नेसु-निम्न स्थानों में बीजते हैं आससाए-आशा से य-फिर एयाए-इसी सद्धाए-श्रद्धा से दलाह-दे दो मज्झ-मुझे खु-निश्चय ही आराहए-आराधन कर लो इणं-यह प्रत्यक्ष पुण्णं-पुण्य रूप खित्त-क्षेत्र को।

मूलार्थ—जैसे खेती की आशा से किसान लोग स्थलों में बीज बोते हैं और निम्न स्थानों मे बीजते हैं उसी श्रद्धा से आप मुझे भिक्षा दे दो। निश्चय ही इस पुण्यरूप क्षेत्र का आराधन कर लो।

टीका—ब्राह्मणों के वक्तव्य को सुनकर कटाक्षरूप से वह यक्ष बोला कि किसान लोग फल की आशा से जैसे स्थल और निम्न स्थानों में मूग आदि धान्य के बीजों का वपन करते हैं क्योंकि यदि वृष्टि समय पर अच्छी हो गई तब तो स्थल में भी धान्योत्पत्ति हो जावेगी और यदि कम हुई तो निम्न स्थानों में बोए हुए बीज फल द जावेंगे तात्पर्य कि किसान की दोनों ही प्रकार की आशा रहती है। ऐसे ही आप लोग भी मुझे इसी आशा या श्रद्धा से भिक्षा द दो। क्योंकि यदि तुम्हारी बुद्धि अपने आप म निम्न भूमि के समान है और मुझे तुम स्थल भूमि के समान समझते हो तब भी तुम्हें भिक्षा दनी ही उचित है कारण कि बिना दिए फल की प्राप्ति नहीं हो सकती। इसलिए तुम पुण्यरूप क्षेत्र का आराधन अवश्य कर लो। मैं पुण्यरूप क्षेत्र हू, मुझे दिया हुआ दान उत्तम भूमि में वपन किए हुए बीज की तरह विशेष फल देने वाला है अत तुम इस पुण्यरूप क्षेत्र का उत्तम फलप्राप्ति के लिए अवश्य आराधन कर लो। यहा पर सूत्रकार ने जो स्थल और निम्न स्थान के खेतों की उपमा दी है वह पर्वत प्रान्त की भूमि को लेकर दी है। क्योंकि वहा पर ही खेती का ऐसा क्रम देखा जाता है। वहा पर अधिक वृष्टि से स्थल में और न्यूनवृष्टि से निम्न भूमि में धान्यों की उत्पत्ति हो जाती है क्योंकि स्थल म पानी कम ठहरता है और नीची भूमि में उसका अधिक ठहराव होता है। इसी अभिप्राय से यक्ष कहता है कि और कुछ नहीं तो मुझे स्थल के समान जानकर ही भिक्षा दे दो। और साथ मे यह कटाक्ष भी कर दिया है कि मैं पुण्यरूप क्षेत्र हू मेरा आराधन अवश्य उत्तम फल के देने वाला है सो यदि भाग्य में हो तो कर लो।

यक्ष के इस प्रकार के सभ्यता भरे उत्तर को सुनकर उन ब्राह्मणों ने कुछ उस यक्ष के प्रति कहा अब शास्त्रकार उसी का वर्णन करते हैं—

खेत्ताणि अम्हं विइयाणि लोए,
जहिं पकिण्णा विरुहन्ति पुण्णा।
जे माहणा जाइविज्जोववेया,
ताइं तु खेत्ताइं सुपेसलाइं ॥१३॥

क्षेत्राण्यस्माकं विदितानि लोके,
येषु प्रकीर्णानि विरोहन्ति पुण्यानि ।
ये ब्राह्मणा जातिविद्योपपेताः,
तानि तु क्षेत्राणि सुपेशलानि ॥१३॥

पदार्थान्वय—खेत्ताणि-क्षेत्र अम्ह-हमने विइयाणि-जान लिए हैं लोए-लोक मे जहिं-जिनमें पकिण्णा-प्रकीर्ण विरुहंति-उत्पन्न होते हैं पुण्णा-पूर्ण-समस्त धान्य-अथवा पुण्य जे-जो माहणा-ब्राह्मण जाइ-जाति विज्जोववेया-और-विद्या से युक्त हैं ताइ-वे ही तु-वितर्क में खेत्ताइं-क्षेत्र सुपेसलाइ-अति मनोहर हैं ।

मूलार्थ—लोक में पुण्यक्षेत्रों को हमने जान लिया है जिनमें बहुत धान्यादि पदार्थ उत्पन्न होते हैं। अत' जो ब्राह्मण जाति और विद्या से युक्त हैं वे ही क्षेत्र अति मनोहर हैं ।

टीका—यक्ष के कथन को सुनकर वे ब्राह्मण बोले कि लोक मे वास्तविक रूप से जितने भी पुण्यक्षेत्र हैं वे सब हमको विदित हैं जिनमें वपन किए हुए बीज अधिक से अधिक सुन्दर और सम्पूर्ण रूप से फल देने में समर्थ होते हैं। इसका अभिप्राय यह है कि जैसे इस लोक में उत्तम क्षेत्र में वपन किया हुआ धान्यादि का बीज अपने समय पर विशिष्ट फल देता है उसी प्रकार सुयोग्य पात्र में दिया हुआ दान भी परलोक में सर्व प्रकार से पुण्यरूप उत्तम फल का उत्पादक होता है। इसलिए वह क्षेत्र वास्तव में ब्राह्मण हैं जो कि जाति और विद्या से युक्त हैं। तात्पर्य कि जो व्यक्ति जन्म से ब्राह्मण और वेदादि *चतुर्दश विद्याओं में निपुण हो वही परम सुन्दर क्षेत्र है। इसलिए शूद्र कुलोत्पन्न पुण्यक्षेत्र नहीं हो सकते। ब्राह्मणों के इस उक्त कथन के उत्तर में यक्ष ने जो कुछ कहा—अब शास्त्रकार उसका वर्णन करते हैं—

* शिक्षा १ कल्प २ व्याकरण ३ छन्द ४ ज्योतिःशास्त्र ५ निरुक्त ६ चारवेद १० मीमांसा ११ आन्वीक्षिकी १२ धर्मशास्त्र १३ और पुराण १४ ये चतुर्दश विद्याएं कहलाती हैं।

कोहो य माणो य वहो य जेसिं,
　　मोसं अदत्तं च परिग्गहं च ।
ते माहणा जाइविज्जाविहूणा,
　　ताइं तु खेत्ताइं सुपावयाइं ॥१४॥

क्रोधश्च मानश्च वधश्च येषां,
　　मृषाऽदत्तं च परिग्रहं च ।
ते ब्राह्मणा जातिविद्याविहीना,
　　तानि तु क्षेत्राणि सुपापकानि ॥१४॥

पदार्थान्वय —कोहो-क्रोध य-और माणो-मान य-और माया लोभ वहो-प्राणिवध जेसिं-जिन्हों के मोस-झूठ च-और अदत्त-चोरी परिग्गह-परिग्रह च-और-मैथुन ते-वे माहणा-ब्राह्मण जाइ-जाति और विज्ञा-विद्या से विहूणा-रहित हैं ताइ-वे तु-निश्चय खेत्ताइ-क्षेत्र सुपावयाइ-अतिशय से पापरूप हैं।

मूलार्थ—जो ब्राह्मण क्रोध, मान, माया और लोभ तथा हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन और परिग्रह से युक्त हैं वे जाति और विद्या इन दोनों से ही रहित हैं अतएव निश्चय ही वे पापरूप क्षेत्र हैं।

टीका—ब्राह्मणों के कथन को सुनकर उनके प्रति यक्ष ने कहा कि—हे ब्राह्मणो ! आप लोग क्रोध, मान, माया और लोभ तथा हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन और परिग्रह में प्रवृत्त हो रहे हो इसलिए जो ब्राह्मण उक्त व्यसनों में प्रवृत्त हैं वे वास्तव में जाति और विद्या दोनों से ही रहित हैं क्योंकि उत्तम कुल जाति और विद्या का जो सात्त्विक फल होना चाहिए वह उन में नहीं है। तथा चातुर्वर्ण्य की व्यवस्था गुण कर्म के विभाग से ही मानी गई है केवल जाति मात्र से नहीं। तथाहि—ब्राह्मणो ब्रह्मचर्येण, यथा शिल्पेन शिल्पिकः। अन्यथा नाम मात्रं स्यादिन्द्रगोपककीटवत्। अर्थात् जिस प्रकार शिल्पकला में नैपुण्य प्राप्त करने से पुरुष शिल्पी होता है उसी प्रकार ब्रह्मचर्य के सेवन से ब्राह्मण होता है। यदि उक्त न हो तो वह केवल नाम मात्र का ब्राह्मण है जैसेकि चतुर्मास में होने वाले

एक क्षुद्र कीट का नाम इन्द्रगोप है। तात्पर्य यह कि जैसे उस कीट में इन्द्रगोपता नहीं है उसी प्रकार केवल जाति मात्र से किसी में वास्तविक ब्राह्मणत्व नहीं आ सकता। एवं आप लोगों में सद्विद्या का भी अभाव है। क्योंकि जो पांचों आश्रवों का सन्मार्ग के अवलम्बन द्वारा निरोध करता है उसी को वास्तव में विद्वान् कहना अथवा मानना चाहिए। न कि केवल जाति मात्र से कोई विद्वान् हो सकता है। इसलिए जाति और विद्या से रहित में पुण्यक्षेत्रता का जो अभाव प्रतिपादन किया वह वास्तव में आप लोगों में ही घटित हो रहा है। सारांश कि चार कषाय और पांच आश्रवों से जो निवृत्त है वही वास्तव में पुण्य क्षेत्र है। इसके अतिरिक्त लौकिक शास्त्रों का वेत्ता भी हो तो भी यदि उसमें आश्रव और कषायों की प्रधानता है तो वह पापरूप क्षेत्र ही है।

जो लोग केवल वेदवक्ता होने से अपने आपको ब्राह्मण मानते हैं अब उनको उत्तर देते हुए वह यक्ष कहता है—

तुब्भेत्थ भो भारधरा गिराणं,
अट्ठं न जाणेह अहिज्ज वेए।
उच्चावयाइं मुणिणो चरन्ति,
ताइं तु खेत्ताइं सुपेसलाइं ॥१५॥

यूयमत्र भो! भारधरा गिरां,
अर्थं न जानीथाधीत्य वेदान्।
उच्चावचानि चरन्ति मुनयः,
तानि तु क्षेत्राणि सुपेशलानि ॥१५॥

पदार्थान्वय —भो–हे ब्राह्मणो! अत्थ–इस लोक में तुब्भे–तुम गिराण–वेदरूप वाणी के भारधरा–भार उठाने वाले हो अट्ठ–अर्थ को नजाणेह–नहीं जानते वेए–वेदों को अहिज्ज–पढ करके भी उच्चावयाइ–ऊंच और नीच घरों में मुणिणो–मुनि लोग–भिक्षा के लिए चरंति–विचरते हैं ताइ–वे ही तु–निश्चय खेत्ताइ–क्षेत्र सुपेसलाइ–मनोहर होते हैं।

मूलार्थ—हे ब्राह्मणो ! तुम लोग इस लोक में वेद रूप वाणी के केवल भार उठाने वाले ही हो ! क्योंकि तुमने वेदों को पढ़कर भी उनके अर्थों को नहीं जाना अत: जो मुनि लोग ऊच नीच घरों में भिक्षा के लिए फिरते हैं वे ही वास्तव में सुन्दर क्षेत्र हैं। तात्पर्य कि पुण्यरूप फल को उत्पन्न करने वाले भाव रूप उत्तम क्षेत्र मुनि ही हैं।

टीका—जो लोग केवल शास्त्रों का पाठ मात्र रट लेते हैं और उनके अर्थों का विचार नहीं करते वे लोग वास्तव में शास्त्रज्ञ नहीं होते बस इसी भाव को व्यक्त करने के लिए प्रस्तुत गाथा का उल्लेख किया गया है। यक्ष ने ब्राह्मणों के कथन का उत्तर देते हुए कहा कि तुम लोग वेदों के केवल भारवाहक हो अर्थात् उसकी वाणी का केवल बोझ ही तुमने उठा रक्खा है क्योंकि वेदों को पढ़कर भी तुमने उसके वास्तविक अर्थ—तात्पर्य को नहीं समझा ! यदि तुमने वेदार्थ को यथार्थ रूप में समझा होता तो तुमको अपने ज्ञातव्य, मन्तव्य और निदिध्यासितव्य का भी यथार्थ ज्ञान होता परन्तु वह तुममें दिखाई नहीं देता। इसी लिए हिंसक, यागादि क्रियाओं में तुम प्रवृत्त हो रहे हो ! अन्यथा तुम्हारी प्रवृत्ति सात्त्विक होनी चाहिए थी। इससे प्रतीत होता है कि तुम लोग वास्तव में वेदों के ज्ञाता नहीं हो, किन्तु विद्वान् होते हुए भी वास्तविक विद्या से विहीन हो। जब ऐसा है तब तो तुमको पुण्यरूप क्षेत्र मानना नितान्त असगत है। इसके अतिरिक्त जो मुनि लोग, उत्तम मध्यम और हीन कुलों में भिक्षा के लिए भ्रमण करते तथा पचनपाचनादि व्यापार से रहित हैं वास्तव में वे ही उत्तम क्षेत्र हैं और उन्हीं को वेदवित् समझना चाहिए। क्योंकि वहां पर मुनि की वृत्ति का इसी प्रकार से उल्लेख है। यथा—'चरेन्माधुकरीं वृत्तिम्-अपि म्लेच्छकुलादपि। एकान्नं नैव भुञ्जीत बृहस्पतिसमादपि' अर्थात् नीचकुल से तो भिक्षा लेकर निर्वाह कर लेवे परन्तु एक घर से तो—चाहे वह बृहस्पति के समान भी क्यों न हो—यति कभी भी अन्न ग्रहण न करे। इससे सिद्ध हुआ कि उत्तम क्षेत्र, सयमशील मुनि ही कहा अथवा माना जा सकता है।

जब यक्ष ने उन ब्राह्मणों को इस प्रकार का उत्तर दिया तब उस यज्ञशाला में बैठे हुए उन पंडितों के छात्रों ने उस यक्ष से जो कुछ कहा अब उसका दिग्दर्शन कराते हैं—

अज्झावयाणं पडिकूलभासी,
पभाससे किं तु सगासि अम्हं।
अवि एयं विणस्सउ अन्नपाणं,
न य णं दाहामु तुमं नियण्ठा ॥१६॥

अध्यापकानां प्रतिकूलभाषिन्,
प्रभाषसे किं तु सकाशेऽस्माकम्।
अप्येतद्विनश्यत्वन्नपाणं,
न च तद् दास्यामस्तुभ्य निर्ग्रन्थ ॥१६॥

पदार्थान्वय—अज्झावयाण–अध्यापकों के पडिकूल–प्रतिकूल भासी–भाषण करने वाले तू अम्ह–हमारे सगासि–सामने पभाससे–बोलता है किं–क्या तु–वितर्क में अवि–सम्भावना में है एय–यह प्रत्यक्ष अन्नपाण–अन्न और पानी विणस्सउ–विनष्ट हो जाए न–नहीं य–पुन ण–वाक्यालंकार में दाहामु–देंगे तुम–तुझे नियण्ठा–हे निर्ग्रन्थ।

मूलार्थ—अध्यापकों के प्रतिकूल भाषण करने वाले! तू हमारे सामने उनके विरुद्ध बोलता है? यह प्रस्तुत अन्न पानी विनष्ट भले ही हो जावे परन्तु हे निर्ग्रन्थ! तुमको नहीं देंगे।

टीका—इस गाथा में अन्य प्रतिपाद्य विषय के साथ इस भाव को भी व्यक्त किया गया है कि प्रतिकूल भाषण अभीष्ट प्राप्ति में प्रतिबन्धक होता है अर्थात् प्रतिकूल बोलने वाले को अपने अभिलषित कार्य में सफलता प्राप्त नहीं होती। जैसेकि उन विद्यार्थियों ने मुनि के प्रतिकूल भाषण को सुनकर उनसे उत्तेजित हो कहा कि हे निर्ग्रन्थ! क्या तू हमारे सामने इन अध्यापकों के प्रतिकूल भाषण करता है अर्थात् इनके विरुद्ध बोलता है। जाओ, भले ही यह प्रस्तुत अन्नादि पदार्थ सड जावें–नष्ट हो जावें परन्तु तुमको नहीं देंगे। छात्रों के इस कथन का अभिप्राय यह है कि यदि तुम हमारे गुरुओं के विरुद्ध न बोलते तो

सभव था कि हम तुम्हारे ऊपर कुछ दयाभाव लाकर तुमको कुछ भिक्षा दे भी देते किन्तु अब इसकी आशा करनी व्यर्थ है।

इस काव्य में 'किं' शब्द आक्षेपार्थक है। वृत्तिकार ने 'तु' के स्थान में 'नु' का प्रयोग किया है और उसका अर्थ 'विचार' किया है। तब इसका भावार्थ यह हुआ कि-विचार से देखा जाय तो तू क्षमा करने के भी योग्य नहीं कारण कि तू निन्दक है और निन्दक क्षमा के योग्य नहीं होता।

छात्रों के इस असभ्यतापूर्ण और तिरस्कार युक्त वचनों को सुनकर यक्ष ने उनके प्रति जो उत्तर दिया अब सूत्रकार उसका वर्णन करते हैं—

समिईहि मज्झं सुसमाहियस्स,
गुत्तीहि गुत्तस्स जिइन्दियस्स।
जइ मे न दाहित्थ अहेसणिज्जं,
किमज्ज जन्नाण लहित्थ लाहं ॥१७॥

समितिभिर्मह्यं सुसमाहिताय,
गुप्तिभिर्गुप्ताय जितेन्द्रियाय।
यदि मह्यं न दास्यथाऽथैषणीयं,
किमद्य यज्ञाना लप्स्यध्वे लाभम् ॥१७॥

पदार्थान्वय—समिईहि-समितियों से युक्त मज्झ-मुझे सुसमाहियस्स-सुन्दर समाधि वाले के लिए गुत्तिहिं-गुप्तियों से गुत्तस्स-गुप्त के लिए जिइन्दियस्स-जितेन्द्रिय के लिए जइ-यदि मे-मुझे न दाहित्थ-न देंगे अह-अथ एसणिज्ज-निर्दोष आहार तो किं-क्या अज्ज-आज जन्नाण यज्ञों का लहित्थ-प्राप्त करेंगे लाह-लाभ।

मूलार्थ—समितियों से समाहित, गुप्तियों से गुप्त और जितेन्द्रिय मुझको यदि तुम अब इस निर्दोष आहार को न दोगे तो आज इस यज्ञ के अनुष्ठान से आपको क्या लाभ प्राप्त होगा ?

टीका—इस गाथा का भावार्थ यह है कि पात्र में ही दिया हुआ दान, विशेष रूप से फलीभूत होता है कुपात्र में नहीं, जैसे मधु घृत आदि पदार्थ किसी सुन्दर और स्वच्छ पात्र में डाले हुए ही सुरक्षित और अपने रूप में रह सकते हैं उसी प्रकार दिया हुआ दान भी सुपात्र में ही फलीभूत हो सकता है। अन्यत्र नहीं। इसी हेतु से ऊपर की गाथाओं में मुनि के द्वारा पात्रता के स्वरूप का वर्णन कराया गया है तथा इस गाथा में भी उसी को दोहराया गया है। जैसेकि जो पांच पांचों समिति से समाहित और तीन गुप्ति से गुप्त एव इन्द्रियों का निग्रह करने वाला है वही सुपात्र है। इसलिए उक्त सद्गुणों वाला भिक्षु यदि किसी के घर में आवे तो अपना परम सौभाग्य समझकर उस पात्र अतिथि को श्रद्धापूर्वक भिक्षा देने का प्रयत्न करे, इसी में दाता का परम लाभ समाया हुआ है। इस आशय को मन में रखकर ही उस यक्ष ने उन छात्रों के प्रति आरम्भ किए हुए यज्ञ से उत्तम लाभ प्राप्त करने के निमित्त सुपात्ररूप में अपने आपको उपस्थित करते हुए उनको सफल भिक्षा देने का उपदेश दिया है। सारांश कि यक्ष ने उन छात्रों के प्रति कहा कि मैं सुपात्रता के गुणों से युक्त हू और तुम यज्ञ कर रहे हो अतः इस प्रस्तुत सुपात्र को दान देकर तुम भी इस आरम्भ किए हुए यज्ञ को सफल करलो। उक्त गाथा में आए हुए 'सुसमाहियस्स-गुत्तस्स' इत्यादि प्रयोगों में चतुर्थी के अर्थ में षष्ठी जानना।

छात्रों के प्रति कहे हुए यक्ष के इन वचनों को सुनकर उन छात्रों के उनके अध्यापकों ने जो कुछ कहा अब उसका वर्णन किया जाता है—

के इत्थ खत्ता उवजोइया वा,
अज्झावया वा सह खण्डिएहिं।
एयं खु दण्डेण फलएण हन्ता,
कण्ठम्मि घेत्तूण खलेज्ज जो णं ॥१८॥

केऽत्र क्षत्त्रा उपज्योतिषा वा,
अध्यापका वा सह खण्डिकैः।

एन तु दण्डेन फलकेन हत्वा,
कठ गृहीत्वा निष्कासयेयु ये ॥१८॥

पदार्थान्वय —के–कौन इत्थ–यहा पर खत्ता–क्षत्रिय हैं वा–अथवा उवजोइया–अग्नि के समीप बैठने वाले ब्राह्मण हैं वा–अथवा अज्झावया–अध्यापक खडिएहिं–छात्रों के सह–साथ हैं एय–इस मुनि को दडेण–दण्ड से फलएण–बिल्वादि फल से हता–मार कर कण्ठम्मि–कठ से घेत्तूण–पकड कर खलेज्ज–निकाल देवे जो–जो कोई समर्थ होवे ण–वाक्यालकार में है और तु–वितर्क में है।

मूलार्थ—कौन हैं यहा पर क्षत्रिय वा अग्नि के समीप बैठने वाले अथवा छात्रों के साथ रहने वाले अध्यापक–जो कि इस मुनि को दड अथवा बिल्वादि फल से ताडन करके गले से पकड कर बाहिर निकाल देवे।

टीका—इस गाथा में इस भाव को प्रकट किया है कि क्रोध के वशीभूत होकर योग्य मनुष्य भी अयोग्य काम करने को उद्यत हो जाता है। जैसेकि उस मुनि के उक्त वचनों को सुनकर क्रोध में आए हुए वे अध्यापक लोग साभिमान कहते हैं कि क्या यहा पर कोई क्षत्रिय, अथवा उपज्योतिषी–है, या छात्रों के साथ आए हुए अध्यापकों म से कोई है जो कि इस मुनि को दडादि से ताडन करता हुआ गले से पकड कर इस यज्ञमडप से बाहिर निकाल दे। कारण कि यह हमारे प्रतिकूल बोल रहा है। इसका तात्पर्य यह है कि जब वे ब्राह्मण उस यक्ष के कथन का युक्तियुक्त प्रतिवाद करने को समर्थ न हो सके तब उन्होंने क्रोध म आकर उक्तमुनि का इस प्रकार से तिरस्कार करना चाहा। वास्तव में जो पुरुष किसी वादविवाद में निरुत्तर हो जाता है और उसका स्थान बल अधिक होता है तब वह इसी प्रकार के अनुचित बर्ताव करने पर उतारू हो जाता है क्योंकि अब सिवाय बलप्रयोग के उसके पास और कुछ नहीं होता। योग्य और अयोग्य

* 'फलएण' का सस्कृत रूप 'फलकेन' होता है। फलक का अर्थ सस्कृत कोषों के अनुसार लकड़ी की फट्टी-तख्ती है किन्तु यहा पर जो बिल्वादि फल का अर्थ लिया गया है वह प्राचीन सस्कृत टीका के आधार पर है। हमारी समझ में लकड़ी का फट्टा अर्थ अधिक उपयुक्त है क्योंकि लकड़ी की फट्टी तख्ती छात्रों के पास लिखने के लिए पाठशालाओं में हर समय साथ रहती है। मूलगाथा में भी छात्रों की उपस्थिति का स्पष्ट उल्लेख है।

पुरुष में इतना ही अन्तर है प्रथम तो क्रोध के वशीभूत नहीं होते और दूसरे उसके अधीन होकर अनुचित काम करने पर उद्यत हो जाते हैं। यहां पर 'जो' शब्द वचनव्यत्यय से 'ये' के स्थान पर ग्रहण किया गया है और 'तु' शब्द 'खु' के अर्थ में निश्चय का बोधक है।

अध्यापकों के उक्त वचन को सुनकर वहां पर बैठे हुए छात्रों ने उस मुनि के साथ जो व्यवहार किया अब शास्त्रकार उसी का वर्णन करते हैं—

अज्झावयाणं वयणं सुणेत्ता,
उद्धाइया तत्थ बहू कुमारा।
दण्डेहिं वित्तेहिं कसेहि चेव,
समागया तं इसि तालयन्ति ॥१९॥

अध्यापकानां वचनं श्रुत्वा,
उद्धावितास्तत्र बहवः कुमाराः।
दण्डैर्वेत्रैः कशैश्चैव,
समागतास्तमृषिं ताडयन्ति ॥१९॥

पदार्थान्वय —अज्झावयाण—अध्यापकों के वयण—वचन को सुणेत्ता—सुनकर उद्धाइया—वेग से भाग आए तत्थ—जहां पर मुनि था—वहां बहू—बहुत कुमारा—कुमार दण्डेहिं—दण्डों से वित्तेहिं—बैंतों से कसेहिं—कशों से च—समुच्चयार्थक है एव—पादपूर्त्यर्थक है समागया—इकट्ठे मिलकर त—उस इसि—मुनि को तालयन्ति—मारते हैं।

मूलार्थ—अध्यापकों के वचन को सुनकर बड़े वेग से दौड़ते हुए वे कुमार-विद्यार्थी—जहां पर वह मुनि खड़ा था वहां पर आए और दण्ड, बेंत और चाबुक आदि से उस मुनि को ताड़ने—मारने लगे।

टीका—जिस समय अध्यापकों के उक्त वचन को वहां पर बैठे हुए विद्यार्थियों ने सुना तब वे इकट्ठे होकर बड़े वेग से दौड़कर वहां पर आगए जहां पर कि वह मुनि खड़ा था। तब अध्यापक लोगों के आदेशानुसार वे कुमार दण्ड,

बेंत और चाबुक आदि से उस मुनि को मारने लगे। क्रोध के वशीभूत हुआ पुरुष क्या कुछ नहीं कर बैठता अर्थात् क्रोधी पुरुष को कर्तव्याकर्तव्य का कुछ भी भान नहीं रहता यह इस गाथा का फलितार्थ है।

कुमारों के ताडन करने पर फिर क्या हुआ अब इसी विषय का वर्णन किया जाता है—

रन्नो तहिं कोसलियस्स धूया,
भद्द त्ति नामेण अणिन्दियंगी।
तं पासिया संजय हम्ममाणं,
कुद्दे कुमारे परिनिव्ववेइ ॥२०॥

राज्ञस्तत्र कौशलिकस्य दुहिता,
भद्रेतिनाम्नाऽनिंदितांगी ।
तं दृष्ट्वा संयत हन्यमानं,
क्रुद्धान्कुमारान्परिनिर्वापयति ॥२०॥

पदार्थान्वय—तहिं-वहां पर रन्नो-राजा कोसलियस्स-कौशलिक की धूया-पुत्री भद्दा-भद्रा त्ति-ऐसे नामेण-नाम वाली अणिंदियगी-सुन्दर अंगों वाली तं-उस मुनि को संजय-संयत को हम्ममाणं-मारते हुए को पासिया-देखकर कुद्दे-कुपित हुए कुमारे-कुमारों को परिनिव्ववेइ-सर्व प्रकार से शान्त करने लगी।

मूलार्थ—वहां पर आई हुई कौशलिक राजा की सुन्दर अंगों वाली भद्रा नाम की पुत्री ने, क्रोध में आकर उस संयत मुनि को मारते हुए कुमारों को देखकर, उन्हें सर्व प्रकार से शान्त किया—अर्थात् उनको मारने से रोका।

टीका—जिस समय वे विद्यार्थी लोग उस ऋषि को मारने लगे उस समय वहां पर कौशलिक नरेश की भद्रा नाम्नी कन्या का आगमन हुआ। वह अपने नाम के अनुरूप अपनी रूपराशि तथा अंगलावण्य में भी अपूर्व थी। उसने कुपित हुए ब्राह्मणकुमारों के द्वारा हरिकेशबल मुनि को जब मार पड़ते देखा तब उन कुमारों को उसने सर्वभाव से शान्त किया अर्थात् उनको इस अकार्य से रोक दिया।

क्योंकि वह उक्त मुनि से प्रथम परिचित थी तथा उसके तपोबल के प्रभाव को भी भली भांति जानती थी इसलिए उसने ब्राह्मण कुमारों के अनुचित वर्ताव को देखकर उनको शान्त किया। इस वास्ते इस काव्य में यह भाव व्यक्त किया गया है कि जो जिसके गुणों से परिचित होता है वह उसमें अवश्य अनुराग रखता है तथा अन्य जीवों को भी उसके गुणों से परिचित कराने का यत्न करता है। तथा जब कोई पुरुष किसी को बिना अपराध ही किसी प्रकार दण्ड देने लगता है और वह पुरुष जिसको कि दंड दिया जा रहा है–शान्तभाव से उस दंड को सहन कर रहा है तब कोई अन्य तटस्थ पुरुष उस दंड देने वाले को हटाता हुआ उस व्यक्ति की सहनशीलता की हार्दिक भाव से प्रशंसा किए बिना नहीं रहता। इसी लिए राजकुमारी भद्रा ने उन कुमारों को शान्त करके उनके प्रति उक्त मुनि के तपोबल के माहात्म्य का वर्णन किया।

अब राजकुमारी भद्रा के उक्त मुनि के सम्बन्ध में उन अध्यापकों के प्रति कहे जाने वाले वचनों का उल्लेख किया जाता है—

देवाभिओगेण निओइएणं,
दिन्नासु रन्ना मणसा न झाया।
नरिन्ददेविन्दभिवन्दिएणं,
जेणामि वंता इसिणा स एसो ॥२१॥

देवाभियोगेन नियोजितेन,
दत्ताऽस्मि राज्ञा मनसा न ध्याता।
नरेन्द्रदेवेन्द्राभिवन्दितेन,
येनास्मि वान्ता ऋषिणा स एषः ॥२१॥

पदार्थान्वय—देवाभिओगेण–देवता के अभियोग से निओइएणं–और प्रेरणा से रन्ना–राजा के दिन्नासु–मेरे को देने पर भी मणसा–मन करके न–नहीं झाया–इच्छा की नरिंद–राजा देविंद–इन्द्र के अभिवंदिएणं–वन्दनीय जेणामि–जिसने मुझे वंता–त्याग दिया इसिणा–ऋषि ने स–वह एसो–यह है।

मूलार्थ—देवता के अभियोग और प्रेरणा से राजा ने मुझे इस मुनि को दे दिया था परन्तु इस मुनि ने मुझे मन से भी नहीं चाहा। तथा राजा। महाराजा और देवेन्द्र आदि से वन्दित जिस ऋषि ने मुझे त्याग दिया है यह वही ऋषि है।

टीका—भद्रा ने उन अध्यापकों के प्रति कहा कि आप लोग इस मुनि को नहीं जानते ? यह वह ऋषि है कि जिसने मुझे भी त्याग दिया है। इस कथन से उसकी अपूर्व विषयत्यागवृत्ति और संयमनिष्ठा का वर्णन किया गया है। तथा मैं स्वयं ही इसके पास उपस्थित नहीं हुई किन्तु देवता की प्रेरणा से मेरे पिता ने मुझे इनके चरणों में उपस्थित किया था तो भी इस ऋषि ने मुझे वमन कर दिया अर्थात् मेरी तर्फ आंख उठाकर भी नहीं देखा तात्पर्य कि जैसे वमन किए हुए पदार्थ की ओर कोई भद्र पुरुष दृष्टि नहीं करता इसी प्रकार मुझे भी इसने सर्वथा हेय समझा। अतएव यह ऋषि देव और मनुष्य सभी के वन्दनीय हैं। राजकुमारी भद्रा के कहने का अभिप्राय यह है कि आप लोग इस मुनि का जो इस प्रकार से अपमान कर रहे हो यह सर्वथा अयोग्य है। इसके महत्त्व को आप लोग बिल्कुल नहीं जानते। जिसने मेरे जैसी सुन्दरी को अति तुच्छ समझ कर त्यागते हुए अपनी संयमनिष्ठा की दृढता का प्रत्यक्ष परिचय दिया हो ऐसे निःस्पृह और शान्त महात्मा की आशातना करना, इससे अधिक और कौनसा जघन्य काम है, इसलिए इस मुनि का अपमान करने के बदले इसकी अधिक से अधिक सेवा भक्ति करनी चाहिए, इसी में आपका, मेरा तथा अन्य भद्र पुरुषों का कल्याण है। यह इस गाथा का फलितार्थ है।

यहां पर 'मणसा' के आगे 'अपि' का प्रयोग कर लेना सूत्रकार को अभिमत है, तभी उक्त शब्द का 'मन से भी' यह अर्थ सगत होगा।

अब फिर इसी विषय की पुष्टि में कहते हैं—

एसो हु सो उग्गतवो महप्पा,
जिइन्दिओ संजओ बम्भयारी।
जो मे तया नेच्छइ दिज्जमाणिं,
पिउणा सयं कोसलिएण रन्ना ॥२२॥

उग्गतवा महप्पा,
संयतो ब्रह्मचारी ।
तदा नेच्छति दीयमानां,
पित्रा स्वय कोशलिकेन राज्ञा ॥२२॥

पदार्थान्वय —एसो–यह हु–निश्चय में मो–वह उग्गतवो–उग्र तप वाला महप्पा–महात्मा जिइंदिओ–जितेन्द्रिय सजओ–सयमशील बभयारी–ब्रह्मचारी जो–जिसने मे–मुझे तया–उस समय नेच्छइ–नहीं चाहा–ग्रहण किया दिज्जमाणिं–दी हुई को पिउणा–पिता द्वारा सय–स्वय–अपने आप कोसलिएण–कोशल देश के रन्ना–राजा ।

मूलार्थ—यह मुनि, प्रधान तप करने वाला, महान् आत्मा–जितेन्द्रिय, सयत और ब्रह्मचारी है। इसने मुझे उस समय पर भी स्वीकार नहीं किया, जब कि कोशल नरेश ने मेरे को इनके चरणों में स्वय आकर उपस्थित किया था अर्थात् ग्रहण करने के लिए दिया था ।

टीका—राजकुमारी भद्रा मुनि के गुणों का वर्णन करती हुई फिर कहती है कि यह मुनि बड़ा ही तपस्वी और पाचों इन्द्रियों को वश में रखने तथा निरन्तर यत्न से रहने वाला है। क्योंकि जब मेरे पिता, कोशल नरेश ने स्वयमेव प्रसन्नतापूर्वक मुझे इस मुनि को अर्पण किया था तब इस महर्षि ने मेरी मन से भी इच्छा नहीं की थी। इससे इस ऋषि के विषयत्याग और उत्तम सयम का भली भांति पता लग जाता है। जिसने अनायास-प्राप्त मेरे जैसी स्त्री का भी सर्वथा त्याग कर दिया। उसके विलक्षण त्याग और निःस्पृहता की जितनी भी प्रशसा की जावे उतनी ही कम है। सारांश कि इस प्रकार के सर्वोत्तम भिक्षु का निरादर के बदले जितना भी सत्कार हो सके उतना करना चाहिए।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

महाजसो एस महाणुभावो,
घोरव्वओ घोरपरक्कमो य ।

मा एय हीलेह अहीलणिज्जं,
मा सव्वे तेएण भे निद्दहेज्जा ॥२३॥

महायशा एष महानुभागः,
घोरव्रतो घोरपराक्रमश्च ।
मैनं हीलयताहीलनीयं,
मा सर्वान्तेजसा भवतो निर्धाक्षीत् ॥२३॥

पदार्थान्वय —महाजसो-महान यश वाला एस-यह मुनि महाणुभावो-महाप्रभावशाली घोरव्वओ-घोर व्रत वाला य-और घोरपरक्कमो-घोर पराक्रम वाला है मा-मत एयं-इसकी हीलेह-हीलना करो-क्योंकि यह अहीलणिज्जं-अहीलनीय है-हीलना के योग्य नहीं है सव्वे-सब भे-तुमको तेएण-तेज से मा निद्दहेज्जा-मत भस्म कर देवे ।

मूलार्थ—यह मुनि महान् यश वाला, महाप्रभावशाली, घोर व्रतों के आचरण करने वाला तथा घोर पराक्रम रखने वाला है। अतः इसकी अवहेलना मत करो। यह अवहेलना के योग्य नहीं है। कहीं ऐसा न हो कि यह अपने तप संचित तेज से तुम सब को भस्म कर डाले।

टीका—भद्रा कहने लगी कि यह मुनि बड़ा यशस्वी और अचिन्त्य शक्ति के धारण करने वाला है तथा अहिंसा आदि पांच महाव्रतों—जो कि अति घोर हैं—के पालन करने और तपश्चर्या में घोर पराक्रम के करने वाला अति तेजस्वी है। इस ऋषि ने विषय कषायों पर पूर्ण विजय प्राप्त कर ली है इसलिए संभव है कि इस ऋषि के जाज्वल्यमान तेज रूप अग्नि में आप सब को शलभ की भांति कहीं भस्म होने का अवसर न आ जावे अतः इसकी अवहेलना मत करो, यह अवहेलना के योग्य नहीं किन्तु पूजा के योग्य है। आत्मा में अनन्त शक्तिएं विद्यमान हैं। निग्रह और अनुग्रह की शक्ति भी उन्हीं में से एक है। यह शक्ति तपश्चर्या का एक विशिष्ट परिणामरूप है परन्तु इसको उपयोग में लाना उसके अपने अधिकार में है। इसी आशय से राजकुमारी भद्रा ने उनको शापद्वारा अथवा मुनि के अद्भुत

तेज के द्वारा भस्म होने की सभावना प्रदर्शित की है। कहने का अभिप्राय यह है कि जिस व्यक्ति मे उक्त प्रकार के गुण विद्यमान होते हैं वह शाप तथा अनुग्रह मे भी समर्थ होता है। उक्त मुनि मे ये सब गुण विद्यमान हैं इसलिए वह निग्रह और अनुग्रह करने में पूर्ण रूप से समर्थ है।

उन अध्यापकों के प्रति राजकुमारी भद्रा ने जो कुछ कहा उसको मुनि रूप मे भिक्षा के लिए खड़े हुए उस यक्ष ने भी सुना और उसके वचनों को यथार्थ सिद्ध करने के लिए उसने जो कुछ किया अब उसका दिग्दर्शन कराया जाता है—

एयाइं तीसे वयणाइं सोच्चा,
पत्तीइ भद्दाइ सुभासियाइं।
इसिस्स वेयावडियट्ठयाए,
जक्खा कुमारे विणिवारयन्ति ॥२४॥

एतानि तस्या वचनानि श्रुत्वा,
पत्न्या भद्राया सुभाषितानि।
ऋषेर्वैयावृत्यर्थं,
यक्षा कुमारान् विनिवारयन्ति ॥२४॥

पदार्थान्वय —एयाइ–इन पूर्वोक्त वयणाइ–वचनों को सोचा–सुन करके पत्तीइ–पत्नी भद्दाइ–भद्रा के सुभासियाइ–सुभाषणयुक्त तीसे–उस (भद्रा के) इसिस्स–ऋषि की वेयावडियट्ठयाए–वैयावृत्य के लिए जक्खा–यक्ष कुमारे–कुमारों को विणिवारयन्ति–विशेषरूप से निवारण करते हैं।

मूलार्थ—राजकुमारी भद्रा के उक्त सुभाषित वचनों को सुनकर उस ऋषि की सेवा में रहने वाले वे यक्ष उन कुमारो को निवारण करने लगे।

टीका—सोमदेव की धर्मपत्नी सुभद्रा के सुभाषित वचनों को सुनकर मुनि की सेवा मे रहे हुए उस यक्ष ने उन कुमारों को हटा दिया। यहा पर 'जक्खा' यह एक वचन के स्थान में जो बहुवचन का प्रयोग किया है वह यक्ष के अन्य

परिवार का सूचक है क्योंकि घर का स्वामी जिस पर श्रद्धा रखता हो उस पर उसका परिवार भी श्रद्धा रखने लग जाता है अत उक्त गाथा में बहुवचन प्रयुक्त हुआ है। इसके अनन्तर जो कुछ हुआ अब उसका वर्णन करते हैं—

ते घोररूवा ठिय अन्तलिक्खेऽसुरा,
तहिं तं जण तालयन्ति।
ते भिन्नदेहे रुहिरं वमन्ते,
पासित्तु भद्दा इणमाहु भुज्जो ॥२५॥

ते घोररूपा: स्थिता अन्तरिक्षे,
असुरास्तत्र त जन ताडयन्ति।
तान् भिन्नदेहान्रुधिरं वमत,
दृष्ट्वा भद्रेदमाह भूय. ॥२५॥

पदार्थान्वय—ते-वे यक्ष घोररूवा-भयानक रूप वाले ठिय-ठहरे अतलिक्खे-आकाश म असुरा-असुर भावयुक्त तहिं-वहा पर त-उन जण-जनों को तालयति-ताडते हैं ते-उन कुमारों को भिन्नदह-भिन्न देह वालों को रुहिर-रुधिर वमते-वमन करते हुआ को पासित्तु-देखकर भद्दा-भद्रा भुज्जो फिर इणमाहु-इस प्रकार कहन लगी।

मूलार्थ—तब अन्तरिक्ष-आकाश म ठहर हुए भयानक रूप वाले वे यक्ष असुररूप को धारण करके उन कुमारों को ताडने लगे और उनकी ताडना से शरीर म भेद होने पर वे कुमार रुधिर की वमन करने लगे अर्थात् उनके शरीर मे रुधिर टपकने लगा। यह देखकर राजकुमारी-सोमदेव की स्त्री-भद्रा फिर कहने लगी।

टीका—तब, मुनि की सेवा मे सतत रहने वाले उस यक्ष ने आकाश में बड़े भयंकर रूप को धारण करके मुनि को मारने वाले उन छात्रों की भी खूब ताड़ना की, उनके शरीरों को विदारण कर दिया और उनके मुख से रुधिर गिरने

लगा। कुमारों की इस दशा को देखकर राजकुमारी भद्रा फिर इस प्रकार निम्न-लिखित वचन कहने लगी।

यहां पर 'आहु' और 'जण' में वचन व्यत्यय किया गया है। भद्रा ने जो कुछ कहा अब उसी का वर्णन करते हैं—

गिरिं नहेहिं खणह,
अयं दन्तेहिं खायह।
जायतेयं पाएहिं हणह,
जे भिक्खुं अवमन्नह ॥२६॥

गिरिं नखैः खनथ,
अयो दन्तैः खादथ।
जाततेजसं पादैर्हथ,
ये भिक्षुमवमन्यध्वे ॥२६॥

पदार्थान्वय —गिरिं-पर्वत को नहेहिं-नखों से खणह-खोदते हो अय-लोहे को दंतेहिं-दान्तों से खायह-खाते हो जायतेय-अग्नि को पाएहिं-पैरों से हणह-हनते हो जे-जो तुम भिक्खु-भिक्षु का अवमन्नह-अपमान करते हो।

मूलार्थ—पर्वत को नखों से खोदते हो, लोहे को दान्तों से खाते हो और आग को पैरों से बुझाते हो, जो कि तुम इस भिक्षु का अपमान करते हो।

टीका—इस गाथा में 'इव' का सर्वत्र अध्याहार कर लेना। भद्रा के कथन का तात्पर्य यह है कि जैसे कोई पुरुष अपने नखों से पर्वत को खोदने की इच्छा रखता हुआ अपने इस कार्य में सफल नहीं हो सकता तथा जैसे लोहे को दान्तों से चबाया नहीं जा सकता और देदीप्यमान अग्नि को पैरों से बुझाना भी अत्यन्त कठिन है इसी प्रकार इस भिक्षु का अपमान करना भी दुस्तर है। तात्पर्य कि तुम लोग इस भिक्षु का कभी अपमान नहीं कर सकते। इसके अतिरिक्त भद्रा के कहने का यह भी अभिप्राय है कि जैसे नखों से पर्वत तो नहीं

परिवार का सूचक है क्योंकि घर का स्वामी जिस पर श्रद्धा रखता हो उस पर उसका परिवार भी श्रद्धा रखने लग जाता है अत उक्त गाथा में बहुवचन प्रयुक्त हुआ है। इसके अनन्तर जो कुछ हुआ अब उसका वर्णन करते हैं—

ते घोररूवा ठिय अन्तलिक्खेऽसुरा,
तहिं तं जण तालयन्ति।
ते भिन्नदेहे रुहिरं वमन्ते,
पासित्तु भद्दा इणमाहु भुज्जो ॥२५॥

ते घोररूपा स्थिता अन्तरिक्षे,
असुरास्तत्र त जन ताडयन्ति।
तान् भिन्नदेहान्रुधिर वमत',
दृष्ट्वा भद्रेदमाह भूय. ॥२५॥

पदार्थान्वय —ते-वे यक्ष घोररूवा-भयानक रूप वाले ठिय-ठहरे अतलिक्खे-आकाश म असुरा-असुर भावयुक्त तहिं-वहा पर त-उन जण-जनों को तालयति-ताडते हैं ते-उन कुमारों को भिन्नदेहे-भिन्न देह वालों को रुहिर-रुधिर वमत-वमन करते हुआ को पासित्तु-देखकर भद्दा-भद्रा भुज्जो फिर इणमाहु-इस प्रकार कहने लगी।

मूलार्थ—तब अन्तरिक्ष-आकाश म ठहरे हुए भयानक रूप वाले वे यक्ष असुररूप को धारण करके उन कुमारों को ताडन लगे और उनकी ताड़ना स शरीर में भेद होने पर वे कुमार रुधिर को वमन करने लगे अर्थात् उनके शरीर में रुधिर टपकने लगा। यह देखकर राजकुमारी-सोमदेव की स्त्री-भद्रा फिर कहने लगी।

टीका—तब, मुनि की सेवा मे सतत रहने वाले उस यक्ष ने आकाश में बड़े भयकर रूप को धारण करके मुनि को मारने वाले उन छात्रों की भी खूब ताड़ना की, उनके शरीरों को विदारण कर दिया और उनके मुख से रुधिर गिरने

लगा। कुमारों की इस दशा को देखकर राजकुमारी भद्रा फिर इस प्रकार निम्न-लिखित वचन कहने लगी।

यहां पर 'आहु' और 'जण' में वचन व्यत्यय किया गया है। भद्रा ने जो कुछ कहा अब उसी का वर्णन करते हैं—

गिरिं नहेहिं खणह,
अयं दन्तेहिं खायह।
जायतेयं पाएहिं हणह,
जे भिक्खुं अवमन्नह ॥२६॥

गिरिं नखैः खनथ,
अयो दन्तैः खादथ।
जाततेजस पादैर्हथ,
ये भिक्षुमवमन्यध्वे ॥२६॥

पदार्थान्वय —गिरिं-पर्वत को नहेहिं-नखों से खणह-खोदते हो अय-लोहे को दंतेहिं-दान्तों से खायह-खाते हो जायतेय-अग्नि को पाएहिं-पैरों से हणह-हनते हो जे-जो तुम भिक्खु-भिक्षु का अवमन्नह-अपमान करते हो।

मूलार्थ—पर्वत को नखों से खोदते हो, लोहे को दान्तों से खाते हो और आग को पैरों से बुझाते हो, जो कि तुम इस भिक्षु का अपमान करते हो।

टीका—इस गाथा में 'इव' का सर्वत्र अध्याहार कर लेना। भद्रा के कथन का तात्पर्य यह है कि जैसे कोई पुरुष अपने नखों से पर्वत को खोदने की इच्छा रखता हुआ अपने इस कार्य में सफल नहीं हो सकता तथा जैसे लोहे को दान्तों से चबाया नहीं जा सकता और देदीप्यमान अग्नि को पैरों से बुझाना भी अत्यन्त कठिन है इसी प्रकार इस भिक्षु का अपमान करना भी दुस्तर है। तात्पर्य कि तुम लोग इस भिक्षु का कभी अपमान नहीं कर सकते। इसके अतिरिक्त भद्रा के कहने का यह भी अभिप्राय है कि जैसे नखों से पर्वत तो नहीं

खोदा जाता किन्तु नख ही नष्ट हो जाते हैं, लोहा दान्तों से तो चबाया नहीं जा सकता किन्तु दान्त ही टूट जाते हैं एवं जिस प्रकार पैरों से अग्नि की ज्वाला शान्त होने के बदले पैरों को ही जला देती है उसी प्रकार तुम लोग इस मुनि का अपमान करते हुए स्वयं ही अपमानित होगे, इसको कष्ट देते हुए स्वयं कष्ट में पड़ोगे, साराश कि इससे मुनि का तो कुछ बिगड़ने का नहीं है जो कुछ भी बिगाड़ होगा वह सब तुम्हारा ही होगा।

भद्रा ने फिर कहा कि—

आसीविसो उग्गतवो महेसी,
घोरव्वओ घोरपरक्कमो य।
अगणिं व पक्खन्द पयंगसेणा,
जे भिक्खुयं भत्तकाले वहेह ॥२७॥

आशीविष उग्रतपा महर्षि,
घोरव्रतो घोरपराक्रमश्च।
अग्निमिव प्रस्कन्दथ पतगसेना,
ये भिक्षुक भक्तकाले विध्यथ ॥२७॥

पदार्थान्वय —आसीविसो-आशीविष लब्धि वाला उग्गतवो-प्रधान तप करने वाला महेसी-महर्षि है घोरव्वओ-घोर व्रतों के पालन करने वाला य-और घोरपरक्कमो-घोर पराक्रम करने वाला है व-जैसे अगणिं-आग में पयगसेणा-पतगों की सेना पक्खद-पड़ती है-उसी प्रकार तुम भी जे-जो भिक्खुय-भिक्षु को भत्तकाले-भोजन काल में वहेह-मारते हो।

मूलार्थ—यह मुनि आशीविषलब्धि वाला है, घोर व्रतों का आचरण करने वाला है तथा घोर पराक्रमी है, अत जैसे पतगों की सेना आग में पड़ कर उसको बुझाना चाहती है ठीक उसी प्रकार भोजनकाल में उपस्थित हुए इस भिक्षु को अभिहनन करते हुए तुम भी पतगों की तरह ही आचरण कर रहे हो।

टीका—भद्रा ने कहा कि यह मुनि आशीविष-लब्धि से युक्त है अर्थात् जैसे आशीविष नाम का सर्प महाभयकर होता है उसी प्रकार यह मुनि भी लब्धि सम्पन्न होने से शाप देने तथा अनुग्रह करने में समर्थ है। तथा यह उग्रतपस्वी और घोर व्रतों के आचरण करने वाला एव घोर पराक्रमशाली है। अत इस प्रकार के महातपस्वी को—जो कि आप लोगों के पुण्य के उदय से भिक्षा के लिए इस यज्ञमडप में उपस्थित हुआ है—उल्टा आप लोग मारने के लिए उद्यत हुए हो। सो तुमारा यह उद्योग ठीक वैसा ही है जैसाकि पतगों की सेना का अग्नि में कूद कर उसको बुझाने के लिए उद्योग करना, तात्पर्य कि जिस प्रकार पतगे, अग्नि में गिरकर उसको बुझाने के बदले स्वय ही जल जाते हैं उसी प्रकार आप लोग इस मुनि को तो क्या मारोगे किन्तु स्वय ही नष्ट हो जाओगे।

प्रस्तुत गाथा में जो भोजनकाल का उल्लेख किया है उसका तात्पर्य यह है कि इस समय पर तो चाहे कोई भी व्यक्ति उपस्थित हो उसको भी दान देना प्रत्येक गृहस्थ का मुख्य कर्तव्य है फिर ऐसे गुण-सम्पन्न तपस्वी मुनि का तो जितना भी हो सके उतना सत्कार करना चाहिए।

अब भद्रा इस विषय में उनके कर्तव्य को बतलाती हुई कहती है—

सीसेण एयं सरणं उवेह,
समागया सव्वजणेण तुब्भे।
जइ इच्छह जीवियं वा धणं वा,
लोगंपि एसो कुविओ डहेज्जा ॥२८॥

शीर्षेणैनं शरणमुपेत,
समागताः सर्वजनेन यूयम्।
यदीच्छथ जीवितं वा धनं वा,
लोकमप्येष कुपितो दहेत् ॥२८॥

पदार्थान्वय—सीसेण–मस्तक से एय–इस मुनि की सरणं–शरण उवेह–ग्रहण करो समागया–इकट्ठे होकर सव्वजणेण–सर्व जनों के साथ तुब्भे–तुम जइ–

यदि इच्छह–चाहते हो जीवियं–जीवन को वा–अथवा धणं–धन को लोगपि–लोक को भी एसो–यह कुविओ–कुपित हुआ २ डहेज्जा–दग्ध करने में समर्थ है।

मूलार्थ—यदि तुम अपने जीवन और धन की रक्षा चाहते हो तो सर्वजनों के साथ इकट्ठे होकर मस्तक से इस मुनि की शरण को ग्रहण करो अर्थात् इसके चरणों में गिरकर इससे क्षमा मांगो। क्योंकि कुपित हुआ यह मुनि सारे लोक को भी भस्म कर देने की शक्ति अपने में रखता है।

टीका—इसके अनन्तर सोमदेव की धर्मपत्नी भद्रा ने उन अध्यापकों के प्रति कहा कि तुम सब लोग मिलकर इस मुनि की शरण ग्रहण करो अन्यथा आपकी रक्षा का कोई उपाय नहीं, क्योंकि कुपित हुआ यह मुनि, आप तो क्या, समस्त लोक को भी भस्म कर देने में समर्थ है। अतः सर्व प्रकार के गर्व का परित्याग करके तुमको इस मुनि की शरण में ही उपस्थित होना परम कल्याणकारी है। भद्रा के कथन का भीतरी रहस्य तो यह है कि यह मुनि शांति का अगाध समुद्र है परम निस्पृही है इसलिए इसकी शरण में जाने से तुम्हारे जीवन और धन की रक्षा होने के अतिरिक्त तुमको परमशान्ति और अभीष्ट–सिद्धि का भी लाभ होगा। इसके अनन्तर मुनि को मारने के लिए दौड़ कर गए हुए उन विद्यार्थियों की जो दशा उस समय यक्ष के कोप द्वारा हो रही थी अब सूत्रकार उसका वर्णन करते हैं—

अवहेडियपिट्ठिसउत्तमंगे,
पसारिया बाहु अकम्मचेट्ठे।
निब्भेरियच्छे रुहिरं वमन्ते,
उड्ढंमुहे निग्गयजीहनेत्ते ॥२९॥

अवहेठितपृष्ठसदुत्तमांगान्,
प्रसारितबाहूनकर्मचेष्टान्।
प्रसारिताक्षान् रुधिरं वमतः,
ऊर्ध्वमुखान्निर्गतजिह्वानेत्रान् ॥२९॥

पदार्थान्वय —अवहेडिय-नीचे गिरा हुआ है पिट्टि-पीठ पर्यन्त सउत्त-मंगे-मस्तक जिनका पसारिया-पसारी हुई बाहु-भुजाएं अकम्मचिट्ठे-क्रिया रहित है चेष्टा जिनकी निब्भेरियच्छे-पसारी हुई आंखों वाले रुहिर-रुधिर को वमते-वमते हुए उड्ढमुहे-मुख जिनका ऊंचा हो रहा है निग्गय-निकली हुई हैं जीहनेत्ते-जिह्वा और आंखें जिनकी।

मूलार्थ—नीचे गिरा हुआ मस्तक, पीठ तक पसारी हुई भुजाएं तथा चेष्टा से रहित शरीर और पसारी हुई आंखें एवं मुख से रुधिर निकल रहा है, ऊपर को मुख हो रहा है जिह्वा तथा आंखें निकल रही हैं, इस प्रकार की दशा में उन कुमारों को देखा।

टीका—यक्ष के कोप से उन कुमारों की जो दशा हो रही थी उसी का दिग्दर्शन प्रस्तुत गाथा में कराया गया है। यज्ञमंडप में बैठे हुए अध्यापक लोगों ने अपने विद्यार्थियों की जो दशा देखी उसी का वर्णन इस गाथा में है। जैसे कि उस कुमारमंडली का—कुमारों का—मस्तक नीचे गिरा हुआ है, दोनों भुजा पसारी हुई हैं, मुख से रुधिर बह रहा है, जीभ और आंखें बाहिर निकल रही हैं तथा शरीर निश्चेष्ट हो रहा है।

यहां पर 'निब्भेरियच्छे' यह देशी प्राकृत का प्रयोग है। इसके अनन्तर क्या हुआ अब इसी बात को कहते हैं—

ते पासिया खण्डिय कट्ठभूए,
विमणो विसण्णो अह माहणो सो।
इसिं पसाएइ सभारियाओ,
हीलं च निन्दं च खमाह भन्ते ! ॥३०॥

तान् दृष्ट्वा खण्डिकान्काष्ठभूतान्,
विमना विषण्णोऽथ ब्राह्मणः सः।
ऋषिं प्रसादयति सभार्याकः,
हीलां च निन्दां च क्षमध्वं भदन्त ! ॥३०॥

पदार्थान्वय —ते-उन खडिए-छात्रों को कट्ठभूए-काष्ठ के समान हुओं २ को पासिया-देखकर विमणो-विमन विसण्णो-विषादयुक्त अह-अथ स-वह माहणो-ब्राह्मण इसिं-ऋषि को पसाएइ-प्रसन्न करता है सभारियाओ-भार्या को साथ लेकर भंते-हे भगवन्! हील-हीलना च-और निंद-निंदा च-पादपूर्ति में खमाह-क्षमा करें।

मूलार्थ—काष्ठ की तरह चेष्टारहित हुए उन छात्रों को देखकर सोमदेव को बहुत विषाद हुआ! और वह अपनी भार्या को साथ लेकर उक्त मुनि को प्रसन्न करने के लिए उनके पास गया और कहने लगा कि हे भगवन्! आपकी जो हीलना और निन्दा हमारे द्वारा हुई है उसके वास्ते आप क्षमा करो।

टीका—सोमदेव ने-जो कि यज्ञमंडप का अधिष्ठाता था-उन कुमारों की इस प्रकार की दशा को देखकर मनमें बहुत पश्चात्ताप किया और इस कृत्य से उसको बहुत खेद हुआ तब वह अपनी भद्रा नाम की भार्या को साथ लेकर उक्त ऋषि को प्रसन्न करने के निमित्त उसके चरणों में उपस्थित होकर क्षमा की याचना करने लगा अर्थात् अपने अपराधों की क्षमा मांगने लगा।

अब क्षमा के ही प्रकार का वर्णन करते हैं यथा—

बालेहि मूढेहिं अयाणएहिं,
जं हीलिया तस्स खमाह भन्ते।
महप्पसाया इसिणो हवन्ति,
न हु मुणी कोवपरा हवन्ति ॥३१॥

बालैर्मूढैरज्ञैः
यद् हीलितास्तत्क्षमध्वम् भदन्त!।
महाप्रसादा ऋषयो भवन्ति,
न खलु मुनयः कोपपरा भवन्ति ॥३१॥

पदार्थान्वय —बालेहिं-बालकों ने मूढेहिं-मूढों ने-मूर्खों ने अयाणएहिं-अज्ञानियों ने जं-जो हीलिया-आपकी हीलना की है तस्स-उसको भंते-हे भगवन्!

खमाह-क्षमा करें महप्पसाया-महाप्रसाद-प्रसन्नता वाले इसिणो-ऋषि लोग हवंति-होते हैं हु-निश्चय ही मुणी-साधु कोवपरा-कोधयुक्त नहवंति-नहीं होते।

मूलार्थ—हे भगवन्! इन मूढ़ अज्ञानी बालकों ने आपकी जो अवहेलना की है आप उसे क्षमा करें, क्योंकि ऋषि लोग सदा ही प्रसन्नचित्त वाले होते हैं। इसी लिए मुनि लोग किसी पर क्रोध नहीं करते।

टीका—सोमदेव नाम के ब्राह्मण ने उस मुनि के पास आकर उन बालकों के अपराध की क्षमायाचना की और कहा कि हे भगवन्! इन बालकों ने आपकी जो अवज्ञा की है उसको आप क्षमा करें, क्योंकि ये बालक वास्तव में अज्ञानी और मूर्ख हैं। तथा आप महाकृपालु हैं इसलिए आप जैसे महात्मा पुरुष किसी पर कोप नहीं करते किन्तु अविनीतो पर भी दयाभाव ही दिखलाते हैं। इस काव्य में मुनि के स्वभाव का बहुत ही सुन्दर चित्र खींचा है जिससे कि सापराधों पर भी मुनिजनों को अपना अनुकम्पा-भाव ही रखना चाहिए इस बात का सुन्दर उपदेश मिलता है। तथा गाथा में 'तस्स' के स्थान पर यद्यपि 'तत' शब्द का प्रयोग करना चाहिए था तथापि प्राकृत के नियम को लेकर ऐसा हुआ है अर्थात् 'तत' के स्थान पर 'तस्स' का प्रयोग हुआ है। सोमदेव के वचनों को सुनकर उस ऋषि ने जो उत्तर दिया अब उसी का शास्त्रकार वर्णन करते हैं—

पुव्विं च इण्हिं च अणागयं च,
मणप्पदोसो न मे अत्थि कोइ।
जक्खा हु वेयावडियं करेन्ति,
तम्हा हु एए निहया कुमारा ॥३२॥

पूर्वं चेदानीं चानागतं च,
मनःप्रद्वेषो न मेऽस्ति कोऽपि।
यक्षाः खलु वैयावृत्त्यं कुर्वन्ति,
तस्मात्खल्वेते निहताः कुमाराः ॥३२॥

पदार्थान्वय —पुव्विं-पहले च-और इण्हिं-इस समय च-तथा अणागय-अनागत काल में च-सभावना मे है मणप्पदोसो-मन का द्वेष न-नहीं मे-मेरे अत्थि-है कोइ-थोडा भी जक्खा-यक्ष हु-निश्चय ही-मेरी वेयावडिय-वैयावृत्त्य करेंति-करते हैं तम्हा-इसलिए हु-जिससे एए-ये-प्रत्यक्ष निहया-ताडन किये गए हैं कुमारा-कुमार ।

मूलार्थ—इस यज्ञमडप में आने से प्रथम तथा इस समय और आगे को भी मेरा तुम्हारे ऊपर मन से थोड़ा सा भी द्वेष नहीं है ! किन्तु यक्ष मेरी सेवा में रहते हैं अत ये कुमार उन्हीं यक्षों के द्वारा अभिहत अर्थात् ताड़ित हुए हैं।

टीका—सोमदेवनाम के ब्राह्मण की विनय प्रार्थना को सुनकर उस मुनि ने कहा कि मेरा तो प्रथम और अब तथा आगे को भी आप लोगों के ऊपर किसी प्रकार का भी विद्वेष नहीं है । इसका अभिप्राय यह है कि मैं तो शत्रु और मित्र दोनों पर ही समभाव रखने वाला हू अर्थात् मित्र से मेरा कोई प्यार नहीं और शत्रु से कोई द्वेष नहीं, तात्पर्य कि वीतरागता की ओर झुके हुए मुनि का इस ससार में कोई भी शत्रु अथवा मित्र नहीं । उसके लिए तो प्राणिमात्र ही उसकी आत्मा के समान है इसलिए मैंने इन कुमारों का किसी प्रकार का अनिष्ट नहीं किया, किन्तु मेरी सेवा में रहने वाले यक्ष का यह कोप अवश्य है और उसी के द्वारा इन कुमारों की यह दशा हुई है ।

यहा पर 'हु' यह एव के अर्थ में उपयुक्त हुआ है । मुनि के इस प्रकार के शान्त वचनों को सुनकर वे अध्यापक लोग फिर उसी की स्तुति करने लगे, यथा—

अत्थं च धम्मं च वियाणमाणा,
तुब्भे न वि कुप्पह भूइपन्ना ।
तुब्भं तु पाए सरणं उवेमो,
समागया सव्वजणेण अम्हे ॥३३॥

अर्थं च धर्मं च विजानानाः,
यूयं नापि कुप्यथ भूतिप्रज्ञाः ।

युष्माकं तु पादौ शरणमुपेम',
समागता' सर्वजनेन वयम् ॥३३॥

पदार्थान्वय —अत्थ-अर्थ के च-और धम्म-धर्म के च-समुच्चय अर्थ मे वियाणमाणा-जानने वाले हैं तुब्भे-आप नवि-नहीं कुप्पह-कोप करने वाले हैं भूइपन्ना-रक्षा करने की बुद्धि वाले तु-निश्चय ही तुब्भ-आपके पाए-चरणों का सरणं-शरण उवेमो-ग्रहण करते हैं अम्हे-हम लोग समागया-इकट्ठे मिलकर सव्वजणेण-सर्व जनों के साथ।

मूलार्थ—हे भगवन्! आप अर्थ और धर्म के जानने वाले हैं तथा कदाचित् भी क्रुद्ध होने वाले नहीं है। क्योंकि आपकी बुद्धि सदा रक्षा करने वाली है अत' हम सब लोग आपके चरणों की शरण ग्रहण करते हैं अर्थात् आपकी शरण में आए हैं।

टीका—अध्यापक लोग मिलकर मुनि की सेवा मे उपस्थित होते हुए उनसे फिर प्रार्थना करते हैं-हे भगवन्! आप समस्त शास्त्रों के अर्थ-रहस्य के जानकार तथा दशविध यतिधर्म के पूर्ण ज्ञाता हैं इसलिए आप में अणुमात्र भी क्रोध नहीं है। तथा आप भूतिप्रज्ञ अर्थात् हर एक जीव की मगल कामना, वृद्धि और रक्षा के करने वाले है अत हम सब मिलकर आपकी शरण में आए हैं। यहा पर 'भूति' शब्द से-मगल, वृद्धि और रक्षा ये तीनों अर्थ अभिप्रेत हैं। तात्पर्य कि आप सब का कल्याण चाहते हैं, किसी का विनाश नहीं चाहते अतएव आप में सब के लिए रक्षा की बुद्धि है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

अच्चेमु ते महाभाग,
न ते किंचि न अच्चिमो।
भुंजाहि सालिमं कूरं,
नाणावंजणसंजुयं ॥३४॥

अर्चयामस्त्वां महाभाग,
न तव किञ्चिन्नार्चयाम ।
भुक्ष्व शालिमय कूर,
नानाव्यञ्जनसयुतम् ॥३४॥

पदार्थान्वय —महाभाग-हे महाभाग ! ते-आपकी अच्चेमु-हम पूजा करते हैं ते-आपका किंचि-किंचित्-अवयव ऐसा न-नहीं है जो नअच्चिमो-पूजने योग्य नहीं हो भुनाहि-भोजन करो सालिम-तण्डुल कूर-विशिष्ट ओदन-पकाया हुआ भात नाणानजण-नाना प्रकार के व्यजनों से सजुय-सयुक्त ।

मूलार्थ—हे महाभाग ! हम आपकी पूजा करते हैं, आपके शरीर का ऐसा कोई भी अग नहीं जो पूजा के योग्य न हो ! आप नाना प्रकार के व्यजनों महित शुद्ध शालियों से निर्माण किए चावलों का भोजन कीजिए ।

टीका—वे ब्राह्मण कहते हैं कि हे महाभाग ! हे पूज्य ! हम आपकी सर्व प्रकार से पूजा करते हैं । आपकी चरणरेणु तथा आपके शरीर का अन्य कोई भी अवयव ऐसा नहीं है जो कि पूजने के योग्य न हो, अत हमारी प्रार्थना को स्वीकार करते हुए आप शुद्ध शालि-धान्यविशेष-से उत्पन्न हुए और इस यज्ञ वाटिका म बने हुए चावलों का भोजन कीजिए । यह चावल-ओदन-नाना प्रकार के दधि आदि पदार्थों से उपसस्कृत हैं अथवा नाना प्रकार के व्यजनों-मसालों-से सस्कृत-सस्कार किए हुए हैं ।

इस गाथा में भक्ति के अतिरेक का दिग्दर्शन कराया गया है । तथा 'त्वा' के स्थान म 'ते' का प्रयोग सुप् के व्यत्यय से जानना । अब फिर इसी विषय का प्रतिपादन करते है—

इमं च मे अत्थि पभूयमन्नं,
तं भुंजसू अम्ह अणुग्गहट्ठा ।
बाढं ति पडिच्छइ भत्तपाणं,
मासस्स ऊ पारणए महप्पा ॥३५॥

इदं च मेऽस्ति प्रभूतमन्नं,
तद् भुङ्क्ष्वास्माकमनुग्रहार्थम्।
बाढमिति प्रतीच्छति भक्तपानं,
मासस्य तु पारणके महात्मा ॥३५॥

पदार्थान्वय —इम–यह–प्रत्यक्ष च–पुन मे–मेरे पभूय–प्रभूत अन्न–अन्न अत्थि–है त–वह भुजसू–खाओ अम्ह–हमारे अणुग्गहट्ठा–अनुग्रह के लिए बाढ–मुनि ने कहा कि स्वीकार है ति–इस प्रकार कहकर भत्तपाण–भक्त और पान को पडिच्छइ–ग्रहण करता है ऊ–वितर्क मे मासस्स–मास के पारणए–पारने में महप्पा–महात्मा।

मूलार्थ—सोमदेव ने कहा–हे मुने! मेरे यज्ञमडप में यह प्रचुर अन्न तयार है। आप हमारे पर अनुग्रह करते हुए इसे स्वीकार करो। मुनि ने कहा 'स्वीकार है'–इस प्रकार कहकर एक मास के पारने के निमित्त उस महात्मा ने अन्न और पानी को ग्रहण किया।

टीका—इस गाथा मे सोमदेव की विनम्र प्रार्थना पर हरिकेशबल मुनि के भिक्षाग्रहण करने का उल्लेख किया गया है अर्थात् सोमदेव नाम के ब्राह्मण ने हरिकेशबल मुनि की स्तुति करने के बाद जब उससे नम्रतापूर्वक भिक्षाग्रहण करने की प्रार्थना की तब उक्त मुनि ने आहार लेने की अनुमति प्रकट करते हुए वहा से आहार लेकर मास के उपवास का पारण किया। तात्पर्य कि सयमशील मुनि की यह वृत्ति है कि यदि कोई पुरुष अज्ञानतावश प्रथम उसका तिरस्कार करता हुआ पीछे से विनम्र होकर प्रार्थना करे तो फिर उसको मुनि निराश न करे किन्तु वहा से अपने योग्य आहार लेकर उसको सफलमनोरथ बनाने का ही प्रयत्न करे। इसी नियम के अनुसार उक्त मुनि ने भिक्षा को ग्रहण किया यहा पर 'बाढ' यह स्वीकार अर्थ में अव्यय है यथा–बाढ–एवमस्तु इत्यादि।

भिक्षाग्रहण करने के अनन्तर जब उसके द्वारा मुनि ने मास के उपवास का पारण किया तब उसके बाद वहा पर क्या हुआ अब इसी विषय का वर्णन करते हैं—

तहियं गन्धोदयपुप्फवासं,
दिव्वा तहिं वसुहारा य वुट्ठा।
पहयाओ दुन्दुहीओ सुरेहिं,
आगासे अहो दाणं च घुट्ठं ॥३६॥

तत्र गन्धोदकपुष्पवर्षं,
दिव्या तत्र वसुधारा च वृष्टा।
प्रहता दुन्दुभयः सुरैः,
आकाशेऽहो दानं च घुष्टम् ॥३६॥

पदार्थान्वय—तहियं-उस समय गंधोदय-गंधोदक पुप्फवासं-पुष्पों की वृष्टि दिव्वा-प्रधान तहिं-वहां पर य-और वसुहारा-द्रव्य की वुट्ठा-वर्षा हुई पहयाओ-बजाई दुन्दुहीओ-दुन्दुभिएं सुरेहिं-देवताओं ने आगासे-आकाश में च-पुनः अहोदाणं-अहोदान घुट्ठं-ऐसा घोषित किया गया।

मूलार्थ—उस समय गन्धोदक और पुष्पों की वर्षा तथा सुवर्ण की वृष्टि हुई। और देवों द्वारा आकाश में देवदुन्दुभिएं बजाई गईं तथा उक्त दान की महिमा का गान किया गया।

टीका—उक्त मुनि ने जिस समय उस यज्ञवाटिका में मास श्रमण का पारण किया उस समय देवों ने आकाश से सुगन्धित जल और पुष्पों की वर्षा की तथा वसुधारा-सुवर्ण की वृष्टि की तथा देवदुन्दुभिएं बजाई गईं और प्रस्तुत दान की प्रशंसा की गई। योग्यपात्र में विशिष्ट श्रद्धा से अर्पण किया गया पदार्थ कितने उच्चफल के देने वाला होता है तथा तपश्चर्यामय जीवन का आत्मशुद्धि के अतिरिक्त लोक में भी कितना विलक्षण प्रभाव होता है एवं शुद्ध बुद्धि से किया गया सुपात्र दान किस सीमा तक ऐहिक और पारलौकिक श्रेय का साधक होता है इत्यादि बातों का प्रस्तुत गाथा के भावार्थ से विशेष स्पष्टीकरण होता है। इसके अतिरिक्त प्रस्तुत गाथा के भावार्थ से यह भी सहज ही में ध्वनित होता है कि

दान करने से लक्ष्मी देवों के द्वारा वृद्धि को प्राप्त होती है अतः दान करने से लक्ष्मी क्षीण हो जावेगी ऐसा सकुचित विचार दानशील पुरुष के हृदय मे कभी नहीं आना चाहिए। जैसे कूप मे जल निकलने पर वह खाली नहीं होता किन्तु उसमें शुद्ध, पवित्र और जल आने लग जाता है यही दृष्टान्त दान के विषय मे भी जान लेना चाहिए तात्पर्य कि दान से लक्ष्मी की कमी नहीं होती किन्तु वह प्रतिदिन बढती है।

उक्त मुनि के इस प्रकार माहात्म्य को देखकर अति विस्मय को प्राप्त हुए वे अध्यापक लोग इस प्रकार कहने लगे—

सक्खं खु दीसइ तवोविसेसो,
न दीसई जाइविसेस कोई।
सोवागपुत्तं हरिएससाहुं,
जस्सेरिसा इड्ढि महाणुभागा ॥३७॥

साक्षात् खलु दृश्यते तपोविशेषः,
न दृश्यते जातिविशेषः कोऽपि।
श्वपाकपुत्रं हरिकेशसाधुं,
यस्येदृशी ऋद्धिर्महानुभागा ॥३७॥

पदार्थान्वय —खु–निश्चय ही सक्खं–साक्षात् तवो–तप का विसेसो–विशेष दीसई–देखा जाता है–किन्तु जाइविसेस–जाति का विशेष कोई–थोडा सा भी नदीसइ–नहीं देखा जाता–देखो सोवागपुत्त–चाडाल के पुत्र हरिएस–हरिकेश साहु–साधु को जस्स–जिसकी ईरिसा–इस प्रकार की इड्ढि–ऋद्धि और महाणुभागा–महाभाग्य है।

मूलार्थ–निश्चय ही तप की विशेषता तो यह प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर हो रही है और जाति की विशेषता तो थोडी सी भी नजर नहीं आती देखो! इस चण्डाल पुत्र हरिकेश साधु को कि जिसकी इस प्रकार की ऋद्धि और भाग्य है।

टीका—मुनि के तपोबल की इस प्रत्यक्ष महिमा को देखकर आश्चर्य-मग्न हुए वे अध्यापक लोग आपस में इस प्रकार कहने लगे कि वास्तव में तप का ही प्रभाव प्रत्यक्ष है, अर्थात् इसी की विशिष्टता संसार में दृष्टिगोचर होती है और जाति का वैशिष्ट्य तो प्राय विश्वासगम्य ही है अर्थात् प्रत्यक्षरूप में उसका कोई भी प्रभाव देखने में नहीं आता। यदि वस्तुत जाति का कोई विशिष्ट महत्त्व होता तो देवतागण ब्राह्मण के अतिरिक्त और किसी के भी अनुचर न बनते परन्तु देखने में इससे सर्वथा विपरीत आता है। देखो यह हरिकेशबल नाम का साधु कितने हीनकुल वा हीनजाति में उत्पन्न हुआ है। परन्तु इसका तपोबल इतना बलवान् है कि उसके प्रभाव से मनुष्य तो क्या देवता भी इसकी सेवा में उपस्थित होना, अपना परमसौभाग्य समझते हैं। इससे प्रतीत होता है कि केवल जाति में कोई गौरव अथवा महिमा की बात नहीं, वह तो आत्मशुद्धि और उसके साधन-भूत तपोविशेष में है। इसलिए बुद्धिमान् पुरुषों को चाहिए कि वे केवल जाति के अभिमान में फसे न रहकर अपने आत्मा में गुणोत्कर्ष के सम्पादनार्थ अधिक से अधिक प्रयत्न करें यही इस गाथा का सक्षिप्त भावार्थ है।

इसके अनन्तर हरिकेशबल मुनि ने उन अध्यापकों को विनीत और उपशान्त मोह वाले जानकर जो हितकारी उपदेश किया अब शास्त्रकार उसका वर्णन करते हैं—

किं माहणा जोइसमारभन्ता,
उदएण सोहिं बहिया विमग्गहा।
जं मग्गहा बाहिरियं विसोहिं,
न तं सुइट्ठं कुसला वयन्ति ॥३८॥

किं ब्राह्मणा ज्योति समारभमाणा',
उदकेन शुद्धिं बाह्या विमार्गयथ।
या मार्गयथ बाह्यां विशुद्धिं,
न तत् स्विष्ट कुशला वदन्ति ॥३८॥

पदार्थान्वय —किं–क्या माहणा–हे ब्राह्मणो ! जोइ–अग्नि का समारभता–समारम्भ करते हुए–और उदएण–जल से सोहिं–शुद्धि बहिया–बाहिर की विमग्गहा–अन्वेषण करते हो ज–जो मग्गहा–अन्वेषण करते हो बाहिरिय–बाहिर विसोहिं–विशुद्धि का मार्ग न–नहीं त–वह मार्ग सुइट्ठ–सुयोग्य–सुन्दर–इस प्रकार कुसला–कुशल पुरुष वयति–कहते हैं।

मूलार्थ—हे ब्राह्मणो ! तुम क्यों अग्नि का आरम्भ करते हो तथा पानी से बाहिर की शुद्धि की गवेषणा करते हो क्योंकि जो मार्ग, केवल बाहिर की विशुद्धि का है उसको कुशल पुरुष अच्छा नहीं समझते।

टीका—ब्राह्मणों को उपदेश देते हुए मुनि ने कहा कि तुम लोग इस अग्नि का क्यों आरम्भ कर रहे हो तथा जल के द्वारा केवल बाहिर की शुद्धि की अभिलाषा भी क्यों कर रहे हो ? क्योंकि जो मार्ग केवल बाहिर की शुद्धि का है उसको–कुशल–विचारशील–तत्त्ववेत्ता–लोग अच्छा नहीं समझते। कारण कि इस बाह्यशुद्धि से आन्तरिक शुद्धि की कोई सभावना नहीं होती और आन्तरिक शुद्धि के बिना भावशुद्धि का होना असभव है इसलिए आत्मविकास की इच्छा रखने वाले महानुभावों को बाह्यशुद्धि को गौणता में रखकर सर्व प्रकार से आन्तरिक शुद्धि को ही प्राप्त करना चाहिए। यहा पर इतना और भी समझ लेना चाहिए कि मुनि, बाह्यशुद्धि का सर्वथा निषेध नहीं करते और ना ही उनका यह उपदेश है, उनके कथन का तात्पर्य तो यह है कि इस बाह्यशुद्धि से अन्तरग शुद्धि की इच्छा रखनी भूल है, इसलिए जो पुरुष केवल बाह्यशुद्धि से आत्मशुद्धि का होना मानते या समझते हैं वे भ्रान्त हैं। उनका विचार तो ऐसा है जैसे किसी ज्वर वाले पुरुष का स्नान करने ज्वर को उतारने का विचार हो अर्थात् जैसे केवल स्नान कर लेने से ज्वर का उतरना दुस्तर है–और विपरीत इसके अधिक होने की ही सभावना है इसी प्रकार बाह्यशुद्धि से आन्तरिक निर्मलता-प्राप्ति की आशा करना भी केवल मनोरथ मात्र ही प्रतीत होता है।

यहा गाथा मे आया हुआ 'किं' अधिक्षेपार्थक है। अब इसी विषय का उपपत्तिपूर्वक वर्णन करते हैं—

कुसं च जूवं तणकट्ठमग्गिं,
सायं च पायं उदगं फुसन्ता।
पाणाइ भूयाइ विहेडयन्ता,
भुज्जो वि मन्दा पकरेह पावं ॥३९॥

कुशं च यूपं तृणकाष्ठमग्निं,
सायं च प्रातरुदकं स्पृशन्तः।
प्राणिनो भूतान् विहेठमानाः,
भूयोऽपि मन्दाः प्रकुरुथ पापम् ॥३९॥

पदार्थान्वयः—कुसं-कुशा च-और जूवं-यूप-यज्ञस्तम्भ तण-तृण कट्ठ-काष्ठ अग्गिं-अग्नि को स्पर्श करते हो सायं-सायंकाल च-और पायं-प्रातःकाल उदगं-उदक को फुसन्ता-स्पर्श करते हुए पाणाइ-प्राणियों का तथा भूयाइ-भूतों का विहेडयन्ता-विनाश करते हुए भुज्जोवि-फिर भी तुम मंदा-मन्दबुद्धि पावं-पाप को पकरेह-करते हो।

मूलार्थ—कुशा, यूप तथा काष्ठ और अग्नि तथा सायं और प्रातःकाल में उदक का स्पर्श करते हुए एवं प्राणियों और भूतों का विनाश करते हुए फिर भी तुम मन्दबुद्धि होकर पापकर्म का उपार्जन करते हो।

टीका—हरिकेशबल मुनि कहते हैं कि तुम लोग शुद्धि के व्याज से पापकर्म का उपार्जन कर रहे हो। जैसे कि यज्ञ के लिए कुशा लाते हो, यूप-यज्ञस्तम्भ-का निर्माण करते हो, हवन के लिए वीरणादि तृण और समिधा इकट्ठी करके उसका अग्नि में होम करते हो, तथा सायं प्रातः उदक का सेवन करते हो अर्थात् शुद्धि के निमित्त जल का स्पर्श करते हो, तात्पर्य कि इस प्रकार की क्रियाओं द्वारा प्राणियों और भूतों का विनाश करते हुए पापकर्म का ही संचय होता है परन्तु तुम लोग इन उक्त क्रियाओं को शुद्धि का कारण मान रहे हो, यही तुम्हारी अज्ञानता का सूचक है। क्योंकि स्नानादि क्रियाएं व्यवहार पथ में केवल शरीर

की शुद्धि का ही कारण मानी जाती हैं, आत्मशुद्धि में तो इनका कोई उपयोग नहीं है। यही उक्त गाथा का रहस्य है। अपिच-प्राणा द्वित्रिचतु प्रोक्ता, भूतास्तु तरव· स्मृता। जीवा पञ्चेन्द्रिया ज्ञेया, शेषा सत्त्वा प्रकीर्तिता ॥१॥ इत्यादि प्रमाणों से तुम्हारे यज्ञारम्भ में नाना प्रकार के जीवों का प्रत्यक्ष विनाश हो रहा है। तथा उदकादि से होने वाले मात्र बाह्य शौच से ही आन्तरिक-आध्यात्मिक शौच की अभिलाषा रखना यही तुम्हारी भूल है क्योंकि तुमको यथार्थबोध नहीं है।

मुनि के इस प्रकार के कथन को सुनकर वे ब्राह्मण लोग अपनी २ शंकाओं को निवृत्त करने के लिए उक्त मुनि से यज्ञविषयक इस प्रकार से प्रश्न करने लगे यथा—

कहं चरे भिक्खु वयं जयामो,
पावाइ कम्माइ पुणोल्लयामो।
अक्खाहि णे संजय जक्खपूइया,
कहं सुइट्ठं कुसला वयन्ति ॥४०॥

कथं चरामो भिक्षो वयं यजामः,
पापानि कर्माणि पुनः प्रणुदामः।
आख्याहि नः संयत! यक्षपूजित!,
कथं स्विष्टं कुशला वदन्ति ॥४०॥

पदार्थान्वयः—भिक्खु–हे भिक्षो वयं–हम कहं–किस प्रकार चरे–आचरण करें जयामो–यज्ञ करें पावाइ–पाप कम्माइ–कर्म पुणोल्लयामो–जिससे दूर हो जावें अक्खाहि–कहो णे–हमको संजय–हे संयत! जक्खपूइया–हे यक्षपूजित! कहं–किस प्रकार सुइट्ठं–अतिश्रेष्ठ–यज्ञ कुसला–कुशल पुरुष वयंति–कहते हैं।

मूलार्थ—हे भिक्षो! हम किस प्रकार का यज्ञ करें, जिसके करने से पापकर्म दूर हो जावें सो हमारे प्रति आप कहें। तथा हे संयत! हे यक्षपूजित! कुशल पुरुष किस को स्विष्ट–अतिश्रेष्ठ–कहते हैं।

टीका—इस गाथा मे यज्ञ के वास्तविक स्वरूप को समझने के लिए ब्राह्मणों ने मुनि से प्रश्न किया है। वे कहते हैं कि पापकर्मों को दूर करने के लिए किस प्रकार के यज्ञ का आरम्भ करना चाहिए क्योंकि प्रस्तुत यज्ञ को तो आपने हिंसात्मक होने से पाप का कारण बतलाया है इसलिए ऐसा कौनसा यज्ञ है जिससे पापों का नाश हो तथा कुशल पुरुष, जिसको अतिश्रेष्ठ तथा इष्ट फल के देने वाला कहते हैं। ब्राह्मणों के प्रश्न करने का अभिप्राय यह है कि जब तक वस्तु तत्त्व का प्रथम ज्ञान न हो जावे तब तक उसका सम्यक् रीति से अनुष्ठान नहीं हो सकता इसलिए वे मुनि के प्रति कहते हैं कि हम किस प्रकार का आचरण करें अर्थात् कौनसा यज्ञ करें, जिससे पापों का विनाश हो एवं वह कौनसा यज्ञ है कि जिसको उत्तम पुरुषों ने अतिश्रेष्ठ बतलाया है। इस प्रश्न में यज्ञ का स्वरूप और उसके अनुष्ठान की विधि यह दोनों ही बातें समाविष्ट हैं। तथा प्रस्तुत गाथा में 'कहचरे' यहां पर तिङ् व्यत्यय किया हुआ है अर्थात 'कहचरेम' इस उत्तम पुरुष की बहुवचनात्मक क्रिया के स्थान में यह प्रयुक्त हुआ है।

अब मुनि ने उक्त प्रश्न का इस प्रकार उत्तर दिया यथा—

छज्जीवकाए असमारभन्ता,  
मोसं अदत्तं च असेवमाणा।  
परिग्गहं इत्थिओ माण मायं,  
एयं परिन्नाय चरन्ति दन्ता ॥४१॥

षड्जीवकायानसमारभमाणा,  
मृषाऽदत्त चासेवमाना।  
परिग्रह स्त्रियो मान माया,  
एतत्परिज्ञाय चरन्ति दान्ता ॥४१॥

पदार्थान्वय —छज्जीवकाए-षड्जीवकाय के जीवों का असमारभन्ता-समारम्भ न करते हुए मोस-असत्य च-और अदत्त-चोरी को असेवमाणा-सेवन न करते हुए परिग्गह-परिग्रह इत्थिओ-स्त्रियें माण-मान माय-माया एयं-यह सब

परिन्नाय—भली भांति जानकर चरंति—आचरण करते हैं दंता—जिन्होंने इन्द्रियों का दमन किया है।

मूलार्थ—छ काय के जीवों का समारम्भ न करते हुए, असत्य और चोरी का सेवन न करते हुए तथा परिग्रह, स्त्री, मान और माया इन सबका भली भांति त्याग करके इन्द्रियों का दमन करते हुए तुम विचरो अर्थात् इस प्रकार से आचरण करो।

टीका—ब्राह्मणों के प्रश्न का उत्तर देते हुए मुनि ने उनसे कहा कि तुम लोग छ काय के जीवों की हिंसा न करते हुए, असत्य और चोरी का त्याग करते हुए, परिग्रह और स्त्रियों का त्याग एवं क्रोध, मान, माया आदि कषायों का परित्याग करते हुए, इतना ही नहीं किन्तु ज्ञपरिज्ञा से उक्त बातों के फलाफल का विचार करके फिर प्रत्याख्यान परिज्ञा से जिन्होंने इनका त्याग किया है वे उक्त गुण वाले जीव यज्ञ करते हैं सो तुम भी उक्त गुणों को धारण करके ऐसे पवित्र यज्ञ का आचरण करो। उक्त गाथा में मुनि ने अपने उत्तर मे अहिंसा आदि पांचों महाव्रतों के सेवन और क्रोध आदि चारों कषायों के परित्याग का उपदेश करते हुए सात्त्विक यज्ञ के स्वरूप मे उसके अधिकारी का स्वरूप बड़ी सुन्दरता से दर्शाया है। तात्पर्य कि उत्तम पुरुषों ने जिस यज्ञ की प्रशंसा की है अर्थात् जिस प्रकार के यज्ञ को वे अति श्रेष्ठ बतलाते हैं उसके अनुष्ठान का अधिकार इन्हीं पुरुषों को है जिनमे उक्त गुणों का समावेश हो। तथा किसी २ प्रति में 'चरंति' के स्थान पर 'चरेयु' क्रियापद दिया हुआ है जो कि केवल प्रथम प्रश्न से ही सम्बन्ध रखता है। तात्पर्य कि ब्राह्मणों का प्रथम प्रश्न यही था 'कहचरेम' हम कैसे चलें और मुनि ने उत्तर दिया कि इस विधि से चलो। प्रथम प्रश्न का उत्तर देने के अनन्तर अब ब्राह्मणों के शेष प्रश्नों का उत्तर देते हैं, यथा—

सुसंवुडा पंचहिं संवरेहिं,
इह जीवियं अणवकंखमाणा।
वोसट्ठकाया सुइचत्तदेहा,
महाजयं जयइ जन्नसिट्ठं ॥४२॥

सुसवृता पचभि सवरे,
इह जीवितमनवकांक्षत ।
व्युत्सृष्टकाया शुचित्यक्तदेहा,
महाजय यजन्ते श्रेष्ठयज्ञ ॥४२॥

पदार्थान्वयः—पचहिं–पाच सवरेहिं–सवरों से सुसवुडा–जो सवृत हैं इह–इस जन्म म जीविय–अपने जीवन की अणवकखमाणा–इच्छा न करते हुए वोसट्ठकाया–काया की ममता जिन्होंने छोडी हुई है वे सुइ–पवित्र हैं चत्तदेहा–त्यक्त देह हैं महाजय–कर्मों को जय करने वाले जन्नसिट्ठ–श्रेष्ठ यज्ञ को जयइ–यजते हैं–करते हैं।

मूलार्थ—जो पाच सवरों से सवृत्त, इस जन्म में सयमरहित जीवन की इच्छा न रखने वाले और परिषहों को सहन करते हुए जिन्होंने शरीर के ममत्व को त्याग दिया है वे ही पवित्र हैं और वे ही जीव कर्मों के जय करने वाले श्रेष्ठ यज्ञ का अनुष्ठान करते हैं।

टीका—मुनि कहते हैं कि जिन पुरुषों ने सवर द्वारा हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन और परिग्रह रूप आस्रवों का निरोध किया है तथा जो इस जन्म म असयत जीवन व्यतीत करने की इच्छा नहीं रखते, एव शीतोष्ण आदि परिषहों को सहन करने के लिए जिन्होंने शरीर के ममत्व का त्याग कर दिया है और जो कषायों के त्याग तथा व्रतों के पालन से पवित्र हो रहे हैं तथा देहादि के लिए किसी प्रकार का अभिमान न होने से जो त्यक्त-देह कहलाते हैं वे ही पुरुष कर्म-रूप वैरियों के विनाश करने वाले परम श्रेष्ठ-आध्यात्मिक यज्ञ का अनुष्ठान करने वाले हैं। तात्पर्य कि इन उक्त गुण वाले सत्पुरुषों की भाति तुम उक्त प्रकार से ही यज्ञ का आरम्भ करो।

प्रस्तुत गाथा में 'महाजय' यह क्रिया विशेषण है और 'जयइ' यहा पर वचन-व्यत्यय किया हुआ है–जैसे 'यजते' पद होने पर भी 'जयता' इसी क्रिया-पद का सद्भाव है।

इस प्रकार जिन क्रियाओं द्वारा आरम्भ किया हुआ यज्ञ पापों का नाशक तथा श्रेष्ठ पुरुषों के द्वारा आचरणीय है उसका वर्णन श्रवण करने के अनन्तर अब ब्राह्मण लोग उक्त यज्ञ के उपकरणों के विषय मे पूछते हैं यथा—

के ते जोई के व ते जोइठाणे,
का ते सुया किं व ते कारिसंगं।
एहा य ते कयरा सन्ति भिक्खू,
कयरेण होमेण हुणासि जोइं ॥४३॥

किं ते ज्योतिः किं वा ते ज्योति· स्थानं,
कास्ते स्रुच किंते करीषांगम्।
एधाश्च ते कतरा· शान्तिर्भिक्षो,
कतरेण होमेन जुहोषि ज्योतिः ॥४३॥

पदार्थान्वय —ते-तुम्हारे जोइ-अग्नि के-कौनसी है केवते-कौनसा तुम्हारे जोइठाणे-अग्नि स्थान-कुण्ड है काते-कौनसा तुम्हारे सुया-स्रुव है व-और किं-क्या ते-तुम्हारे कारिसंग-अग्नि को प्रदीप्त करने का साधन है य-फिर ते-तुम्हारे एहा-समिधा कयरा-कौनसी हैं भिक्खू-हे भिक्षो! संति-शांति पाठ-कौनसा है कयरेण-किस होमेण-होम से-हवन से हुणासि-हवन करते हो और जोइ-ज्योति को-तृप्त करते हो।

मूलार्थ—हे भिक्षो! तुम्हारे अग्नि कौनसी है? और कौनसा अग्नि-कुण्ड है, कौनसा स्रुव-स्रोआ है तथा अग्नि प्रज्वलित करने का साधन रूप कारिषग क्या है एवं तुम्हारे समिधा कौनसी हैं और कौनसा शांतिपाठ है। किस हवन से तुम अग्नि को प्रसन्न करते हो?

टीका—ब्राह्मणों ने मुनि से पूछा कि आपके मत में अहिंसामय आध्यात्मिक यज्ञ ही वास्तविक यज्ञ है तो बतलाइए कि उस यज्ञ में अग्नि कौनसी है और अग्नि कुण्ड कौनसा है? तथा जिससे अग्नि में आहुति दी जाती है वह

स्रुव–स्रोया–कौनसा है ? तथा अग्नि के प्रचण्ड करने के लिए शमी आदि वा मधु घृतादि सामग्री कौनसी है ? एवं यज्ञ की समिधा–लकड़ियें कौनसी हैं ? और कष्टों को दूर करने के निमित्त शांतिपाठ आपके हा कौनसा है ? और किस हवन से आप अग्नि को प्रसन्न करते हैं। ब्राह्मणों ने उक्त मुनि से यज्ञ के जो उपकरण पूछे हैं उनसे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि उनके आरम्भ किए हुए यज्ञ में जो उपकरण काम में आते हैं उसके अनुसार मुनि के द्वारा प्रदर्शित किए गए अहिंसात्मक यज्ञ में भी उनकी आवश्यकता होगी तब उस यज्ञ में वे कौन और किस प्रकार के हैं यह जानना भी उनके लिए बहुत जरूरी है इसलिए उन्होंने उक्त मुनि से यज्ञसम्बन्धी उपकरणों के विषय में प्रश्न किया जो कि परम आवश्यक प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त प्रस्तुत विषय मे एक बात और ध्यान देने के योग्य है वह यह कि उस समय वैधयज्ञों में पशुवध की प्रथा नहीं थी या बन्द हो चुकी थी। यदि होती तो विधियज्ञ में प्रवृत्ति रखने वाले ब्राह्मणों के साथ मुनि के यज्ञसम्बन्धी जो प्रश्नोत्तर हुए हैं उनमे पशुवध का उल्लेख भी किसी न किसी प्रकार से अवश्य आता। परन्तु न तो मुनि ने ही इसकी अपने भाषण में कहीं पर चर्चा की और न ही ब्राह्मणों ने उनके प्रति अन्य उपकरणों के साथ पशु के स्थानापन्न पदार्थ को पूछा अर्थात् 'किंतेपसु' आपके यज्ञ म हवन के लिए पशु कौनसा है ऐसा न तो ब्राह्मणों ने ही पूछा और न ही याज्ञिक हिंसा का वर्णन करते हुए मुनि ने ही उसका जिक्र किया। तात्पर्य कि यदि उस समय यज्ञ मे पशुवध की प्रथा होती तो जैसे प्रस्तुत सूत्र की ३८ वीं और ३९ वीं गाथा म, मुनि ने आरम्भ किए हुए यज्ञ में मात्र अग्नि, जल और वनस्पति के जीवों का वध होने से उनके यज्ञ को हिंसात्मक बतलाया परन्तु ऐसा नहीं कहा कि आप लोग इस यज्ञ में अज–अश्व–आदि पशुओं का वध करते हो इसलिए आपका यह यज्ञ हिंसात्मक है। इससे प्रतीत होता है कि उस समय पशुवध की प्रवृत्ति नहीं थी और यदि थी भी तो उस समय वह विनष्टप्राय हो चुकी थी। वास्तव मे पशुवध की प्रथा के सचालक मासलोलुपी जीव ही प्रतीत होते हैं उन्हीं के इस कुत्सित आचार से पवित्र यज्ञ शब्द भी लाछित हो रहा है अन्यथा 'यज' धातु से निष्पन्न होने वाला यज्ञ शब्द तो–देव-पूजा, दान और सगतिकरण आदि अर्थों मे ही व्यवहृत है, अत विचारशील पुरुषों को सदा निरवद्य यज्ञों का ही अनुष्ठान

करना चाहिए जैसा कि ऊपर बतलाया गया और आगे बतलाया जावेगा।

अब ब्राह्मणों द्वारा पूछे गए प्रश्नों का उक्त मुनि अनुक्रम से उत्तर देते हैं यथा—

तवो जोई जीवो जोइठाणं,
जोगा सुया सरीरं कारिसंगं।
कम्मेहा संजमजोगसन्ती,
होमं हुणामि इसिणं पसत्थं ॥४४॥

तपो ज्योतिर्जीवो ज्योतिः स्थान,
योगाः स्रुचः शरीरं करीषांगम्।
कर्मैधाः संयमयोगाः शान्तिः,
होमेन जुहोम्यृषीणां प्रशस्तेन ॥४४॥

पदार्थान्वय —तवोजोई–तप रूप अग्नि है जीवो–जीव जोइठाण–अग्नि का स्थान है जोगा–मन वचन और कायरूप योग सुया–स्रोआ है सरीर–शरीर कारिसग–करीषाग है कम्म–कर्म एहा–इधन है सयमजोग–सयम व्यापार संती–शातिपाठ है होम–होम से–चारित्र यज्ञ से हुणामि–हवन करता हू जो इसिण–ऋषियों को पसत्थ–प्रशस्त है।

मूलार्थ—तप रूप अग्नि है, जीव अग्नि का स्थान है, तीनों योग स्रुव है, शरीर करीषाग है, कर्म एध–इन्धन है और सयम व्यापार शातिपाठ है, इस प्रकार के होम से–चारित्ररूप यज्ञानुष्ठान से–मैं अग्नि को प्रसन्न करता हू जिसको ऋषियों ने प्रशस्त माना है, वा जो ऋषियों के लिए प्रशस्त है।

टीका—मुनि ने अहिंसामय आध्यात्मिक यज्ञ के विषय में किए गए ब्राह्मणों के प्रश्नों का अनुक्रम से जो उत्तर दिया वह इस प्रकार है—

प्र०—आपके यज्ञ में अग्नि क्या है ? उ०—तपरूप। प्र०—अग्नि-कुण्ड कौनसा है ? उ०—जीवात्मा। प्र०—अग्नि-कुण्ड म जिसके द्वारा चरु आदि की आहुति दी जाती है वह स्रुव–स्रोआ कौनसा है ? उ०—मन वचन और कायरूप

सुव-स्रोया-कौनसा है ? तथा अग्नि के प्रचंड करने के लिए शमी आदि वा मधु घृतादि सामग्री कौनसी है ? एवं यज्ञ की समिधा-लकडियें कौनसी हैं ? और कष्टों को दूर करने के निमित्त शांतिपाठ आपके हां कौनसा है ? और किस हवन से आप अग्नि को प्रसन्न करते हैं। ब्राह्मणों ने उक्त मुनि से यज्ञ के जो उपकरण पूछे हैं उनसे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि उनके आरम्भ किए हुए यज्ञ में जो उपकरण काम में आते हैं उसके अनुसार मुनि के द्वारा प्रदर्शित किए गए अहिंसात्मक यज्ञ में भी उनकी आवश्यकता होगी तब उस यज्ञ में वे कौन और किस प्रकार के हैं यह जानना भी उनके लिए बहुत जरूरी है इसलिए उन्होंने उक्त मुनि से यज्ञसम्बन्धी उपकरणों के विषय में प्रश्न किया जो कि परम आवश्यक प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त प्रस्तुत विषय में एक बात और ध्यान देने के योग्य है वह यह कि उस समय वैधयज्ञों में पशुवध की प्रथा नहीं थी या बन्द हो चुकी थी। यदि होती तो विधियज्ञ में प्रवृत्ति रखने वाले ब्राह्मणों के साथ मुनि के यज्ञसम्बन्धी जो प्रश्नोत्तर हुए हैं उनमें पशुवध का उल्लेख भी किसी न किसी प्रकार से अवश्य आता। परन्तु न तो मुनि ने ही इसकी अपने भाषण में कहीं पर चर्चा की और न ही ब्राह्मणों ने उनके प्रति अन्य उपकरणों के साथ पशु के स्थानापन्न पदार्थ को पूछा अर्थात् 'किंतेपसु' आपके यज्ञ में हवन के लिए पशु कौनसा है ऐसा न तो ब्राह्मणों ने ही पूछा और न ही याज्ञिक हिंसा का वर्णन करते हुए मुनि ने ही उसका जिक्र किया। तात्पर्य कि यदि उस समय यज्ञ में पशुवध की प्रथा होती तो जैसे प्रस्तुत सूत्र की ३८ वीं और ३९ वीं गाथा में, मुनि ने आरम्भ किए हुए यज्ञ में मात्र अग्नि, जल और वनस्पति के जीवों का वध होने से उनके यज्ञ को हिंसात्मक बतलाया परन्तु ऐसा नहीं कहा कि आप लोग इस यज्ञ में अज-अश्व-आदि पशुओं का वध करते हो इसलिए आपका यह यज्ञ हिंसात्मक है। इससे प्रतीत होता है कि उस समय पशुवध की प्रवृत्ति नहीं थी और यदि थी भी तो उस समय वह निनष्टप्राय हो चुकी थी। वास्तव में पशुवध की प्रथा के सचालक मांसलोलुपी जीव ही प्रतीत होते हैं उन्हीं के इस कुत्सित आचार से पवित्र यज्ञ शब्द भी लाञ्छित हो रहा है अन्यथा 'यज' धातु से निष्पन्न होने वाला यज्ञ शब्द तो-देव-पूजा, दान और संगतिकरण आदि अर्थों में ही व्यवहृत है, अतः विचारशील पुरुषों को सदा निरवद्य यज्ञों का ही अनुष्ठान

करना चाहिए जैसा कि ऊपर बतलाया गया और आगे बतलाया जावेगा।

अब ब्राह्मणों द्वारा पूछे गए प्रश्नों का उक्त मुनि अनुक्रम से उत्तर देते हैं यथा—

तवो जोई जीवो जोइठाणं,
जोगा सुया सरीरं कारिसंगं।
कम्मेहा संजमजोगसन्ती,
होमं हुणामि इसिणं पसत्थं ॥४४॥

तपो ज्योतिर्जीवो ज्योतिः स्थानं,
योगाः स्रुचः शरीरं करीषांगम्।
कर्मैधाः संयमयोगाः शान्तिः,
होमेन जुहोम्यृषीणां प्रशस्तेन ॥४४॥

पदार्थान्वय —तवोजोई–तप रूप अग्नि है जीवो–जीव जोइठाणं–अग्नि का स्थान है जोगा–मन वचन और कायरूप योग सुया–स्रोआ है सरीर–शरीर कारिसंग–करीषांग है कम्म–कर्म एहा–इन्धन है संयमजोग–संयम व्यापार संती–शांतिपाठ है होमं–होम से–चारित्र यज्ञ से हुणामि–हवन करता हूं जो इसिणं–ऋषियों को पसत्थं–प्रशस्त है।

मूलार्थ—तप रूप अग्नि है, जीव अग्नि का स्थान है, तीनों योग स्रुव हैं, शरीर करीषांग है, कर्म एध–इन्धन है और संयम व्यापार शांतिपाठ है, इस प्रकार के होम से–चारित्ररूप यज्ञानुष्ठान से–मैं अग्नि को प्रसन्न करता हूं जिसको ऋषियों ने प्रशस्त माना है, वा जो ऋषियों के लिए प्रशस्त है।

टीका—मुनि ने अहिंसामय आध्यात्मिक यज्ञ के विषय में किए गए ब्राह्मणों के प्रश्नों का अनुक्रम से जो उत्तर दिया वह इस प्रकार है—

प्र०–आपके यज्ञ में अग्नि क्या है? उ०–तपरूप। प्र०–अग्नि-कुण्ड कौनसा है? उ०–जीवात्मा। प्र०–अग्नि-कुण्ड में जिसके द्वारा घृत आदि की आहुति दी जाती है वह स्रुव–स्रोआ कौनसा है? उ०–मन वचन और कायरूप

योग। प्र०–यज्ञ की सामग्री कौनसी है ? उ०–शरीर। प्र०–यज्ञ के लिए समिधा कौनसी है ? उ०–शुभाशुभ कर्म। प्र०–शांति पाठ कौनसा है ? उ०–संयमव्यापार प्र०–किस हवन से अग्नि को प्रसन्न करते हो ? उ०–उक्त प्रकार के हवन से अग्नि को प्रसन्न करते हैं जो ऋषियों के लिए प्रशस्त है। इस प्रश्नोत्तरमाला का तात्पर्य इस प्रकार से है–प्रथम तप को ज्योति–अग्नि–बतलाया गया है उसका आशय यह है कि तप में कर्ममल को भस्म कर देने की शक्ति है। और वह तप जीव के आश्रित है इसलिए उस तप रूप अग्नि का स्थान जीव है। एवं मन वचन और काय योग को स्रुच्–स्रुवा कहने का तात्पर्य यह है कि शुभाशुभ कर्मों का आगमन इन्हीं के द्वारा होता है तथा जिस प्रकार मधु घृत आदि चरु के प्रक्षेप से अग्नि प्रज्वलित हो उठती है उसी प्रकार शरीर में ही यह तप रूप अग्नि प्रदीप्त होती है अतः शरीर को करीषाग बतलाया है। यहां पर समिधा के स्थानापन्न कर्म हैं अर्थात् जैसे शमी, पलाश आदि की लकड़िएं अग्निकुण्ड में डालने से भस्म हो जाती हैं उसी प्रकार तप रूप अग्नि में कर्म रूप इंधन भस्म हो जाते हैं। और संयम व्यापार से ही सर्व जीवों को शांति मिलती है अतः प्रस्तुत यज्ञ में वही शांतिपाठ है। इस प्रकार उक्त यज्ञ की सारी ही उपकरण सामग्री का वर्णन कर दिया गया। यहां पर 'होमेन' के स्थान पर जो 'होम' पाठ दिया है वह विभक्ति के व्यत्यय से जानना। तथा यही हवन ऋषियों के लिए प्रशस्त है इस कथन से प्रतीत होता है कि उक्त प्रकार की हवन विधि, केवल त्यागी ऋषियों के लिए ही प्रतिपादन की गई है और गृहस्थों के लिए तो केवल पशुवध जिनमें हो ऐसे यज्ञों का ही निषेध है किन्तु अन्न धनादि रूप यज्ञों का उनके लिए निषेध नहीं।

इस प्रकार मुनि के उत्तर से यज्ञ के स्वरूप का निश्चय करके अब ब्राह्मण लोग स्नानादि क्रिया के विषय में पूछते हैं, यथा—

के ते हरए के य ते सन्तितित्थे,
कहिं सिणाओ व रयं जहासि।
आइक्ख णे संजय जक्खपूइया,
इच्छामो नाउं भवओ सगासे ॥४५॥

कस्ते ह्रदः किंच ते शान्तितीर्थं,
कस्मिन् स्नातो वा रजो जहासि ।
आख्याहि नः संयत यक्षपूजित !,
इच्छामो ज्ञातु भवतः सकाशात् ॥४५॥

पदार्थान्वय —के–कौनसा ते–तुम्हारे हरए–जलाशय है य–और के–कौनसा ते–तुम्हारा संतितित्थे–शांति तीर्थ है कहिं–किस स्थान पर सिणाओ–स्नान करते हुए व–वा रय–कर्म रज को जहासि–छोडते हो णे–हमको संजय–हे संयत ! जक्खपूइया–हे यक्षपूजित ! आइक्ख–सुनाए भवओ–आपके सगासे–समीप से नाउ–जानने को इच्छामो–चाहते हैं ।

मूलार्थ—हे संयत ! हे यक्षपूजित ! आपका जलाशय–सरोवर–कौनसा है ? और कौनसा शान्तिरूप तीर्थ है ? तथा किस स्थान पर स्नान करते हुए कर्म-रूप मल को छोडते हो ? हम आप से जानना चाहते हैं आप हमारे प्रति कहें ।

टीका—यहां पर ब्राह्मणों ने ऋषि से तीन बात पूछी हैं, १ जलाशय, २ शांतिरूप तीर्थ और ३ स्नान करने का स्थान । वास्तव में ये तीनों बातें एक ही प्रश्न के अन्तर्गत हैं, अर्थात् जलपूर्ण वह तीर्थस्थान कौनसा है कि जिसमें स्नान करने से आत्मा में लगा हुआ कर्ममल धुल जाता है ? ब्राह्मणों के इस प्रश्न का यह भी आशय है कि प्रथम, मुनि ने उनके प्रति यह कहा था कि तुम लोग दोनों समय पानी का स्पर्श करते हो और इसके द्वारा शुद्धि की गवेषणा करते हो परन्तु कुशल पुरुषों ने इस बाह्यशुद्धि को उचित नहीं बतलाया क्योंकि यह अन्तरंगशुद्धि में कारणभूत नहीं है । इस पर वे ब्राह्मण लोग उक्त मुनि से प्रश्न करते हैं कि कृपा करके आप ही हमें बतलावें कि आपका स्नान करने का तालाब कौनसा है और किस प्रकार के स्नान से आन्तरिकशुद्धि की प्राप्ति होती है ? तात्पर्य कि जिस प्रकार बाह्य सरोवरादि के जल में स्नान करने से शरीर का मल दूर होकर उसकी शुद्धि होती है उसी प्रकार आन्तरिकशुद्धि के लिए किस प्रकार के जल का उपयोग करना चाहिए ? जिससे कि कर्म रूप मल दूर हो जाता है इत्यादि ।

इन उक्त प्रश्नों का उत्तर देते हुए मुनि ने जो कुछ कहा अब उसी का वर्णन करते हैं—

धम्मे हरए वम्भे सन्तितित्थे,
अणाविले अत्तपसन्नलेसे ।
जहिं सिणाओ विमलो विसुद्धो,
सुसीइभूओ पजहामि दोसं ॥४६॥

धर्मो ह्रदो ब्रह्म शान्तितीर्थं,
अनाविल आत्मप्रसन्नलेश्ये ।
यस्मिन् स्नातो विमलो विशुद्ध,
सुशीतीभूत प्रजहामि दोषम् ॥४६॥

पदार्थान्वय —धम्मे-धर्म हरए-ह्रद-तालाव है वभे-ब्रह्मचर्य सतितित्थे-शातितीर्थ है अणाविले-कलुप भाव से रहित अत्तपसन्नलेसे-आत्मा प्रसन्न लेश्या है जहिं-जिसमें सिणाओ-स्नान किया हुआ विमलो-मल से रहित और विसुद्धो-विशुद्ध हो जाता है सुसीइभूओ-अत्यन्त शीतल होकर दोसं-कर्म दोप को पजहामि-भली भाति छोडता हू ।

मूलार्थ—धर्मरूप तडाग है ब्रह्मचर्य शातितीर्थ है और कलुप भावरहित आत्मा प्रसन्न लेश्या है, जिसमें स्नान किया हुआ आत्मा निर्मल और विशुद्ध हो जाता है । इस प्रकार अत्यन्त शीतल होकर दोपो को छोडता हू ।

टीका—इस गाथा म ब्राह्मणों के प्रश्नों का उत्तर मुनि ने दृष्टात और दार्ष्टान्त भाव से दिया है, जैसेकि—बाह्य स्नान के लिए एक जलाशय होता है उसी प्रकार आतरिक स्नान के लिए अहिंसा धर्म रूप जलाशय है जोकि कर्म रूप मल को दूर करने में समर्थ है । तथा जिस प्रकार तडाग में सोपानादिक होते हैं उसी प्रकार अहिंसाधर्म रूप तडाग के ब्रह्मचर्यादि रूप तीर्थ-सोपान हैं यह तीर्थ कर्मरूप मल को जड़ से दूर करने में तथा मिथ्यात्वादि कालुष्यरहित होने से आत्मा की प्रसन्न लेश्या के सम्पादन में समर्थ है । अत सिद्ध हुआ कि ब्रह्मचर्य और शाति ये दोनों धर्मरूप तडाग के सुदृढ तीर्थ-सोपान

हैं। सो इस प्रकार के धर्मरूप जलाशय में स्नान किया हुआ आत्मा निर्मल–कर्म मल से रहित होकर निष्कलङ्क हो जाता है। तथा जिस प्रकार कषायरूप ताप से रहित होकर अत्यन्त शीतलता को प्राप्त होता हुआ मैं दोषों को त्याग रहा हू उसी प्रकार तुमको भी कर्मरूप मल से रहित होने का प्रयत्न करना चाहिए।

अपि च ४५ वीं और ४६ वीं गाथा में आए हुए प्रश्नोत्तरों की तालिका इस प्रकार समझनी चाहिए—

प्र०–स्नान के लिए जलाशय कौनसा है? उ०–अहिंसारूप धर्म। प्र०–उस जलाशय का तीर्थ–सोपान कौन है? उ०–ब्रह्मचर्य और शांति। प्र०–किसमें स्नान करने से कर्मरज दूर होता है? उ०–उक्त तीर्थ मे स्नान करने से कर्ममल से रहित हुआ यह आत्मा प्रसन्न लेश्या वाला होता है। प्र०–क्या इस जलाशय में स्नान करने से आत्मा निर्मल–शुद्ध हो जाता है? उ०–हा, इसी जलाशय में स्नान करने से आत्मा कर्ममल से रहित होकर विशुद्ध हो जाता है। प्र०–आप किस जलाशय मे स्नान करके परमशांति को प्राप्त होते हुए कर्ममल को छोडते हैं? उ०–मैं उक्त धर्म रूप जलाशय मे स्नान करके अत्यन्त शांति को प्राप्त होता हुआ कर्मरज को दूर करता हू। प्र०–हम किस जलाशय में स्नान करें? उ०–तुम भी इसी जलाशय में स्नान करके कर्ममल से रहित होने का प्रयत्न करो।

अब उक्त स्नान का महत्त्व वर्णन करते हुए ऋषि कहते हैं—

एयं सिणाणं कुसलेहिं दिट्ठं,
महासिणाणं इसिणं पसत्थं।
जहिं सिणाया विमला विसुद्धा,
महारिसी उत्तमं ठाणं पत्ते ॥४७॥

त्ति बेमि।

इति हरिएसिज्जं अज्झयणं समत्तं ॥१२॥

एतत्स्नान कुशलैर्दृष्ट,
महास्नानमृपीणां प्रशस्तम् ।
यस्मिन्स्नाता विमला विशुद्धा',
महर्पय उत्तम स्थान प्राप्ता' ॥४७॥

इति ब्रवीमि ।

इति हरिकेशीयमध्ययन समाप्त ॥१२॥

पदार्थान्वय —एय-यह पूर्वोक्त सिणाण-स्नान कुसलेहि-कुशल पुरुषा ने दिट्ठ-देखा है और यही महासिणाण-महास्नान है जो इसिण-ऋपियो के लिए पसत्थ-प्रशस्त है जहिं-जिस स्नान से सिणाया-स्नान किए हुए विमला-मलरहित और विसुद्धा-विशुद्ध होकर महारिसी-महर्षि लोग उत्तम-उत्तम ठाण-स्थान को पत्ते-प्राप्त होगए त्ति-इस प्रकार वेमि-मैं कहता हू । यह हरिकेशीय अध्ययन समाप्त हुआ ।

मूलार्थ—यह पूर्वोक्त स्नान कुशल पुरुपो द्वारा भली प्रकार से देखा गया है और यही महास्नान ऋपियों के लिए प्रशस्त है, जिसमें स्नान किए हुए महर्पि लोग उत्तम स्थान को प्राप्त होगए हैं । इस प्रकार मैं कहता हू ।

टीका—मुनि कहते हैं कि यह पूर्वोक्त स्नान कर्मरज को दूर करने में समर्थ और कुशल-तीर्थंकरों के द्वारा दृष्ट है और यही महास्नान है तथा ऋपियों के लिए प्रशस्त कहा है, तात्पर्य कि जिस स्नान को ब्राह्मणों ने उत्तम समझा है वह स्नान, कर्ममल को दूर करने में समर्थ नहीं किन्तु प्रस्तुत अध्यात्म स्नान ही उत्तम और महास्नान है । अतएव इसी स्नान के द्वारा महर्पि लोग उत्तम स्थान-मोक्ष को प्राप्त हुए हैं । यहा पर उत्तम स्थान से 'मोक्ष' ही अभिमत है । तथा 'जहिं' मे विभक्तिव्यत्यय है अर्थात् 'येन' के स्थान पर 'जहिं' यह सप्तम्यन्त का प्रयोग किया है । प्रस्तुत विपय का उपसहार करते हुए सवार्थसिद्धि टीका के कर्त्ता लिखते हैं कि-'एव च प्रशान्तेपु द्विजेपु यक्षेण प्रगुणीकृतेपु छात्रेपु धर्मदेशनया तान् प्रबोध्य मुनि पृथिव्या विहृतवान्' अर्थात् ब्राह्मणों को शान्त करके और यक्ष के

द्वारा व्यथित हुए उन छात्रों को धर्मदेशना द्वारा प्रतिबोध देकर मुनि पृथिवी पर विचरने लगे। तात्पर्य कि ब्राह्मणों की नम्रता से उस यक्ष ने उन कुमारों को छोड दिया और वे स्वस्थ हो गए। इसके अतिरिक्त 'त्ति बेमि' का अर्थ पहले आ चुका है, उसी के अनुसार जान लेना।

द्वादशाध्ययन समाप्त।

# अह चित्तसम्भूइज्जं तेरहमं अज्झयणं

## अथ चित्तसंभूतीयं त्रयोदशमध्ययनम्

इस द्वादशवें अध्ययन में श्रुत और तप का माहात्म्य वर्णन किया गया है। सो श्रुत और तप उसी समय तक शुद्ध रह सकते हैं जब तक कि निदान न किया जावे क्योंकि शास्त्रकारों ने निदान का फल श्रेष्ठ नहीं बतलाया किन्तु अशुभ बतलाया है। इस विषय में चित्त और सम्भूत का उदाहरण अधिक स्पष्ट है जिससे कि निदानपूर्वक तप करने तथा निदान को त्याग कर तप करने का फलाफल प्रत्यक्ष रूप से प्रदर्शित किया गया है। अब इस तेरहवें अध्ययन मे इन्हीं के विषय का उल्लेख करते हैं। चित्त और सम्भूति का सम्पूर्ण आख्यान इस प्रकार से है—

साकेतपुर नाम के नगर में चन्द्रावतसक राजा के पुत्र, मुनिचन्द्र ने सागरचन्द्र नाम के किसी साधु के पास दीक्षा अगीकार की। फिर वह अनुक्रम से विहार करते २ किसी वन में मार्ग भूल जाने से वहा ही इधर उधर भ्रमण करने लगे। कुछ समय बाद क्षुधा और पिपासा से व्याकुल हुए वे मुनिचन्द्र साधु एक गोकुल–गोशाला–में आए तब वहा पर रहने वाले चार गोपालों ने उनका स्वागत किया और बडी श्रद्धा से उनको दुग्ध पीने को दिया। दुग्ध पान करने के बाद उक्त मुनि ने उनको धर्म का उपदेश सुनाया। मुनि के शान्त और वैराग्यमय उपदेश को सुनकर उन चारों ने उक्त मुनि से दीक्षाग्रहण करली। परन्तु उन चार में से दो ने तो शुद्ध और निर्मल सयम का पालन किया तथा शेष दो ने सयम का तो पालन किया किन्तु घृणा के साथ पालन किया। वे चारों आयु कर्म को पूर्ण करके

राजा ने भी उनकी विज्ञप्ति पर ध्यान देते हुए उन दोनों चाण्डाल पुत्रों को नगर से वाहिर चले जाने का आदेश दिया। राज्य से इस प्रकार के तिरस्कार को प्राप्त करके उन दोनों भाइयों ने अपमानित होकर नगर से वाहिर रहने की अपेक्षा आत्महत्या कर लेने को अधिक श्रेष्ठ समझा। वे दोनों एक गिरि पर्वत पर से गिर कर मर जाने का विचार कर ही रहे थे कि उस समय वहां पर उनको एक महात्मा के दर्शन हुए और उनके उपदेश से वे दोनों भाई उनके पास दीक्षित हो गए अर्थात् साधु बन गए। दीक्षाग्रहण करने के बाद उन दोनों ने बड़ा घोर तप किया। फिर विहार करते हुए वे किसी समय पर हस्तिनागपुर में पधारे। वहां पर नामुची ने उनको पहचान लिया और अपने दोष को छिपाने के लिए उनको नगर से वाहिर निकलवा दिया। नामुची के इस नीच व्यवहार को देखकर उन्होंने नगर के बाहर बड़ा उग्र तप करना आरम्भ कर दिया। उस उग्र तप के प्रभाव से उनको तेजोलेश्या की प्राप्ति हो गई। तब सभूति को बिना कारण नगर से वाहिर निकाले जाने पर क्रोध उत्पन्न हो गया जिससे उसने नगर पर तेजोलेश्या छोड़नी आरम्भ करदी। पहले उसके मुख से अति प्रचंड धूम निकलना आरम्भ हुआ। यह देख चित्त नाम के दूसरे मुनि ने उसको बहुत समझाया और उसके मुख पर अपना हाथ रख दिया, उससे अग्नि तो रुक गई परन्तु धूम तो सारे नगर में फैल गया। यह देख सनत्कुमार चक्रवर्ती बहुत भयभीत हुआ। और अपनी श्रीदेवी नाम की रानी को साथ लेकर नगर के वाहिर आया और आकर दोनों साधुओं को नमस्कार करके अपने अपराध के लिए क्षमा प्रदान करने की प्रार्थना करने लगा। उस समय उसकी रानी ने भी अपना सिर नीचा करके सभूति मुनि को नमस्कार किया। नमस्कार करते समय रानी के केशों में लगे हुए गोशीर्ष चंदन के तेल का एक बिंदु सभूति मुनि के चरणों पर गिर पड़ा, जिससे सभूति मुनि का क्रोध उपशान्त हो गया तथा वह आखें खोलकर रानी को देखने लगा और उसके रूप लावण्य को देखकर उस पर मोहित हो गया। तब उस समय सभूति मुनि ने यह निदान बांधा कि यदि मेरे घोर तप और संयम का फल हो तो मैं भी मरकर इस प्रकार का चक्रवर्ती बनकर इस प्रकार की रानी के साथ भोगविलास जन्य सुखों का अनुभव करूं। परन्तु उक्त विचार की आलोचना किए बिना ही वह काल धर्म को प्राप्त हो गया, और चित्त मुनि बिना किसी

प्रकार के निदान किए ही शुद्ध संयम को पालकर मृत्यु को प्राप्त हुए। वे दोनों प्रथम स्वर्ग में जाकर देवता बने वहा पर स्वर्गीय सुखों का अनुभव करके आयु-कर्म को पूर्ण करके उनमें से चित्त मुनि का जीव तो पुरमताल नगर के एक प्रधान सेठ के घर मे पुत्र रूप से उत्पन्न हुआ और सभूति का जीव, काम्पिल्यपुर नगर के ब्रह्मभूति नामक राजा की चूलनी महारानी की कुक्षि से चतुर्दश स्वप्नों के साथ पुत्र रत्न के रूप में उत्पन्न हुआ। माता पिता ने उसका नाम ब्रह्मदत्त रक्खा। किसी समय ब्रह्मभूति राजा को किसी असाध्य रोग ने ग्रस लिया तब उसने अपने चारों प्रधान मित्रों-प्रान्तिक राजाओं को बुलाकर कहा कि मेरी मृत्यु के पश्चात् आप लोगों ने मेरे राज्य की पूरी सावधानी से व्यवस्था करनी और जिस समय ब्रह्मदत्त राज्य के योग्य हो जावे उस समय इसका राज्याभिषेक कर देना। उन लोगों ने राजा के आदेश को नतमस्तक होकर स्वीकार किया, और राजा की मृत्यु हो गई। राजा का और्ध्वदैहिक सस्कार करने के अनन्तर उन चारों महाराजाओं में से प्रथम दीर्घ नाम के राजा को राज्य की रक्षा के लिए नियुक्त किया गया, परन्तु वह चूलनी रानी से व्यभिचार करने में प्रवृत्त हो गया। और उसके इस अपकृत्य का ब्रह्मदत्त को भी पता लग गया, तब एक दिन ब्रह्मदत्त काक और हसनी का जोड़ा सामने रखकर दीर्घ राजा को सुनाकर बोला कि—रे नीच काक! यदि तूने इस हसनी का सग किया तो याद रख, मैं तुझे प्राण दण्ड दिए बिना न छोडूगा। इस बात को दीर्घ राजा समझ गया। तब उसने चूलनी रानी के पास जाकर सारा भेद खोल दिया। और साथ में यह भी कहा कि यह बालक हमको बहुत दु खदायी होगा अत मैं तो अपने राज्य मे ही जाता हू। इधर चूलनी रानी विषय में अन्धी हो रही थी, उसने दीर्घ राजा से कहा कि हे प्रिय! तुम चिन्ता मत करो, मैं इस कुमार को मरवा डालूगी अत हे प्राणनाथ! आप मत जाईए क्योंकि मैं तो अपने आपको आपके लिए न्योछावर कर चुकी हू। इसके अनन्तर उस रानी ने एक लाख का घर तयार कराया और ब्रह्मदत्त का विवाह करके दम्पति को उसी नवीन घर मे शयन करने की आज्ञा दी तथा अग्नि द्वारा उस घर को जला देने की गुप्त मत्रणा भी कर छोडी। परन्तु माता की इस गुप्त मत्रणा को किसी मत्री के द्वारा ब्रह्मदत्त ने भी जान लिया। मत्री और ब्रह्मदत्त के परामर्श के अनन्तर नगर के बाहर से उस लाक्षागृह तक एक गुप्त सुरग खुदवाई गई और

राजा ने भी उनकी विज्ञप्ति पर ध्यान देते हुए उन दोनों चाडाल पुत्रों को नगर से बाहिर चले जाने का आदेश किया। राज्य से इस प्रकार के तिरस्कार को प्राप्त करके उन दोनों भाइयों ने अपमानित होकर नगर से बाहिर रहने की अपेक्षा आत्महत्या कर लेने को अधिक श्रेष्ठ समझा। वे दोनों एक गिरि पर्वत पर से गिर कर मर जाने का विचार कर ही रहे थे कि उस समय वहा पर उनको एक महात्मा के दर्शन हुए और उनके उपदेश से वे दोनों भाई उनके पास दीक्षित हो गए अर्थात् साधु बन गए। दीक्षाग्रहण करने के बाद उन दोनो ने बड़ा घोर तप किया। फिर विहार करते हुए वे किसी समय पर हस्तिनागपुर में पधारे। वहा पर नामुची ने उनको पहचान लिया और अपने दोष को छिपाने के लिए उनको नगर से बाहिर निकलवा दिया। नामुची के इस नीच व्यवहार को देखकर उन्होंने नगर के बाहर बडा उग्र तप करना आरम्भ कर दिया। उस उग्र तप के प्रभाव से उनको तेजोलेश्या की प्राप्ति हो गई। तब सभूति को विना कारण नगर से बाहिर निकाले जाने पर क्रोध उत्पन्न हो गया जिससे उसने नगर पर तेजोलेश्या छोडनी आरम्भ करदी। पहले उसके मुख से अति प्रचड धूम निकलना आरम्भ हुआ। यह देख चित्त नाम के दूसरे मुनि ने उसको बहुत समझाया और उसके मुख पर अपना हाथ रख दिया, उससे अग्नि तो रुक गई परन्तु धूम तो सारे नगर में फैल गया। यह देख सनत्कुमार चक्रवर्त्ती बहुत भयभीत हुआ। और अपनी श्रीदेवी नाम की रानी को साथ लेकर नगर के बाहिर आया और आकर दोनों साधुओं को नमस्कार करके अपने अपराध के लिए क्षमा प्रदान करने की प्रार्थना करने लगा। उस समय उसकी रानी ने भी अपना सिर नीचा करके सभूति मुनि को नमस्कार किया। नमस्कार करते समय रानी के केशों मे लगे हुए गोशीर्ष चदन के तेल का एक बिंदु सभूति मुनि के चरणों पर गिर पडा, जिससे सभूति मुनि का क्रोध उपशान्त हो गया तथा वह आखे खोलकर रानी को देखने लगा और उसके रूप लावण्य को देखकर उस पर मोहित हो गया। तब उस समय सभूति मुनि ने यह निदान बाधा कि यदि मेरे घोर तप और सयम का फल हो तो मैं भी मरकर इस प्रकार का चक्रवर्त्ती बनकर इस प्रकार की रानी के साथ भोगविलास जन्य सुखों का अनुभव करू। परन्तु उक्त विचार की आलोचना किए विना ही वह काल धर्म को प्राप्त हो गया, और चित्त मुनि विना किसी

प्रकार के निदान किए ही शुद्ध संयम को पालकर मृत्यु को प्राप्त हुए। वे दोनों प्रथम स्वर्ग में जाकर देवता बने वहा पर स्वर्गीय सुखों का अनुभव करके आयु-कर्म को पूर्ण करके उनमें से चित्त मुनि का जीव तो पुरमताल नगर के एक प्रधान सेठ के घर मे पुत्र रूप से उत्पन्न हुआ और सभूति का जीव, कापिल्यपुर नगर के ब्रह्मभूति नामक राजा की चूलनी महारानी की कुक्षि से चतुर्दश स्वप्नों के साथ पुत्र रत्न के रूप में उत्पन्न हुआ। माता पिता ने उसका नाम ब्रह्मदत्त रक्खा। किसी समय ब्रह्मभूति राजा को किसी असाध्य रोग ने ग्रस लिया तब उसने अपने चारों प्रधान मित्रों-प्रान्तिक राजाओं को बुलाकर कहा कि मेरी मृत्यु के पश्चात् आप लोगों ने मेरे राज्य की पूरी सावधानी से व्यवस्था करनी और जिस समय ब्रह्मदत्त राज्य के योग्य हो जावे उस समय इसका राज्याभिषेक कर देना। उन लोगों ने राजा के आदेश को नतमस्तक होकर स्वीकार किया, और राजा की मृत्यु हो गई। राजा का और्ध्वदैहिक सत्कार करने के अनन्तर उन चारों महाराजाओं में से प्रथम दीर्घ नाम के राजा को राज्य की रक्षा के लिए नियुक्त किया गया, परन्तु वह चूलनी रानी से व्यभिचार करने में प्रवृत्त हो गया। और उसके इस अपकृत्य का ब्रह्मदत्त को भी पता लग गया, तब एक दिन ब्रह्मदत्त काक और हसनी का जोड़ा सामने रखकर दीर्घ राजा को सुनाकर बोला कि–रे नीच काक ! यदि तूने इस हसनी का सग किया तो याद रख, मैं तुझे प्राण दण्ड दिए विना न छोड़ूगा। इस बात को दीर्घ राजा समझ गया। तब उसने चूलनी रानी के पास जाकर सारा भेद खोल दिया। और साथ में यह भी कहा कि यह बालक हमको बहुत दु खदायी होगा अत मैं तो अपने राज्य मे ही जाता हू। इधर चूलनी रानी विषय में अन्धी हो रही थी, उसने दीर्घ राजा से कहा कि हे प्रिय ! तुम चिन्ता मत करो, मैं इस कुमार को मरवा डालूगी अत हे प्राणनाथ ! आप मत जाईए क्योंकि मैं तो अपने आपको आपके लिए न्योछावर कर चुकी हू। इसके अनन्तर उस रानी ने एक लाख का घर तयार कराया और ब्रह्मदत्त का विवाह करके दम्पति को उसी नवीन घर मे शयन करने की आज्ञा दी तथा अग्नि द्वारा उस घर को जला देने की गुप्त मत्रणा भी कर छोडी। परन्तु माता की इस गुप्त मत्रणा को किसी मत्री के द्वारा ब्रह्मदत्त ने भी जान लिया। मत्री और ब्रह्मदत्त के परामर्श के अनन्तर नगर के बाहर से उस लाक्षागृह तक एक गुप्त सुरग खुदवाई गई और

मन्त्री ने ब्रह्मदत्त के पास उसकी सेवा के लिए अपने पुत्र को रख दिया। जब किसी समय ब्रह्मदत्त उस लाक्षागृह में शयन करने के लिए गया तब रानी ने उसे वहां सोया जानकर उस प्रासाद को आग लगवादी, परन्तु उसकी सेवा में रहने वाले मन्त्रीपुत्र ने राजकुमार ब्रह्मदत्त को उसी समय सावधान किया और सुरंग के रास्ते से निकल कर अपने सहित उसको उस सकट से बचा लिया। इसके अतिरिक्त दीर्घ राजा ने राजकुमार ब्रह्मदत्त को मारने के और भी बहुत से उपाय किए परन्तु सब निष्फल गए।

राजकुमार ब्रह्मदत्त ने कुछ समय के लिए अपने नगर को छोड़कर विदेश में जाने का निश्चय किया, तदनुसार वह विदेश-यात्रा के लिए चल पड़ा। विदेश में वह अनेक राजकन्याओं से पाणिग्रहण करके तथा अनेक राजाओं की सेना को साथ लेकर वापिस कांपिल्यपुर की ओर चल दिया। नगर में आते ही उसने दीर्घ राजा को मारकर अपना राज्य सभाल लिया। फिर अनुक्रम से चतुर्दश रत्नों की उत्पत्ति हुई, जिनके प्रभाव से छ खंड पृथिवी पर उसने विजय प्राप्त की और चक्रवर्ती पद को प्राप्त किया। किसी समय ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती को नाटक देखते हुए देवलोक के नाटक का स्मरण हो आया, उससे उसको जातिस्मरण ज्ञान उत्पन्न हो गया तब उसने अपने प्रिय भ्राता चित्त को पांच भव तक तो अपने साथ ही देखा परन्तु छठे भव में वह उसको अपने साथ न देख सका। तब अपने भाई को मिलने के लिए और उसकी खोज के लिए उसने 'गोपदासो मृगो हंस मतगश्चामरो यथा' यह पद बनाकर लोगों को सिखला दिया और साथ में यह भी कहा कि जो कोई पुरुष इस श्लोक का उत्तरार्द्ध बनाकर लावेगा उसको आधा राज्य दे दिया जावेगा। तब उस प्रदेश के कवियों ने उत्तरार्द्ध बनाने के लिए अनेक प्रयत्न किए परन्तु कोई भी सफल मनोरथ न हो सका। उस समय चित्त मुनि दीक्षा ले चुके थे और उनको अवधिज्ञान की प्राप्ति भी हो चुकी थी। अवधिज्ञान के द्वारा अपने भाइ को चक्रवर्ती बना देख उसको मिलने की इच्छा से उग्रविहार करते हुए कांपिल्यपुर नगर के बाहिर एक उद्यान में वे आ विराजे। उस समय उस उद्यान में एक कृषक कूप से पानी निकालकर खेत को दे रहा था परन्तु जब वह पानी छोडता था तब वही आधा श्लोक बोलता था। तब उद्यान में विराजे हुए मुनि ने उसे बुलाकर कहा कि तू इस श्लोक का आगे का आधा हिस्सा

क्यों नहीं पढता ? यह सुनकर उसने कहा कि हे भगवन् ! कृपा करके आप ही इसे पूर्ण कर दीजिए ? तब उक्त मुनि ने–'एषा षष्ठयो जातिरन्यान्यभान्ययुक्तयो' इस प्रकार उक्त श्लोक को पूर्ण कर दिया। श्लोक की पूर्ति होने पर वह कृषक ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती के पास पहुचा और पूरा श्लोक उसने सुनाया। श्लोक के उत्तरार्द्ध को सुनकर वह बड़े आश्चर्य को प्राप्त हुआ और विचार करने लगा कि क्या मेरा भाई यह कृषिकार बना है। इस प्रकार का विचार करते ही वह मूर्च्छित होकर भूमि पर गिर पड़ा। यह देख लोग उस कृषक को पीटने लगे, तब उसने कहा कि आप लोग मुझे क्यों मारते हैं मेरा तो इसमें कोई भी अपराध नहीं है। इस नगर के बाहिर उद्यान में एक बड़े सौम्यमूर्ति महात्मा आए हुए हैं उन्होंने इस श्लोक की पूर्ति की है अर्थात् इस श्लोक के उत्तरार्द्ध की रचना करने वाले वे महात्मा हैं मैंने इसकी पूर्ति उन्हीं से कराई है। इतनी बात के सुनते ही चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त सावधान हो गए और अति प्रसन्नता से उस कृषक को मनमाना पारितोषिक देकर चतुरंगिणी सेना को साथ लेकर अपने भ्राता के दर्शनार्थ नगर से बाहिर निकले। अतिहर्ष के साथ उक्त उद्यान में पहुच कर अपने पूर्वजन्म के भाई के दर्शन करके असीम हर्ष प्राप्त किया। इस प्रकार दोनों भ्राताओं के समागम से उनके अन्तरात्मा को जो आनन्द प्राप्त हुआ वह अकथनीय था। इसके अनन्तर प्रेमपूर्वक दोनों भाई उपस्थित जनता के मध्य में विराजते हुए अपने पूर्वजन्म के वृत्तान्त को आपस में कहने लगे अर्थात् पारस्परिक सुख दु ख की वार्ता करने लगे जिसका प्रस्तुत सूत्र के इस तेरहवें अध्ययन में वर्णन किया है, यथा—

**जाईपराजिओ खलु, कासि नियाणं तु हत्थिणपुरम्मि ।**
**चुलणीए बम्भदत्तो, उववन्नो पउमगुम्माओ ॥१॥**

**जातिपराजित खलु, अकार्षीत् निदानं तु हस्तिनापुरे ।**
**चुलन्यां ब्रह्मदत्त., उपपन्न. पद्मगुल्मात् ॥१॥**

पदार्थान्वय —खलु–निश्चयार्थक जाईपराजिओ–जाति से पराजित हुआ २ तु–वितर्क मे हत्थिणपुरम्मि–हस्तिनापुर नगर मे नियाण–निदान कासि–करता हुआ चुलणीए–चूलनी की कुक्षि मे बभदत्तो–ब्रह्मदत्त नामा चक्रवर्ती

पउमगुम्माओ-पद्मगुल्म विमान से च्यवकर उववन्नो-उत्पन्न हुआ।

मूलार्थ—जाति से पराजित हुआ २ हस्तिनापुर नगर में निदान करता हुआ चूलनी रानी की कुक्षि में पद्मगुल्म विमान से च्यवकर ब्रह्मदत्त नामा चक्रवर्ती उत्पन्न हुआ।

टीका—चाडाल की जाति में अत्यन्त तिरस्कार होने से हस्तिनापुर में आकर चक्रवर्ती होने का जिसने निदान बाधा, फिर वहा से मरकर देवलोक में गया और वहा से च्यवकर अर्थात् नलिनी-गुल्मविमान से च्यवकर चूलनी रानी की कुक्षि में उत्पन्न हुआ अर्थात् ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती के रूप में उत्पन्न हुआ। यद्यपि पिछले भव में यह दोनों भाई चाडाल जाति में साथ ही उत्पन्न हुए थे परन्तु निदान तो सम्भूति ने ही बाधा था चित्त ने नहीं इसलिए सम्भूति ने ही चक्रवर्ती पद को प्राप्त किया।

अब उत्पत्ति स्थान का वर्णन करते हैं—

कम्पिल्ले सम्भूओ,
चित्तो पुण जाओ पुरिमतालम्मि।
सेट्ठिकुलम्मि विसाले,
धम्मं सोऊण पव्वइओ ॥२॥

कांपिल्ये सम्भूत,
चित्त पुनर्जातः पुरिमताले।
श्रेष्ठिकुले विशाले,
धर्म श्रुत्वा प्रव्रजित ॥२॥

पदार्थान्वय —कम्पिल्ले-काम्पिल्य नगर मे सम्भूओ-सम्भूत का जीव उत्पन्न हुआ पुण-फिर चित्तो-चित्त का जीव पुरिमतालम्मि-पुरिमताल नगर में जाओ-उत्पन्न हुआ सेट्ठिकुलम्मि-श्रेष्ठि कुल में विसाले-विशाल में धम्म-धर्म को सोऊण-सुनकर पव्वइओ-दीक्षित हो गया।

मूलार्थ—सभूत का जीव कांपिल्य नगर में उत्पन्न हुआ और पुरिमताल नगर में-विशाल श्रेष्ठिकुल में चित्त का जन्म हुआ। चित्त, धर्म को श्रवण करके दीक्षित हो गए।

टीका—पचनद-पजाबदेश के सुप्रसिद्ध कांपिल्य नगर में सभूत का जीव महारानी चूलनी के गर्भ से उत्पन्न होकर ब्रह्मदत्त नाम का बारहवां चक्रवर्ती हुआ और चित्त का जीव पुरिमताल नगर के सुप्रसिद्ध विशाल श्रेष्ठिकुल में उत्पन्न हुआ परन्तु इनमें से चित्त के जीव ने किसी महात्मा से धर्म का श्रवण करके ससार का परित्याग करते हुए दीक्षा अगीकार करली। कारण कि धर्म के श्रवण करने से ही इसकी प्राप्ति के लिए मनुष्य प्रयत्न करता है अत श्रुत ज्ञान को ही प्राय सर्वत्र प्रधानता दी गई है।

इसके अनन्तर क्या हुआ अब इसी के विषय में कहते हैं—

कम्पिल्लम्मि य नयरे,
समागया दो वि चित्तसम्भूया।
सुहदुक्खफलविवागं,
कहेन्ति ते एक्कमेक्कस्स ॥३॥

कांपील्ये च नगरे,
समागतौ द्वावपि चित्तसंभूतौ।
सुखदुःखफलविपाक,
कथयतस्तावेकैकस्य ॥३॥

पदार्थान्वय—कंपिल्लम्मि-कांपिल्य नयरे-नगर में य-पुन समागया-इकट्ठे हो गए दोवि-दोनों ही चित्तसभूया-चित्त और सभूत सुह-सुख दुक्ख-दुःख फल-कर्म फल के विवाग-विपाक को ते-वे दोनों एक्कमेक्कस्स-परस्पर में कहेंति-कहने लगे।

मूलार्थ—कांपिल्य नगर में चित्त और सभूत दोनो भाई इकट्ठे हो गए और सुख दुःख रूप कर्मफल के विपाक को वे दोनों आपस में-एक दूसरे से कहने लगे।

टीका—प्रव्रजित होने के बाद चित्त का जीव और ब्रह्मदत्त नाम के चक्रवर्ती होने के बाद सभूत का जीव अर्थात् पूर्व जन्म के दोनों भाई कापिल्यपुर के उद्यान में एकत्रित होकर पूर्व के जन्मों में अनुभव किए गए सुख दु ख और उनके विपाक के सम्बन्ध में वार्तालाप करने लगे।

अब इसी विषय का उल्लेख करते हैं—

चक्कवट्टी महिड्ढीओ, बम्भदत्तो महायसो।
भायरं बहुमाणेणं, इमं वयणमब्बवी ॥४॥

चक्रवर्ती महर्द्धिकः, ब्रह्मदत्तो महायशाः।
भ्रातरं बहुमानेन, इदं वचनमब्रवीत् ॥४॥

पदार्थान्वय—चक्कवट्टी-चक्रवर्ती महिड्ढीओ-महाऋद्धि वाला बम्भदत्तो-ब्रह्मदत्त महायसो-महान् यश वाला भायरं-भाई को बहुमाणेणं-बड़े सम्मान से इमं-इस प्रकार वयणं-वचन अब्बवी-कहने लगा।

मूलार्थ—महान् समृद्धि और महान् यश वाला ब्रह्मदत्त नाम वाला चक्रवर्ती अपने भाई को बड़े सत्कार से इस प्रकार कहने लगा।

टीका—सज्जन पुरुषों के वार्तालाप मे सभ्यता को कितना अधिक स्थान मिलता है यह इस गाथा से भली भांति व्यक्त होता है। यद्यपि चित्त का जीव इस समय संयम धारण किए हुए साधुवृत्ति में स्थित है तथापि पूर्व जन्म के भ्रातृभाव को लेकर ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती उनसे वार्तालाप करने में प्रवृत्त हुए हैं।

ब्रह्मदत्त ने जो कुछ कहा अब उसी का वर्णन करते हैं—

आसिमो भायरा दोवि, अन्नमन्नवसाणुगा।
अन्नमन्नमणूरत्ता, अन्नमन्नहिएसिणो ॥५॥

आस्व भ्रातरौ द्वावपि, अन्योऽन्यवशानुगौ।
अन्योऽन्यमनुरक्तौ, अन्योऽन्यहितैषिणौ ॥५॥

पदार्थान्वय—मो-हम भायरा-भाई दोवि-दोनों ही आसि-थे

अन्नमन्न-परस्पर वसाणुगा-वशवर्त्ती अन्नमन्न-परस्पर अणूरत्ता-प्रीति वाले अन्नमन्न-परस्पर हिएसिणो-हितैषी थे।

मूलार्थ—हम दोनों भाई परस्पर वशवर्त्ती, परस्पर प्रीति वाले और परस्पर हितैषी थे।

टीका—ब्रह्मदत्त ने कहा कि हे चित्त! पिछले जन्म में हम दोनों भाई थे। वह भी कैसे कि एक दूसरे के वश में रहने वाले, एक दूसरे से प्रीति रखने वाले और एक दूसरे के हितचिन्तक थे। तात्पर्य कि हम दोनों में किसी प्रकार के भी वैमनस्य को स्थान नहीं था। प्रस्तुत गाथा में 'मो' यह 'वय' के स्थान में आदेश रूप है क्योंकि प्राकृत में द्विवचन नहीं होता।

अब पूर्व जन्मों मे साथ रहने का वर्णन करते हैं—

**दासा दसण्णे आसी, मिया कालिंजरे नगे।**
**हंसा मयंगतीराए, सोवागा कासिभूमिए ॥६॥**

**दासौ दशार्णेषु आस्व, मृगौ कालिंजरे नगे।**
**हंसौ मृतगंगातीरे, श्वपाकौ काशीभूम्याम् ॥६॥**

पदार्थान्वय—दसण्णे-दशार्ण देश में दासा-दासपने आसी-हुए कालिंजरेनगे-कालिंजर पर्वत पर मिया-मृग रूप में मयगतीराए-मृतगगा के तीर पर हंसा-हंस रूप से कासीभूमिए-काशी की भूमि में सोवागा-श्वपाक-चाडाल रूप से उत्पन्न हुए।

मूलार्थ—हम-दोनों दशार्ण देश में दास रूप से, कालिंजर पर्वत पर मृग रूप से, मृतगगा के तीर पर हस रूप से और काशी की भूमि में चाडाल रूप से उत्पन्न हुए।

टीका—प्रस्तुत गाथा मे आया हुआ 'आसी' यह क्रियापद 'आस्व' इस द्विवचनान्त क्रिया के स्थान में उपयुक्त हुआ है और इसका चारों पदों के साथ सम्बन्ध है। और मृतगगा का अर्थ सर्वार्थसिद्धि टीका में इस प्रकार किया है—
गगाविंशतिपाथोधिं, वर्षे वर्षे पराध्वना। वाहस्तत्र चिरात्त्यक्तो, मृतगगेति कथ्यते।

अब पाचवे और छठे भव का वर्णन करते हैं यथा—

देवा य देवलोगम्मि, आसि अम्हे महिड्ढिया ।
इमा णो छट्ठिया जाई, अन्नमन्नेण जा विणा ॥७॥
देवौ च देवलोके, आस्वाऽऽवां महर्द्धिकौ ।
इयमावयो षष्ठिका जातिः, अन्योऽन्येन या विना ॥७॥

पदार्थान्वय —देवा-देवते य-पुन देवलोगम्मि-देवलोक में आसि-हुए अम्हे-हम दोनों महिड्ढिया-महाऋद्धि वाले इमा-यह णो-हम दोनों की छट्ठियाजाई-षष्ठिका जाति अन्नमन्नेण-परस्पर के स्नेह से जा-जो विणा-रहित हुई।

मूलार्थ—हम दोनों देवलोक में देवते उत्पन्न हुए जो कि महान् समृद्धि वाले थे परन्तु यह छठी जाति परस्पर के स्नेह से रहित क्यों हुई ?

टीका—ब्रह्मदत्त कहते हैं कि देवलोक में भी हम दोनों समानऋद्धि रखने वाले देव हुए और वहां पर भी हमारा परस्पर स्नेह-प्रेम बराबर बना रहा, परन्तु यह छठी जाति-छठा भव परस्पर स्नेहरहित-पृथक् २ स्थान में क्यों हुआ ? तात्पर्य कि ऐसा होने का कारण क्या है क्योंकि पांच जन्म तक तो हमारा एक ही प्रकार का जन्म और एक ही प्रकार का सम्बन्ध चला आया और इस छठे भव में उसका वियोग क्यों हुआ । इसका कोइ न कोई कारण अवश्य होना चाहिए परन्तु वह क्या है इसका मुझे ज्ञान नहीं । यह प्रस्तुत गाथा का भावार्थ है ।

अब उक्त शङ्का का समाधान करते हुए मुनि कहते हैं—

कम्मा नियाणपगडा, तुमे राय ! विचिन्तिया ।
तेसिं फलविवागेण, विप्पओगमुवागया ॥८॥
कर्माणि निदानप्रकृतानि, त्वया राजन् विचिंतितानि ।
तेषां फलविपाकेन, विप्रयोगमुपागतौ ॥८॥

पदार्थान्वय —कम्मा-कर्म नियाण-निदान रूप पगडा-किए तुमे-तूने राय-राजन् ! विचिंतिया-चिन्तन किए तेसिं-उन्हीं के फलविवागेण-फल विपाक से हम विप्पओग-विप्रयोग को उवागया-प्राप्त हुए ।

मूलार्थ—हे राजन्! तुमने जो कर्म किए वे निदान को लेकर किए और निदानपूर्वक ही उनका विशेष रूप से चिन्तन किया। अतः उनके फलविपाक से ही हमारा यह परस्पर वियोग हुआ।

टीका—मुनि ने उत्तर में प्रतिपादन किया कि हे राजन्! तूने ज्ञानावरणादि कर्म, निदान रूप किए हैं। क्योंकि जिसके द्वारा तप आदि क्रियाएं खण्डित हों उसे निदान कहते हैं 'नितरां दीयते खण्ड्यन्ते तप प्रभृतीन्यनेनेति निदानम्'।

तात्पर्य कि तुमने भोगादि की आशा से निदानपूर्वक कर्म किया और उसके लिए आर्तध्यानादि का विशेष रूप से चिन्तन किया, अतः उन्हीं कर्मों के फलविपाक से तेरा और मेरा इस छठे भव में वियोग हो गया। यद्यपि मैंने तुमको रोका भी था परन्तु तुमने नहीं माना इसी का यह वियोग रूप विलक्षण फल है।

अब चक्रवर्ती फिर पूछता है—

**सच्चसोयप्पगडा , कम्मा मए पुरा कडा।**
**ते अज्ज परिभुंजामो, किं नु चित्ते वि से तहा ॥९॥**
**सत्यशौचप्रकटानि , कर्माणि मया पुराकृतानि।**
**तान्यद्य परिभुञ्जे, किन्नु चित्तोऽपि तानि तथा ॥९॥**

पदार्थान्वयः—सच्च-सत्य सोय-शौच पगडा-प्रकर्षता से कम्मा-कर्म मए-मैंने पुराकडा-पूर्व जन्म में किए ते-उन कर्मों के फल को अज्ज-आज परिभुजामो-सर्व प्रकार से भोगता हू किं-क्या नु-वितर्क में चित्तेवि-हे चित्त! तू भी से-उन कर्मों के फल को तहा-उसी प्रकार भोगता है।

मूलार्थ—मैंने सत्य शौच रूप जो कर्म पूर्व जन्म में किए थे, उनका फल मैं आज सर्व प्रकार से भोग रहा हू, हे चित्त! क्या तुम भी उसी प्रकार से भोगते हो?

टीका—ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती, चित्त मुनि से कहते हैं कि मैं पूर्व जन्म में अर्जित किए हुए सत्य शौचादि शुभ कर्मों का जो फल है उसको चक्रवर्ती के रूप में आज प्रत्यक्ष रूप से भोग रहा हू। क्या आप अपने पूर्वार्जित पुण्य कर्मों का फल नहीं भोग रहे हैं?

देवा य देवलोगम्मि, आसि अम्हे महिड्ढिया ।
इमा णो छट्ठिया जाई, अन्नमन्नेण जा विणा ॥७॥
देवौ च देवलोके, आस्वाऽऽवा महर्द्धिकौ ।
इयमावयोः षष्ठिका जातिः, अन्योऽन्येन या विना ॥७॥

पदार्थान्वय —देवा-देवते य-पुन देवलोगम्मि-देवलोक में आसि-हुए अम्हे-हम दोनों महिड्ढिया-महाऋद्धि वाले इमा-यह णो-हम दोनों की छट्ठियाजाई-षष्ठिका जाति अन्नमन्नेण-परस्पर के स्नेह से जा-जो विणा-रहित हुई।

मूलार्थ—हम दोनों देवलोक में देवते उत्पन्न हुए जो कि महान् समृद्धि वाले थे परन्तु यह छठी जाति परस्पर के स्नेह से रहित क्यों हुई ?

टीका—ब्रह्मदत्त कहते हैं कि देवलोक मे भी हम दोनों समानऋद्धि रखने वाले देव हुए और वहा पर भी हमारा परस्पर स्नेह-प्रेम बराबर बना रहा, परन्तु यह छठी जाति-छठा भव परस्पर स्नेहरहित-पृथक् २ स्थान में क्यों हुआ ? तात्पर्य कि ऐसा होने का कारण क्या है क्योंकि पाच जन्म तक तो हमारा एक ही प्रकार का जन्म और एक ही प्रकार का सम्बन्ध चला आया और इस छठे भव में उसका वियोग क्यों हुआ । इसका कोई न कोई कारण अवश्य होना चाहिए परन्तु वह क्या है इसका मुझे ज्ञान नहीं । यह प्रस्तुत गाथा का भावार्थ है ।

अब उक्त शका का समाधान करते हुए मुनि कहते हैं—

कम्मा नियाणपगडा, तुमे राय ! विचिन्तिया ।
तेसिं फलविवागेण, विप्पओगमुवागया ॥८॥
कर्माणि निदानप्रकृतानि, त्वया राजन् विचिन्तितानि ।
तेषां फलविपाकेन, विप्रयोगमुपागतौ ॥८॥

पदार्थान्वय —कम्मा-कर्म नियाण-निदान रूप पगडा-किए तुमे-तूने राय-राजन ! विचिंतिया-चिन्तन किए तेसिं-उन्हों के फलविवागेण-फल विपाक से हम विप्पओग-विप्रयोग को उवागया-प्राप्त हुए ।

मूलार्थ—हे राजन्! तुमने जो कर्म किए वे निदान को लेकर किए और निदानपूर्वक ही उनका विशेष रूप से चिन्तन किया। अतः उनके फलविपाक से ही हमारा यह परस्पर वियोग हुआ।

टीका—मुनि ने उत्तर में प्रतिपादन किया कि हे राजन्। तूने ज्ञानावरणादि कर्म, निदान रूप किए हैं। क्योंकि जिसके द्वारा तप आदि क्रियाए खडित हों उसे निदान कहते हैं 'नितरा दीयते खण्ड्यन्ते तप प्रभृतीन्यनेनेति निदानम्'।

तात्पर्य कि तुमने भोगादि की आशा से निदानपूर्वक कर्म किया और उसके लिए आर्तध्यानादि का विशेष रूप से चिन्तन किया, अत उन्हीं कर्मों के फलविपाक से तेरा और मेरा इस छठे भव में वियोग हो गया। यद्यपि मैंने तुमको रोका भी था परन्तु तुमने नहीं माना इसी का यह वियोग रूप विलक्षण फल है।

अब चक्रवर्ती फिर पूछता है—

**सच्चसोयप्पगडा , कम्मा मए पुरा कडा।**
**ते अज्ज परिभुंजामो, किं नु चित्ते वि से तहा ॥९॥**

**सत्यशौचप्रकटानि , कर्माणि मया पुराकृतानि।**
**तान्यद्य परिभुञ्जे, किन्तु चित्तोऽपि तानि तथा ॥९॥**

पदार्थान्वय—सच-सत्य सोय-शौच पगडा-प्रकर्षता से कम्मा-कर्म मए-मैंने पुराकडा-पूर्व जन्म में किए ते-उन कर्मों के फल को अज्ज-आज परिभुंजामो-सर्व प्रकार से भोगता हू किं-क्या नु-वितर्क में चित्तेवि-हे चित्त! तू भी से-उन कर्मों के फल को तहा-उसी प्रकार भोगता है।

मूलार्थ—मैंने सत्य शौच रूप जो कर्म पूर्व जन्म में किए थे, उनका फल मैं आज सर्व प्रकार से भोग रहा हू, हे चित्त! क्या तुम भी उसी प्रकार से भोगते हो?

टीका—ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती, चित्त मुनि से कहते हैं कि मैं पूर्व जन्म में अर्जित किए हुए सत्य शौचादि शुभ कर्मों का जो फल है उसको चक्रवर्ती के रूप में आज प्रत्यक्ष रूप से भोग रहा हू। क्या आप अपने पूर्वार्जित पुण्य कर्मों का फल नहीं भोग रहे हैं?

ब्रह्मदत्त के प्रश्न का अभिप्राय यह है कि जिस प्रकार मैंने पूर्व जन्म में तप सयम रूप शुभ कर्मों का अनुष्ठान किया था उसी प्रकार आपने भी तप सयम आदि पुण्य कर्मों का भली भांति सञ्चय किया था, तो जिस प्रकार आज मैं उनका फल भोग रहा हू वैसे आप क्यों नहीं भोगते ? क्योंकि आप इस समय भिक्षु के रूप में दिखाई देते हो और मैं चक्रवर्ती हू तात्पर्य कि मेरी और आपकी लौकिक सुख समृद्धि मे बहुत अन्तर है। इसके अतिरिक्त चित्त मुनि ने आपस के वियोग का कारण जो निदान कर्म कहा अर्थात् निदान पूर्वक किया हुआ कर्म दोषपूर्ण होता है-इस प्रकार का जो कथन है वह ठीक प्रतीत नहीं होता इसी आशय से ब्रह्मदत्त कहते हैं कि हे चित्त ! यदि आपने कोई निदान नहीं किया तो आपने मेरे से विशेषता क्या प्राप्त की ? अथवा तुम अपने पुराकृत कर्मों का फल अपनी इच्छा से ही नहीं भोगते या उनका फल ही जाता रहा, अर्थात वे फल से शून्य हो गए। यह भी उक्त गाथा के चतुर्थ पाद का भाव है।

चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त के इस कथन को सुनकर अब मुनि उसका उत्तर देते हैं—

सव्वं सुचिण्णं सफलं नराणं,
कडाण कम्माण न मोक्खो अत्थि ।
अत्थेहि कामेहि य उत्तमेहि,
आया ममं पुण्णफलोववेए ॥१०॥

सर्वं सुचीर्णं सफल नराणां,
कृतेभ्य कर्मभ्यो न मोक्षोऽस्ति ।
अर्थै कामैश्चोत्तमै,
आत्मा मम पुण्यफलोपपेत ॥१०॥

पदार्थान्वय —सव्व-सब सुचिण्ण-अच्छा किया हुआ कर्म सफल-सफल नराण-नरों का कडाण-किए हुए कम्माण-कर्मों के विना भोगे मोक्खो-मोक्ष न अत्थि-नहीं है अत्थेहि-धन से य-और उत्तमेहि-उत्तम कामेहि-काम भोगों से मम-मेरा आया-आत्मा पुण्ण-पुण्य रूप फलोववेए-फल से उपपेत था।

मूलार्थ—मनुष्यों का सब अच्छा किया हुआ कर्म सफल होता है, और किए हुए कर्मों के बिना भोगे मोक्ष नहीं होता; तथा धन से और उत्तम काम-भोगों से मेरा आत्मा भी, हे राजन्! पुण्यरूप फल से युक्त था।

टीका—मुनि कहते हैं कि हे राजन्! सब अच्छा कर्म, किया हुआ मनुष्यों के लिए फलदायक होता है, क्योंकि जो कर्म किए गए हैं उनके भोगे बिना मोक्ष-छुटकारा किसी जीव का भी नहीं होता। अपि च धन और कामभोगों से मेरा आत्मा भी पुण्यरूप फल से युक्त है अतः जैसे तुम अपने आपको पुण्यरूप फल से युक्त मानते हो वैसे ही मुझे भी मानो।

अब मुनि, अपने विषय में इसी बात को स्पष्ट करते हैं—

जाणासि संभूय महाणुभागं,
महिड्डियं पुण्णफलोववेयं।
चित्तं पि जाणाहि तहेव रायं,
इड्डी जुई तस्स वि य प्पभूया ॥११॥

जानासि संभूत? महानुभागं,
महर्द्धिक पुण्यफलोपपेतम्।
चित्रमपि जानीहि तथैव राजन्,
ऋद्धिर्द्युतिस्तस्यापि च प्रभूता ॥११॥

पदार्थान्वय—संभूय—हे संभूत! जाणासि—तू जानता है कि मैं महाणुभागं—महाभाग्यवान् हूं महिड्डियं—महाऋद्धि वाला हूं और पुण्णफलोववेयं—पुण्य फल से युक्त हूं राय—हे राजन्! तहेव—उसी प्रकार चित्तंपि—चित्त को भी जाणाहि—जान य—और इड्डि—ऋद्धि जुई—द्युति तस्सवि—चित्र की भी प्पभूया—प्रभूत थी।

मूलार्थ—हे संभूत! जैसे तू जानता है कि मैं महा भाग्यवान् हूं और महासमृद्धि वाला हूं तथा पुण्यरूप फल से युक्त हूं, हे राजन्! इसी प्रकार चित्त को भी जान, उसके भी ऋद्धि और द्युति प्रभूत थी—अति विशेष थी।

टीका—चित्त मुनि कहते हैं कि हे सभूत ! जैसे तुम अपने आपको विशेष भाग्यशाली और ऋद्धि वाला समझते हो उसी प्रकार चित्त को भी जानो क्योंकि उसके-अर्थात् मेरे घर में भी ऋद्धि और द्युति प्रभूत थी। तात्पर्य कि तेरे समान सर्व प्रकार की बाह्य समृद्धि से मेरा आत्मा भी युक्त था अर्थात् यह सब मुझे भी प्राप्त थी।

मुनि के इस कथन को सुनकर चक्रवर्ती ने कहा कि यदि तुम इस प्रकार के समृद्धिशाली थे तो फिर दीक्षित क्यों हुए। अर्थात् भिक्षु क्यो बने ? अब मुनि इसका उत्तर देते हैं—

महत्थरूवा वयणप्पभूया,
गाहाणुगीया नरसंघमज्झे ।
जं भिक्खुणो सीलगुणोववेया,
इह जयन्ते समणोमि जाओ ॥१२॥

महार्थरूपा वचनाऽल्पभूता,
गाथानुगीता नरसघमध्ये ।
यां(श्रुत्वा)भिक्षव शीलगुणोपपेता ,
इह यतन्ते श्रमणोस्मि जात. ॥१२॥

पदार्थान्वय —महत्थरूवा-महान् अर्थ वाली वयणप्पभूया-अल्प अक्षरों वाली गाहा-गाथा अणुगीया-अनुकूल गाई हुई नरसघमज्झे-नरों के सघ में ज-जो भिक्खुणो-भिक्षु सीलगुणोववेया-शील गुण से युक्त हैं इह-इस जिन-शासन में जयन्ते-यत्न वाल होते हैं उसी गाथा को सुनकर समणोमि-मैं भी साधु जाओ-बन गया।

मूलार्थ—जन समुदाय के मध्य में गान की गई अल्पाक्षर और महान् अर्थ युक्त जिस गाथा को सुनकर इस जिन शासन में शीलगुणयुक्त भिक्षु लोग यत्नशील होते हैं उसी गाथा को सुनकर मै भी श्रमण-साधु बन गया हू ।

टीका—चित्त मुनि कहते हैं कि हे राजन्! यद्यपि आपकी और मेरी लौकिक समृद्धि समान थी तथापि मैंने मनुष्यों के समुदाय में एक मुनिराज के मुख से ऐसी गाथा को श्रवण किया कि जिसके अक्षर तो बहुत थोड़े थे परन्तु अर्थ रूप से उसमे अनन्त द्रव्य और पर्यायों के ज्ञान का समावेश था, और वह सूत्ररूप गाथा तीर्थंकर एव गणधरों के द्वारा पहले गायन की जा चुकी है तथा जो 'अनुगीता' के नाम से प्रसिद्ध थी और जो सयमशील भिक्षु शीलगुणयुक्त होकर इस जिन-शासन में प्रयत्नशील हैं उनका उक्त गाथा मे भली प्रकार वर्णन किया हुआ था, उसी गाथा को सुनकर मैंने भी ससार के इन तुच्छ पौद्गलिक सुखों का त्याग करके सन्यासव्रत ग्रहण कर लिया! तात्पर्य कि मैंने किसी दुःख से व्याप्त होकर दीक्षा अगीकार नहीं की किन्तु इन लौकिक सुखों की अपेक्षा विशेष अधिक और अविनाशी मोक्ष सुख की अभिलाषा से इनका त्याग किया है।

इस कथन से चित्तमुनि ने सूत्ररूप गाथा की उपपत्ति तथा अपनी ज्ञान-गर्भित वैराग्यमयी दीक्षा का भली भाति निदर्शन करा दिया है।

यह सुनकर चक्रवर्त्ति अपनी समृद्धि का वर्णन करता हुआ उक्त मुनि से कहता है कि—

उच्चोअए महु कक्के य बम्भे,
पवेइया आवसहा य रम्मा।
इमं गिहं चित्त धणप्पभूयं,
पसाहि पंचालगुणोववेयं ॥१३॥

उच्चोदयो मधुः कर्कश्च ब्रह्मा,
प्रवेदिता आवसथाश्च रम्या.।
इदं गृहं चित्र प्रभूतधनं,
प्रशाधि पंचालगुणोपपेतम् ॥१३॥

पदार्थान्वय—उच्चोअए-उच्चोदय १ महु-मधु २ कक्के-कर्क ३ य-और मध्य ४ बंभे-ब्रह्म पवेइया-कहे गए हैं आवसहा-आवास, प्रासाद य-और रम्मा-

रमणीय हैं इम-यह गिह-घर चित्त-हे चित्त ! पभूयधणप्पभूय-धन से प्रभूत है पचाल-पचालदेश के गुणोववेय-गुणों से युक्त है। इसलिए हे मुने ! पसाहि-तू इसे भोग वा पाल।

मूलार्थ—१ उच्चोदय २ मधु ३ कर्क ४ मध्य और ५ ब्रह्मा यह पाच प्रासाद कहे गए हैं और हे चित्त ! यह घर, प्रभूत धन से युक्त है और पाचाल देश के गुणों से युक्त है इसलिए तू इसको भोग।

टीका—चक्रवर्त्ती ब्रह्मदत्त, चित्तमुनि से कहते हैं कि हे मुने ! सूत्रधार के द्वारा भली प्रकार से निर्माण किए उच्चोदयादि पाचों ही प्रकार के प्रासाद मेरे यहा विद्यमान हैं। इतना ही नहीं किन्तु जहा पर भी मैं जाता हू वहा पर ही देव-शक्ति के द्वारा ये तयार हो जाते हैं और ये बडे ही रमणीय हैं। तथा यह घर विचित्र प्रकार के धन से भरपूर है और पाचाल देश का जो विशिष्ट से विशिष्ट पदार्थ है वह सभी इसमें विद्यमान है अत आप प्रसन्नतापूर्वक इसे ग्रहण करें और इसका उपभोग करें।

यहा पर पाचाल देश को प्रधानता देने का अभिप्राय यह है कि इस देश मे छ ऋतुओं की पूर्ण रूप से प्रवृत्ति देखने में आती है और छओं ऋतुओं के फल भी भली प्रकार से उपलब्ध होते हैं तथा रूप में भी आयुपर्यन्त प्राय परिवर्तन नहीं होता और वैसे भी यह देश समृद्धिपूर्ण है अत इसको प्राधान्य दिया जाता है। इसके अतिरिक्त 'प्रभूत' शब्द का यहा पर परनिपात होना प्राकृत के नियम के अनुसार समझना, तथा चित्र शब्द यहा पर मुनि का वाचक अथवा नानाविध धन का वाचक है।

अब फिर इसी विषय मे कहते हैं—

नट्टेहि गीएहि य वाइएहिं,
नारीजणाइं परिवारयन्तो ।
भुंजाहि भोगाइ इमाइ भिक्खू,
मम रोयई पव्वज्जा हु दुक्खं ॥१४॥

नृत्यैर्गीतैश्च वादित्रै,
नारीजनान् परिवारयन्।
भुंक्ष्व भोगानिमान् भिक्षो,
मह्यं रोचते प्रव्रज्या खलु दु:खम् ॥१४॥

पदार्थान्वय —नट्टेहि—नाटकों से गीएहि–गीतों से य–और वाइएहिं–वादित्रों से नारीजणाइ–नारी जनों के परिवारयतो-परिवार से परिवरे हुए इमाइ–इन प्रत्यक्ष भोगाइ–भोगों को भिक्खू–हे भिक्षो! भुजाहि–तुम भोगो? मम–मुझे रोयई–रुचता है हु–निश्चय ही पव्वज्जा–प्रव्रज्या दु:ख–दु ख रूप है।

मूलार्थ—ह भिक्षो! नाटकों से गीतों से और वादित्रों से तथा नारी-जनों के परिवार से परिवरे हुए इन भोगों को तुम भोगो। क्योंकि मुझे निश्चय ही प्रव्रज्या दु खरूप प्रतीत होती है।

टीका—ब्रह्मदत्त चक्रवर्त्ती कहते हैं कि हे मुने! विविध प्रकार के नाट्य और सुरताल पूर्ण गीत तथा नानाप्रकार के वाद्यों एव स्त्रीजनों के परिवार से घिरे हुए इन भोगों को आप भोगें। यही मुझे ठीक रुचता है और यह आपका दीक्षित होना अर्थात् प्रव्रज्या ग्रहण करना मुझे अत्यन्त दु खरूप प्रतीत होता है। अत इसको मैं उचित नहीं समझता। यद्यपि गज, अश्व आदि अनेक वस्तुए राज्य में प्रधान होती हैं तथापि सबसे अधिक लौकिक सुख का साधन यही है जिसका कि ऊपर वर्णन किया गया है उसमे भी वैषयिक सुख का अधिक साधन स्त्री को माना है इसी लिए उसको मुख्य स्थान दिया गया है। इस प्रकार विषयजन्य लौकिक सुखों के उपभोग के लिए स्नेहपूर्वक आमन्त्रित करने पर उक्त मुनि ने जो प्रवृत्ति अगीकार की अब उसी का सूत्रकार दिग्दर्शन कराते हैं—

तं पुव्वनेहेण कयाणुरागं,
नराहिवं कामगुणेसु गिद्धं।
धम्मस्सिओ तस्स हियाणुपेही,
चित्तो इमं वयणमुदाहरित्था ॥१५॥

तं पूर्वस्नेहेन कृतानुरागं,
नराधिपं कामगुणेषु गृद्धम् ।
धर्माश्रितस्तस्य हितानुप्रेक्षी,
चित्त इदं वचनमुदाहृतवान् ॥१५॥

पदार्थान्वय —तं-उसको पुव्वनेहेण-पूर्व स्नेह से कयाणुराग-किया है अनुराग जिसने नराहिवं-नराधिप को कामगुणेसु-काम गुणों में जो गिद्धं-गृद्ध है धम्मस्सिओ-धर्म में स्थित तस्स-उसके हियाणुपेही-हित की चाहना करने वाला चित्तो-चित्त मुनि इमं-यह वयणं-वचन उदाहरित्था-कहने लगा ।

मूलार्थ—पूर्व स्नेह से अनुरक्त, और काम गुणों में आसक्त उस ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती को देखकर, धर्म में स्थित और उसका सदा हित चाहने वाला चित्त मुनि उसके प्रति यह वक्ष्यमाण वचन कहने लगा ।

टीका—ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती के पूर्वभव-जन्य स्नेह को जानकर तथा उसकी विषय भोगों में बढ़ी हुई लालसा को देखकर धर्म में आरूढ हुआ वह चित्त मुनि उसके-ब्रह्मदत्त के हित चिन्तन से उसके प्रति निम्नलिखित वचन कहने लगा । यहां पर प्रस्तुत गाथा में जिस भाव को व्यक्त किया है उसका सारांश इतना ही है कि यद्यपि ब्रह्मदत्त विषयों में अति मूर्च्छित हो रहा है और इसी लिए वीतराग के धर्म में दीक्षित होने को वह दुःखरूप समझ रहा है फिर भी पूर्व भव के स्नेह से और हित बुद्धि से वह धर्मात्मा मुनि उसके प्रति निम्नलिखित उपदेश करने में प्रवृत्त हुआ । इसमें मुनि की परहित कांक्षा और दृढतर धर्मनिष्ठा का जो चित्र सूत्रकार ने खींचा है वह वर्त्तमान समय के मुनिजनों के लिए अधिक मननीय है ।

अब उक्त मुनि के वचनों का ही उल्लेख किया जाता है—

सव्वं विलवियं गीयं,
सव्वं नट्टं विडम्बियं ।
सव्वे आभरणा भारा,
सव्वे कामा दुहावहा ॥१६॥

सर्वं विलपितं गीतं,
सर्वं नृत्यं विडम्बितम् ।
सर्वाण्याभरणानि भारा,
सर्वे कामा दुःखावहाः ॥१६॥

पदार्थान्वय —सव्वं-सर्वं विलवियं-विलापरूप गीयं-गीत हैं सव्वं-सर्व नट्टं-नाटक विडम्बियं-विडम्बना रूप हैं सव्वे-सर्व आभरणा-आभूषण भारा-भाररूप हैं सव्वे-सर्व कामा-कामभोग दुहावहा-दुःखों के देने वाले हैं ।

मूलार्थ—सर्व गीत विलापरूप हैं, सर्व नाटक विडम्बनारूप हैं, सर्व प्रकार के भूषण भाररूप हैं और सर्व कामभोग दुःख के देनेवाले हैं ।

टीका—चित्त मुनि ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती से कहते हैं कि हे राजन् ! वास्तव में यह गीत—जिसको तुम आनन्द के देने वाला समझ रहे हो—मेरे को तो केवल विलापरूप ही प्रतीत होता है । कल्पना करो कि किसी युवति स्त्री के, अत्यन्त प्रेम करने तथा भरणपोषण करनेवाले पति का देहान्त हो जावे, और अभी तक उसके शव का दाह संस्कार भी न किया गया हो, उस समय पतिवियोग से अत्यन्त दुःखी हुई उस स्त्री को यदि कोई गीत सुनावे तो क्या वह गीत उसके आमोद का कारण होगा अथवा विलाप का ? तथा जैसे कोई बालक उन्मत्त दशा में गाता है तो जैसे उसका गान निरर्थक होता है उसी भांति आपके ये गीत भी प्रयोजनशून्य और सर्वथा निरर्थक हैं । उसी प्रकार आपके ये नाटक भी विडम्बनारूप ही हैं । जैसे किसी पुरुष में यक्ष आदि व्यन्तर के आवेश से शरीर का विकृतिपूर्ण संचालन होता है, अथवा जैसे कोई मद्यप मद्य के नशे से कुचेष्टा करने लग जाता है उसी प्रकार की यह नाटकीय चेष्टाएं हैं । एवं आभूषण आदि पदार्थ भी एक प्रकार का शरीर पर निरर्थक सा बोझ ही है । जैसे कोई स्त्री मुलम्मे को स्वर्ण समझ उसके आभूषणों को पहरती हुई मुलम्मा प्रतीत होने से उनको निरर्थक और भारभूत समझ कर फैंक देती है उसी प्रकार के ये स्वर्णादि भूषण हैं जो कि उतार कर परे फैंक देने के योग्य हैं । अब रही कामभोग आदि की बात, सो तो ताल विषय के समान हैं । जैसे देखने में सुन्दर और खाने में स्वादु

हैं परन्तु मारने में जरा जितना भी विलम्ब नहीं करते उसी प्रकार ये विषयभोग भोक्ता का समूल विनाश किए विना नहीं छोड़ते। अत ये सब से अधिक भयकर हैं। इनको सुख का हेतु समझना मृत्यु को जीवन समझने के समान महा अज्ञानता है। अत इन उक्त पदार्थों के विषय म मेरी तनिक भी रुचि नहीं है। इसलिए इनके उपभोग के वास्ते मेरे से प्रार्थना करना सर्वथा अनुपयुक्त है।

अब विषयजन्य सुख की लघुता को दिखलाते हुए वे मुनि फिर कहते हैं—

बालाभिरामेसु दुहावहेसु,
न तं सुहं कामगुणेसु रायं !
विरत्तकामाण तवोधणाणं,
जं भिक्खुणं सीलगुणे रयाणं ॥१७॥

बालाभिरामेषु दुःखावहेषु,
न तत्सुख कामगुणेषु राजन् !
विरक्तकामाना तपोधनाना,
यद्भिक्षूणा शीलगुणेषु रतानाम् ॥१७॥

पदार्थान्वय —राय-हे राजन् ! बालाभिरामेसु-बाल जीवों को प्रिय लगने वाले दुहावहेसु-दुःखों के देने वाले कामगुणेसु-कामगुणों में न त सुह-वह सुख नहीं विरत्तकामाण-कामभोगों से विरक्त तवोधणाण-तपोधनों को शीलगुणे-शीलगुणों में रयाण-रत भिक्खुण-भिक्षुओं को ज-जो सुख है।

मूलार्थ—हे राजन् ! बाल जीवों को प्रिय लगने वाले, दुःखों के देने वाले कामभोगों में वह सुख नहीं, जो काम भोगों से विरक्त रहने वाले शीलगुण में अनुरक्त तपोधन-तपस्वी भिक्षुओं-साधुओं को होता है।

टीका—मुनि कहते हैं—हे राजन् ! विषय से विरक्त और शीलगुण में अनुरक्त रहने वाले साधु पुरुषों को जिस अलौकिक सुख की प्राप्ति होती है वह अलौकिक सुख इन बालप्रिय और परिणाम में दुःख देने वाले कामभोगों में

कदापि उपलब्ध नहीं हो सकता। ये कामभोगादि विषय आरम्भ में ही किञ्चित् सुख देने वाले हैं वे भी उन बाल–अज्ञानी जीवों को जो कि परमार्थ से सदा अनभिज्ञ हैं। तात्पर्य कि जो जीव विवेक से रहित हैं उन्हीं को ये कामभोगादि विषय प्रिय लगते हैं और वास्तव में तो ये समस्त दुःखों के मूल हैं। इनमें सुख का लेश भी नहीं। अतएव संयमशील तपस्वी पुरुषों को आत्मरमणता में जो अपूर्व आनन्द प्राप्त होता है उस आनन्द के एक कण का सहस्रांश भी इन कामभोगों में उपलब्ध नहीं होता। यह प्रत्यक्ष है कि विषयी पुरुषों को विषय वासना से किसी समय भी शांति नहीं मिलती, विपरीत इसके वे प्रतिक्षण अशान्त और सन्तप्त रहते हैं। इसलिए तपस्वी और संयमी पुरुषों के आध्यात्मिक आनन्द के साथ इस विषयजन्य अतिक्षुद्र सुख की किसी अंश में भी तुलना नहीं हो सकती। प्रस्तुत गाथा में त्यागशील और मननशील साधु पुरुषों और विषयजन्य सुख की लालसा रखने वाले संसारी पुरुषों के सुख में जो अन्तर है उसका दिग्दर्शन कराया है। इस विश्व में हर एक प्राणी सुख की अभिलाषा रखता है और उसके लिए न्यूनाधिक रूप में यत्न भी करता है, परन्तु जो विवेकविकल जीव होते हैं वे अपनी विषय वासना की पूर्ति को ही वास्तविक सुख समझकर उसी में प्रवृत्त होते हुए अपने जीवन को विनष्ट कर देते हैं। परन्तु जो विचारशील पुरुष हैं वे इस विषयजन्य सुख को अति तुच्छ और दुःखमूलक समझते हुए इसकी ओर आख उठाकर भी नहीं देखते। इसके अतिरिक्त विषयजन्य सुख और आध्यात्मिक सुख की तुलना में इससे अधिक और प्रत्यक्ष उदाहरण क्या हो सकता है कि विषयी पुरुषों की शारीरिक और मानसिक स्थिति जितनी अधिक दुर्बल और मलिन होती है उससे कई गुणा अधिक बलवान् और उज्ज्वल शारीरिक और मानसिक स्थिति ब्रह्मचारी और धर्मनिष्ठ पुरुषों की होती है। जिनको इस पर भी सन्देह हो वे एक पामर विषयी पुरुष के साथ एक धर्मात्मा ब्रह्मचारी पुरुष को खड़ा करके अपने सन्देह को दूर कर लेवें। इससे दोनों में रहने वाला अन्तर स्पष्ट नजर आ जावेगा।

इस प्रकार विषयजन्य सुख की अवहेलना करते हुए उक्त मुनिराज, अब और ज्ञातव्य विषय का उपदेश उस राजा के प्रति करते हुए कहते हैं—

हैं परन्तु मारने में जरा जितना भी विलम्ब नहीं करते उसी प्रकार ये विषयभोग भोक्ता का समूल विनाश किए विना नहीं छोडते। अत ये सब से अधिक भयकर हैं। इनको सुख का हेतु समझना मृत्यु को जीवन समझने के समान महा अज्ञानता है। अत इन उक्त पदार्थों के विषय में मेरी तनिक भी रुचि नहीं है। इसलिए इनके उपभोग के वास्ते मेरे से प्रार्थना करना सर्वथा अनुपयुक्त है।

अब विषयजन्य सुख की लघुता को दिखलाते हुए वे मुनि फिर कहते हैं—

वालाभिरामेसु दुहावहेसु,
न तं सुहं कामगुणेसु रायं !
विरत्तकामाण तवोधणाणं,
जं भिक्खुणं सीलगुणे रयाणं ॥१७॥

वालाभिरामेषु दुःखावहेषु,
न तत्सुख कामगुणेषु राजन् !
विरक्तकामानां तपोधनानां,
यद्भिक्षूणां शीलगुणेषु रतानाम् ॥१७॥

पदार्थान्वय —राय-हे राजन् ! वालाभिरामेसु-वाल जीवों को प्रिय लगने वाले दुहावहेसु-दु खों के देने वाले कामगुणेसु-कामगुणों में न त सुह-वह सुख नहीं विरत्तकामाण-कामभोगों से विरक्त तवोधणाण-तपोधनों को शीलगुणे-शीलगुणों में रयाण-रत भिक्खुण-भिक्षुओं को ज-जो सुख है।

मूलार्थ—हे राजन् ! वाल जीवों को प्रिय लगने वाले, दु खों के देने वाले कामभोगों में वह सुख नहीं, जो काम भोगों से विरक्त रहने वाले शीलगुण में अनुरक्त तपोधन-तपस्वी भिक्षुओं-साधुओं को होता है।

टीका—मुनि कहते हैं—हे राजन् ! विषय से विरक्त और शीलगुण में अनुरक्त रहने वाले साधु पुरुषों को जिस अलौकिक सुख की प्राप्ति होती है वह अलौकिक सुख इन बालप्रिय और परिणाम में दु ख देने वाले कामभोगों में

कदापि उपलब्ध नहीं हो सकता। ये कामभोगादि विषय आरम्भ में ही किञ्चित् सुख देने वाले हैं वे भी उन बाल—अज्ञानी जीवों को जो कि परमार्थ से सदा अनभिज्ञ हैं। तात्पर्य कि जो जीव विवेक से रहित हैं उन्हीं को ये कामभोगादि विषय प्रिय लगते हैं और वास्तव में तो ये समस्त दुःखों के मूल हैं। इनमें सुख का लेश भी नहीं। अतएव संयमशील तपस्वी पुरुषों को आत्मरमणता में जो अपूर्व आनन्द प्राप्त होता है उस आनन्द के एक कण का सहस्रांश भी इन कामभोगों में उपलब्ध नहीं होता। यह प्रत्यक्ष है कि विषयी पुरुषों को विषय वासना से किसी समय भी शांति नहीं मिलती, विपरीत इसके वे प्रतिक्षण अशान्त और सन्तप्त रहते हैं। इसलिए तपस्वी और संयमी पुरुषों के आध्यात्मिक आनन्द के साथ इस विषयजन्य अतिक्षुद्र सुख की किसी अंश में भी तुलना नहीं हो सकती। प्रस्तुत गाथा में त्यागशील और मननशील साधु पुरुषों और विषयजन्य सुख की लालसा रखने वाले संसारी पुरुषों के सुख में जो अन्तर है उसका दिग्दर्शन कराया है। इस विश्व में हर एक प्राणी सुख की अभिलाषा रखता है और उसके लिए न्यूनाधिक रूप में यत्न भी करता है, परन्तु जो विवेकविकल जीव होते हैं वे अपनी विषय वासना की पूर्ति को ही वास्तविक सुख समझकर उसी में प्रवृत्त होते हुए अपने जीवन को विनष्ट कर देते हैं। परन्तु जो विचारशील पुरुष हैं वे इस विषयजन्य सुख को अति तुच्छ और दुःखमूलक समझते हुए इसकी ओर आंख उठाकर भी नहीं देखते। इसके अतिरिक्त विषयजन्य सुख और आध्यात्मिक सुख की तुलना में इससे अधिक और प्रत्यक्ष उदाहरण क्या हो सकता है कि विषयी पुरुषों की शारीरिक और मानसिक स्थिति जितनी अधिक दुर्बल और मलिन होती है उससे कई गुणा अधिक बलवान् और उज्ज्वल शारीरिक और मानसिक स्थिति ब्रह्मचारी और धर्मनिष्ठ पुरुषों की होती है। जिनको इस पर भी सन्देह हो वे एक पामर विषयी पुरुष के साथ एक धर्मात्मा ब्रह्मचारी पुरुष को खड़ा करके अपने सन्देह को दूर कर लेवें। इससे दोनों में रहने वाला अन्तर स्पष्ट नजर आ जावेगा।

इस प्रकार विषयजन्य सुख की अवहेलना करते हुए उक्त मुनिराज, अब और ज्ञातव्य विषय का उपदेश उस राजा के प्रति करते हुए कहते हैं—

नरिंद ! जाई अहमा नराणं,
सोवागजाई दुहओ गयाणं।
जहिं वयं सव्वजणस्स वेस्सा,
वसीअ सोवागनिवेसणेसु ॥१८॥

नरेन्द्र ! जातिरधमा नराणां,
श्वपाकजातिर्द्वयो गतयो ।
यस्यामावां सर्वजनस्य द्वेष्यौ,
अवसाव श्वपाकनिवेशनेषु ॥१८॥

पदार्थान्वय —नरिंद-हे नरेन्द्र ! जाई-जाति अहमा-अधम नराण-नरों में सोवागजाई-श्वपाक चाडाल जाति में दुहओ-दोनों गयाण-गये जहिं-जहा पर वय-हम दोनों सव्व-सर्व जणस्स-जन को वेस्सा-द्वेप के कारण हुए वसीअ-बसे सोवागनिवेसणेसु-चाडाल के घर में ।

मूलार्थ—हे नरेन्द्र ! नरों में अधम ऐसी चाडाल जाति में हम दोनों गए, जिस जाति में जाने से हम दोनों सब जनों के द्वेष के कारण बने और उसी जाति में बसे ।

टीका—चित्त मुनि कहते हैं कि हे नरेन्द्र ! नरों में अधम जो चांडाल जाति है हम दोनों पिछले जन्म में उसी जाति में उत्पन्न हुए । तथा वह जाति सब के लिए द्वेप-निन्दा का कारण थी । परन्तु हम दोनों न उसी जाति में जन्म धारण करके चाडाल के घर में निवास किया । अत जाति का अभिमान तो व्यर्थ है । क्योंकि यह प्राणी जिस प्रकार के कर्म करता है उसी के अनुसार वह शुभाशुभ फल को भोगता है । परन्तु हीन जाति में उत्पन्न होकर भी मनुष्य यदि शुभ कम करे तो वह निन्दनीय नहीं होता ।

अब इसी विषय म कहते हैं । यथा—

तीसे य जाईइ उ पावियाए,
वुच्छासु सोवागनिवेसणेसु ।
सव्वस्स लोगस्स दुगंछणिज्जा,
इहं तु कम्माइ पुरे कडाइं ॥१९॥

तस्यां च जातौ तु पापिकायाम्,
उषितौ स्व. श्वपाकनिवेशनेषु ।
सर्वस्य लोकस्य जुगुप्सनीयौ,
अस्मिंस्तु कर्माणि पुराकृतानि ॥१९॥

पदार्थान्वय —तीसे-उस जाईइ-जाति में य-पुन उ-वितर्क मे पावियाए-पापरूप मे वुच्छा-वसे सु-हम दोनों सोवागनिवेसणेसु-चाडाल के घर में सव्वस्स-सब लोगस्स-लोक में दुगछणिज्जा-निन्दनीय थे तु-फिर इह-इस जन्म में-जो उत्तम जाति मिली है वह सब पुरेकडाइ-पूर्व जन्म में किए हुए कम्माइ-कर्मों का फल है ।

मूलार्थ—उस अधम जाति में हम दोनों चाडाल के घर में रहे थे वह जाति सर्व लोक में निन्दनीय थी, परन्तु इस जन्म में हम जो फल भोग रहे हैं वह सब पूर्व जन्म में किए हुए शुभ कर्मों का ही फल है ।

टीका—मुनि कहते हैं, हे राजन् ! हम दोनों उस चांडाल जाति में वसे जो कि अधम थी और पापप्रधान क्रियाओं की अधिक प्रवृत्ति होने से जिसको पापरूप और निन्दनीय कहा जाता था। परन्तु इस समय हम दोनों को जो उत्तम जाति और विशिष्ट भोग सामग्री का लाभ हो रहा है वह सब उसी हीन जाति में उत्पन्न होने के बाद किए हुए शुभ कर्मों का फल है। तात्पर्य कि इस समय पर तू जिस सयम को दु खरूप समझ रहा है, यह वर्तमान समय का विशिष्ट ऐश्वर्य उसी तप सयम का फल है । इससे सिद्ध हुआ कि शुभ कर्म किसी भी अवस्था में करे, उसका अच्छा ही फल होता है । प्रस्तुत गाथा में 'सु' यह 'आवा' के अर्थ में ग्रहण किया गया है ।

इतना कहने के अनन्तर अब कर्तव्य कार्य के विषय में कहते हैं—

सो दाणिसिं राय महाणुभागो,
महिड्ढिओ पुण्णफलोववेओ ।
चइत्तु भोगाइ असासयाइं,
आदाणहेउ अभिणिक्खमाहि ॥२०॥

स इदानी राजन् महानुभाग',
महर्द्धिक पुण्यफलोपपेत' ।
त्यक्त्वा भोगानशाश्वतान्,
आदानहेतोरभिनिष्काम ॥२०॥

पदार्थान्वय —सो-वह सभूत का जीव दाणिसिं-इस समय राय-राजा महाणुभागो-महा भाग्यवान् है महिड्ढिओ-महान् ऋद्धि वाला है पुण्णफलोववेओ-पुण्यरूप फल से युक्त है अत चइत्तु-छोड़कर असासयाइ-अशाश्वत भोगाइ-भोगों को आदाण-चरित्र के हेउ-हेतु अभिणिक्खमाहि-घर से निकल ।

मूलार्थ—पिछले जन्म में जो सभूत का जीव था वही इस समय भाग्यवान् महती समृद्धि और पुण्य फल से युक्त हुआ २ महाराजा है । अत. हे राजन् ! इन विनाशी कामभोगों को छोड़कर सयम ग्रहण करने के लिए तू घर से बाहर निकल ।

टीका—चित्त मुनि, चक्रवर्त्ती ब्रह्मदत्त को उपदेश देते हुए कहते हैं कि हे राजन् ! तू पिछले जन्म में सभूत अनगार का जीव है जो कि इस समय महासमृद्धिशाली, महाभाग्यवान् और महान् पुण्यफल का उपभोग करनेवाला एक सम्राट् के रूप में उपलब्ध हो रहा है । यह सब कुछ धर्म का ही फल है । अत इन विनश्वर तथा आपातरमणीय कामभोगों को छोड़कर चारित्र धर्म की आराधना के लिए घर से बाहर निकल । क्योंकि गृहावास में सर्वविरति धर्म का अनुष्ठान नहीं हो सकता । तथा जब कि इस समय तुमको अपने पिछले पाँच जन्मों

का ज्ञान है और उनमें उपस्थित हुई हुई परिस्थितियों का भी तुमको परिचय है तब तो धर्म और कर्म के शुभाशुभ फल का भी तुमको अवश्य ज्ञान होगा। अत तुमको अब प्रमाद करना उचित नहीं ? यदि किसी जीव के हृदय में ज्ञानांकुर की उत्पत्ति न हुई हो तो उसका धर्म में दृढ़ होना कठिन सा है, परन्तु जिसका हृदय ज्ञानज्योति से आलोकित हो रहा हो उसके लिए प्रमाद का आचरण कैसे सभव हो सकता है। तात्पर्य कि तुमको तो पिछले पाच जन्मों का ज्ञान है अत आप जैसे ज्ञानवान् को अब दीक्षा के लिए विलम्ब नहीं करना चाहिए।

धर्म का आचरण न करनेवालों के लिए क्या हानि है, अब शास्त्रकार इसी विषय का वर्णन करते हैं—

इह जीविए राय असासयम्मि,
धणियं तु पुण्णाइं अकुव्वमाणो।
से सोयई मच्चुमुहोवणीए,
धम्मं अकाऊण परंमि लोए ॥२१॥

इह जीविते राजन्नशाश्वते,
धनित तु पुण्यान्यकुर्वाण·।
स शोचति मृत्युमुखोपनीतः,
धर्ममकृत्वा परस्मिँल्लोके ॥२१॥

पदार्थान्वय —राय–राजन् ! इह–इस असासयम्मि–अशाश्वत जीविए–जीवितव्य मे धणिय–जो अत्यन्त अस्थिर हैं पुण्णाइ–पुण्य तु–ही अकुव्वमाणो–न करता हुआ से–वह जीव मच्चु–मृत्यु के मुहोवणीए–मुख में प्राप्त होने के समय सोयई–सोचता है धम्म–धर्म के अकाऊण–विना किए परमि लोए–परलोक में।

मूलार्थ—हे राजन् ! इस अशाश्वत जीवन में पुण्य के न करनेवाला जीव मृत्यु के मुख में पहुचा हुआ सोच करता है तथा धर्म के न करनेवाला परलोक में फिर सोच करता है।

टीका—महर्षि कहते हैं कि हे राजन्! इस अशाश्वत जीवन में पुण्य के न करने वाला जीव मृत्यु के निकट पहुचा हुआ बड़ा शोच करता है कि अहो! मैंने कोई पुण्योपार्जन नहीं किया और मृत्यु के पश्चात परलोक में पहुच कर अभीष्ट सुख की प्राप्ति न करके पुन परम दु खी होता है कि अहो, मैंने कोई सत्कर्म किया होता तो इस जन्म में सुखी होता। परन्तु इस पछतावे से फिर क्या बन सकता है। अत तुम प्रमाद मत करो, कारण कि यह जीवन अत्यन्त अस्थिर है। यहा पर 'धणिय' यह अव्यय अत्यन्त अस्थिर अर्थ में आया है और 'तु' एव अर्थ में है।

*यदि कोई कहे कि मृत्यु के समय स्वजनादि रक्षक बन जायेंगे। अब इसी* शका का समाधान करते हैं—

जहेह सीहो व मियं गहाय,
मच्चू नर नेइ हु अन्तकाले।
न तस्स माया व पिया व भाया,
कालम्मि तम्मंसहरा भवन्ति ॥२२॥

यथेह सिंहो वा मृग गृहीत्वा,
मृत्युर्नर नयति खल्वन्तकाले।
न तस्य माता वा पिता च भ्राता,
काले तस्यांशधरा भवन्ति ॥२२॥

*पदार्थान्वय*—जहा—जैसे इह—इस लोक में सीहो—सिंह व—वा मिय—मृग को गहाय—पकडकर मृत्यु के मुख में पहुचाता है उसी प्रकार मच्चू—मृत्यु नर—मनुष्य को हु—निश्चय ही अतकाले—अत समय में नेइ—परलोक में पहुचा देता है तस्स—उस समय-उसके माया—माता व—वा पिया—पिता व—वा भाया—भ्राता कालम्मि—उस काल में तम्म—वा अथवा असहरा—अंश के धरने वाले न भवति—नहीं होते।

मूलार्थ—जैसे इस लोक में सिंह मृग को पकड़ कर मृत्यु के मुख में पहुचा देता है उसी प्रकार, निश्चय ही मृत्यु अंत समय में इस जीव को परलोक में पहुचा देती है। परन्तु उस समय उसके माता, पिता और भ्राता—काल के समय आयुरूप अंश के धरनेवाले नहीं होते।

टीका—इस काव्य मे अशरण भावना का दिग्दर्शन कराया गया है। जैसे इस लोक मे सिंह अथवा व्याघ्र आदि मृगादि जीवों को पकड कर मृत्यु के मुख मे पहुचा देते हैं ठीक उसी प्रकार यह मृत्यु इस जीव को निश्चय ही अन्तकाल में परलोक मे पहुचा देता है परन्तु उस समय उसके माता, पिता वा भ्राता आदि कोई भी आयुरूप अंश के धरने वाले नहीं होते। क्योंकि जैसे किसी पुरुष पर राजा का कोप होने से उसके सम्बन्धी लोग धन आदि देकर उसकी राजा से रक्षा कर लेते हैं, परन्तु इसी प्रकार मृत्यु के समय मृत्यु होने वाले को उसके स्वजनादि अपने जीवन मे से कुछ आयु का अंश देकर उसको बचा नहीं सकते ('अंश जीवितभाग धारयन्ति मृत्युना नीयमानं रक्षन्तीत्यंशधरा स्वजीवितांशदानत' टीका)।

यदि कोई कहे कि आयु का अंश तो नहीं दिया जा सकता परन्तु उसके दु ख के वास्ते उपक्रम तो किया जा सकता है, अब सूत्रकार इस शंका का समाधान करते हुए कहते हैं—

न तस्स दुक्खं विभयन्ति नाइओ,
न मित्तवग्गा न सुया न बंधवा।
एक्को सयं पच्चणुहोइ दुक्खं,
कत्तारमेव अणुजाइ कम्मं ॥२३॥

न तस्य दु:खं विभजन्ते ज्ञातयः,
न मित्रवर्गा न सुता न बान्धवाः।
एकः स्वयं प्रत्यनुभवति दु:खं,
कर्तारमेवानुयाति कर्म ॥२३॥

पदार्थान्वय —तस्स-उसके दुक्ख-दुःख का नाइओ-ज्ञातिजन न विभयत्ति-विभाग नहीं कर सकते न मित्तवग्गा-न ही मित्रवर्ग कर सकता है न सुया-न पुत्र कर सकते हैं न बंधवा-न भाई कर सकते हैं एक्को-अकेला सय-स्वयमेव पच्चणुहोइ-प्रत्यनुभव करता है कत्तारमेव-कर्ता के ही कम्म-कर्म अणुजाइ-पीछे जाता है।

मूलार्थ—उसके दुःख का ज्ञातिजन विभाग नहीं कर सकते तथा न मित्रवर्ग, न पुत्र और न ही भ्राता आदि कर सकते हैं किन्तु वह अकेला स्वयमेव उस दुःख का अनुभव करता है क्योंकि कर्ता के पीछे ही कर्म जाता है।

टीका—मुनि कहते हैं कि हे राजन्! मृत्यु के समय उस प्राणी के शारीरिक वा मानसिक दुःखों का विभाग उसके ज्ञातिजनों में से कोई भी नहीं कर सकता किंतु जिसने कर्म किए हैं वह जीव अकेला ही अपने किए हुए कर्म के फलस्वरूप दुःख का स्वयमेव अनुभव करता है। क्योंकि कर्म कर्ता के ही पीछे जाता है। जैसे हजारों गौओं में से बछड़ा अपनी माता को ढूंढ लेता है, अथवा जैसे पुरुष की छाया पुरुष के पीछे ही जाती है उसी प्रकार कर्म भी कर्त्ता के पीछे ही जाता है। अतः सम्बन्धिजनों ने आयु के अंश को तो क्या देना था वे तो उपस्थित हुए दुःख को भी नहीं बांट सकते। यहां पर 'ज्ञाति' शब्द दूर के सम्बन्धियों का और 'बन्धु' शब्द निकट के सम्बन्धियों का वाचक है।

इस प्रकार अशरण भावना का वर्णन करने के अनन्तर अब एकत्वभावना का वर्णन करते हैं। यथा—

चिच्चा दुपयं च चउप्पयं च,
खेत्तं गिहं धणधन्नं च सव्वं।
सकम्मबीओ अवसो पयाइ,
परं भवं सुंदर पावगं वा ॥२४॥

त्यक्त्वा द्विपदं च चतुष्पदं च,
क्षेत्रं गृहं धनं धान्यं च सर्वम्।
स्वकर्मद्वितीयोऽवशः प्रयाति,
परभवं सुन्दरं पापकं वा ॥२४॥

पदार्थान्वय —दुपय-द्विपद को च-और चउप्पय-चतुष्पद को खेत्त-क्षेत्र को च-तथा गिहं-गृह को च-और धणं-धन को धन्नं-धान्य को सव्वं-अन्य सर्व वस्तु को चिच्चा-छोडकर सकम्मबीओ-कर्म सहित दूसरा अवसो-परवशता से पयाइ-प्राप्त करता है परभवं-परभव को सुन्दरं-स्वर्गादि स्थान वा-अथवा पावगं-नरकादि स्थान को।

मूलार्थ—यह जीव द्विपद, चतुष्पद, क्षेत्र, घर, धन और धान्य तथा अन्य सर्व वस्तु को छोडकर एक आप दूसरे कर्म को लेकर परवशता से-कर्मानुसार परलोक में स्वर्ग अथवा नरक स्थान को प्राप्त करता है।

टीका—मुनि कहते हैं कि मृत्यु के समय यह आत्मा-जीव अपनी प्यारी भार्या आदि, प्यारे अश्वादि, क्षेत्र तथा सुन्दर बाग बगीचे आदि तथा गृह और धन-धान्यादि सभी पदार्थों को छोडकर अकेला ही-एकमात्र कर्म को साथ लेकर परलोक को प्रयाण कर जाता है। वहा पर अपने किए हुए शुभाशुभ कर्मों के अनुसार स्वर्ग अथवा नरक स्थान को प्राप्त करता है। साराश यह है कि जिन पदार्थों पर इस जीव का अत्यन्त प्रेम था मृत्यु के समय उन सब को छोडकर परवश होकर परलोक में अपने कर्म के अनुसार उत्तम वा अधम गति को प्राप्त कर लेता है। यहा पर 'सुन्दर' शब्द में अनुस्वार का लोप प्राकृत के नियम से हुआ है।

मृत्यु होने के पश्चात् उसके शरीर की क्या गति होती है, अब इसी विषय का वर्णन करते हैं। यथा—

तं एक्कगं तुच्छसरीरगं से,
चिईगयं दहिय उ पावगेण ।
भज्जा य पुत्तोवि य नायओ वा,
दायारमण्णं अणुसंकमन्ति ॥२५॥

तदेकक तुच्छशरीरक तस्य,
चितिगत दग्ध्वा तु पावकेन ।
भार्या च पुत्रोऽपि च ज्ञातयो वा,
दातारमन्यमनुसक्रामन्ति ॥२५॥

पदार्थान्वय—त एक्कग-वह अकेला जीवरहित तुच्छ-साररहित सरीरग-शरीर से-उसका चिईगय-चितागत पावगेण-अग्नि के द्वारा दहिय-जलाया जाता है उ-वितर्क अर्थ मे भज्जा-भार्या य-और पुत्तोवि-पुत्र भी य-तथा नायओ-ज्ञातिवर्ग अण्णु-अन्य दायार-दातार के अणुसकमति-पीछे चलने लगते हैं।

मूलार्थ—जीवरहित इस तुच्छ शरीर को चिता में रखकर अग्नि के द्वारा जलाया जाता है। फिर उसकी भार्या, पुत्र तथा अन्य सम्बन्धिजन अन्य दातार क पीछे चल पड़ते हैं।

टीका—जब यह जीव शरीर को छोडकर परलोक को प्रयाण कर जाता है तब इस शरीर को तुच्छ-निस्सार जानकर चिता मे रखकर अग्नि के द्वारा उसे भस्म कर दिया जाता है। फिर उसकी भार्या, पुत्र तथा और सम्बन्धी पुरुष वहा से पराङ्मुख होकर उसके स्थान पर किसी दूसरे पुरुष को नियुक्त करके उसको अपना रक्षक समझते हुए उसके अनुसार-उसकी आज्ञा में चलने लग जाते हैं। तात्पर्य कि उस दिन के बाद फिर उस मृतक का कोई स्मरण तक भी नहीं करता।

प्रस्तुत गाथा के द्वारा ससार की अनित्यता, स्वार्थपरायणता और इस शरीर की अन्तिम दशा का बहुत ही सुन्दर चित्र खींचा गया है। अग्नि द्वारा

शव का दाह करना आर्यावर्त्त की अति प्राचीन प्रथा है, जिसका कि उल्लेख इस गाथा में किया है। मृतक के बाद जो रुदन और विलाप आदि किया जाता है, इसमें स्वार्थपरायणता के अतिरिक्त अन्य कुछ भाव नहीं है।

अब मुनि उक्त सम्राट् को फिर उपदेश करते हैं—

उवणिज्जई जीवियमप्पमायं,
वण्णं जरा हरइ नरस्स रायं!
पंचालराया! वयणं सुणाहि,
मा कासि कम्माइ महालयाइं ॥२६॥

उपनीयते जीवितमप्रमादं,
वर्णं जरा हरति नरस्य राजन्!
पंचालराज! वचनं शृणु,
मा कार्षीः कर्माणि महालयानि ॥२६॥

पदार्थान्वय—उवणिज्जई—काल के समीप हुआ जाता है जीविय—जीवन अप्पमाय—प्रमादरहित होकर राय—राजन्! नरस्स—नर के वण्णं—वर्ण को जरा—जरा—बुढ़ापा हरइ—हरण करती है पंचालराया—हे पंचाल देश के राजा! वयणं—मेरे वचन को सुणाहि—सुन! महालयाइं—महाहिंसक कम्माइ—कर्म मा कासि—तू मत कर।

मूलार्थ—हे राजन्! यह जीवन प्रमादरहित होकर मृत्यु के समीप चला जा रहा है और मनुष्य के वर्ण को जरा हरण कर रही है। हे पंचाल देश के राजा! मेरे वचन को सुन और तू महाहिंसक कर्म मत कर।

टीका—मुनि कहते हैं कि राजन्! आवीचि मरण के द्वारा समय २ पर यह जीव प्रमादरहित होकर मृत्यु के समीप जा रहा है और इसके वर्ण को जरा हर रही है। अतः मेरे वचन को सुनकर तू घोर हिंसा—पंचेन्द्रिय जीवों का वध मत कर।

इस सारे कथन का अभिप्राय यह है, जितना समय व्यतीत हो चुका उतनी ही इस जीव की मृत्यु निकट आ गई। काल का चक्र निरन्तर चल रहा है और आयु प्रतिक्षण क्षय होती जा रही है। इसी लिए शरीर में जरा के आगमन से दुर्बलता और क्षीणता का समावेश होता चला जा रहा है। जब ऐसा है तब तुम मेरे वचन को सुनकर उस पर आस्था रखते हुए पञ्चेन्द्रिय जीवों का वधरूप जो महाहिंसक कर्म है उससे उपराम क्यों नहीं होते। उचित तो यही है कि मेरे उपदेश को श्रवण करके तुम को इस नरकप्रद हिंसक कर्म से अवश्य निवृत्त हो जाना चाहिए।

मुनि के इस उपदेश को सुनकर सम्राट् इस प्रकार कहने लगे—

अहं पि जाणामि जहेह साहू,
जं मे तुमं साहसि वक्कमेयं।
भोगा इमे संगकरा हवंति,
जे दुज्जया अज्जो अम्हारिसेहिं ॥२७॥

अहमपि जानामि यथेह साधो,
यन्मम त्वं साधयसि वाक्यमेतत्।
भोगा इमे संगकरा भवन्ति,
ये दुर्जया आर्य! अस्मादृशैः ॥२७॥

पदार्थान्वयः—अहंपि–मैं भी जाणामि–जानता हूं जहा–जैसे इह–संसार में साहू–हे साधो! जं–जो मे–मुझे तुमं–आपने साहसि–कहा है वक्क–वाक्य एयं–यह-परन्तु भोगा–भोग इमे–यह प्रत्यक्ष संगकरा–कर्मों का बन्ध करने वाले हवंति–होते हैं जे–जो दुज्जया–दुर्जय हैं अज्जो–हे आर्य! अम्हारिसेहिं–हमारे जैसों को।

मूलार्थ—हे साधो! जैसे आपने इस संसार का स्वरूप वर्णन किया है मैं भी उसी प्रकार जानता हूं परन्तु हे आर्य! कर्मों का बन्ध करने वाला जो इन काम भोगों का संग है, हमारे जैसे कामी पुरुषों को छोड़ना दुष्कर है।

टीका—चक्रवर्ती चित्त मुनि से कहते हैं कि हे साधो ! जिस प्रकार आपने मेरे प्रति इस संसार की परिस्थिति का वर्णन किया है मुझे भी उसका ज्ञान है परन्तु मेरे जैसे विषयासक्त पुरुषों के लिए इन काम भोगों का त्याग करना अत्यन्त कठिन है । यद्यपि ये कामभोग कर्मबन्ध के असाधारण कारण हैं तथापि मेरे लिए ये दुर्जेय हैं । अतः मैं विवश हूं जो कि इन विषय भोगों की असारता, दुष्टता और मोहकता को जानता हुआ भी इनका परित्याग करने में समर्थ नहीं हूं ।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**हत्थिणपुरम्मि चित्ता ! दट्ठूण नरवइं महिड्ढियं ।**
**कामभोगेसु गिद्धेणं नियाणमसुहं कडं ॥२८॥**

**हस्तिनापुरे चित्त ! दृष्ट्वा नरपतिं महर्द्धिकम् ।**
**कामभोगेषु गृद्धेन निदानमशुभं कृतम् ॥२८॥**

पदार्थान्वयः—हत्थिणापुरम्मि—हस्तिनापुर में चित्ता—हे चित्त ! नरवइ—नरपति-सनत्कुमार चक्रवर्ती महिड्ढियं—महाऋद्धि वाले को दट्ठूण—देखकर कामभोगेसु—काम भोगों में गिद्धेण—आसक्ति रखने वाले मैंने नियाण—निदान असुहं—अशुभ कडं—किया ।

मूलार्थ—हे चित्त ! हस्तिनापुर में महासमृद्धि वाले नरपति सनत्कुमार चक्रवर्ती को देखकर काम भोगों में आसक्त होने के कारण मैंने अशुभ निदान किया ।

टीका—अपनी भूल को स्वीकार करते हुए चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त ने कहा कि मैंने हस्तिनापुर में सनत्कुमार चक्रवर्ती की विलक्षण समृद्धि को देखा और उससे आकर्षित होकर उसकी प्राप्ति के लिए कठिन से कठिन तपश्चर्या करने लगा । इस प्रकार अन्तःकरण में चढ़ी हुई कामभोगविषयिणी वासना से वासित होकर मैंने जो निदान किया उसी का यह दुष्ट परिणाम है कि अब मेरे लिए इन विषय भोगों का त्याग अत्यन्त कठिन हो रहा है ।

इस सारे कथन का अभिप्राय यह है, जितना समय व्यतीत हो चुका उतनी ही इस जीव की मृत्यु निकट आ गई। काल का चक्र निरन्तर चल रहा है और आयु प्रतिक्षण क्षय होती जा रही है। इसी लिए शरीर में जरा के आगमन से दुर्बलता और क्षीणता का समावेश होता चला जा रहा है। जब ऐसा है तब तुम मेरे वचन को सुनकर उस पर आस्था रखते हुए पञ्चेन्द्रिय जीवों का वधरूप जो महाहिंसक कर्म है उससे उपराम क्यों नहीं होते। उचित तो यही है कि मेरे उपदेश को श्रवण करके तुम को इस नरकप्रद हिंसक कर्म से अवश्य निवृत्त हो जाना चाहिए।

मुनि के इस उपदेश को सुनकर सम्राट् इस प्रकार कहने लगे—

अहं पि जाणामि जहेह साहू,
जं मे तुमं साहसि वक्कमेयं।
भोगा इमे संगकरा हवंति,
जे दुज्जया अज्जो अम्हारिसेहिं ॥२७॥

अहमपि जानामि यथेह साधो,
यन्मम त्व साधयसि वाक्यमेतत्।
भोगा इमे सगकरा भवन्ति,
ये दुर्जया आर्य ! अस्मादृशैः ॥२७॥

पदार्थान्वय —अहपि-मैं भी जाणामि-जानता हू जहा-जैसे इह-ससार में साहु-हे साधो ! ज-जो मे-मुझे तुम-आपने साहसि-कहा है वक्क-वाक्य एय-यह-परन्तु भोगा-भोग इमे-यह प्रत्यक्ष सगकरा-कर्मों का बन्ध करने वाले हवति-होते हैं जे-जो दुज्जया-दुर्जय हैं अज्जो-हे आर्य ! अम्हारिसेहिं-हमारे जैसों को।

मूलार्थ—हे साधो ! जैसे आपने इस ससार का स्वरूप वर्णन किया है मैं भी उसी प्रकार जानता हू परन्तु हे आर्य ! कर्मों का बन्ध करने वाला जो इन काम भोगों का सग है, हमारे जैसे कामी पुरुषों को छोड़ना दुष्कर है।

टीका—चक्रवर्ती चित्त मुनि से कहते हैं कि हे साधो ! जिस प्रकार आपने मेरे प्रति इस ससार की परिस्थिति का वर्णन किया है मुझे भी उसका ज्ञान है परन्तु मेरे जैसे विषयासक्त पुरुषों के लिए इन काम भोगों का त्याग करना अत्यन्त कठिन है । यद्यपि ये कामभोग कर्मबन्ध के असाधारण कारण हैं तथापि मेरे लिए ये दुर्जय हैं । अत मैं विवश हू जो कि इन विषय भोगों की असारता, दुष्टता और मोहकता को जानता हुआ भी इनका परित्याग करने में समर्थ नहीं हू ।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं—

**हत्थिणपुरम्मि चित्ता ! दट्ठूण नरवइं महिड्ढियं ।**
**कामभोगेसु गिद्धेणं नियाणमसुहं कडं ॥२८॥**

**हस्तिनापुरे चित्त ! दृष्ट्वा नरपति महर्द्धिकम् ।**
**कामभोगेषु गृद्धेन निदानमशुभ कृतम् ॥२८॥**

पदार्थान्वय —हत्थिणापुरम्मि–हस्तिनापुर में चित्ता–हे चित्त ! नरवइ–नरपति-सनत्कुमार चक्रवर्ती महिड्ढिय–महान्द्धि वाले को दट्ठूण–देखकर काममोगेसु–काम भोगों मे गिद्धेण–आसक्ति रखने वाले मैंने नियाण–निदान असुह–अशुभ कड–किया ।

मूलार्थ—हे चित्त ! हस्तिनापुर मे महासमृद्धि वाले नरपति सनत्कुमार चक्रवर्ती को देखकर काम भोगों मे आसक्त होने के कारण मैंने अशुभ निदान किया ।

टीका—अपनी भूल को स्वीकार करते हुए चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त ने कहा कि मैंने हस्तिनापुर मे सनत्कुमार चक्रवर्ती की विलक्षण समृद्धि को देखा और उससे आकर्षित होकर उसकी प्राप्ति के लिए कठिन से कठिन तपश्चर्या करने लगा । इस प्रकार अन्त करण मे वढी हुई कामभोगविषयिणी वासना से वासित होकर मैंने जो निदान किया उसी का यह दुष्ट परिणाम है कि अब मेरे लिए इन विषय भोगों का त्याग अत्यन्त कठिन हो रहा है ।

इस विषय में इतना और समझ लेना चाहिए कि जो पुरुष सत्य और सरल प्रकृति के होते हैं वे वस्तुतत्त्व को समझ कर उस विषय में अपनी जो त्रुटि हो उसको स्पष्ट कह देते हैं। यही दशा चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त की है। उसने चित्त मुनि से धर्मोपदेश सुनकर उसकी यथार्थता और उसके यथावत् पालन करने में अपनी असमर्थता स्पष्ट शब्दों में वर्णन करने के अनन्तर उसके कारणभूत अशुभ निदान के लिए पश्चात्ताप के रूप में अपनी त्रुटि को भी स्पष्ट रूप में स्वीकार किया। सारांश यह कि सम्यक्त्व की ओर आने वाले जीवों के ये ही चिह्न होते हैं।

क्या निदान कर्म का प्रतिरोध नहीं हो सकता? अब इसी विषय का वर्णन करते हैं। यथा—

**तस्स मे अपडिकंतस्स, इमं एयारिसं फलं।**
**जाणमाणो वि जं धम्मं, कामभोगेसु मुच्छिओ ॥२९॥**

**तस्मान्ममाप्रतिक्रान्तस्य , इदमेतादृशं फलम्।**
**जानानोऽपि यद् धर्मं, कामभोगेषु मूर्च्छितः ॥२९॥**

पदार्थान्वयः—तस्स—उस निदान कर्म से मे—मुझे अपडिकंतस्स—अप्रतिक्रान्त को इमं—यह प्रत्यक्ष एयारिसं—ऐसा फलं—फल हुआ जं—जो जाणमाणोवि—जानता हुआ भी धम्मं—धर्म को फिर भी कामभोगेसु—काम भोगों में मुच्छिओ—मूर्च्छित हूं।

मूलार्थ—उस निदान से निवृत्त न होने का यह प्रत्यक्ष फल हुआ कि धर्म को जानता हुआ भी मैं काम भोगों में मूर्च्छित—आसक्त हूं।

टीका—ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती ने कहा कि हे मुने! जब मैंने काम भोगों से आकर्षित होकर निदानपूर्वक कर्म करने का प्रयत्न किया था उस समय आपने मुझे हटाने का बहुत प्रयत्न किया परन्तु मैं इस अशुभ निदान से नहीं हटा! उसका फल यह हुआ कि मैं श्रुत और चारित्र धर्म को जानता हुआ भी काम भोगों में अत्यन्त आसक्त हो रहा हूं। अतः सिद्ध हुआ कि अशुभ कर्म का फल

शुभ कभी नहीं हो सकता । यद्यपि निदान कर्म भी कई प्रकार के होते हैं तथापि जिन भावों से प्रेरित होकर वे किए जाते हैं उन्ही के अनुसार उनका फल होता है ।

अब इसी विषय को दृष्टान्त के द्वारा प्रतिपादन करते हैं—

**नागो जहा पंकजलावसन्नो,**
**दट्ठुं थलं नाभिसमेइ तीरं ।**
**एवं वयं कामगुणेसु गिद्धा,**
**न भिक्खुणो मग्गमणुव्वयामो ॥३०॥**

नागो यथा पंकजलावसन्न,
दृष्ट्वा स्थलं नाभिसमेति तीरम् ।
एवं वय कामगुणेषु गृद्धा,
नो भिक्षोर्मार्गमनुव्रजामः ॥३०॥

पदार्थान्वय —नागो-नाग-हस्ती जहा-जैसे पङ्क-कर्दम वाले जलावसन्नो-जल में खचित हुआ दट्ठु-देखकर थल-स्थल को नाभिसमेइ-नहीं प्राप्त होता तीरं-तीर को एव-उसी प्रकार वयं-हम कामगुणेसु-काम भोगों में गिद्धा-गृद्ध हुए भिक्खुणो-भिक्षु के मग्ग-मार्ग को न अणुव्वयामो-ग्रहण नहीं कर सकते ।

मूलार्थ—जैसे कीचड वाले जलाशय में फसा हुआ हस्ती निर्जल प्रदेश को देखकर भी तीर को प्राप्त नहीं हो सकता उसी प्रकार कामभोगों में अत्यन्त आसक्त हुए हम लोग भी भिक्षु के मार्ग का अनुसरण नहीं कर सकते अर्थात् साध्वाचार का पालन नहीं कर सकते ।

टीका—प्रस्तुत गाथा में काम भोगों को दल्दल के समान और उनमें आसक्ति रखने वालों को हस्ती के समान वर्णन किया है तथा साधुमार्ग को स्थल के सदृश बतलाया है, अर्थात् जैसे दलदल में फसा हुआ हस्ती स्थल प्रदेश को देखता हुआ भी उसे सहसा प्राप्त करने में समर्थ नहीं होता इसी प्रकार विषय भोगों में अत्यन्त आसक्ति रखने वाले पुरुष साधु धर्म की श्रेष्ठता को जानते हुए भी उसके

ग्रहण करने में समर्थ नहीं हो सकते। तात्पर्य कि दल्दल में फँसा हुआ हस्ती वहां से निकलने का प्रयत्न तो बहुत करता है और चाहता है कि कीचड में से निकल कर स्थल प्रदेश में चला जावे परन्तु वह निकल नहीं सकता ऐसे ही कामभोगों में आसक्त पुरुष भी उनसे निकलने की कोशिश करते हैं परन्तु सफलमनोरथ नहीं होते। इसी आशय से ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती ने भी कीचड के समान कामभोगों से निकल कर साधु मार्ग के अवलम्बन में या उस मार्ग पर चलने में चित्त मुनि के समक्ष अपने आपको असमर्थ बतलाया है। यद्यपि यह आत्मा कर्म करने में स्वतन्त्र माना गया है तथापि जिस समय निकाचित-अवश्यभोक्तव्य कर्मों का उदय होता है उस समय यह जीव परवश हो जाता है। इसलिए उसके अन्तःकरण पर साधु पुरुषों के सदुपदेश का भी पूर्ण प्रभाव नहीं पडता।

चक्रवर्ती के इस कथन को सुनकर अब मुनि फिर कहते हैं—

अच्चेइ कालो तरन्ति राइओ,
न यावि भोगा पुरिसाण णिच्चा।
उविच्च भोगा पुरिसं चयन्ति,
दुमं जहा खीणफलं व पक्खी ॥३१॥

अत्येति कालस्त्वरन्ते रात्रयः,
न चापि भोगाः पुरुषाणां नित्याः।
उपेत्य भोगाः पुरुषं त्यजन्ति,
द्रुमं यथा क्षीणफलमिव पक्षिणः ॥३१॥

पदार्थान्वयः—अच्चेइ कालो—काल का अतिक्रम हो रहा है। राइओ—रात्रियां तरंति—शीघ्र जा रही हैं नयावि—नहीं है भोगा—भोग पुरिसाण—पुरुषों के णिच्चा—नित्य उविच्च—अपनी इच्छा के अनुसार प्राप्त होकर भोगा—भोग पुरिसं—पुरुष को चयंति—छोड जाते हैं जहा—जैसे खीणफलं—क्षीण फल वाले दुमं—द्रुम वृक्ष को पक्खी—पक्षी व—सादृश्य अर्थ में है।

मूलार्थ—काल का अतिक्रम हो रहा है । रात्रिया शीघ्रता से जा रही हैं । पुरुषों के भोग नित्य नहीं हैं अपितु भोग अपनी इच्छा के अनुसार पुरुष को छोड़ जाते हैं जैसे कि फलरहित वृक्ष को पक्षी छोड जाते हैं ।

टीका—चित्त मुनि कहते हैं कि हे राजन् ! काल का अतिक्रम हो रहा है । रात और दिन वडे वेग से चले जा रहे हैं । पुरुषों के भोग भी नित्य नहीं और उनकी इच्छानुसार भी नहीं रहते अपितु अपनी इच्छा के अनुसार वे पुरुष को छोडकर चले जाते हैं जैसे क्षीण फलों वाले वृक्ष को पक्षिगण छोडकर चले जाते हैं ।

इस गाथा मे यह वतलाया गया है कि केवल जीवन ही अनित्य नहीं किन्तु काम भोग भी अनित्य हैं । एव अनित्य होने पर भी वे पुरुष के स्वाधीन नहीं किन्तु अपनी इच्छानुसार वे जव चाहें पुरुष को छोडकर चले जाते हैं जैसे कि फल से शून्य हो जाने वाले वृक्ष को उसकी इच्छा के विरुद्ध ही पक्षिगण छोडकर चले जाते हैं । इसलिए इन विनश्वर पदार्थों की मोह ममता को त्याग तुमको अव धर्म कार्यों के अनुष्ठान में प्रवृत्त होना चाहिए । तथा यह भी स्मरण रहे कि यहा पर फल के समान तो पुण्य है और क्षीणफल—फलशून्य वृक्ष के समान पुरुष है । एव पक्षिगण के समान कामभोगादि विषय हैं । सो जव इस जीव का पुण्यरूप फल क्षीण हो जाता है तव कामभोग रूप पक्षी जीवरूप वृक्ष को छोड जाते हैं । अत धर्म का आचरण करना ही अधिक श्रेय देने वाला है ।

अस्तु, यदि तुम कामभोगादि पदार्थों का त्याग नहीं कर सकते तो तुम को आर्य कर्म तो अवश्य करने चाहियें । सो अव उन कार्यों को ही फल सहित वतलाते हैं । यथा—

जइ तं सि भोगे चइउं असत्तो,
अज्जाइं कम्माइं करेहि रायं !
धम्मे ठिओ सव्वपयाणुकम्पी,
तो होहिसि देवो इओ विउव्वी ॥३२॥

यदि त्वमसि भोगान् त्यक्तुमशक्तः,
आर्याणि कर्माणि कुरुष्व राजन् !
धर्मे स्थितः सर्वप्रजानुकम्पी,
तस्माद् भविष्यसि देव इतो वैक्रेयी ॥३२॥

पदार्थान्वय —जइ–यदि तं–तू सि–है भोगे–भोगों के चइउ–छोड़ने को असत्तो–असमर्थ है तो अज्जाइ–आर्य कम्माइ–कर्मों को राय–हे राजन् ! करेहि–तू कर धम्मे–धर्म में ठिओ–स्थित सव्व–सर्व पयाणुकंपी–प्रजा पर अनुकम्पा करने वाला हो तो–तिस से होहिसि–होवेगा देवो–देवता इओ–यहां से मर कर विउव्वी–वैक्रेय शरीर वाला।

मूलार्थ—हे राजन् ! यदि तू काम भोगों के छोड़ने म असमर्थ है तो आर्य कर्म कर और धर्म में स्थित होकर सर्व प्रजा पर अनुकम्पा करने वाला हो। उससे तू यहां से मर कर वैक्रेय शरीर वाला देवता हो जावेगा।

टीका—चक्रवर्ती के प्रति चित्त मुनि कहते हैं कि हे राजन् ! यदि काम भोगों के त्याग में असमर्थ है तो तू आर्यजनोचित कर्मों का अनुष्ठान कर। एवं धर्म म आरूढ हुआ अपनी समस्त प्रजा पर अनुकम्पा भाव रख। क्योंकि न्याय-पूर्वक प्रजावर्ग का पालन करना ही राजा का मुख्य धर्म है। इस प्रकार श्रेष्ठजनानु-मोदित कर्मों के अनुष्ठान से तू यहां से मर कर वैक्रेय लब्धि वाला देव होवेगा।

प्रस्तुत गाथा में गृहस्थधर्म, राजधर्म और दोनों धर्मों के फल का भली भांति दिग्दर्शन कराया गया है। क्योंकि राजा का मुख्य धर्म न्याय और शांति से प्रजा का यथावत् पालन संरक्षण करना है। इसी से वह धर्मज्ञ और संसार में प्रशंसा का पात्र बनता है। गृहस्थ धर्म द्वादशव्रतरूप है। अतः श्रावक धर्म का मुख्य उद्देश्य आर्य कर्मों का अनुष्ठान और न्यायप्रियता है। इसी आशय से मुनि कहते हैं कि राजन् ! यदि तुम सर्वविरति रूप साधु धर्म के अनुष्ठान में असमर्थ हो तो न्यायपूर्वक प्रजा का अनुकम्पा बुद्धि से संरक्षण कर और देश विरति रूप गृहस्थ धर्म में स्थित हो। इसका फल यह होगा कि यहां से मरने के बाद तू वैक्रेय लब्धि युक्त देव बनोगे अर्थात् वैमानिक देवों की श्रेणी में तुम

जन्म लोगे। मांस, मदिरा और प्राणिवध के त्यागपूर्वक शास्त्र विहित जो कर्म सो आर्यकर्म कहलाते हैं।

इतना कहने पर भी जब मुनि के उपदेश को राजा ने ग्रहण न किया तब वे कहने लगे कि—

**न तुज्झ भोगे चइऊण बुद्धी,**
**गिद्धोसि आरम्भपरिग्गहेसु।**
**मोहं कओ एत्तिउ विप्पलावो,**
**गच्छामि रायं आमन्तिओ सि ॥३३॥**

न तव भोगान् त्यक्तुं बुद्धिः,
गृद्धोऽसि आरंभपरिग्रहेषु।
मोघं कृत एतावान् विप्रलापः,
गच्छामि राजन्नामन्त्रितोऽसि ॥३३॥

पदार्थान्वय—न तुज्झ–नहीं तेरे में भोगे–भोगों के चइऊण–त्यागने की बुद्धी–बुद्धि गिद्धोसि– तू गृद्ध है आरंभपरिग्गहेसु–आरम्भ और परिग्रह में मोहं कओ–निष्फल किया एत्तिउ–इतना विप्पलावो–विप्रलाप राय–राजन् गच्छामि–मैं जाता हूं आमंतिओ सि–तुम्हें कह कर–पूछ कर।

मूलार्थ—हे राजन्! तेरे में भोगों के त्यागने की बुद्धि नहीं है। तू आरम्भ और परिग्रह में अत्यन्त आसक्त हो रहा है। इतना विप्रलाप–वचन निष्फल ही किया। अतः तुम्हें कह कर मैं जाता हूं।

टीका—जब चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त ने चित्तमुनि के किसी भी उपदेश को स्वीकृत नहीं किया तब मुनि ने कहा कि हे राजन्! तेरे में भोगों को त्यागने की बुद्धि नहीं है और न आर्य धर्मों के अनुष्ठान की भावना है। न्यायपूर्वक प्रजा का शासन करना भी तूने स्वीकार नहीं किया क्योंकि तू आरंभ और परिग्रह में मूर्च्छित हो रहा है। अतः मेरा इतना उपदेश निष्फल ही गया

अर्थात् वह प्रलापमात्र ही ठहरा । अस्तु, अब मैं जाता हू । यह कहकर मुनि वहा से चल दिए ।

यहा पर 'धातुओं के अनेक अर्थ होते हैं' इस नियम के अनुसार 'आमन्त्रितोसि' इसका 'पृष्टोसि' अर्थ करना चाहिए । मुनि के 'मैं जाता हू' कहने का अभिप्राय यह है कि यदि कोई पुरुष उपदेश को स्वीकार न करे तो उस पर क्रोध नहीं करना चाहिए किन्तु अपने आप ही उससे उपराम हो जाना चाहिए ।

इस प्रकार कहकर चित्तमुनि जब चले गये तब उसके बाद ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती ने जो कुछ किया और उसका जो फल हुआ, अब उसी का वर्णन करते हैं—

पंचालरायावि य बभदत्तो,
साहुस्स तस्स वयणं अकाउं ।
अणुत्तरे भुंजिय कामभोगे,
अणुत्तरे सो नरए पविट्ठो ॥३४॥

पचालराजोऽपि च ब्रह्मदत्त,
साधोस्तस्य वचनमकृत्वा ।
अनुत्तरान् भुक्त्वा कामभोगान्,
अनुत्तरे स नरके प्रविष्ट ॥३४॥

पदार्थान्वय —पचालराया-पचाल देश का राजा बभदत्तो-ब्रह्मदत्त तस्स-उस साहुस्स-साधु के वयण-वचन को अकाउ-स्वीकार न करके अणुत्तरे-प्रधान कामभोए-काम भोगों को भुजिय-भोग कर अणुत्तरे-प्रधान नरए-नरक मे सो-वह चक्रवर्ती पविट्ठो-प्रविष्ट हुआ वि-निश्चय अर्थ में और य-पादपूर्त्यर्थ में है ।

मूलार्थ—पचाल देश का राजा ब्रह्मदत्त उस साधु के वचन को स्वीकार न करके प्रधान काम भोगों का उपभोग करता हुआ प्रधान नरक में गया ।

टीका—चित्तमुनि के प्रयाण कर जाने के अनन्तर पचाल देश के चक्रवर्ती राजा ब्रह्मदत्त ने उक्त मुनि के उपदेश को अगीकार नहीं किया । अत वह उत्तम-

प्रधान काम भोगों का सेवन करता हुआ मर कर प्रधान नरक में गया अर्थात् सातवें नरक के अप्रतिष्ठान नामक पांचवें नरक वास में उत्पन्न हुआ।

इस गाथा में निदानपूर्वक किए जाने वाले कर्मों का फल तथा काम भोगों में अत्यन्त आसक्ति रखने का जो परिणाम होता है उसका चित्र बहुत ही सुन्दरता से खींचा गया है जिससे कि विचारशील पुरुष इन विषय भोगों का त्याग करके धर्माचरण में प्रवृत्त होने का प्रयत्न करें।

प्रसङ्गवशात् अब शास्त्रकार चित्त मुनि के विषय में भी कहते हैं—

चित्तो वि कामेहि विरत्तकामो,
उदग्गचारित्ततवो महेसी।
अणुत्तरं संजम पालइत्ता,
अणुत्तरं सिद्धिगइं गओ ॥३५॥
त्ति बेमि।

इति चित्तसम्भूइज्जं तेरहमं अज्झयणं समत्तं ॥१३॥

चित्तोऽपि कामेभ्यो विरक्तकामः,
उदग्रचारित्रतपा महर्षिः।
अनुत्तरं संयमं पालयित्वा,
अनुत्तरां सिद्धिगतिं गतः ॥३५॥
इति ब्रवीमि।

इति चित्तसंभूतीयं त्रयोदशमध्ययनं समाप्तम् ॥१३॥

पदार्थान्वय —चित्तो वि-चित्त भी कामेहि-काम भोगों से विरत्तकामो-विरक्तकाम होकर उदग्ग-प्रधान चारित्त-चारित्र और तवो-तप वाला महेसी-महर्षि अणुत्तरं-प्रधान संजम-संयम को पालइत्ता-पालकर अणुत्तर-प्रधान सिद्धिगइ-मोक्ष गति को गओ-प्राप्त हुआ। त्ति बेमि-इस प्रकार मैं कहता हूं।

मूलार्थ—महर्षि चित्त मुनि भी काम भोगों से विरक्त होकर चारित्र और तप प्रधान सयम का आराधन करता हुआ सर्वप्रधान मोक्ष गति को प्राप्त हुआ।

टीका—ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती के विषय में तो ऊपर सब कुछ कह दिया गया अर्थात् काम भोगों में बढी हुई अधिक आसक्ति के कारण वह सातवें नरक मे गया। और महर्षि चित्त मुनि काम भोगों से सर्वथा विरक्त होकर तप और चारित्र की प्रधानता वाले सयम का आराधन करता हुआ सर्वश्रेष्ठ मोक्ष गति को प्राप्त हुआ। इस कथन से कामभोगों के कटु परिणाम को और धर्माचरण के शुभ परिणाम को बतलाते हुए शास्त्रकारों ने मुमुक्षु पुरुषों के लिए धर्म का ही आचरण सर्वश्रेष्ठ बतलाया है। अत वही सब को उपादेय है। इसके अतिरिक्त "त्ति बेमि" का अर्थ प्रथम कई बार बतलाया जा चुका है। उसी के अनुसार यहा भी समझ लेना चाहिए।

त्रयोदशाध्ययन समाप्त।

---

# प्रशस्तिः

## तत्रेयं पद्यद्वयेन वागवतारणा

प्रपञ्चसञ्चारिणि पञ्चमेऽत्र, काले कराले कलयन्ति लोकाः
स्वत्वेषु नित्तेषु सुतेषु भिक्षा, सर्वे न शिक्षा न शुचिं न दीक्षाम् ॥ १ ॥

स्पृहणीयगुणा अगण्यपुण्यास्तरुणत्वेऽपि दधुस्तपस्विता ये ।
रमणीयहृदा विदा तदेषा, सरणा सद्वृजिनैकनर्जन हि ॥ २ ॥

आस्ते पञ्चनदः शुभो जनपदो दूरीकृतान्सर्गदः
प्रेमार्द्रैकगदागदः प्रकृतित. प्रोत्तुङ्गचित्तसम्मदः ।
अत्राऽजातरदक्षिपङ्क्तसुधरासख्यामिते(१८६२) वत्सरे ।
निस्तन्द्रोऽमरचन्द्रजिन्नरवरश्चञ्चत्प्रपञ्चात्परः ॥ ३ ॥

वसङ्कवस्विन्दुमिते(१८९८) शुभेऽब्दे, नामाभिधेय निदधत्सदर्थम् ।
नरेषु चन्द्रोऽमरचन्द्रता स, मुनीन्द्रता चारुतरा बभार ॥ ४ ॥

आचारागमतीर्थरक्षणपरा तच्चातुरी सा तुरी
वेमाऽसौ यशसा चय मृदुतर श्वेत व्यधादम्बरम् ।
तेने तेन विशेषनर्णरुचिकृद्देशोऽप्यशेषो निजः
पञ्चापः प्रहतप्रपञ्चनिचयः श्वेताम्बरः सञरः ॥ ५ ॥

कालस्रोणिनिधीन्दुसम्मिततमे(१९१३) वर्षे निहारक्रमाद्
इन्द्रप्रस्थपुरे सुमारधमतां पूज्या. कनीरामकाः ।
अस्मै पूज्यपद तदैव ददिरे श्राद्धे समिद्धोद्धवे
पूज्य पूज्यमथो विधाय दधिरे शब्दाश्रय द्विर्विधम् ॥ ६ ॥

वसुकालनिधीन्दुमिते(१९३८)विषमे, नृपविक्रमहायनकेऽयमगात्।
सुरसद्म-यतोऽमरचन्द्रमुने,-रुचिता रुचिरोचतरैत गति. ॥ ७ ॥

मोतीराममुनिस्ततोऽभवदमानष्टादशाशीतिके
वर्षे लब्धजनि' खभूमिनिधिभूमरय्येऽब्दके(१९१०)मद्व्रती।
अङ्कत्र्यङ्कधरामितेऽ(१९३९)भवदय पूज्योऽतियोग्य मता
सिद्धीशास्य निधीन्दुमम्मिततमे(१९५८) वर्षे दिव चाऽप्यगात्॥ ८ ॥

गणोऽपि वव्रधेतमा गणपतेरपेचापरो
रसाम्बरनिधीन्दुसमिततमेऽब्दके(१९०६)मोऽप्यभूत् ।
त्रिकालनिधिभूमितेऽ(१९३३)धितहिता स दीचा गुरोः
द्विसिद्धिनिधिभूमिते(१९८८) सुरपुरीमयासीदसौ ॥ ९ ॥

तच्छिष्यो गणनीर्गणेयगुणिना शश्वत्सतामग्रणी
स श्रीमान् स्थविरोऽजनीन्दुनयनाङ्केन्दूपमे(१९२१) वत्सरे।
दीचा वेद सरस्वदङ्कधरणीतुल्येऽ(१९४४)ग्रहीदाग्रहात्
सच्छिष्यो जयरामदासजिदसावद्यापि विद्योतते॥ १० ॥

तच्छिष्य' प्रथितप्रबोधमधुरः सद्वृत्तिसद्वर्तको
भेजे जन्म पयोधिनेत्रनिधिभूमरय्येब्दके(१९२४)मत्कुले।
मुन्यब्ध्यङ्कधरामितेऽ(१९४७)तिमतिमान् दीचा दधारादरात्
शालिग्राममुनि सदाजयजनिर्जाव्याच्चिर सन्मणि' ॥ ११ ॥

आगमोद्धारमस्कारसारलालममानम ।
मेधामिन्धून् दीनबन्धून् आत्मारामो नमत्यमून्॥ १२ ॥

---

# पदानुक्रमणिका

# उत्तराध्ययनसूत्रम्

## शब्दार्थ-कोष

अगविज्ज=अगविद्या का ३२१
अतकाले=अत समय में ५६०
अतिए=गुरु के समीप में २३६
अतलिक्खे=आकाश में ५०४
अतिए=समीप १५, २७६
अन्तेउर=अन्त:पुर ३४८
अतेउरवर=रानियों के साथ ३३८
अतरेण=विना प्रयोजन से न बोले ३६
अवग=आम्रफल को २७६
अइगआ=जन्म मरण को प्राप्त हुआ ३६६
अइगओ=गया हुआ ३६७
अइगओ=वार वार प्राप्त हुआ ३६६
अइन्छिया=अतिक्रमण कर जाते हैं २८६
अइवेल=समय का अतिक्रमण १०३
अइवेल=स्वाध्याय के समय का
अतिक्रमण करके ८५
अइलोलुए=अतिलोलुप ४४०
अउला=महती १२०
अकड=नहीं किये हुए को १६
अकम्मचिट्ठे=क्रियारहित है, चेष्टा
जिनकी ५०६
अकरेन्ता=क्रिया न करते हुए २५०
अकलेवर=शरीररहित ४३१
अकाउ=स्वीकार न करके ५७४
अकाऊण=विना किये ५५६
अकारिणो=चोरी न करने वाले ३६१
अकाममरण=अकाम मरण १६६
अकामा=कामरहित भी ३८०
अकाम=अकाम १६७
अकाल=असमय को ४३
अकिंचण=अकिंचन ६४
अकुए=अस्पदमान ४०
अकुऊहले=कुतूहल से रहित ४४४
अकुक्कुओ=कुचेष्टाओं से रहित १०१
अकुव्वमाणो=न करता हुआ ५५६
अक्कोसेज्जा=आक्रोश करे १०५
अक्कोसपरीसहे=आक्रोशपरिषह ७६
अक्कोसा=आक्रोशते हैं ५३
अकोहणे=क्रोध से रहित ४४०
अक्खाय=प्रतिपादन किया है ७२
अक्खाए=कहा है ३३०
अक्खाहि=कहो ५२१

अक्खे=शकट की धुरी पे २१५, २१७
अक्खओदय=अक्षय उदक को धरने वाला ४६४
अगिंग=अग्नि को स्पर्श करते हो ८६, ५२०
अग्गि=अग्नि ३४८
अगणि=आग मे ५०६
अग्गलं=अर्गला बनाकर ३५४
अगारत्था=गृहस्थ होते हैं २२२
अक्खाय=कहा है ३१५
अगारिं=गृहस्थ को २६१
अगारि=गृहस्थ २२७
अगारवास=घर में बसता १११
अगारेसु=घरों में ३७
अचवले=चपलता से रहित ४४४
अचक्किया=समर्थ नहीं है ४६५
अच्चए=अतिक्रम होने पर ३६१
अच्चिमालि=सूर्यों की तरह २३१
अच्चेइकालो=काल का अतिक्रम हो रहा है ५७०
अच्चेमु=हम पूजा करते हैं ५१४
अचेलगस्स=वस्त्र से रहित ११८
अचेलए=अचेलक—वस्त्ररहित ६२
अचेलपरीसहे=अवस्त्रपरिषह ७६
अच्छेरगं=आश्चर्य है ३७८
अचोइए=बिना प्रेरणा किये ६२
अज्ज=आज ५८५, ४६४, ३८२
अज्जव=सरलता ३८४
अजया=अजितेन्द्रिय हैं १७१
अजाइय=बिना माँगा हुआ ११०
अज्जाइ=तो आर्य ५७२
अजिइंदिया=इन्द्रियों के वशीभूत ४७८
अज्जेव=आज ११४
अज्जो=हे आर्य ! ५६६
अज्झत्थ=आत्मा में रहने वाला सुख दुख २४६
अज्झावयाण=अध्यापकों के ४६३
अज्झावया=अध्यापक ४६६
अट्ठ=अर्थ को २४३
अट्ठ=अर्थ ४३३
अट्ठहिं=आठ ४३६
अट्ठजुत्ताणि=अर्थयुक्त पदों को १५
अट्ठा=वास्ते १७६, ४८३
अट्ठाए=अर्थ के लिए २०६
अट्टालगाणि=प्राकार पे ऊपर युद्ध करने वाला स्थान ३५३
अट्ठिय=अर्थ ६४
अण्ण=अन्य ५६५
अण्णव=संसार-समुद्र ४२६
अण्णवंसि=संसार-समुद्र से १६५
अणगार=साधु को ६४
अणंतमोहे=अनन्त मोहपूर्वक १७७
अणन्तए=अनन्त २३६
अणन्तिया=अनन्त कही गई है ३७६
अणगारियं=अनगारपन को ४२३
अणगारस्स=अनगार ३, ११०, ३५१, ४३५
अणंतए=अनन्त २५४
अणभिकंखमाणा=इच्छा न करते हुए ५२४
अणागारे=अनागार—साधु ३२६
अणागयं=अनागत काल में ५१२
अणागया=भविष्य में होने वाले हैं, वे २०२
अणाघाय=आघातरहित २२०
अणट्ठाए=अनर्थ के लिए २०६
अणाढियस्स=अनादृत ४६२
अणाणफला=अज्ञान फल वाले १२७
अणारिया=अनार्य—अनार्यों की तरह ४७७
अणाविले=कलुषभाव से रहित ५३०
अणासवा=वचन के न मानने वाले २२
अणिएओ=घर से रहित होकर १००
अणिग्गहे=इन्द्रियों के निग्रह से रहित ४३६

अधुवे=अध्रुव ३०७
अन्नदत्तहरे=बिना दिये वस्तु को उठाने वाला २६६
अन्न=और १०२, ३७१
अन्नपाण=अन्न और पानी ४६३
अन्नमन्न=परस्पर ५४०
अन्नमन्नेण=परस्पर के स्नेह से ५४४
अन्नयर=किसी एक मृत्यु के द्वारा २३७
अन्नयरे=कोई एक २२६
अन्नस्स=अन्न के ४८३
अन्नाएसी=अज्ञात कुल की भिक्षा करने वाला १२५
अनासन्ने=न अति समीप में ४६
अन्नाणपरीसहे=अज्ञान का परिषह ७६
अनिग्गहे=असयतेन्द्रिय ४४३
अपत्थ=कुपथ्य २७६
अप्प=अल्प, थोडा ४४५
अप्प=थोडी ४२
अप्पय=अपने आत्मा को ८८, २५०
अप्पणा=अपने आत्मा से २३५, २४१
अप्पणो=अपना २४८, ४२१
अप्पणो=आत्मा का १३
अप्पणो=अपने किये हुए २११
अप्पच्चक्खाय=प्रत्याख्यान किये बिना २४६
अपडिक्कन्तस्स=अप्रतिक्रान्त को ५६८
अप्पडिहए=अप्रतिहत, न हराने वाला होता है ४५३
अप्पडिहय=जिसका कोई परिभव न कर सके ४५६
अप्पडिरूवे=उपमारहित १६७
अप्परिसाडिय=भूमि पर न गिरता हुआ ४६
अप्पपाणेअप्पबीयम्मि=अल्पप्राणी और अल्प बीज वाले ४६
अप्पणट्ठा=अपने लिये । ३६
अप्परए=अल्प कर्म रज वाला ६८
अप्पमत्ते=अप्रमत्त होकर १८४, १८०
अप्पमत्तो=प्रमादरहित होकर १८८, २५४
अप्पमाय=प्रमादरहित होकर ५६५
अप्पा=आत्मा २५
अप्पादन्तो=दमन किया हुआ आत्मा २५
अप्पादन्तो=आत्मा का दमन किया २७
अप्पाणरक्खी=आत्मा की रक्षा करता हुआ १८८
अप्पाण=आत्मा को ३१६, २२८, ३६४, ४६६
अप्पाण=आत्मा में ५४
अप्पाण=आत्मा को १३
अप्पाणपि=अपनी आत्मा पर भी ५७
अप्पायंके=अल्प रोग वाला १६६
अप्पिच्छे=अल्प इच्छा वाला १२५
अप्पियपि=अप्रिय भी ३५०
अपिय=अप्रिय वचन को २४
अप्पिया=प्राप्त हुए १६२
अप्पियस्सावि मित्तस्स=अप्रिय मित्र को भी ४४६
अपुट्ठाई=थोडा उठने वाला ४२
अपुण=फिर १६१
अपुट्ठो=बिना पूछे २४
अप्पेजिए=आत्मा के जीत जाने पर ३३६
अबम्भचारिणो=ब्रह्मचर्य से रहित, मैथुन सेवन करने वाले ४७८
अबाल=अबाल भाव २६६
अभयस्स=दोनों के लिए ३६
अभाग=अफल १३
अभिक्खण=बार बार ४३६
अभिनिक्खन्तो=घर से निकलकर दीक्षा ग्रहण की ३३६
अभिणिक्खमई=दीक्षा के लिए निकलता है ३३७

अभिणिक्खमाहि=घर से निकल ५५८
अभिजाए=विनयवान् १६६
अभिजाइगे=सयम का निर्वाह करने वाला ४४७
अभितुर=शीघ्रता कर ४२६
अभित्थुणन्तो=स्तुति करता हुआ ३०७, ३८२
अभिधारए=सहन करे २०२
अभिप्पेए=प्राप्त होने पर २३६
अभिभूय=जीत करके ७२, ७३, ६६
अभिणिक्खमन्तम्मि=घर से निकलने पर ३४०
अभिहणे=जीतता है ८६
अभिवन्दिए=वन्दनीय ४६६
अभिवायण=अभिवादन १२४
अभू=हुए १३८
अमइ=कुमतिपूर्वक वा अमृत के समान जानकर १७२
अमाई=कपट से रहित ४४४
अमाणुसासोजोणीसु=मनुष्य योनि को छोडकर शेष योनियों मे १४६
असुहरी=असम्बद्धभाषी न होवे १५
अय=अज—बकरे के २७१
अय=लोहे को ५०५
अयाणता=न जानते हुए ३१४
अमक्खाया=कहे गये हैं १६६
अय व्व=बकरे की तरह २७३
अयाणएहिं=अज्ञानियों ने ५१०
अरइ=अरति को ६५
अरइपरीसहे=अरति का परिषह ७६
अरई=चित्त का उद्वेग ४२०
अरहा=अरिहन्त २६१
अरिहई=योग्य होता है ४४८
अल=समर्थ २४५, ३७७
अलद्धे=न मिलने पर ११३
अलाभो=अलाभपरिषह ११४
अलाभपरीसहे=अलाभ का परिषह ७६
अलिय=झूठ २४
अलोलुए=लोलुपता से रहित १२५
अबल=निर्बल १८०
अब्बवी=कहने लगा ३४१, ३४३, ४७८
अवमन्नह=अपमान करते हो ५०५
अबले=निर्बल ४२८
अवसेस=अवशेष ४८४
अवसोहिय=दूर करके ४२६
अवसो=परवशता से ५६३
अवरज्झई=नाश हो जाता है २६४
अवहेडिय=नीचे गिरा हुआ है ५०६
अवउज्झिऊण=छोडकर ३८२
अवउज्झिय=त्यागकर ४२४
अवसा=कर्म के वश होकर २७५
अबहुस्सुए=अबहुश्रुत है ४३६
अवि=अथवा विद्यासहित होता है परन्तु जो ४३६
अवि=सम्भव है कि ११४
अवि=( सम्भावना मे ) ४४२
अविज्जा=विद्या से रहित २३६
अविणीए=विनयरहित १०
अविणीए=विनयरहित है, वही ४३६
अविणीए=अविनीत ४४१
अब्भुट्ठिय=उठ हुए ३४१
अब्भुए=अद्भुत ३७८
अप्पियते=अप्रीति कर ५५३
अब्भुट्ठाण=सम्मुख उठना १२५
अमहग्गा=अंश में धरने वाले ५६०
असइ=अनेक बार ३६१
असइ=बार बार ३६७
असमत्तो=असमत्व १००
असक्कय=सत्काररहित १५१

आउए=आयु में २८०, ३६४
आउए=आयु के होने पर २६३
आउक्खए=आयु के क्षय होने पर १६३
आउरे=आकुल ८४
आउक्काय=जलकाय में ३६७
आउय=आयु २७१
आउयम्मि=आयु के होने पर १८६
आएस=आदेश को २६६, २७१
आएसाए=मेहमान के लिए रक्खा हुआ २६८
आएसे=आदेश—पाहुना २६७
आएसे=पाहुने के २६७
आगच्छइ=आता है ४७६
आगओमि=मैं आया हूँ ४८३
आगओ=आया हुआ ४२६
आगओ=आ गया २८२
आगओसि=आया है ४८१
आगम्म=आ करके ३३
आगयाएसे=मेहमान के आने पर २७३
आगासे=आकाश में ५१६
आगाससमा=आकाश के समान ३७६
आगासेणुप्पइओ=आकाश में चला गया ३८७
आघायाय=सलेखना आदि के द्वारा विनाश करता हुआ २३७
आणा=आज्ञा का १०, ७७
आणुपुव्विं=अनुक्रम से ३, ७८, ४३५
आणुपुव्वि=अनुक्रम से १५१
आदाण=चरित्र के ५५८
आदाय=ग्रहण करके ६७
आदाय=ग्रहण करके १३२
आदाय=ग्रहण करके २३५
आभरणा=आभूषण ५५३
आमंतिओसि=तुम्हें कहकर, पूछकर ५७३
आमोसे=चोरी करने वालों को ३६०
आसे=घोड़ा १८४, ४५१
आयंकेण=आतंक से, शूल से २११
आयरियस्स=आचार्य के ६१
आयरंतो=आचरण में लाता हुआ ५६
आयरिएहिं=आचार्यों करके ३१
आयरियं=आचार्य पर ५७
आरियधम्म=आर्यधर्म १२३
आया=आत्मा ३२५, ४४६
आयारं=आचार को ४३५
आयंका=रोग ४२०
आयाए=वस्तु का ग्रहण करना ४७५
आयाण=धनधान्यादि २४८
आयाओ=आया हुआ १५६
आययंति=ग्रहण करते हैं १५१
आयरियं=आचार को, तत्त्व को २४६
आयरियत्तण=आर्य देश के ४०८
आयरिअत्त=आर्यत्व, आर्य देश का मिलना ४०७
आयरक्खिये=आत्मा की रक्षा करने वाला ६५
आरिएहिं=आचार्यों ने ३१५
आयवस्स=आतप के १२०
आरम्भपरिग्गहेसु=आरम्भ और परिग्रह मे ५७३
आराहए=आराधन कर लो ४८७
आराहिया=आराधन कर लिये ३३०
आलवे=बोल १८
आलवंते=एक बार बुलाने पर ३७
आलस्सएण=आलस्य से ४३७
आवई=आपत्तिमूलक २८५
आवट्ट=आवर्त्तन करते हुए १४८
आवण्णा=प्राप्त हुआ २५४
आवन्न=प्राप्त हुआ १७६
आवसहा=आवास, प्रासाद ५४६

आवासाइ=विमान २३०
आर्चा=प्रत्यक्ष २८
आसणं=आसन को ३२
आसणं=आसन पर १०२
आसणं=आसन २६२
आसमं=आश्रम को ३७१
आसा=आशा से ४८१
आसाए=आशा से ४८७
आसणे=आसन पर ४२
आसणगओ=आसन पर बैठा हुआ ३३
आसि=थे ५४२
आसि=हुआ ४७३
आसी=हुए ५४३
आसी=हुआ ३४०
आसीविसोवमा=सर्प के समान हैं ३८०
आसीविसो=आशीविष लब्धि वाला ५०६
आसुर काय=असुर काय में १४६
आसुरीय=रौद्रकर्म करने वाले नरक २७५
आसुपन्ने=आशुप्रज्ञ, तीक्ष्ण बुद्धि वाला १८०
आसुरे=आसुर ३२३
आहच्च=कदाचित १५४
आहच्च्=कदाचित् १६
आहसु=कहते हैं १३८
आहाकम्मेहिं=यथाकर्म, कर्मों के
अनुसार १४६, २१४
इंगियागारसपन्ने=गुरुओं के इंगित और
आकार को भली भांति जानने वाला ७
इक्कस्स=किसी एक को ३२५
इक्केक्क=एक एक ४०५
इच्छह=चाहते हो ५०७
इच्छन्तो=चाहता हुआ १३
इच्छे=चाहे २०
इच्छा=तृष्णा ३७६
इच्छामो=चाहते हैं ५२६

इच्छेज्जा=इच्छा कर ३५६
इड्ढि=ऋद्धि २६६, ५४७
इड्ढि=ऋद्धि और ५१७
इड्ढिमता=ऋद्धि वाले २३१
इड्ढी=ऋद्धि की प्राप्ति १३३
इणहिं=इस समय ५१२
इण=यह ३४३
इण=इस ३४७
इणमाहु=इस प्रकार कहने लगी ५०४
इत्थ=यहाँ पर ४६६
इत्तरियम्मि=थोड़ी ३६४
इन्दत्त=इन्द्र रूप को धारण करके ३८२
इति=इस प्रकार २६५
इत्थिओ=स्त्रियाँ ५२२
इत्थिओ=स्त्रियाँ हैं ६६, ६७
इत्थिसु=स्त्रियों में २१०
इत्थी=स्त्रियों को ३२६
इत्थीपरीसहे=स्त्री का परिषह ७६
इत्थीविसयगिद्धे=स्त्री के विषय में
मूर्च्छित आसक्त २७०
इमं=यह, प्रत्यक्ष ५१५, ५६८
इमं=यह प्रत्यक्ष, वक्ष्यमाण १६५
इमं=इस २५६
इमाइ=इन प्रत्यक्ष ५५१
इमाइ=इन वक्ष्यमाण ४८२
इमा=यह २००, ५४४
इमाहिं=इन ३८२
इमम्मि=इस १७७
इरि=ईर्षा ४७५
इसिं=मुनि को ४६७
इसिं=ऋषि को ५१०
इसिण=ऋषियों के लिए ५३२
इसिण=जो ऋषियों को ५२७
इसिणा=ऋषि ने ४६६

इसिस्स=ऋषि की ५०२
इम=इस प्रकार ५४२, ४७८
इम=यह १६६, ३४१, ५४६, ५५७
इय=इस प्रकार ४८१
इव=उदय होते हुए सूर्य की तरह ४५६
इव=पूर्ववत् ३२०
इह=इस जन्म में, जो उत्तम जाति मिली है, वह सब ३८६, ५५७
इह=यहाँ पर ४८१
इह=इस यज्ञमण्डप में ४८३
इह=इस जन्म में ५२४
इह=इस जिनशासन में ५४८
इह=इस लोक में २६४, ५६०
इह=इस ससार मे १४३, १८२, ५६६
इह=इस यज्ञ वाडे में ४८६
इह=इस मनुष्यजन्म में ३२३
इह=इस प्रकार से १११, २४६, २०४, ३७७
इह=ससार में १८२
इह=इस प्रकार ८६
इह=इस जिनशासन में ७२
इह=इस प्रकार भी ६२
इहेव=यहाँ पर ही तुम ३७१
इओ=यहाँ से मरकर ५७२
इत्तो=इसके अनन्तर २१६
इमो=यह ३१५
ईहई=चाहता है २६८
ईरियं=ईर्या-समिति रूप ३५६
ईरिसा=इस प्रकार की ५१७
उ=अर्थात् काय के भाव ६१
उ=वितर्क से १५
उ=फिर ५४, २४६
उ=तो ३६६
उ=निश्चय ही ४८३
उक्कुडुओ=आसन को छोडता हुआ ३३

उग्गतवो=उग्र तप वाला ५०१
उग्गतवो=प्रधान तप करने वाला ५०६
उच्चगोए=उच्च गोत्र वाला १६६
उच्चार=पुरीष ४७५
उच्चावयाइं=ऊँच और नीच घरों में ४६१
उच्चावयाहिं=ऊँची वा नीची १०३
उज्झइ=जल रहे हैं ३४८
उज्झमाणीए=जलते हुए होने पर ३४६
उड्ढ=ऊँचे को २५६
उड्ढ=ऊँचे १६२
उड्ढ=ऊँची १५६
उड्ढमुहे=मुख जिनका ऊँचा हो रहा है ५०६
उण्हाहिं=उष्णता से ८८
उत्तराइं=प्रधान से प्रधान २३०
उत्तरोत्तरा=प्रधान से प्रधान होते हैं १६१
उत्तम=उत्तम ३४१, ४६५
उत्तमा=उत्तम ३८४
उत्तमाए=उत्तम ३८७
उत्तमेहिं=उत्तम ५४६
उदग=उदक ३१६
उदय=उदक को ५२०
उदग्गो=उत्कट ४५५
उदग्गा=प्रधान ५७५
उदएण=जल से ५१६
उदही=समुद्र ४६४
उदाहु=कहते हुए, जो २६१
उदाहरित्था=कहने लगा ५५२
उदाहरित्था=बोलने लगा ४८२
उदाहरिस्सामि=प्रतिपादन करूँगा ५८
उदाहरे=कहता हुआ १६५
उद्धाइया=वेग से भाग आये ४६७
उप्पइय=उत्पन्न हुए ११५
उपयायकारए=समीप रहने तथा उनकी आज्ञा के अनुकूल कार्य करने वाला ७

उभओ=दोनों प्रकार से ४५२
उम्मग्गा=इन गतियों से निकलना २८६
उल्लवई=विना विचारे बोलना है ४३६
उवक्खड=संस्कार किया हुआ ४८६
उवगरण=उपकरण के धरने वाला ४७७
उवणिज्जई=काल के समीप हुआ जाता है ५६५
उवजोइया=अग्नि के समीप बैठने वाले ब्राह्मण हैं ४६६
उवट्ठिओ=उपस्थित हुआ ४५६
उवमा=उपमा है २८२
उववन्नो=उत्पन्न हुआ ५३६
उवसग्गा=उपसर्गों को १०२
उवस्सय=उपाश्रय १०४
उवसन्ते=उपशांत ६५
उवहसंति=उपहास करते हैं ४७७
उवहाण=उपधान तप १३२
उवहाणवं=उपधान तप वाला ४४८
उवक्खर=घर का उपकरणविशेष २८५
उवचिट्ठेज्जा=बैठे ४२
उवचिट्ठे=ठहरे ३१
उवदिट्ठ=कहा है ६२
उववन्नो=उत्पन्न हुआ ३३६
उववेया=गुणों से युक्त २२
उववज्जंति=उत्पन्न होते हैं ३२३
उवट्ठित्ता=निकल करके ३२४
उवरए=निवृत्त होवे २४६
उववायए=उत्पादन करे ६१
उववज्जए=उत्पन्न होता है २६६
उववज्जई=उत्पन्न होते हैं १६५
उववज्जई=उत्पन्न होता है २६७
उववाइय=उत्पन्न होने के २१४
उवसंतमोहणिज्जो=उपशांत हो गया है मोहनीय कर्म जिसका ३३६

उवाय=उपाययुक्त ३६
उवागया=प्राप्त हुए ५४२
उइज्जंति=उदय होते १२६
उट्ठित्ता=उठ करके १०२
उविन्ते=उदय होता हुआ ४४६
उवित्थ=अपनी इच्छा के अनुसार प्राप्त होकर ५७०
उसिण=गरमी के ८५
उसिणपरीसहे=उष्ण का परिषह ७६
उज्जुयभूयस्स=सरल की होती है १४८
उडुवइ=नक्षत्रों का स्वामी ४६०
उरु=गोडा २६
उरुणा=गोद में २६
उस्सूलग=कोट की खाई और ३४३
उच्चेय=ऊँचे से ४७
उवेह=सहन करो ५०७
उवेहे=उदासीन भाव से रहे ६०
उवेंति=उत्पन्न होते हैं १७२
उवेंति=प्राप्त होते हैं १६३, २८८
उवेइ=प्राप्त होता है १८४
उवेमो=ग्रहण करते हैं ५१३
उवेहेज्जा=धारण करे किंतु १०५
उक्कोस=उत्कृष्टता से ३६६, ४०५
उक्कोसेण=उत्कृष्टता से १६७
उच्चोअए=उच्चोदय ५४६
ऊसिया=ऊँची करके ४३१
ऊणे=न्यून २८०
एक्कमेक्कस्स=परस्पर ५४१
एग=एक ३६४
एगन्त=एकान्त—मोक्ष में ३३६
एगन्त=एकान्त ३५१
एगपक्खं=एक पक्ष जो आहाया है, उन्हीं के वास्ते है ४८६
एगस्स=एक जीव की इच्छा पूर्ण करने में ३७७

एगराय=एक रात्रि २२७
एगया=किसी समय ८५, ६३, १४७
एगया=एक बार १४६
एगया=एकदा १४६
एग एव=अकेला ही ६६
एगत्थिए=अकेली स्त्री के ३७
एगओ=अकेला ही १०१
एगगो=एक होकर १८
एगराइ=एक रात्रि प्रमाण काल में १०४
एजत=आता हुआ ४७७
एय=यह सब ५२२
एय=यह पूर्वोक्त ५३२
एय=यह, परन्तु ५६६
एय=यह प्रत्यक्ष है ३४८, ४८४, ४६३
एय=इस मुनि को ४६६
एय=इसको ५०२
एय=इस मुनि की ५०७
एय=इस ६३, २४३
एय=यह २०७ २१६ २४४
एय=इस प्रकार ६७
एयमट्ठ=इस पूर्वोक्त अर्थ को ३४३
एलय=बकरे को २६३
एलए=बकरा २७१
एव=ही ३६५
एव=अवधारणार्थक है २४५, ३१८
एव=निश्चय ही २५
एव=उसी प्रकार ५६६
एव=इस प्रकार, तप, तेज से ४५६
एव=ऐसा ३१५
एव=इस प्रकार १०४, १०६, ११४, २६१, २७६
एव=इसी प्रकार २६८
एव=यह ११७
एव=इस प्रकार ३४, ७२
एवपि=इस प्रकार से भी १३२
एषणासमिओ=एषणासमिति से २५६
एस=यह ३३०, ३६४
एस=यह प्रत्यक्ष ६६, ३४८
एसण=तलाश के लिए ८३
एसण=एषणा ४७५
एसणिज्ज=निर्दोष आहार २६४
एहा=इन्धन है ५२७
एहा=समिधा ५२५
एहए=( यह जीव ) प्राप्त करता है ३६५
एया=इनका सग ६६
एयाइ=इन पूर्वोक्त ५०३
एयाए=इसी ४८७
एयाणि=ये सब नानाविध वप २२४
एयारिस=एसा ५६८
एसा=यह २८२
एइ=आता २६७
एति=आते हैं २८७
एत्तिउ=इतना ५७३
एरिस=इस प्रकार ४८६
एलिक्ख=यह प्रत्यक्ष-देवगति रूप-लाभ २६१
एसित्ता=गवेषणा करके ४४
एउ=प्राप्त करने को १८८
एए=ये प्रत्यक्ष ५१२
एए=ये प्रत्यक्ष दीखने वाले ३४५
एए=गे १६३
एए=यह १४०
एगे=कोई कोई ३१४
एगे=एक १६४
एगे=कोई एक २००
एगे=किसी एक मत के अनुयायी २४६
एगेहिं=एक २२३
एसेज्जा=गवेषणा करे ११३, २४१, ३१६
एसज्जो=करे १४
एक्को=अकेला ५६२

एगो=अकेला ४६
एगो=एक २८२
एगो=अकेला साधु ३७
एसो=यह है ४६६, ५०७
एसोवमा=यह उपमा १८६
ओइण्णो=चल पडा २१५
ओइण्णोऽसि=प्रविष्ट हो गया है तू ४२६
ओमचेलया=हे जीर्ण वस्त्रों के धारण करने वाले ! ४८१
ओमचेलए=जीर्ण वस्त्रों वाला ४७६
ओयण=ओदन २६३
ओरब्भे=बकरा २६८
ओरसा=औरस २४२
ओसबिन्दुए=ओस के बिन्दु ३६३
ओहारिणीं=निश्चयात्मक भाषा को ३५
ओरोह=अन्तःपुर ३३६
कं=किसको २६६
कंखे=चाहे १६३
कंखे=चाहता है २७१
कसरा=चाहे अनशन के द्वारा २३६
कंटगापहं=कण्टकयुक्त मार्ग को ४२६
कक्कर=कर्करर शब्द करने वाले मास का २७१
कक्के=कर्क ५४६
कज्ज=कार्य्य ३२६
कट्ठ=काष्ठ ५२०
कंठे=गले में ४७६
कट्ठभूए=काष्ठ के समान हुओं को ५१०
कण्ठम्मि=कंठ से ४६६
कट्टू=करके १४५
कडं=किये हुए को १६
कडं=किया हुआ २५७
कडं=किया ५६७
कडा=किये हुए १२६
कडा=किये हैं १२७
कडाण=किये हुए १७४, ५५६
कडे=किया है १६
कणकुंडगं=कणा, चावला के भोजन को १२
कण्हुई=किसी स्थान मे भी १४
कण्हुई=किसी स्थान पर १२७, १४०
कत्तारमेव=कर्त्ता के ही ५६२
कत्थई=किसी स्थान पर भी १०६
कन्थए=प्रधान ५५१
कन्दन्ति=आक्रन्दन—रुदन करते हैं ३५५
कप्पए=करे २०१
कंपिल्ले=काम्पिल्य नगर में ५४०
कंपिल्लम्मि=काम्पिल्य ५४१
कप्पेसु=कल्पविमानों मे १६२
कम्बोयाण=कम्बोज देश के उत्पन्न हुए घोड़े में ४५१, ४६२
कम्म=कर्म १२७
कम्म=कर्म ३१६
कम्म=कर्मों को ४६५
कम्मय=कर्म ३०७
कम्मई=जाता है ८२६
कम्माइ=कर्म ५२१
कम्माइ=कर्मों का फल है ५५७
कम्माइ=कर्मों को ५७२
कम्माइ=कर्म ५६५
कम्मा=कर्म १२६, ५४४
कम्माण=कर्मों के विना भोगे ५४६
कम्माण=कर्मों के फल भोग विना १७४
कम्माण=कर्मों के १५१
कम्माणुप्पेहि=कर्मों को देखने वाला २११
कम्मविवागयं=कर्मों के विपाक को १२६
कम्मगुरू=कर्म से भारी २७३
कम्मकिब्बिसा=दुष्ट कर्म करने वाले १४८
कम्मलेवलित्ताणं=कर्मलेप से लिप्तों को ३२४

कामे=कामों की ३७८
कामे=कामभोगों को २७२
कामे=कामभोगों को छोड करके १८८
कामेहिं=कामभोगों से ५४६, ५७५
कामाणियट्टस्स=कामभोगों से अनिवृत्त का २६४
कायवक्केण=काया और वचन से २५३
कायगुत्तो=काया गुप्त ४७६
कायसा=काया से २१०, ३१८
कावइसाण=कावा के ३५३
कारिसग=अग्नि को प्रदीप्त करने का साधन है ५२५
कारिसग=करीपाग है ५२७
कारओ=चोरी करने वाले ३६१
काल=काल तक ३६६
काल=प्रतिलेखनादि का जो कार्य्य है, उसको ४३
कालम्मि=काल क २३७
कालकंखी=समयज्ञ होकर २५७
कालिया=कालिक हैं, सन्देहयुक्त हैं २०२
कालिंजरे नगे=कालिंजर पर्वत पर ५४३
काहिंति=करेंगे, धर्म को ३३०
कालीपव्वगसंकासे=काकपर्वांग के समान ८१
कालोवणीए=काल के समीप आने पर १८६
काले=मरण काल के २३६
काले=काले वर्ण वाला ४७६
काले=समय पर ४३
कालेन=समय होने पर ४३
कालेण=शास्त्रोक्त काल में ४४
कालेण=समय पर ४३
कालेण=काल के प्रमाण में १८
कासवेण=काश्यप ने ७८
कासवेण=काश्यपगोत्री ने ७२
कालम्मि=उस काल में ५६०
कासवा=किसान लोग ५८७
कासि=करता हुआ ४३६
कासी=बोल १८
कासीभूमिए=काशी की भूमि में ५४३
किं=क्या १०४, ५१६
किं=क्यों ३४२, ४८१
किंचण=जो किंचिन्मात्र भी ३७०
किंचण=किंचिन्मात्र भी ३४६
किच्चा=बना करके ३५४
किच्चा=करके ६५, ३५६
किच्चइ=छेदा जाता है १७४
किच्चाइं=कार्य्यों को ६२
किच्चाण=आचार्य्यों के २६
किच्चाण=कृत्यों का ६२
किं नाम=कौन सा ३०७
किंचि=किंचिन्मात्र भी २४
किंचि=किंचिन्मात्र ११०
किंचि=किंचिन्मात्र दोष है, उसको १८२
किंचि=किंचिन्मात्र भी ३५०
किंचि=किंचित् ५१४
किलिन्नगाए=प्रस्वेद से भीगे हुए गात्र—शरीर का १२१
कित्ती=कीर्ति ६२, ४४६
किण्णु=किसका शरण १७१
किंपुण=फिर क्यों तू ४२६
किं ते=क्या है, तुमको ३६५
किसे=कृश ८१
कीडं=कीडा को १७
कीड=कीट १४७
कीस=किस लिए ३४८
कुंजरे=हस्ती ४५३
कुंडल=कुंडल २४४
कुणई=करता है ३५६

र अधिक से अधिक अनन्तकाल का समय लग जाता है। तात्पर्य यह है कि दे यह कम से कम समय मे वापिस आवे तब तो अन्तर्मुहूर्त के पश्चात् आ जाता , और अधिक से अधिक वह अनन्तकाल के पश्चात् आकर जन्म ले सकता है।

तथा—इस विषय मे जो विशेष है, अब उसका वर्णन करते हैं—

**अणंतकालमुक्कोसं , वासपुहुत्तं जहन्नयं।**
**आणयाईण देवाणं, गेविज्जाणं तु अंतरं ॥२४६॥**

**अनन्तकालमुत्कृष्ट , वर्षपृथक्त्व जघन्यकम्।**
**आनतादीनां देवानां, ग्रैवेयकानान्तु अन्तरम् ॥२४६॥**

पदार्थान्वय —आणयाईण–आनतादि गेविज्जाण–नवग्रैवेयक देवाण–[दे]वों का जहन्नय–जघन्य अंतर–अन्तर वासपुहुत्त–पृथक् वर्ष तु–और उक्कोस–उत्कृष्ट अणंतकाल–अनन्तकाल का होता है।

मूलार्थ—आनतादि नवग्रैवेयक देवों का जघन्य अन्तरकाल पृथक् वर्ष और उत्कृष्ट अनन्तकाल का होता है।

टीका—नवमे स्वर्ग से लेकर इक्कीसवे स्वर्ग तक के देवों का जघन्य अन्तरकाल तो पृथक् वर्ष है और उत्कृष्ट अनन्तकाल तक का होता है। इसका अभिप्राय यह है कि जब कोई देव इन उक्त देवलोकों से च्यवकर मनुष्यलोक मे जन्म धारण करता है, तब जघन्य पृथक् वर्ष के पश्चात् फिर उक्त स्वर्गों मे जा उत्पन्न होता है, क्योंकि यदि वह निगोद मे चला गया तो वहाँ पर वह अनन्तकाल तक जन्म-मरण करता रहेगा। इतना और भी ध्यान रहे कि नवमे देवलोक से लेकर ऊपर के देवलोकों मे मनुष्ययोनि से ही जीव जाकर उत्पन्न होते हैं और वहा से च्यवकर मनुष्ययोनि मे ही जन्म धारण करते हैं।

अब अनुत्तर विमानवासी देवों के अन्तरमान का वर्णन करते हैं—

**संखेज्जसागरुक्कोसं , वासपुहुत्तं जहन्नयं।**
**अणुत्तराणं देवाणं, अंतरेयं वियाहियं ॥२४७॥**

सङ्ख्येयसागरोत्कृष्ट , वर्षपृथक्त्वं जघन्यकम् ।
अनुत्तराणां देवानाम्, अन्तरमिद व्याख्यातम् ॥२४७॥

पदार्थान्वय —अणुत्तराण-अनुत्तर विमानवासी देवाण-देवों का जहन्नय-जघन्य वासपुहुत्त-पृथक् वर्ष, और उक्कोस-उत्कृष्ट सखेज्जसागर-सख्येय सागरों का अतरेय-यह अन्तरकाल वियाहिय-वर्णन किया गया है ।

मूलार्थ—अनुत्तर विमाननिवासी देवों का जघन्य अन्तरकाल पृथक् वर्ष और उत्कृष्ट सख्येय सागरों का कथन किया है ।

टीका—विजय, वैजयन्त, जयन्त और अपराजित, इन चार विमानों मे रहने वाले देवों के जघन्य और उत्कृष्ट अन्तराल का प्रस्तुत गाथा मे वर्णन किया है । वह उत्कृष्ट, अधिक से अधिक तो सख्येय सागरों का माना है और जघन्य, न्यून से न्यून पृथक् वर्ष का प्रतिपादन किया है । जैन-परिभाषा मे २ से ९ तक के अकों की पृथक् सज्ञा है । तथा च—जघन्यतया, २ से ९ वर्षों की आयु वाला चारों अनुत्तर विमानों मे जा सकता है और उत्कृष्टता मे, सख्यात सागरों के पश्चात् जा सकता है यह इसका फलितार्थ है । तथा छब्बीसवे सर्वार्थसिद्धि नामा देवलोक मे जिन देवों का निवास होता है वे सब एकावतारी—केवल एक बार मनुष्य-जन्म धारण करके मोक्ष में जाने वाले—होते हैं ।

अब प्रकारान्तर से इनके भेदों का वर्णन करते है । यथा—

एएसिं वण्णओ चेव, गंधओ रसफासओ ।
संठाणादेसओ वावि, विहाणाइं सहस्ससो ॥२४८॥

एतेषा वर्णतश्चैव, गन्धतो रसस्पर्शतः ।
सस्थानादेशतो वापि, विधानानि सहस्रशः ॥२४८॥

पदार्थान्वय —एएसिं-इन देवों के वण्णओ-वर्ण से च-और गधओ-गन्ध से रसफासओ-रस और स्पर्श से वा-तथा सठाणादेसओ-सस्थान के आदेश से वि-भी सहस्ससो-हजारों विहाणाइ-भेद—हो जाते हैं एव-पादपूर्त्ति मे है ।

मूलार्थ—इन देवों के—वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श और संस्थानादि की अपेक्षा से हज़ारों अवान्तर भेद हो जाते हैं।

टीका—उक्त चारों प्रकार के देवों के—वर्ण, गन्ध और रसादि के तरतम-भाव से भी अनेकानेक अर्थात् असंख्य भेद हो जाते हैं।

अब प्रस्तुत विषय का निगमन करते हुए कहते हैं कि—

**संसारत्था य सिद्धा य, इय जीवा वियाहिया।**
**रूविणो चेवारूवी य, अजीवा दुविहावि य ॥२४९॥**

**संसारस्थाश्च सिद्धाश्च, इति जीवा व्याख्याताः।**
**रूपिणश्चैवारूपिणश्च, अजीवा द्विविधा अपि च ॥२४९॥**

पदार्थान्वय—संसारत्था-संसारी य-और सिद्धा-सिद्ध इय-इस प्रकार से जीवा-जीव वियाहिया-कथन किये गये हैं च-फिर रूविणो-रूपी य-और अरूवी-अरूपी अजीवा-अजीव अवि-भी दुविहा-दोनों प्रकार से वर्णन किये गये हैं।

मूलार्थ—इस प्रकार से संसारी और सिद्ध जीवों का वर्णन किया है, तथा रूपी और अरूपी भेद से दो प्रकार के अजीव पदार्थ का भी कथन किया गया है।

टीका—प्रस्तुत गाथा में आरम्भ किये गये विषय का उपसंहार करते हुए संक्षेप से वर्णन कर दिया गया है। जैसे कि—जीवतत्त्व के संसारी और सिद्ध ये दो भेद हैं, जिनका कि ऊपर विस्तार से वर्णन किया गया है, तथा रूपी और अरूपी भेद से अजीवतत्त्व भी दो प्रकार का माना है, जिसका कि प्रथम अच्छी तरह से वर्णन आ चुका है। तात्पर्य यह है कि अध्ययन के आरम्भ में शिष्यों को सम्बोधन करके कहा गया था कि तुम जीव और अजीव तत्त्व के विभाग को श्रवण करो, सो उसी के अनुसार इस अध्ययन में उस विषय का वर्णन कर दिया गया है, यह इस गाथा का भाव है।

क्या, श्रवणमात्र से ही यह जीव कृतार्थ हो जाता है या इसके लिए कोई और कर्तव्य भी है? अब इसके सम्बन्ध में कहते हैं—

सङ्ख्येयसागरोत्कृष्ट , वर्षपृथक्त्वं जघन्यकम् ।
अनुत्तराणां देवानाम्, अन्तरमिदं व्याख्यातम् ॥२४७॥

पदार्थान्वय —अणुत्तराण–अनुत्तर विमानवासी देवाण–देवों का जहन्नय–जघन्य वासपुहुत्त–पृथक् वर्ष, और उक्कोस–उत्कृष्ट सखेज्जसागर–सख्येय सागरों का अतरेयं–यह अन्तरकाल वियाहियं–वर्णन किया गया है।

मूलार्थ—अनुत्तर विमाननिवासी देवों का जघन्य अन्तरकाल पृथक् वर्ष और उत्कृष्ट सख्येय सागरों का कथन किया है।

टीका—विजय, वैजयन्त, जयन्त और अपराजित, इन चार विमानों म रहने वाले देवों के जघन्य और उत्कृष्ट अन्तराल का प्रस्तुत गाथा मे वर्णन किया है। वह उत्कृष्ट, अधिक से अधिक तो सख्येय सागरों का माना है और जघन्य, न्यून से न्यून पृथक् वर्ष का प्रतिपादन किया है। जैन-परिभाषा मे २ से ९ तक के अकों की पृथक् सज्ञा है। तथा च—जघन्यतया, २ से ९ वर्षों की आयु वाला चारों अनुत्तर विमानों में जा सकता है और उत्कृष्टता मे, सख्यात सागरों के पश्चात् जा सकता है यह इसका फलितार्थ है। तथा छब्बीसवं सर्वार्थसिद्धि नामा देवलोक मे जिन देवों का निवास होता है वे सब एकावतारी—केवल एक बार मनुष्य-जन्म धारण करके मोक्ष मे जाने वाले—होते हैं।

अब प्रकारान्तर से इनके भेदों का वर्णन करते हैं। यथा—

एएसिं वण्णओ चेव, गंधओ रसफासओ।
संठाणादेसओ वावि, विहाणाइं सहस्ससो ॥२४८॥

एतेषां वर्णतश्चैव, गन्धतो रसस्पर्शतः।
संस्थानादेशतो वापि, विधानानि सहस्रशः ॥२४८॥

पदार्थान्वय —एएसिं–इन देवों के वण्णओ–वर्ण से च–और गधओ–गन्ध से रसफासओ–रस और स्पर्श से वा–तथा सठाणादेसओ–सस्थान के आदेश से वि–भी सहस्ससो–हजारों विहाणाइं–भेद—हो जाते हैं एव–पादपूर्ति मे है।

मूलार्थ—इन देवों के—वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श और संस्थानादि की अपेक्षा से हजारों अवान्तर भेद हो जाते हैं।

टीका—उक्त चारों प्रकार के देवों के—वर्ण, गन्ध और रसादि के तरतम-भाव से भी अनेकानेक अर्थात् असख्य भेद हो जाते हैं।

अब प्रस्तुत विषय का निगमन करते हुए कहते हैं कि—

**संसारत्था य सिद्धा य, इय जीवा वियाहिया।**
**रूविणो चेवारूवी य, अजीवा दुविहावि य ॥२४९॥**

**ससारस्थाश्च सिद्धाश्च, इति जीवा व्याख्याताः।**
**रूपिणश्चैवारूपिणश्च , अजीवा द्विविधा अपि च ॥२४९॥**

पदार्थान्वय —ससारत्था-ससारी य-और सिद्धा-सिद्ध इय-इस प्रकार से जीवा-जीव वियाहिया-कथन किये गये हैं च-फिर रूविणो-रूपी य-और अरूवी-अरूपी अजीवा-अजीव अवि-भी दुविहा-दोनों प्रकार से वर्णन किये गये हैं।

मूलार्थ—इस प्रकार से ससारी और सिद्ध जीवों का वर्णन किया है, तथा रूपी और अरूपी भेद से दो प्रकार के अजीव पदार्थ का भी कथन किया गया है।

टीका—प्रस्तुत गाथा में आरम्भ किये गये विषय का उपसहार करते हुए सक्षेप से वर्णन कर दिया गया है। जैसे कि—जीवतत्त्व के ससारी और सिद्ध ये दो भेद हैं, जिनका कि ऊपर विस्तार से वर्णन किया गया है, तथा रूपी और अरूपी भेद से अजीवतत्त्व भी दो प्रकार का माना है, जिसका कि प्रथम अच्छी तरह से वर्णन आ चुका है। तात्पर्य यह है कि अध्ययन के आरम्भ में शिष्यों को सम्बोधन करके कहा गया था कि तुम जीव और अजीव तत्त्व के विभाग को श्रवण करो, सो उसी के अनुसार इस अध्ययन में उस विषय का वर्णन कर दिया गया है, यह इस गाथा का भाव है।

क्या, श्रवणमात्र से ही यह जीव कृतार्थ हो जाता है या इसके लिए कोई और कर्तव्य भी है? अब इसके सम्बन्ध में कहते हैं—

इय जीवमजीवे य, सोच्चा सद्दहिऊण य ।
सव्वनयाणमणुमए , रमेज्ज संजमे मुणी ॥२५०॥
इति जीवानजीवांश्च, श्रुत्वा श्रद्धाय च ।
सर्वनयानामनुमते , रमेत सयमे मुनिः ॥२५०॥

पदार्थान्वय —इय-इस प्रकार जीव-जीव य-और अजीवे-अजीव के स्वरूप को सोच्चा-सुनकर य-तथा सद्दहिऊण-श्रद्धान करके सव्वनयाण-सर्व नयों के अणुमए-अनुकूल होकर मुणी-मुनि संजमे-संयम मे रमेज्ज-रमण करे ।

मूलार्थ—इस प्रकार जीव और अजीव के स्वरूप को सुनकर तथा हृदय म दृढ़ निश्चयकर सर्व नैगमादि-नयों के अनुसार होकर, भिक्षु सयम में रमण करे ।

टीका—इस गाथा मे जीवादि पदार्थों का श्रवण करके उन पर सम्यक् श्रद्धान लाते हुए स्याद्वाद और नयश्रुत के अनुसार सयम के अनुष्ठान का उपदेश किया गया है । यदि सक्षेप से कहें तो ज्ञान और दर्शन पूर्वक चारित्र की आराधना करने का आदेश किया गया है, अर्थात् सम्यक्-दर्शन और ज्ञान पूर्वक ही चारित्र का पालन करना चाहिए, तथा उत्सर्ग, अपवाद और विधिवाद आदि का अनुसरण करना भी नितान्त आवश्यक है । इसी के लिए नय शब्द का उल्लेख किया गया है ।

अब सयमरत मुनि के अन्य कर्तव्य का वर्णन करते हैं । यथा—

तओ बहूणि वासाणि, सामण्णमणुपालिय ।
इमेण कम्मजोगेण, अप्पाणं संलिहे मुणी ॥२५१॥
ततो बहूनि वर्षाणि, श्रामण्यमनुपाल्य ।
अनेन क्रमयोगेन, आत्मानं संलिखेन्मुनिः ॥२५१॥

पदार्थान्वय —तओ-तदनन्तर बहूणि-बहुत वासाणि-वर्षों तक सामण्ण-श्रमणधर्म को अणुपालिय-अनुपालन करके इमेण-इस कम्मजोगेण-क्रमयोग से मुणी-साधु अप्पाणं-अपनी आत्मा को संलिहे-द्रव्य और भाव से कृश करने का यत्न करे ।

मूलार्थ—तदनन्तर बहुत वर्षों तक संयम का पालन करके इस क्रम-योग से मुनि अपनी आत्मा को द्रव्य और भाव से कृश करे।

टीका—इस गाथा में संलेखना और उसके काल का विधान किया गया है। तात्पर्य यह है कि जब मुनि को दीक्षित हुए बहुत वर्ष व्यतीत हो जावें, तथा श्रुत-वाचना आदि के द्वारा उसने श्रीसंघ का भूरि २ उपकार भी कर लिया हो और अपने शिष्यवर्ग को भी उपकार के लिए तैयार कर दिया हो, तब वह संलेखना में प्रवृत्त होने का यत्न करे अर्थात् तप के द्वारा अपनी आत्मा को कृश करने का उद्योग करे। इस कथन से यह भली-भाँति प्रमाणित होता है कि साधु, संलेखना तो करे परन्तु दीक्षित होने के साथ ही नहीं, किन्तु बहुत वर्षों के बाद, अर्थात् श्रुतादि के द्वारा धर्म की प्रभावना करने के पश्चात् संलेखना में प्रवृत्ति करे। इसी आशय से 'बहूणि वासाणि' यह पद दिया गया है। अतः जब निरतिचार संयम की आराधना करते २ वर्षों का समय व्यतीत हो गया हो तब संलेखना के लिए उद्यत होना चाहिए, यह इसका निष्कर्ष है। परन्तु यह कोई एकान्त नहीं है, क्योंकि स्वल्प वय के मुनि में अर्थात् जिसका आयुकाल बहुत कम शेष रह गया हो उसमें इसका अपवाद है।

अब संलेखना के उत्कृष्ट, मध्यम और जघन्य स्वरूपों का वर्णन करते हैं—

**बारसेव उ वासाइं, संलेहुक्कोसिया भवे।**
**संवच्छरं मज्झिमिया, छम्मासा य जहन्निया ॥२५२॥**

**द्वादशैव तु वर्षाणि, संलेखोत्कृष्टा भवेत्।**
**संवत्सरं मध्यमिका, षण्मासा च जघन्यका ॥२५२॥**

पदार्थान्वयः—बारसेव-बारह ही वासाइं-वर्षों की संलेहा-संलेखना उक्कोसिया-उत्कृष्ट भवे-होती है संवच्छर-वर्ष-प्रमाण मज्झिमिया-मध्यम य-और छम्मासा-छः महीनों की जहन्निया-जघन्य होती है।

मूलार्थ—उत्कृष्ट संलेखना १२ वर्ष की, मध्यम १ वर्ष की और जघन्य ६ महीने की होती है।

टीका—जिसके अनुष्ठान से, द्रव्य से तो शरीर कृश हो जावे और भाव से कषाय कृश हो जाय, उसी का नाम संलेखना है। उसके उत्कृष्ट, मध्यम और निकृष्ट, ये तीन भेद हैं। इनमें उत्कृष्ट १२ वर्ष की, मध्यम १ वर्ष की और निकृष्ट छः मास की है। तथा जिस समय शेष आयु का निश्चय हो जावे उस समय अनशनादि के द्वारा शरीर को और उपशमादि के द्वारा कषायों को कृश बनाने का प्रयत्न करे। इसी के लिये संलेखना का विधान है।

*अब उत्कृष्ट संलेखना के सम्बन्ध में कहते हैं। यथा—*

**पढमे वासचउक्कम्मि, विगई-निज्जूहणं करे।**
**बिइए वासचउक्कम्मि, विचित्तं तु तवं चरे ॥२५३॥**

प्रथमे वर्षचतुष्के, विकृतिनिर्यूहणं कुर्यात्।
द्वितीये वर्षचतुष्के, विचित्रं तु तपश्चरेत् ॥२५३॥

पदार्थान्वयः—पढमे-प्रथम वास-वर्ष चउक्कम्मि-चतुष्क में विगई-विकृति-पदार्थों का निज्जूहणं-परित्याग करे-करे तु-फिर बिइए-द्वितीय वासचउक्कम्मि-वर्षचतुष्क में विचित्तं-विचित्र—नाना प्रकार के तवं चरे-तप का आचरण करे।

मूलार्थ—प्रथम के चार वर्षों में विकृति-पदार्थों का त्याग कर, और दूसरे चार वर्षों में नाना प्रकार की तपश्चर्या का अनुष्ठान करे।

टीका—उत्कृष्ट संलेखना बारह वर्ष की कही गई है। उसके चार २ वर्ष के तीन विभाग करके पहले और दूसरे चतुष्क—विभाग—में आचरणीय विषय का इस गाथा में वर्णन किया है। यथा—प्रथम के चार वर्षों में—विकृति-पदार्थ—घृत, दुग्ध और दधि आदि—का परित्याग कर देवे, और दूसरे चार वर्षों में विविध प्रकार के उपवास आदि तपों का आचरण करना चाहिए। तथा उपवास के पारने में भी विकृति-पदार्थों का सेवन नहीं करना चाहिए। कारण कि, सम्प्रदाय में ऐसी प्रथा चली आती है कि पारने के दिन उद्गम-विशुद्ध सर्व प्रकार का आहार उसे कल्पनीय होता है। अतएव संलेखना में प्रवृत्त हुए मुनि को विकृत पदार्थों का निषेध किया गया है।

उक्त प्रकार से आठ वर्ष पूरे करने के अनन्तर अब तीसरे चार वर्षों के तप का उल्लेख करते हैं । यथा—

**एगंतरमायामं , कट्टु संवच्छरे दुवे ।**
**तओ संवच्छरद्धं तु, नाइविगिट्ठं तवं चरे ॥२५४॥**

**एकान्तरमायामं , कृत्वा संवत्सरौ द्वौ ।**
**ततः संवत्सरार्द्धन्तु, नातिविकृष्ट तपश्चरेत् ॥२५४॥**

पदार्थान्वय—एगतर-एकान्त तप आयाम-आचाम्लयुक्त दुवे-दो सवच्छरे-वर्ष पर्यन्त कट्टु-करके तओ-तदनन्तर तु-फिर सवच्छरद्ध-छ मास तक नाइविगिट्ठ-न अति विकट तव-तप का चरे-आचरण करे ।

मूलार्थ—आचाम्ल ( आँयबिल ) के पारणे से, दो वर्ष पर्यन्त एकान्तर तप का आचरण करे । फिर छः मास तक कोई विकट तपस्या न करे ।

टीका—तीसरे वर्ष-चतुष्क मे दो वर्ष पर्यन्त एकान्तर तप करे, अर्थात् एक दिन उपवास और एक दिन आचाम्ल । तात्पर्य यह है कि उपवास की पारणा आचाम्ल से करे । इस प्रकार जब दस वर्ष पूरे हो जाय तब उसके अनन्तर छ मास तक साधारण तपस्या करे, अर्थात् किसी विकट तप का अनुष्ठान न करे ।

अब फिर कहते हैं—

**तओ संवच्छरद्धं तु, विगिट्ठं तु तवं चरे ।**
**परिमियं चेव आयामं, तम्मि संवच्छरे करे ॥२५५॥**

**तत. सवत्सरार्द्धन्तु, विकृष्टन्तु तपश्चरेत् ।**
**परिमितश्चैवायाम , तस्मिन् सवत्सरे कुर्यात् ॥२५५॥**

पदार्थान्वय—तओ-तदनन्तर तु-पुन सवच्छरद्ध-आधे वर्ष तक विगिट्ठ-विकट तव चरे-तप का आचरण करे तु-और परिमिय-परिमित आयाम-आचाम्ल तम्मि-उस ग्यारहवे सवच्छरे-वर्ष मे करे-करे च एव-पादपूर्त्यर्थक है ।

मूलार्थ—फिर छः मास तक विकृष्ट तप का आचरण करे, परन्तु उस तप के पारणे में आचाम्ल तप ही करे।

टीका—इस वर्ष के छः मास के अनन्तर और ग्यारहवें वर्ष के अवशिष्ट छः मास में विकृष्ट तपस्या करे, परन्तु पारणे में आचाम्ल तप ही करे। तात्पर्य यह है कि ग्यारहवें वर्ष के पहले छः मास में तो साधारण तपस्या करे और दूसरे छः मास में कठिन तपस्या का आरम्भ कर देवे, परन्तु पारणे में तो आचाम्ल ही करे अर्थात् आचाम्ल से ही उपवासादि की पारणा करे।

अब बारहवें वर्ष में आचरण करने योग्य तपस्या का वर्णन करते हैं—

**कोडीसहियमायामं , कट्टु संवच्छरे मुणी।**
**मासद्धमासिएणं तु, आहारेणं तवं चरे ॥२५६॥**

**कोटीसहितमायाम , कृत्वा संवत्सरे मुनिः।**
**मासिकेनार्द्धमासिकेन तु, आहारेण तपश्चरेत् ॥२५६॥**

पदार्थान्वयः—कोडीसहिय-कोटी-सहित आयाम-आचाम्ल तप संवच्छरे-बारहवें वर्ष पर्यन्त मुणी-मुनि कट्टु-करके तु-पुनः मासद्ध-मासार्द्ध—अर्द्धमास मासिएण-मास पर्यन्त आहारेण-आहार के त्याग से तव चरे-तप का आचरण करे।

मूलार्थ—मुनि, बारहवें वर्ष में एक वर्ष पर्यन्त कोटी सहित तप करे और आचाम्ल की पारणा करे। फिर पक्ष वा मास के आहार-त्याग से अनशन-व्रत धारण कर लेवे।

टीका—जब ग्यारहवें वर्ष समाप्त हो जाय तब बारहवें वर्ष में एक वर्ष पर्यन्त मुनि, कोटी-सहित तपस्या करे। जिस प्रत्याख्यान का आदि और अन्त एक मिलता हो उस प्रत्याख्यान को—सकोटी—कोटी-सहित—तप कहते हैं। यथा—किसी ने आज आचाम्ल किया, और दूसरे दिन भी आचाम्ल ही किया हो, तब प्रथम और द्वितीय दिन की कोटि एक मिल गई, बस, इसी को कोटी-सहित तप कहा है। तथा किसी २ आचार्य का मत है कि—आज किसी एक व्यक्ति ने आचाम्ल तप धारण कर लिया और दूसरे दिन उसने किसी अन्य तप का ग्रहण कर लिया,

परन्तु तीसरे दिन उसने फिर आचाम्ल तप को ग्रहण कर लिया, तो यह तप सकोटी—कोटीसहित—तप कहलाता है। कहा भी है—"प्रस्थापको दिवस॰, प्रत्याख्यानस्य निष्ठापकश्च यत्र समित द्वौ तु। तद् भण्यते कोटीसहितमेव" इस प्रकार बारहवें वर्ष में सकोटी तप का आचरण करने के अनन्तर यदि आयु शेष रहे तो एक पक्ष या एक मास के आहार-त्याग के द्वारा भक्त-प्रत्याख्यान आदि अनशन व्रत को धारण कर लेवे। साराश कि एक वर्ष पर्यन्त सकोटि तप का अनुष्ठान करके फिर एक पक्ष या एक मास के भक्त-प्रत्याख्यान से इस पार्थिव शरीर का त्याग करके शुभ गति को प्राप्त होने का प्रयत्न करे, यह इस गाथा का अभिप्राय है। परन्तु इतना ध्यान रहे कि जिस प्रकार की शक्ति हो उसके अनुरूप ही भक्त-प्रत्याख्यान आदि तप का ग्रहण करना चाहिए, अर्थात् जब तप के द्वारा शरीर कृश हो जावे और उपशम के द्वारा कषाय कृश हो जावें तब अनशन व्रत धारण कर लेना चाहिए।

अब त्यागने योग्य अशुभ भावनाओं का वर्णन करते हैं—

**कंदप्पमाभिओगं च, किव्विसियं मोहमासुरत्तं च।**
**एयाउ दुग्गईओ, मरणम्मि विराहिया होंति ॥२५७॥**

**कन्दर्प आभियोग्यश्च, किल्विषिकं मोह आसुरत्वश्च।**
**एतास्तु दुर्गतयः, मरणे विराधिका भवन्ति ॥२५७॥**

पदार्थान्वय —कंदप्प–कन्दर्प-भावना आभिओग–अभियोग-भावना किव्विसिय–किल्विष-भावना मोह–मोह-भावना च–और आसुरत्त–आसुरत्व-भावना एयाउ–ये भावनाएँ दुग्गईओ–दुर्गति की हेतु होने से दुर्गतिरूप हैं, इनके प्रभाव से जीव मरणम्मि–मरण के समय विराहिया–विराधक होंति–होते हैं।

मूलार्थ—कन्दर्प-भावना, अभियोग-भावना, किल्विष-भावना, मोह-भावना और आसुरत्व भावना, ये भावनाएँ दुर्गति की हेतुभूत होने से दुर्गतिरूप ही कही जाती हैं, तथा मरण के समय इन भावनाओं से जीव विराधक हो जाते हैं।

टीका—जिन भावनाओं से यह जीव सुगति का नाश करके दुर्गति के हेतुभूत कर्मों का सचय कर लेता है उन भावनाओं का दिग्दर्शन प्रस्तुत गाथा में

कराया गया है। तथा इनके प्रभाव से सयम का विराधक होता हुआ जीव, दुर्गति का भाजन बन जाता है, इसलिये ये भावनाएँ भी दुर्गतिरूप हैं। ( १ ) कन्दर्प-भावना—कामचेष्टा की भावना, ( २ ) अभियोग-भावना—मन्त्र-तन्त्रादि करने की भावना, ( ३ ) किल्बिष-भावना—निन्दा करने की भावना, ( ४ ) मोह-भावना—विषयों की भावना, ( ५ ) आसुरत्व-भावना—क्रोध करने की भावना, ये पाँचों ही भावनाएँ वास्तव मे दुर्भावनाएँ हैं, क्योंकि इनसे दुर्गति की प्राप्ति होती है। मरण-समय मे यदि इन भावनाओं का सद्भाव रहे तो जीव विराधक हो जाता है, और जिस भावना में वह काल करता है उसी के अनुसार आगामी गति मे जाकर वह उत्पन्न होता है, अत मरण के पहले इन भावनाओं की विधिपूर्वक आलोचना और प्रायश्चित्त करने की अत्यन्त आवश्यकता है, जिससे कि मृत्यु-समय मे रही हुई ये भावनाएँ इस जीव को दुर्गति मे न ले जाएँ। इसी आशय से प्रस्तुत गाथा मे 'मरणम्मि' पाठ दिया गया है।

अब फिर इसी विषय में कहते हैं। यथा—

**मिच्छादंसणरत्ता , सनियाणा हु हिंसगा।**
**इय जे मरंति जीवा, तेसिं पुण दुल्लहा बोही ॥२५८॥**

**मिथ्यादर्शनरक्ता , सनिदानाः खलु हिंसकाः।**
**इति ये म्रियन्ते जीवाः, तेषां पुनर्दुर्लभा बोधिः ॥२५८॥**

पदार्थान्वय —मिच्छादंसण-मिथ्यादर्शन म रत्ता-अनुरक्त सनियाणा-निदानसहित हिंसगा-हिंसक इय-इस प्रकार के जे-जो जीवा-जीव मरंति-मरते हैं हु-निश्चय में पुण-फिर तेसिं-उनको दुल्लहा-दुर्लभ है बोही-सम्यक्त्व की प्राप्ति।

मूलार्थ—जो जीव मिथ्यादर्शन—मिथ्यात्व—मे अनुरक्त हैं, तथा निदानपूर्वक क्रियानुष्ठान करते हैं और हिंसा म प्रवृत्त हैं, इस प्रकार के मनुष्यों को मृत्यु के पश्चात् बोधिलाभ—सम्यक्त्व की प्राप्ति—का होना अत्यन्त कठिन है।

टीका—अतत्त्व मे तत्त्व बुद्धि रखने का नाम मिथ्यात्व या मिथ्यादर्शन है, तथा फल की आशा से किया गया क्रियानुष्ठान सनिदान कहलाता है, और हिंसा करने वाले जीवों को हिंसक कहते हैं । तात्पर्य यह है कि जो जीव मिथ्यादर्शन मे रुचि रखते हैं, तथा जिनका धार्मिक क्रियानुष्ठान निदानपूर्वक है, और जो हिंसा मे प्रवृत्त हैं उनको मृत्यु के पश्चात् परलोक मे बोधि का लाभ होना—सद्धर्म की प्राप्ति होनी—अत्यन्त दुर्लभ है । क्योंकि सद्धर्म—जिन-धर्म—की प्राप्ति क्षयोपशमभाव पर अवलंबित है, और मिथ्यादर्शनादि उसके प्रतिबन्धक हैं, इसलिए विचारशील पुरुप मिथ्यादर्शन, सनिदान-क्रिया और हिंसक-प्रवृत्ति से सर्वथा अलग रहने का ही यत्न करें ।

अब मिथ्यादर्शन के प्रतिपक्षी सम्यग्दर्शन की प्राप्ति के विषय मे कहते हैं । यथा—

**सम्मद्दंसणरत्ता , अनियाणा सुक्कलेसमोगाढा ।**
**इय जे मरंति जीवा, तेसिं सुलहा भवे बोही ॥२५९॥**

**सम्यग्दर्शनरक्ताः , अनिदानाः शुक्ललेश्यामवगाढाः ।**
**इति ये म्रियन्ते जीवाः, तेषां सुलभा भवेद् बोधिः ॥२५९॥**

पदार्थान्वय —जे-जो जीवा-जीव सम्मद्दंसणरत्ता-सम्यग्दर्शन मे अनुरक्त हैं अनियाणा-निदानरहित हैं, और सुक्कलेस-शुक्ललेश्या मे ओगाढा-प्रतिष्ठित हैं इय-इस प्रकार के जो जीव मरंति-मरते हैं तेसिं-उनको परलोक में बोही-बोधिलाभ—जिनधर्म की प्राप्ति सुलहा-सुलभ भवे-होती है ।

मूलार्थ—जो जीव सम्यग्दर्शन में अनुरक्त, निदान कर्म से रहित और शुक्ललेश्या में प्रतिष्ठित हैं, इस प्रकार के जीवों को परलोक में सद्धर्म की प्राप्ति सुलभ है ।

टीका—तत्त्व मे तत्त्वबुद्धि या तत्त्व मे अभिरुचि होने का नाम सम्यग्दर्शन है । किसी प्रकार के फल की इच्छा न रखकर धार्मिक क्रियाओं का आचरण करना अनिदान—निदानरहित—कर्म कहलाता है । आत्मा का शुद्ध परिणाम-

विशेष शुक्लेश्या है, तथा च जो आत्मा सम्यग्-दर्शन मे अनुरक्त, निदानरहित क्रियानुष्ठान करने वाली और शुक्लेश्या से युक्त हैं उनको मृत्यु के पश्चात् परलोक मे बोधिलाभ—जिन-धर्म की प्राप्ति—अनायास मे ही हो जाती है । तात्पर्य यह है कि पिछले जन्म के शुभ सस्कारों से आगामी जन्म मे उनको सद्धर्म की प्राप्ति होते देरी नहीं लगती । केवल प्राचीन सस्कारों की उद्बोधक-सामग्रीमात्र मिलने की आवश्यकता रहती है ।

अब फिर दुर्लभ-बोधि जीव के विषय मे कहते हैं । यथा—

**मिच्छादंसणरत्ता , सनियाणा कण्हलेसमोगाढा ।**
**इय जे मरंति जीवा, तेसिं पुण दुल्लहा बोही ॥२६०॥**

**मिथ्यादर्शनरक्ता , सनिदाना कृष्णलेश्यामवगाढाः ।**
**इति ये म्रियन्ते जीवा, तेषां पुनर्दुर्लभा बोधि. ॥२६०॥**

पदार्थान्वय —जे-जो जीवा-जीव मिच्छादसणरत्ता-मिथ्यादर्शन मे रक्त हैं सनियाणा-निदानसहित, और कण्हलेसमोगाढा-कृष्णलेश्या मे प्रतिष्ठित हैं इय-इस प्रकार से जो जीव मरति-मरते हैं तेसिं-उनको पुण-फिर बोही-बोधिलाभ दुल्लहा-दुर्लभ है ।

मूलार्थ—जो जीव मिथ्यादर्शन मे अनुरक्त, निदानसहित कर्म करने वाले और कृष्णलेश्या से युक्त हैं उनको मृत्यु के पश्चात् अन्य जन्म म बोधि की प्राप्ति होनी अत्यन्त कठिन है ।

टीका—इस गाथा मे दुर्लभ-बोधि जीव के लक्षण वर्णन किये गये हैं । यद्यपि यह गाथा पहले भी आ चुकी है, तथापि उसमे कृष्णलेश्या का उल्लेख नहीं किया गया । अत कृष्णलेश्या वाला जीव भी मृत्यु के बाद बोधि अर्थात् सद्धर्म को प्राप्त नहीं कर सकता, एतदर्थ ही पृथक्रूप से इस गाथा का उल्लेख किया गया है ।

अब सद्दर्शनादि के महत्त्व का वर्णन करते हुए शास्त्रकार कहते हैं कि—

जिणवयणे अणुरत्ता, जिणवयणं जे करेंति भावेण।
अमला असंकिलिट्ठा, ते होंति परित्तसंसारी ॥२६१॥
जिनवचनेऽनुरक्ताः , जिनवचनं ये कुर्वन्ति भावेन।
अमला असङ्क्लिष्टाः, ते भवन्ति परीतसंसारिणः ॥२६१॥

पदार्थान्वयः—जिणवयणे—जिन-वचन मे अणुरत्ता—अनुरक्त जिणवयणं—जिनेन्द्र भगवान् के वचन का जे—जो भावेण—भाव से करेंति—अनुष्ठान करते है ते—वे अमला—मिथ्यात्वादिभाव-मल से रहित असकिलिट्ठा—रागादि क्लेश से रहित परित्तससारी—अल्पससारी होंति—होते है।

मूलार्थ—जो पुरुष जिन-वचन मे अनुरक्त है और जिन भगवान् के कथनानुसार क्रियानुष्ठान करते हैं वे मिथ्यात्वादि मल से और रागादि क्लेशों से रहित होने से अल्पससारी होते हैं।

टीका—प्रस्तुत गाथा मे जिन-वचन—आगम—पर श्रद्धा और विश्वास रखने वाले और आगमानुसार क्रियानुष्ठान करने वाले जीवों को अल्पससारी वतलाया गया है, अर्थात् उनका ससार-भ्रमण बहुत कम हो जाता है। तात्पर्य यह है कि वे शीघ्र ही मोक्ष मे जाने वाले होते है, क्योंकि आगम पर श्रद्धा और तदनुसार आचरण करने वाले जीवों का मिथ्यात्वरूप मल दूर हो जाता है। और राग-द्वेष के कारण से उत्पन्न होने वाले क्लेशादि भी उनसे दूर भाग जाते हैं, अत ये मल और क्लेश से रहित होते हुए नवीन कर्मों का बन्ध नहीं करते, तथा सत्तागत कर्मों की निर्जरा एव उदय मे आये हुए कर्मों का फल भोगकर सद्य ही मोक्ष को चले जाते हैं, यह इस गाथा का तात्पर्यार्थ है।

अव जिन-वचनविषयक अज्ञानता का फल वतलाते हुए कहते हैं कि—

वालमरणाणि वहुसो,
अकाममरणाणि चेव य वहुयाणि।
मरिहंति ते वराया,
जिणवयणं जे न जाणंति ॥२६२॥

बालमरणानि बहुशः,
अकाममरणानि चैव च बहुकानि ।
मरिष्यन्ति ते वराकाः,
जिनवचनं ये न जानन्ति ॥२६२॥

पदार्थान्वय —जे-जो जिणवयणं-जिन वचनों को न-नहीं जाणंति-जानते ते-वे वराया-वराक बहुसो-बहुत प्रकार से बालमरणाणि-बालमरण से च-पुनः अकाममरणाणि-अकाममरण बहुयाणि-बहुत प्रकार से मरिहंति-प्राप्त करेंगे एव-पादपूर्ति में है ।

मूलार्थ—जो जीव जिन वचन को नहीं जानते अर्थात् ज्ञानपूर्वक क्रियानुष्ठान में अबोध हैं वे वराक अनेक बार बालमृत्यु और अकाममृत्यु को प्राप्त होते हैं ।

टीका—सामान्यतया मृत्यु के—बालमरण, पंडितमरण, अकाममरण और सकाममरण, इस प्रकार चार भेद होते हैं । इनमें बालमरण और अकाममरण ये दो तो अप्रशस्त हैं, तथा पंडितमरण और सकाममरण ये दो प्रशस्त माने गये हैं । क्योंकि अप्रशस्त मृत्यु का फल निकृष्ट है और प्रशस्त का उत्कृष्ट होता है, अतः जो जीव, बाल और अकाम मृत्यु से मरते हैं अर्थात् जिनको बाल और अकाम मृत्यु की प्राप्ति होती है वे वराक—दीन—रंक हैं । कारण यह है कि उनको परलोक में शुभ गति की प्राप्ति नहीं होती । इसका कारण उनका जिन-वचनविषयक अज्ञान है जिससे कि वे निरन्तर शारीरिक और मानसिक दुःखों का अनुभव करते रहते हैं, यह इस गाथा का निर्गलितार्थ है ।

अब आलोचना की आवश्यकता और उसके सुनने के अधिकार का वर्णन करते हुए शास्त्रकार कहते हैं कि—

बहुआगमविन्नाणा, समाहिउप्पायगा य गुणगाही ।
एएणं कारणेणं, अरिहा आलोयणं सोउं ॥२६३॥

**बह्वागमविज्ञानाः　, समाध्युत्पादकाश्च गुणग्राहिणः।**
**एतेन　कारणेन, अर्हा　आलोचनां　श्रोतुम्॥२६३॥**

पदार्थान्वय —बहु-बहुत से आगमविन्नाणा-आगमों के जानने वाले समाहिउप्पायगा-समाधि के उत्पादक य-और गुणगाही-गुणों के ग्रहण करने वाले एएण-इस कारणेण-कारण से आलोयण-आलोचना के सोउ-सुनने के अरिहा-योग्य होते हैं।

**मूलार्थ—जो आत्मा बहुत से आगमों के वेत्ता, समाधि के उत्पादक और गुणों के ग्राहक हैं, इन उक्त कारणों से वे ही आत्मा आलोचना सुनने के योग्य मानी जाती हैं।**

**टीका**—आलोचना चारित्र-शुद्धि की उत्तम कसौटी है। उसी मे चारित्र का सार निहित है। कारण यह है कि जब तक पापो की आलोचना न की जावे तब तक चारित्र का सशोधन नहीं हो सकता, इसलिए आलोचना की अत्यन्त आवश्यकता है। परन्तु आलोचना किस के समक्ष करनी अर्थात् प्रमादवशात् लगे हुए पापों का प्रायश्चित्त ग्रहण करने के लिए किसके पास जाना ? बस, इसी विषय का प्रस्तुत गाथा मे वर्णन किया गया है। शास्त्रकार कहते है कि आलोचना सुनने के योग्य वे पुरुप हैं, जो कि आगमों के विषय मे पर्याप्त ज्ञान रखते हैं, अर्थात् श्रुत के विषय मे पूरे निष्णात हैं। तथा समाधि के उत्पादक अर्थात् देश, काल और व्यक्ति के आशय को जानते हुए मधुर अथच सारगर्भित बोलने वाले हैं, तात्पर्य यह है कि जिनके सभाषण से समाधि की उत्पत्ति हो। इसके अतिरिक्त उनमें गुण-ग्राहकता भी होनी चाहिए, अन्यथा समाधि का उत्पादक होना दुर्घट है। साराश यह है कि इस प्रकार के विशिष्ट गुण रखने वाली आत्मा से ग्रहण की हुई आलोचना फलवती अर्थात् कर्म-निर्जरा द्वारा चारित्र-शुद्धि का सम्पादन करने वाली होती है। इस प्रकार प्रस्तुत गाथा मे आलोचना देने के अधिकार का वर्णन किया गया है।

अब पूर्वोक्त कन्दर्पादि-भावनाओ का अर्थत स्वरूप वर्णन करते हुए प्रथम कन्दर्प-भावना के विषय मे कहते हैं। यथा—

**कंदप्पकुक्कुयाइं तह, सीलसहावहासविगहाहिं ।**
**विम्हावेंतो य परं, कंदप्पं भावणं कुणइ ॥२६४॥**

**कन्दर्पकौत्कुच्ये तथा, शीलस्वभावहास्यविकथाभिः ।**
**विस्मापयन् च परं, कान्दर्पी भावनां कुरुते ॥२६४॥**

पदार्थान्वय —कंदप्प-कन्दर्प, और कुक्कुयाइ-कौत्कुच्य—जिससे दूसरा हँसे, इस प्रकार का अभिनय तह-तथा सील-शील सहाव-स्वभाव हास-हास्य, और विगहाहिं-विकथाओं से य-पुनः पर-दूसरे को विम्हावेंतो-विस्मय उत्पन्न करता हुआ कंदप्पं-कन्दर्पसम्बन्धि भावणं-भावना को कुणइ-करता है ।

मूलार्थ—कन्दर्प ( बार २ हँसना ) और मुख-विकारादि तथा हास्य और विकथा आदि के द्वारा अन्य आत्माओं को विस्मय उत्पन्न करता हुआ कन्दर्प-भावना का आचरण करता है ।

टीका—पूर्व [ २५७वीं गाथा में ] जो कन्दर्पादि-भावनाओं का उल्लेख किया गया है, प्रस्तुत तथा अग्रिम ३ गाथाओं में उन्हीं का सविस्तर स्वरूप बतलाया गया है । तात्पर्य यह है कि व्रतादि के ग्रहण करने पर भी जो साधु कन्दर्प, कौत्कुच्य, शील, स्वभाव और हास्यादि के द्वारा दूसरों को विस्मय में डालता है वह कन्दर्प-भावना का आचरण करता है, अर्थात् इस प्रकार का आचरण करना कन्दर्प-भावना कहलाती है । कन्दर्प—बार २ हँसना अथवा काम-कथा का संलाप करना । कौत्कुच्य—जिसमें दूसरे हँसें, इस प्रकार का अभिनय करना कौत्कुच्य है । इसके भी दो भेद हैं—( १ ) मुख-नेत्रादि का विलक्षण आकार बनाकर दूसरों को हँसाना, और ( २ ) विदूषक की भाँति दूसरों को हँसाने वाले वचनों का प्रयोग करना । शील—बिना फल की प्रवृत्ति का नाम यहाँ पर शील है, अर्थात् ऐसी प्रवृत्ति कि जिसका फल तो कुछ भी नहीं, परन्तु उपस्थित जनों में हास्य उत्पन्न करती है । स्वभाव—प्रसिद्ध ही है । विकथा—जिस कथा में कुछ भी सार न हो तथा लाभ के बदले आत्मा में ग्लानि पैदा करने वाली हो वह विकथा कहलाती है । इसके अतिरिक्त यहाँ पर इतना और भी स्मरण रहे कि देवलोक में एक कन्दर्पी नाम के देव हैं जो कि वहाँ पर इन्द्रादि देवों के समक्ष भाँडों की तरह आचरण

करते हैं, अर्थात् जैसे भाँड लोग अपनी नानाविध चेष्टाओं से मनुष्यों के कुतूहल को बढाने वाले होते हैं, उसी प्रकार कन्दर्पी देवों का काम स्वर्ग मे रहने वाले देवों को अपनी भॉड की-सी चेष्टा से प्रसन्न करना है। तात्पर्य यह है कि स्वर्ग मे उनकी वही स्थिति है जो कि इस लोक मे भाँडों की है। इसी लिए देवलोक मे उनको बड़ी हलकी कक्षा में स्थान दिया जाता है। तब, साराश यह निकला कि जो साधु, चारित्र ग्रहण करने के अनन्तर उक्त प्रकार की चेष्टाओं द्वारा कन्दर्प-भावना का पोषण करता है, अथच अलोचना करने पर भी दृढतर अभ्यास के कारण फिर उन्ही चेष्टाओं मे प्रवृत्त होता है वह स्वर्ग मे जाकर कन्दर्पी देव बनता है, अर्थात् देवों की कुतूहल-वृद्धि के लिए उसे देवों का विदूषक बनना पड़ता है, जो कि देवलोक की व्यवस्था में अतीव जघन्य—बहुत कम दर्जे का—समझा जाता है। इसलिए सयमशील मुमुक्षुजनों को इस कन्दर्प-भावना को कभी भी अपने हृदय मे स्थान देने की भूल न करनी चाहिए।

अब अभियोग-भावना के विषय मे कहते हैं—

**मंताजोगं काउं, भूईकम्मं च जे पउंजति।**
**साय-रस-इड्ढि-हेउं, अभिओगं भावणं कुणइ ॥२६५॥**

**मन्त्रयोग कृत्वा, भूतिकर्म च यः प्रयुङ्क्ते।**
**सातरसर्द्धिहेतुः, आभियोगीं भावनां कुरुते ॥२६५॥**

पदार्थान्वय —मताजोग-मन्त्र-योग काउ-करके च-तथा जे-जो भूईकम्म-भूति-कर्म का पउजति-प्रयोग करते हैं, जो सायरसइड्ढिहेउ-सातारस और ऐश्वर्य का हेतु है, वह अभिओग-अभियोगी भावण-भावना को कुणइ-करता है।

मूलार्थ—जो पुरुष साता, रस और समृद्धि के लिए मन्त्र और भूतिकर्म का प्रयोग करता है वह अभियोगी-भावना का सम्पादन करता है।

टीका—इस गाथा में अभियोगी-भावना का स्वरूप वर्णन किया गया है। जो व्यक्ति अपने सुख-ऐश्वर्यादि की वृद्धि के निमित्त मन्त्रों से और अभिमन्त्रित किये हुए भस्मादि द्रव्यों से वशीकरणादि कर्मों का सम्पादन करता है वह अभियोगी-

भावना का आचरण करता है। तात्पर्य यह है कि ऐहिक सुख और समृद्धि के लिए मंत्र तन्त्रादि का प्रयोग करना अभियोगी-भावना है। मन्त्रप्रयोग—अमुक विधि के अनुसार किसी मन्त्र का जप—अनुष्ठान—करना मन्त्रप्रयोग है। भूतकर्म—अमुक विधि के अनुसार अभिमन्त्र किये हुए भस्म, मृत्तिका और सर्षपादि पदार्थों को उपयोग में लाने का नाम भूतिकर्म है। चकार से अन्य कौतुकजनक क्रियाओं का भी इसी मे समावेश कर लेना चाहिए। स्वर्गीय जीवों मे एक अभियोगी संज्ञा वाले देव होते हैं, जिनका काम सदा अन्य देवों की सेवा मे उपस्थित रहना अर्थात् उनकी निरन्तर सेवा-शुश्रूषा करनी है। सो, जो साधु इन मन्त्रादि-क्रियाओं का प्रयोग करके अभियोगी-भावना का सम्पादन करता है, अर्थात् ऐहिक सुख-समृद्धि के लिए उक्त क्रियाओं का अनुष्ठान करता है वह अभियोगी-भावना से भावित हुआ, आलोचना के विना, मृत्यु के पश्चात् इन पूर्वोक्त अभियोगी देवों मे जाकर उत्पन्न होता है, जो कि पल्योपम या सागरोपम तक देवों की सेवा ही करता रहता है। इस गाथा म अभियोगी-भावना का स्वरूप और फल प्रदर्शन तथा उसके त्याग का साधु के लिए अर्थत विधान किया गया है, क्योंकि इन क्रियाओं के अनुष्ठान से संयम की निस्सारता और असमाधि की वृद्धि होती है, अत संयमशील मुनि के लिए ये सर्वथा त्याज्य हैं[1]।

अब किल्बिष-भावना के विषय में कहते हैं। यथा—

**नाणस्स केवलीणं, धम्मायरियस्स संघसाहूणं।**
**माई अवण्णवाई, किब्बिसियं भावणं कुणइ ॥२६६॥**

**ज्ञानस्य केवलिनां, धर्माचार्यस्य सङ्घसाधूनाम्।**
**मायी अवर्णवादी, किल्बिषिकीं भावनां कुरुते ॥२६६॥**

1 यहाँ पर बृहद्वृत्तिकार का कथन है कि—अपवाद मार्ग में सुख, रस और समृद्धि की इच्छा के विना यदि सभूति-कर्म का प्रयोग किया जावे तो दोषावह नहीं, किन्तु गुणों का सम्पादक है—[ इह च सातरसर्द्धिहेतोरित्यभिधान निस्पृहस्यापवादत एतत्प्रयोगे प्रत्युत गुण इति ख्यापनार्थम् ]—परन्तु विचारपूर्वक देखा जावे तो यह कथन उपयुक्त प्रतीत नहीं होता, क्योंकि जब जंघाचारणादि भी विना आलोचना के संयम की पूर्ण शुद्धि नहीं कर सकते तो साधारण व्यक्ति का कहना ही क्या है! हाँ, यदि उसकी आलोचना कर ली जावे तो चारित्र का आराधक हो जाता है।

पदार्थान्वय —केवलीण–केवल-ज्ञानियों का नाणस्स–ज्ञान का धम्मायरियस्स–धर्माचार्य का संघमाहूण–सघ और साधुओं का अवण्णवाई–अवर्णवाद बोलने वाला माई–मायावान् किब्बिसिय–किल्विषिकी भावण–भावना का कुणइ–सम्पादन करता है ।

**मूलार्थ—ज्ञान, केवली भगवान्, धर्माचार्य, सघ और साधुओं का अवर्णवाद बोलने वाला मायावी पुरुष किल्विषिकी भावना को उत्पन्न करता है ।**

**टीका**—प्रस्तुत गाथा मे किल्विषिकी भावना के स्वरूप का अर्थत वर्णन किया गया है । श्रुत की निन्दा करनी ज्ञान का अवर्णवाद है । केवली का अवर्णवाद उनके सर्वज्ञतादि गुणों में दोषों का उद्भावन करना है, तथा धर्माचार्यों में अवगुण निकालना, सघ को अपवादित करना और साधुओं को दोषी ठहराना यह सर्व धर्माचार्य, सघ और साधुओं का अवर्णवाद है । तथाच, जो व्यक्ति श्रुत, केवली, धर्माचार्य, सघ और साधुओं की अवहेलना करता है—उनमें नाना प्रकार के दोषों की उद्भावना करता है—वह किल्विषिकी भावना से भावित होता है । कारण यह है कि दूसरों के दोषों का उद्भावन करने से उसकी आत्मा गुणों के बदले अवगुणों का स्थान बन जाती है, उसकी आत्मा मे केवल अवगुण ही चक्र लगाते रहते हैं, और माया—कपट—युक्त होने से उसकी आत्मा मे सरलता भी नहीं होती । साराश कि, इस प्रकार श्रुत की निन्दा करने वाला, केवली की वाणी द्वारा अवज्ञा करने वाला, धर्म-आचार्यों को दम्भी और जातिविहीन कहने वाला तथा सघ और साधुओं को ढोंगी एव निर्माल्य बतलाने वाला पुरुष, उक्त अवर्णवाद के प्रभाव से मृत्यु के पश्चात् किल्विष-भावना से भावित हुआ स्वर्ग मे जाकर किल्विष-देवों मे उत्पन्न होता है । ये किल्विषजाति के देव अन्य स्वर्गीय देवों के समक्ष निन्द्य अथच चाडाल के समान समझे जाते हैं । और इनका निवास देवलोकों से बाह्यवर्त्ती स्थानों मे होता है । तथा वहाँ से च्यवकर ये अज या अन्य मूक प्राणियों की श्रेणी मे जन्म लेते हैं । यह किल्विष-भावना का फल है, इसलिए विचारशील पुरुष को और खासकर साधु को इस किल्विष-भावना को अपने हृदय मे कभी स्थान नहीं देना चाहिए ।

अब शास्त्रकार आसुरी भावना के सम्बन्ध में कहते हैं—

अणुवद्धरोसपसरो ,
तह य निमित्तम्मि होइ पडिसेवी ।
एएहिं कारणेहिं,
आसुरियं भावणं कुणइ ॥२६७॥

अनुबद्धरोषप्रसरः ,
तथा च निमित्ते भवति प्रतिसेवी ।
एताभ्यां कारणाभ्याम्,
आसुरीं भावनां कुरुते ॥२६७॥

पदार्थान्वय —अणुवद्धरोसपसरो-निरन्तर रोष का प्रसार करने वाला—अत्यन्त क्रोधी तह-तथा य-समुच्चयार्थक है निमित्तम्मि-निमित्तविषयक पडिसेवी-प्रतिसेवना करने वाला होइ-होता है एएहिं-इन कारणेहिं-कारणों से आसुरियं-आसुरी भावणं-भावना का कुणइ-सम्पादन करता है ।

मूलार्थ—निरन्तर रोष का विस्तार करने वाला और त्रिकाल निमित्त का सेवन करने वाला जीव, इन कारणों से आसुरी-भावना को उत्पन्न करता है ।

टीका—यद्यपि क्रमप्राप्त प्रथम मोह-भावना का उल्लेख करना चाहिये था, तथापि सूत्र की विचित्र गति होने से प्रथम आसुरी भावना का उल्लेख किया गया है । जो जीव निरन्तर रोष का विस्तार करता है, अर्थात् सदा क्रोधयुक्त रहता है और ज्योतिःशास्त्र द्वारा अथवा भूकम्पादि-निमित्तों के द्वारा जो शुभाशुभ फल का कथन करता है वह आसुरी भावना का सम्पादन करता है । तात्पर्य यह है कि निरन्तर क्रोधयुक्त रहना और शुभाशुभ फल के उपदेश में प्रवृत्ति करना आसुरी भावना है । इस भावना से भावित पुरुष मृत्यु के पश्चात् असुरकुमारों में जाकर उत्पन्न होता है । ये देव, वैमानिकों की अपेक्षा बहुत कम सुख और समृद्धि वाले होते हैं, तथा परमाधर्मी देव इन्हीं की जाति में से होते हैं । कहने का अभिप्राय यह है कि आलोचना किये बिना आसुरी भावना में मृत्यु को प्राप्त

हुआ जीव, विराधक होता है। इसलिए आसुरी भावना से सदा पृथक् रहने का ही यत्न करना चाहिए। और यदि किसी समय उक्त आसुरी भावों का हृदय में किसी निमित्त के वश से प्रादुर्भाव हो भी जावे तो उनकी आलोचना कर लेनी चाहिए, ताकि आत्मा मे आराधकता बनी रहे; क्योंकि आराधक आत्मा हीन गति को प्राप्त नहीं होती।

अब मोह-भावना के विषय मे कहते हैं—

**सत्थगहणं विसभक्खणं च,**
**जलणं च जलपवेसो य।**
**अणायारभंडसेवी ,**
**जम्मणमरणाणि वंधंति ॥२६८॥**

**शस्त्रग्रहणं विषभक्षणञ्च,**
**ज्वलनश्च जलप्रवेशश्च।**
**अनाचारभाण्डसेवी ,**
**जन्ममरणानि बध्नन्ति ॥२६८॥**

पदार्थान्वय —सत्थगहणं–शस्त्र का ग्रहण च–और विसभक्खणं–विष का भक्षण जलणं–अग्नि मे झंपापात य–और जलपवेसो–जल मे प्रवेश अणायारभंडसेवी–अनाचारभांड-परिसेवन से जम्मणमरणाणि–जन्म और मृत्यु की वधंति–वृद्धि होती है।

मूलार्थ—शस्त्र-ग्रहण, विष-भक्षण, अग्नि मे झंपापात और जल में प्रवेश तथा आचार-भ्रष्टता और उपहासादि के द्वारा जो जीव मृत्यु को प्राप्त करते हैं वे जन्म-मरण की वृद्धि करते हैं।

टीका—प्रस्तुत गाथा मे मोह-भावना के स्वरूप का अर्थत दिग्दर्शन कराते हुए शास्त्रकार कहते हैं कि—जो जीव, शस्त्र के द्वारा मृत्यु को प्राप्त होते हैं, अर्थात् खड्गादि के द्वारा आत्मघात कर लेते हैं, अथवा अग्नि मे जलकर मरते हैं, या जल मे डूबकर प्राण-त्याग करते हैं, तथा अनाचार के सेवन से मृत्यु को प्राप्त करते हैं, और हास्यादि के कारण से मरते हैं, वे जीव जन्म-मरणरूप ससार की

वृद्धि करते हैं। इससे सिद्ध हुआ कि शस्त्र, अग्नि, जल, अनाचार और हास्य-मोहादि के द्वारा मृत्यु को प्राप्त करना मोह-भावना है। इस भावना को लेकर मरने वाला जीव निरन्तर जन्म-मरण देने वाले कर्मों को ही विशेषरूप से बाँधता है। क्योंकि कर्म-बन्ध में मोह की मात्रा ही विशिष्ट कारण है। तथा उक्त प्रकार से जो मृत्यु होती है उसमें मोह की ही अधिक प्रधानता है। इसलिए संयमशील पुरुष को मोह के वशीभूत होकर इन उक्त प्रयोगों के द्वारा मृत्यु प्राप्त करने के संकल्प को सर्वत्र त्याग देना चाहिए। कारण यह है कि ये सब लक्षण बाल-मरण के हैं और बाल-मरण का अनिष्ट परिणाम सुनिश्चित ही है। तथाच, कहा भी है—'एता भावना भावयित्वा देवदुर्गतिं यान्ति, ततश्च च्युताः सन्तः पर्यटन्ति भवसागरमनन्तम्' अर्थात् इन भावनाओं से भावित हुए जीव, देव दुर्गति को प्राप्त होते हैं और वहाँ से चलकर वे चिरकाल तक संसार में परिभ्रमण करते रहते हैं। अतः इन उक्त अशुभ भावनाओं का परित्याग करके विधिपूर्वक संलेखनादि शुभ प्रवृत्ति में रहकर आराधकभाव से शरीर का त्याग करना ही मुमुक्षु के लिए समुचित और शास्त्रसम्मत कार्य है।

अब अध्ययन की समाप्ति करते हुए कहते हैं कि—

**इय पाउकरे बुद्धे, नायए परिनिव्वुए।**
**छत्तीसं उत्तरज्झाए, भवसिद्धीयसंमए ॥२६९॥**
**त्ति बेमि।**

**इति जीवाजीवविभत्ती समत्ता ॥३६॥**

**इति प्रादुष्कृत्य बुद्धः, ज्ञातजः परिनिर्वृतः।**
**षट्त्रिंशदुत्तराध्यायान्, भव्यसिद्धिकसम्मतान् ॥२६९॥**
**इति ब्रवीमि।**

**इति जीवाजीवविभक्तिः समाप्ता ॥३६॥**

**इति उत्तरज्झयण सुत्त समत्त**

इत्युत्तराध्ययन सूत्र समाप्तम्

पदार्थान्वय —इय-इस प्रकार पाउकरे-प्रकट करके बुद्धे-बुद्ध नायए-ज्ञातपुत्र—वर्द्धमानस्वामी परिनिव्वुए-निर्वाण को प्राप्त हो गये छत्तीस-छत्तीस उत्तरज्झाए-उत्तराध्ययनसूत्र-अध्यायों को भवसिद्धीयसमए-जो भव्यसिद्धिक जीवों को सम्मत हैं त्ति बेमि-इस प्रकार मैं कहता हूँ।

**मूलार्थ—इस प्रकार, जो भव्य जीवों को सम्मत हैं ऐसे उत्तराध्ययन-सूत्र के ३६ अध्ययनों को प्रकट करके ज्ञातपुत्र भगवान् श्रीमहावीरस्वामी निर्वाण को प्राप्त हो गये, इस प्रकार मैं—सुधर्मास्वामी—कहता हूँ।**

टीका—प्रस्तुत गाथा में उत्तराध्ययनसूत्र की प्रामाणिकता, उपयोगिता और अध्ययनों की संख्या का वर्णन किया गया है। 'केवलज्ञानी—(सर्वज्ञ और सर्वदर्शी) श्रमण भगवान् महावीरस्वामी—ने उत्तराध्ययनसूत्र के ३६ अध्ययनों का अर्थत प्रकाश किया' इस कथन से इसकी प्रामाणिकता ध्वनित की गई है, और 'भव्य जीवों को सर्व प्रकार से सम्मत हैं' यह कथन इसकी उपयोगिता को बतला रहा है। इसके अतिरिक्त इसके अध्ययनों की संख्या का निर्देश इसलिए किया गया है कि अन्य कोई भी व्यक्ति किसी प्रकार के स्वार्थ के वशीभूत होकर इसमें न्यूना-धिकता न कर सके। तथा 'भगवान् महावीरस्वामी इसके ३६ अध्ययनों को प्रकट करके मोक्ष को चले गये' इस कथन से इस सूत्र को उनका अन्तिम उपदेश प्रमाणित किया गया है, जिससे कि आत्मार्थी जीवों को इसके विषय में विशेष आदरबुद्धि और विशेष जिज्ञासा उत्पन्न हो सके। यह सूत्र कितना सारगर्भित तथा आत्मार्थी जीवों के लिए कितना उपयोगी है इस बात को तो इसके स्वाध्याय करने वाले भली-भाँति जान सकते हैं। इसके प्रत्येक अध्ययन में उत्तरोत्तर कितनी सरसता, कितना गाम्भीर्य और कितनी मार्मिकता है इसके लिए भी किसी प्रमाणान्तर की अपेक्षा नहीं है। इसमें धर्मकथानुयोग का वर्णन भली-भाँति किया गया है, तथा ज्ञान, दर्शन और चारित्र की व्याख्या और फलश्रुति भी पर्याप्तरूप से विद्यमान है, एवं धर्म, नीति और आचार सम्बन्धी विषयों की मीमांसा करने में भी किसी प्रकार की त्रुटि नहीं रखी। सारांश यह है कि ये सूत्र हर एक दृष्टि से उपादेय हैं।

इसके अतिरिक्त गाथा में आये हुए 'नायए' पद के—'ज्ञातक., ज्ञातज.' ये दोनों ही प्रतिरूप माने जाते हैं। और किसी २ प्रति में 'भवसिद्धियसबुडे—भव्य-

सिद्धिकसवृत ' ऐसा पाठ भी देखने में आता है। इस पाठ में उक्त पद 'नायए— ज्ञातज' का विशेषण हो जाता है। इस अवस्था में 'आश्रवों का विरोध करके उसी जन्म में सिद्धि को प्राप्त करने वाला' यह उसका अर्थ होगा। तथा 'पाउकरे त्ति प्रादुरकार्षीत्—प्रकाशितवान्' यह प्रतिरूप भी होता है। और परिनिर्वृत्त का अर्थ है—क्रोधादि कषायों के सर्वथा क्षय हो जाने से परम शांत दशा को प्राप्त होने वाला। इसके अतिरिक्त यहां पर इतना और भी अवश्य स्मरण रहे कि—शास्त्रों में सत्य, असत्य, मिश्र और व्यावहारिक, ये चार प्रकार के वचनयोग—वाणी के व्यापार—माने गये हैं। इन चार में से भगवान् की वाणी में तो सत्य और व्यावहारिक वचन का ही प्रयोग होता है। उसमें भी व्यावहारिक वचन का प्रयोग तो किसी आदेशविशेष के आश्रित होकर ही किया जाता है और सत्य वचन का प्रयोग तो सर्वत्र ही होता है।

इस प्रकार उत्तराध्ययन और उसके महत्त्व का वर्णन करते हुए श्री सुधर्मास्वामी अपने विनीत शिष्य श्री जम्बूस्वामी से कहते हैं कि मैंने जिस प्रकार से श्रमण भगवान् श्री वर्द्धमान ( महावीर ) स्वामी से इस जीवाजीवविभक्तिनामा अध्ययन का श्रवण किया है, उसी प्रकार मैंने तुमको श्रवण कराया है। इसमें मेरी निज की कल्पना कुछ नहीं यह 'त्ति बेमि' पद का भावार्थ है।

श्री सुधर्मास्वामी के कथन का आशय यह है कि—उत्तराध्ययन का मूल-स्रोत तो भगवान् महावीर स्वामी हैं। वहीं से यह प्रवाहित हुआ है। इसमें मेरा कार्य तो उस प्रवाह का केवल निर्देशमात्र कर देना है। तथा सुधर्मास्वामी के इस कथन से इस सूत्र की निरवच्छिन्नपरम्परा भी स्पष्ट शब्दों में ध्वनित होती है जो कि समुचित है।

षट्त्रिंशत्तमाध्ययन समाप्त

समाप्तमुत्तराध्ययनसूत्रम्

# उत्तराध्ययनसूत्रम्

## तृतीयभागस्य

### पदानुक्रमणिका

---

## जैन-साहित्य में यज्ञ का स्थान

जैन साहित्य में यज्ञ का क्या स्थान है ? यह प्रश्न बड़ा ही महत्त्व पूर्ण है, साथ ही विचारणीय भी है। जैन धर्म का प्राण अहिंसा है, अत बहुत से प्रश्नों का समाधान अहिंसा के द्वारा ही हो जाता है। प्रश्न व्याकरण-सूत्र के संवर द्वार में अहिंसा का वर्णन किया गया है। वहाँ अहिंसा के साठ ६० नाम बतलाये हैं, जिनमें ४६ वाँ नाम यज्ञ भी है। अतः सिद्ध है कि जिन कार्यों के द्वारा जीवों की रक्षा होती हो, उनको सुख पहुँचता हो, वे सब अहिंसा प्रधान कर्तव्य यज्ञ में सम्मिलित किये जा सकते हैं।

# उत्तराध्ययनसूत्रम्



## शब्दार्थ-कोषः



अइवत्तई=सुखपूर्वक अतिक्रमण कर जाता है ११६८
अईयार=अतिचारों की ११८४, ११८५, ११६०, ११६१
अउणतीसई=उनतीस १८८७
अउणतीस=उनतीस १८८६
अउणवीसई=उन्नीस १८८१
अउणवीस=उन्नीस १८८१
अउल=अतुल १६७२
अकम्मभूमा=अकर्मभूमिक १७५८
अकम्म=कर्म से रहित १३४०
अकरणयाए=न करने के लिये १७६५
अकसाओ=कषायरहित १३५१
अकसाय=कषायरहित १२८३
अकाममरणाणि=अकाम मरण १८०३
अकालिय=अकाल में ही १४३७, १४५२, १४६४, १४७५, १४८७, १४६८
अकित्तण=कीर्तन न करना १४२६
अकिरिय=क्रियारहित १२८६
अकिरियाए भवित्ता=क्रियारहित होकर १२८६
अकिंचण=अकिंचनता को १३१३
अकिंचणे=अकिंचन, अकिंचनता-पूर्वक १३१३, १६२०
अकुऊहले=कुतूहल से रहित १५७३
अक्खाय=कहा है १०४६
अगणी=सामान्य अग्नि १७०५
अगारवो=गर्व से रहित १३५१
अगिलायओ=ग्लानिभाव को छोड़कर ११५३
अगुणिस्स=चारित्र के गुणों से रहित को १०३६
अगुत्तो=अगुप्त १५७०
अग्गी=अग्निकुमार देव १७६६
अचक्खू=अचक्षु १५३१
अचवले=चपलतारहित १५७३
अचिंतण=चिन्तन न करना १४२६
अच्चण=अर्चना १६१६
अच्चयम्मि=अच्युत देवलोक में १७८२
अच्चत=अत्यन्त १४०६, १५२१, १५२३
अच्चि=मूलसहित अग्निशिखा १७०५

अणुभागा=अनुभाग ( रसविशेष ) को १५५०, १५५१
अणुभावे=अनुभावों को १५५२
अणुमए=अनुकूल होकर १७६४
अणुमुयते=न छोड़ता हुआ १३६८
अणुरत्ता=अनुरक्त १८०३
अणुसज्जणाए=अनुवर्तन १७७६
अणुसासम्मी=अनुशासन करूँ १२०५
अणुस्सियत्त=अनुत्सुकता का १३१५
अणुस्सियत्तेण=अनुत्सुकता से १३१५
अणुस्सुयत्त=अनुत्सुकता का १२६०
अणुस्सुयाए=अनुत्सुक ( निस्पृह ) १२६१
अणेगरूवधुणा=अनेक रूप से वस्त्र को धुनना ११७२
अणेगरूवे=अनेक प्रकार के जीवों को, अनेक रूपों को इत्यादि १४४०, १४५५, १४६७, १४७८, १४८६, १५०१, १५१२
अणेगविहा=अनेक प्रकार के १६५७
अणेगाइ=अनेक १२३२, १३०५
अतक्केमाणे=तर्कणा न करता हुआ १२६६
अतवो=तपश्चर्या से रहित १५७१
अतालिसे=असुन्दर रूप मे, अमनोहर शब्द में, असुचिर गंध मे, अमनोहर रस मे, अमनोहर स्पर्श मे, अमनोहर भाव में १४३६, १४५४, १४६६, १४७७, १४८८, १५००
अतित्तलाभे=अतृप्तलाभ ही रहता है, तृप्ति का लाभ न होने से १४४१, १४५६, १४६८, १४७६, १४६०, १५०८
अतित्तस्स=अतृप्त १४४४, १४५८, १४७०, १४८१, १४६२, १५०४
अतित्ते=अतृप्त १४४३, १४५२, १४५७, १४६६, १४६१, १५०३
अतित्तो=अतृप्त १४४५, १४५६, १४७०, १४८२, १४६३, १५०५
अतुट्ठिदोसेण=अतुष्टि ( असन्तोष ) के दोष से १४४३, १४५७, १४६६, १४८०, १४६१, १५०३
अतुरिय=शीघ्रता से रहित ११६८
अत्तट्ठ=आत्मा का अर्थ १४४०
अत्तट्ठगुरु=स्वार्थपरायण, अपने स्वार्थ के लिए, अपने प्रयोजन को सिद्ध करने के वास्ते १४५५, १४७८, १४८६, १५०१
अत्तट्ठगुरूकिलिट्ठे=अपने स्वार्थ में अत्यन्त आसक्त और राग से आकर्षित हुआ १४६७
अत्थ=इस अधिकार मे, इस कार्य के लिए, यहाँ पर १२०४, १२०७, १२४१
अत्थओ=अर्थ से १२३३
अत्थलोलाण=अर्थ के लोभी १३१३
अत्था=अर्थ १५०८
अत्थि=है, होती १४२६, १५६६, १६००
अत्थिकायधम्म=अस्तिकाय धर्म १२३६
अत्थे=इन्द्रियों के रूपादि अर्थों को १५१७
अत्थेगइए=है कोई एक भव्य जीव १२५५
अदत्तहारिणो=अदत्त का ग्रहण ( अपहरण ) करने वाला ( चोर ) १४४४, १४५८, १४७०, १४८१, १४६२, १५०४
अदत्त=अदत्त ( चोरी ) को १३५०, १४४३, १४५७, १४६६, १४८०, १४६१, १५०३
अदत्ताणि=अदत्त ( वस्तुओं ) को १४४५, १४५६, १४७०, १४८२, १४६३, १५०५
अदंसण=न देखना १४२६
अदंसणिस्स=दर्शनरहित को १२३६

अधम्मो=अधर्म, अधर्मास्तिकाय है १२१८, १२१६, १२२०
अद्धपेडा=अर्द्धपेटिकासदृश गृहपंक्ति १३६५
अद्ध=कालप्रमाण १५८६
अद्धासमए=काल का समय १६२८
अनलकिओ=अनलकृत १३६८
अनाणत्ता=नाना प्रकार के भेदों से रहित १६८२, १६८६, १६६८, १७०६, १७११
अनियट्टि=अनिवृत्ति नामक १३४४
अनियाणा=निदानरहित १८००
अनीहारी=नगरादि के भीतर १३६०
अन्नतराए=किसी एक ११७६
अन्नयर=अन्यतर १३६८
अन्नयरेण=अन्यतर १३६८
अन्नलिंगे=अन्यलिंग में सिद्ध १६५८, १६६१
अन्नाणमोहस्स=अज्ञान और मोह को १४१०
अन्नाण=अज्ञान (का) १२३०, १२८६
अन्ने=अन्य १२६०, १३६८, १३७१, १५१२
अन्नेहिं=दूसरों से १६११
अन्नो=और कोई १२०७
अपज्जत्ता=अपर्याप्त १६७६, १६८७, १६६३, १७०४, १७१०, १७१७, १७२२, १७२७
अपज्जवसिया=अपर्यवसित (हैं) १६३०, १६३४, १६७२, १६८३, १६८६, १६६६, १७०७, १७१३, १७१६, १७२४, १७२६, १७३५, १७४४, १७५०, १७५४, १७६१, १७७८
अपडिक्कमित्ता=अप्रतिक्रम करके ११६६
अपडिहय=अप्रतिहत १२६८
अपत्थण=प्रार्थना न करना १४२६
अपत्थणिज्जे=अप्रार्थनीय १३१३
अपत्थेमाणे=प्रार्थना न करता हुआ १२६६
अपराजिया=अपराजित १७७२

अपरिक्कम्मा=परिक्रमरहित १३६०
अपलिमथए=स्वाध्याय में निर्विघ्नता की १२६८
अपीहमाणे=स्पृहा न करता हुआ १२६६
अपुणरावित्तिं=अपुनरावृत्ति को १३१०
अपुणरावित्तिं पत्तए ण=अपुनरावृत्ति को प्राप्त हुआ १३१०
अपुरक्कारगए ण=अपुरस्कार को प्राप्त हुआ १२६५
अपुरक्कार=अपुरस्कार को १२६५
अपुहत्ते=पृथक्त्व से रहित १२६६
अप्पकलहे=अल्प क्लेश वाला १३०४
अप्पकसाए=अल्प कषाय वाला १३०४
अप्पझंझे=वचनकलह से रहित १३०४
अप्पडिबद्धयाएण=अप्रतिबद्धभाव से १२६२
अप्पडिबद्धे=अप्रतिबद्ध १२६२
अप्पडिवाइ=अप्रतिपाति १३४४
अप्पणा=आत्मा से १२१२
अप्पतुमंतुमे=अल्प तूँ तूँ वाला १३०४
अप्पपएसग्गाओ=अल्प प्रदेश वाली १२८३
अप्पपडिलेहे=अल्प प्रतिलेखना वाला १३०८
अप्पमत्ते=प्रमादरहित १३०८
अप्पसत्थाइ=अप्रशस्त हैं ११७३
अप्पसत्थाओ=अप्रशस्त लेश्याओं को १६०२
अप्पसत्थाण=अप्रशस्त १५६४, १५६७
अप्पसत्थेहिंतो=अप्रशस्त १२६५
अप्पसद्दे=अल्प शब्द वाला १३०४
अप्पा=आत्मा १२१०
अप्पाण=अपनी आत्मा को १३२७, १७६४
अफुसमाणगई=अस्पर्शमान गति १३४६
अबोहतो=न जगाता हुआ ११८८
अबंभसेवण=मैथुनक्रीडा १६०६
अब्भपडल=अभ्रपटल १६७६
अब्भवालुय=अभ्रवालुका १६७६

अहिगया=अधिगत किया है १२२८
अहिज्जतो=पढता हुआ १२३१
अहिट्ठिए=अगीकार करे १६०२
अहिमडस्स=मरे हुए सर्प की गन्ध होती है १५६४
अहिमाइ=अहि, सर्पादि १७४६
अहिया=अधिक १५६५
अहीरिया=लज्जा से रहित १५७०
अहे=अधोलोक मे १६६०, १६६३
अहोरत्ता=अहोरात्र की १७०७
अक=अक ( मणिविशेष ) १५५८, १६६६
अके=अक रत्न १६७६
अगाइ=अग १२३३
अगुल=एक अगुल ११५७
अगुलेहिं=अगुला से ११५६
अगेण=अग से १२३१
अजण=अजन १६७६
अजलिकरण=हाथ जोडना १३७७
अडप्पभवा=अड से उत्पन्न होती है १४१५
अड=अडा १४१५
अतकरे=अन्त करने वाला १६०४
अतकिरिय=अन्तक्रिया १२७३
अतरदीवया=अतरद्वीपक १७५८
अतरभासिल्लो=मध्यम बोलने वाला १२०६
अतर=अन्तरकाल कथन किया गया है, अतर होता है, अन्तर, अन्तरकाल १६८६, १६६१, १७०१, १७०८, १७१४, १७२१, १७२६, १७३१, १७४०, १७४६, १७५१, १७५२, १७५६, १७६३, १७६०, १७६१
अतराइय=अन्तराय कर्म १३३६
अतराए=अन्तराय १५८७
अतराय=अन्तराय कर्म ( विघ्न ) १५१६, १५२६, १५४१
अतरेय=यह अन्तर १६३६
अत करेइ=( सर्व दु खो का ) अन्त कर देता है १२८६, १३०६, १३२४, १३२६, १३४६
अत करेति=अन्त करते हैं १२४६
अतो=अन्तर्वर्त्ति १५४४
अतोमुहुत्तद्धावसेसाए=अन्तर्मुहूर्त्त कालप्रमाण अवशेष आयु मे १३४४
अतोमुहुत्त=अन्तर्मुहूर्त्त की ( स्थिति होती है ), अन्तर्मुहूर्त्तप्रमाण, अन्तर्मुहूर्त्त आदि १५४६, १५४८, १५८६, १६०१, १६८४, १६८५, १६८६, १६६०, १६६१, १६६६, १७००, १७०१, १७०७, १७०८, १७१३, १७१४, १७२०, १७२१, १७२५, १७२६, १७३०, १७३१, १७४०, १७४४, १७४५, १७४६, १७५१, १७५२, १७५५, १७५६, १७६०, १७६३
अधयार=अन्धकार १२२३
अधिया=अधिक १६७७
अबिला=खट्टा १६३६
अबिले=आम्ल ( खट्टा ) है १६४८

आ

आइच्चम्मि=आदित्य क ११५१
आइण्णे=गुणों से व्याप्त ११६७
आई=आदि (गृहशाला आदि) १३६३, १३७२
आईया=आदि १७२३
आउकम्मस्स=आयुकर्म की १५४८
आउकम्म=आयुकर्म १५२५, १५३८
आउकाय=अप्काय ११७५
आउक्खए=आयुकर्म के क्षय होने पर १५२०
आउजीवा=जलरूप जीव, अप्काय के जीव १६७६, १६८७

आउजीवाण=अप्काय के जीवों का १६६१
आउठिई=आयुस्थिति १६८४, १६६०, १७०७, १७१३, १७२०, १७२५, १७३०, १७४०, १७४४, १७५१, १७५५, १७६२, १७८६
आउत्तो=आयुक्त ( अप्रमत्त ) ११७५
आउयवज्जाओ=आयुकर्म को वर्जकर १२८३
आउय=आयुष्य, आयुकर्म आदि १२८३, १३०६, १३४४
आउस=हे आयुष्मन् १२४६
आउ=आयु १५५३, १६६६
आऊ=आयु १७३७
आऊण=अप्काय के जीवों की १६६०
आएस पप्प=आदेश की अपेक्षा से १६३०
आगए=आने पर ११६०
आगच्छइ=आ जाता है, प्राप्त करता है १२५५, १२५७
आगमविन्नाणा=आगमों के जानने वाले १८०४
आगमेसस्स=आगामिकाल के १२८५
आगरे=आकर में १३६३
आगारधम्म=गृहधर्म को १२५८
आगास=आकाश १२१८, १२१६
आगासे=केवल आकाशरूप, आकाश है १६२५, १६२६
आघविए=प्रतिपादन किया १३४८
आणपाणनिरोह=श्वासोच्छ्वास का निरोध १३४४
आणयम्मि=आनत देवलोक में १७८१
आणया=आनत देवलोक १७६६
आणयाईण=आनतादि देवलोक १७६१
आणाए=( गुरु की ) आज्ञा से १२३०, १२४६
आणाफल=आज्ञाफल को १२६८
आणारुई=आज्ञारुचि १२२७, १२३०
आणुपुव्विं=आनुपूर्वी से १५२४, १५५२
आणुभावे=अनुभाव को १६०२
आतवो=आतप १२२३
आदेसओ=आदेश से १६८७, १६६२
आपुच्छण=आप्रच्छना करे ११४६
आपुच्छणा=आप्रच्छना ११४७
आभिओग=अभियोगभावना १७६६
आभिणिबोहिय=आभिनिबोधिक १५२८
आभिनिबोहिय=आभिनिबोधिक ज्ञान १२१६
आमिसभोगगिद्धे=आमिष के भोग से मूर्च्छित १४७५
आयगतु=लम्बा जाकर पीछे आना १३६५
आयट्ठिया=मोक्षैकप्रयोजन वाले १२६६
आययई=ग्रहण करता है, अङ्गीकार करता है आदि १४४३, १४५७, १४६६, १४८०, १४६१, १५०३
आययसठाणे=आयत सस्थान वाला है १६५५
आयया=लम्बी, दीर्घ १६४१, १६६६
आयरतो=आचरण करता हुआ १६०४
आयरियमाईए=आचार्यादिविषयक १३७८
आयरियाण=आचार्यों के १२०६
आयरे=आचरण करे १२८२
आयके=आतक रोग आदि के उत्पन्न होने पर ११७६
आयाम=आचाम्ल तप १७६७, १७६८
आयारफल=आचार के फल की १२७६
आयार=आचार की १२७६
आरणम्मि=आरण देवलोक में १७८२
आरणा=आरण देवलोक १७६६
आरभडा=विपरीत प्रतिलेखना करनी ११७०
आरभ=आरम्भ ( हिंसादि का ) १२५७

इ

इन्दियाणि=इन्द्रिय १६०८

ई

ईसाणगा=ईशान देवलोक १७६६

ईसाणम्मि=ईशान देवलोक मे १७७७

ईसि=स्वल्प १३४४

ईसिपब्भारनामा=ईषत्प्राग्भारनामा १६६६

उ

उ=पादपूर्त्ति में, पुन, अवधारणार्थक, निश्चय अर्थ में, वितर्क मे, वाक्यालङ्कार में इत्यादि ११४७, ११७३, ११७८, ११९९, १२२०, १२२८, १२३०, १२३१, १२३२, १२३८, १२४९, १२५६, १३६२, १३६८, १३७२, १३८३, १४०९, १४२९, १४३८, १४६०, १४६५, १४७७, १४९९, १५२६, १५३२, १५५५, १५५६, १५५७, १५६१, १५६२, १५६४, १५८४, १५८९, १५९१, १५९६, १६०८, १६३३, १६३८, १६३९, १६४०, १६४२, १६४३, १६४४, १६४६, १६४७, १६४८, १६४९, १६५०, १६५१, १६५२, १६५३, १६५४, १६५५, १६६३, १६६६, १६७१, १६८७

उक्कलिया=ठहर ठहर कर चलने वाली वायु १७१०

उक्कलुद्देहिया=उपदेहिक १७२३

उक्का=उल्का १७०५

उक्कुद्दइ=कूदता है १२०१

उक्कोस=उत्कृष्ट १६३५, १६३६, १६८६, १६९०, १६९१, १७०१, १७०८, १७१४, १७२१, १७२६, १७३०, १७३१, १७४०, १७४६, १७५२, १७५६, १७६३, १७९०, १७९१

उक्कोसा=उत्कृष्ट, उत्कृष्ट स्थिति आदि १५४८, १५४९, १५७९, १५८०, १५८१, १५८२, १५८३, १५८५, १५८६, १५८७, १५९० १५९३, १५९४, १५९५, १५९६, १५९७, १६८५, १७००, १७०८, १७१४, १७२०, १७२५

उक्कोसिया=उत्कृष्ट १५४६, १६८४, १६९०, १६९९, १७१३

उक्कोसेण=उत्कृष्टता से १५४८, १७०७, १७२०, १७२५, १७३०, १७३६, १७३७, १७३८, १७३९, १७४४, १७४५, १७४१, १७५५, १७६२, १७७४, १७७५, १७७६, १७७७, १७७८, १७७९, १७८०, १७८१, १७८२, १७८३, १७८४, १७८५, १७८६, १७८७, १७८८

उक्कोसोगाहणाए=उत्कृष्ट अवगाहना मे सिद्ध हुए १६६०, १६६२

उग्गा=उग्र १३७२

उग्घाएइ=क्षय करता है १२६४, १३३९

उच्च=उच्च गोत्र १५४०

उच्चागोय=उच्च गोत्र को १२६८

उज्जमए=उद्यम करता है १५१५

उज्झित्ता=स्वामी के शकट को ले करके १२०२

उज्जुभावपडिवन्ने=ऋजु भाव से युक्त १२६२

उज्जुभाव=ऋजु भाव को १२६२

उज्जुसेढिपत्ते=ऋजु श्रेणि को प्राप्त हुआ १३४६

उज्जोओ=उद्योत १२२३

उद्देसा=उद्देश १७२३

उड्ढ=ऊँचा, ऊर्ध्व लोक मे ११६८, १३४६, १६६०

उण्हए=उष्ण है १६५१

उण्हा=उष्ण १६४०

उत्तरगुणे=उत्तर गुणों को, उत्तर गुणों का आराधन ११५४

उत्तरज्झाए=उत्तराध्ययनसूत्र के अध्यायों को १८१२

